एकलोपे चतुर्थस्य द्विलोपे त्रिचतुर्थयोः ।
द्वितीयत्रिचतुर्थानां त्रिलोपे लोप इष्यते ॥१८॥

## अभिनवभारती

'डिमः समवकारश्च चतुस्सन्धी' इति वक्ष्यते, तत्रावमर्शस्य लोपः । 'व्यायोगेहामृगौ चापि सदा कार्यौ त्रिसन्धिकौ' इत्यत्र गर्भविमर्शयोर्लोपः । 'द्विसन्धि तु प्रहसनं वीथ्यङ्को भाण एव च' तत्र प्रतिमुखगर्भाविमर्शानां लोपः, त्रिशब्देन (द्वितीयत्रिचतुर्थानामित्यत्र ) तृतीयो लक्ष्यते । तत्रोपक्रमोपसंहारौ तावत् सर्वत्राऽवश्यं भाविनौ, । तत्र तु ये प्रेक्षापूर्वकारिणो विततं बहुफलं कर्तव्यमारभन्ते तेषां पञ्चैव सन्धयः । आर्तिसुहिष्णुत्वेन शंक्यमानविरुद्धप्रत्ययस्यापाकरणे "द्वौ प्रतिषेधौ विधिं द्रढयतः" इति न्यायात् सुदृढो हि भवत्येषां फलयोगः । डिमादिनायकास्त्वत्युद्धतप्रायत्वान्नातीव विनिपातमाशङ्कन्ते । ब्यायोगादिनायका अपि तारतम्येन फलयोगाङ्गीभावान्नाद्रियन्ते । प्रहसनादिनायकास्त्वधर्मप्रायत्वात्तदितिवृतस्य चर्वितशरीरत्वादुपक्रमोवसंहारमात्रे विश्राम्यन्तीत्यपूर्णा अवमर्शादिरहितत्वात् ॥१८॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) नाटकादि में पूरी पांचों सन्धियाँ होनी चाहिए । कदाचित् कारण विशेष के आधार पर सन्धियों में कमी भी यानी लोप भी हो सकता है । उनमें एक के लोप में चौथी अवमर्श सन्धि का, दो के लोप में तीसरी गर्भ एवं चौथी अवमर्श का, तीन के लोप में दूसरी प्रतिमुख, तीसरी गर्भ, चौथी अवमर्श का लोप इष्ट है ॥१८॥

डिम और समवकार को चार सन्धियों वाला कहा है इसमें विमर्श या अवमर्श सन्धि का लोप होता है । व्यायोग और ईहामृग को तीन सन्धियों वाला कहता है इसमें गर्भ और विमर्श सन्धियों का लोप होता है । प्रहसन, वीथी, अङ्क एवं भाणको दो सन्धियों वाला माना है । इसमें प्रतिमुख गर्भ एवं विमर्श सन्धियों का लोप होता है । यहां विमर्श एवं अवमर्श एक ही चीज वस्तु है । केवल अब उपसर्ग या वि उपसर्ग का फरक है । द्वितीयत्रिचतुर्थानाम् में त्रिशब्द से तृतीय लक्षित होता है । सन्धियों के लोप होने पर भी इन डिमादि हीन सन्धियों वाले रूपकों में उपक्रम और उपसंहार तो अवश्य ही होंगे । किन्तु जिन रूपकों को प्रेक्षापूर्वक प्रकृष्ट ईक्षण करके वितत और बहु फल वाले करने चाहिए इस बुद्धि से आरम्भ करते हैं उनमें पांच ही सन्धियाँ होती हैं । वे रूपक पूर्ण सन्धियों वाले हैं । आर्ति सहिष्णु होने के कारण शंक्यमान अर्थात् शंकनीय विषय के विरुद्ध प्रत्यय के ज्ञान के अपाकरण करने पर हटा देने पर विरोधार्थक एवं अपाकरणार्थक दो निषेध, विधि को दृढ करते हैं, इस न्याय के बदौलत इनमें फल का योग दृढ होता है । डिमादिकों के नायक अतीयव उद्धत होने से थोड़े से में ही विनिपात की आशंका करने लगते हैं । व्यायोग आदि के नायक तरतम भाव से कमी वेशी के कारण फल योग में अङ्गी भावों का आदर नहीं करते हैं । प्रहसन वगैरह के नायक तो अधर्म प्रधान होते हैं अतः उनका इतिवृत्त चर्वित शरीर वाला यानी कथित प्राय होता है इस लिए उनकी केवल उपक्रम एवं उपसंहार में ही विश्रान्ति होती है

**प्रासङ्गिके परार्थत्वान्न ह्येष नियमो भवेत् ।**
**यद्वृत्तं सम्भवेत्तत्र तद्योज्यमविरोधतः ॥१६॥**
**इतिवृत्ते यथावस्थाः पञ्चारम्भादिकाः स्मृताः ।**
**अर्थप्रकृतयः पञ्च तथा बीजादिका अपि ॥२०॥**

अभिनवभारती

एवं पञ्चभिरित्यादिनेतिवृत्तशब्दे यस्य हीतिशब्दो व्याख्यातः, सोऽनेन निर्वाहितार्थः, प्रासङ्गिके तु क इतिशब्दस्यार्थं इति दर्शयति प्रासङ्गिक इति । नियमो य उक्तो नियमात्पूर्णसन्धिः स्यादित्यादिः स तत्र न भवेत् यथा विभीषणप्रतिष्ठापनविषये रामस्य चेदौत्सुक्यबन्धादि योज्येत तर्हि तदेव यत्नसंपाद्यं भवेत् । परामृशति तद् वृत्तमिति तत्राधिकारिके यदविरुद्धमत्र प्रासङ्गिके सम्भवि वृत्तं प्रारम्भेष्वन्यतमं च तदेव प्रासङ्गिके योजनार्हमिति ॥१६॥

ननूक्तं 'औत्सुक्यमात्रबन्धस्तु यद्बीजस्य' इत्यादि तत्र चोपायस्तत्सहकारिवर्गस्तत्प्रतिबन्धकस्तद्विध्वंसनं चोपक्षिप्तम् । तत्र तत्स्वधरूपं न ज्ञातमित्युपायसाग्रीस्वरूपं

बालक्रीड़ा

(मूल) इन सन्धियों की कमी प्रधान इतिवृत्त के प्रसङ्ग में बतलाई है । प्रासङ्गिक इतिवृत्त में यह नियम लागू नहीं होता है। क्योंकि वह दूसरे के वास्ते होता है। अर्थात् किसी प्रसङ्ग से प्राप्त हुआ है । अतः नियत नहीं है । मुख्य तो नियत होता है । फलतः जो वृत्त जहाँ सम्भव हो सके युक्त हो सके उसकी योजना वहां कर देनी चाहिए । किन्तु इस योजना करने में यह ध्यान रखना चाहिए कि कहीं किसी से किसी का विरोध तो नहीं हो रहा है ॥१६॥

(मूल) इतिवृत्त में जैसे आरम्भादि पाँच अवस्थाएँ होती हैं उसी प्रकार बीजादि पाँच अर्थ की फल की प्रकृतियाँ भी उपाय भी होते हैं ॥२०॥

फलतः वे अपूर्ण है । क्योंकि वे अवमर्शादि सन्धियों से रहित हैं । क्योंकि उनमें ये सन्धियाँ नहीं होती है ॥१८॥

पहले आरम्भ के श्लोक की अभिनवभारती में इस प्रकार इतिवृत्त शब्द के इति शब्द का जो अर्थ है वह अप्रसिद्ध है इसलिए पञ्चभिः इत्यादि से उसका व्याख्यान कर दिया गया है इत्यादि लिखा था उसी का स्मरण कराते हैं कि जो किया था उसी का इतने व्याख्यान से निर्वाह किया गया है। किन्तु प्रासङ्गिक इतिवृत्त में इतिशब्द का जो अर्थ है इसको दिखाते हैं । प्रासङ्गिक । नियम के अनुसार रूपकों में पूरी सन्धियाँ होती है ऐसा जो नियम कहा है । वह नियम प्रासङ्गिक में नहीं है । जैसे—विभीषण को प्रतिष्ठित करने में अगर रामजी के औत्सुक्य का निर्बन्ध होगा तब वही अंश प्रयत्न सम्पाद्य होगा । अब इसके विषय में परामर्श करते हैं कि जो वृत्त इस आधिकारिक इतिवृत्त के साथ विरोध नहीं करता है उस वृत्त की प्रासङ्गिक इतिवृत्त के साथ योजना कर सकना संभव हो तो प्रारम्भादि में से किसी एक की प्रासङ्गिक इतिवृत्त में योजना कर देनी चाहिए ॥१६॥

**बीजं विन्दुः पताका च प्रकरी कार्यमेव च।**
**अर्थप्रकृतयः पञ्च ज्ञात्वा योज्या यथाविधि ॥२१॥**

### अभिनवभारती

दर्शयितुमाह इतिवृत्ते यथावस्था इति, इतिवृत्तविषये यथा येन प्रकारेणाधिकारिकस्य मण्डनलक्षणेन पञ्चावस्था उक्ताः तेनैव प्रकारेणार्थप्रकृतयोऽपि पञ्चैव पठ्यन्ते। तदनविधाने उपायादिस्वरूपापरिज्ञानात्। प्रारम्भाद्यवस्थानां परमार्थतोऽसंवेदने आधिकारिकत्वमविदितं स्यात्। यथार्थः फलं तस्य प्रकृतय उपायाः फलहेतव इत्यर्थः। तत्र जडचेतनतया द्विधाकरणं, जडश्च मुख्यकारणभूतः, गूढतरो वा, आद्यं बीजं द्वितीयं कार्यं करणीयं प्रयोक्तव्यमित्यर्थः। चेतनोऽपि द्विधा मुख्य उपकरणभूतश्च, अन्त्योऽपि त्रिधा स्वार्थसिद्धया युक्तः स्वार्थसिद्धिसहितया परार्थसिद्धया युक्तःशुद्धयापि च। तत्राद्यो बिन्दुः द्वितीयः पताका तृतीयः प्रकरी। तदेतैः पञ्चभिरुपायैः पूर्णफलं निष्पाद्यते। अत एवाह 'ज्ञात्वा योज्या यथाविधि' इति। तासामौद्देशिकोक्तिवदुपनिबन्धक्रमनियम इत्यर्थः। अन्ये त्वाहुः—अर्थस्य समस्तरूपकवाच्यस्य प्रकृतयः प्रकरणान्यवयवार्थखण्डा इत्यर्थप्रकृतयः—एतच्च व्याख्यानं नातीव प्रकृतं पोषयति।

### बालक्रीड़ा

(मूल) बीज, बिन्दु, पताका, प्रकरी एवं कार्य ये पाँच अर्थ की फल की प्रकृति हैं उपाय हैं। इनकी योजना विधि के अनुसार शास्त्र के अनुरूप या प्रकृत विषय के अनुकूल करनी चाहिए ॥२१॥

प्रश्न—आपने जो ''औत्सुक्यमात्रबन्धस्तु यद् बीजस्य' इत्यादि कहा था। उसमें उपाय और उसका सहकारी वर्ग, तथा प्रतिबन्धक और उसका विध्वंसन इन सबका उपक्षेप किया किन्तु उनके स्वरूप को नहीं समझाया। अतः उसको समझाने के लिए उत्तर देते है। इतिवृत्ते यथावस्थाः। इतिवृत्त के बारे में जिस प्रकार से आधिकारिक को सुसज्जित करने के लिए पांच अवस्थायें उसकी बतलाईं थी उसी प्रकार उसकी पाँच प्रकृतियों को भी पढते हैं। क्योंकि उनके नहीं कहने से उपाय वगैरह का परिज्ञान ही नहीं होगा। वस्तुतः परमार्थतः प्रारम्भादि अवस्थाओं के असंवेदन में यानी नहीं समझने पर आधिकारिकत्व ही अविदित रह जायगा। अतः जहां अर्थ है फल हैं वहाँ उसका उपाय है प्रकृति है यानी फल के हेतु हैं। उनमें भी एक उपाय जड़ है दूसरा चेतन है इस तरह दो प्रकार के उपाय हैं। उनमें जड़ भी दो प्रकार का है एक मुख्य कारण है दूसरा गूढतर है। इनमें पहला बीज है दूसरा कार्य है करणीय है कर्त्तव्य है यानी प्रयोक्तव्य है। चेतन भी मुख्य एवं उपकरण भूत दो प्रकार का है। उनमें मुख्य कारण चेतन तो जीव एवं ईश्वर भेद से दो प्रकार का है ही अन्त्य उपकरण भूत कारण भी तीन प्रकार का है। एक स्वार्थ सिद्धि से युक्त दूसरा स्वार्थ सिद्धि सहित परार्थसिद्धि से युक्त है तीसरा शुद्ध याने केवक परार्थसिद्धि से युक्त है। इनमें पहला बीज है दूसरा पताका हैं तीसरा प्रकरी है। इस प्रकार इन पाँच उपायों से पूरा फल निष्पन्न होता है। इसीलिए कहा कि इनकी योजना समझकर करनी चाहिए। अर्थात्

स्वल्पमात्रं समुत्सृष्टं बहुधा यद्विसर्पति ।
फलावसानं यच्चैव बीजं तत्परिकीर्तितम् ।।२२।।

अभिनवभारती

सन्ध्यादीनामपि चार्थप्रकृतित्वमत्र व्याख्याने स्यात्, इतिवृत्तमेव च समुदायरूपम् । अर्थे इतिवृत्ते प्रकृतय इति वक्तव्येऽर्थग्रहणमतिरिक्तं स्यात्, इत्यवस्थाभिश्च तुल्यतावर्णनं वर्णनमात्रं स्यादिति किमनेन ।२०।२१।।

तदेतत्पञ्चकमुद्देशक्रमेण लक्षयति स्वल्पमात्रमिति । यद्वस्तु–सागरिकान्तः पुरनिवासेन वसन्तोत्सवसमये गम्भीरप्रयोजनसंवेदनाभावात् स्वल्पमात्रमकिंचित्करप्रायं शंक्यसंवादेनोत्सृष्टं प्रक्षिप्तं यथावश्यं फलान्तं, यतो बहुभिः प्रकारैर्विसर्पत्येव सर्वथा प्रसरति यत्तत्स्य सिद्धिस्तत्फलमपि यदि निरुध्य फलत्वेन प्रवर्तते प्रथमप्रक्षेपणे देशकालौचित्यापेक्षैस्तद्बीजवन्न्यस्यारघट्टपरिवर्तनन्यायेन बहुतरोपायपरम्परोपरि कार्यमेव यदवश्यापेक्ष्यं तद् बीजम् । यद्यस्मात्परितः समन्तात्कीर्तितं

बालक्रीड़ा

(मूल) जो स्वल्प मात्रा में समुत्सृष्ट हुआ बहुत प्रकार से फैलता है अथ च फल के रूप में पर्यवसित होता है उसे बीज कहते हैं ।।२२।।

नाम मात्र से वस्तु संकीर्तन रूप उद्देश में जो क्रम कहा है उसी नियम से उपनिवन्धन में भी क्रम होना चाहिए ।

और लोग तो कहते हैं कि अर्थ प्रकृति शब्द का अर्थ है समस्त रूपकों से प्रतिपाद्य अर्थ की प्रकृति प्रकरण याने अवयव खण्ड । किन्तु यह व्याख्यान प्रकृत का अतीव पोषक नहीं है। क्योंकि ऐसा व्याख्यान करने पर सन्धियाँ भी अर्थ प्रकृतियाँ होने लगेगी । क्योंकि इस समुदाय का नाम ही इतिवृत्त है । सन्धियों से मिला हुआ ही तो इतिवृत्त पूर्ण होता है । अतः अर्थ माने इतिवृत्त में प्रकृतियाँ माने अवयव हैं । ऐसा कहने पर अर्थ प्रकृति में अर्थपद अतिरिक्त हो जायगा । इस प्रकार अवस्थाओं के साथ तुल्यता का वर्णन इतिवृत्त का वर्णन मात्र होगा इस से और क्या हो सकता है ।२०।२१।

अब इन बीजादि पांचों अर्थ प्रकृतियों के लक्षणों को कहते हैं । उनमें पहले बीज का लक्षण लिखते हैं—स्वल्पमात्रम् । वसन्त ऋतु के समय में होने वाले उत्सव में सागरिका का अन्तःपुर में निवास किसी गम्भीर प्रयोजन की प्रतीति नहीं कराता है । अतः सागरिका के विषय को स्वल्प मात्रा में प्रायः अकिञ्चित्कर रूप में आवश्यकता के अनुसार फल तक शंकामय सम्वाद के द्वारा उत्सृष्ट कर दिया उत्क्षिप्त कर दिया । क्योंकि बीज का स्वभाव है कि वह बहुत प्रकार से फैलता है । जो सर्वथा फैलता है वह फैलना उसकी सिद्धि है । उस वीज का फल भी रुक २ कर फल के रूप में प्रवृत्त होता है । प्रथम प्रक्षेपण में अपेक्षित देश काल एवं औचित्य से उस विषय को बीज की तरह विन्यस्त करे इसके बाद कूएँ पर जल के निकालने के लिए बैठाये गये अरघट्ट नामक यन्त्र के परिवर्तन

**प्रयोजनानां विच्छेदे यदविच्छेदकारणम् ।**
**यावत्समाप्तिर्बन्धस्य स विन्दुः परिकीर्तितः ॥२३॥**

अभिनवभारती

प्रसिद्धम् । तच्च क्वचिदुपायमात्रं क्वचित्फलमात्रं क्वचिद् द्वयं, फलं च क्वचिदुपादानं क्वचिद्धेयव्यसननिवर्तनं क्वचिदुभयमिति । तत्रापि क्वचिन्नायकोद्देशेन क्वचित्प्रतिनायकाश्रयेगेत्यादिभेदैर्बहुधा भिद्यते । तत्र यथा चक्रवर्तिपुत्रलाभो मुनिजनाशीर्वचनद्वारेग फलस्वभावस्येवाभिज्ञानशाकुन्तले ।

फलमपि च भविष्यदुपायाविनाभावाद् बीजमित्युच्यते । एवमन्यत्रापि यथायथमुदाहार्यम् । आनन्त्याद् ग्रन्थगौरवभयाच्च न प्रतिदिशं लिखितम् ॥२२॥

अथ बिन्दुं लक्षयति प्रयोजनानां विच्छेद इति । प्रयुज्यते फलं यैरुपायानुष्ठानैः तेषामितिवृत्तवशादवश्यकर्तव्यतादिभिर्विच्छेदेऽपि सति यदनुसन्धानात्मकं प्रधाननायकगतं सन्धिद्रव्यज्ञानं बिन्दुः, ज्ञानविचारणं फललाभोपायत्वात् । यावदविच्छेदः प्रत्यनुसन्धानेन न कृतस्तावन्न किञ्चिदपि कार्यं निर्वहति ।

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रयोजनों के विच्छिन्न होने पर समाप्त होने पर नाट्य के विच्छेद का प्रसङ्ग उपस्थित होना स्वाभाविक होता है । किन्तु जो इस विच्छेद के प्रसङ्ग को हटाने में कारण हो कर आगे की कड़ी को मिलाने में सहायक हो अथ च बन्ध की रचनीय की अभिनयनीय की समाप्ति पर्यन्त रहता हो उसे बिन्दु कहते हैं ॥२३॥

न्याय की तरह बहुत सी उपाय परम्पराओं से कर्त्तव्य ही है जो अवश्य अपेक्ष्य है वह बीज हैं । क्योंकि जो परितः समन्तात् चारों तरफ कीर्तित है कह दिया जाता है वह प्रसिद्ध हो जाता है । वही स्थिति बीज की भी है वह भी चारों तरफ विसरण से अङ्कुरित हो जाता है ।

वह भी कहीं पर केवल उपाय रूप है कहीं फलरूप हैं और कहीं पर दोनों रूपों में है । फल भी कहीं पर उपादेय है कहीं पर; निवर्त्तनीय व्यसन की तरह हेय है और कहीं पर दोनों प्रकार का है । वह उपाय एवं वह फल भी कभी नायक के उद्देश से कभी प्रतिनायक के आश्रय से उपयुक्त होता है अतः बहुत प्रकार से भिन्न है । उनमें अभिज्ञान शाकुन्तल में जैसे मुनियों के आशीर्वचनों से भरत नामक चक्रवर्त्ती पुत्र का लाभ है यह फलका स्वभाव है स्वरूप है । फल भी आरम्भ में बीज रूप से रहता है । जिसका भविष्यत्कालिक उपायों के साथ अविनाभाव सम्बन्ध है । इसी प्रकार और २ स्थलों में भी समझें । ये प्रकार अनन्त हैं अतः लिखना कठिन है । यदि लिखें भी तो ग्रन्थ का आकार बहुत बड़ा हो जायगा अतः इन उपाय एवं फल के हर एक पहलू को नहीं लिखा ॥२२॥

अब बिन्दु का लक्षण लिखते हैं । प्रयोजनों के विच्छेद होने पर । जिन उपायों के करने से फल प्रयुक्त होता है सम्पन्न होता है जो उपाय इतिवृत्त के अनुसार अवश्य कर्त्तव्य

अभिनवभारती

ननु बीजं तावत् फलान्तमास्ते, बिन्दोस्तु कथं स्थितिरित्याह यावत्समाप्तिरिति। यावत्स्वस्य बध्यमानस्य फलस्य सम्यगाप्तिस्तावत्। एतदुक्तं भवति–सकलोपाय-प्रतिजागरणनिमित्तं ह्यनुसन्धानं यावद्धि मुख्यनायकेन प्रत्यनुसन्धानेन न क्रियते तावद् जडाजडरूपः सर्वोऽप्युपायवर्गोऽनुपायकल्प एव। तथा हि–तापसवत्स-राजे वासवदत्ताप्रेमानुसन्धानं राजमुखेन प्रत्यङ्कं दर्शितम्—"तद्वक्त्रेन्दुविलोकनेन दिवसो नीतः प्रदोषस्तथा" इति यावत् षष्ठेऽङ्के—

**त्वत्संप्राप्तिविलोभितेन सचिवैः प्राणा मया धारिताः**
**तन्मत्वा त्यजतः शरीरकमिदं नैवास्ति निःस्नेहता ।**
**आसन्नोऽवसरस्तवानुगमने जाता रतिः किं त्वयं**
**खेदो यच्छतधागतं न हृदयं तस्मिन् क्षणे दारुणे ॥**

बालक्रीड़ा

है उनके विच्छिन्न होने पर नायक को जो अनुसन्धानात्मक यानी उपायों के विचार स्वरूप सन्धिगत द्रव्यों का ज्ञान है वह बिन्दु है। क्योंकि ज्ञान करना विचारना फल के प्राप्त करने में उपाय है। जब तक अनुसन्धान एवं प्रत्यनुसन्धान के आधार पर अविच्छेद नहीं किया जायगा अर्थात् पूर्वापर का अनुसन्धान और पुनः प्रतिसन्धान नहीं करेंगे तब तक कार्य का कुछ भी निर्वाह नहीं होगा।

प्रश्न—बीज का तो अवस्थान फल पर्यन्त होता है किन्तु बिन्दु की कैसी स्थिति है। उत्तर, कहते हैं कि जब तक कार्य की समाप्ति नहीं हो जाय तब तक उसका अवस्थान होता है। यहां पर उल्लिखित प्रघट्टक में यह कहा कि अनुसन्धान का स्वरूप है सकल उपायों के विषय में जागरित रहना सावधान होना। अतः जब तक मुख्य नायक प्रत्यनु-सन्धान के द्वारा उस अनुसन्धान को नहीं कर लेता है तब तक जड़ एवं अजड़ चेतन रूप सम्पूर्ण उपाय अनुपाय कल्प ही है। जैसे देखिये—तापस वत्सराज नाटक में वासवदत्ता के बारे के प्रेम अनुसन्धान को राजा के मुख से प्रत्येक अङ्क में दिखलाया है कि उनके मुखचन्द्र को देखते २ दिन को बिता दिया अब प्रदोष को भी इसी तरह बितायेंगे। इसके बाद षष्ठ अङ्क में सचिवों ने मुझे तुम्हारे मिल जाने का या मिला देने का प्रलोभन दिया। उसीके आधार पर मैंने प्राणों का धारण किया। इस तथ्य को समझकर इस तुच्छ शरीर को छोड़ने में कुछ भी रूक्षता मुझ में नहीं है अवसर आसन्न है और तुम्हारा अनुगमन करने में प्रेम भी उत्पन्न हो गया है। किन्तु खेद इस बात का है ऐसे अवसर पर मेरे हृदय के सौ २ खण्ड क्यों नहीं हो गये। इत्यादि।

यहां पर फल के विषय में तीन प्रकार है। उसमें एक प्रधानायत्त सिद्धि है दूसरा सचिवायत्तसिद्धि है तीसरा उभयायत्तसिद्धि है। उनमें यह बिन्दु प्रधानायत्तसिद्धि स्थल में होता है। वत्सराज को जो राज्य प्राप्ति हुई है सचिवायत्तसिद्धि है। उसमें अमात्यवर्ग के द्वारा किया गया अनुसन्धान ही बिन्दु है। उभयायत्तसिद्धि स्थल में तो उभय के द्वारा अनुसन्धान किया जाता है अतः उभयकृत बिन्दु है।

**यद्वृत्तं तु परार्थं स्यात् प्रधानस्योपकारकम् ।**
**प्रधानवच्च कल्प्येत सा पताकेति कीर्तिता ॥ २४ ॥**

## अभिनवभारती

तत्र प्रधानसिद्धिरायत्तसिद्धिरुभयसिद्धिः, प्रधानसिद्धावयं बिन्दुः, आयत्तसिद्धिस्तु राज्यप्राप्तिलक्षणा। तस्याममात्यवर्गकृतमेवानुसन्धानं बिन्दुः। उभयसिद्धौ तूभयकृतः। येन यत्प्राधान्येनाभिसंहितं स एव तदनुसंधत्ते। इत्येवं प्रधानानुसन्धानचेतनव्यापारः कारणानुग्राही स्वयं च परमकारणस्वभावः तैलबिन्दुवत् सर्वव्यापकत्वादपि बिन्दुः। बीजं च मुखसन्धावेव प्रवर्त्यमानमुन्मिषति, बिन्दुस्तदनन्तरमिति विशेषोऽनयोः, द्वे अपि तु समस्तेतिवृत्तव्यापके ॥२३॥

यद्वृत्तं तु परार्थं स्यादिति। यस्य संबन्धि वृत्तं संविदनुसन्धानं परस्य प्रयोजन संपत्तये भवदपि स्वप्रयोजनं संपादयति। अत एवाह प्रधानवच्च कल्प्येतेति सचेतनानुसन्धाना पताकासिद्धिः प्रधानस्योपकारिणी। एवं सुग्रीवविभीषण-

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो वृत्त परार्थ होकर भी अर्थात् प्रधान का उपकारक होकर भी प्रधान की तरह कल्पित किया जाता हो माना जाता हो उसे पताका कहते हैं ॥२४॥

क्योंकि प्रधान ने जिसका अनुसन्धान किया उसीका अनुसन्घान अमात्य भी करता है। इस प्रकार प्रधान और अमात्य चेतनों के द्वारा किया गया अनुसन्धान व्यापार कारणों का अनुग्राही होता है। वह स्वयं परमकारण स्वभाव वाला बिन्दु तैल की बूंद की तरह सर्व व्यापक होता है। प्रश्न-बीज तो फलपर्यन्त जाता ही है और बिन्दु को भी आपने समाप्ति तक जाने वाला कहा, तब इनमें भेद क्या हुआ। उत्तर। यही इनमें भेद है कि बीज मुख सन्धि में प्रवृत्त होकर अपना उन्मेष करता है। किन्तु बीज उसके बाद भी उन्मेष करता है। ये बीज एवं बिन्दु दोनों समस्तवृत्त में रहने वाले है अतः व्यापक है ॥२३॥

यद्वृत्तन्तु परार्थं स्यात्। जिनके इतिवृत्त का माने जिन नाटकादि दशरूपकों के कथा शरीर का संवित् चिच्छक्ति के द्वारा मिलान कर दिया गया है और जो दूसरे की प्रयोजन सम्पत्ति के लिए उपयुक्त हुआ भी अपने प्रयोजन का सम्पादन करता है। जैसे सुग्रीव विभीषणादि का वृत्तान्त; रामजी के प्रयोजन सीता प्रत्यानयन के उपयोगी होकर अपनी २ राज्यप्राप्तिका सम्पादक हो गया है। उन्होंने अपना भी कार्य सिद्ध किया अत एव उनके वृत्तान्त को प्रधान की तरह कल्पित किया। इस तरह सचेतन के द्वारा अनुसंहित की गई नाटकीय प्रसङ्ग में योजित की गई यह पताका कहलाती है। यह पताका प्रधान के कार्य को सिद्ध करने के लिए उपकारिणी है। जैसे सुग्रीव विभीषण प्रभृति भी रामादिनायकों के द्वारा उपकृत हुए रामादि के और अपने भी

**फलं प्रकल्प्यते यस्याः परार्थायैव केवलम् ।**
**अनुबन्धविहीनत्वात् प्रकरीति विनिर्दिशेत् ॥ २५ ॥**

अभिनवभारती

प्रभृतिरपि रामादिनोपक्रियमाणे रामादेरात्मनश्चोपकाराय प्रभवमाने प्रसिद्धिप्राशस्त्ये संपादयतीति । एवमौचित्यानौचित्यज्ञानोपयोगि इतिवृत्तं पताकावदुपयोगित्वात्पताकेति चिरन्तनाः ॥२४॥

फलं प्रकल्प्यते यस्या इति । यतस्ततः सर्वतः परार्थमेव केवलं सर्वमनुतिष्ठति सा प्रकरी । यथा कृत्यारावणे कुलपतिः, वेणीसंहारे भगवान्वासुदेवः । प्रकर्षेण स्वार्थानपेक्षया करोतीति । सर्वधातुभ्य इन्, संविदपेक्षया च स्त्रीलिङ्गत्वे कृदिकारादिति ङीष् । फलमिति फलतीति कृत्योपायानुष्ठानमुच्यते ॥२५॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसके फल की कल्पना केवल दूसरे के ही लिए की जाती हो और जो अनुबन्ध से विहीन हो यानी पूर्वापर से असंलग्न हो उसको प्रकरी नाम से निर्देश करना चाहिए, यहां परस्मै या परार्थं ठीक है नकि परार्थाय ॥२५॥

कार्यो के उपकार में प्रभु होकर प्रसिद्धि के प्राशस्त्य का सम्पादन करते हैं। इस प्रकार औचित्य एवं अनौचित्य के समझने में यह इतिवृत्त उपयोगी है अतः राजाओं के पताका की तरह माने राजाओं को सूचित कर देने वाली ध्वजा की तरह उपयोगिनी है इस लिए इसको पताका मानते हैं ऐसा चिरन्तन आचार्यो का कहना है। पत गतौ इस धातु से जो गति अर्थ वाले हैं वे ज्ञान अर्थ वाले भी होते हैं इस न्याय से ज्ञान अर्थवाले पत धातु से बलाकादयश्च इससे आक प्रत्यय होता है अतः पतयति ज्ञपयति जो ज्ञान करा देती हैं वह पताका है संकेत है ॥२४॥

फलं प्रकल्प्यते यस्याः। जो केवल दूसरे के लिए ही सब कुछ करती है वह प्रकरी है। जैसे कृत्यारावण में कुलपति। वेणीसंहार में भगवान् वासुदेव। प्रकर्ष से माने अपने प्रयोजन की परवाह नही करके जो दूसरे के लिए सिर्फ करती है।

वहाँ 'सर्व धातुभ्यः इन्' इस उणादि सूत्र से इन् प्रत्यय हुआ है। संवित् की अपेक्षा से यानी संवित् स्वरूपा है और संवित् स्त्री लिङ्ग है अतः प्रकरि इन्प्रत्ययान्त शब्द भी स्त्री लिङ्ग है इस लिए कृदिकारान्त प्रकरि शब्द से ङीष् होने पर प्रकरी शब्द निष्पन्न होता है। जो फैलता है वह फल है अतः कृत्य के कार्य के सम्पादन के लिए उपाय का अनुष्ठान करने को फल कहते हैं ॥२५॥

यदाधिकारिकम् । प्राज्ञ माने नाटकादि दशरूपकों के प्रधान नायक पताका नायक एवं प्रकरीनायकरूप चेतनव्यक्ति इनके द्वारा। जिस फलरूप वस्तु का सम्यक् प्रयोग किया जाता है। यानी ये लोग जिस फल का सम्पादन करते हैं या सम्पादनीय

**यदाधिकारिकं वस्तु सम्यक् प्राज्ञैः प्रयुज्यते ।**
**तदर्थो यः समारम्भस्तत्कार्यं परिकीर्तितम् ॥ २६ ॥**

## अभिनवभारती

यदाधिकारिकमिति । प्राज्ञैः प्रधाननायकपताकानायकप्रकरीनायकैश्चेतनरूपैः यद्वस्तु फलरूपं प्रयुज्यते संपाद्यते संपाद्यत्वेनानुसन्धीयते तत्फलप्रयोजनो यः संपूर्णतादायी पूर्वपरिगृहीतस्य प्रधानस्य बीजाख्योपायस्य फलम् । आरभत इत्यारम्भ शब्दवाच्यो द्रव्यक्रियागुणप्रभृतिः सर्वोऽर्थः यस्य सहकारी तत् कार्यमित्युच्यते चेतनैः कार्यते फलमिति व्युत्पत्त्या । सम्यगिति प्रभुमन्त्रोत्साहशक्तित्रयसंपन्नैरित्यर्थः तेन जनपदकोशदुर्गादिकव्यापारवैचित्र्यं सामाद्युपायवर्ग इत्येतत्सर्वं कार्येऽन्तर्भवति । तत्र परं प्रथमपरिगृहीतः प्रधानभूतोऽभ्युपायो बीजत्वेनोक्तः ॥२६॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जिस आधिकारक वस्तु का प्राज्ञ लोग सम्यक् प्रकार से प्रयोग करें । अथ च जो भी समारम्भ करते हैं वह जिसके लिए पर्यवसित होता हो उसे कार्य कहते हैं ॥२६॥

के रूप में अनुसन्धान करते हैं । तत्फलप्रयोजनः अर्थात् उस फल के लिए यानी उस फल की प्राप्ति के लिए जो पूर्व में परिगृहीत स्वीकृत किये गये बीजनामक प्रधान उपाय को सम्पूर्णता देने वाला आरम्भ किया जाता है इस व्युत्पति के आधार पर आरम्भ माने द्रव्य गुण क्रिया प्रभृति सभी सहकारी अर्थ है वह कार्य है वह फल है । चेतन लोग फल को करते हैं इस व्युत्पत्ति के बल से यहां कार्य एवं फल समानार्थक हैं । सम्यक् प्रयोग करते हैं इस में कहे गये सम्यक् शब्द का अर्थ है प्रभुशक्ति उत्साहशक्ति एवं मन्त्रशक्ति सम्पन्न चेतन नायक । इस से जनपद माने राष्ट्र, १ कोश २ दुर्ग ३ और आदिपद ग्राह्य स्वामी ४ अमात्य ५ सुहृत् ६ एवं सेना इन सातों अङ्गो वाला राज्य, तथा सन्धि विग्रहादि विचित्र व्यापार एवं सामादि उपाय वर्ग इत्यादि सब कार्य के अन्तर्भूत होते हैं । तद्यपि प्रथम परिगृहीत अथ च प्रधानभूत उपाय को उनमें बीज शब्द से कहा है ॥२६॥

यहाँ तीन आशंकाएँ होती हैं । उनमें पहली है कि इन सभी अर्थ प्रकृतियों का प्रारम्भादि की तरह सभी जगह में रहना सम्भव है क्या ? दूसरी है कि अर्थ प्रकृतियों का सन्ध्यवस्थाओं के साथ यथासंख्येन रहने का नियम है क्या ? यथा पहली अर्थ प्रकृति का पहली अवस्था के साथ इत्यादि । तीसरी है कि अपने आप में इनका कर्त्ता के आधार पर क्रम है क्या ? इन तीनों शंकाओं का अपाकरण करने के लिए कहते है कि एतेषाम् । इन पांचो में एक २ वर्ग का एक शेष कर के तीन वर्ग का विचार करिये परामर्श करिये । इस लिए इसका यह अर्थ है कि सभी अर्थप्रकृतियों की प्रारम्भादि अवस्थाओं का सर्वत्र होना सम्भव नहीं है । अपि तु जिस नायक का जिस अर्थप्रकृति विशेष के साथ प्रयोजन को मिला सकना अधिक है वहाँ वही प्रधान है ।

**एतेषां यस्य येनार्थो यतश्च गुण इष्यते ।**
**तत् प्रधानं तु कर्तव्यं गुणभूतान्यतः परम् ॥ २७ ॥**

अभिनवभारती

ननु प्रारम्भादिवदासामर्थप्रकृतीनां किं सर्वत्र सर्वासां सम्भवस्तथार्थप्रकृतीनां सन्ध्यवस्थाभिः सह किं यथासंख्यं नियमस्तथा किं स्वात्मन्यासां कर्तृक्रम इति शङ्कात्रयमपाकर्तुमाह एतेषामिति । पञ्चकवर्गत्रयं परामृश्यते एकैकस्य वर्गस्य एकशेषेण । तदयमर्थः न सर्वत्र प्रारम्भादिवत् सर्वा अर्थप्रकृतयोऽपि तु यस्य नायकस्य येनार्थप्रकृतिविशेषेण प्रयोजनसम्पत्तिरधिका तदेव प्रधानम्, अन्यत्तु भवदपि गुणभूतमसत्कल्पम्, यथा स्वपराक्रमबहुमानशालिनां पताकाप्रकर्यौ विवक्षिते एव । बीजबिन्दुकार्याणि तु सर्वत्रानपायीनि । तत्रापि तु गुणप्रधानभावः तथा सन्ध्यवस्थार्थप्रकृतीनां यस्य येनोचितः संबन्धः प्रधानं नाटकादिकार्यमिति द्वितीयापि निरस्ता । यतश्च गुण उपकारो झटिति वाच्यते तदेवार्थप्रकृतिरूपं पञ्चानामन्यतमं प्रधानत्वेन बाहुल्येन निबन्धनीयम् अन्यद् गुणभावेन ॥२७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) इन पांचों में से जिसके साथ जिसका प्रयोजन संगत होता हो अथ च जिसके लिए गुणभूत इष्ट है अपेक्षित है उसको प्रधान करना चाहिए और अन्य को गुण करना चाहिए ॥२७॥

इससे भिन्न जो कुछ यदि है भी तो वह सब गुणभूत है अतः असत् है । जैसे अपने पराक्रम से बहुत सम्मानको प्राप्त करने वालों का पताकानायकत्व या प्रकरी नायकत्व विवक्षित ही है इसके साथ २ बीज बिन्दु एवं कार्य भी सर्वत्र अनुयायी हैं अवश्य कर्त्तव्य हैं । उसमें भी अवस्था एवं अर्थयकृतियों में जिसका जिसके साथ सम्बन्ध उचित है उसका उसके साथ गुण प्रधान भाव रहेगा । किन्तु वहां पर नाटकादि का कार्य नाटकादि का फल प्रधान है । इस व्याख्यान से दूसरी आशंका निरस्त हो गई ।

जिससे जिसको झटिति गुण माने उपकार मिलता है उसी का उन पांचो में से किसी एक अर्थ प्रकृति के रूप का प्रधानतया बाहुल्येन निबन्धन करना चाहिए । उस से अन्य का गुण भाव से निबन्धन करना चाहिए ॥२७॥

जब प्रधानायत्त सिद्धि का निबन्धन करते हैं तब जहां जिस अंश में जो अधिक उपकारी हो वहां पर उसीको प्रधान करना चाहिए । जैसे तापसवत्सराज में वासवदत्ता के लाभ के विषय में बिन्दु प्रधान है किन्तु कौशाम्बी के राज्य के लाभ में तो पताका और प्रकरी प्रधान है ।

कोई तो कहते हैं कि कौशाम्बी के राज्य की सिद्धि अमात्य के अधीन है अतः पताका को होना चाहिए । इस प्रकार रत्नावली में सुसङ्गता को तापस वत्सराज में सांकृत्यायनी को बीज के धर्म के विषय में कहना चाहिए । अर्थात् वहां पर उनको

अभिनवभारती

प्रधानायत्तसिद्धौ च निबध्यमानायां यो यत्रांशेप्यधिकोपकारी स तत्र प्रधानीकर्त्तव्यः। यथा वासवदत्तालाभे तापसवत्सराजे बिन्दुः प्रधानं, कौशाम्बीराज्यलाभे तु प्रकरी पताका च प्रधाने। अमात्यस्य राज्यसिद्धौ स्वार्थसिद्धिरिति पताकात्वं केचिदाहु। एवं सुसङ्गता रत्नावल्याम्, सांकृत्यायनी तापसवत्सराजे स्यादिति। बीजधर्मादिषु वाच्यम्। अपरे तु—प्रथमतरमेव नायकस्य तावद्रूपत्वान्नैव प्रमाणं पृथङ् नायकत्वम् सुग्रीवादयस्तु पृथग्भूता एव सांप्रतिके कार्ये केवलमाश्रिता इति, एवं प्रमाणमिव पताकादिरूपत्वम्। तेषां मते तापसवत्सराजे रत्नावल्याश्च उभयत्रापि बिन्दुरेव प्रधानं यथास्वं विभजनीयम्। पताकाप्रवृत्तस्य प्रधानवदतिदेशात् पञ्चसन्धीत्यासां भवेत् पृथग्गणना। अस्त्वित्यसौ परार्थत्वादेव। अत एव च कुतः सन्धिः सूच्यते वाभ्यूह्यते वा निबध्यते वा। यथा मायापुष्पके—

बालक्रीड़ा

बीज का उपकारी कहना चाहिए। अपर लोग तो कहते हैं कि नायक की प्रथमता है। अतः नायक के स्वरूप होने से अर्थात् अन्य व्यक्ति नायक के स्वरूप को सुरक्षित रखने के लिए उपात्त होते है अतः उनमें पृथक् नायकत्व मानने में कोई प्रमाण नही है क्योंकि सुग्रीव एवं विभीषणादि सब पृथक् पात्र हैं उनका आश्रयण तो केवल सांप्रतिक कार्य के लिए होता है तात्कालिक व्यवस्था के सम्पादन में सहकारी होने के कारण होता है। इस प्रकार पताकादि रूपत्व मुख्य प्रमाण नही है अपि तु प्रमाण के सदृश है। इनके मत में तापस वत्सराज एवं रत्नावली दोनो जगहों में बिन्दु ही प्रधान है। अतः पांचों अर्थ प्रकृतियों में से किसी एक का या दो का या तीन का या चार का या सब का योग्यता के अनुसार विभाग करना चाहिए। पताका वृत्त को प्रधान की तरह मानना चाहिए इस अतिदेश के अनुसार इस में पांच सन्धियां होती हैं। इस लिए इनकी पृथक् गणना होनी चाहिए।

अस्तु हो यह पृथक् गणना। जब यह परार्थ ही है तब क्यों इसमें सन्धि की सूचना देते हैं या उसका अभ्यूहन करते हैं या निबन्धन करते हैं। जैसे मायापुष्पाक में प्रसिद्ध प्रभाव वाले वाली को जैसे मार दिया। एक वानर ने जबरन् जैसे लङ्का को जला दिया। और जैसे पहाड़ों से पुल को बांधकर समुद्र पारकर लिया इससे मैं मानता हूं कि यह चपल विधाता का विलास है।

इसमें यह बतलाया कि विधि विडम्वना ही है जो राम लक्ष्मण की सन्निधि में भी सीता का अपहरण हुआ था। अतः सीता प्रत्यानयनरूप बीज की सूचना मात्र यहां दी है।

इसमें पताका की पूर्णता का उपन्यास करेंगे तो वह पूर्ण होने से प्रधान मानी जायगी। उसके लिए अङ्गभूता पताका पुनः दूसरी फिर तीसरी इस तरह अनवस्था हो जायगी। इस लिए ठीक ही कहा कि अनुसन्धि होने के कारण इसकी पृथक् गणना नही होनी चाहिए।

**एकोऽनेकोऽपि वा सन्धिः पताकायां तु यो भवेत् ।**
**प्रधानार्थानुयायित्वादनुसन्धिः　प्रकीर्त्यते ॥ २८ ॥**

अभिनवभारती

वाली　यथा　विनिहतः　प्रथितप्रभावो
दग्धा　यथैककपिना　प्रसभं　च　लङ्का ।
तीर्णो　यथा　जलनिधिर्गिरिसेतुना　च
मन्ये　तथा　विलसितं　चपलस्य　धातुः ॥

पताकायां हि पूर्णवर्णने पताकान्तरं स्यादित्यनवस्था । तद्युक्तमुक्तमनुसन्धित्वान्न पृथग्गणनमस्येति ।

तथा लोल्लटाद्यास्तु मन्यन्ते परार्थे साधयितव्ये पताकानायकस्येतिवृत्तभागा अनुसन्धयः । यथा कृत्यारावणे—

धन्यास्ते　कृतिनः श्लाध्यं तेषां च जन्म सा वृत्तिः ।
यैरुज्झितात्मकार्यैः　परेषामर्थाः　प्रसाध्यन्ते　॥

इति मुखस्यानुसन्धिः, "वाली यथेति प्रतिमुखस्यानुसन्धिः । शक्तिहते लक्ष्मणे ओषध्यानयने गर्भस्य, अङ्गददूत्ये मन्दोदर्याक्षेपेऽवमर्शस्य, "आः ! अशक्त अनार्य तिष्ठ तिष्ठ, अतिरथस्त्वं सा न" इति निर्वहणस्य, इति । एतत्तु भवति अतः सर्वस्यैव हि पञ्चावस्था भवन्तीत्युक्तम् । किं तस्यानुसन्धिद्वित्वाभिधाने प्रयोजनं तत् न पश्यामः ॥२८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) एक या अनेक जो भी सन्धि पताका में होती है वह यदि प्रधान के अनुगत हो उसे अनुसन्धि कहते हैं ॥२८॥

लोल्लट आदि तो मानते हैं कि परार्थ को सिद्ध करना है अतः पताका नायक के इतिवृत्त भाग को अनुसन्धि कहना चाहिए ।

जैसे कृत्यारावण में—वे धन्य हैं वे कृती हैं उनका जन्म श्लाध्य है उनकी वह वृत्ति है जो अपने स्वार्थ को छोड़ देते हैं अथ च दूसरों के प्रयोजनों को सिद्ध करते हैं ।

यहां मुख की, "बाली यथा में' प्रतिमुख की लक्ष्मण के शक्ति लगने पर औषधि के आनयन में, गर्भ की अङ्गद की दूत्य विधि में और मन्दोदरी के आक्षेप में अवमर्श की, आः असामर्थ्य को कहते हो अच्छा अनार्य ठहरो ठहरो । तुम अति रथ हो वह नही है इसमें निर्वहण की अनुसन्धि है । यह तो कहा ही है कि सभी नाटकादि में पांच सन्धियां होती हैं । किन्तु दो अनुसन्धियां वहां होती हैं इस कथन का कोई प्रयोजन नही देख रहे हैं ॥२८॥

अभिनवभारती

स्वफलसिद्धये यतमानस्य तत्र तत्रावश्यं पृथग्गणनाशङ्केति, तत्प्रशमनप्रयोजनम्, अस्मत्पक्षे कस्मिंस्तर्हि प्रधानसन्धौ तस्यानुयायित्वमिति दर्शयितुमाह आगर्भादाविमर्शाद्धेति। प्रतिमुखे गर्भे यदि वा। यमर्थं व्याप्य निवर्तते पताकेतिवृत्तं तावत्येव पताकानायकस्य स्वफलसिद्धिरुपनिबन्धनीया, सिद्धफलस्त्वसौ प्रधानफल एव व्याप्रियमाण आसीनोऽपि भूतपूर्वगत्या पताकानायकशब्दवाच्यो न मुख्यत्वेन अत्राह कस्माद्यस्मादिति। कस्मादस्याभिप्रायः, प्रधानवच्च कल्प्येतेत्युक्तत्वात् निर्वाहादपि किं तद्भवति, अत्रोत्तरं यस्मादिति निर्वहणपर्यन्ते तत्फले क्रियमाणे तुल्यकालयोरुपकार्योपकारकत्वाभावात्, तेन प्रधानोपकारकभावो न भवेत्। अभिविधावाङ्। ये तु मर्यादायां तं व्याचक्षते ते न सम्यगमंसत—विनि-

बालक्रीड़ा

अपने प्रयोजन को सिद्ध करने में यत्न करने वाले को उन उन जगहों में पृथक् गणना करने की जो आशङ्का होगी उसका शमन करना जब प्रयोजन है तब इस पक्ष को मानने वाले के यहां किस प्रधान सन्धि में वह अनुयायी होगा इसको दिखाने के लिए कहते हैं आगर्भदाविमर्शाद्धा। प्रतिमुख या गर्भ में जिस अर्थ को व्याप्त करके यदि पताका का इतिवृत्त समाप्त हो जाता है तो उतने ही अर्थ के विषय में पताका नायक की फल सिद्धि का उपनिबन्धन करना चाहिए। चाहे वह फल को प्राप्त करके बैठ चुका हो तब भी प्रधान नायक के फल को सिद्ध करने में व्याप्रियमाण है ऐसा ही लिखना चाहिए एवं कहना चाहिए। ऐसा नही होने पावे कि फल को प्राप्त कर चुका है अतः उसका मुख्य रूप से उपनिबन्धन कर देना चाहिए। क्योंकि सम्प्रति उसमें यत्न नही है तब भी प्राक्कालिक स्थिति का अनुसरण करके पताकानायक शब्द से ही उसको कहना चाहिए।

इस विषय में कहते हैं कस्माद्यस्मात्। यहां कस्मात् का अभिप्राय है कि प्रधान की तरह उसकी कल्पना करनं चाहिए ऐसा कहा है अतः निर्वाह करने पर भी क्या वह होता है। इसमें उत्तर है। यस्मात्। पताका नायक के फल को निर्वहण संधि पर्यन्त करने पर मुख्य और अङ्ग दोनों का काल तुल्य हो जायगा ऐसी हालत में उनमें उपकार्योपकारक भाव यानी अङ्गाङ्गिभाव नही हो सकेगा। जिसके फल स्वरूप उस पताका नायक से प्रधान का कोई उपकार नही होगा। यहाँ आ गर्भात् आ विमार्शात् में आङ् अभिविधि में हैं।

आङ् का अर्थ मर्यादा है और अभिविधि है। मर्यादा में मर्यादित वस्तु का त्याग होता है कि किन्तु अभिविधि में उस वस्तु का त्याग नही होता है अपि तु उसका सम्बन्ध उसका लगाव बना रहता है उदाहरण से इसका स्पष्टीकरण करते हैं। जैसे—आमुक्तेः संसारः यहां मुक्ति होने तक संसार है मुक्ति होने पर संसार भी खतम। यहां मर्यादार्थक आङ् है। आसकलं ब्रह्म। यहां ब्रह्म की सकल में अभिविधि है व्याप्ति है। ऐसी कोई वस्तु नही है जो ब्रह्म रूप नही हैं। अर्थात् ब्रह्म का

आगर्भादाविमर्शाद्वा पताका विनिवर्तते ।
कस्माद्यस्मान्निबन्धोऽस्याः परार्थः परिकीर्त्यते ॥ २९ ॥

अभिनवभारती

पातप्रतीकारः प्रधानविमर्शसन्धौ प्रस्तुतोपयोगः पताकायाः यत्र कृतघ्नता दृष्टा तन्न नीत्योच्यते । कृतज्ञस्तु प्राप्तफलो विनिपातान् प्रतिकुर्यादेवेति । तत्र पताकानायको यथा स्वार्थे प्रवर्तते परार्थञ्च संपादयति, भृत्यस्यान्यस्य वा जडस्य सा स्थितिः—स्वार्थेऽपि सति परार्थः संपद्यते तत्पताकास्थानकम् । पताका तत्र जडस्य स्वार्थपरार्थप्रवृत्तौ तावदभिसन्धानाभावात् । अभिसन्धानवतः सुग्रीवादेः पताकानायकाद् भेदः, अजडस्यापि स्वार्थे यद्यप्यनुसन्धानमस्ति तथापि परार्थे नास्तीति विशेषः, प्रधानवच्च कल्प्येतेति पताकालक्षणेऽभिधानाद् बहुतरेतिवृत्ते व्यापकता नायकस्य, अस्य तु परिमितेतिवृत्तव्यापकत्वमित्यपि विशेषः ॥२९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) गर्भ सन्धि से आरम्भ की जाने वाली पताका का विनिवर्त्तन विमर्श सन्धिपर्यन्त होता है। प्रश्न—ऐसा क्यों होता है। उत्तर। क्योंकि इसका निबन्धन परार्थ कहलाता है ॥२९॥

भेद कहीं भी नहीं है। अतः सजातीय विजातीय स्वगत भेद शून्य ब्रह्म है। विना तेनेति मर्यादा सह तेनेत्यभीविधिः। यह मर्यादा और अभिविधि का भेद है। अभिविधिः और अभीविधि; दोनों प्रयोग बनते हैं।

जो तो मर्यादा के अर्थ में आङ् की व्याख्या करते हैं वे ठीक नहीं समझते हैं। जैसे विनिपात प्रतीकारः। अवमर्श सन्धि में पताका का प्रधान के प्रस्तुत करने में उपयोग होता है। जहां कृतघ्नता को देखा है वहां उस देखी हुई कृतघ्नता का नीति पूर्वक कथन करते है। किन्तु कृतज्ञ तो फल को प्राप्त कर लेने से कृतार्थ हुआ विनिपातों का प्रतीकार कर देता है। इसमें पताका नायक जैसे अपने मतलब के लिए प्रवृत्त होता है उससे परार्थ सम्पन्न हो जाता है। भृत्य की या जड की यही या ऐसी स्थिति है। स्वार्थ के विषय में प्रवृत्ति रहने पर भी परार्थ ही भृत्य के द्वारा सम्पन्न होता है। यही पताकास्थानक है। वहाँ पताका होती है जहाँ जड को स्वार्थ एवं परार्थ विषयक प्रवृत्ति का अनुसन्धान नहीं होता है और जहाँ अभिसन्धान होता है वहाँ अभिसन्धान करनेवाले सुग्रीवादि पताकानायक से उस जड का या भृत्य का भेद रहता है।

अन्य को भी यद्यपि अपने अर्थ के विषय में अनुसन्धान रहता है तब भी पर के अर्थ के विषय में उसको अनुसन्धान नही रहता है वहाँ तो वह स्वामी के आदेशानुसार प्रवृत्त होता है या प्रवृत्त रहता है। बस यही जड एवं अजड का वैलक्षण्य है।

प्रधान की तरह कल्प है समर्थ है ऐसा पताका के लक्षण में कहा है अतः प्रधान नायक के इतिवृत्त में बहुतर व्यापकता होती है और पताकानायक की इतिवृत्त विषय के व्यापकता परिमित होती है यह भी विशेष यहाँ है ॥२९॥

## अभिनवभारती

तस्य पताकास्थानकस्य वक्ष्यमाणभेदैर्भेदवत्त्वात् सामान्यलक्षणं तावदाह यत्रार्थे चिन्तितेऽन्यस्मिन्निति । अर्थः प्रयोजनं, उपायश्च, कर्मकरणव्युत्पत्त्या, अन्यस्मिन्नुपाये प्रयोजने वा चिन्तिते अन्यः उपायान्तरप्रयोजनान्तरलक्षणः प्रकर्षेण युज्यते संबध्यते यत्रेति तत्पताकास्थानकम्, पताकाधारत्वादुपचारादितिवृत्तमपि पताकास्थानकम् । उपाध्यायास्त्वाहु—पताकायाः स्थानमितिवृत्तता, तत्र चार्थः क्रियमाणोऽपि पूर्वपदार्थमुपसंक्रामति, राजवाहन इवायमुद्धुरकन्धरस्तिष्ठतीति यथा, तेन पताकास्थानकमितिवृत्तमेवोच्यते । तत्र वर्ण्यमानं तु जडाजडरूपं पताकासदृशमित्यर्थादुक्तं भवति । स चान्योऽर्थस्तल्लिङ्गस्तन्मुख्यमर्थं लिङ्गयति विचित्रयतीति ।

## बालक्रीड़ा

यह पताकास्थानक वक्ष्यमाण भेदों के कारण अनेक भेदों वाला है अतः इसके सामान्य लक्षण को कहते हैं—यत्रार्थे चिन्तितेऽन्यस्मिन् । यहां अर्थ के माने प्रयोजन है और उपाय है क्योंकि अर्थ्यते यः इस कर्म व्युत्पत्ति के अनुसार अर्थ शब्द का अर्थ प्रयोजन होता है और अर्थ्यतेऽनेन इस करणव्युत्पत्ति के अनुसार इसका अर्थ उपाय होता है । इस लिए जहां चिन्तन तो करते हैं किसी अन्य उपाय का या किसी अन्य प्रयोजन का किन्तु प्रकर्ष के साथ योजना करते हैं या सम्बन्ध दिखलाते हैं किसी अन्य उपाय का या प्रयोजन का वह पताका स्थानक होता है । समझने के लिए संकेत का आधार होता है अतः लक्षण से इतिवृत्त भी पताकास्थानक है ।

पत गतौ से (ये गत्यर्थास्ते ज्ञानार्थाः इत्यनुसारं पतयति बोधयति या सा पता । स्वार्थे कनि ततष्टापि पताका इति भवति) जो धातु गत्यर्थक हैं वे ज्ञानार्थक होते है इसके अनुसार जो बोधन करा दे समझा दे वह पता है । यहां पचादि अच् हुआ है । फिर स्वार्थ में कन् प्रत्यय हुआ और लोक व्यवहार से इसमें स्त्री लिङ्ग होता है अतः टाप् होने पर पताका बनता है । अथवा बलाकादयश्च इस औणादिक सूत्र से आक प्रत्यय होने पर बलाका की तरह पताका बनता है । तडाक पिनाक इसी से बनते हैं ।

उपाध्याय जी तो कहते हैं कि पताका का स्थान इतिवृत्त है । अतः यहां क्रियमाण प्रयुज्यमान या वर्ण्यमान अर्थ पूर्व पदार्थ में उपसंक्रमण करता है । जैसे यह व्यक्ति राजवाहन की तरह कन्धरा को ग्रीवा को ऊपर में उठाकर स्थित रहता है इस लिए इतिवृत्त को ही पताकास्थानक कहते हैं । उस में वर्ण्यमान वर्णन किया जाना वाला जड या अजड सभी पदार्थ पताका के सदृश है यह तथ्य कहा जाता है । क्योंकि वह अन्य अर्थ तल्लिङ्ग होता है । तल्लिङ्ग के माने है जो उस मुख्य अर्थ का लिङ्गन करे विशिष्ट रूप से चित्रण करे संकेत करे ।

**यत्रार्थे चिन्तितेऽन्यस्मिंस्तल्लिङ्गोऽन्यः प्रयुज्यते ।**
**आगन्तुकेन भावेन पताकास्थानकं तु तत् ॥ ३० ॥**

अभिनवभारती

ननु किं तत्र पताकासादृश्यमित्याह—अगन्तुकेन भावेनेति । भावनं भावः कारणत्वम्, तच्च द्विविधं स्वरूपकृतं सहकारिकृतं च तत्र सहकारिकृतमागन्तुकमुच्यते । तेन सहकारित्वसामान्यात् तत्समर्थाचरणलक्षणात् पताकासादृश्यमिति यावत् । अन्याभिसन्धानेऽन्यसिद्धिश्चेत् भूषणभूतापि कैश्चिद् दूषणत्वेन गृहीता, तैरर्थशब्दः उपायवाच्य उपाश्रितः । तल्लिङ्ग इति कारणत्वधर्माभावप्रवृत्तिनिमित्त उपायः । उदाहरणं सामान्यलक्षणस्य विशेषलक्षणव्याख्याने शक्ययोजनमिति तत्रैव दर्शयिष्यामः ॥३०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां चिन्ता तो की किसी अन्य अर्थ की प्रयोजन की या उपाय की किन्तु आगन्तुकानामग्रे सन्निवेशः के अनुसार आगन्तुक भाव से आगन्तुक कारण से प्रयुक्त किया गया तल्लिङ्ग तत्सदृश कोई अन्य अर्थ । वहाँ वह पताकास्थानक होता है ॥३०॥

प्रश्न—आपने जो यह कहा कि वर्ण्यमान जडाजडरूप सभी पदार्थ पताका के सदृश है तब इसमें प्रश्न होता है कि यहां पताका का सादृश्य क्या है । उत्तर देते हैं आगन्तुकेन भावेन । भाव माने भावन अर्थात् कारणत्व । वह भावन भी दो प्रकार का है । एक स्वरूपकृत दूसरा सहकारिकृत । उनमें सहकारिकृत को आगन्तुक कहते हैं । मुख्य अर्थ का समर्थन करना रूप सहकारित्व धर्म से इस अर्थ में पताका का सादृश्य है । यहां का भाव यह है कि जैसे पताका किसी राष्ट्र का या किसी सम्प्रदाय का या किसी महापुरुष का चिह्न हैं । जिसको देखकर लोग यह समझ जायें कि यह अमुक राष्ट्र का राजदूत है या यह अमुक सम्प्रदाय का पुरुष है या यह अमुक महा पुरुष है । उसी तरह पताका स्थानक इतिवृत्त भी मुख्य प्रधानीभूत वर्णनीय अर्थ का उपबृंहण करने वाला समर्थन करने वाला होता है । अर्थात् उसका संकेत करता है कि अमुक का यह कार्य है । यह अमुक है । ऐसा २ होने जा रहा है इत्यादि संकेत कर देता है ।

पताका स्थल में यदि अन्य के कहने पर अन्य की सिद्धि होती है तो वह पताका भूषण भूता ही है भूषण स्वरूपा है किह्नी अनजान व्यक्तियों ने उसका दूषण के रूप से ग्रहण किया है । उन लोगों ने अर्थ शब्द का उपाय वाची के रूप में आश्रयण किया है । तल्लिङ्ग कहने का यहां यह आशय है कि इस उपाय का प्रवृत्तिनिमित्त कारणता धर्म रहित है अर्थात् प्रकृत में उपाय कारक रूप हेतु नही है अपितु लिङ्गरूप यानी ज्ञापक रूप हेतु है । उदाहरण लिखने का या दिखाने का प्रयोजन होता है कि सामान्य स्वरूप का विशेष रूप से व्याख्यान किया जा सकता है । इस तथ्य को या इस तत्त्व को हम आगे चलकर दिखलायेंगे ॥३०॥

अभिनवभारती

तद्भेदान् क्रमेण लक्षयति सहसैवार्थसंपत्तिरिति । यत्रोपकारकमपेक्ष्य गुणवती उत्कृष्टा अर्थस्य फलस्य सहसैवाचिन्तितोपनतत्वेन भवति संपत्तिः तत् प्रथममिति साध्यफलयोगात्प्रधानं पताकास्थानम् । यथा रत्नावल्यां सागरिकायां पाशावलम्बनप्रवृत्तायां वासवदत्तेयमिति मन्यमानो यदा राजा पाशं मुञ्चति तदा तदुक्त्या सागरिकां प्रत्यभिज्ञाय 'हा कथं प्रिया मे सागरिका, अलमलमतिमात्र' मित्यादि । अत्रान्यत्प्रयोजनं चिन्तितं तद्वैचित्र्यकारि च प्रयोजनान्तरं संपन्नम् । तत्र च दैवयोगः तथाभूतदेशकालयोगो नायकः स्वात्मैवान्याभिसन्धिबलात् कल्पित-भेदः, सागरिकैव वा मरणमेवोचितमित्यन्याभिसन्धानेन वदतीति पताकानायक-सदृशत्वं भजते । अन्यस्मिन्नुपाये चिन्तिते सहसोपायान्तरप्राप्तिः यथा नागानन्दे जीमूतवाहनस्य शङ्खचूडप्राप्तवध्यपटस्य कञ्चुकिना वासोयुगलार्पणम् ।

अन्ये तु 'चतुष्पाताकापरम' मितिभाविसन्धिचतुष्टयाभिप्रायेण मन्यमानाः प्रथमद्वितीयादिशब्दान् मुखादिसन्धिविषयप्रयोगाभिप्रायेण व्याचक्षते । अत्र च युक्तिर्न लक्ष्यते, न वा चमत्कारं भजतीत्यसदेव । एतत्तुल्यतया गणनभूतेन्द्रियैः

बालक्रीड़ा

अब पताका के भेदों का क्रमशः लक्षण कहते हैं सहसैवार्थ सम्पत्तिः । जहां उपकारक वस्तु को प्राप्त करके अर्थ की फल की सहसा ही अचिन्तित उपनत हुई के रूप में गुणवती माने उत्कृष्टा सम्पत्ति समृद्धि होती है वह पताका स्थानक प्रथम है साधनीय फल के मिलजाने से वह प्रधान पताका स्थानक है । जैसे रत्नावली में फांसी पर लटकने के लिए प्रवृत्त होने वाली सागरिका को यह वासवदत्ता है ऐसा समझकर जब राजा उसके पाश को छुड़ाता है तब आवाज से सागरिका को पहिचान कर "हहा क्या मेरी प्यारी सागरिका है बस वस अधिक साहस मत करो" इत्यादि कहता है । यहाँ पर चिन्ता का विषय प्रयोजन कुछ और था किन्तु सम्पन्न हुआ कुछ और प्रयोजन । जो अतीव विचित्रताकारी सिद्ध हुआ है ।

यहाँ दैवयोग, तथा भूत माने प्रकृत के अनुकूल देश एवं काल का सम्बन्ध, तथा अपने आप मैं अन्याभिसन्धि के बल से कल्पित भेद वाला नायक अथवा सागरिका ही अब मरना ही उचित है ऐसा अन्याभिसन्धान से कहती है अतः यह सब पताका नायक के सादृश्य को प्राप्त करता है ।

किसी अन्य उपाय के चिन्तन करने पर सहसा अकस्मात् उपायान्तर की प्राप्ति होना जैसे—नागानन्द में शंख चूड से वध्यपट को नही प्राप्त करने वाले जीमूतवाहन को कञ्चुकी के द्वारा वस्त्रयुगल का अर्पण ।

**सहसैवार्थसम्पत्तिर्गुणवत्वुपकारतः ।**
**पताकास्थानमिदं प्रथमं परिकीर्तितम् ॥ ३१ ॥**

अभिनवभारती

सह पताकापञ्चकगणनप्यापादयेदिति च वदद्भिश्चिरन्तनैरेवायमुपहासपात्रीकृतः पक्ष इत्यास्ताम् ॥३१॥

वचः सातिशयं श्लिष्टमिति। काव्यस्य प्रकृतस्य वर्णनीयस्य यो बन्धः, अतिशयोक्त्यादिना योजनं तन्निमित्तवशाद्यद्वचनं सातिशयश्लिष्टमप्रकृतं प्रत्युचितं जातं तद्वचनं तदर्थो वा तदुच्चारयिता वा यादृच्छिकं वा प्रकृतोपयोगित्वेन सहकारित्वेन गच्छद् द्वितीयं पताकास्थानमभिसन्धानापेक्षया । यथा रामाभ्युदये तृतीयेऽङ्के सीतां प्रति सुग्रीवस्य संदेशोक्तिः—

बहुनात्र किमुक्तेन पारेऽपि जलधेः स्थिताम् ।
अचिरादेव देवि ! त्वामाहरिष्यति राघवः ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां किसी के उपकार से साहाय्य से अकस्मात् ही किसी अचिन्तित उत्कृष्ट अर्थ का सम्पादन किया जाय तो उसे प्रथम पताका स्थानक कहते हैं ॥३१॥

"चतुष्पताकापरमम्" को भावी चार सन्धियों के अभिप्राय से कहा हुआ मानने वाले अन्य लोग तो प्रथम द्वितीयादि शब्दों की मुखादि सन्धियों के विषय में किये गये प्रयोग के अभिप्राय से व्याख्या करते हैं किन्तु ऐसी व्याख्या करने में कोई युक्ति नही दिखाई पड़ती है और न कोई चमत्कार ही प्राप्त होता है अतः यह असत् है। क्योंकि इस तरह की तुलना से गणनभूत पञ्च इन्द्रियों के साथ अर्थात् पदार्थो को वस्तुओं को विषयों को जानने के आधार जैसे आंख कान नाक जिह्वा एवं त्वचा ये पांच इन्द्रियाँ हैं वैसे पांच पताका हैं ऐसी गणना भी की जा सकती है ऐसा कहने वाले चिरन्तन आचार्यों ने ही इस पक्ष को उपहास का पात्र बना दिया है अतः बस किया जाय रहने दिया जाय ॥३१॥

वचः सातिशयं श्लिष्टम्। प्रकृत प्रस्तुत वर्णनीय वर्णन के उपयोगी जो काव्य का बन्ध है अतिशयोक्ति आदि के द्वारा जो शब्द एवं अर्थ की योजना है उसके लिए जो अतिशय युक्त श्लेषमय अप्रकृत किन्तु उचित वचन है वह वचन वह अर्थ अथवा वह उच्चारयिता अथवा प्रकृत के उपयोगी के रूप से सहकारी के रूप से प्राप्त होने वाला यादृच्छिक तत्व है वह अभिसन्धान की अपेक्षा से द्वितीय पताकास्थानक है। जैसे रामाभ्युदय नाटक के तृतीय अङ्क में सीता के प्रति सुग्रीव की सन्देशमयी उक्ति—

यहां अधिक कहने से क्या फायदा है हे देवि ! समुद्र के पार में भी स्थित आपको ये भगवान् राघव, रामचन्द्र जी शीघ्र ही ले आयेंगे ।

**वचः सातिशयं श्लिष्टं काव्यबन्धसमाश्रयम् ।**
**पताकास्थानकमिदं द्वितीयं परिकीर्तितम् ॥ ३२ ॥**

अभिनवभारती ।

अत्रान्यप्रयोजनेनातिशक्त्याशयेन प्रयुक्तेऽपि वचसि पारेऽपीत्यादि प्रकृतोपयोगातिशयात्पताकास्थानकम् ॥३२॥

अर्थोपक्षेपणं यत्रेति । लीनमस्फुटरूपं उत्क्षिप्यमाणमर्थजातं, श्लिष्टेन संबन्धयोग्येनाभिप्रायान्तरप्रयुक्तेनापि प्रत्युत्तरेणोपेतं सद्यत्र सविनयं विशेषेण नयनेन विशेषनिश्चयप्राप्त्या सहितं संपद्यते तत् तृतीयं पताकास्थानकम् । यथा मुद्राराक्षसे चाणक्यः—"अपि नाम राक्षसो दुरात्मा गृह्येत" । एवमस्फुटेऽर्थे उपक्षिप्ते, (प्रविश्य) सिद्धार्थकः –"अंअ गण्हिदो" । इत्येतत्प्रत्युत्तरं सन्देशाशयेन प्रयुक्तमौचित्याद्विशेषनिश्चयं करोति । तथा च पुनश्चाणक्यः—(सहर्षमात्मगतं) "हन्त गृहीतो दुरात्मा राक्षस." इति । इदं च प्रकृतसाध्योपयोगाङ्गित्वात् पताकास्थानीयमिति

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां काव्य की रचना के आधार पर अतिशय युक्त श्लिष्ट वचन का प्रयोग किया जाता है वह द्वितीय पताकास्थानक कहा जाता है ॥३२॥

यहां किसी अन्य मतलब से माने अन्यशक्तिशालित्व के आशय से अर्थात् तुमको ले आने में यदि महान् प्रयास भी करना होगा तो उसे भी कर के तुमको भगवान् ले आयेंगे । इस आशय से कह गये वाक्य में जो पारेऽपीत्यादि पद हैं वे प्रकृत के अतीव उपयोगी हैं अतः यह द्वितीय पताकास्थानक है ॥३२॥

अर्थोपक्षेपणं यत्र । लीन माने अस्फुट रूप से उत्क्षिप्यमाण अर्थजात अर्थसमूह श्लिष्ट माने सम्बन्ध के योग्य अभिप्रायान्तर से प्रयोग किये गये प्रत्युत्तर से उपेत हुआ भी जहां सविनय माने विशेष नयन अर्थात् विशेष निश्चय प्राप्ति के सहित सम्पन्न होता है वह तृतीय पताकास्थानक है ।

जैसे-मुद्राराक्षस में 'क्या दुरात्मा दुष्ट आशय वाला राक्षस ग्रहण किया जा सकेगा ।' इस तरह के चाणक्य के द्वारा अस्फुट अर्थ का उपक्षेप करते ही सिद्धार्थक रंग मञ्च पर आकर कहता है कि आर्य ग्रहण कर लिया । इस तरह का यह प्रत्युत्तर सन्देशविशेष के कहने के आशय से प्रयुक्त है किन्तु औचित्य के कारण विशेष निश्चय को करता है । इसके बाद फिर चाणक्य बड़े हर्ष के साथ अपने मन में कहता है कि मेरे ऐसा कहते ही जो इसने ऐसा कहा है अतः हर्ष है कि दुरात्मा राक्षस अब ग्रहण किया जा सकेगा क्या ग्रहण कर ही लिया । यह प्रस्तुत साधनीय पदार्थ के उपयोगी अङ्ग है अतः तृतीय पताका स्थानक है । वीथी के अङ्ग गण्ड से इसका भेद है ।

अर्थोपक्षेपणं यत्र लीनं सविनयं भवेत् ।
श्लिष्टप्रत्युत्तरोपेतं तृतीयमिदभिष्यते ॥ ३३ ॥

अभिनवभारती

वीथ्यङ्गाद् गण्डादस्य भेदः । 'ऊरुयुग्मं च भग्नं' तद्धि प्रत्युत दुर्योधननाशादाशयश्च दुष्टः । कस्तस्योपस्योगः, पाण्डवानुसारेण तु भवतु । इदं पताकास्थानकं भिन्न-विषयत्वं कृतं ह्येतद्रूपं न क्षतिमावहति ॥३३॥

द्व्यर्थो वचनविन्यास इति । यो वचनन्यिासः कथारूपं वा सोऽलङ्कारत्वसंपत्त्या-शयेन शोभनः प्रसादयुक्तः, श्लेषवशात्, द्व्यर्थ इति, अनेकार्थसंप्रयुक्तः तादृशः सन्नु-पन्यासे वस्त्वन्तरोपक्षेपे सुष्ठु संपद्यते, तच्चतुर्थम् । यथा—"प्रीत्युत्कर्षकृतो दृशामुदय-नस्येन्दोरिवोद्वीक्षते" ( रत्नावली अ १-२३ ) इत्यत्र हि काव्ये अलंकारत्वसम्पत्त्या-

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां किसी लीन माने अस्फुट अर्थ को किसी विशेष नय के साथ उपक्षिप्त किया जाय उसे तृतीय पताकास्थानक कहना चाहते हैं । इसमें उत्तर प्रत्युत्तर श्लिष्ट भाषा में होते हैं ॥३३॥

'ऊरु युग टूट गया' यह वाक्य दुष्ट नही है किन्तु दुर्योधननाश हेतुक होने से यहां आशय दुष्ट है । इसका यहां क्या उपयोग है । हां पाण्डवों के आशय के अनुसार तो इसका उपयोग है । यह पताका स्थानक भिन्न विषय को लेकर किया गया है अतः इस रूप वाला भी यह किसी क्षति का आवहन नही करता है ॥३३॥

द्व्यर्थो वचन विन्यासः । नाटकादि दश रूपकों एवं सप्त उपरूपको में जो साधारण वचन विन्यास है वाक्य प्रयोग है अथवा कथारूप है वह अलंकारता की सुन्दरता की सम्पत्ति के आशय से शोभन हुआ प्रसाद गुण से युक्त हुआ श्लेष के वश से द्व्यर्थक अनेक अर्थो से संप्रयुक्त होता है । इस तरह का वह किसी के भी उपन्यास करने में अर्थात् वस्त्वन्तर के उपक्षेप करने में जब सुन्दर हो जाता है तब वह चतुर्थ-पताका स्थानक है । जैसे—

अस्तापास्तसमस्तभासि नभसः पारं प्रयाते रवा,
वास्थानीं समये समं नृपजनः सायन्तने सम्पतन् ।
सम्प्रत्येष सरोरुहद्युतिमुषः पादांस्तवासेवितुं,
प्रीत्युत्कर्षकृतो दृशामुदयनस्येन्दोरिवोद्वीक्षते ॥

जिसकी समस्त भा माने कान्तियां अस्ताचल पर पहुंचने के कारण अपास्त हो गई हैं क्षीण हो गई है उस रवि के सूर्य के नभ के आकाश के पार चले जाने पर सम्प्रति सायन्तन समय में एक साथ आस्थानी को विश्रान्ति स्थल को जाता हुआ यह राजगण प्रीति के उत्कर्ष को आह्लादमय उल्लास को करने वाले उदित हुएं इन्दु के कमलों की कान्ति को फीकी करने वाली किरणों के सदृश उदयन के चरणों की तरफ ताक रहा है ।

**द्व्यर्थो वचनविन्यासः सुश्लिष्टः काव्ययोजितः ।**
**उपन्याससुयुक्तश्च तच्चतुर्थमुदाहृतम् ॥ ३४ ॥**
**यत्र सातिशयं वाक्यमर्थोपक्षेपणं भवेत् ।**
**विनाशि दृष्टमन्ते च पताकार्धं तु तद्भवेत् ॥ ३५ ॥**

अभिनवभारती

शयेन श्लेषः प्रयुक्तः प्रधानवस्त्वन्तरं सागरिकागतमुत्क्षिपति—"अयं सो राआ उदयणो यस्स अहं तादेण दिण्णा- अयं स राजा उदयनो यस्याहं तातेन दत्ता" ( रत्ना अ १ ) इति । "उद्दामोत्कलिकां" इति तु नोदाहरणं, द्व्यर्थताप्रतिपत्तावपि हि नात्रार्थेन सहकारिता कुत्रचिदाचरिता । तस्मादेतद्वीथ्यङ्गस्य व्याहारस्यैवोदाहरणं युक्तम् ॥३४॥

एषामुत्कर्षं दर्शयितुमाह चतुष्पताकापरममिति । चतुष्पताकाशब्देन परमशब्देन च समनन्तरं पताकास्थानकमुक्तं, तैश्चतुर्भिः कृतैः परममुत्कृष्टं नाटके नाटचविषये कार्यमिष्यते तस्मात्तथाकर्त्तव्यमित्यर्थः ॥३५॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ काव्य की योजना में श्लेष के आधार पर द्वयर्थक वचनों का विन्यास किया जाता हो तथा जिसके बदौलत वस्त्वन्तर का उपन्यास सुप्रयुक्त हो सुन्दर हो उसे चतुर्थ पताकास्थानक कहते हैं ॥३४॥

(मूल) जहाँ वाक्य अतिशय युक्त हो अथच अर्थोपक्षेपक हो और पर्यन्त में विनाशी दिखाई दिया हो वह पताकार्ध होता है ॥३५॥

यहां इस काव्य में अलंकारत्व की सौन्दर्य की सम्पत्ति के वृद्धि के आशय से प्रयुक्त किया गया उदयन उज्जयिनी के राजा एवं उदित हुए चन्द्र तथा किरण एवं चरण रूप दो अर्थों का श्लेष सागरिका के विषय में प्रधानवस्त्वन्तर का उत्क्षेपण करता है कि—

अये यह वह राजा उदयन है जिसके लिए पिताजी ने मुझे दे दिया है। इत्यादि के रूप के सुन्दरता के साथ प्रयुक्त किया गया श्लेष सागरिका की उदयन के प्रति उत्सुकता को प्रकट करता हुआ सुष्ठु सम्पन्न हो गया है । किन्तु—

उद्दामोत्कलिकां विपाण्डुररुचं प्रारब्धजृम्भां क्षणा,
दायासं श्वसनोद्गमैरविरलैरातन्वतीमात्मनः ।
अद्योद्यानलतामिमां समदनां नारीमिवान्यां ध्रुवं,
पश्यन् कोपविपाटल द्युति मुखं देव्याः करिष्याम्यहम् ।

यह तो इस चतुर्थपताकास्थानक का उदाहरण नही है । यद्यपि यहां समदनां में मदन नामक तरु से संगत उद्यानलता एवं कामार्त्त हुई नारी इन दो अर्थो की प्रतिपत्ति होती है तद्यपि इन अर्थो ने कहीं पर भी सहकारिता का सहयोगिता का आचरण नही किया है । इस लिए यह वीथी के अङ्ग व्याहार का ही उदाहरण है । यही बात युक्त है ।३४।३५।

अभिनवभारती

पताकानायकेन हि यल्लेशतः कर्त्तव्य तदेकेन क्रियते चतुष्टयेन वा । केचिदित्याहुः—चतषु सन्धिषु चत्वारः पताकानायकाः, तेषां यथाक्रमं सूचकानि पताकास्थानकानि, प्रथमं मुखसन्धौ यावच्चतुर्थमवमर्शसन्धाविति – तच्चासत्, पताकाया इव प्रकर्या अपि कार्यबिन्दुबीजानां सूचकान्तराणि वक्तव्यानि स्युः, चत्वारश्च नियमेन पताकानायका इव प्रकरीनायका अपि भवेयुः । आगर्भादिति च पक्षे चतुष्पताकापरममित्यसङ्गतं स्यात्, मुख्यनायके चेतिवृत्तसूचकं न लक्षणतः कथ्यते पताकानायके तु कथ्यत इत्यधरोत्तरमाश्रितं स्यात् । न च मुखसंधावाद्य द्वितीयं प्रतिमुखसन्धावित्यादिक्रमो न्याये लक्ष्ये वा साक्ष्यमाक्षिपति – इत्यलमनेन ।

बालक्रीड़ा

और लोग तो यहाँ काव्ययोजितः के स्थान पर कार्ययोजितः पाठ को मानकर उद्दामोत्कलिका को उदाहरण के रूप में देते हैं तथा व्याख्या करते हैं कि यह उदाहरणभूत काव्य राजगत अर्थ का उपक्षेप करता है अतः प्रासङ्गिक वचन विन्यास है मुख्य नही है ।

अब इन पताकास्थानकों के उत्कर्ष को दिखाने के लिए कहते हैं चतुष्पताका-परमम् । यहां प्रयोक्ता लोग चतुष्पताका शब्द और परम शब्द से समनन्तर में माने अभी २ कहे हुए पताकास्थानक को इन चार प्रसङ्गों से सम्पन्न करने पर नाट्य में माने नाट्य के विषय में परम माने उत्कृष्ट कार्य को चाहते हैं इस लिए वैसा करना चाहिए । अर्थात् चार प्रसङ्गों से सम्पन्न करके उत्कृष्ट कार्य को करना चाहिए ।

अब यहाँ प्रश्न उठता है कि ठीक है उत्कृष्ट कार्य को करना चाहिए । किन्तु पताकानायक के द्वारा जो लेशतः कर्त्तव्य है उसको क्या एक पताकास्थानक से करना है या चारों से करना है ।

इस पर कोई कहते हैं कि चार सन्धियों में चार पताकानायक है । उनकी क्रमशः सूचना देने वाले चार पताकास्थानक कहे जिनमें पहला मुख सन्धि में है दूसरा प्रतिमुख सन्धि में तीसरा गर्भ में इस तरह चौथा अवमर्श सन्धि में है । किन्तु वह सब असत् है । क्योंकि इस तरह यदि चार सूचकों को रखेंगे तो पताका की तरह प्रकरी में भी बीज बिन्दु एवं कार्य को सूचित करने वाले अन्य पताकास्थानकों को भी कहना पड़ेगा फिर नियमेन चार पताकानायक की तरह चार प्रकर नायक भी होंगे । इसके सिवाय यह भी बात है कि पहले जो गर्भ सन्धि पर्यन्त अथवा अवमर्शसन्धि पर्यन्त पताका का विनिवर्त्तन होता है ऐसे दो पक्षों का उपन्यास किया है । उनमें गर्भसन्धि पर्यन्त इस पक्ष में चतुष्पताका परमम् यह कथन असङ्गत हो जायगा । क्योंकि पताकानायक में तो इतिवृत्त के सूचकों को लक्षण के द्वारा कहते हैं किन्तु मुख्य नायक में उसके सूचकों को लक्षण के द्वारा नहीं कहते हैं इत्यादि सब ऊपर का नीचे और नीचे का ऊपर हो जायगा । यह भी बात है कि मुखसन्धि में पहला प्रतिमुख सन्धि में दूसरा यह क्रम भी नाटय के विषय के लक्ष्य में प्रयोग में साक्ष्य का आक्षेप नहीं करता है अतः इस विषय को रहने दिया जाय ।

यदुत्पन्नार्थबाहुल्यं ज्ञेयः परिकरस्तु सः ।

अभिनवभारती

लक्षागृहानलविषान्नसभाप्रवेशैः
प्राणेषु वित्तनिचयेषु च नः प्रहृत्य ।
आकृष्य पाण्डववधूपरिधानकेशान्
स्वस्था भवन्तु मयि जीवति धार्तराष्ट्राः ।। इति ।६९।

२ परिकरः—परितः क्रियते तत ईषद् विस्तार्यते परिकरः । यथा भीमः—

प्रवृद्धं यद्वैरं मम खलु शिशोरेव कुरुभि-
र्न तत्रार्यो हेतुर्न भवति किरीटी न च युवाम् ।
जरासन्धस्योरस्तलमिव विरूढं पुनरपि
क्रुधा भीमः सन्धिं विघटयति यूयं घटयत ।।

बालक्रीड़ा

(मूल) उपन्न हुए अर्थ का जो बाहुल्य है विस्तार है वह परिकर है उस उत्पन्न हुए अर्थ की निष्पत्ति परिन्यास है ऐसा कवियों को सदा जानना चाहिए ।।७०।।

यहां सूत्रधार की "स्वस्था भवन्तु कुरुराजसुताः सभृत्याः । धृताराष्ट्र के लड़के अपने मृत्यों के साथ स्वस्थ रहें" ऐसी उक्ति को सुनकर क्रुद्ध भीम कहते हैं कि लाक्षा से निर्मित घर को हम लोगों का आवास बनाने और फिर उसमें अग्नि लगा देने तथा विषसम्पृक्त अन्न को खिलाने से हमारे प्राणों पर आघात करके और जूआ खेलने के लिए सभा में प्रवेश करा देने से हमारे धन दौलत पर प्रहार करके फिर उस सभा में पाण्डवों की बहू के चीर का हरण एवं केशों का आकर्षण कर के भी मेरे जीते हुए कुरुराज के लड़के स्वस्थ होवें अपनी प्रकृति में रहें यह कैसे हो सकता है अपि तु स्वस्थ माने स्वर्गस्थ हो जायें, यह हो सकता है ।

यह स्वस्थः में खर प्रत्याहारीय वर्ण थकार के आगे रहते हुए शरप्रत्याहारीय सकार के रहने से स्वर के रके स्थान मे हुए विसर्ग का खर्परे शरि वा विसर्गलोपः इस वार्तिक से लोप हो गया । यहां स्वस्था भवन्तु में अधिक्षेप काकु है । आः दुरात्मन्: स्वस्थ होवें । नही । कभी नही स्वस्थ होंवे अपि तु स्वर्गस्थ होंवे । ऐसा इसका अर्थ हैं ।।६९।।

(२) परिकर—जो उपक्षेप की अपेक्षा से विस्तुत किया जाता है । परिकर है । जैसे भीम कहता है—कि मेरी बाल्य अवस्था से ही जो वैर कुरुओं के साथ बढ़ गया उसवैर के होने में एवं बढ़ने में न आर्य युधिष्ठिर कारण है न किरीटी अर्जुन है

**तन्निष्पत्तिः परिन्यासो विज्ञेयः कविभिः सदा ॥७०॥**

**गुणनिर्वर्णनं चैव विलोभनमिति स्मृतम् ।**

अभिनवभारती

३ परिन्यासः—ततोऽपि निश्चयापत्तिरूपतया परितो हृदये सोऽर्थो न्यस्यते परिन्यासः ।

यथा—चञ्चद्भुजभ्रमितचण्डगदाभिघात-

संचूर्णितोरुयुगलस्य सुयोधनस्य ।

स्त्यानावनद्धघनशोणितशोणपाणि-

रुत्तंसयिष्यति कचास्तव देवि भीमः ॥ इत्यादि ।७०।

४ विलोभनम्—ततस्तदेव गुणवदिति श्लाघ्यते, श्लाघैव विलोभनहेतुत्वाद्विलोभनम् । यथा—द्रौपदी-अणुगह्णन्तु मए एदं वअणं देवदाओ ( अनुगृह्णन्तु मे एतद्वचनं देवताः ) इत्यादि । यथा वा विक्रमोर्वश्यां—

बालक्रीड़ा

और न तुम दोनों ही हेतु हो। इस प्रकार वैरी हुआ भीम क्रोध से जरासन्ध के विरूद्ध माने जमाये गये उरस्तल छाती की संधि तोड़ने की तरह संधि को मेल को तोड़ रहा है तुम लाग जोड़ो।

(३) परिन्यास—परिकर की अपेक्षा निश्चयापत्तिरूप से हृदय में उस बीज भूत अर्थ का परितः न्यास परिन्यास है। जैसे—

चमकती हुई भुजाओं से घुमाई गई प्रचण्ड गदा के अभिघात से जिसकी दोनों ऊरु संचूर्णित कर दी हैं ऐसे दुर्योधन के स्त्यान संहत अवनद्ध अवबद्ध एवं गाढे खून से सने हुए लाल हाथों से है देवि। तुम्हारे केशपाशों को यह भीम सजायेगा संवारेगा ।७०।

(४) विलोभन—वह है उसकी अपेक्षा वही गुण युक्त है इस तरह जिसकी श्लाघा की जाती है। विलोभन के हेतु होने से कार्यकारण में अभेद मानकर वह श्लाघा ही प्रशंसा ही विलोभन हैं। जैसे—द्रौपदी-देवतालोग मेरे इस वचन पर अनुग्रह करें। इत्यादि। अथवा जैसे - विक्रमोर्वशी में—

इस उर्वशी को सृष्टि करने के समय में कान्ति को देने वाला चन्द्रमा प्रजापति रहा अत एव ऐसी कान्तिमती यह है। केवल शृङ्गाररस स्वरूप स्वयं मदन एवं वसन्त ऋतु प्रजापति रहा। अन्यथा वेद के अभ्यास से निरन्तर पढने से जड अतएव भौतिक

संप्रधारणमर्थानां युक्तिरित्यभिधीयते ॥७१॥

अभिनवभारती

अस्याः सर्गविधौ प्रजापतिरभूच्चन्द्रो नु कान्तिप्रदः
श्रृङ्गारैकरसः स्वयं नु मदनो मासो नु पुष्पाकरः ।
वेदाभ्यासजडः कथं नु विषयव्यावृत्तकौतूहलो
निर्मातुं प्रभवेन्मनोहरमिदं रूपं पुराणो मुनिः ॥ इत्यादि ॥

तदेतदुपक्षेपाद्यङ्गचतुष्कं प्रायशो मुखसन्धौ भवति। उक्तेनैव न पौर्वापर्येण भवति। आनन्तर्यनियमस्तु नास्ति, न सन्ध्यन्तराणां सामादीनां मध्येऽनुप्रवेशात् । तदेतदाह मुनिः काव्यार्थस्य समुत्पत्तिरित्यादिना विलोभनमिति स्मृतमित्यन्तेन तत्र वृत्तान्तेनोपक्षयः सर्वेषां प्रयोजनमित्युक्तम् । परिकारस्य प्रयोजनमिष्टार्थस्य रचनापि ।

५ युक्तिर्यथा–'सहदेवः—आर्य, किंचन महाराजसन्देशोऽयं आर्येण अव्युत्पन्न इव गृहीतः' इत्यतः प्रभृति यावद्भीमवचनम्—

युष्मान् ह्रेपयति क्रोधाल्लोके शत्रुकुलक्षयः ।
न लज्जयति दाराणां सभायां केशकर्षणम् ॥ इति ।

अस्याः प्रयोजनं प्रकाश्यप्रकाशनमपि ।७१।

बालक्रीड़ा

विषयों से जिसका कौतूहल नष्ट हो गया है ऐसा बूढा मुनि ऐसे मनोहर रूपके निर्माण करने में कैसे समर्थ हो सकता है ।

इस तरह ये उपक्षेपादि चार अङ्ग प्रायः मुखसन्धि में होते हैं । ये पहले कहे हुए प्रकार से ही होते हैं न कि पौर्वापर्यक्रम से होते हैं । क्योंकि आनन्तर्य में नियम नही है । सामादि के मध्य में सन्ध्यन्तरों का अनुप्रवेश नही है । इसी को मुनि ने काव्यार्थ की समुत्पत्ति इत्यादि से विलोभनमिति यहां तक कहा है । वहां वृत्तान्त का अनुपक्षय होना ही सबका प्रयोजन है । ऐसा कहा । इष्ट अर्थ की रचना करना परिकर का प्रयोजन है ।

(मूल) गुणों को निःशेष रूप से वर्णन विलोभन माना गया है । अर्थो का सम्प्रधारण निश्चय युक्ति है ॥७१॥

सुखार्थस्याभिगमनं प्राप्तिरित्यभिसंज्ञिता ।
बीजार्थस्योपगमनं समाधानमिति स्मृतम् ॥७२॥
सुखदुःखकृतो योऽर्थस्तद्विधानमिति स्मृतम् ।

अभिनवभारती

६ प्राप्तिः—सुखार्थस्याभिगमनं प्राप्तिरिति। सुखयतीति सुखं तादृशस्य वस्तुनः। यथा (वेण्याम्)—"एष खलु भगवान् वासुदेवः पाण्डवपक्षपातामर्षितेन सुयोधनेन संयमितुमारब्धः" इत्यादि "कुमारमविलम्बितं द्रष्टुमिच्छामीति। "अयं ह्यर्थो भीमस्य चेतः सुखयती" ति सन्धेर्विघटनात् प्राप्तिः ।

७ समाधानम्—बीजार्थस्योपगमनमिति। यस्मिन् बीजं तदिदानीं प्रधाननायकानुगतत्वेन सम्यगाहितं भवतीति समाधानम्। "यौधिष्ठिर"-मित्यनेन समाधानं दर्शितम् ।७२।

बालक्रीड़ा

(५) युक्ति—जैसे-सहदेव-आर्य ! महाराज के सन्देश को आपने कुछ विना समझे ही ले लिया है। यहां से लेकर—

क्रोध से शत्रु के कुल को नष्ट कर देना तुम लोगों को लज्जित करता है किन्तु सभा में स्त्री का केशकर्षण लज्जित नहीं करता है भीम के इस वचन तक। इसका प्रयोजन है प्रकाश्य का प्रकाशन ।७१।

(मूल) सुखकारी अर्थ के अभिगमन की प्राप्ति यह संज्ञा है। बीजभूत अर्थ के उपगमन को समाधान माना है ॥७२॥

(मूल) सुख एवं दुःख को करने वाला जो अर्थ है वह विधान है। किसी वस्तु को देख सुनकर कुतूहल होता है यह क्या हैं कैसा है इत्यादि भाव विशेष होता है। उसके बाद जो उसके विषय में आवेग होता है उसको परिभावना समझना चाहिए ॥७३॥

(६) प्राप्ति—सुख करने वाले अर्थ का अभिगमन प्राप्ति है। जो सुख को पहुंचाती है वैसी वस्तु यहाँ सुख शब्द का अर्थ है। जैसे वेणी में। पाण्डवों के पक्षपात से क्रुद्ध दुर्योधन भगवान् वासुदेव को संयत करने के लिए बांधने के लिए उपक्रम करता है यहाँ से कुमार को शीघ्र ही देखना चाहता हूं। यहां तक। इससे भीम के चित्त को सुख मिलता है। इससे सन्धि के विघटन होने से यह प्राप्ति है।

(७) समाधान बीजभूत अर्थ का उपगमन है। जिसमें बीज है वह इस समय प्रधाननायक के अनुकूल होकर सम्यक् प्रकार से आहित होता है इसलिए यह समाधान है यौधिष्ठिरं जृम्भते इससे समाधान को दिखा दिया ॥७२॥

**कुतूहलोत्तरावेगो विज्ञेया परिभावना ।।७३।।**

अभिनवभारती

८ विधानम्—सुखदुःखकृतो योऽर्थस्तद्विधानमिति। व्यामिश्रतया सुखदुःखे अभिधीयेते यत्रेति विधानम् । यथा—

भीमः-तत्पाञ्चालि गच्छामो वयमिदानीं कुरुकुलक्षयाय ।

द्रौपदी-णाह जं असुरसमराहिमुहस्स हरिणो मङ्गलं तं तु'हाण होदु-

( नाथ, यदसुरसमराभिमुखस्य हरेर्मङ्गलं तत्तव भवतु ) इत्यादि तथा— "मा अनवेक्खिदसरीरा संचरह, अप्पमत्त संचरिणिज्जाइं रिपुबलाइं—( मा अनपेक्षितशरीराः संचरथ, अप्रमत्तसंचरणीयानि रिपुबलानि )" इति। अत्र द्रौपद्याः प्रहर्षो भयं च मिश्रतया अभिहितमिति विचित्रत्वाद् रसवत्ता भवति। तेनेष्टस्यार्थस्य रचना, तथा निगूह्यस्य नायिकाचित्तनिस्त्रिंशभावस्य निगूहनं प्रयोजनम्। एवमन्यत्रापि प्रयोजनमुत्प्रेक्ष्यम्। युक्तिवच्चेदमन्यत्रापि संभवत्येवेत्येवमन्यत्राप्यूह्यम्।

९ परिभावना—कुतूहलेति कौतुकेन जिज्ञासातिशयेन व्यामिश्रो य आवेगः सा परिभावना किमेतदिति। यथा—संग्रामसंघटनायां संशयमाना द्रौपदी तूर्यशब्दं श्रुत्वाह—"णाह किं दाणिं एसो पलअंतजलहरत्थणिदमंसलो खणे खणे समरदुन्दुभी

बालक्रीड़ा

(८) विधान ! सुख एवं दुःख से किया गया जो अर्थ है वह विधान है। जहां सम्मिलित रूप से सुख एवं दुःख का अभिधान होता है वह विधान है। जैसे—भीम—अतः हे पाञ्चालि ! हम लोग इस समय कुरु कुल का विनाश करने के लिए जाते हैं।

द्रौपदी—हे नाथ ! असुरों के साथ युद्ध में जाने के लिए अभिमुख हुए हरि की जो मङ्गल हुआ था वह मङ्गल आपको होवे। शरीर के विषय में पर्वाह नही करके युद्ध में संचार मत करियेगा। क्योंकि रिपुओं की सेना में सावधानी से संचार करना चाहिए। यहां द्रौपदी का प्रहर्ष और भय सम्मिलित रूप से अभिहित है अतः विचित्र होने से रसवत्ता है। इससे यहां इष्ट अर्थ की रचना तथा निगूह्य का निगूहन प्रयोजन है। इस प्रकार अन्य स्थानों में भी प्रयोजन की उत्प्रेक्षा करनी चाहिए। यहाँ निगूह्य वस्तु है नायिका के हृदय में आचित्त व्याप्त निस्त्रिंशभाव युद्ध के विषय की क्रूरता।

(९) परिभावना—कौतुक माने यह क्या है कैसा है कहां है ऐसा जिज्ञासातिशय अर्थात् अतिशयित जिज्ञासा। इससे व्यामिश्रच इससे संकीर्ण जो आवेग है वह परिभावना है। जैसे संग्राम की योजना में संशय करने वाली द्रौपदी तूर्य के शब्द को सुनकर कहती है कि नाथ ! क्या इस समय यह समर का नगारा वार २ बजाया जा रहा है। जो नगारा प्रलय के अन्त में गर्जना करने वाले मेघों के स्तनित नाद की तरह मांसल पुष्ट स्तनित वाला है।७३।

**बीजार्थस्य प्ररोहो यः स उद्भेद इति स्मृतः ।**
**प्रकृतार्थसमारम्भः करणं नाम तद् भवेत् ॥७४॥**

अभिनवभारती

ताडीआदि—( नाथ किमिदानीमेष प्रलयान्तजलधरस्तनितमांसलो क्षणे क्षणे समरदुन्दुभिस्ताडयते )" इति ।७३।

१० उद्भेदः—बीजार्थस्य प्ररोह इति । यथा—द्रौपदी—हा णाह पुणो वि तुए अहं समस्ससइदव्वा ( हा नाथ, पुनरपि त्वयाहं समाश्वासयितव्या )

भीमः— भूयः परिभवक्लान्तिलज्जाविधुरिताननम् ।
अनिश्शेषितकौरव्यं न पश्यसि वृकोदरम् ॥ इति ।

न चेदमुद्घाटन येन प्रतिमुखं भवेत्, अपि तु शत्रुक्षयारम्भबीजस्याङ्कुरः कुरुकुलोद्घाटनेन विनापि प्ररोहमात्रमनुस्थानानुगुण्यात् भूमिसंश्लेष इव बीजस्य ।

११ करणम्-प्रकृतार्थसमारम्भः करणमिति । यथा—

सहदेवः—गच्छामो वयमिदानीं कुरुराजानुज्ञाताः विक्रमानुरूपमाचरितुम्, इत्यादि ।७४।

बालक्रीड़ा

(मूल) बीजभूत अर्थ का जो प्ररोह है अङ्कुरण है वह उद्भेद है। प्रकृत अर्थ का समारम्भ करण होता है ॥७४॥

(१०) उद्भेद—बीजार्थ का प्ररोह अङ्कुरण । जैसे द्रौपदी हा नाथ। फिर भी आप ही मुझे आश्वासन देंगे यानी आप ही के द्वारा मैं आश्वासनीय हूँ ।

अर्थात आपको मेरा आश्वासन फिर भी करना होगा ।

भीम— परिभव की क्लान्ति एवं लज्जा से जिसका आनन विधुरित नत है तथा जिसने कुरुपुत्र दुर्योधनादि को मारकर खतम नहीं कर दिया है ऐसे वृकोदर को अर्थात मुझको फिर नहीं देखोगी। मुझे तो फिर तुम देखोगी जब सम्मान से मेरा आनन उज्वल एवं समुचित रहेगा तथा बचपन से दुश्मन कुरुपुत्रों को खतम कर चुका रहूंगा। यह उद्घाटन नहीं है जिससे प्रकृत में प्रतिमुख सन्धि हो जाय । अपि तु शत्रुओं के क्षय का आरम्भ रूप बीजांकुर है। क्योंकि कुरुकुल के उच्चाटन के विना भी यह तो बीज का प्ररोहमात्र है माने स्थान के आनुगुण्ण से बीज का भूमि से संश्लेष जैसा है ।

११. करण—प्रकृतार्थ का समारम्भ करण है। जैसे सहदेव कहते हैं कि हम लोग कुरुराज से अनुज्ञात हुए बिक्रम के अनुरूप आचरण करने जा रहे हैं। इत्यादि ।७४।

संघातभेदनार्थो यः स भेद इति कीर्तितः ।
एतानि तु मुखाङ्गानि वक्ष्ये प्रतिमुखे पुनः ॥७५॥

अभिनवभारती

१२ भेदः-संघातभेदनार्थो यः स भेद इति । पात्रसंघातस्य निजनिज-प्रयोजनोपक्षेपेण निष्क्रमणसिद्धये भेदनं प्रकरणमिव स भेदः । सर्वत्राङ्केऽन्त-र्भावी वस्तूपायात्मा भेदः, स सन्ध्यन्तरैकविंशतौ वक्ष्यते । अस्योदाहरणं-( वेण्यां-भीमवाक्यम् ) "अन्योन्यास्फालभिन्न" इत्यादि यावत् "पाण्डुपुत्राः" इति ।

अथ प्रतिमुखोद्दिष्टानामङ्गानामुद्देशक्रमेण लक्षणमाह

१३ विलासः-समीहा रतिभोगार्था विलास इति । रतिलक्षणस्य भावस्य हेतुभूतो यो भोगो विषयः प्रमदा पुरुषो वा तदर्था या समीहा सा विलासः । कामफलेषु रूपकेषु प्रतिमुख एव, ह्यास्थाफलत्वेन रतिरूपेण भाव्यम् । यथा-भिज्ञानशाकुन्तले-

बालक्रीड़ा

(मूल) संघात का भेदन कारी जो अर्थ है उसको भेद कहते हैं। ये मुख सन्धि-के अंग है अब प्रतिमुख संधि के विषय में अङ्गों को कहते हैं ॥७५॥

१२. भेद—ज़हाँ संघातका पात्र समूह का भेदन है प्रकृतीय कार्य का करता है व भेद है। जैसे नाटकीय पात्र समूह का जो अपने अपने प्रयोजन के उपक्षेप के अनुकूल निष्क्रमण की सिद्धि के लिए भेदन है प्रकृष्ट करण है वह भेद है। सभी अंकों में अन्तर्भूत होने वाली साध्यवस्तु का उपाय स्वरूप भेद है। इसको एक्कीशवीं प्रकृत सन्धि से अन्य सन्धि में कहेंगे। इसका उदारण वेणी में प्रथम अंक में अन्योन्यास्फाल यहाँ से पाण्डुपुत्राः यहाँ तक भीम का वाक्य है।७५।

अब प्रतिमुख सन्धि के लिए उद्दिष्ट संकीर्तित अङ्गों के उद्देश क्रम से संकीर्तन क्रम से लक्षणों को कहते हैं।

१३. विलास—रति के सम्भोग के लिए जो समी चेष्टा है वह विलास है। रतिस्वरूप रतिलक्षण माने रति नामक जो भाव है उसका हेतु भूत जो भोग है यानी भोग का विषय आधार पात्र प्रमदा या पुरुष है उसके लिये जो समीहा है चेष्टा है वह विलास है। काम ही फल है काम ही इनमें प्रधान है ऐसे रूप को में प्रतिमुख सन्धि में ही आस्थाफल के रूप में रति का होना चाहिये। जैसे अभिज्ञान शाकुन्तल में तापस पूछता है कि यह उशीरानुलपन यह खश को पीसकर बनाया उबटन किसका है। इत्यादि तथा—राजा।

अभिनवभारती

तापसः- कस्येदमुशीरानुलेपनमित्यादि। तथा राजा—

कामं प्रिया न सुलभा मनस्तु तद्भावदर्शनायासि ।
अकृतार्थेऽपि मनसिजे रतिमुभयप्रार्थना कुरुते ॥ इत्यादि ।

यस्तु वेणीसंहारे भानुमत्या सह दुर्योधनस्य दर्शितो विलासः, स नायकस्य तादृशेऽवसरेऽत्यनुचित इति चिरन्तनैरेवोक्तम् । यथा सहृदयालोककारः—

सन्धिसन्ध्यङ्गघटनं रसबन्धव्यपेक्षया ।
न तु केवलशास्त्रार्थस्थितिसंपादनेच्छया ॥ ( ध्वन्या ३ )

एतच्च विवरण एवास्माभिर्वितत्य दर्शितम् ।

इह च रतिग्रहणं पुमर्थोपयोगि रसगतस्थायिभावोपलक्षणं तेन वीरप्रधानेषु रूपकेषु प्रतिमुख एव ह्यास्था रूपेण उत्साहः । समीहा सम्यग्विषया ईहा चेष्टा विलास इति मन्तव्यम् । युक्तचैतन्य एव हि रसो मुख उपक्षिप्तः । तस्यैव स्वयं प्रतिमुखे स्वोचितारम्भसंभावितः कर्त्तव्यः । लस श्लेषणेऽपि हि पठचते ।

बालक्रीड़ा

प्रिया सुलभ नही है यह ठीक है यह बात यथार्थ है किन्तु मन को तो उसके भावों को देखने से आश्वासन मिलेगा । काम अकृतार्थ है यानी संभोग नही हुआ है तब भी उभय प्रार्थना दोनों की परस्पर में जो चाह है वह रति को करती है। इत्यादि ।

जो तो वेणी संहार में भानुमती के साथ दुर्योधन का विलास दिखाया है वह तो उस प्रकार के अवसर में नायक का अत्यन्त अनुचित कार्य है इसको चिरन्तन आचार्यों ने ही कह दिया है । जैसा सहृदयालोककार ने कहा है—

सन्धियों और सन्धियों के अंगों का संघटन योजना कवि लोगों को रस की रचना की व्यपेक्षाऐं करना चाहिए न कि केवल शास्त्रीय अर्थ की स्थिति की मर्यादा का सम्पादन व्यवस्थापन करने की इच्छा से करना चाहिए ।

इसका तो विवरण हमने ध्वन्यालोक के लोचन में विस्तार करके दिखा दिया है ।

यहां रति शब्द का उपादान पुरुषार्थ के उपयोगी रस के अनुकूल स्थायी भाव का उपलक्षण है । अतः वीर प्रधान रूपकों में प्रतिमुख में ही आस्था फलत्वेन उत्साह को कहना चाहिए । समीहा सम्यक् विषयों वाली ईहा चेष्टा विलास है ऐसा मानना चाहिए । इसीलिए युक्त चैतन्य ही चिदात्मभूत ही इसका मुख में आरम्भ में उपक्षेप किया है । उसी का प्रतिमुख में अपने अनुकूल संभावित आरम्भ को करना चाहिए । लस धातु पाणिनीय धातु पाठ में श्लेषण अर्थ में पढ़ा जाता है ।

**समीहा रतिभोगार्था विलास इति संज्ञितः ।**
**दृष्टनष्टानुसरणं परिसर्प इति स्मृतः ॥७६॥**
**कृतस्यानुनयस्यादौ विधूतं ह्यपरिग्रहः ।**

अभिनवभारती

१४ परिसर्पः—दृष्टनष्टानुसरणं परिसर्प इति। यथा वेण्यां कञ्चुकी—"आशस्त्रग्रहणादकुण्ठापरशोः" इत्यादि दृष्टनष्टप्रायो हि कार्यान्तरव्यासङ्गात् । कुरुकुलक्षयो भीष्मवधेन अस्थानपरितोषसूचितेन च दुर्योधनस्यायुक्तचेष्टितत्वेनानुसृत इति प्रकृतस्यार्थस्य परिसर्पणात् प्रसरणात् परिसर्पः । यथा चाभिज्ञानशाकुन्तले भवितव्यमात्रतया । तथा हि—

अभ्युन्नता पुरस्तादवगाढा जघनगौरवात्पश्चात् ।
द्वारेऽस्य पाण्डुसिकते पदपङ्क्तिर्दृश्यतेऽभिनवा ॥ इति ।

१५ विधूतम्—कृतस्यानुनयस्येति । आदौ प्रथमतः, कृतस्यानुनयस्य सामवचसो नाङ्गीकरणं विधूतं, पश्चात् पुनरङ्गीकरणमिति । आदिशब्दात् उपरोधः, यथा—तत्रैव—शकुन्तला—अइ किं अंतेउरविरहपय्युसिएण राएसिणा अवरुद्धेण—इत्यादि ।

बालक्रीड़ा

(मूल) रति के भोग के योग्य पदार्थ के विषय में समीहा की सम्यक् चेष्टा की संज्ञा विलास है। कहीं पर दृष्ट हुआ और कहीं पर नष्ट हुआ जो अर्थ है उसका अनुसरण परिसर्प है ॥७६॥

(१४) परिसर्प दृष्टानुसरण की संज्ञा है। जैसे—वेणी में कञ्चुकी के आशस्त्रग्रहणादकुष्ठरशोः इत्यादि वाक्य में दृष्ट भी कार्यान्तर में व्यासङ्ग होने से नष्ट प्राय है। भीष्म के वध से और दुर्योधग के अस्थानपरितोष से सूचित अयुक्त चेष्टा से कुरुकुल का क्षय अनुस्यूत है इस तरह प्रकृत अर्थ के परिसर्पण से प्रसरण से यह परिसर्प अङ्ग है।

और जैसे अभिज्ञान शाकुन्तल में केवल भवितव्यता से परिसर्प है तथा हि उसको दिखाते हैं।

पाण्डु रंगवाली धूली जहां बिछी हुई है फैला दी गई है ऐसे इस घर के द्वार पर नूतन पद चिह्न अग्र भाग में अभ्युन्नत है और पश्चाद् भाग में जघन की गुरुता से गहरे हैं ॥७६॥

(१५) विधूत—आरम्भ में किये गये अनुनय का नाम है। आदि में पहले कृत किये गये अनुनय का सान्त्वना प्रधान वचन का अङ्गीकरण नही करना पीछे फिर अङ्गीकार कर लेना विधूत है। यहां आदि शब्द से उपरोध का ग्रहण है। जैसे वहीं पर। अन्तःपुर की महिलाओं के विरह में पर्युत्सुक राजा के रोकने से क्या फायदा है। इत्यादि।

**अपायदर्शनं यत्तु तापनं नाम तद् भवेत् ॥७७॥**
**क्रीडार्थं विहितं यत्तु हास्यं नर्मेति तत्स्मृतम् ।**

अभिनवभारती

१६ तापनम्-अपायदर्शनं यत्तु तापनमिति। यथा रत्नावल्याम्-

दुल्लहजणाणुराओ लज्जागुरुई परवसो अप्पा ।
पिअसहि विसमं पेम्पं मरणं शरणं णु वरमेक्कम् ॥

१७ नर्म-क्रीडार्थं विहितं यत्तु हास्यं नर्मेति। यथा रत्नावल्यां द्वितीयेऽङ्के विदूषकः-

भो मा पांडिच्चगव्वं डव्वह, अहं एदाआ मुहादो सुणिअ वक्खाणइस्सं—(भो मा पाण्डित्यगर्वमुद्वह। अहं एतस्या मुखात् श्रुत्वा व्याख्यास्यामि) इत्यादि।

१८ नर्मद्युतिः-दोषप्रच्छादनार्थं तु हास्यं नर्मद्युतिरिति। दोषो येनोक्तेन प्रच्छादयितुमिष्यते तस्यापि हास्यजननत्वेन नर्म च सुतरां द्योतितं भवतीति नर्मद्युतिः। यथा च रत्नावल्यां द्वितीयेऽङ्के विदूषकः - चउव्वेई विअ बह्मणो रिअइं पट्ठिदुं पवुत्ता। चतुर्वेदी ब्राह्मण इव ऋचः पठितुं प्रवृत्ता। इत्यभिहिते

बालक्रीड़ा

(मूल) किसी के द्वारा किये गये अनुनय का आरम्भ में अपरिग्रह अंगीकार नही करना किन्तु पीछे स्वीकार कर लेना विद्यूत है। किसी अभीष्ट अर्थ की प्राप्ति के विषय में अपाय माने नाश को देखना तापन है ॥७७॥

(मूल) क्रीड़ा के लिए किये गये हास्य को नर्म माना है। दोष के छिपाने के लिए किये गये हास्य को नर्मद्युति माना है ॥७८॥

(१६) तापन—जो अपायदर्शन है वह तापन है। जैसे रत्नावली में दुर्लभ पुरुष में प्रेम, भारी लज्जा, पराधीन आत्मा। हे प्रियसखि! प्रेम बड़ा विषम है। अब तो मरण ही शरण है ॥७७॥

(१७) नर्म—जो क्रीडार्थ हास्य है वह नर्म है जैसे रत्नावली के द्वितीय अंक में विदूषक—भोः पाण्डित्य का गर्व मत करो। मैं इसके मुख से सुनकर व्याख्या करूंगा। इत्यादि।

(१८) नर्मद्युति—दोष को छिपाने के लिए किया गया हास्य नर्मद्युति है दोष जिसको छिपाना चाहते हैं वह भी हास्य का कारण हो जानेसे अवश्य ही नर्म को द्योतित करता है। अतः नर्मद्युति है। जैसे रत्नावली के द्वितीय अङ्क में विदूषक चतुर्वेदी ब्राह्मण की तरह ऋचाओं के पढ़ने में प्रवृत्त हो गया इतना कहने पर—राजा—मैं नहीं

**दोषप्रच्छादनार्थं तु हास्यं नर्मद्युतिः स्मृता ॥७८॥**
**उत्तरोत्तरवाक्यं तु भवेत्प्रगयणं पुनः ।**

अभिनवभारती

राजा—नावधारितं मया

ततो विदूषकः—दुल्लहजणाणुराओ

इति पठति । अत्र हि मौर्ख्यदोषं छादयितुं यद्विदूषकेणोच्यते तद्राज्ञो हास्यजननमिति नर्मैव द्योतितं भवति । तथा हि राजा—महाब्राह्मण कोऽन्य एवमृचामभिज्ञः—इति ।

१९ प्रगयणम्— उत्तरोत्तरवाक्यन्तु भवेत्प्रगयणमिति । यथा—रत्नावल्यां द्वितीयेऽङ्के विदूषकः—किं णु खु दाणिं गाहेयम् ( किं नु खलु इदानीं गायेयम् )

राजा—कयापि श्लाध्यनवयौवनया प्रियतममनासादयन्त्या जीवितनिरपेक्षयेदमुक्तम् । विदूषकः—भो किं एदे हिं णं······( भोः किमेतैः नः ) इत्यादि । प्रगयणमिति रूढिशब्दः ।

अन्ये तु प्रजाशब्दात् विचि क्लिष्ययत्नशब्देन शता क्विना व्युत्पत्तिं कल्पयन्ति । प्रागयणमित्यन्ये पठन्ति—प्रागिति पूर्ववचनं ततोऽयनं प्राप्तिः यस्योत्तरवचनस्येति ।

बालक्रीड़ा

समझा । तब विदूषक दुल्लह जणाणुराओ । इसको पढ़ता है । यहां पर मूर्खत्व दोष को छिपाने के लिए जो विदूषक ने कहा उससे राजा हँसता ही है । अतः इससे नर्म ही द्योतित होता है । तथा हि राजा कहता है— महाब्राह्मण ! तुम्हारे सिवाय कौन इन ऋचाओं का जानकार है ॥७८॥

(१९) प्रगयण—उत्तरोत्तर वाक्य प्रगयण होता है । जैसे रत्नावली में द्वितीय अङ्क में विदूषक— इस समय पर मैं क्या गाऊं ।

राजा—जिसका नूतन यौवन अत्यन्त श्लाघनीय है और जो प्रियतम को प्राप्त नहीं कर रही है अतएव अपने जीवन से निरपेक्ष हो गयी ऐसी किसी नायिका ने यह कहा है । विदूषक भोः इससे हमलोगों को क्या जरूरत है । इत्यादि ।

प्रगयण यह रूढि शब्द है । और लोग तो प्रजा शब्द से विच् प्रत्यय होने पर क्लिष्ययत्नशब्द से शतृ प्रत्यय और क्विन प्रत्यये से व्युत्पत्ति की कल्पना करते हैं । यहाँ अन्ये···कल्पयन्ति यह सब लिपि करने वाले की असावधानी है सब अपदार्थ है । अन्य लोग प्रागणय ऐसा पाठ मानते हैं । प्राग् यह पूर्व का वाचक है उससे अयन माने प्राप्ति जिस उत्तर वचना की होती है वह प्रागयण है ।

**या तु व्यसनसंप्राप्तिः स निरोधः प्रकीर्तितः ॥७९॥**

**क्रुद्धस्यानुनयो यस्तु भवेत्तत्पर्युपासनम् ।**

**विशेषवचनं यत्तु तत्पुष्पमिति संज्ञितम् ॥८०॥**

अभिनवभारती

२० निरोधः—या तु व्यसनसंप्राप्तिः स निरोध † (इति), व्यसनमत्र खेदमात्रमभीष्टोपरोधान्निरोधः ।

२१ पर्युपासनम्-क्रुद्धस्यानुनयो यस्तु । यथा – तत्रैव विदूषकः— भो मा कुप्प एसा खु कदलीघरन्ते······एहि इत्यादि। राजा अनुनीतः सन्नाह–

दुर्वारां कुसुमशरव्यथां वहन्त्या
कामिन्या यदभिहितं पुरः सखीनाम् ।
तद्भूयः शुकशिशुसारिकाभिरुक्तं
धन्यानां श्रवणपथातिथित्वमेति ॥ इत्यादि ।

२२ पुष्पम्–विशेषवचनं यत्तु पुष्पमिति । यथा तत्रैव विदूषकः –एसो को वि चित्तफलहओ (एष कोऽपि चित्रफलकः)-इत्यादि विदूषकोक्तेः प्रभृति यावत्

बालक्रीड़ा

(मूल) उत्तरोत्तर वाक्य प्रगयण होता है। जो तो व्यसन की संम्प्राप्ति है उसको निरोध करते है ॥७९॥

(मूल) कुछ व्यक्ति का जो अनुनय है मान मनोवल है वह पर्युपासन है। जो विशेष वाक्य है उसकी पुष्प संज्ञा है ॥८०॥

(२०) निरोध—जो तो व्यसन की संप्राप्ति है वह निरोध है जैसे रत्नावली में द्वितीय अङ्क में—राजा बड़े जोर से हँसकरके— तुमने इसको हटा दिया। यहाँ व्यसन का अर्थ है केवल खेद जो कि अभीष्ट के अवरोध से निरोध कहलाता है ।७९।

(२१) पर्युयासन—जो क्रुद्ध की खुशामद करना है। जैसे (वहीं पर) विदूषक भो वयस्य कुपित मत होइये। यह केलों के घर में हैं। आइये। भो वयस्य मा कुप्य एषा खलु कदलीगृहान्तरे एहि। राजा ने प्रसन्न होकर कहा—भो मित्र! जिसका वारण करना बड़ा कठिन है उस काम के शरों की व्यथा को वहन करती हुई कामिनी ने जिसे सखियों के सामने कहा और जिसका फिर शुकसारिकाओं ने अनुवाद किया वह वचन किन्ही पुण्यात्माओं के श्रवणपथ का अतिथि होता है। इत्यादि।

(२२) पुष्प—जो विशेष वचन है। जैसे वहीं पर यह कोई चित्रफलक है। इत्यादि विदूषक के कथन से लेकर– हे मृणालहार। तुम कुच रूपी कुम्भों के मध्य से गिरे हो। यहाँ तक। प्रेम विकसनशली पुष्प है। उसी प्रकार यहाँ भी उत्तरोत्तर

प्रत्यक्षरूक्षं यद्वाक्यं वज्रं तदभिधीयते ।
उपपत्तिकृतो योऽर्थं उपन्यासश्च स स्मृतः ॥८१॥

अभिनवभारती

"परिच्युतस्त्वं कुचकुम्भमध्यात्" इत्यादि । यथा हि प्रेमविकासि पुष्पं भवत्येव-मत्रापि राज्ञ उरोत्तरानुरागविशेषसूचकं वचो विकासमस्यानुरागस्य दर्शयति । तथा हि सुसङ्गता—सहि गरुआणुरागविक्खित्तहिअओ असंबद्धं भट्टा मन्तेदुं पवुत्तो ( सखि गुर्वनुरागविक्षप्तहृदयोऽसंबद्धं भर्ता मन्त्रितुं प्रवृत्तः ) इत्यादि ।

२३ वज्रम्—प्रत्यक्षरूक्षं यद्वाक्यं वज्रमिति । यथा (तत्रैव) "कथमिह-स्थोऽहं भवत्या ज्ञात" इति राजन्युक्तवति सुसङ्गता–ण केवलं तुमं, चित्त फलहेण । ता जाव गदुअ देवीए णिदेदेमि । (न केवलं त्वं, चित्रफलकेन । तद्यावद् गत्वा देव्यै निवेदयामि) ।

२४ उपन्यास :— उपपत्तिकृतो योऽर्थ उपन्यास इति । यथा (तत्रैव) विदूषकः (ससाध्वसं) —अदिमुहरा खु एसा गब्भदासी (अतिमुखरा खल्वेणा गर्भदासी) । अत्र मौखर्यात्मिकोपपत्तिरुपन्यस्ता ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जो प्रत्यक्ष रूक्ष विना विचार किए ही सुनते ही कटु मालूम पड़ने वाला वाक्य है वह वज्र कहलाता है । उपपत्तिकारी जो अर्थ है उसे उपन्यास माना है । अथवा जो अर्थ उपपत्ति से किया जाता है वह उपन्यास है ॥८१॥

अनुराग विशेष को सूचित करने वाला राजा का प्रेममय वचन उसके अनुराग के विकास को दर्शाता है । तथाहि जैसा कि सुसङ्गता - सखिः अत्यधिक अनुराग से जिस का हृदय विक्षिप्त हो गया है वह राजा असम्बद्ध पूर्वापर में असङ्गत मन्त्रणा करने के लिए प्रवृत्त हो गया है । इत्यादि । कहती है ।

(२३) वज्र—वह है जो वाक्य प्रत्यक्ष रूक्ष हैं निष्ठुर है । जैसे वहीं पर मैं यहाँ पर हूं इसको आपने कैसे समझा इस प्रकार राजा के कहने पर सुसङ्गता-न केवल आपही को समझा इस चित्रफल के सहित आपको समझा । अच्छा अब जाकर देवीजी को निवेदन करती हूं कि राजा साहब ऐसी स्थिति में हैं ।

(२४) उपन्यास—जो अर्थ उपपत्ति को करता है या उपपत्ति से किया गया है । जैसा वहीं पर विदूषक भय के साथ यह गर्भदासी बहुत बोलती है । यहाँ पर मुखरता रूप उपपत्ति को उपन्यस्त किया है ।

चातुर्वर्ण्योपगमनं वर्णसंहार इष्यते ।

अभिनवभारती

२५ वर्णसंहार :-- चातुर्वर्ण्योपगमनं वर्णसंहार इति । चातुर्वर्ण्यशब्देन पात्राण्युपलक्ष्यन्ते । तेन यत्र पात्राणि पृथक् स्थितान्यपि ढौक्यन्ते स वर्णसंहारः । उपाध्यायास्त्वाहुः—इह वीरप्रधाने तावन्नायकप्रतिनायकौ तत्सचिवौ च प्रधानत्वेन वर्ण्यन्त इति वर्णाः, कामप्रधानेऽपि नायको नायिका तत्सचिवौ चेति । तथा हि रत्नावल्यां (द्वितीयेऽङ्के) सुसङ्गताया वचनात्— "अदीं मे अअं गरुओ पसाओ (अतो ममायं गुरुः प्रसादः)" इत्यारभ्य, राजा– क्वासौ । सुसङ्गता—हत्थे गेह्णअ सहिं पसाएहि णं (हस्ते गृहीत्वा सखीं प्रसादयैनाम्)—इत्यादि । अत्र चतुर्णामेकीभावः राजप्राप्तिः रचना, वृत्तान्तस्यानुपक्षयः प्रकाश्यानां प्रकाशनमित्यादि प्रयोजनानि । यत्तु ब्राह्मणादिवर्णचतुष्टयमेलनमिति तदफलत्वादनादृत्यमेव ।

अथ गर्भाङ्गान्युद्देशक्रमेण लक्षयति ।

२६ अभूताहरणम्—कपटापाश्रयं वाक्यमभूताहरणमिति । यथा वासवदत्तया चित्रफलके दृष्टे विदूषकवचनं—अप्पा किल दुक्खेण आलि हिदुत्ति मम वअणं

बालक्रीड़ा

(मूल) वर्णनीय चार पात्रों का एकी भाव ही प्रकृत में चातुवर्ण्योपगमन है। अतः चातुवर्ण्योपगमन वर्णसंहार नाम से दृष्ट है। कपट के अपाश्रय वाक्य को अभूताहरण समझते हैं ॥८२॥

(२५) वर्णसंहार चातुर्वर्ण्य का उपगमन है। यहाँ चातुर्वर्ण्य शब्द से पात्र उपलक्षित होते हैं। अतः जहाँ पात्र अलग-अलग रखे हुए भी आपस में टकरा जाते हैं वह वर्णसंहार है। उपाध्यायजी ने कहा है कि यहाँ वीररस प्रधान नाटकीय चरित में नायक और प्रतिनायक तथा उनके सचिवों का प्रधान रूप से वर्णन किया जाता है इस लिए वे वर्ण हैं। इसी तरह काम प्रधान में भी नायक और नायिका तथा उनके सचिवों का भी वर्णन किया जाता है जैसा कि रत्नावली के द्वितीय अङ्क में सुसङ्गता के वचन से 'इससे मेरा यह महान प्रसाद है' यहाँ से लेकर 'राजा—कहां है वह। सुसङ्गता हाथ में पकड़कर कहती है कि इसको प्रसन्न करिये। यहाँ तक। यहां चारों का एकीभाव है। वे चार हैं इष्ट अर्थ की रचना १, वृत्तान्त का अनुपक्षय २, प्रयोग के सम्बन्ध में राग का होना ३, और प्रकाश्यों का प्रकाशन। ये प्रयोजन हैं। जो तो ब्राह्मणादि चारों वर्णों का सम्मेलन है वह सब निष्फल है अतः अनादरणीय ही है।

अब गर्भ के अङ्गों का उद्देश क्रम से लक्षण कहते हैं।

(२६) अभूताहरण—कपट का अपाश्रय वाक्य है। जैसे वासवदत्ता के द्वारा चित्रफलक के देख लेने पर विदूषक कहता है कि दुःख में विनोद के लिए अपने चित्र

**कपटापाश्रयं वाक्यमभूताहरणं विदुः ॥८२॥**
**तत्वार्थवचनं चैव मार्ग इत्यभिधीयते ।**
**चित्रार्थसमवाये तु वितर्को रूपमिष्यते ॥८३॥**

अभिनवभारती

सुणिअ पिअवयस्सेण विण्णाणं दंसिअं (आत्मा किलदुःखेनालिखितुमिति मम वचनं श्रुत्वा प्रियवयस्येन विज्ञानं दर्शितम् )—इत्यादि ।

२७ मार्ग :—तत्त्वार्थवचनं मार्ग इति । (तत्रैव) "भट्टिणि कदा वि घुणक्खरं वि संभावीयदि (भर्त्रि कदापि घुणाक्षरमपि संभाव्यते)" इति काञ्चनमालयोक्ते वासवदत्ता समयानुसारि परमार्थोचितं वचनमाह । अइ उज्जुए वसन्दओ खु एसो (अयि ऋजुके वसन्तकः खल्वसौ)—इत्यादिमार्गवच्च प्रसिद्धत्वात् परमार्थे मार्ग इति व्यपदेशः ।

२८ रूपम्—चित्रार्थसमवाये तु वितर्को रूपमिति । यथा (रत्नावल्यां द्वितीयेऽङ्के) राजा—प्रसीदेति ब्रूयामिदमसति कोपे न घटते । इत्यादि विचित्रार्थानां समवाये संभावने सर्वविषय एव विरुद्धस्तर्कः, इदं नोचितमिदं नोचितमिति प्रतियुक्ति पर्यन्तः । युक्तिस्तु नियतप्रतिपत्तिपर्यन्तेति विशेषः, रूपमिति चानियता आकृतिरुच्यते । तत्र विशेषप्रतिपत्तिरिहापि तथोपचाराद् व्यपदेशः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) तत्त्वार्थ के कथन को मार्ग कहते हैं। विचित्र अर्थो के सयवाय में अर्थात् सम्यक् अवगमन करने के विषय में विरुद्ध तर्क रूप हैं ॥८३॥

को लिख लेना चाहिए ऐसे वचन को सुनकर प्रिय वयस्य ने चित्रलेखन विषयक विज्ञान को दिखला दिया । इत्यादि ।

(२७) मार्ग—तत्वार्थ कथन है। वहीं पर। मालकिन। कभी-कभी घुणाक्षर की भी संभावना हो सकती है। ऐसा काञ्चनमाला के कहने पर वासवदत्ता ने समयानु सारी परमार्थोचित वाक्य को कहा—अरे भोली यह वसन्तक है। इत्यादि मार्ग दर्शक की तरह प्रसिद्ध होने से परमार्थ में यह मार्ग है ऐसा व्यपदेश किया जाता है।

(२८) रूप—नाना प्रकार के चित्र विचित्र अर्थों के समवाय में वितर्क है। जैसे रत्नावली में द्वितीय अङ्क में—'आप कुपित हैं ही नही तब आप प्रसन्न होवें। ऐसा कहना बनता नहीं है इस तरह के विचित्र अर्थों के समवाय में संभावन में सभी विषयों को लेकर विरूद्ध तर्क' यह भी उचित नहीं है। इत्यादि प्रतियुक्ति पर्यन्त होता है। युक्ति तो नियत प्रतिपत्ति पर्यन्त होती है। यही इसमें भेद है। रूप अनियत आकृति को कहते हैं। उनमें विशेष प्रतिपत्ति होती है ऐसा व्यपदेश यहाँ भी उपचार से हो सकता है।

**यत्सातिशयवद्वाक्यं तदुदाहरणं स्मृतम् ।**
**भावतत्त्वोपलब्धिस्तु क्रम इत्यभिधीयते ॥८४॥**

**अभिनवभारती**

२९ उदाहरणम्—यत्सातिशयवद्वाक्यं तदुदाहरणमिति। लोकप्रसिद्धवस्त्वपेक्षया यत् सातिशयमुच्यते उत्कर्षमाहरतीत्युदाहरणम् । यथा (तत्रैव तृतीयेऽङ्के)—

मनः प्रकृत्यैव चलं दुर्लक्ष्यं च तथापि मे ।
कामेनैतत्कथं विद्धं समं सर्वैः शिलीमुखैः ॥ इति ।

तथा च—

वाणाः पञ्च मनोभवस्य नियतास्तेषामसंख्यो जनः
प्रायोऽस्मद्विध एव लक्ष्य इति यल्लोके प्रसिद्धिं गतम् ।
दृष्टं तत्त्वयि विप्रतीपमधुना यस्मादसंख्यैरयं
विद्धः कामिजनः शरैरशरणो नीतस्त्वया पञ्चताम् ॥

इत्यादि ।

३० क्रमः—भावतत्त्वोपलब्धिस्तु क्रम इति। भावस्य भाव्यमानस्य वस्तुनो भावनातिशये सत्यूहं प्रति भावनादिबलात् स्यात् या परमार्थोपलब्धिः सा क्रमः । बुद्धिर्हि तत्र क्रमते न च सा प्रतिहन्यते । यथा (तत्रैव)—

**बालक्रीड़ा**

(मूल) जो वाक्य सातिशय है अर्थात् लोकप्रसिद्ध वस्तु की अपेक्षा अतिशय विशिष्ट कहा जाता है जिससे उत्कर्ष का आहरण होता है वह उदाहरण है। भाव से माने भावना के द्वारा तत्त्व की यथार्थ वस्तु की उपलब्धि को क्रम कहते हैं ।८४॥

(२९) उदाहरण—अतिशय युक्त वाक्य है। लोक में प्रसिद्ध वस्तु की अपेक्षा से जो कुछ सातिशय कहते हैं जो उत्कर्ष का आहरण करता है वह उदाहरण है। जैसे वहीं पर तृतीय अंक में।

मन स्वभाव से ही ऐसा चञ्चल है कि उसको लक्ष्य बनाना उसको बेंधना मुश्किल है तब भी कामदेव ने इसको सभी बाणों से एक साथ कैसे बेंध दिया। आश्चर्य है।

यह नियत है कि कामदेव के पाँच ही बाण हैं। उन बाणों के लक्ष्य हमारे जैसे असंख्य जन हैं ऐसा जो लोक में प्रसिद्ध हो गया है। वह अभी तुम्हारे में विपरीत दिखाई पड़ रहा है। क्योंकि इस असहाय बेचारे कामीजन को असंख्य बाणों से तुमने बेंधा और मार डाला। इत्यादि।

(३०) क्रम—भाव से तत्व की उपलब्धि है। भाव माने भाव्यमान भावना की जाने वाली वस्तु उसकी अतिशय भावना होने पर जो भावनादि के प्रभाव से ऊह्य के विषय में यानी ऊह्य के प्रति परमार्थ की उपलब्धि हो सकती है वह क्रम है। क्योंकि उसमें बुद्धि क्रमण ही करती है वह उसमें प्रतिहत नहीं होती है। जैसे वहीं पर।

**सामदानादिसंपन्नः संग्रहः परिकीर्तितः ।**
**रूपानुरूपगमनमनुमानमिति स्मृतम् ॥८५॥**

अभिनवभारती

ह्रिया सर्वस्यासौ (सर्वस्माद्या) हरति विदितास्मीति वदनं
द्वयोर्दृष्ट्वालापं कलयति कथामात्मविषयाम् ।
सखीषु स्मेरासु प्रकटयति वैलक्ष्यमधिकं
प्रिया प्रायेणास्ते हृदयनिहितातङ्कविधुरम् ॥ इत्यादि ॥८४॥

३१ संग्रहः—सामदानादिसंपन्नः सङ्ग्रह इति साम्ना सङ्केतादिवार्ताः श्रुत्वा (राज्ञा विदूषकाय) कटकस्य दानम् । एवमन्यदपि ।

३२ अनुमानम्—रुपानुरूपगमनमिति । रूप्यमानेन प्रत्यक्षाद्युपलभ्यमानेन रूपस्य व्यापकस्याविनाभाविनो गमनं ज्ञानमनुमानं निश्चयात्मकत्वादूहः, उपायायुक्तेरन्यत्वात् । यथा (तत्रैव)—

पालीयं चम्पकानां नियतमयमसौ सुन्दरः सिन्दुवारः
सान्द्रा वीयी तथेयं वकुलविटपिनां पाटला पङ्क्तिरेषा ।

बालक्रीड़ा

(मूल) साम एवं दान आदि की सम्पत्ति से युक्त को संग्रह कहते हैं । रूप के अनुरूप का गमन माने ज्ञान करना अनुमान है ॥८५॥

मैं विदित हो गई हूं मुझको सबने जान लिया है ऐसा समझ कर लज्जा के कारण सबसे मुंह को छिपा लेती है । दो लोगों को बातचीत करते हुए देखकर समझती है कि ये लोग मेरे ही विषय की बातचीत करते हैं । सखियाँ हंसती हैं तो अधिक लज्जा को प्रकटित करती हैं माने लज्जित होती हैं । इस तरह प्रिया प्रायः अपने मन के आतङ्क से विधुर हो रही है माने विह्वल है । इत्यादि ।८८।

(३१) संग्रह साम एवं दानादि की सम्पत्ति से युक्त होता है । साम के द्वारा संकेतादि की बातों को सुनकर राजा विदूषक को कड़ा (कटक) देता है । इसी प्रकार और कुछ भी ।

(३२) अनुमान—रूप का अनुगमन है । रूप्यमान यानी प्रत्यक्षादि से जाने गये पदार्थ के द्वारा रूप का व्यापक का अर्थात् अविनाभावी नियत पदार्थ का गमन ज्ञान अनुमान है । यह उपाय से और युक्ति से भिन्न होने के बदौलत निश्चय भाव से ऊह है तर्क है । जैसे वहीं पर ।

यह चम्पाओं की पाली है । निश्चय ही यह सुन्दर सिन्दूवार है । यह वृक्षों की सघन वीथी है श्रेणी है । यह बकुल मौलसिरी के पेड़ों की पाटला पंक्ति है । इस

**रतिहर्षोत्सवानां तु प्रार्थना प्रार्थना भवेत् ।**
**गर्भस्योद्भेदनं यत्साक्षिप्तिरित्यभिधीयते ॥८६॥**

## अभिनवभारती

आघ्रायाघ्राय गन्धं विविधमधिगतैः पादपैरेवमस्मिन्
व्यक्तिं पन्थाः प्रयाति द्विगुणतरतमोनिह्नुतोऽप्येष चिह्नैः ॥

इत्यादि। अत्र ह्याघ्रायाघ्राय गन्धमिति गन्धात् कुसुमानि तेभ्यः पादपाः, तेभ्योऽपि मार्गमनुमापितमिति राज्ञा विदूषकस्योक्तेः ॥८५॥

३३ प्रार्थनां—रतिहर्षोत्सवानां तु अभ्यर्थना प्रार्थनेति। एतत् साध्यफलोचितभावलक्षणं, तत्र साध्यफले यः प्राधान्येन समुचितो भावस्तद्विषया या प्रकर्षेणाभ्यर्थना सा प्रार्थनाख्यमङ्गम्। यथा (तत्रैव)—संकेतस्थः प्रतिपालयन् राजा—

तीव्रः स्मरसन्तापो न तदादौ बाधते यथासन्ने।
तपति प्रावृषि हि तरामभ्यर्णजलागमो दिवसः ॥ इति

३४ आक्षिप्तिः-गर्भस्योद्भेदनाक्षिप्तिरिति हृदयान्तःस्थितस्य प्रतिष्ठापितस्यापि यतः कुतश्चिन्निमित्तात्पुनरुद्भेदनमनपह्नवनीया या स्फुटतापत्तिः सा आक्षिप्तिः,

## बालक्रीड़ा

(मूल) रति जनित हर्ष के उत्सवों के लिए अभ्यर्थना प्रार्थना है। गर्भ का जो उद्भेदन है उसको आक्षिप्ति कहते हैं ॥८६॥

प्रकार गहन वन में विविध गन्धों को सूंघ-सूंघकर जाने गये पादपरूपी चिन्हों के जरिए गाढान्धकार से छिपा हुआ भी मार्ग व्यक्ति को प्राप्त होता है यानी मार्ग साफ-साफ मालूम पड़ जाता है। इत्यादि।

यहां गन्ध को सूंघ-सूंघकर कहने का भाव है कि गन्ध से पुष्पों को पुष्पों से पेड़ों को पेड़ों से मार्ग का अनुमान किया गया ऐसा राजा ने विदूषक को कहा।८५।

(३३) प्रार्थना—रति से होने वाले हर्ष को प्राप्त करने के लिए उत्सवों की आयोजना प्रार्थना होती है। यह साध्य भूत फल के उचित भाव है। इसमें साध्य फल के विषय में प्रधानतया समुचित जो भाव है उसके बारे में जो जोरदार अभ्यर्थना है उत्सव की आयोजना है वह प्रार्थना नामक अङ्ग है। जैसे उसी जगह संकृत भूमि पर बैठकर प्रतीक्षा करने वाला राजा कहता है कि—

कठोर काम का सन्ताप भी आरम्भ में ऐसी पीड़ा नहीं करता है जैसा कि वह आसन्न अवस्था में करता है। जैसा कि देखा गया है कि वर्षा ऋतु में जल के बरसने की स्थिति जिसमें अभ्यर्ण है यानी पानी बरसने की हालत जिसमें नजदीक है वह दिन खूब तपता है।

(३४) आक्षिप्ति—गर्भस्थ वस्तु का इतिवृत्त का उद्भेदन प्रकाशन है। हृदय में स्थित प्रतिष्ठापित वस्तु का जिस किसी निमित्त से पुनः उद्भेदन है नही छिपाने के

**संरम्भवचनं चैव तोटकं त्विति संज्ञितम् ।**
**कपटेनातिसन्धानं ब्रुवतेऽधिबलं बुधाः ॥८७॥**

## अभिनवभारती

अभिप्रायस्य हि तत्राक्षेपो बहिः कर्षणं । वासवदत्तायामेव सागरिकेति राज्ञा विदूषकेण च परिगृहीतायां तदुक्तिषु'' सागरिके, शीतांशुमुखमुत्पले तव दृशौ'' इत्यादिषु ॥८६॥

३५ तोटकम्—संरम्भवचनं चैव तोटकमिति । आवेगगर्भं यद्वचनं तत्तोटकम् । स चावेगो हर्षात्, क्रोधात्, अन्यतोऽपि वा । भिनत्ति यतो हृदयं ततस्तोटकम् । यथा (तत्रैव) विदूषकः—अज्ज वि दाव से देवीए णिच्चरुठ्ठाए वासवदत्ताए बअणेहि कडुइदे कण्णे सुहावीअदु (अद्यापि तावत्तस्या देव्या नित्यरुष्टाया वासवदत्ताया वचनैः कटूकृते कर्णे सुखय) इत्यादि ।

३६ अधिवलम्—कपटेनातिसन्धानमधिबलमिति । परस्परंवञ्चनप्रवृत्तयोर्यस्यैवाधिकं (कर्म) सहायबुद्धयादीनबलम्बयति स एव तमतिसन्धातुं वञ्चयितुं समर्थ इति तदिदं कमाधिबलम् । यथा—सागरिकावेषं धारयन्ती वासवदत्ता

## बालक्रीड़ा

(मूल) संरम्भमय वचन की तोटक यह संज्ञा है। कपट से किये जाने बाले अतिसन्धान को वञ्चना को बुध लोग अधिबल कहते हैं ॥८७॥

योग्य जो स्फुटतापत्ति है वह आक्षिप्ति है उसमें अभिप्राय का आक्षेप माने बहिःकर्षण है प्रकाशन है । जब राजा और विदूषक ने वासवदत्ता को ही सागरिका समझ लिया तब राजा की—हे सागरिके तुम्हारा मुख शीतांशु है तुम्हारे नेत्र नीलकमल हैं इत्यादि उक्तियों में हृदय का भाव बाहर प्रकटित हो गया ।८६।

(३५) तोटक—संरम्भमय वाक्य है । आवेग गर्भ आवेग युक्त जो वाक्य है वह तोटक है । उसमें वह आवेग हर्ष से या क्रोध से या अन्य किसी कारण से होता है । जिससे हृदय का भेदन हो जाता है वह तोटक है । जैसे वहीं पर विदूषक कहता है नित्य रुष्ट रहने वाली देवी वासवदत्ता के वाक्यों से कटु बना दिये कानों को सुख पहुंचाओ । इत्यादि ।

(३६) अधिबल—कपट से अतिसन्धान है । छल से वञ्चना करना अधिवल हैं । एक दूसरे की वञ्चना करने में प्रवृत्त हुए पुरुषों में जिसका अधिक बलशाली कर्म सहायकों की बुद्धि का आलम्बन करता है वह उसको वञ्चित करने में समर्थ होता है । इस लिए यह कर्म अधिक बलशाली होने से अधिबल कहलाता है । जैसे—सगरिका के वेष को धारण करने वाली वासवदत्ता राजा के सहायक विदूषक की बुद्धि की

**भयं नृपारिदस्यूत्थमुद्वेगः परिकीर्तितः ।**
**शङ्का भयत्रासकृता विद्रवः सुमुदाहृतः ॥८८॥**

## अभिनवभारती

विदूषकबुद्धिदौर्बल्याद्राजानमतिसंधत्ते 'किं पद्मस्य रुचिं न हन्ति' इत्यादि श्लोकांत-मधिबलम् ॥८७॥

३७ उद्वेगः—भयं नृपारिदस्यूत्थमुद्वेग इति । अरिशब्दान्नाचिकादि । यथा (तत्रैव) राजा—कथं देवी वासवदत्ता, वयस्य किमेतत् । विदूषकः—णं अंहाणं जीविअसंशओ (ननु अस्माकं जीवितसंशय;) इत्यादि ।

३८ विद्रवः—शङ्काभयत्रासकृता विद्रव इति । भयत्रासकारिणो वस्तुनो या शङ्का यदाशंकनं स विद्रवः, विद्रवति विलीयते हृदयं येनेति । यथा (तत्रैव)—

प्रिया मुञ्चत्यद्य ध्रुवमसहना जीवितमसौ ।
प्रकृष्टस्य प्रेम्णः स्खलितमविषह्यं हि भवति ॥ इति ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) राजा से शत्रुओं से एवं चोर डाकुओं से होने वाले भय को उद्वेग कहते हैं । भय और त्रास से होने वाली शङ्का विद्रव कहीं जाती है ॥८८॥

दुर्बलता राजा को ठग लेती है । अतः किं पद्मस्य रुचिं न हन्ति इत्यादि श्लोक तक अधिबल है ॥८७॥

(३७) उद्वेग—राजा शत्रु एवं चोरों के कारण होने वाला भय उद्वेग है । यहां अरि शब्द से नाचिक वगैरह का भी ग्रहण होता है । जैसे ( वहीं पर ) राजा—क्या देवी वासवदत्ता । वयस्य यह कैसी वात है । विदूषक—यह हम लोगों के जीवन में संशय है । इत्यादि भय का होना ।

(३८) विद्रव—भय एवं त्रासकारी शंका विद्रव है । रूप और त्रास करने वाली वस्तु से जो शंका है जो आशंकन है वह विद्रव है । विद्रव शब्द का अर्थ है जिससे हृदय विद्रुत हो जाय यानी विलीन हो जाय । जैसे—( वहीं पर )

प्रणय कृत बहुमान से प्रति दिन प्रीति बढती ही चली गई । किन्तु पहले कभी भी नही करने पर भी आज मेरे द्वारा किये गये अपराध को समझकर प्रिया अवश्य ही आज जीवित को छोड़ देगी । क्योंकि देखा गया है पूर्ण मात्रा में बढे हुए प्रेम में अल्प भी स्खलन असह्य हो जाता है । अन्य लोग तो कहते हैं शका भय एवं त्रास से जो होता है वह विद्रव है । यहां विशेष्य पद को खोजना पड़ेगा । जो होता है यह तो कहा किन्तु जो क्या है उसे नही कहा । इस पर श्री शंकुक कहते हैं कि यहाँ

दोषप्रख्यापनं यत्तु सोऽपवाद इति स्मृतः ।

अभिनवभारती

अन्ये तु शंकाभयत्रासैः कृतो यः स विद्रव इति । तत्र च विशेष्यपदमन्वेष्यम्, समुदाय एव विशेष्य इति श्रीशङ्कुकः, उदाहरति च कृत्यारावणे षष्ठेऽङ्के गर्भसन्धौ, (नेपथ्ये) (मण्डोदरी)—हा अय्यउत्त परित्ताआहि परित्ता आहि (हा आर्यपुत्र परित्रायस्व)। प्रतीहारी (श्रुत्वा आत्मगतं)—अंहो भट्टिणी विअ आक्खंददि। (अंहो भर्त्रीवाक्रन्दति) (प्रकाशं) भट्टा भवदो अन्तेउरे महन्दो कलकलोसुणीअदि। (भर्तः भवतोऽन्तःपुरे महान् कलकलः श्रूयते)

राजा—ज्ञायतां किमेतदिति ।

अत्र रावणस्याशङ्का प्रतिहार्यास्त्रासभये ॥८८॥

अथावमर्शसन्धावङ्गानां लक्षणमाह—

३९ अपवादः—दोषप्रख्यापनं यत्तु सोऽपवाद इति । यथा (तत्रैव) सागरिकोक्तेरनन्तरं राजा—अयि मिथ्यावादिनी खल्वसि—

श्वासोत्कम्पिनि कम्पितं स्तनयुगे मौने प्रियं भाषियं
वक्त्रेऽस्याः कुटिलीकृतभ्रुणि रुषा यातं मया पादयोः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जो दोष का प्रख्यापन है उसे अपवाद माना है। रोष से क्रोध से परिपूर्ण या ग्रथित माने उलझा हुआ वाक्य सम्फेट कहाता है ॥८९॥

समुदाय ही विशेषय है। उसका उदाहरण है कृत्यारावण के षष्ट अंक की गर्भ सन्धि में ( नेपथ्य में परदे के भीतर से ) मण्डोदरी कहती है हा आर्य पुत्र ! रक्षा करिये रक्षा करिये। प्रतीहारी—सुनती है और अपने मन में सोचती है कि यह तो मालूम पड़ता है कि मालकिन चिल्लाती है। प्रकाश में भर्त्तः आपके अन्तःपुर में महान् कलकल सुनाई दे रहा है।

राजा—समझो क्या है कैसा कलकल है। यहां रावण के कारण आशंका है। प्रतीहारी को त्रास और भय हो रहा है ॥८८॥

अब अवमर्श सन्धि के अंगों के लक्षण को कहते हैं।

(३९) अपवाद—जो तो दोषो का प्रख्यापन है वह अपवाद है। जैसे वहीं पर सागरिका के कहने के अनन्तर—राजा=अयि तूम झूठ बोल रही हो।

जिसको श्वास प्रश्वास लेन में भी कम्पन होता था उस देवी के स्तन युग आज रोष से कांप रहे है। मेरे मौन होने पर प्रिया बोल रही है। मुख पर भ्रूकुटियां टेढी हो रही है। ऐसी स्थिवि में मैं उसके पैरों में प्रणत हूं। इस प्रकार सहज कुलीनता

**रोषग्रथितवाक्यं तु संफेटः परिकीर्तितः ॥८९॥**
**गुरुव्यतिक्रमो यस्तु स द्रवः परिकीर्तितः ।**
**विरोधिप्रशमो यश्च सा शक्तिः परिकीर्तिता ॥९०॥**

अभिनवभारती

इत्थं नः सहजाभिजात्यजनिता सेवैव देव्याः परं
प्रेमावद्धविवर्धिताधिकरसा प्रीतिस्तु या सा त्वयि ॥ इति

अत्र देवीगुणानां सातिशयकोपनत्वेनापवदनं कृतम् ।

४० संफेटः—रोषग्रथितवाक्यन्तु संफेट इति । केचित्तु स्फोट अनादर इति धातुं मनस्कृत्य संस्फोट इति पठन्ति । यथा (तत्रैव)—वासवदत्ता (सरोषं सहसोपसृत्य) अय्यउत्त, जुत्तं......सरिसं (आर्यपुत्र, युक्तं, सदृशम्)......इत्यादि ।८९।

४१ द्रवः—गुरुव्यतिक्रमो यस्तु स द्रव इति । यथा (तत्रैव)—भर्तुसंनिधानेऽपि विदूषकस्य सागरिकायाश्च वासवदत्तया बन्धनम् । यथा वा—तापसवत्सराजे षष्ठेऽङ्के वासवदत्ताया यौगन्धरायणवचनातिक्रमेण मरणाध्यवसायः । द्रवणं चलनं मार्गादिति द्रवः ।

४२ शक्तिः—विरोधिप्रशमः शक्तिरिति । विरोधिन कुपितस्य प्रशमः प्रसादनं शक्तिः बुद्धिविभवादिशक्तिकार्यत्वात् । यथा (तत्रैव)—

बालक्रीड़ा

(मूल) गुरुओं का जो व्यतिक्रमण है अनादर है वह द्रव नाम से कहा जाता है। विरोधियों का जो प्रशमन है उसे शक्ति कहा जाता है ॥९०॥

से की गई हमारी सेवा ही है किन्तु देवी की जो प्रीति है वह तुम्हारे पर ही है। जिस प्रीति में प्रणय के वन्धन में रस अधिक बढ गया है।

यहां देवी के गुणों का अतिशय कोप के वदौलत अपवाद किया है।

(४०) संफेट—रोष से कहे गये वाक्य ही संफेट है। कोई तो स्फोट अनादरे धातु को मन में रखकर संस्फोट ऐसा पाठ करते हैं जैसे—वहीं पर) वासवदत्ता गुस्से के साथ सहसा आगे जाती है और कहती है कि आर्य पुत्र! यह युक्त है क्या यह आपके अनुरूप है क्या! इत्यादि ॥८९॥

(४१) द्रव—अपने वड़ों का जो व्यतिक्रम है वह द्रव है। जैसे वहीं पर पति की मौजूदगी में भी विदूषक को और सागरिका को वासवदत्ता बांध देती है। अथवा तापसवत्सराज के छठे अंक में योगन्धरायण के वचन को ठुकराकर वासवदत्ता मरने के लिए प्रयास करती है। द्रवण माने मार्ग से विचलित हो जाना वही द्रव है।

(४२) शक्ति—विरोधियों का शमन करना शक्ति है। क्रुद्ध विरोधी का प्रशमन कर देना और प्रसन्न कर देना यह बुद्धि और विभव आदि की शक्ति का

**व्यवसायश्च विज्ञेयः प्रतिज्ञाहेतुसंभवः ।**
**प्रसङ्गश्चैव विज्ञेयो गुरूणां परिकीर्तनम् ॥९१॥**

### अभिनवभारती

सव्याजैः शपथैः प्रियेण वचसा चित्तानुवृत्त्या भृशं
वैलक्ष्येण परेण पादपतनैर्वाक्यैः सखीनां मुहुः ।
प्रत्यापत्तिमुपागता मम तथा देवी रुदत्या तथा
प्रक्षाल्यैव तथैव वाष्पसलिलैः कोपोऽपनीतः स्वयम् ।इत्यादि।९०।

४३ व्यवसायः—व्यवसायश्च विज्ञेयः प्रतिज्ञाहेतुसंभव इति । प्रतिज्ञातस्याङ्गीकृतस्यार्थस्य हेतवो ये तेषां संभवः प्राप्तिर्व्यवसायः । यथा (तत्रैव)—ऐन्द्रजालिकप्रवेशादितो यावत् 'एक्को उण खेडओ अवस्सं पेक्खितव्वो' इति तावत् यौगन्धरायणेन यत्कर्तुमङ्गीकृतं तस्यैव हेतुः (तस्य) प्राप्तिः ।

४४ प्रसङ्गः—प्रसङ्गश्चैव विज्ञेयो गुरूणां परिकीर्तनमिति । यथा (तत्रैव) वासवदत्ताः उज्जयणीदी आअदोत्ति अत्थि मे तस्सि इन्दआलिए पक्खवादो (उज्जयिन्या आगत इति अस्ति मे तस्मिन्निन्द्रजालिके पक्षपातः)—इत्यादि । अत्र हि बन्धुकुलादागमोऽस्य बहुमानकारणम् ।९१।

### बालक्रीड़ा

(मूल) प्रतिज्ञात अर्थ के सम्बन्ध में जो हेतु है उसके सम्भव को व्यवसाय समझो । गुरुओं के परिकीर्तन करने को प्रसङ्ग समझो ॥९१॥

कार्य है । जैसे वहीं पर-बहाने के साथ शपथ खा कर प्रिय वचनों से एकरूप चित्त का अनुवर्त्तन करने से अतीवलज्जा के भाव से पैरों में पड़ने से और सखियों के वार-वार कहने से देवी मेरे ऊपर विश्वस्त हो गई जरूर किन्तु रोती हुई देवी ने अपने आसुओं से ही कोप का स्वयं अपनोदन किया इत्यादि ॥९०॥

(४३) व्यवसाय—प्रतिज्ञा के हेतुओं का सम्भव व्यवसाय है। प्रतिज्ञात अंगीकृत अर्थ के लिए जो हेतु है उनका संभव माने प्राप्त होना व्यवसाय है । जैसे। वहीं पर। जब तक ऐन्द्रजालिकों का प्रवेश वगैरह होता है तब तक तो यौगन्धरायण ने जो कुछ भी करने के लिए स्वीकार किया था उसकी प्राप्ति हो गई ।

(४४) प्रसङ्ग—गुरुओं का परिकीर्तन करना प्रसङ्ग हैं। जैसे वहीं पर वासवदत्ता कहती है कि वह ऐन्द्रजालिक उज्जयिनी से आया है अतः मेरा उस पर पक्षपात है। इत्यादि । यहां बन्धुकुल से आना इसके बहुमान का कारण है ॥९१॥

**वाक्यमाधर्षसंयुक्तं द्युतिस्तज्ज्ञैरुदाहृता ।**
**मनश्चेष्टाविनिष्पन्नः श्रमः खेद उदाहृतः ॥९२॥**

अभिनवभारती

४५ द्युतिः—वाक्यमाधर्षसंयुक्तं द्युतिरिति । आधर्षो न्यक्कारः तेन संयुक्तम् । यथा विदूषकः—हा दासीए उत्त इन्दआलिअ (आः दास्याः पुत्र इन्द्रजालिक)—इत्यादि ।

४६ खेदः—मदश्चेष्टाविनिष्पन्नः श्रमः खेद इति मानसः कायोयश्चेत्युभयोऽपि यावत् । आद्यो यथा—सिंहलेश्वरस्य कुशलप्रश्ने यथा वसुभूतिर्निश्वस्य 'देव न जाते किं कथयामि' इत्यत आरभ्य रत्नावल्याः समुद्रपतनाकर्णनोदितवासवदत्ताविलापपर्यन्तम् । शरीरस्तु खेदः (विक्रमोर्वश्याम्) पुरूरवसा 'अहो श्रान्तोऽस्मि यात्तस्या गिरिनद्यास्तीरं' इत्यादि ।

यद्यपि श्रमोद्वेगवितर्कलज्जाप्रभृतयो व्यभिचारिवर्गे पूर्वमुक्तास्तथाप्येते सत्यवसरेऽवश्यप्रयोज्याः प्रागुक्तप्रयोजनार्थसिद्धये, ते पृथक्प्रयोजनात्वात् सन्ध्यङ्गत्वेनोक्ता मन्तव्याः ॥९२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) आधर्ष से तिरस्कार से संयुक्त वाक्य को विद्वानों ने द्युति कहा है। मानसिक एवं शारीरिक चेष्ठाओं से सम्पन्न होने वाले श्रम को खेद कहा है ॥९२॥

(४५) द्युति— आधर्ष से संयुक्त तिरस्कार से युक्त वाक्य द्युति है। यहां आधर्ष शब्द का अर्थ न्यक्कार है। उससे संयुक्त द्युति होती है जैसे विदूषक—आः दास्या पुत्र ! ऐन्द्रजालिक इत्यादि ।

(४६) खेद—मानसिक चेष्टाओं से विनिष्पन्न किया गया श्रम खेद है। यहां केवल मानसीय नही कायिक भी है अतः मानसीय और कायिक उभय है। उनमें पहला जैसे सिंहलेश्वर के सम्वन्ध में कुशल प्रश्न हो रहा था उस समय वसुभूति खेद के साथ श्वास लेकर कहते हैं कि हे देव ! मैं नही जानता हूं कि मैं क्या कहता हूं यहां से लेकर रत्नावली के समुद्र में पतन के सुनने से उत्पन्न होने वाले वासवदत्ता के विलापतक। दूसरा शारीर खेद विक्रमोर्वशी में पुरुरवा को हो रहा है। अहो थक गया हूं, अतः उस पहाड़ी नदी के तीर पर'''इत्यादि ।

यद्यपि श्रम उद्वेग वितर्क एवं लज्जा प्रभृतियों को व्यभिचारियों के वर्ग में पहले कह दिया गया है। तद्यपि अवसर आने पर इनका प्रयोग पहले बतलाये हुए प्रयोजन की सिद्धि के लिए अवश्य करना चाहिए। और उन्हीं श्रमादिको का पृथक प्रयोजन के लिए सन्धि के अङ्ग के रूपमें कथन किया गया है ऐसा समझना चाहिए ॥९२॥

**ईप्सितार्थप्रतीघातः प्रतिषेधः प्रकीर्तितः ।**
**कार्यात्ययोपगमनं विरोधनमिति स्मृतम् ॥९३॥**
**बीजकार्योपगमनमादानमिति संज्ञितम् ।**

अभिनवभारती

४७ प्रतिषेधः—ईप्सितार्थप्रतीयातः प्रतिषेध इति । यथा राजवलीवृत्तान्तवर्णने ईप्सितार्थप्रतीघाते बाभ्रव्येण प्रस्तुते तस्य प्रतिघातोऽन्तः पुरदाहेन ।

४८ विरोधनम्—कार्यात्ययोपगमनं विरोधनमिति । यथा राजा—"कथमन्तः पुरेऽग्निः । हा हा धिक्कष्टं दग्धा देवी वासवदत्ता" इत्यादि यावत् सागरिकोत्सादनपर्यन्तम् । अत्र हि कार्ये वासवदत्ता सागरिकाप्रेमविस्रम्भस्यात्ययो विनाशमुपगतः प्राप्तः ॥९३॥

४९ आदानम्—बीजकार्योपगमनमादानमिति बीजफलस्य समीपताभवनमित्यर्थः । यथा सागरिका राजानं दृष्ट्वा ( स्वगतं ) 'अय्यउत्त' इत्यादि, अत्र हि बन्धुकुलादागमो यावद्राज्ञ उक्तिः—

व्यक्तं लग्नोऽपि भवतीं न धक्ष्यति हुताशनः ।
यतः सन्तापमेवायं स्पर्शस्ते हरति प्रिये ॥

इत्यन्तम् ।

बालक्रीड़ा

(मूल) ईप्सित अर्थ के प्रतिघात को प्रतिषेध कहते हैं । कार्य के विनाश का उपगमन विरोधन माना है ॥९३॥

(४७) प्रतिषेधः—ईप्सित अर्थ का प्रतिघात प्रतिषेध है । जैसे रत्नावली के विषय में वृत्तान्त का वर्णन बाभ्रव्य ने प्रस्तुत किया उसका प्रतिघात अन्तःपुर के दाह से हो गया ।

(४८) विरोधन—कार्य के अत्यय का विनाश का उपगमन विरोधन है । जैसे—राजा-अन्तःपुर में अग्नि कैसे । हा हा धिक् कष्ट है कि देवी वासवदत्ता जल गई । यहां कार्य का वासवदत्ता को सागरिका के प्रेमविषयक विश्वास का अत्यय विनाश प्राप्त हो गया ॥९३॥

(४९) आदान—बीज से उत्पन्न कार्य का उपगमन आदान है अर्थात् बीज के फल का प्राप्त होना । जैसे सागरिका की राजा को देख कर अपने मन में आर्यपुत्र ! यहां से आरम्भ कर के बन्धुकुल से ऐन्द्रजालिक के आगमन तक की उक्ति ।

यह तथ्य व्यक्त है स्पष्ट है कि आपके शरीर में लगा हुआ भी यह अग्नि आपको जलायेगा नही । क्योंकि हे प्रिये ! यह तुम्हारा स्पर्श ही सन्ताप को हर लेता है ।

**अपमानकृतं वाक्यं कार्यार्थंच्छादनं भवेत् ॥९४॥**
**प्ररोचना च विज्ञेया संहारार्थप्रदर्शिनी ।**
**प्रत्यक्षवचनं यत्तु स व्याहार इदि स्मृतः ॥९५॥**

### अभिनवभारती

५० छादनम्—अपमानकृतं वाक्यं छादनमिति । वाक्यमिति तदर्थो लक्ष्यते । करोतिः बहुमाने वर्तने, तेन दुष्टोऽप्यर्थोऽपमानेन बहुमतीकृतः । तदपमानकलङ्कापवारणाच्छादनमिति । यथा सागरिका—दिट्ठिआ पज्जलिदो भअवं हुदासणो, अज्ज करइस्सदि में सअलदुक्खावसाणम् । (दिष्ट्या प्रज्वलितो भगवान् हुताशनः, अद्य करिष्यति मे सकलदुःखावसानम् ) । इति ॥९४॥

५१ प्ररोचना—प्ररोचना च विज्ञेया संहारार्थप्रदर्शिनी इति । संह्रियमाणस्य निर्वाह्यमाणस्यार्थस्य दर्शिका प्रकर्षेण रोचत इति प्ररोचना । यथ—

कासौ ज्वलन् हुतवहस्तदवस्थमेत
दन्तः पुरं कथमवन्तिनृपात्मजेयम् ।
वाभ्रव्य एष वसुभूतिरयं वयस्यः
स्वप्नो मतिभ्रम इदं नु किमिन्द्रजालम् ॥९५॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) बीज से उत्पन्न कार्य की आदान यह संज्ञा है । किसी कार्य के लिए कहा गया अपमानकारी छादन होता है ॥९४॥

(मूल) संहार के उपयोगी अर्थ को दिखाने वाली को प्ररोचना समझना चाहिए । जो तो प्रत्यक्ष वचन है व्याहार है ऐसा माना है ॥९५॥

(५०) छादन—अपमान को करने वाला वाक्य छादन है । यहां वाक्य पद से उस वाक्य के अर्थ को समझना चाहिए अपमानकृतम् में उपात्त करोति कृ धातु बहुमान अर्थ वाला है इस कारण से दुष्ट भी अर्थ अपमान से जो बहुमत कर दिया है वह अपमान रूप कलङ्क के कारण से छादन है । जैसे—सागरिका कहती है कि अहा भाग्य से भगवान् हुताशन प्रज्वलित हो गये है आज मेरे सकल दुःखों का अवसान हो जायगा ॥९४॥

(५१) प्ररोचना—जो संहार भूत अर्थ का प्रदर्शन करती है उसे प्ररोचना समझना चाहिए । संह्रियमाण माने निर्वाह्यमान अर्थ की दर्शिका वस्तु अत्यन्त रुचि कर होती है । इसलिए वह प्ररोचना है । जैसे—

कहां यह जलता हुआ अग्नि और कहां यह ज्वलनावस्था से व्याप्त अन्तः पुर । उसमें यह अवन्तीश्वर की लड़की कैसे । यह वाभ्रव्य है यह दोस्त वसुभूति है । क्या यह स्वप्न है या बुद्धि भ्रम है या इन्द्रजाल है ॥९५॥

सविच्छेदं वचो यत्र सा युक्तिरिति संज्ञिता ।
ज्ञेया विचलना तज्ज्ञैरवमानार्थसंयुता ॥९६॥
एतान्यवमृशेऽङ्गानि संहारे तु निबोधत ।
मुखबीजोपगमनं सन्धिरित्यभिधीयते ॥९७॥

अभिनवभारती

युक्तिरित्यन्ये इदमङ्गं व्यवहरन्ति । अत्रोद्देशक्रमत्यागे यत्केषांचिदङ्गानां लक्षणं तत्क्रमानियमसूचनार्थः । अनेन पाठविपर्यासेन यत्कैश्चिदुद्देशस्यान्यथाषठनं तद्ग्रन्थकाराशयापरिज्ञानकृतम् । केचिदत्रान्यतममङ्गं नाधीयते, द्वादशाङ्गमेवैतत्सन्धिमाहुः । अन्ये तु त्रयोदशाङ्गत्वेऽप्यस्य निर्वहणसन्धावपि प्रसक्तेरितिवृत्तान्तभूतत्वेन गणनमन्याय्यमिति त्रयोदशाङ्गत्वात् चतुःषष्टिसंख्यां समर्थयन्ते ॥९६॥

अथ निर्वहणसन्धावुद्देशक्रमेणाङ्गानि लक्षयितुं प्रक्रमते

५२ सन्धिः—मुखबीजोपगमनं सन्धिति । यथा वसुभूतिः—वाभ्रव्य, सदृशीयं राजपुत्र्याः—इत्यादि मुखे यदुक्तं तदिह निकटीभूतं सन्धानं सन्धिः ॥९७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां विच्छेद के सहित वाक्य होता है उसकी युक्ति यह संज्ञा है। अवमानकारी अर्थ से संयुत अङ्ग को नाट्य के जानकार लोग विचलना समझें ॥९६॥

(मूल) ये अवमर्श सन्धि के अङ्ग हैं अब संहार सन्धि के अङ्गों को समझें। जहां सुखकारी बीज का उगमगन होता है उसे सन्धि कहते हैं ।९७।

इस अंग का अन्य लोग युक्ति शब्द से व्यवहार करते हैं। यहां जो उद्देश क्रम को छोड़कर कुछ अङ्गो का लक्षण किया है वह सूचित करता है कि इनके क्रम में कोई नियम नही है। इस पाठविपर्यास से कुछलोगों ने जो उद्देश्य का अन्यथा पठन किया है वह ग्रन्थकार के आशय को नही समझने से किया है। कई लोग यहां इनमें से किसी अन्यतम अङ्ग का आधान नही करते हैं। अतः कहते हैं कि यह सन्धि वारह अङ्गो वाली है। अन्य लोग तो इस सन्धि को तेरह अंगो वाली होने पर इसकी निर्वहण सन्धि में प्रसक्ति होने के कारण इतिवृत्त के अन्तर्गत गणना करना अन्याय्य समझतेहैं अतः तेरह अंगों के होने पर भी चौसठ संख्या का समर्थन करते हैं ॥९६॥

अथ यहां उद्देश क्रम से निर्वहण सन्धि के अंगों के लक्षण को कहने का उपक्रम करते हैं—

(५२) सन्धि—प्रधानी भूत बीज का उपगमन सन्धि है। जैसे वसुभूति कहता है कि आर्य वाभ्रव्य ! यह कन्या राजपुत्री के जैसी मालूम पड़ती है। इत्यादि जो मुख सन्धि में कहा था वह यहां निकट में सन्धानकारी है अतः यह संन्धि है ॥९७॥

कार्यस्यान्वेषणं युक्त्या निरोध इति कीर्तितः ।
उपक्षेपस्तु कार्याणां ग्रथनं परिकीर्तितम् ॥९८॥

अनुभूतार्थकथनं निर्णयः समुदाहृतः ।

## अभिनवभारती

५३ निरोधः—कार्यस्यान्वेषणं युक्त्या निरोध इति यथा वसुभूतिः—कुत इयं कन्यकेत्यादि ।

५४ ग्रथनम्—उपक्षेपवस्तु कार्याणां ग्रथनमिति यथा ( यौगन्धरायणः—देव क्षम्यतां यन्मयाऽनिवेद्य कृतम्—इत्यादि । अत्र रत्नावलीलाभरूपकार्यस्योपेक्षपाद् ग्रथनम् ) ॥९८॥

५५ निर्णयः—अनुभूतार्थकथनं निर्णय इति । प्रमाणसिद्धस्य वस्तुनः कथनमित्यर्थः । यथा रत्नावल्यां चतुर्थेऽङ्के वसुभूतिः—अपि रत्नावली, ननु त्वमीदृशीमवस्थां प्राप्तासि ।

सागरिका—(सप्रत्यभिज्ञं) तुमं पि किं अमच्चवसुभूदी

वसु—स एवाहं मन्दभाग्यः इति—

प्रभृति यावद् विदूषकवाक्यं "सविहवो होदु" इति ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) युक्ति के बल पर कार्य के अन्वेषण करने को निरोध इस नाम से कहते हैं । कार्यों के उपक्षेप को ग्रथन कहते हैं ।९८

(५३) निरोध—युक्ति के द्वारा कार्य का अन्वेषण निरोध है । जैसे—वसुभूति कहता है कि कहां से यह कन्यका आई है । इत्यादि ।

(५४) ग्रथन—कार्यों का उपक्षेपण ग्रन्थन हैं । जैसे यौगन्धरायण कहते हैं देव ! क्षमा करिये । मैंने जो आपसे निवेदन किये बिना कर दिया है उसे इत्यादि । यहां रत्नावली के लाभ रूप कार्य के उपक्षेप से ग्रथन है ॥९८॥

(५५) निर्णय—अनुभूत अर्थ को कहना निर्णय है । अर्थात् प्रमाण सिद्ध वस्तु का कथन । जैसे रत्नावली के चतुर्थ अङ्क में वसुभूति कहते हैं क्या रत्नावली भी । अहो तुम ऐसी अवस्था में पहुंच गई हो ।

सागरिका—पहिचानती हुई क्या तुम ही अमात्य वसुभूति हो ।

बसुमति—हाँ । वहीं मैं मन्द भाग्य हूं । यहाँ से लेकर विभव के सहित आप होवें इस विदूषक के वाक्य तक ।

**परिवादकृतं यत्स्यात्तदाहुः परिभाषणम् ॥९९॥**

**९लब्धस्यार्थस्य शमनं द्युतिमाचक्षते पुनः ।**

अभिनवभारती

५६ परिभाषणम्—परिवादकृतं यत् तत् परिभाषणमिति ।

यथा सागरिका—किदापराहा खु अहं देवीए ता ण सक्खुणोमि मुहं दंसेदुं (कृतापराधा खल्वहं देव्या, तत् न शक्नोमि मुखं दर्शयितुम् । वासवदत्ता अपवार्य)--अय्यउत्त लज्जामि खु अहं इमिणा णिसंसत्तणेण ता अवणेहि से बन्धणं । आर्यपुत्र, लज्जे खल्वहमनेन, नृशंसत्वेन, तदपनयास्या बन्धनम् ।

एतदुभयोरप्यन्योन्यापराधोद्धट्टनं वचनम् यौगन्धरायणोऽपि प्रविश्यैवमेवापराधमुद्धट्टयति तथा—

तस्याः प्रीतिमयं करिष्याति, जगत्स्वामित्वलाभः प्रभोः
सत्यं दर्शयितुं तथापि वदन शक्नोमि नो लज्जया ॥
देव्या मद्वचनाद्यदाभ्युपगताः पत्युर्वियोगस्तदा
सा चाप्यन्यकलत्रसंघटनया दुःखं मया प्रापिता । इत्यादि ॥९९॥

५७ द्युतिः—लब्धस्यार्थंस्यशमनं द्युतिरिति । सामर्थ्यात्प्रशमनीयस्य क्रोधादेरर्थस्य प्राप्तस्यापि यत्प्रशमनं सा द्युतिः । (यथा तत्रैव) देव श्रूयता-

बालक्रीड़ा

(मूल) अनुभूत अर्थ के कथन को निर्णय कहते हैं जो तो परिवादकारी अङ्ग है उसे परिभाषण कहते हैं ।९९

(५६) परिभाषण—जो परिवाद, प्रत्युत्तर कथन है वह परिभाषण है । जैसे सागरिका-मैंने देवी का अपराध किया है इसलिए मुख को दिखाने के लिए समर्थ नही हूं ।

वासवदत्ता—(अपवारण करके । आर्यपुत्र ! इस नृशंसतापूर्ण कार्य से मैं लज्जित हो रही हूं अतः इसके बन्धन को हटा दीजिए । यह इन दोनों सागरिका और वासवदत्ता का परस्पर के अपराधों का उद्घाटनकारी वाक्य है । यौगन्धरायण भी वहां पहुंच कर इसी प्रकार अपने अपराधों का उद्घाटन करते हैं । जैसे—

देवी ने उस समय मेरे कहने से पति के वियोग को स्वीकार कर लिया । उस देवी को भी मैंने राजा के साथ अन्य कलत्र को संयुक्त करके सौतिया डाह रूपी दुःख पहुंचाया । इत्यादि ॥९९॥

(५७) द्युति—लब्ध अर्थ का शमन माने समन्वय करना द्युति है । कारणान्तर से होने वाले क्रोधादि प्रशमनीय अर्थ का जो प्रशमन है समन्वय है वह द्युति है । जैसा कि वहीं पर देव ! इस तथ्य को सुनिये ।

**समागमस्तथार्थानामानन्दः परिकीर्तितः ॥१००॥**

**दुःखस्यापगमो यस्तु समयः स निगद्यते ।**

**शुश्रूषाद्युपसंपन्ना प्रसादः प्रीतिरुच्यते ॥१०१॥**

## अभिनवभारती

मिदम् । सिंहलेश्वरदुहिता सिद्धैरादिष्टा" इत्यादि यावद्देव्या उक्तिः, 'अय्य अमच्च फुढं एव्व किं ण भणासि पडिवादेहि रअणावलिंत्ति । (आर्य अमात्य स्फुटमेव किं न भणसि प्रतिपादय तस्य रत्नावलीमिति ।)

५८ आनन्दः—समागमस्तथार्थानामानन्द इति । अर्थितस्य तथेति प्रकारशतैः प्रार्थितस्य सम्यगपुनर्वियोगवद्यदागमनं तदानन्तसुखहेतुत्वादानन्दः । यथा (तत्रैव) राजा—को देव्याः प्रसादं न बहुमन्यते—इत्यादि ॥१००॥

५९ समयः—दुःखस्यापगमो यस्तु समय इति । अपगमनमपगमः । यथा—अय्यउत्त दूरे खु एदाए णादिउलं ता तह अणुचिट्ठ जहा बन्धुजणं ण सुमरेति (वासवदत्ता—आर्यपुत्र, दूरे खलु अस्या ज्ञातिकुलं, तत्तथानुतिष्ठ यथा बन्धुजनं न स्मरति)।

६० प्रसादः—शुश्रूषाद्युपसंपन्नः प्रसाद इति । यथा वासवदत्ता "एत्तिअं दाव मम बहिणिआ अणुरूपं होदु" इति स्वैराभरणैरलङ्करोतीति । (एतावत्

## बालक्रीड़ा

(मूल) लब्ध माने प्राप्त किये हुए अर्थ को द्युति कहते हैं। प्रार्थित माने चाहे हुए अर्थों का मिलना को आनन्द कहते है ।१००।

(मूल) जो तो दुःख का अपगम है विनाश है उसे समय कहते हैं। शुश्रूषा आदि से उपसम्पन्न हुई प्रीति को प्रसाद कहते हैं ।१०१।

सिंहलेश्वर की दुहिता के विषय में सिद्धों ने आदेश दिया था कि यहां से लेकर-आर्य अमात्य ! स्पष्ट क्यों नहीं कहते हो कि रत्नावली उसको दे दो, ऐसे देवी के कथन पर्यन्त ।

(५८) आनन्द—इस प्रकार के सुखकारी अर्थों का समागम आनन्द है। तथा अर्थित माने सैकड़ों प्रकारों से प्रार्थित अर्थ का पुनः सम्यक् रूप से वियोग की तरह जो आगमन है वह अनन्त सुखों का हेतु है अतः आनन्द हैं। जैसे वहीं पर राजा कहते हैं कि कौन ऐसा व्यक्ति है जो देवी के प्रसाद का बहुत सम्भान नहीं करेगा । इत्यादि ॥१००॥

(५९) जो दुःख का अपगम है हानि हैं वह समय है। अपगमन ही अपगम है। जैसे—आर्यपुत्र ! इसके ज्ञाति कुल के लोग दूर है अतः ऐसा करिये जिससे यह अपने बन्धुजन को याद न करे ।

(६०) प्रसाद—सेवा वगैरह से बड़े लोगों की प्रसन्नता ही प्रसाद है। जैसे—

अद्भुतस्य तुसंप्राप्तिरूपगूहनमिष्यते ।
सामदानादि संपन्नं भाषणं समुदाहृतम् ॥१०२॥

अभिनवभारती

तावन्मेभगिन्युनुरूपं भवतु) ।

केचिद् द्युतेरनन्तरमिदमङ्गं पठन्ति ॥१०१॥

६१ उपगूहनम्—अद्भुतस्य तु संप्राप्तिरुपगूहनमिति । यथा विदूषकः—ही ही भो कहं कहं संपुण्णमणोरहा संउत्तह्म (इत्युत्थाय नृत्यति) (ही ही भोः कथं कथं संपूर्णमनोरथाः संवृत्ताः स्मः)

६२ भाषणम्—सामदामादिसंपन्नं भाषणमिति । यद्यपि तदार्थेऽपि संग्रहाख्यमिदमङ्गमुक्तं तथाप्यत्र स्थानेऽवश्यं प्रयोक्तव्यता ख्यापयितुं पुनरुपादनं शब्दान्तरेण च । यथा वसुभूतिः—देवि स्थाने देवीशब्दमुद्वहसि—इति । सामदानं तु यथा भगवती जोभूतवाहनस्य वरं ददाति—"त्वां विद्याधरचक्रवर्तिनमहं प्रीत्या करोमि क्षणात्" इत्यादि ।

हंसांसाहतहैमपङ्कजरजः संपर्कपङ्कोक्षितै
रुत्पन्नैर्मम मानसादुपनतैस्तोयैर्महापावनैः ।
स्वेच्छानिर्मितरत्नकुम्भनिहितैरेषाभिषिच्य स्वयं
त्वां···

बालक्रीड़ा

(मूल) अद्भुत अर्थ की सम्प्राप्ति उपगूहन नाम से इष्ट है । सामदान दण्ड एवं भेदमयी नीति के वाक्य को भाषण कहते हैं ॥१०२।

वासवदत्ता 'यह इतना कार्य मेरी बहिन के अनुरूप होना चाहिए' । ऐसा कहकर अपने आभरणों से उसको अलंकृत करती है। कोई लोग द्युति के बाद इस अङ्ग को पढ़ते हैं ॥१०१॥

(६१) उपगूहन—अद्भुत वस्तु की सम्प्राप्ति उपगूहन है । जैसे—विदूषक उठकर खड़ा होकर नृत्य करता है । ही ही भोः । कैसे कैसे हम लोग सम्पूर्ण मनोरथ वाले हुए हैं ।

(६२) भाषण—सामदाम आदि से युक्त वाक्य भाषण है यद्यपि संग्रह नाम से इस अङ्ग को पहले कह दिया है तद्यपि इस जगह में इसका अवश्य ही प्रयोग करना है इसको बतलाने के लिए पुनः शब्दान्तर से उपपादन किया है । जैसे—

वसुभूति—आप का देवी शब्द को उद्वहन ग्रहण करना यानी जनता आपको देवी कहती है और आप उसके अनुसार अपने को देवी स्वीकार करती हैं यह बिलकुल ठीक है । सामदान तो जैसे भगवती जीमूतवाहन को वरदान देती है कि मैं तुमको क्षण भर में प्रेम से विद्याधर चक्रवर्ती बना देती हूं इत्यादि । अन्य लोग मानते है

**पूर्ववाक्यं तु विज्ञेयं यथोक्तार्थप्रदर्शनम् ।**
**वरप्रदानसंप्राप्तिः काव्यसंहार इष्यते ॥१०३॥**

## अभिनवभारती

अन्ये मन्यन्ते—आदिशब्देन भेददण्डादेरुपायान्तरस्य संग्राह्यत्वं, तस्य चेह स्थाने स्पष्टेन पथानौचित्यात् गर्भसन्ध्युक्तसामाद्युपायानुवदनमात्रमत्र यत्क्रियते इत्थमिदं 'प्राप्तमित्येवप्राय' तदिदंभाषणाख्यमङ्गमिति ॥१०२॥

६३ पूर्ववाक्यं—पूर्ववाक्यं यथोक्तार्थप्रकाशनमिति । यथा वाभ्रव्यः—इदानीं सफलपरिश्रमोऽस्मि संपन्न—इति ।

६४ काव्यसंहारः—वरप्रदानसंप्राप्तिः काव्यसंहार इति । यथा यौगन्धरायणः—देव तदुच्यतां किं ते भूयः प्रियमुपहरामीत्यादि यावत्, इत्यादि ॥१०३॥

'यावत्, यातो विक्रमबाहुरात्मसमतां' प्राप्तेयमुर्वीतले
सारं सागरिका ससागरमहीप्राप्त्येकहेतुः प्रिया ।
देवी प्रीतिसुपानता च भगिनिलाभज्जिताः कोशलाः
किं नास्ति त्वयि सस्यमात्यवृषभे यस्मिन् करोमि स्पृहाम् ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जैसा कहा गया था उसी तरह के अर्थ के प्रदर्शन को पूर्व वाक्य समझो। अभीष्ट वरदान की संप्राप्ति काव्य संहार नाम से इष्ट है ॥१०३॥

कि यह साम दानादि में आदिशब्द से भेद एवं दण्ड आदि अन्य उपायों को संग्रह करना चाहिए। किन्तु इस जगह में उस उपायान्तर का स्पष्ट तरीके से संग्रहकरना अनुचित है। क्योंकि गर्भसन्धि में कहे हुए सामादि उपायों का यहाँ अनुवाद मात्र जो करते है कि यह इस प्रकार प्राप्त है इस तरह का यह भाषणादि अङ्ग है ॥१०२॥

(६३) पूर्ववाक्य—यथोक्त माने जो जैसा है उसको उसी प्रकार का कह देना। इसके अनुसार यथोक्त अर्थ का प्रकाशन कर देना पूर्व वाक्य है। जैसे वाभ्रव्य कहता है कि इस समय मैं सफल परिश्रम बाला हो गया हूं।

(६४) काव्यसंहार—वरदान की सम्प्राप्ति काव्य संहार है। जैसे यौगन्धरायण कहता है हे देव ! कहिये इससे बढ़कर और अपका क्या प्रिय करूं। यहां से विक्रमवाहु को मैंने अपने समान कोटि में पहुंचा दिया यहां तक ॥१०३॥

**नृपप्रदेश शान्तिश्च प्रशस्तिरभिधीयते ।**
**यथासन्धि तु कर्तव्यान्येतान्यङ्गानि नाटके ॥१०४॥**
**कविभिः काव्यकुशलै रसभावमपेक्ष्य तु ।**

अभिनवभारती

६४ प्रशस्तिः – नृपप्रदेशशान्तिश्च प्रशस्तिरिति । ( यथा रत्नावल्यां )—

उर्वीमुद्दामसस्यां जनयतु विसृजन् वासवो वृष्टिमिष्टां
इष्टैस्त्रैविष्टपानां विदधतु विधिवत्प्रीणनं विप्रमुख्याः ।
आकल्पान्तं च भूया क्रमसमुपचितः संगमः सज्जनानां
निशेषंयान्तु शान्ति पिशुनजनगिरो वज्रलेपायिताश्च ॥

यथासन्धि त्विति यो यस्मिन् सन्धौ योग्य इत्यर्थः ॥१०४॥

योग्यतां च कविरेव जानाति, न च मुक्तककविः, किन्तु प्रबन्धयोजनासमर्थः । तदाह कविभिरित्यादि ।

ननु कवेः कीदृशं तत्प्रबन्धनिर्माणकौशलमित्याह रसभावमपेक्ष्येति, तदपेक्षां कौशलमित्यर्थः । रस एव हि प्रीत्या व्युत्पत्तिप्रदं नाट्यात्मकं शास्त्रमित्युक्तम् । ततश्च यद्यथा यद्यस्योपयोगि तदुचितदधिशर्करापयःप्रभृतिरसान्तरमध्ययोजित—

बालक्रीड़ा

(मूल) राजा के द्वारा शासित प्रदेश की शान्ति को प्रशस्ति कहते हैं । सन्धियों के अनुसार नाटक में इन अंगों को करना चाहिए ॥१०४॥

(६५) प्रशस्ति—नृप प्रदेश माने राष्ट्र की शान्ति प्रशस्ति है जैसे रत्नावली में—जनता के मनोऽनुकूल वृष्टि को करने वाला इन्द्र पृथिवी को उत्कृष्ट सस्य से सम्पन्न कर दें । और वैदिक लोग शास्त्रानुसार सम्पन्न की गई वृष्टि यज्ञ से देवताओं को प्रसन्न करें । क्रमशः वृद्धि को प्राप्त होने वाला सज्जनों का संगम आकल्पान्त स्थायी होवे । और वज्रलेप की तरह कठिन चुगलखोरों की वाणी विशेष शान्त हो जाय ।

यथासन्धि तु अर्थात् जो अङ्ग जिस सन्धि के योग्य है उस अङ्ग का उस संन्धि में विन्यास करना समुचित है ॥१०४॥

कौन अङ्ग किस सन्धि के योग्य हैं इस योग्यता को कवि ही जानता है । न कि मुक्तक कवि किन्तु कवि भी वही जानता है जो प्रबन्ध की महाकाव्य की रचना में समर्थ है । इसी को कहा है कि कवियों के द्वारा । प्रश्न—महाकाव्य के निर्माण के विषय में कवि का वह कौशल कौनसा है किस प्रकार का है ? उत्तर—रस और भाव की अपेक्षा करके अर्थात् रस और भाव की अपेक्षा से किया जाने वाला निर्माण

## अभिनवभारती

पेथम् रसः। तद्द्वारेणौअन्तः प्रविष्टः सत् पुष्टिं व्याधिनिवृत्तिं च विधत्ते, तथैव पुमर्थोपायो हृदयमनुप्रवेष्टुं समर्थःसुन्दरतद्रुचितरससङ्क्रमणया प्राप्तान्तःप्रवेशो विनेयजनस्य संपाद्ये वस्तुनि कल्पपादपकल्पनायै कल्पते। रससंक्रान्तिश्च विभावा-दिरूपतयैव नान्यथेत्युक्तं षष्ठे। तान्यङ्गानि विवक्षितरसभावादिसंपूर्णभावभाञ्जि भवन्ति यानि त्वेकरसावहितमनसो यत्रान्तरनिरपेक्षतयैवाहमहमिकया समुचित-भावेन बन्धशय्यामनुवर्तन्ते। इतिवृत्ताबिच्छेदोऽपि हि रसस्यैव पोषकः, अन्यथा विच्छेदे स्थाय्यादेस्त्रुटितत्वात् क्व रसवार्ता। तेन रसस्यैवायं विभावादि-परिकरो यदङ्गचक्रमिति। तथा हि 'लाक्षागृहानले' त्युपक्षेपो वीर-रौद्रयोर्विभावांशपूरकः, 'प्रवृद्धं यद्वरै' मिति क्रोधस्य वीरे व्यभिचारिणो रौद्रे स्थायिनः स्वरूपं प्रत्युज्जीवकः परिकरः, 'चञ्चद्भुज' इति च परिन्या-सोऽनुभावांशं पुष्णाति, 'अणुगह्णन्तु एदं ववसिदं देवदाओ' (द्रौपदी—अनुगृह्णन्त्वेतद्व्यवसितं देवताः) (वेण्या—अङ्क ?) इत्यादि विलोभनम्। अतो निवृत्त्यौत्सुक्यहर्षमतिस्मृतिप्रभृतिर्व्यभिचारिवर्गः स चायं सन्वानधुर्यः, एव-मन्यदपि योज्यम्।

## बालक्रीड़ा

कौशल है। रस ही प्रीति से व्युत्पत्ति देने वाला नाटचशास्त्र है। अतः जो जैसा जिसके उपयोगी हो उसके योग्य दधिशर्करा दुग्ध प्रभृति भिन्न रसों को डालकर पेय बनाया जाता है। जैसे—उस पेय के द्वारा वह रस अन्तः प्रविष्ट होकर उदर में जाकर पुष्टि को करता है और व्याधि की निवृत्ति भी करता है। उसी तरह पुरुष के द्वारा अर्थनीय उपाय हृदय में प्रवेश करने के लिए समर्थ हो जाता है अर्थात् वह उपाय सुन्दर और उसके उचित रस के सङ्क्रमण से अन्तःकरण में प्रवेश को प्राप्त कर चुका है विनेयजन सम्पाद्य वस्तु के विषय में कल्पवृक्ष की कल्पना के लिए समर्थ हो जाता है। उसके उचित अनुरूप रस का सङ्क्रमण भी विभावादि रूप से ही होता है अन्यथा माने विभावादि के सिवाय अन्य प्रकार से सम्भव नही है ऐसा षष्ठ अध्याय में बतला चुके हैं। वे अङ्ग विवक्षित रस एवं भावों की सम्पूर्णता के भागी होते हैं जो एक रस के विषय में सावधान मन वाले के यत्नान्तर की निरपेक्षता से ही अहमदमिका से समुचित भाव से बन्धशय्या का अनुवर्त्तन करते हैं।

इसमें इतिवृत्त का अविच्छेद भी रस का ही पोषक होता है अन्यथा इतिवृत्त के विच्छेद होने पर स्थायी वगैरह की त्रुटि हो जायगी तब फिर रस सम्बन्धी वार्त्ता कहां हो सकती है। इससे यह सिद्ध हो गया कि जो यह अङ्ग चक्र है वह रस के विभावादि का ही उपकरण है। जैसे 'लक्षागुहानता' का उपक्षेप वीर और रौद्र के विभावांश का पूरक है। प्रवृद्धं प्रद्वौरम् यह वीर के व्यभिचारी और रौद्र के स्थायी भाव क्रोध के स्वरूप को प्रत्युज्जीवक परिकर है। चञ्चद्भुजभ्रामित इसका परिन्यास रौद्र के अनुभावांश को पुष्ट करता है। दौपदी जो प्रार्थना करती है कि देवता लोग

संमिश्राणि कदाचित्तु द्वित्रियोगेन वा पुनः ॥१०५॥

अभिनवभारती

ननु सन्धिपरतन्त्रैरङ्गैर्भवितव्यम्, पद्रसपारन्त्र्यमेषां कुतस्त्यम्, उच्यते—सन्धयो ह्यवस्थापरतन्त्राः प्रारम्भाभिधानदशाविशेषोपयोगिकथा-खण्डलकं मुखसन्धिरित्युक्तम्, एवमन्यत्र। अवस्था अप्यन्यकृतिविशेषमनूच्यन्ते। नन्वतः किम्, इदमतो भवतीत्याह—रसभावापेक्षया तु कार्यं स्थितं तस्यापेक्षया अवस्थेति ज्ञेयम्। कार्यस्यापि रसप्रवाहजननपर्यन्तत्वेन कृतार्थता संपद्यते इति यावत्।

संमिश्राणीति सन्ध्यन्तरोक्तं सन्ध्यन्तरेऽपीत्यर्थः। यथा युक्तिर्मुखेऽप्युक्ता गर्भेऽप्युपनिबद्धा वितर्कव्यभिचार्यंशपोषकभावेन वेणीसंहारे, यथोदाहृतं प्राक् 'तेजस्त्री रिपुहतबन्धुदुःखभार' मित्यादि। द्वित्रीति द्वित्वत्रित्वयोगेनेत्यर्थः। तेनैकमपि सन्ध्यङ्गं तत्रैव सन्धौ द्विस्त्रिर्वा कर्तव्यम्। यथारत्नावल्यां प्रतिमुखे विलासः सागरिकायां राज्ञि वाऽसकृदुपनिबद्धः प्रधानं शृङ्गारं समुद्दीपयति। वेणीसंहारे संफेडविद्रवौ पुनः प्रदर्शितौ वीररौद्रोद्दीपगौ भवतः। अतिशयेन

बालक्रीड़ा

(मूल) काव्य निर्माण में कुशल कवि लोग रस एवं भावों की अपेक्षा करके कभी कभी दो या तीन के योग संम्मिश्रिक अङ्गों को करें ॥१०५॥

इस व्यवसित को उद्योग के प्रारम्भ को अनुगृहीत करें। इत्यादि विलोभन है। अतः निवृत्ति औत्सुक्य हर्ष मति एवं स्मृति प्रमृति यह व्यमिचारी बर्ग है। यह अनुसन्धान में धुर्य है प्रधान है इस प्रकार अन्य की योजना करनी चाहिए।

प्रश्न—अङ्ग तो सन्धियों के परतन्त्र होते हैं अतः इनकी रस की परतन्त्रता कैसी और कहां से आ गई। उत्तर—कहते हैं सन्धियां अवस्था के परतन्त्र होती हैं। प्रारम्भ जिसका अभिधान है नाम है ऐसी दशा विशेष का उपयोगी कथा खण्ड मुख सन्धि है। इस तथ्य को कह चुके हैं। इसी प्रकार अन्यत्र भी समझो अवस्था भी भिन्न भिन्न कृति विशेष का निर्माण विशेष का अनुवचन है अनुकूल कथन है। प्रश्न—इससे क्या मिला। क्या सिद्ध हुआ। इससे यह होता है इसको कहते हैं कि कार्य नाटक का फल रस और भाव की अपेक्षा से होता है यह स्थित है सिद्ध है। और कार्य की अपेक्षा से पांच अवस्थाएं प्रारम्भादि होती है यह जानना चाहिए। कार्य की भी कृतार्थता सफलता इस प्रवाह के जनन पर्यन्त होने से सम्पन्न होती है।

संमिश्र माने दूसरी सन्धि में कहे हुए अंग दूसरी सन्धि में भी करे। जैसे युक्ति को मुख में भी कहा गर्भ में भी उपनिबद्ध किए और वितर्क व्यभिचारी के पोषक से रूप में भी वेणीसंहार में बतलाया। जैसा कि पहले उदाहरण कह चुके हैं। तेजस्वी है जिसमें रिपुओं को मार कर वन्धुओं के दुःख को दूर कर दिया है। द्वित्रीति दो या तीन के योग से। इससे एक ही सन्ध्यङ्ग को उसी सन्धि में दो या तीन वार

**ज्ञात्वा कार्यमवस्थां च कार्याण्यङ्गानि सन्धिषु ।**

### अभिनवभारती

तु पौनःपुन्यै वैरस्यं स्यादिति द्वित्रिग्रहणम् । तथा द्वयोर्योगो द्वाभ्यामङ्गाभ्यां संपाद्यं तदेकेनैव चेद्घटते तत्किमपरेण । एवं त्रियोगः । द्वियोगो यथा प्रतिमानिरुद्धे भीमसूनोर्वसुनागस्य कृते—उपक्षेपानन्तरमेवं न परिकरः, आद्येनैव कृते परिन्यासदर्शनम् । एवं त्रियोगः, यथा भेज्जलविरचिते राधाविप्रलम्भे रासकाङ्के उपक्षेपेणैवहि "लिअलीस्सा" इत्यादि परिकरपरिन्यास-कार्येगुरुभूते संचालिते एकोद्देशेन विलोभननिरूपणम् । एवं चतुरङ्ग यावत् सन्धिर्भवतीति ॥१०५॥

अथ सन्ध्यन्तराणि दर्शयितुमाह एतेषामेव चाङ्गानामित्यादि । तत्र केचिदाहुः—आन्तरं छिद्रं सन्धिरिति । तदङ्गमात्रं तात्स्थ्याच्च तत्स्थान्यं

### बालक्रीड़ा

करना चाहिए । जैसे रत्नावली में प्रतिमुख संधि में सागरिका या राजा के विषय में उपनिबद्ध विलास प्रधानीभूत शृङ्गार को उद्दीप्त करता है । वेणीसंहार में संकर और विद्रव पुनः दिखाने से वे वीर और रौद्र के पोषक हो जाते हैं ।

अतिशय के कारण वारंवार करने में वैरस्य हो सकता है अतः दो एवं तीन का ग्रहण किया । तब दो का योग निष्फल है । क्योंकि जो दो अङ्गों से सम्पाद्य है वह यदि एक ही से घटित हो जाता है तब दूसरे की क्या जरूरत है । यही त्रियोग का हाल है । दो का योग जैसे—प्रतिभाऽनिरुद्ध नाटक में भीम के लडके वसुनाग के वास्ते उपक्षेप के अनन्तर परिकर को नही किया । आद्य उपक्षेप से ही परिकर का कार्य हो गया तब परिकर को नही दिखाकर परिन्यास को दिखाया । यहां का आशय यह है कि—उपेक्षः परिकरः परिन्यासो विलोभनम् । इस क्रम से अङ्गों को बतलाया है । अतः जिस क्रम से जिनको बतलाया है उसी क्रम से उनका उपयोग करना चाहिए । परन्तु जब पहले से ही दूसरे का भी कार्य सम्पन्न हो जाता है तब दूसरे का उपयोग वहां नही करना चाहिए । इसलिए उपक्षेप अङ्ग के बाद परिकर को नही दिखाकर परिन्यास को दिखाया । यही हाल त्रियोग का है । जैसे भेज्जल कवि के द्वारा विरचित राधाविप्रलम्भ नामक रासक के अङ्क में उपक्षेप से ही लिअलींस्सा इत्यादि में गुरुभूत महत्त्वपूर्ण कार्य परिकर एवं परिन्यास से सञ्चालित हो रहा है वहां उसी एक कार्य के उद्देश से तृतीय अङ्ग विलोभन का निरूपण किया है । इस प्रकार चतुरङ्ग तक सन्धि होती है ॥१०५॥

अब सन्ध्यन्तरों को दिखाने के लिए कहते हैं—कि इन्ही अंगों का इत्यादि । इस पर कोई कहते हैं कि आन्तर छिद्र का सन्धान करने के लिए सन्धि है । यानी यहां सन्धि शब्द लक्षणा से उस सन्धि के अङ्ग का ग्रहण है । यहां का आशय है कि

एतेषामेव चाङ्गानां संबद्धान्यर्थयुक्तितः ॥ १०६॥
सन्ध्यन्तराणि सन्धीनां विशेषास्त्वेकविंशतिः ।

अभिनवभारती

तेन सन्ध्यङ्गच्छिद्रवर्तित्वात् सन्ध्यन्तराणि, अत एव चाङ्गानां संबद्धानि कार्याणीत्युच्यते ॥१०६॥

ननु किं शेषमात्रेण, नेत्याह, किं त्वर्थस्य प्रयोजनस्य योगेन, अत एव सन्ध्यङ्गानां विशेषकाः, तदर्थविशेषसंबद्धं हि तदङ्गं भवति (इति) ॥१०७॥

अन्ये मन्यन्ते—य एवोपक्षेपाद्या सामान्या उक्ताः तेषामेवैतद्विशेषा अवान्तरभेदाः । उपक्षेपो हि सामादिविशेषभिन्नः, तथा हि "लाक्षागृहानल" (वेणी-१) इति क्रोधात्मोपक्षेपः, रामाभ्युदये भयात्मोपक्षेपः प्रतिमानिरुद्धे स्वप्नरूपः' उदात्तराघवे हेत्ववधारणात्मा । एवमन्यदनुसरणीयम् ( इति । एते च विभावानुभावव्यभिचारिरूपा एव । न तु तदतिरिक्तं जगति किंचिदस्ति

बालक्रीड़ा

(मूल) कार्य एवं अवस्था को समझकर सन्धियों में अङ्गों को करना चाहिए । सन्धियों के इन्हीं अंगों के प्रयोजन की योजना के अनुसार विशेष सन्ध्यन्तर होते है । जो संख्या में २१ हैं ॥१०६॥

अङ्गों की स्थिति सन्धियों में होती है इसलिए तात्स्थ्यात् माने उसमें स्थिति होने से भी लक्षणा होती है । इसको तात्स्थ्य लक्षण कहते हैं । तस्मिन् तिष्ठति-उसमें रहता है वह तत्स्य है । तत्स्य का भाव तात्स्थ्य होता है तात्स्थ्य से तत्स्था नित्व होता है माने उसके स्थान में रहता है । इससे दूसरी सन्धि के अङ्ग में रहने से सन्ध्यन्तर होता है । इसीलिए अंगों का सम्बद्ध कार्य है ऐसा कहते हैं ॥१०६॥

प्रश्न—क्या शेष रूप से यानी पूर्ण रूप से अंगो का सम्बन्धी कार्य होता है ? उत्तर—नही । पूर्ण रूप से नही है किन्तु प्रयोजन के अनुसार सम्बन्ध होता है इसी लिए कहते हैं कि सन्धि के अङ्गों के विशेषक हैं माने उस कार्य के प्रयोजन विशेष से सम्बद्ध ही वह अङ्ग होता है । और लोग तो ऐसा मानते हैं जो सामन्य रूप से उपक्षेपादि अंग कहे हैं उन्हीं के अवान्तर भेद सन्ध्यन्तर हैं जो इनकी विशेषता को कहते हैं । उपक्षेप सामादि विशेष उपायों से भिन्न है । जैसे—'लाक्षागृहानल' इसमें क्रोध का उपक्षेप है । रामाभ्युदय में भय का उपक्षेप है । प्रतिभाऽनिरुद्ध स्वप्न रूप उपक्षेप है । उदात्तराघव में हेत्वावधारणात्मा है । इसी प्रकार और जगहों में भी अनुसरण कर लेना चाहिए । इनको विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारि भाव रूप ही समझें क्योंकि अभिनय स्थल में इनसे अतिरिक्त पदार्थ जगत् में है ही नही । प्रयोग की

साम भेदस्तथा दण्डः प्रदानं वध एव च ॥१०७॥
प्रत्युत्पन्नमतित्वं च गोत्रस्खलितमेव च ।
साहसं च भयं चैव ह्रीर्माया क्रोध एव च ॥१०८॥
ओजः संवरणं भ्रान्तिस्तथा हेत्वपधारणम् ।
दूतो लेखस्तथा स्वप्नश्चित्रं मद इति स्मृतम् ॥१०९॥

## अभिनवभारती

प्रयोगे । प्रयोगोज्ज्वलत्वोपयोगाय तूपलक्षणत्वेनैकविंशतिरित्युक्तं कवेर्मार्गं प्रदर्शयितुम् ।

तत्र सामादयो वीरे उज्ज्वलत्वहेतवः, वधो रौद्रे, प्रत्युत्पन्नमतित्वं मतिलक्षणं व्यभिचारिरूपं, सर्वत्र गोत्रस्खलनमीर्ष्याविप्रलम्भे, साहसं ( शृङ्गारवीरादौ ), चापलं हास्यादौ । एवमन्यत्र ॥१०८॥

ओज इति तेजः, सामान्याभिनये (अ-२२) लक्षयिष्यते—"अधिक्षेपावमानादेः" ( इत्यत्र), संवरणमवहित्थं, चित्रं विस्मयः शिल्पविशेषश्च । एते सर्वेषु नाटकादिरूपकेष सुलभाः स्वयं च सुज्ञाना इति तदुदाहारणपरिवर्तनेन ग्रन्थो न विस्तारितः ॥१०९॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) वे विशेष ये हैं । साम, भेद, दण्ड, दान, वध है ॥१०७॥

(मूल) प्रत्युत्पन्नमतित्व, गोत्रस्खलन, साहस, भय, ह्री, माया, क्रोध ॥१०८॥

(मूल) ओज, संवरण, भ्रान्ति, हेत्वपधारण, दूत, लेख, स्वप्न, चित्र, एवं मद ॥१०९॥

उज्वलता के उपयोग के लिए उपलक्षण रूप से २१ भेद हैं ऐसा कहना कवि को मार्ग दिखाने के लिए है ॥१०७॥

उनमें सामादि उपाय वीर में उज्वलता के हेतु हैं वध रौद्र में, प्रत्युत्पन्नमतित्व मति नामक व्यभिचारी भाव है । गोत्रस्खलन सभी जगहों में ईर्ष्याविप्रलम्भ के विषय में है । साहस शृङ्गार और वीर आदि में है । चपलता हास्य वगैरह में है । इस प्रकार अन्यत्र भी समझें ॥१०८॥

ओज— यह तेज का पर्याय है । सामान्य अभिनय में इसका लक्षण करेंगे । अधिक्षेपापमानादि में । संवरण अवहित्था है । चित्र विस्मय है और शिल्पविशेष भी है । ये सभी नाटकादि दशरूपकों में सुलभ है और सुख से समझने के योग्य हैं । इसलिए उदाहरणों का परिवर्त्तन करके ग्रन्थ का विस्तार नही किया है ॥१०९॥

विष्कम्भश्चूलिका चैव तथा चैव प्रवेशकः ।
अङ्कावतारोऽङ्कमुखमर्थोपक्षेपपञ्चकम् ॥११०॥
मध्यमपुरुषनियोज्यो नाटकमुखसन्धिमात्रसंचारः ।
विष्कम्भकस्तु कार्यः पुरोहितमात्यकञ्चुकिभिः ॥१११॥
शुद्धः संकीर्णो वा द्विविधो विष्कम्भकस्तु विज्ञेयः ।
मध्यमपात्रैः शुद्धः संकीर्णो नीचमध्यकृतः ॥११२॥
अन्तर्यवनिकासंस्थैः सूतादिभिरनेकधा ।
अर्थोपक्षेपणं यत्तु क्रियते सा हि चूलिका ॥११३॥

अभिनवभारती

एवमितिवृत्तनिरूपणनान्तरीयकत्वेन सन्धयः सन्ध्यङ्गानि सन्ध्यन्तराणि चात्मभूतरसोपयोगीन्यपि प्राधान्येनेतिवृत्तात्मकं शरीरांशमभिनिविशमानानि, तत एव वृत्तिचतुष्कसाधारणे निर्दशितानि । अधुना तु यस्याः प्रसादेन शास्त्रेतिहासादिभ्योऽभ्युद्धरकन्धरीभूतं सर्वजनाहरणीयतास्पदत्वं तु नाट्यं, यामुद्दिश्य प्रथमेऽध्याये "कैशिकीमपि योजय यच्च तस्याः क्षमं द्रव्यं"

बालक्रीड़ा

(मूल) विष्कम्भ, चूलिका, प्रवेशक, अङ्कावतार एवं अङ्कमुख ये पांच अर्थों के उपक्षेपक माने विन्यास के प्रकार हैं ॥११०॥

(मूल) मध्य श्रेणी के पुरुषों के द्वारा विनियोग करने लायक केवल नाटक की मुख सन्धि में जिसका सञ्चार है ऐसे विष्कम्भक को पुरोहित, अमात्य एवं कञ्चुकीयो कहना चाहिए ॥१११॥

(मूल) इस विष्कम्भ को शुद्ध एवं संकीर्ण रूप से दो प्रकार का समझना चाहिए। जिनमें मध्यम पात्रों से सम्पादित किया जाने वाला विष्कम्भ शुद्ध हैं और नीच एवं मध्यम पात्रों से सम्पाद्यमान विष्कम्भ संकीर्ण कहलाता है ॥११२॥

(मूल) यवनिका परदे के भीतर स्थित सूतादि पात्रों के द्वारा जो अनेक प्रकार से अर्थों का उपक्षेपण किया जाता है वह चूलिका है ॥११३॥

इस प्रकार इतिवृत्त के निरूपण में नान्तरीयक आवश्यक होने के कारण सन्धियां सन्धियों के अङ्ग एवं सन्ध्यन्तरों का निर्देश किया। ये आत्मा भूत रस के उपयोगी होते हुए भी प्रधान तथा इतिवृतांशभूत नाट्य शरीर में इनका अभिनिवेश है अत एव इनको कौशिकी आदि चारों वृत्तियों में साधारण रूप से लिखा है। अब तो जिसके प्रसाद से जिसकी कृपा से नाटच शास्त्र एवं इतिहास से अभ्युद्धकन्धरीभूत है यानी जिसके कारण नाटच को देखने सुनने जानने के लिए जानता की ग्रीवा शास्त्री एवं

**अङ्कान्तरानुसारी संक्षेपोऽर्थमधिकृत्य बिन्दूनाम् ।**
**प्रकरणनाटकविषये प्रवेशको नाम विज्ञेयः ॥११४॥**

**अङ्कान्त एव चाङ्को निपतति यस्मिन् प्रयोगमासाद्य ।**
**बीजार्थयुक्तियुक्तो ज्ञेयो ह्यङ्कावतारोऽसौ ॥११५॥**

**विश्लिष्टमुखमङ्कस्य स्त्रिया वा पुरुषेण वा ।**
**यदुपक्षिप्यते पूर्वं तदङ्कमुखमुच्यते ॥११६॥**

### अभिनवभारती

इत्यादि बहुतरमुक्तं, तदाविर्भावकानि, अत एवात्मभूतरसभावभागाभिनिवेशशालीन्येव लास्याङ्गान्यपि कविप्रयोक्तृभिरभिनेतव्यकाव्यविषये सर्वथैव योज्यानीति दर्शयितुमाह अन्यान्यपि लास्यविधावङ्गानीत्यादि। नाटकमित्यभिनेयमात्रम्। इतःपरमध्यायान्तमुक्तेभ्योऽङ्गेभ्यो लास्यविधौ यान्यङ्गानि वक्ष्यन्ते तानि नाटकोपयोगीन्यपि भवन्ति ॥११०-११६॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) प्रकरण और नाटक में उपात्त अर्थप्रकृति विन्दु के प्रयोजन के सम्बन्ध में जो अंकान्तर के अनुसार संक्षेप है उसको प्रवेशक समझना चाहिए ॥११४॥

(मूल) जहां अंक के अन्त में ही प्रयोग के अनुसार बीज भूत अर्थ की युक्ति से युक्त अङ्क का निपतन होता है अर्थात अंक किया जाता है उसको अङ्कावतार समझना चाहिए ॥११५॥

(मूल) स्त्री या पुरुष के द्वारा पूर्व में ही अंक के विश्लिष्ट मुख का जो उपक्षेप किया जाता है उसको अंक मुख कहते हैं ॥११६॥

इतिहास से उत्सुकता के बदौलत अभ्युन्नत रहती है जो सब जनों की आहरणीयता आदरणीयता या ग्राह्यता का आस्पद है। और जिसको उद्देश करके प्रथम अध्याय में कैशिकी की भी योजना करो और जो योग्य द्रव्य हो उसकी भी योजना करो इत्यादि बहुत कुछ कहा है उन वृत्तियों के आविर्भावक है अतएव आत्मभूत रस एवं भाव में हिस्से के अभिनिवेश से युक्त लास्याङ्गों को भी अभिनेय काव्यों में अवश्य ही कविप्रयोक्ता लोग योजना करें। इसको दिखाने के लिए कहते हैं कि और भी लास्य विधि में अङ्ग हैं इत्यादि। नाटकोपयोगी पद में नाटक पद से सभी अभिनेय दशरूपकों का ग्रहण है। इसके बाद अध्याय की समाप्ति पर्यन्त उक्त अंगों के सिवाय लास्य विधि में जिन अंगों को कहेंगे वे सब नाटकादि दशरूपकों के लिए भी उपयोगी होते हैं ॥११०।११६॥

अन्यान्यपि लास्यविधावङ्गानि तु नाटकोपयोगीनि ।
अस्माद्विनिः सृतानि तु भाण इवैकप्रयोज्यानि ॥११७॥
भाणाकृतिवल्लास्यं विज्ञेयं त्वेकपात्रहार्यं वा ।
प्रकरणवदूह्य कार्यासंस्तवयुक्तं विविधभावम् ॥११८॥
गेयपदं स्थितपाठ्यमासीनं पुष्पगण्डिका ।

अभिनवभारती

नन्वेवमङ्गानामभेदादङ्गिनोऽपि लास्यस्य नाटकात्को भेद इत्याशङ्कां शमयति ( अस्मादिति । अस्मान्नाटकादनुकाराभिनेयलक्षणात् विनिस्सृतानि बहिर्भूतानि, एकपात्रहार्याणि । भाण इति ॥११७॥

इवशब्देन नाटकमाह भाणे नाट्यरूपता समस्ति, न तु लास्ये कथंचिदपि तस्य नाट्यरूपवैलक्षण्यात् । तच्चोपपादितं वितत्य तुर्येऽध्याये ।॥११८॥

ननु कानि लास्याङ्गानि नाट्ये वक्ष्यन्त इत्याह गेयपदमित्यादि दशविधं ह्येतदङ्गनिर्देशलक्षणमित्यन्तम् । एतस्य अङ्गनिर्देशस्याङ्गोद्देशस्य दशविधं, यद्विशेषलक्षणं तालाध्याये (अ-३१) लास्यनिरूपणावसरे वक्ष्यते, तथा चोपसंहरिष्यति "एतेषां लास्यविधौ विज्ञेयं लक्षण" मिति (अ-१९) ।

बालक्रीड़ा

(मूल) इन्हीं अंगों से निकले हुए और भी लास्य में होते है जिनका भाण की तरह एक ही पात्र से प्रयोग किया जाता है ये भी नाटक के उपयोगी माने गये हैं ॥११७॥

(मूल) भाणकी आकृति की तरह एकपात्र प्रयोज्य लास्य को समझो । इसकी प्रकरण की तरह ऊहा करके विविध भावों के संस्तव से युक्त करना चाहिए ॥११८॥

प्रश्न—इस प्रकार जब अङ्गों में अभेद है तब अंगी लास्य का भी नाटक में क्यों भेद होता है या कौन भेद है । इस आशंका का शमन करने के लिए समाधान करने के लिए उत्तर देते है कि यह लास्य अनुकरणात्मक अभिनेय नामक नाटकादि दशरूप से विनिःसृत हैं बाहर आये हैं अर्थात् पैदा हुए है जिसका भाण की तरह एक पात्र से प्रयोग होता है । यहां इव शब्द नाटकादि को कहता है ॥११७॥

भाण में नाट्यरूपता है किन्तु लास्य में तो किसी भी प्रकार नही है उसकी नाट्य के रूप से विलक्षणता है । उस विलक्षणता का उपपादन ४ अध्याय में विस्तार से कर दिया है ॥११८॥

प्रश्न—वे कौन से लास्य के अंग है । जिनको आगे नाट्य में कहेंगे । उत्तर—कहते हैं कि गेयपदम् यहां से लेकर दश प्रकार का यह अङ्ग निर्देश लक्षण है यहाँ

प्रच्छेदकं त्रिमूढं च सैन्धवाख्यं द्विमूढकम् ॥११९॥
उत्तमोत्तमकं चैवमुक्तप्रयुक्तमेव च ।

अभिनवभारती

तत्रैव हि संपूर्णमङ्गानां रूपं, इह तर्हि कथमुपयोग इति नाट्योपयोगितां गययितुं आसनेषूपविष्टैर्ये इत्यादिग्रन्थः । तेनेदं तात्पर्यम्—यानि लास्याङ्गानि वक्ष्यन्ते तेभ्यः कश्चिद्वैचित्र्यांशो लोकापरिदृष्टोऽपि रञ्जनावैचित्र्याय कविप्रयोक्तृभिर्नाट्ये निबन्धनीयः ।

अन्ये तु व्याचक्षते—तथाविधलास्याङ्गयोजनैवात्र क्रियते, तथा हि गेयपदे निदर्शनं दर्शयति "ततः प्रविशति वीणां वादयन्ती मलयवती चेटी च । मलयवती 'उत्फुल्लकमलकेसर' इत्यादि गायति" (नागा-१) इति । तच्चेदमसत् । अत्र ह्यन्यव्यापारवद् देवतापरितोषः, किंचिद्गेयं जप्यसहस्रतुल्यं तन्मिश्रं जप्यं कोटिफलसाधनमित्यादिपुराणवाक्यबलात्, कर्तव्यत्वेनाभिसंहितो मलयवत्याः । "सा च प्रयोज्ये" ति न लास्यार्थोऽत्र किञ्चित्,

बालक्रीड़ा

(मूल) लास्य के जिन अङ्गों को नाटच में कहेंगे इसको कहते हैं—गेयपद, स्थितपाठ्य, आसीन, पुष्पगण्डिका, प्रच्छेदक त्रिमूढ, सैन्धव, द्विमूढ ॥११९॥ तक इस अंग निर्देश का अंगोद्देश का दश प्रकार वाला जो विशेष लक्षण तालाध्याये ३१ वें अध्याय में लास्यनिरूपण के प्रसंङ्ग में कहेंगें और लास्य विधि में इनके लक्षण को समझना चाहिए इस रूप में उपसंहार भी करेंगे ॥११९॥

उसी समय अंगों का सम्पूर्ण रूप भी बतलाया जायगा । यहां फिर इनका कैसा उपयोग है इस प्रश्न के उत्तर में नाट्योपयोगिता को समझाने के लिए आसनों पर उपविष्ट हुए जो इत्यादि ग्रन्थ को कहते हैं । इससे इसका यह तात्पर्य है कि लास्य के जिन अंगों को कहेंगे । उनकी अपेक्षा कोई वैचित्र्यांश लोक में नही दिखाई पड़ता है तब भी रञ्जना वैचित्र्य के लिए कविलोगों को प्रयोग के लिए नाटच में उनका निबन्धन करना चाहिए ।

अन्य लोग तो व्याख्या करते हैं कि दशविध लास्याङ्गों की योजना को यहां करते हैं । जैसे—गेयपद के विषय में निदर्शन को दृष्टान्त को दिखाते हैं 'उसके बाद वीणा को बजाती हुई मलयवती और उसकी चेटी प्रवेश करती हैं । और मलयवती 'उत्फुल्ल हुए कमल के केसर इत्यादि गाती है । नागानन्द १ अङ्क' इत्यादि । यह सब व्याख्या असत् है । क्योंकि अन्य व्यापारों की तरह देवता का परितोष भी एक व्यापार है । कुछ गेय ऐसा है जो हजार जप के बराबर है । और कुछ गेय से मिश्रित जप है जो करोड़ जप करने के फल को देने वाला है । इत्यादि पुराणो के वाक्य

लास्ये दशविधं ह्येतदङ्गनिर्देशलक्षणम् ॥१२०॥

## अभिनवभारती

न लास्याङ्गतापि । यत्रापि, ततः प्रविशतो गायन्त्यौ चेट्यौ, "कुसुमाउहपिअदूअउपे" ( रत्ना-२ ) इत्यादि तत्रापि परिभ्रमणादिवदेव लौकिकवृत्तं वसन्तोत्सवप्रमोदाभ्युदयावसरकृतं । प्रयोजने चेद्यावत् क्रियते तत्र यद्यप्यनुकार्यस्य तथापि नाट्याङ्गत्वे पृथगनुपदेश्यतापत्तिः, यथा ( यदा ) ह्यश्वमेधयागाद्यनुकारः कर्तव्यस्तदोपयुज्यते यज्ञाङ्गज्ञानमिति यज्ञाङ्गान्युपदेश्यानि भवेयुः । न हि तादृग्वस्तुमात्रमप्यस्ति यन्नाट्ये नोपयुज्यते च । तस्माल्लास्ये यान्यङ्गानि तत उपजीव्ये लौकिक एवांशो रञ्जनोपयोगी लास्याङ्गत्वेन मुनेरिह विवक्षितः । अन्यथा "आसनेषूपविष्टैर्य" दित्यादि किमिहोक्त्या, "एतेषां लक्षणं व्याख्यास्ये" इत्येतदिहैव किं न तोक्तमित्येतद् विश्रृङ्खलं स्यात्, "ततश्च परिधानक" मित्यादि ( ३१-३५० ) यत्पूर्वरङ्गविधौ ( अ-३१ ) लास्याङ्गलक्षणमुक्तं तदप्यत्राभिनेयभागे प्रयोक्तव्यं स्यात् ॥११९।१२०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) उत्तमोत्तमक उक्तप्रत्युक्त। यह लास्य के दश प्रकार के अंगों का निर्देश कर दिया है अब इनके लक्षणों को कहते हैं ॥१२०॥

के अनुसार मलयवती को कर्त्तव्य रूप में अभिसंहित है। वह भी प्रयोज्य है वह भी शिक्षणीय है इसमें कुछ भी लास्य सम्बन्धी अर्थ नही है। और न कोई लास्याङ्गता ही है। जहां है भी जैसे गान करती हुई चेटियां रंगशाला में प्रवेश करती हैं। वहां पर भी वह वसन्तोत्सव के आनन्द के उल्लास के प्रसङ्ग में किया गया लौकिक वृत्त ही है जो परिभ्रमणादि के सदृश है। अगर कहें कि जितना प्रयोजन है उतना करते हैं तो वहाँ पर भी वह यद्यपि अनुकरणीय नायक के प्रयोजन की वस्तु है तद्यपि गेयपदादि का नाट्य के अङ्ग के रूप में अलग से उपदेश करने की आवश्यकता नही है ऐसी आपत्ति लग जायगी। जैसे—जब अश्वमेधादि यज्ञों के अनुकरण करने का अवसर प्राप्त हुआ तब यज्ञों के अङ्गों का ज्ञान करना उपयुक्त है अतः यज्ञों के अंग भी उपदेश्य हो सकते हैं। क्योंकि ऐसी कोई भी वस्तु नही है जिसका नाट्य में उपयोग नही होता है इसलिए लास्य में जो अंग है उनमें उपजीव्य रञ्जन के उपयोगी जितना लौकिक अंश है वही लास्य के अङ्ग के रूप में मुनि को विवक्षित है। अन्यथा रञ्जनानुपयोगी को भी लास्याङ्ग मानेंगे तो आसनेषूपविष्टैः इत्यादि के यहाँ कहने की क्या आवश्यकता है। इनके लक्षण की व्याख्या करूंगा वहीं पर इसको क्यों नही कहा इस तरह यह सब विश्रृंखलित हो जायगा। जैसे 'ततश्च परिधानकम्' पूर्वरंग विधि में जिस लास्याङ्ग के लक्षण को कहा वह भी यहां अभिनेय भाग में प्रयोक्तव्य हो जायगा ॥१२०॥

आसनेषूपविष्टैर्यत्तन्त्रीभाण्डोपबृंहितैः ।
गायनैर्गीयते शुष्कं तद्गेयपदमुच्यते ॥१२१॥
या गायत्यासना नारी गेयं प्रियगुणान्वितम् ।

अभिनवभारती

ततो यावानंशो नाट्योपयोगी तं दर्शयितुमाह आसनेषूपविष्टैर्यदिति । यच्छब्दो निपातो यस्मिन्नित्यत्रार्थे, तेन यत्र काव्ये प्रयोगे वा शुष्कमित्यनुकरणीयतया शून्यं गायनैरिति न तु पात्रैः, आसनोपविष्टैरिति स्वस्थैः, न तु नेपथ्ये गीयत इत्यादिवत्, कविप्रयोगायातमावेशविशेषं जृम्भद्भिर्गीयते यत् । तन्त्रीभाण्डान्वितमिति सर्वातोद्ययुतं, न तु भाव्यासीनपाठ्यवत्तद्विहीनं तद्गेयस्य पदं स्थानमिति कृत्वा गेयपदम्, तेन ध्रुवागानपञ्चकमन्तरालापस्वररहितं यत्र प्रयोगयोग्यं भवति स काव्यप्रयोगो गेयपद मित्युक्तं भवति, यत्र हि प्रयोगे तत्त्राभिनिविष्टं सामाजिकरञ्जकं भवतीति यावानंशोऽसौ लास्याङ्गादिहोपजीवितः ।

यत्तु गायनैः ननु पात्रैः शुष्कमित्यर्थात् छेकाश्रितं, गेयं निर्गीतमपि वा,

बालक्रीड़ा

(मूल) तंत्री माने बीणा भाण्ड माने बाद्य इनसे उपबृंहित विशिष्ट गायक लोग आसनों पर बैठे हुए जो शुष्क गान करते हैं उसको गेयपद कहते हैं ॥१२१॥

इस लिए जितना अंश नाट्य का उपयोगी है उसको दिखाने के लिए कहते हैं आसनों पर बैठे हुए जो इति । यहाँ यत् यह निपात 'जिसमें' इस अर्थ में है । अतः जिस काव्य या प्रयोग में जो शुष्क है अर्थात् जो गायन से शून्य है न कि पात्रों से शून्य है आसनों पर बैठे हुए इसका अर्थ है अपने स्थान पर बैठे हैं न कि नेपथ्य में गान करते हैं । इत्यादि की तरह जो कवि के प्रयोग से प्राप्त आवेश विशेष का उजृम्भण करते हुए गाते हैं ।

तन्त्री भाण्डों से अन्वित इसका अर्थ है सभी तरह के वाद्यों से युक्त है न कि आगे कहे जाने वाले आसीन पाठ्य की तरह वाद्यों से विहीन है रहित है । वह गेय का पद है स्थान है इसलिए यह गेयपद है । इसलिए जहां अन्तरालाप स्वर विहीन ध्रुवागानपञ्चक प्रयोग के योग्य होता है वह काव्य प्रयोग गेयपद है ऐसा कहा जाता है । अतः जिस प्रयोग में वह सामाजिकों का रञ्जनाकारी अंश अभिनिविष्ट है उतना अंश लास्याङ्ग से यहां उपजीव्य है । और जो तो गायनों से शुष्क है न कि पात्रों से शून्य है इसका अर्थ है वह अंश छेको के विदग्धों के अधीन है विदग्ध नाट्य के विशेषज्ञ जैसा चाहें । गेय हो या निर्गीत हो । यह त्र्यश्र भी या चतुरश्र भी गीयमान होता है ।

साङ्गोपाङ्गविधानेन　तद्गेयपदमुच्यते ॥१२२॥
प्राकृतं यद्वियुक्ता तु पठेदात्तरसं स्थिता ।
मदनानलतप्ताङ्गी स्थितपाठ्यं तदुच्यते ॥१२३॥

### अभिनवभारती

एतत् त्र्यश्रं चतुरश्रं वेत्येवंभूतं गीयमानं गेयानि पदानि यत्र गेयपदमिति व्याचक्षते, तत्पूर्वमेवापास्तम् ॥१२१।१२२॥

अथ स्थित पाठ्यमपि यल्लास्याङ्गं भविष्यति तदुपजीवितुमाह प्राकृतं यद्वियुक्ता त्विति । लास्येऽपि तावद् देवतानरपतिरञ्जनप्रधानं पाठ्यमस्ति । ( तच्चित्तग्रहणं हि तत्र ) तेनैव मध्ये वैचित्र्याय पाठ्यमपि क्रियते, तत्र स्थिते च पठत्यासीनेवेति पठ्यगतं तदलौकिकं रञ्जनाङ्गं चित्रत्वं तस्मादङ्गादुपजीव्यते । तथा हि—यद्वियुक्ता आतप्तापि सती प्राकृतभाषालक्षणयुक्तं तथात्तरसमिति रसोपयोगि ( स्थायिरसग्रहणपूर्वकं ) पठेत् । एतल्लौकिकं यल्लास्याङ्गादुपजीव्यमानं स्थितपाठ्यम् । एतच्चावेशोपलक्षणं तेन क्रोधाविष्टाऽपि संस्कृतेन पठतीत्याद्यपि मन्तव्यम् ॥१२३॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) आसन पर बैठी हुई नारी साङ्गोपाङ्ग विधान के साथ प्रिय के गुणों से युक्त गेय का गान करती है उसे गेयपद कहते हैं ॥१२२॥

(मूल) जहां प्रिय वियुक्त अत एव कामरूपी अग्नि से सन्तप्त हुई नारी आसन पर बैठकर रस से निर्भर प्राकृत का पाठ करती है । उसको स्थित पाठ्य कहते हैं ॥१२३॥

गेय जाने के योग्य पद जहां हो वह गेय पद है ऐसा व्याख्यान कोई करते है उसको तो पहले ही हटा दिया है ॥१२१॥१२२॥

अब स्थितपाठ्य भी जो लास्याङ्ग होगा उसके उपजीवन सहारा देने के लिए कहते हैं—प्राकृतं यद्वियुक्ता तु । लास्य में भी प्रधान रूप से देवता एवं राजा को रञ्जन खुश करने वाला पाठ्य होता है । अतः मध्य में विचित्रता का सम्पादन करने के पाठ्य भी करते हैं । वहां बैठी २ नायिका पढती है इसलिए पाठ्य में अलौकिक रञ्जनकारी अङ्ग विचित्रता का उस लास्याङ्ग से उपजीवन करते हैं । इसको बतलाते है तथाहि सो जिससे वियुक्त होने पर आतप्त हुई भी नायिका आत्तरस माने रसोपयोगी प्राकृत भाषा के लक्षण से युक्त पाठ्य को पढे । यह लौकिक स्थित पाठ्य है जो लास्याङ्ग से उपजीवन किया है । यह आवेश का उपलक्षण है इसलिए क्रोधाविष्ट होकर संस्कृत भी पढती है इत्यादि भी समझना चाहिए ॥१२३॥

बहुचारीसमायुक्तं पञ्चपाणिकलानुगम् ।
चच्चत्पुटेन वा युक्तं स्थितपाठ्यं विधीयते ॥१२४॥
आसीनमास्यते यत्र सर्वातोद्यविवर्जितम् ।

अभिनवभारती

अन्ये तु बहुचारीयुतम् चच्चत्पुटे युक्तं यत् स्थितपाठ्यमिति लक्षणं कुर्वन्ति, उदाहरन्ति, रत्नावल्यां द्वितीयेऽङ्के राजा—"उद्दामोत्कलिका" मित्यादीति, तत्पूर्वमेव निरस्तम्। न च पाठ्ये चावसरोऽत्र तालस्त्र्यश्रश्चतुरश्रो वा, यथा तु लास्याङ्गत्वे। तत्सर्वं तालाध्याय एव वक्ष्यामः ॥१२४॥

अथासीनपाठ्यादुपजीवनीयमंशमाह आसीनमास्यते यत्रेति। अत्यन्त-शोकावेशेऽभिनयादिशून्यत्वेन यत्र आस्ते सोंऽश उपरञ्जकगुणश्चतुर्विधातोद्यव-र्जितोऽतिसुकुमारकाकलीप्रायप्रमदागीतमात्रावशेषो यश्चित्तग्राही (स लौकिकः) लौकिकादपि च तत्र हि साम्यमात्रार्थस्य तस्याश्रयमाणा च स्थितिः, तदासीनन्नामाङ्गं, आसीनपाठ्यादुपजीवितेनासनांशेन योगतश्च सर्वत्र करुणादौ रञ्जनोपयोगि। तदाह चिन्ताशोकसमन्वितमिति। अधःशय (नध्यानाधोमुखाद्य-नुभावयुतम्। सर्वेति ध्यानविलापादिषुचिन्ताशोकानुभावेषु ततादेरप्रयोज्यतया

बालक्रीड़ा

(मूल) अथवा बहुत चारियों से संयुक्त हस्त की पांच कलाओं से अनुगत एवं चच्चत् पुट से युक्त है उसका स्थितपाठ्य के रूप में विधान है ॥१२४॥

और लोग तो बहुचारियों से अथवा चच्चत्पुट से युक्त स्थित या उसका जो लक्षण करते हैं और उदाहरण भी देते हैं। जैसे रत्नावली में द्वितीय अङ्क में राजा—उद्दामोत्कलिकाम् इत्यादि पढते हैं। उसका निरसन पहले ही कर दिया है। पाठ्य में कोई अवसर नही है कि यहाँ ताल त्र्यश्र या चतुरश्र हो और वह लास्य का अङ्ग हो। इस सबका निरुपण आगे तालाध्याय में करेंगे ॥१२४॥

अब आसीन पाठ्य से ग्राह्य उपजीवनीय अंश को कहते हैं। आसीनमास्यते यत्रेति। अत्यन्त शोकावेश में जहां अभिनयादि से शून्य होकर रहता है वह अंश उपरञ्जनकारी गुणों से युक्त चारों प्रकार के आतोद्य से वर्जित जिसमें अतिसुकुमार काकलीबहुल प्रमदागीत केवल अशिष्ट है अत एव जो चित्त ग्राही है वह लौकिक है। लौकिक से भी वहां समानता युक्त अर्थ की आश्रयमाण स्थिति है। वह आसीन नामक अंश है। जो आसीन पाठ्य से उपजीवित आसनांश के साथ योग माने सम्बन्ध करने से सर्वत्र करुण रस प्रधान स्थल में रञ्जन का उपयोगी है। इसी को कहते हैं कि चिन्ता एवं शोक से समन्वित है। अधः शयन ध्यान एवं अधोमुखत्वादि अनुभावों से युत हैं। चिन्ता के अनुभाव ध्यान और शोक के अनुभाव विलापादि की सत्ता में ततादि सभी तरह के वाद्यअप्रयोज्य हैं इसलिए उनसे रहित कहा है। इसका

अप्रसारितगात्रं च चिन्ताशोकसमन्वितम् ॥१२५॥

नृत्तानि विविधानि स्युर्गेयं चातोद्य संश्रितम् ।
चेष्टाशब्दाश्रया पुंसां यत्र सा पुष्पगण्डिका ॥१२६॥

यत्र स्त्री नरवेषेण ललितं संस्कृतं पठेत् ।
सखीनां तु विनोदाय सा ज्ञेया पुष्पगण्डिका ॥१२७॥

अभिनवभारती

तद्राहित्यमुक्तम्, ) निःशब्दमिति भावः । तदनु अप्रसारितगात्रमित्यभिनयशून्यमित्यर्थः । सुप्रसारितगात्रमित्यन्ये पठन्ति, तत्रापि ( लास्याङ्गप्रदर्शनपृथग्यत्नराहित्येन ) सुप्रसारितगात्रतय ? अभिनयशून्यतैव ॥१२५॥

पुष्पगंडिकाख्यलास्याङ्गादुपजीव्याशमाह नृत्तानीति । गान इति मध्ये ततेन मध्ये सुषिरेण मध्येऽवनद्धेन मिश्रणाकृतो विचित्रभावः । पात्राणां सुकुमारप्रयोगोऽभिनेयेऽपि रञ्जक एव यद्यप्यलौकिकं यद्वैचित्र्यम् मालासादृश्या-

बालक्रीड़ा

(मूल) चिन्ता एवं शोक से समन्वित हुए की तरह गाने बजाने की सभी सामग्री से रहित होकर शरीर के अवयवों को विना फैलाये हुए जहां बैठते हैं वह आसीन है ॥१२५॥

(मूल) जहां विविध वृत्त हो गेय पदार्थ गान पर संश्रित हो । और चेष्टाओं से पुरुषों का आश्रय हो पुष्पगाण्डिका हे ॥१२६॥

(मूल) जहां सखियों को खुश करने के लिए स्त्री पुरुष के वेष को धारण करके ललित संस्कृत पढती है वह पुष्पगाण्डिका है ॥१२७॥

आशय है उस अवस्था में सभी चिन्ता और शोक की अवस्था में किसी भी तरह का कोई भी शब्द नहीं होने पावे । एक दम निःशब्दता रहे । इसी के अनुकूल अप्रसारितगात्र यानी अभिनय शून्य है । और लोग सुप्रसारितगात्रम् ऐसा पाठ करते हैं उसमें भी लास्याङ्गों के प्रदर्शन के लिए अलग से यत्न करने की आवश्यकता नही है । क्योंकि गात्र फैलाये हुए हैं अतएव अभिनय करने की स्थिति के नही होने से अतएव अभिनय शून्यता ही है ॥१२५॥

पुष्पगण्डिका नामक लास्याङ्ग से लेने लायक अंश को कहते हैं वृत्तानीति । गानें इति । बीच बीच में तत वीणादि वज रहे हैं बीच बीच में सुषिर वंशी वज रही है बीच २ में आनद्ध या अवनद्ध नगारे या तबले बज रहे हैं बीच बीच में घन तालादि बज रहे हैं । इस तरह मिश्रण करने से विचित्र ही भाव होता है । गाना वजाना नाचना वगैरह के वैचित्र्य से यद्यपि यह विचित्र भाव अलौकिक है तब भी पात्रों का अभिनय में सुकुमार प्रयोग जनरञ्जक ही है ।

नृत्तं तु विविधं यत्र गीतं चातोद्यसंयुतम् ।
स्त्रियः पुंवच्च चेष्टन्ते सा ज्ञेया पुष्पगण्डिका ॥१२८॥
प्रच्छेदकः स विज्ञेयो यत्र चन्द्रातपाहताः ।

अभिनवभारती

त्पुष्पगण्डिका गाननृत्तादिगतवैचित्र्ययोगात् (स्त्रीलिङ्गविवक्षया च स्त्रीपात्राणां पुष्पगण्डिकोक्ता । पुंसामिति) सा च चेष्टाश्रयशब्दाभ्यां पर्यायेण योज्या ॥१२६।१२७।१२८॥

अथ प्रच्छेदकाङ्गकृतं वैचित्र्यं योजयितुमाह (प्रच्छेदक इति लास्यविधाने-(अ ३१) वक्ष्यते 'ज्योत्स्नायां मदिरायां वा दर्पणे सलिलेऽथवा ।) छाया-सादृश्यकान्तस्य प्रहर्षार्थविभूषित'' मिति (३१-अ) त्रिधाप्रच्छेदकस्य लक्षण (मुक्तम् । तत्र जलक्रीडायां जले प्रसाधने दर्पणे पानगोष्ठ्यां पान) ईषत्प्रतिफलिततत्तदाकृतिदर्शने सति कान्तायाः प्रहर्ष इति त्रिधा प्रच्छेदं प्रति विमल (फलन ?) मिति पर्यायात् (काव्येषु कविभिः प्रतिबिम्बदर्शनजातहर्षस्य स्त्रीणां प्रणयकोप-प्रसादनसामर्थ्यं वर्णितम् ।) यथा—

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां विविध प्रकार का नृत्त हो आतोद्य से वाद्यभाण्ड से संयुत गीत होता हो और स्त्रियां पुरुष की तरह चेष्टा करती हों उसे पुष्पगण्डिका समझना चाहिए ।।१२८॥

माला के सादृश्य से इसका नाम पुष्पगण्डिका है । पुष्पों की गण्डिका माने पुष्पों की लडी अतः इसमें माला का सादृश्य है । स्त्री लिंग की विवक्षा के कारण पुष्पगण्डिका का प्रयोग स्त्री पात्रों के द्वारा अभिनेय कहा है । पुरुषों को भी इसमें पात्र कहा है अतः पर्याय से माने पारीपाटी से कभी स्त्रियां कभी पुरुष इसका प्रयोग करें । पुरुषों की चेष्टाएं एवं स्त्रियों की चेष्टायें एवं उनके उच्चारण अलग २ स्वभाव के होते हैं । अतः क्रम का होना स्वाभाविक है ॥१२६।१२७।१२८॥

अब प्रच्छेदक अङ्ग से किये गये वैचित्र्य की योजना करने के लिए कहते हैं । चन्द्रमा की चांदनी के विकास के समय मदिरा में दर्पण में अथवा नल में कान्त की छाया का सादृश्य प्रहर्षणीय आनन्ददायक अर्थ से विभूषित होता है । इस तरह प्रच्छेदक का तीन प्रकार का लक्षण कहा । उनमें जलक्रीड़ा के समय में जल में, प्रसाधन के समय में दर्पण में मदिरा की पान गोष्ठी के अवसर पर मदिरा में कान्त की प्रतिबिम्बित आकृतियों के दर्शन होने से कान्ता को प्रहर्ष होता है इसलिए तीन प्रकार से विमल प्रतिबिम्बन प्रच्छेदक है । इसका वर्णन—

अभिनवभारती

पणमह पणयप्पकुविअगोरीचलणग्गलग्गपडिबिंबं ।
तंसु णहदप्पणेसु अ एआअअ तनुअरं रुद्दं ।।

पणमत पणअप्पकुपि अकोरीचलणक्कलक्कपटिपिपम् ।
तंसु नखतप्पनेसु एकातस तनुतरं रुत्तम् ।।

प्रणमत प्रणयप्रकुपितगौरीचरणाग्रलग्नप्रतिबिम्बम् ।
तेषु नखदर्पणेषु एकादशतनुतरं रुद्रम् ।। इति छाया

इत्यादि । तत्र च त्रिविधेऽपि ज्योत्स्नैवोपयोगिनी, विशेषलीलाधायिनी स्वाधीनभर्तृकोचितसंभोगविशेषोपलम्भेन । एतदुक्तं भवति—लोकवृत्ते तावन्न सर्वदा संपूर्णचन्द्रोदयो भवति प्रयोगे तु संभावनागर्भतया रसोपयोगी तथाविधः कालविशेषो गृहीतव्यः । तथा च रत्नावल्यां भूयसा चन्द्रोदयो वर्णितः, "संप्रत्येष सरोरुहद्युतिमुष" (१-२३) इति, "उदयतटान्तरित" मिति (१-२४), "वक्त्रेन्दौ तव सत्ययं यदपरः शीतांशुरभ्युद्गत" (३-१३) इति। एवं रसोपयोग्यलौकिककालविशेषग्रहणं प्रच्छेदकोतपजीवितम् । यदाहुरुपाध्यायपादाः—

बालक्रीड़ा

प्रणमत प्रणय कुपितगौरीचरणाग्रलग्नप्रतिविम्वतम् ।
तेषु नखदर्पणेषु एकादशतनुवरं रुद्रम् ।। इत्यादि ।

प्रणयकलह में कुपित गौरी के चरणों को अग्रभाग में बीस नखरूपी दर्पणों में प्रतिबिम्बित एकादश शरीरधारी भगवान् साम्बसदाशिव को प्रणाम करो। इस तरह के काव्यों में कवियों ने किया है कि प्रतिबिम्बदर्शन में हर्ष के हो जाने के फलस्वरूप प्रणय कलह में क्रुद्ध स्त्रियों के प्रसादन का सामर्थ्य है।

इस तीन तरह के प्रच्छेदक में स्वाधीन भर्तृका के समुचित सम्भोग विशेष के उपलम्भ से विशेष लीला के आधान में ज्योत्स्ना का ही उपयोग है । इस का आशय यह है कि लौकिक इतिवृत्त में या लोक की स्थिति में सर्वदा सम्पूर्णचन्द्र का उदय नही होता है किन्तु अभिनय में तो सम्भावना करके रसोपयोगी उस प्रकार के काल विशेष का ग्रहण करना समुचित है। इसीलिए रत्नावली में बाहुल्येन चन्द्रोदय का वर्णन किया गया है। सम्प्रति यह कमलों की कान्ति को चुराने वाले चन्द्र का उदय हो रहा है। उदयाचल पर्वत के तट से अन्तरित यह चन्द्रोदय दिखाई पड़ रहा है। तुम्हारे मुखचन्द्र के रहते हुए भी यह अपर शीतांशु उदित हो रहा है।

इस तरह रस के उपयोगी अलौकिक काल विशेष का ग्रहण प्रच्छेदक का उपजीव्य है। जैसा कि उपाध्यायपादों ने कहा है—

स्त्रियः प्रियेषु सज्जन्ते ह्यपि विप्रियकारिषु ॥१२६॥

अनिष्ठुर श्लक्ष्णपदं समवृत्तैरलङ्कृतम् ।

अभिनवभारती

यद्यत्रास्ति न तत्रास्य कविर्वर्णनमर्हति ।
यन्नासंभवि तत्रास्य तद्वर्ण्यं सौमनस्यदम् ॥
देशोऽद्रिदन्तुरो द्यौर्वा तडित्कुण्डलमण्डिता ।
ईदृक्स्यादथवा न स्यात् किं कदाचन कुत्रचित् ॥ इत्यादि ॥१२६॥

अथ त्रिमूढलक्षणोपयोगिनं भागं निरूपयितुमाह अनिष्ठुरश्लक्षणपद-मित्यादि । त्रिमूढके तावल्लास्याङ्गे नायकस्य व्यलीकवशादेकस्या द्वेष्यतोऽभिनवायाः प्रथमप्रणयबद्धलज्जादिनेति मोहस्त्रयाणाम् । तत्र नायकस्यावश्यमनिष्ठुराण्येवोदयनविषयाणीव वचांसि भवन्ति । तत इह वचसि रसोपयोगी गुणालङ्कारांशः स्वीकर्तव्यः । न हि लोके यदृते माधुर्यौजः-प्रभृतिगुणगणोऽस्ति सर्वो ह्येवमाविष्टो यत् किंचिद्वदति तत्काव्यमेव स्यात् । छायामात्रेण त्वंशतः स एवापूर्णत्वादनुपयोग्येव । तस्मादलौकिकमेवैतद्वैचित्र्यं

बालक्रीड़ा

(मूल) उसे प्रच्छेदक समझना चाहिए जहां चन्द्रमा की चांदनी वियोग के कारण दुःख दायिनी हो जाती है और विप्रिय करने पर स्त्रियाँ अपने प्रिय के लिए शृंगारमयी सजावट करती हैं ॥१२६॥

यद्यपि यहां यह नही है तद्यपि कवि लोगों को इसका वर्णन करना योग्य है । जिसकी सम्भावना नही की जा सकती है वहां पर भी वह वर्णनीय सौमनस्य का विधायक है । पर्वत श्रेणि से दन्तुर माने समुन्नत प्रदेश हो, चाहे न हो, विजली कुण्डल से मण्डित आकाश हो चाहे न हो, किन्तु कदाचित कहीं पर हो सकता है इस सम्भावना से वर्णन करना योग्य है ॥१२९॥

अब त्रिमूढ के लक्षण के उपयोगी अंश के निरूपण करने के लिए कहते हैं कि निष्ठुरता रहित कोमलपद इत्यादि । त्रिमूढक नामक इस लास्याङ्ग में नायक अपने अपराध से एक नायिका का द्वेष्य हो जाता है और अभिनव दूसरी नायिका का प्रथम प्रणय में वद्ध हो जाने से लज्जित होता है । इस तरह नायक, प्रथम नायिका एवं अभिनव नायिका इन तीनों को मोह होता है ।

उनमें चन्द्र का विरह में सन्तापकारी होने से उसके उदय विषयक नायक के वाक्य अवश्य ही निष्ठुर होते हैं । इसलिए यहां इस वाक्य में रस के उपयोगी गुण एवं अलंकार के अंश को अवश्य ही स्वीकार करना चाहिए । क्योंकि लोक में भी रस के विना माधुर्य एवं ओज वगैरह गुणगण की सत्ता नही है । इसलिए

**नाट्यं स्त्रीपुंसभावाढ्यं त्रिमूढकमिति स्मृतम् ॥१३०॥**
**पात्रं विभ्रष्टसङ्केतं सुव्यक्तकरणान्वितम् ।**

### अभिनवभारती

रसोपयोगे सर्वं तद्गुणग्रामकृतम् । समवृत्तैरित्यनेन वृत्तकृतवैचित्र्यं, स्त्रीपुंस भावाढ्यमित्यनेन पात्रकृतमपि हेलाभावादि, एवं विशेषकृतं वैचित्र्यं यत्र नाट्ये सौन्दर्यमस्तीति दर्शयन् गुणानामेवान्वयव्यतिरेकाभ्यां तत्र प्रभावं दर्शयति ॥१३०॥

अथ सैन्धवकादुपजीव्यमंशं स्वीकर्तुमाह पात्रं विभ्रष्टसंकेतमिति

"सैन्धवीमाश्रिता भाषा ज्ञेयं तत्सैन्धवं बुधैः ।
रूपंवाद्यादिसंयुक्तं"

इति च लास्याङ्गविधाने (अ-३१) वक्ष्यते । तत्र यदा नान्यप्राकृतादिभाषोपकरणत्वेन सैन्धवीप्राया आश्रीयते तद्रसोपयोगि रञ्जनाधिक्यात्, अलौकिकोऽप्यमर्थो रञ्जनोपयोगी लास्याङ्गात् स्वीकृतो भवति । तथा हि शृङ्गाररसे सातिशयोपयोगिनी प्राकृतभाषेति सट्टकः कर्पूरमञ्जर्याख्यो राजशेखरेण

### बालक्रीड़ा

(मूल) जहां उच्चार्यमाण पद निष्ठुर नही होवें अपि तु श्लक्ष्ण हो यानी चिकने जैसे प्रतीत हों और समवृत्तों से अलंकृत हो ऐसा स्त्रीपुरुष के भावों से आदय नाटच त्रिमूढक माना है ॥१३०॥

सभी कोई रसाविष्ट हुआ जो कुछ भी कहता है वह सब काव्य ही होता है। केवल छाया के कारण अंशतः तो वह अपूर्ण होने से अनुपयोगी ही है। अतः यह सब वैचित्र्य अलौकिक ही है जो कि रस के उपयोग में गुण एवं अलंकारों के बदौलत हुआ है। समवृत्त कहने का आशय है वृत्तों के कारण वैचित्र्य पुरुषभावाढ्यम् स्त्री व पुरुषों के भावों से सम्पान्न कहने का आशय है कि यहां हेला हाव भावादि पात्रों के द्वारा करणीय है। इस प्रकार इन विशेषताओं से होने वाला वैचित्र्य नाटच में सौन्दर्य है इसके दिखाते हुए यह भी दिखाते हैं कि यहां अन्वय एवं व्यतिरेक के द्वारा यही सिद्ध होता है कि इस पर गुण एवं अलंकारों का ही प्रभाव है ॥१३०॥

अब सैन्धवक के उपजीव्य अंश को स्वीकृत करने के लिए कहते है कि जहां पात्र संकेत से भ्रष्ट हैं सिन्धु देश में उद्‌भूत प्राणियों की भाषा का आश्रयण करके किये गये गाने बजाने एवं नाचने से युक्त रूपक को बुध लोग सैन्धक समझें। ऐसा लास्याङ्ग के विधान में कहेंगे। वहां जब अन्य प्राकृतादि भाषाओं को उपकरण न बनाकर सैन्ववी बहुल भाषा का आश्रयण करते हैं तब रञ्जन की अधिकता से

**प्राकृतैर्वचनैर्युक्तं विदुः सैन्धवकं बुधाः ॥१३१॥**
**गीतवाद्यादिसंयुक्तं पाठ्येन च विवर्जितम् ।**

अभिनवभारती

तन्मय एव निबद्धः, भेज्जलेन राधाविप्रलम्भाख्यो रासकाङ्कः सैन्धवभाषा-बाहुल्येन, चन्द्रकेन स्वानि रूपकाणि वीररौद्राधिकोपयोगीनि संस्कृत-भाषयैव । अत एव च तत्तद्रसोपयोगतारतम्यादेवैकतमस्यातोऽन्यस्माद प्राधान्यं कल्प्यते ।

तदेतदाह पात्रमित्यादिना । जातावेकवचनं, तेन यत्र पात्राणि प्राकृतैर्वचनैर्युक्तानि, अत एव विभ्रष्टः संकेतविशेषः रसोचितः काक्वध्याये कथित-पूर्वः, स एष भ्रष्टात्मा भ्रंशं नीतः संकेतो यत्र, सुष्ठु व्यक्तिर्यतो रसस्य तेनैव करणेन वीणावाद्यादिक्रिययान्वितं पात्रं सैन्धवकमिति विषयतद्वतोरभेदोप-चारात् । तेन दशरूपकस्य यद् भाषाकृतं वैचित्र्यं कोहलादिभिरुक्तं तदिह मुनिना सैन्धवाङ्गनिरूपणे स्वीकृतमेव ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जिनके कारण (साधन) सुष्पष्ट हों जिनका संकेत भ्रष्ट हो गया हो जो प्राकृत भाषाओं का व्यवहार करते हो ऐसी विशेषताओं से युक्त लास्य को बुध लोग सैन्धवक समझें ॥१३१॥

वही रसोपयोगी होता है। जैसे देखिये कि प्राकृत भाषा शृंगार रस में अतिशय कर के उपयोगिनी होती है इस लिए राजशेखर ने प्राकृत भाषामय कर्पूर मञ्जरी सट्टक का निर्माण किया। भेज्जल कवि ने राधाविप्रलम्भ नामक रासक को सैन्धवी भाषा बहुल बनाया। चन्द्रक कवि ने अपने रूपकों को जो वीर एवं रौद्र के अधिक उपयोगी है संस्कृत भाषा से ही बनाये इसीलिए भिन्न २ रसों के उपयोग के तारतम्य से ही किसी एक का दूसरे से प्राधान्य कल्पित किया जाता है। इसी तथ्य को पात्र मित्यादि से कहते है। यहां पात्र यह जाति के अभिप्राय से एक वचन है। इससे जहां पात्र प्राकृत भाषामय वचनों से युक्त हैं अत एवं जिसको काकुनिरूपक अध्याय में पहले कह चुके हैं कि रसोचित संकेत विशेष बिलकुल भ्रष्ट हो गया है। वह यह भ्रष्टात्मा माने जहां संकेत का भ्रंश कर दिया है। उसी कारण से जहां रस की सुन्दर अभिव्यक्ति हो रही है। जहां वीणा वादनादि क्रिया से अन्वित पात्र हैं वह सैन्धवक है यह विषय और तद्वान् विषयी में अभेद का उपचार करके कहा है। इस दश रूपकों में जो भाषा के कारण होने वाले वैचित्र्य को कोहलादि ने कहा है उसको सैन्धवक के निरूपण में मुनि ने स्वीकृत कर लिया है। यहां करुणान्वित यह अपपाठ

नाट्यं हि तत्तु विज्ञेयं सैन्धवं नाट्यकोविदैः ॥१३२॥

मुखप्रतिमुखोपेतः चतुरश्रपदक्रमः।

अभिनवभारती

करुणान्वितमिति त्वपपाठः । एवं 'पाठ्यविहीनं सैन्धवक' मिति 'यथा रत्नावल्यां विदूषको नृत्यतीति प्रियाप्रतिनिधिप्रभ्रंश, इति मुनिमतो पेक्षयैव लक्षणमुदाहरणं च कृतं न चोक्तं युक्त्या तेन किंचिदित्यसदेव ॥१३१।१३२॥

द्विमूढकोपयोगि वैचित्र्यांशं स्वीकरोति मुखप्रतिमुखमित्यादिना । यत्र काव्ये लास्यमित्याश्रये द्वयोर्नायकस्य नायिकायाश्च नायकयोर्वा प्रतिमूढक इव मोहो व्यावर्ण्यते तत्र, तालनिरूपणायामेकस्तालश्चतुर्भिः पादैर्युक्तः सन्नावर्तत इति वक्ष्यते (अ-३१)—

मुखप्रतिमुखोपेतं तथा चंचत्पुटाश्रयम् ।
यथाक्षरैः सन्निपातैस्तथा द्वादशभिर्युतम् ॥ इति ।

तस्मादङ्गाङ्गपरिक्रमे यदेव तालानुसरणं चतुर्षु च मुखादिषु गतिपरिसमापनं

बालक्रीड़ा

(मूल) गीत वाद्य और आदि पद ग्राह्य नृत्त से संयुक्त तथा पाठ्य से विवर्जित जहां नाट्य हो उसे नाट्यकोविद सैन्धव समझें ॥१३२॥

है । इस प्रकार पाठ्य विहीन सैन्धवक है । इति । जैसे रत्नावली में विदूषक नाचता है इति । और प्रिया के प्रतिनिधि का प्रभ्रंश है इति । यह सब मुनि ने मत की उपेक्षा करके ही लक्षण और उदाहरण लिखा है वह युक्ति से नही कहा है अतः जो कुछ है वह सब असत् ही है ॥१३१।१३२॥

अब मुख प्रतिमुख इत्यादि से द्विमूढक के उपयोगी विचित्र अंश का स्वीकार करते हैं । जिस काव्य में लास्य है इस प्रकार काव्यरूपी आश्रय में एक नायक एवं एक नायिका अथवा दो नायिकाओं के मोह का विवरण करते हैं वहां ताल के निरूपण के प्रसङ्ग में एक ताल का चार पादों के साथ आवर्त्तन करते हैं । ऐसा कहेंगे ।

जैसे मुख एवं प्रतिमुख सन्धियों से उपेत हैं वैसे ही चञ्चत्पुर नामक लास्याङ्ग का आश्रय है । जैसे सन्नियाताख्य अक्षरों से युक्त है वैसे ही द्वादश अंगों से युक्त है । अतः लास्याङ्गों के परिक्रम में जो तालानुसरण है और मुखादि चार सन्धियों में गति समापन है वह अतिशय करके रस का उपयोगी है इसलिए उसको मानलिया है । यद्यपि यह गतिसमापन लोक में नही देखा जाता है या नही, देखा गया है तद्यपि नर एवं सामाजिक वर्ग के समीप में उसके अध्यासन से प्राप्त साम्य आनन्द का स्वाभाविक अंग है जिससे रसांशेतर का भी अंग है ।

शिलष्टभावरसोपेतं वैचित्रोऽर्थो द्विमूढके ॥१३३॥

अभिनवभारती

लोके गत्यादावपरिदृष्टमपि नटसामाजिकवर्गसविधाध्यासनेन साम्याङ्गस्यानन्दस्वभावतया रसांशेतराङ्गत्वादतिशयेन रसोपयोगीति तत् स्वीकृतम् ।

मुखा यदग्रे सामाजिकाः प्रतिमुखास्ततोऽन्यदिशिः लास्यमभिनेतुम्, मुखप्रतिमुखौ गीतकाङ्गत्वेन हि । चतुरश्रेति क्रान्तदिक्चतुष्टयैः पदैः चैतुरश्र्यं क्रमणं यत्रेति । किमेवं सति भवतीत्याह वैचित्र्यार्थं वैचित्र्यमत्र प्रयोजनमिति । तेनापि किमिति चेत्तत आह (शिलष्टभावेति) शिलष्टभावेन सर्वसाम्यलक्षणेन चित्तवृत्तिसंघट्टेन रसानामुपगतं स्फुटत्वं येनेति ।

गीतकाङ्गाभ्यां मुखप्रतिमुखाभ्यामङ्गसौष्ठवेन रसभावैर्नायिकाद्वयरचनया च युतमिति श्रीशङ्कुकाद्याः, तच्च प्रागेव परीक्षितम् ।

मुखप्रतिमुखौ सन्धो इत्येतदपि न समोचीनं, अनुपयोगादस्यार्थस्येत्युपाध्यायमतमेवानवद्यमावेदितपूर्वं ग्राह्यम् ॥१३३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) द्विमूढ उसे कहते हैं जहाँ अर्थ विचित्रता को लिये हुए हो । अर्थ की विचित्रता को बतलाने के लिए विशेषण देते हैं कि जो अर्थ मुख एवं प्रतिमुख उपेत है जिसमें चतुरश्र पदों का क्रम माने परिपाटी है एवं जो परस्पर शिलष्ट परस्पर में आश्रित रहने वाले भाव एवं रसों से संयुक्त हैं ॥१३३॥

अग्रभाग में प्रथम स्थान में बैठने वाले सामाजिक मुख हैं । उससे अन्य दिश भाग प्रतिमुखी है । गीतक माने गेय के अंग के रूप में लास्य का अभिनय करने के लिए मुख एवं प्रतिमुख की स्थिति है । चतुरश्रपदक्रमम् माने जहां चारों दिशाओं को क्रान्त करने वाले पदों से चतुरश्र क्रमण होता है । इस तरह होने पर क्या होता है अर्थात् चतुरश्र क्रमण होने से क्या होता है । इस प्रश्न का उत्तर देते हैं कि यह क्रमण विचित्रता के लिए होता है यानी वैचित्र्य ही यहां प्रयोजन है । उससे क्या होता है इस पर कहते हैं शिलष्ट भाव इति । जिस श्लिष्ट भाव अर्थात् सब समान है विषमता यहां कुछ भी नही है ऐसे चित्तवृत्ति के संघट्ट से माने अन्तः करण की प्रवृत्तियों के सम्वाद से रसों का स्फुरत्व उपगत होता है यानी निर्बाध रसों की अभिव्यक्ति होती है ।

गेय जहां अंग है ऐसे मुख एवं प्रतिमुख के द्वारा अंगों की सुन्दरता के बदौलत रस एवं भाव तथा नायिकाद्वय माने प्रथमौदा और प्रेम से प्राप्त दो नायिकाओं की रचना से युत है ऐसा श्री शंकुक वगैरह का मत है जिसका परीक्षण पहले ही हो चुका है । मुख एवं प्रतिमुख दो सन्धियों का सम्बन्ध यहां है यह भी समीचीन नही है इस अर्थ का कोई उपयोग नही है । अतः उपाध्यायजी का मत ही अनवद्य है निर्दुष्ट है जिसका आवेदन निरूपण पहले कर दिया है उसी को ग्रहण करना चाहिए ॥१३३॥

उत्तमोत्तमकं विद्यादनेकरससंश्रयम् ।

## अभिनवभारती

अथोत्तमोत्तमकमङ्गं नाट्य उपयोजयितुमाह उत्तमोत्तमकं विद्यादनेकरससंश्रयमित्यादि । "उत्तमोत्तमके त्वादौ नर्कुटं संप्रयोजयेत्" इत्यादिना "हेलाहावविभूषित" मित्यन्तेन लास्याङ्गं लक्षयिष्यते (३१-अ) । तत्र च चित्तवृत्तिपरिपोषो हेलाहावादिचेष्टालङ्कारमुखेन यः स्थितः सोऽत्र लौकिकः सन्नुपजीव्यते । तथा हि भगवदवतारस्य रामस्य कुलकलत्रमनुपेक्ष्यं, पराभवखलीकारश्च न सोढव्यः, क्षत्रियेण च लोककण्टकाभ्युद्धरणं कर्तव्यमिति यच्छास्त्रार्थपरिपालनं मुक्त्वा, रावणहृतसीतासमानयनाद्युचितं निमित्तं, परमार्थतो न तु यथा प्रतिरूपं "मुहुर्व्याधूतास्तादृश" मित्यादि वर्ण्यते तथास्य त्रेतायुगीनस्यतृतीयावतारस्य रामस्य संभाव्यते । रामायणेऽपि मुनिना तथा वर्णितमिति चेत् किमतो वेदेऽपि हि तथा वर्ण्यतां, न वयमतो बिभीमः । स हि भागः काव्यं यश्च यश्च रसाभिनिष्यन्दी वर्ण्य इत्युक्तमसकृत् । ततश्चान्यतररञ्जनोपक्रमविनेयहृदयसंवादिवैचित्र्यांशोऽसौ नाट्ये लास्याङ्गप्रसादोपनत एव ।

## बालक्रीड़ा

अब उत्तमोत्तमक नामक अग का नाटच में उपयोग करने के लिए कहते हैं—अनेक रसों का संश्रय जहाँ है उस उत्तमोत्तमक समझो। उत्तमोत्तमक के आरम्भ में नर्कुटक का सम्यक् प्रयोग करे यहां से लेकर हेलाहाव विभूषितम् यहां तक से लास्य के अंग का लक्षण करेंगे। वहां चित्तवृत्तियों का परिपोषण जो हेला हावादि चेष्टा एवं अलंकारों की प्रमुखता से स्थित है वह यहां लौकिक है इस रूप में उपजीव्य है। तथा हि—भगवान् के अवतार राम की कुलकलत्र उपेक्षणीय नही है पराभवजतित खलीकार भी सहा नही जा सकता है क्षत्रिय का लोककण्टक को उखाडकर फेंकना भी कर्त्तव्य है इसमें शास्त्र प्रतिपाद्य अर्थ का परिपालन तो निमित्त है ही इसके (मुक्त्वा) सिवाय रावण के द्वारा अपहृत सीता के समानयनादि भी उचित निमित्त है किन्तु वस्तुतः जैसा मुहुर्व्याधूतास्तादृश इत्यादि प्रतिरूप विरुद्ध वर्णन करते है वैसा त्रेता युग में होने वाले तृतीय अवतार राम के सम्बन्ध में सम्भव नही है। अगर कहें कि मुनि ने भी रामायण में वैसा ही वर्णन किया है तो इससे क्या है वेद में वैसा वर्णन किया जाता है इससे हम डरते नही है। वह भाग काव्य है अतः वहां जो जो रस का अभिष्यन्दन कारी है वह वर्णनीय है इसको बार २ कह दिया है। अतः इनमें से किसी एक का रञ्जनकारी उपक्रम तथा विनेय के हृदय का संवादी वह वैचित्र्य है जो लास्याङ्ग के प्रसाद से नाटच में उपनत ही है।

लास्य के अङ्ग उत्तम हैं उनसे भी उत्तम यह है। यहां नाटच में सब कुछ रसपर्यायी है अर्थात् पर्यायेण रस रूप ही है इस तथ्य को हम पहिले दिखला चुके हैं। उत्तमादुत्तमम् उत्तमोत्तमम् समस्त शब्द ऐसा बनता है उससे संज्ञा में कन् है अतः

विचित्रैः श्लोकबन्धैश्च हेलाहावविचित्रितम् ॥१३४॥

अभिनवभारती

उत्तमानि तावल्लास्याङ्गानि, तेभ्योऽपीदमुत्तमं सर्वं हि रसपर्यायीति दर्शितं प्राक्। ततः संज्ञायां कन्।

अनेकस्यासाधारणस्य रसस्य संश्रयोऽस्मिन्निति, स्थायिनां बहुत्व-नूतनत्वाद् घटनाविचित्रत्वमुक्तम्। श्लोके च बध्यत इति श्लोकबन्धः, विलक्षणाविधा विविधास्तैः विविधैर्विचित्रैः परमार्थताभूतैः क्वचित्कदाचित्संभवमात्रं तथा वर्णितैर्युक्तम्, यथा (विक्रमोर्वश्यां)—"आ दुरात्मन् रक्षः, क्व नु खलु मे प्रियतमामादाय गच्छसि। (विभाव्य) नवजलधरः सन्नद्धोऽयं" इत्यादि पुरूरवस उक्तिश्चानुरागेणैव व्याख्यातेति किं पुनरुक्त्या।

हेलाहावैर्विशेषेण दीप्ततागमनरूपेण भूषितमिति सात्त्विकाद्यनुभाव-वर्गस्य सर्वस्यापिदीप्ततोपलक्षिता—

तत्राक्षिभ्रू विकाराद्यः श्रृङ्गाराकारसंयुतः।
सग्रीवारेचको ज्ञेयो भावस्थितसमुत्थितः।
स एव हावः सा हेला ललिताभिनयात्मिका। (अ २२)

इति हेलाहावयोर्लक्षणम् ॥१३४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) उसे उत्तमोत्तमक समझो जहां अमक रसों का संश्रय होता है जो विचित्र श्लोक रचनाओं से युक्त है। एवं जो हेला हाव से विचित्र है ॥१३४॥

उत्तमोत्तमक बनता है। अनेक असाधारण रस का संश्रय इसमें है अतः स्थायियों के बहुत्व से मुख्यत्व से नूतनता हेतुक घटना में रचना में विचित्रता को कहा है। श्लोक रूप में बन्धन है निर्माण है इस लिए इसे श्लोक बन्ध कहते हैं। विलक्षण विधा माने विलक्षण प्रकार विविध हैं विचित्र हैं। इन विचित्र जो परमार्थ रूप से हुए नही है अभूत है किन्तु कभी कहां पर हो जाने की सम्भावना है अतः वैसे वर्णन किये गये पदार्थों से युक्त है। जैसे विक्रमोर्वशी में आः दुरात्मन् राक्षस! मेरी प्रिया को लेकर कहां जा रहे हो। फिर देखकर अरे! यह तो नूतन मेघ उठा हुआ है निशाचर नही है इत्यादि पुरुरवा की उक्ति को अनुराग रूप में व्याख्या की है अतः पुनरुक्ति करने से क्या लाभ है।

हेलाहावों के द्वारा दीप्त हो जाने रूप विशेषताओं से भूषित है इससे सम्पूर्ण सात्त्विकादि अनुभाव वर्ग की दीप्तता उज्ज्वलता लक्षित हो गई।

आखों के सञ्चालन एवं भ्रु कुटियों के विकार से शृंगारमय आकार के साथ भावों की स्थिति से उदीयमान जो सग्रीवारेचक है वही हाव है वह ललित अभिनय स्वरूपा हेला है। यह हाव एवं हेला का लक्षण है ॥१३४॥

**कोपप्रसादजनितं साधिक्षेपपदाश्रयम् ।**

## अभिनवभारती

अथान्त्यमङ्गं नाट्योपयोगि कर्तुमाह—कोपप्रसादजनितमित्यादि । प्रथमार्धेन भाविलक्षणमेकदेशद्वारेणानूद्यते, द्वितीयेन तत आकृष्य वैचित्र्य-भागो नाट्योपयोगी कथ्यते । तदयमर्थः—कोपप्रसादजनितं साधिक्षेप-पदाश्रयं चेत्यादिरूपं नाट्ये यदुक्तं प्रत्युक्तं तथास्मिन्गाने (अ-१३) वक्ष्यते, एव-मिति समनन्तरमेवं वक्ष्यमाणेन पथेन स्यात्, तमाह चित्रेति । चित्रं यद्गीतं ध्रुवागानकाव्यं तस्य योऽर्थस्तेन संयोजनं यस्मिन्नाट्यांशे । उक्तप्रत्युक्ते हि (वैचित्र्यं) लास्याङ्गात् स्वीकृतम् । यथा "बाले नाथ विमुञ्च मानिनि रुषम्" इत्यादौ भिन्नानां वाच्यखण्डलकानां समन्वयो रसावेशमहिम्नैव, न तु श्रुतिलिङ्गादिप्रमाणषट्केन । यत्षट्कं तदन्यत्रावकाशं लभते "क्वाकार्यं शशलक्ष्मणः क्व च कुलं" इत्यादावियमेव वार्ता । एवं "णलिनीदलणीसहमुत्तदेहिआ । अइदुल्लहपडिबंधाणुराइआ । (नलिनीदलनिस्सहमुक्तदेहा । अतिदुर्लभप्रति-बन्धानुरागा) ॥"

## बालक्रीड़ा

अब अन्तिम अङ्ग को नाट्य के उपयोगी करने के लिए कहते हैं—कोप एवं प्रसाद से जनित इस प्रथमार्ध रूप एक देश के द्वारा अविलक्षण का अनुवाद करते हैं द्वितीयार्ध से नाट्योपयोगी वैचित्र्य भाग को कहते हैं । इसलिए यह अर्थ है कि कोपप्रसादजनित और साधिक्षेपपदाश्रय इत्यादि रूप जो उक्त प्रत्युक्त है उसको इस नाट्य में गान के निरूपण के प्रसङ्ग में कहेंगे । उसके वाद इस प्रकार आगे कहे जाने वाले मार्ग से हो सकता है । उसको कहते हैं कि चित्र जो गीत है यानी ध्रुवात्मक गान काव्य है उसका जो अर्थ है उससे संयोजन जिस नाट्यांश में है क्योंकि उक्तप्रत्युक्त में वैचित्र्य लास्याङ्ग से लिया है । जैसे प्रेयान् कहता है बाले ! प्रेयसी बोलती है नाथ ! फिर प्रेयान् कहता है कि हे मानिनि ! रोष को दूर करो इत्यादि स्थल में भिन्न भिन्न वाक्य खण्डों का समन्वय रसावेश की महिमा से ही होता है न कि श्रुतिलिङ्गादि छः प्रमाणों से होता है । जो प्रमाणषट्क है उसको अन्यत्र दूसरे स्थानों में अवकाश मिलता है । 'कहां अकार्य और कहाँ चन्द्रवंश" इत्यादि काव्यों में यही बात है । इसी प्रकार कमल दल के सहश कोमल शरीर को कष्टों के सहन की परिस्थिति से बाहर हो जाने से छोड दिया । क्योंकि अनुराग के विषय में प्रतिबन्ध विघ्न नही हो सकता है । इत्यादि द्विपदिका गीत के अर्थ के और हे हृदय ! समाश्वस्त होओ इत्यादि काव्यार्थ का अभिनय में समावेश जो लोक में अपरिदृष्ट है वह रसावेश का ही किया हुआ है । क्योंकि उपरञ्जन के लिए यह अत्यन्त उपयोगी है रसावेश रूप विवश के प्रसाद से । अतः उक्त प्रत्युक्त रूप लास्याङ्ग से उपजीवित है ।

## अभिनवभारती

इत्यादेर्द्विपदिकागीतार्थस्याभिनये काव्यार्थस्य च "हिअअ समास्सस" (शाकु), इत्यादेरसावेशकृत एवाभिनयार्थसमावेशो लोकापरिदृष्ट उपरञ्जनाय सातिशयमुपयोगी रसावेशवैवश्यप्रसादादित्युक्तप्रत्युक्ताल्लास्याङ्गादुपजीवितः ।

यद्यपि "स्थाने ध्रुवास्वभिनयो यः क्रियते" (३२-४७) इति नाट्य-निरूपणायां वक्ष्यते तथापि कविना तादृक्कार्यं प्रयोक्त्रा च तादृग्गीतं गेयमिति शिक्षणाय कुतश्चेदमङ्गमुपजीवितमिति शङ्काशमनाय रूपकाङ्गत्वे-नेहास्याभिधानं सामान्याभिनये त्वभिनयत्वेनास्य निरूपणं भविष्यति "षडात्मकस्तु शारीर" (२२-४०) इत्यत्र । कोपप्रसादजनितत्वमित्यनेन चित्तवृत्त्यावेशस्थानमस्याङ्गस्य निवेशविषय इत्युक्तम् । यत उक्तप्रत्युक्त-महिम्ना चाकाशभाषितात्मकमप्यलौकिकरूपं स्वीकुर्वता तत्सहचरं स्वगत-जनान्तिकापवारितकाद्युपलक्षितम् । न च सर्वथा तन्नाशो लोके क्वचित् संभव-न्नाट्येऽपीति गीयमानः स्यात्, अनेन श्रोतुः काकतालीयवशात् स्वचित्तवृत्त्यार्थ-संवादो भवति । यथा हर्षचरिते भगवत्याः सरस्वत्याः ।

"तरलयसि दृशं समुत्सुकामकलुषमानसवासललिते ।"
अवतर कलहंसि वापिकां पुनरपि यास्यसि पङ्कजालयम् ॥

## बालक्रीड़ा

यद्यपि ध्रुवा के विषय में जो अभिनय करते हैं वह उचित है तब भी कवि को वैसा निर्माण करना चाहिए और प्रयोक्ता गायक को वैसा गान करना चाहिए जिससे लोकरञ्जन हो ऐसी शिक्षा देने के लिए यह अङ्ग कहां से कैसे उपजीवित हुआ इस शंका के शमन करने के लिए कहते हैं अभिधान करते है कि रुपक के अङ्ग के रूप में इसका यहां उपजीवन किया है। सामान्यतः अभिनय में तो इसका अभिनय होने के नाते निरूपण किया—'नायामषडात्मकस्तु शारीर' इसमें । कोपप्रसादजनितं इस विशेषण से यह कहा गया कि इस अंग के निवेश का विषय चित्तवृत्ति का आवेश स्थान है । क्योंकि उक्तप्रत्युक्त की महिमा से अलौकिक आकाश भाषित को स्वीकार करने वाले आचार्य ने उसके सहचरों स्वगत जनान्तिक और अपवारित को भी उपलक्षित कर दिया। उसका सर्वथा नाश नही है लोक में भी कहीं पर होने से नाट्य में भी गीयमान हो सकता है । इससे श्रोता की चित्तवृत्ति के साथ काव्यतलिय न्याय से संवाद होता है । जैसा कि हर्षचरित काव्य में समुत्सुक हुई दृष्टि को चंचल कर रही है । इस अपरवक्त्र नामक वृत्त को सुनने वाली सरस्वती की चित्तवृत्ति के साथ सम्वाद होता है । यदि यह सबलोक में नही हो तो तब वहां कैसी प्रत्यक्षा प्रतीति

**उक्तप्रत्युक्तमेवं स्या च्चित्रगीतार्थयोजितम् ॥१३५॥**

**यत्र प्रियाकृतिं दृष्ट्वा विनोदयति मानसम् ।**

**अभिनवभारती**

इत्यपरवक्तृ श्रृण्वन्त्याः । तत्सर्वं हि लोके यदि न स्यात् तर्हि प्रत्यक्षकल्प कथमिव तत्र प्रतीतिरिति नाटचरूपतैव भ्रंशेत ॥१३५॥

अन्ये तु चित्रपदं भाविकं चेत्यङ्गद्वयमाहुः पठन्ति च—यत्रेति दृष्ट्वेति । तच्चेदमसत्, "लास्ये दशविधं" (१९-१२०) इति पठिते ग्रन्थेन, "दशाङ्गं लास्य" मिति च तालाध्याये (३१) पठिष्यमाणेन विरोधात्, न चानयोरुपयोगः कश्चित् । तथा ह्यलौकिककैशिक्युपयोगि रसांशे सर्वथोपकारि यद्वैचित्र्यं तल्लास्याङ्गद्वारेणाह, स्वकार्यं तच्च सर्वं दशभिरेव संगृहीतम् । तथा हि—प्रधाने चित्तवृत्त्यंशे वा वैचित्र्यं विभावाद्यंशे वा उपरञ्जकभावे वा । तत्र चित्तवृत्त्यंशे प्रच्चेदकाद् विभावांशगतं तु वैचित्र्यं, सैन्धवकात् काक्वाद्यंशे, स्थितपाठचाल्लक्षणगुणाद्यंशे, त्रिमूढकादनुवृत्तांशे, पुष्पगण्डिकात

**बालक्रीड़ा**

(मूल) इस प्रकार का उक्त प्रत्युक्त होता है जहां अर्थ, कोप एवं प्रसाद उत्पन्न होता है । जहां अधिक्षेप निन्दा बोधक पदों का आश्रय लिया जाता है । जिसकी चित्र, आश्चर्य 'भय' गेय अर्थ से योजना की गई है ॥१३५॥

हो सकेगी इसका आशय तो यह हुआ कि नाट्य का स्वरूप ही भ्रष्ट हो जायगा ॥१३५॥

और लोग तो चित्रपद और भाविक इन दो अंगों को कहते हैं और पढते भी हैं । यत्रेति । दृष्टेति । यह सब असत् है क्योंकि लास्य में 'दशविध अङ्ग' इस पहले पढे हुए ग्रन्थ से और दश अंगो वाला लास्य है इस तालाध्याय में पठिष्यमाण ग्रन्थ से भी विरोध होता है । इन दोनों का चित्रपद और भाविक का कोई उपयोग भी तो नही है ।

जैसा कि दिखाते हैं अलौकिक कैशिकी का उपयोगी और रसांश में सर्वथा उपकारी जो वैचित्र्य है उसको लास्य के अङ्गों के द्वारा कहा है कि जो भी अपना इसका वैचित्र्य रूप कार्य है वह सब दश अंगों से संगृहीत हो गया । चाहे वह वैचित्र्य प्रधान चित्तवृत्ति में है या विभावादि में है या उपरञ्जकता में है । उनमें, चित्तवृत्यंश में जो वैचित्र्य है उसका संग्रह प्रच्छेदक से होता है । विभावों में तो वैचित्र्य अनेक प्रकार का है उनमें से काक्वाधेशत वैचित्र्य का सैन्धवक से, लक्षण-गुणाद्यंशगत वैचित्र्य स्थित पाठ्य से, अनुवृत्तांशगत वैचित्र्य का त्रिमूढक से, आहार्य कृत्रिम उपरञ्जकगीत एवं आतोद्य की योजना में पुष्पगण्डिका से, सात्विक में आसीन

अभिनवभारती

आहार्ये उपरञ्जकगीतातोद्ययोजने च सात्त्विके आसीनपाठ्यात्, उपरञ्जकभावेऽपि (निः)शब्दाद् सर्वातोद्ययोगे ध्रुवागानभागे च गेयपदात्, गीतार्थस्य पात्रे करुणार्थाभिनये उक्तप्रत्युक्ताद्वाचिकस्य, स्वरतालानुसरणाद्विमूढकात् तत एवाङ्गिकवैचित्र्यापि, व्यभिचार्यंशे तु वैचित्र्यस्योत्तमोत्तमकात्। एवं तदतिरिक्तो नास्त्येवांश इति च दशैवाङ्गानि । वाचिक(भाग) स्तनुत्वेनोपरञ्जक(भागः)। स्वरसात्मनि हि तद्वैचित्र्यस्य भूयसा मुनिना निरूपणं कृतम् । अतएव चालौकिको वैचित्र्यांशः प्रस्तुयुरतसे सातिशयोपयोगी इतिशब्दतो मुनेरनुकारो, रसात्मा नाटचमिति (इति)नाभिप्रेतमिति लक्ष्यते । अलौकिकवैचित्र्यसारो हि रसः, तथा चोक्तं भट्टतोतेन—

लक्षणालङ्कृतिगुणा दोषाः शब्दप्रवृत्तयः ।
वृत्तिसन्ध्यङ्गसंरम्भः संभारो यः कवेः किल ॥
अन्योन्यस्यानुकूल्येन संभूयैव समुत्थितैः ।
झटित्येव रसा यत्र व्यज्यन्ते ह्लादिभिर्गुणैः ॥
वृत्तैः सरलबन्धैर्यत् स्निग्धैश्चूर्णपदैरपि ।
अश्लिष्टहृद्यघटनं भाषया सुप्रसिद्धया ॥

बालक्रीड़ा

पाठ्य से, उपरञ्जकभाव में भी सर्वविध वाद्यों के योग में निःशब्द से, ध्रुवा के गान भाग में गेयपद से, करुणार्थ के अभिनय में गाने वाले पात्र से, वाचिक का उक्तप्रत्युक्त से तालानुसरण से और द्विमूढक से, आङ्गिक वैचित्र्य का भी उन्ही से, और व्यभिचार्यंशगत वैचित्र्य का उत्तमोत्तमक से संग्रह होता है। इस प्रकार उनसे अतिरिक्त अंश कोई है ही नही अतः लास्य के दश ही अंश हैं।

वाचिक उपरञ्जकभाव अल्परूप से स्थित है रस में जो वैचित्र्य है उसका निरूपण मुनिने बाहुल्येन किया है। अत एव अलौकिक वैचित्र्यांश प्रस्तुत रस में अतिशय उपयोगी है। इसको मुनि ने इति शब्द से अनुकृत किया। रसात्मा नाट्य है यह भी इति शब्द से अभिप्रेत है ऐसा लक्षित होता है। अलौकिक वैचित्र्य सार ही रस है। जैसा कि भट्टतोत ने कहा है।

लक्षण, अलंकार, गुण दोष शब्द की प्रवृत्तियां कैशिकीप्रभृति वृत्तियां सन्धि के अंगो का संरम्भ और भी जो कुछ कवि का संभार है जिनमें परस्पर की अनुकूलता के कारण मिलकर प्रतीत होने वाले ह्लादक गुणों से झटिति रस अभिव्यक्त होते हैं। सरल भाषा में रचे गये वृत्तों से चूर्ण विखरे हुए माने अवद्धस्निग्ध पदों से अर्थात् मुक्तक एवं गद्य तथा सुप्रसिद्ध भाषा से श्लेष रहित मनोहर रचना है और भी जो इस तरह के सभी काव्य हैं जो समीचीन रूप से रस और भावों के अनुभव कारक हैं

**मदनानल तप्ताङ्गी तच्चित्रपदमुच्यते ॥१३६॥**

**दृष्ट्वा स्वप्ने प्रियं यत्र मदनानलतापिता ।**
**करोति विविधान् भावां स्तद्वै भाविकमुच्यते ॥१३७॥**
**एतेषां लास्यविधौ विज्ञेयं लक्षणं प्रयोगज्ञैः ।**

अभिनवभारती

यच्चेदृक्काव्यमात्रं सद्रसभावानुभावकम् ।
सामान्याभिनये प्रोक्तं वाच्याभिनयसंज्ञया (अ२२) ॥
एवंप्रकारं यत्किंचिद्वस्तुजातं कथार्पितम् ।
अन्यूनाधिकसामग्रीपरिणामोन्मिषद्रसम् ॥
रसपोषाय तज्जातं लोकान्नाट्यजगत्स्वयम् ॥
प्रतिभायाः प्रगल्भायाः सर्वस्वं कविवेधसः ।

इति संभावनाप्राणनाया हि यल्लोके संभाव्यते परमार्थतः वस्तुतो लोकोत्तरत्वेनैव संभारेण युक्ता कविवाणी हठादेव रसमयी भवति साधारणताप्राणत्वादिति तत्र तात्पर्यम् ॥१३६।१३७॥

ननु लास्याङ्गेभ्यो यान् भागानुपजीवति ते तावदिहोक्ताः, तेषां तु स्वरूपं

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसके अङ्ग मदन रूपी अग्नि से सन्तप्त हैं ऐसी नायिका जहां प्रिय की आकृति फोटो माने चित्रको देखकर मन का विनोद करती है उसे चित्रपद कहते हैं ॥१३६॥

(मूल) जहां कामरूपी अग्नि से तपाई गई दुःखित की गई नायिका स्वप्न में प्रिय को देखकर विविध भावों को करती है उसे भाविक कहते हैं ॥१३७॥

उन सबको सामान्याभिनय में वाक्याभिनय नाम से कहा है। इस प्रकार की जो भी कुछ वस्तु है जो नाटकीय इतिवृत्त से प्राप्त है जहां न न्यून है और न अधिक है ऐसी समानरूप से उपस्थित सामग्री के परिणामस्वरूप फलस्वरूप रस का उन्मेष हो रहा है। इस तरह रस को पुष्ट करने के लिए जो नाट्य जगत् स्वयं ही लोक से उत्पन्न हुआ है। वह सब कवि प्रजापति की प्रगल्भ प्रतिभा का सर्वस्व है।

इस तरह की सम्भावना प्राणना है जो लोक में भी संभावित है। परमार्थतः वस्तुतः लोकोत्तर संभार से युक्त कवि वाणी जबरन् रसमयी हो जाती है क्योंकि साधारणतया से भावना प्राण है। यह वहां का तात्पर्य है ॥१३६।१३७॥

लास्य के अंगों से कवि एवं प्रयोक्ता जिन अंशो का उपजीवन करता है उनको यहां कह दिया। किन्तु उनके स्वरूप को नहीं कहा अतः उनके स्वरूप को कहना

तदिहैव तु यन्नोक्तं प्रसङ्गविनिवृत्तहेतोस्तु ॥१३८॥
पञ्चसन्धि चतुर्वृत्ति चतुःषष्टयङ्गसंयुतम् ।
षट्त्रिंशल्लक्षणोपेतं गुणालङ्कारभूषितम् ॥१३९॥
महारसं महाभोगमुदात्तवचनान्वितम् ।
महापुरुषसंचारं साध्वाचारजनप्रियम् ॥१४०॥
सुश्लिष्टसन्धिसंयोगं सुप्रयोगं सुखाश्रयम् ।

अभिनवभारती

वक्तव्यमित्याशंक्याह एतेषां लास्यविधाविति ॥१३८॥

एतद् दशरूपकलक्षणं कवीनां सुखग्रहणाय राशीकर्तुमाह पञ्चसन्धीत्यादि । नाटकमित्यभिनेयकाव्यमात्रम् । तत्र पञ्चसन्धीत्यादि संभवमात्रे मन्तव्यम् ॥१३९॥

महान्तो रसाः पुरुषोपयोगिनः यत्र । महान् भोगो रञ्जनाप्रधानो रसो यत्र आभोग इत्यन्ये । उदात्तवचनान्वितमिति गुणान् श्लेषप्रसादादीन् स्वीकुरुते ॥१४०॥

सुश्लिष्टसन्धिसंयोगमिति सन्ध्यन्तराणि (च), सुप्रयोगमिति लास्याङ्गानि,

बालक्रीड़ा

(मूल) अभिनय के प्रयोग के जानकारों को लास्य के विधान में उपयुक्त होने वाले इन गेयपदादि लास्याङ्गों को जानना चाहिए। जिनको यहां प्रकृत में नहीं कहा है। उनको समझना चाहिए कि प्रसङ्ग से निवृत्त करने के हेतु से नहीं कहा है ॥१३८॥

(मूल) जिसमें पांच सन्धियां हो, चार वृत्तियां हों, चौषठ अङ्ग हों, ३६ लक्षण हों, गुण एवं अलंकार भूषण हों, महान् परिपुष्ट रस हों, महान् भोग हो, उदात्त बचन हो, महापुरुषों का संचार हो, साधु आचार की प्रेमी जनता हो, सुश्लिष्ट सन्धियों का संयोग हो, सुन्दर प्रयोग हो, सुख का आश्रय हो और कोमल शब्दों का अभिधान हो ऐसे नाटक को कवि लोग करें ॥१३९।१४०।१४१॥

चाहिए इस न्यूनताका परिहार करने के लिए करते हैं—एतेषां लास्यविति ॥१३८॥

इस प्रकार कहे दशरूपक के लक्षणों को कवि लोग सुख से बिना प्रयास के जान जांय, इस लिए एक रूप में सङ्ग्रह करने के लिए पञ्चसन्धि इत्यादि कहते हैं। नाटक, यह अभिनेय काव्यमात्र का उपलक्षण है। उसमें पञ्चसन्धि इत्यादि कहना सम्भव है ऐसा मानना चाहिए ॥१३९॥

जहां महान् रस पुरुषों के उपयोगी हैं। जहां महान् भोग, रञ्जन प्रधान रस हैं। कोई आभोग पाठ यहां मानते हैं। उदात्त बचनों से अन्वित कहना श्लेषप्रसादादि गुणों को स्वीकार करता है सन्धियों का योग सुव्यवस्थित है सुश्लिष्ट माने सन्ध्यन्तर है। सुन्दर प्रयोग लास्याङ्गों का संकेत करता है। सुख का आश्रय है अर्थात् वृत्तों

मृदुशब्दाभिधानं च कविः कुर्यात्तु नाटकम् ॥१४१॥

अवस्था या तु लोकस्य सुखदुःखसमुद्भवा ।
नानापुरुषसंचारा नाटकेऽसौ विधीयते ॥१४२॥

न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला ।
न तत् कर्म न वा योगो नाट्येऽस्मिन्यन्न दृश्यते ॥१४३॥

अभिनवभारती

सुखाश्रयमिति वृत्तवैचित्र्यं मृदुशब्दैरभिधानं वर्णना विवक्षितस्यार्थस्य यत्रेति माधुर्यप्रसादार्थव्यक्तिगुणानां प्रकर्षणं सूचयति । एवं नाटकं कुर्यात् ॥१४१॥

यश्च नाटकं कुर्यात् स एव कविः । किं तेनेत्याह अवस्था यात्विति नानापुरुषेषु सञ्चार एको भावानुप्रवेशो रसात्मना यस्याः सा तादृशी यतो नाटके विधीयते संपाद्यते रसरूपतां नीयत इत्यर्थः । उक्तं चैतद्वितस्य ॥१४२॥

ननु सर्वं चात्र किमवस्थाना इत्याशंक्य प्रथमाध्यायोक्तमेव श्लोकद्वयं पठति न तद्ज्ञानमिति, ॥१४३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) सुख एवं दुःख के कारणों से उत्पन्न होने वाली एवं नानापुरुषों के सञ्चार से युक्त जो लोक की जनता की अवस्था हैं उसका नाटक में विधान किया जाता है ॥१४२॥

(मूल) ऐसा कोई ज्ञान नही है, न वह शिल्प है, न वह विद्या है, न वह कला है, न वह कर्म है, और न वह योग है जो इस नाटक में न दिखाई पड़ता हो ॥१४३॥

छन्दों का वैचित्र्य है । जहां विवक्षित अर्थ का मृदु शब्दों से अभिधान माने वर्णन है । यह कथन माधुर्य, प्रसाद अर्थ व्यक्ति आदि गुणों के प्रकर्षण को सूचित करता है । इस प्रकार के नाटक को करें ॥१४१॥

जो नाटक का निर्माण करता है वही कवि है । इससे क्या है इस पर कहते हैं कि यह जो अवस्था है । जिसका नाना पुरुषों में सञ्चार है अर्थात् रस रूप से भावों का एक अनुप्रवेश है ऐसी अवस्था का नाटक में विधान करते हैं सम्पादन करते हैं अर्थात् रसरूपता को प्राप्त कराते हैं । इस को विस्तार के साथ कह दिया है ॥१४२॥

प्रश्न—ये सब किस अवस्था में हैं ऐसी आशंका करके प्रथम अध्याय में कहे हुए ही

योऽयं स्वभावो लोकस्य नानावस्थान्तरात्मकः ।
सोऽङ्गाद्यभिनयैर्युक्तो नाट्यमित्यभिधीयते ॥१४४॥
देवतानामृषीणां च राज्ञां चोत्कृष्टमेधसाम् ।
पूर्ववृत्तानुचरितं नाटकं नाम तद्भवेत् ॥१४५॥
यस्मात् स्वभावं संत्यज्य साङ्गोपाङ्गगतिक्रमैः ।
प्रयुज्यते ज्ञायते च तस्माद्वै नाटकं स्मृतम् ॥१४६॥

अभिनवभारती

योऽयं स्वभावो लोकस्येति । एतच्च तत्रैव व्याख्यातमिति किं पुनरुक्तेन ॥१४४।१४५॥

पूर्ववृत्तानुचरितं कथं नाटकशब्दस्यार्थ इत्याह यस्मात्स्वभावं संतज्येति नट नताविति नमनं स्वभावत्यागेन प्रह्वीभावलक्षणं, ये त्वन्ये नटो नतौ इति पठन्ति तन्मतेऽपीह नमते नटशब्दो जनिदाच्यु (उणा. ४-११५) सूत्रेण डटच् प्रत्ययेन

बालक्रीड़ा

(मूल) नाना अवस्थाओं वाला जो जनता का स्वभाव है धर्म है वह चौषठ अङ्गों वाले अभिनय से युक्त नाट्य है ऐसा कहा जाता है ॥१४४॥

(मूल) देवता ऋषि एवं उत्कृष्ट मेघाशाली राजाओं के द्वारा पूर्व में किया गया जो अनुचरित इतिवृत्त है उसी का नाम नाटक है ॥१४५॥

(मूल) क्योंकि अपने भाव महापुरुषत्व या महानुभावत्व को छोड़कर यानी नर्त्तन क्रिया को स्वीकृत करके अङ्ग उपाङ्ग एवं गति के क्रमों से प्रत्युक्त किया जाता है और माना जाता है इसलिए इसे नाटक माना है ॥१४६॥

दो श्लोकों को पढते है इनकी व्याख्या वहां कर दी गई है अतः पुनः लिखने की आवश्यकता नही है ॥१४३।१४४।१४५॥

भविष्यति युगे माने वर्त्तमान में त्रेता युग है और भविष्य काल में द्वापर युग आयेगा अतः भविष्यत युग में माने द्वापर युग में अथवा कलियुग में भी है। पूर्व वृत्त का अनुचरित ही नाटक है ऐसा नाटक शब्द का अर्थ कैसे है ? इसको कहते है कि क्योंकि स्वभाव का सम्यक् प्रकार से त्याग करके नाटक, अभिनय किया जाता है। इसका आशय है कि नट शब्द नट नतौ धातु से बनता है। यहां नति नमन का अर्थ है। अभिनेता की क्रिया, नट अपनी स्वाभाविक अवस्था को छोडकर अनुकरणीय

सर्वभावैः सर्वरसैः सर्वकर्मप्रवृत्तिभिः ।
नानावस्थान्तरोपेतं नाटकं संविधीयते ॥१४७॥
अनेकशिल्पजातानि नैककर्मक्रियाणि च ।
तान्यशेषाणि रूपाणि कर्तव्यानि प्रयोक्तृभिः ॥१४८॥
लोकस्वभावं संप्रेक्ष्य नाराणां च बलाबलम् ।
संभोगं चैव युक्तिं च ततः कार्यं तु नाटकम् ॥१४९॥
भविष्यति युगे प्रायो भविष्यन्त्यबुधा नराः ।
ये चापि हि भविष्यन्ति ते यत्नश्रुतबुद्धयः ॥१५०॥

अभिनवभारती

व्युत्पादितो गृहीतव्य इति साङ्गोपाङ्गा ये पदक्रमा गतिवैचित्र्याणि । एतच्च समस्तं नाट्याङ्गोपलक्षणं प्रयुज्यत इति नटैर्ज्ञायते चेति सामाजिकैस्तेनोभयोरपि नमनमुक्तमिति संभावनाकृतमौचित्यम् ॥१४६।१४९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) सभी भावों से सभी रसों से एवं सभी प्रकार के कर्मो के आचरण से नाना प्रकार की भिन्न २ अवस्थाओं से युक्त नाटक का संविधान किया जाता है ॥१४७॥

(मूल) जो भी अनेक प्रकार के शिल्प जात हैं और जो भी अनेक प्रकार के कर्मो के आचरण हैं उन सब स्वरूपों का प्रयोग प्रयोक्त लोगों को करना चाहिए ॥१४८॥

(मूल) पहले प्रयोग करने वाले अभिनेता लोग लोगों के स्वभाव, धर्म, गुण क्रिया जाति बलवत्ता दुर्बलता संभोग एवं युक्तियों को देखे समझें और विचारे । उसके बाद नाटक का अभिनय करें ॥१४९॥

(मूल) आगे आने वाले युग में समय में प्रायः जनता मूर्ख बहुल होगी । और जो भी कोई होगा वह भी बड़े प्रयत्न करने के अनन्तर बहुश्रुत होगा और बुद्धिमान होगा ॥१५०॥

नायक या नायिका के स्वभाव का आश्रय करता है इसमें नट को अपनी प्रकृत अवस्था से अन्य अवस्था में स्थित होने के लिए दबना पड़ता है । जो तो नम नृतौ धातु से नट बनता है पढते हैं उनके मत में भी नमन अर्थ ही है । ज नि दाच्यु ५५४ संख्यक

कर्मशिल्पानि शास्त्राणि विचक्षणबलानि च ।
सर्वाण्येतानि नश्यन्ति यदा लोकः प्रणश्यति ॥१५१॥

तदेवं लोकभावानां प्रसमीक्ष्य बलाबलम् ।
मृदुशब्दं सुखार्थं च कविः कुर्यात्तु नाटकम् ॥१५२॥

चेक्रीडिताद्यैः शब्दैस्तु काव्यबन्धा भवन्ति ये ।
वेश्या इव न ते भान्ति कमण्डलुधरैर्द्विजैः ॥१५३॥

अभिनवभारती

यदुक्तं तस्य प्रयोजनमाह भविष्यति त्रेतायुगापेक्षया द्वापरे कलौ वेत्यर्थः । सुखार्थमित्यर्थव्यक्तिः स्वीकृता ॥१५०।१५३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) क्योंकि जब लोग ही नष्ट हो जांयगे तब कर्म शिल्प कारीगरी शास्त्र विचक्षणता एवं बल सभी कुछ नष्ट हो जायेंगे ॥१५१॥

(मूल) अतः लोगों के भावों का वलाबल को समझ कर कोमल शब्दों द्वारा अनायास से विना प्रयास किये ही समझने के योग्य अर्थ वाले नाटक की रचना को कवि लोग करें ॥१५२॥

(मूल) चेक्रीडित आदि अप्रयुक्त एवं कर्णकटु शब्दों से जो काव्य रचे गये हैं या रचे जाते हैं वे काव्य इस तरह सुन्दर नही होते हैं जैसे कमण्डलुधारी द्विजो से संपृक्त या संसृष्ट वेश्यायें सुशोभित नही होती हैं ॥१५३॥

इस उणादि सूत्र के द्वारा नम धातु से डट्च् प्रत्यय होने से बनता है। किन्तु नट धातु से बनना नही लिखा है। सूत्र में नमि धातु लिखा है न कि नट धातु। और डट् प्रत्यय नही होता है अपि तु डट्च् प्रत्यय होता है डट् होने पर तो ट् का लोप हो जायगा जैसे भृञ् से भाट बनाने के लिए किए गये अटच् में च का लोप होता है। अतः उक्त सूत्र से व्युत्पादित नट शब्द को लेना चाहिए लिखना गडबड है अङ्ग एवं उपाङ्गों के सहित जो पद क्रम हैं यानी गति वैचित्र्य है। यह समस्त नाटयाङ्गों का उपलक्षण है। प्रयुज्य प्रयोग करता है इसका सम्बन्ध नट से है और ज्ञायते अनुभव करता है इसका सम्बन्ध सामाजिक से हैं अतः दोनों को नमन कहा है यह सब संम्भावना कृत औचित्य है। यदुशब्द और सुखार्थ शब्दों से अर्थ व्यक्ति नामक गुण का ग्रहण है ॥१४६।१५३॥

दशरूपविधानं च मया प्रोक्तं द्विजोत्तमाः ।
अतः परं प्रवक्ष्यामि वृत्तीनामिह लक्षणम् ।।१५४।।

इति भारतीये नाट्यशास्त्रे सन्धिनिरूपणं
नामाध्याय एकोनविंशः ।।

अभिनवभारती

एतदुसंहरन्नन्यदासूत्रयन्नध्यायमध्यायान्तरेण सङ्गमयति दशरूपविधानं चेति शिवम् ।।१५४।।

द्विजवरतोतनिपितसन्ध्यध्यायार्थतत्त्वघटनेयम् ।
अभिवगुप्तेन कृता शिवचरणाम्भोजमधुपेन ।।

इति श्रीमहामाहेश्वराभिनवगुप्ताचार्यविरचितायां
नाट्यवेदविवृतावभिनवभारत्यामेकोनविंशः
सन्ध्यध्यायः समाप्तः ।।



बालक्रीड़ा

(मूल) हे द्विजोत्तमाः । मैंने आप लोगों के लिए दश रूपको के विधान को निर्माण की प्रक्रिया को कहा अब इसके बाद में वृत्तियों के लक्षण को कहूंगा ।१५४।।

इस प्रकृत १९ वें अध्याय का उपसंहार और अगले अध्याय के विषय में सूत्र रूप से कहते हुए अगले अध्याय का सङ्गमन करते हैं दशरूप के विधान को कहेंगे । इति शिवम् यह इति शब्द अध्याय की समाप्ति सूचक है और शिवं यह अध्यायान्त में मंगल है ।।१५४।।

इस प्रकार आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति नाट्यशास्त्र के १९ वें अध्याय की बालक्रीडा हिन्दी टीका समाप्त हुई ।

श्रीः

# नाट्यशास्त्रम्

विंशोऽध्यायः

---

**समुत्थानं तु वृत्तीनां व्याख्यास्याम्यनुपूर्वशः ।**

अभिनवभारती—विंशोऽध्यायः

वृत्त्यध्यायः

निश्शेषशब्दव्यवहारवृत्ति वैचित्र्यमभ्येति यतः प्रतिष्ठाम् ।
श्रोत्रात्मकं तत्परमेश्वरस्य वन्देतमां रूपमरूपधाम्नः ॥

वृत्तिभेदात्काव्यभेदा भवन्तीत्युक्तं दशरूपकारम्भे (१८-५) । तत्र वृत्तयो न ज्ञाता इति तदवधारणार्थमाह समुत्थानं त्विति ।

यद्यपि कायवाङ्मनसां चेष्टा एव सह वैचित्र्येण वृत्तयः ताश्च समस्त जीवलोकव्यापिन्योऽनिदंप्रथमताप्रवृत्ताः प्रवाहेन वहन्ति, तथापि विशिष्टेन हृदयावेशेन युत्ता वृत्तयो नाट्योपकारिण्यः । आवेशश्च तारतम्यलक्षणो द्विधा

**बालक्रीड़ा**

अरूपधाम रूप रहित परमात्मा के उस श्रोत्रात्म रूप की वन्दना करता हूं जिससे निःशेष शब्दों के व्यवहार की मूल वृत्तियों का वैचित्र्य प्रतिष्ठा को प्राप्त करता है प्रतिष्ठित होता है ।

१८ वें अध्याय के पांचवें श्लोक में कहे हैं कि वृत्तियों के भेद से काव्यों के भेद होते हैं। उस समय यह प्रश्न हुआ था कि वृत्तियाँ क्या हैं उनको हम नही जान पाये हैं । इसके निश्चय करने के लिए वृत्तियों के समुत्थान को कहते हैं समुत्थानम् ।

यद्यपि विचित्रता को लिए हुए शरीर वाणी एवं मन की चेष्टाएं ही वृत्तियां हैं जो समस्त जीव लोक में व्याप्त हैं और अनिदं प्रथमता से प्रवृत्त होकर प्रवाह रूप से बह रही है । अर्थात् इन वृत्तियों में यह नही कहा जा सकता है कि यही पहली है । इनमें प्राथम्य का प्रत्यय नही होता है तद्यपि एक विशेष प्रकार हृदय के आवेश से युक्त ये वृत्तियां होती हैं जो नाट्य की विशेष उपकारिणी हैं। आवेश का स्वरूप हृदय का तारतम्य अर्थात् किसी वस्तु की तरफ हृदय का कम या वेशी

यथा वस्तूद्भवं चैव काव्यानां च विकल्पनम् ॥१॥
एकार्णवं जगत् कृत्वा भगवानच्युतो यदा ।
शेते स्म नागपर्यङ्के लोकान् संक्षिप्य मायया ॥२॥
अथ वीर्य बलोन्मत्तावसुरौ मधुकैटभौ ।
तर्जयामासतुर्देवं तरसा युद्धकाङ्क्षया ॥३॥

अभिनवभारती

लौकिकोऽन्यश्च । तत्र लौकिक आवेशः सुखदुःखतारतम्यकृतो न रसागमास्वाद्यो ह्यसावित्युक्तं रसाध्याये (अ६) ॥१॥

अलौकिकस्त्वनावेशोऽप्यावेशमयः कवेरिव सामाजिकस्येव । क्वाप्यवसरे हृदयसंवादसरसस्यैव यो भासते स एव साधारणे चमत्कारगोचर व्यापारविशेषो रसस्योपकरणीभवति । तादृशश्च प्रथमतः कृतयुगारम्भे भगवतो वासुदेवस्यैव । तस्य हि

बालक्रीड़ा

(मूल) अथ अब मैं अभिनवगुप्त क्रमशः वृत्तियों के समुत्थान की व्याख्या करूंगा। जैसे २ वस्तुओं का उद्भव होता है तथा उसी के आधार पर काव्यों के विकल्प होते हैं उन सबका व्याख्यान करूंगा ॥१॥

(मूल) भगवान् अच्युत जब अपनी माया से लोकों का संक्षेप करते हैं तब जगत् में चारों तरफ जलप्लावन के द्वारा एकार्णव करके शेषनाग रूपी पर्यंक पर सोते हैं ॥२॥

(मूल) तब पराक्रम एवं बल उन्मत्त हुए राक्षस मधु और कैटभ युद्ध की इच्छा से बड़े वेग से भगवान् अच्युत की तर्जना करने लगे ॥३॥

झुकाव, अनुकूल एवं प्रतिकूल संयोग। वह आवेश दो प्रकार का है एक लौकिक दूसरा अलौकिक। इनमें लौकिक आवेश सुख एवं दुःख के तारतम्य से ही कमी बेशी के कारण से ही होता है रस के आगम से आस्वाद्य नही होता है इस तथ्य को पहले छठवें रसाध्याय में कह आये हैं ॥१॥

अलौकिक तो आवेश नही होने पर भी आवेशमय है जो कवि की तरह सामाजिक को भासित होता है एवं सामाजिक की तरह कवि को भासित होता है। परस्पर हृदय सादृश्य है।

किसी अवसर विशेष पर हृदयों के संवाद से हृदयों के परस्पर में मिलन से सरस हुए व्यक्ति को जो भासित होता है वही साधारण जन में चमत्कारकारी व्यापार विशेष के रूप में रस का उपकरण होता है। ऐसा अलौकिक सबसे पहले कृत युग के आरम्भ में भगवान् वासुदेव को ही हुआ था। उसको उस आवेश से

निजबाहू विमृद्नन्तौ भूतभावनमक्षयम् ।
जानुभिर्मुष्टिभिश्चैव योधयामासतुः प्रभुम् ॥४॥
बहुभिः परुषैर्वाक्यैरन्योन्यसमभिद्रवम् ।
नानाधिक्षेपवचनैः कम्पयन्ताविवोदधिम् ॥५॥
तयोर्नानाप्रकाराणि वचांसि वदतोस्तदा ।

अभिनवभारती

स्वफलसिद्धये न किंचित् कर्तव्यमस्ति लोकानुग्रहं मुक्त्वा । यथा हि "न मे पार्थास्ति कर्तव्यं (गीता ३-२२)" इति तेन साधारणस्य भावेन प्रविष्टानावेशेऽप्यावेशमयो, भगवानेव प्रथमतः नान्यः, पूर्वसर्गगामिनो व्यापारस्य प्रलयमहारजनीप्रस्तावेन भ्रष्टसंसारत्वात् । अत एवाह—

एकार्णवं जगत्कृत्वा भगवानच्युतो यदा ।
शेते स्म नागपर्यङ्के लोकान् संक्षिप्य मायया ॥ इति ॥२-५॥

त्रेतायुगे च नान्यं प्रपत्स्यति । यद्यपि चादिकविर्वाल्मीकिरिति प्रवादस्तथापि प्रलयानन्तरं कृतयुगे भाविनि सन्ध्यवसरप्रतिबन्धदर्पदलनजनित-

बालक्रीड़ा

(मूल) वे असुर अपने बाहुओं का मर्दन करते हुए अक्षय कभी क्षीण नही होने वाले और अच्युत कभी नही डिगने वाले प्रभु समर्थ भगवान् मधुसूदन के साथ जानुओं का प्रहार एवं मुष्टियों को मार कर कर के युद्ध करने लगे ॥४॥

(मूल) वे दोनों परस्पर में एक गुट होकर ऐसे दौडते हुए आते हैं जिससे समुद्र भी काँप जाता हैं । बड़ी कठोर वाणी बोलते हैं एवं नाना प्रकार के अधिक्षेप प्रधान वचन कहते हैं ॥५॥

अपने मतलव को प्राप्त करने के हेतु कुछ कर्त्तव्य नही है सिवाय लोकानुग्रह के— जैसा कि गीता के तीसरे अध्याय के २२ वें श्लोक में कहा है 'हे पार्थ ! मेरा कोई कर्त्तव्य नही है । इस तरह साधारण भाव से आवेश में प्रविष्ट नही हुआ । भगवान् ही अन्य कोई नही सर्वप्रथम आवेशमय प्रतीत होता है क्योकि पूर्व में सृष्टि के अन्त कालिक व्यापार के सम्बन्ध से होने वाले प्रलय महारात्रि के प्रस्ताव से संसार भ्रष्ट हो जाता है । इसीलिए कहा है कि एकार्णवम् ॥२॥५॥

त्रेता युग में भगवान् के सिवाय किसी दूसरे को प्रपत्ति नही होती है । यद्यपि यह प्रवाद है कि वाल्मीकि आदि कवि हुए हैं तद्यपि प्रलय के वाद भावी कृत युग में सन्धि के अवसर में होने वाले प्रतिबन्धकों के दर्प को दलन कर देने से

**श्रुत्वा त्वभिहतमना द्रुहिणो वाक्यमब्रवीत् ॥६॥**

अभिनवभारती

विघ्नापसरण पुरस्सरसृष्टिसम्पत्तौ चिरेण वाल्मीकिमुनेः प्रादुर्भावो भविष्यतीति साधारण्याशयेनैव च भगवानेव वृत्तीनां स्रष्टोक्तः न तौ तु मधुकैटभौ, तयोरावेशेन लौकिकेन व्याप्तत्वात्, उद्रिक्ततमतमस्सन्तानितस्वांतत्वेनाविद्यामयत्वात् । विद्यावकाशवशविकसितहृदयकमलपरिमलरूपत्वाच्च, आनन्दसाररसोपयोगिनो व्यापारावेशस्य भगवत्येव सम्भावनं न तु दैत्ययोः। अतएवाह भगवन् किमियं भारतीवृत्तिर्वाग्भिरेव प्रवर्तते इत्यनेनेमुक्तं भगवानेव हि वृत्तीनां प्रवर्तयिता नटनावेशदर्शनात्, न तु मधुकैटभौ । (तयोः) लौकिकेनैव व्यप्तत्यादिति । द्रुहिणोऽभिहतमना वाक्यमब्रवीदित्यनेन प्रेक्षकत्वं ब्रह्मणः प्रदर्शयन् सामाजिकहृदये विश्रान्तिप्राधान्यं वृत्तीनामाह । तन्निष्ठत्वाद्रसचर्वणाया ॥६॥

बालक्रीड़ा

(मूल) उसी अवसर में नाना प्रकार का उच्चारण करने वाले उन लोगों के वचनों को सुनकर ब्रह्माजी ने कुछ कांपने से असावधान हुए सनसे भगवान् मधुसूदन को कहा ॥६॥

विघ्नों का अपसरण हो जाता है । उसके बाद सृष्टि की सम्पत्ति सृष्टि का निर्माण हुआ तब कहीं बहुत दिनों के वाद बाल्मीकि मुनि का प्रादुर्भाव हुआ । इस तरह साधारण आवेश से युक्त भगवान् ने ही इन बृत्तियों की सृष्टि की है । अतः भगवान् को ही वृत्तियों का सृष्टिकर्त्ता कहा है । न कि मधु एवं कैटभ को वृत्तियों के सृष्टि कर्त्ता कहा है । उन दैत्यों को वृत्ति-सृष्टिकर्त्ता क्यों नही कहा ? इसका हेतु है कि वे दैत्य लौकिक आवेश से व्याप्त थे अत एव घनघोर मात्रा में उद्रिक्त होने वाले तमो गुण से अन्तःकरण के सन्तानित होने से वे अविद्याग्रस्त थे ।

इस लिए विद्या के अवकाश से विकसित होने वाले हृदय कमल के परिमल रूप सौरभस्वरूप आनन्दसार रस के उपयोगी व्यापारावेश की सम्भावना भगवान् में ही की जा सकती है न कि उन दैत्यों में । जिससे कहा है कि हे भगवान् ! क्या यह भारती वृत्ति वाणी से ही प्रवृत्त होती है । इसका आशय है कि नटन के आवेश को देखकर मालूम होता है कि वृत्तियों का प्रवर्त्तयिता भगवान् ही है । न कि मधु और कैटभ । क्योंकि वे लौकिक आवेश से ही व्याप्त थे ।

आघात युक्त मन वाले ब्रह्मा जी ने वाक्य कहा इससे यह दिखाया कि ब्रह्मा केवल प्रेक्षक थे वृत्तियों का प्रधानतया विश्रान्तिस्थान सामाजिकों का हृदय है । क्योंकि रस की चर्वणा सामाजिक ही करता है । अतः वह चर्वणा सामाजिक निष्ठ ही है ॥६॥

किमियं भारतीवृत्तिर्वाग्भिरेव प्रवर्तिता।
उत्तरोत्तरसंबद्धा नन्विमौ निधनं नय ॥७॥
पितामहवचः श्रुत्वा प्रोवाच मधुसूदनः।
कार्यहेतोर्मया ब्रह्मन् भारतीयं विनिर्मिता ॥८॥
वदतां वाक्यभूयिष्ठा भारतीयं भविष्यति।
तस्मादेतौ निहन्म्यद्येत्युवाच वचनं हरिः ॥९॥

अभिनवभारती

वाक्यग्रहणेन कार्यद्वारको वृत्तीनां नाट्योपयोग इति सूचयति वाग्भिरेवेति। वाचिकप्राधान्ये भारतीवृत्तिः। भारतीशब्देन हि वागुच्यत इति ॥७॥

कार्यहेतोरित्युक्तं तत्कार्यं दर्शयति वदतामिति कवीनामिति यावत् ॥८।९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) कि हे मधुसूदन ! क्या केवल वाणी से ही उत्तर प्रत्युत्तरमयी भारती वृत्ति का प्रवर्त्तन करते हैं ? अजी साहब इनका खात्मा करिये। अब देरी नही करिये इनको मार डालिए ॥७॥

(मूल) इस प्रकार पितामह ब्रह्माजी की बात को सुनकर भगवान् मधुसूदन ने कहा कि हे ब्रह्मन् ! मैंने अभिनय के उपयोगी इस भारती वृत्ति का निर्माण किया है ॥८॥

(मूल) उत्तर प्रत्युत्तर बहुल वाक्यों के प्रयोग करने वालों की यह भारती वृत्ति होगी। अस्तु। अब मैं इन दोनों को मार डालता हूं। ऐसा भगवान् हरि ने कहा है ॥९॥

वाचमब्रवीत न कह कर जो वाक्यमब्रवीत् कहा इस तरह वाच की वाक्य के ग्रहण से यह सूचित करते हैं कि किसी कार्य के द्वारा नाटच में वृत्तियों का उपयोग होता है। क्योंकि प्रवृत्ति या निवृत्ति रूप कार्य वाक्य से ही होता है। इसी को स्पष्ट करते हैं कि वाग्भिरेव। वाचिक अभिनय में भारती वृत्ति की प्रधानता है। क्योंकि भारती शब्द से वाणी ही कही जाती है ॥७॥

कार्य के द्वारा नाट्य में वृत्तियो का उपयोग होता है। इसमें जो कार्य कहा था उस कार्य को दिखाते हैं। वदतामिति। अर्थात् कहने वाले कवियों के लिए ॥८।९॥

शुद्धैरविकृतैरङ्गैः साङ्गहारैस्तथा भृशम् ।
योधयामासतुर्दैत्यौ युद्धमार्गविशारदौ ॥१०॥
भूमिसंयोगसंस्थानैः पदन्यासैर्हरेस्तदा ।
अतिभारोऽभवद् भूमेर्भारती तत्र निर्मिता ॥११॥

अभिनवभारती

शुद्धैरिति स्वोत्प्रेक्षितवैचित्र्यशून्यैः। अङ्गानां हारान्नयतामिति भृशं युद्धमार्गे विशारदाविति संबन्धः ॥१०॥

भूमि संयोगेन संस्थानमुद्धटितसङ्कुचितादिरूपं येषां, पदन्यासानां न्यस्यमानानां पदानाम् । अतिभार इत्यक्षरसाम्यादपि निर्वचनं दर्शयन् नटव्यापारयोगेऽपि आन्तरविकल्पात्मकाभिः (वाग्भिः) संजल्पबाहुल्ये भारत्येव वृत्तिरिति प्रादर्शयत् ॥११॥

बालक्रीड़ा

(मूल) युद्ध मार्ग में युद्ध की प्रक्रिया में भृश माने अत्यन्त विशारद वे दैत्य शुद्ध एवं अविकृत अङ्गों के द्वारा अङ्गों के साथ नाटकीय अभिनयो की प्रक्रिया के साथ युद्ध करने लगे ॥१०॥

(मूल) हरि के उन पदन्यासों चरणों के उन विन्यासों—जिनमें भूमि पर रखने से चिन्ह बन गये हैं—से भूमि को बड़ा भारी भार मालूम हुआ तब वहां भारती वृत्ति का निर्माण हुआ। अर्थात् युद्धकालिक पदन्यास के भार के बोझे के तनन से विस्तार से भारती वृत्ति बनी। अथ च बहुत अनाप सनाप वाक्यों के प्रयोग के करने से भारती वृत्ति बनी। इस तरह भारती वृत्ति के बनने के दो हेतु बतलाये ॥११॥

शुद्धैः। शुद्ध माने स्वोत्प्रेक्षित अत एव विचित्रता से शून्य आडम्बर रहित। अङ्गो को हार बनाते हुए, इससे यह कहा कि मधु और कैटभ युद्ध मार्ग में युद्ध कला में भृशं माने अत्यन्त विशारद हैं ऐसा अन्वय यहाँ है ॥१०॥

भूमिसंयोगसंस्थान माने भूमि पर पैरो के रखने से संयोग के कारण संस्थान हो जाते हैं लम्बाई चौड़ाई, संकोच एवं विकाश के रूप चिन्ह उद्घटित हो जाते हैं स्फुटित हो जाते हैं। पदन्यास माने रखे जाने वाले पैर। अतिभार 'भारः अभूत' इसमें जो 'भा' 'र' इन अक्षरों के साम्य से तथा अभूत इस पद के अर्थ से लब्ध भवन रूप भाव के साम्य से भार के तनन विस्तार होने के सादृश्य से भारती पद के निर्वचन को दिखाते हुए समझाया कि नरों के व्यापार के संयोग होने पर भी आन्तर विकल्पात्मक वाणियों के संजल्पन के वाहुल्य में भी भारती ही वृत्ति होती है ॥११॥

वल्गितैः शाङ्‌र्गधनुषस्तीव्रै दीप्ततरैरथ ।
सत्त्वाधिकैरसंभ्रान्तैः सात्वती तत्र निर्मिता ॥१२॥
विचित्रैरङ्गहारैस्तु देवो लीलासमन्वितैः ।
बबन्ध यच्छिखापाशं कैशिकी तत्र निर्मिता ॥१३॥

## अभिनवभारती

सत्वाधिकैरिति मनोव्यापाराधिक्ये सात्त्वतीवृत्तिरित्याह सत्सत्त्वरूपं विद्यते येषां तत्त्वं तेषामियमिति । सत्त्वं च तत्र परच्छिद्रान्वेषणोपायमप्रतितानवैचित्र्योत्प्रेक्षणप्रकाशलाघवात्मकम् ॥१२॥

अत एवाह विचित्रैरिति । स्वोत्प्रेक्षितेन हि वैचित्र्येण विना कथं युद्धविशारदौ जय्यौ स्याताम्, द्वयोर्ह्येकागमानुसन्धानेन युध्यमानयोः सम्बुद्धिकयोः कस्य जयः कस्य पराजयो वा भवेदिति, शिखापाशं पट्टबन्धम्, तुर्हेतौ श्रृङ्गारस्थानलक्ष्मीसम्भोगादिस्मरणात्, लीलया विलासेन अन्वितः शिखापाशमयेन आबध्योदासीनो वर्तत इति ॥१३॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) शाङ्‌र्ग धनुष की तीव्रतर दीप्तियों से एवं सत्वगुण बहुल असंभ्रान्त निर्भय वलानों वचनों से वहां उस समय सात्वती वृत्ति का निर्माण किया ॥१२॥

(मूल) लीला समन्वित विचित्र अङ्गहारों को करते हुए भगवान् मधुसूदन ने जो सुन्दर प्रकार से शिखा को बांधा उसके अनुसार कैशिकी वृत्ति का वहां निर्माण हुआ ॥१३॥

सत्त्वाधिकैः । मन के व्यापार की अधिकता में सात्त्वती वृत्ति होती है ऐसा कहते हैं कि सत् मान सत्वरूप तत्त्व जिनके होते हैं उनकी यह सात्त्वती वृत्ति है। उसमें तत्त्व का स्वरूप है प्रकाश और लाघवा जिसका दूसरों के छिद्र मर्मस्थल के अन्वेषण के प्रति तानव वैचित्र्य । यानी विचित्र क्षीणता से उत्प्रेक्षण होता है ॥१२॥

इसी लिए कहा कि विचित्रैः । स्वोत्प्रेक्षित वैचित्र्य के विना युद्ध में विशारद एवं जय्य कैसे हो सकते हैं। एक अर्थ के आगम प्राप्ति का अनुसन्धान निश्चय करके युद्ध करने वाले अथच सम्बुद्धिक युद्ध के लिए ललकारने वालों में किसका जय एवं किसका पराजय हो सकता है। शिखापाश माने पट्ट बन्धन। अङ्गहारैस्तु में कहे हुए तु का अर्थ हेतु है। अतः श्रृङ्गार की स्थानभूत लक्ष्मी के साथ किये गये सम्भोगादि के स्मरण से। लीला मानो विलास से अन्वित है शिखापाशमयेन आबद्धच, इसमें तृतीया अभेद में है। अतः शिखापाशमय आबन्धन करके उदासीन हो गया है ॥१३॥

**संरम्भावेगबहुलैर्नानाचारी समुत्थितैः ।**
**नियुद्धकरणैश्चित्रै रुत्पन्नारभटी ततः ॥१४॥**
**यां यां देवः समाचष्टे क्रियां वृत्तिषु संस्थिताम् ।**

अभिनवभारती

चारीभिः प्रायेण निश्शङ्कं प्रवर्तमानौ दैत्यौ सुखं निपात्येते मय्येव परिश्रमापनयनं सम्पद्यत इति ॥१४॥

देव इति लोकवदनाविष्टः। यां यामिति वीप्सया सर्वैव क्रिया वृत्तिचतुष्टय-व्याप्तेत्याह न हि वाङ्मनश्चेष्टातोऽतिरिक्तंकर्मास्ति। न च क्रियाशून्यः कश्चिदप्यंशोऽस्ति। मूर्छामोहमरणादावपि सूक्ष्मप्राणपरिस्पन्दाद्यनुमेयसञ्चितपरिस्पन्दसम्भावना। मृतस्तु ताम्रपाषाणप्रख्यो न तस्य वृत्तिकथनेन किंचित्स्वपरम्, अन्यस्य शोकादि-विभावनां प्रतिपाद्यमानः काव्याङ्गतामेति स च तदानीं करुणादिरसाक्रान्तः काव्ये व्यावर्णनीयो भवति। रसभावपर्यवसितो हि सर्वः कार्यसंदर्भः। रसभा-वाश्च चेतनेष्वेव, तेषु च न व्यापारत्रयशून्यः कश्चिदपि कालांशोऽस्ति। तेन पञ्च वृत्तयो द्वे वृत्ती इत्यादयोऽसंविदितभरताभिप्रायपण्डितसहृदयम्मन्यपरिकल्पि-तसद्भावाः प्रवादा निरस्ता भवन्ति। एतच्च पूर्वमेवास्माभिः प्रदर्शितम्।

बालक्रीड़ा

(मूल) संरम्भ एवं आवेग जहां अधिक मात्रा में है एवं जिनमें नाना प्रकार की चारियों का समुत्थान है ऐसी विलक्षण नियुद्ध प्रक्रिया यानी हाथा पाई की क्रियाओं से, मल्लयुद्ध से वहां उस अवसर में आरभटी वृत्ति उत्पन्न हुई ॥१४॥

चारियो से निशंक प्रवृत्ति करने वाले ये दैत्य सुख से गिराये जा सकते हैं जिससे मेरे ही परिश्रम का अपनयन सम्पन्न होगा ॥१४॥

देव इससे यह प्राप्त होता है कि भगवान् मधुसूदन देव है अर्थात् साधारण लोक की तरह अनाविष्ट है। आवेशवाला नही है। यां यां इस वीप्सा से बतलाया कि सभी क्रियायें इन चार वृत्तियों से व्याप्त हैं। क्योंकि वाणी मन एवं चेष्टा से अतिरिक्त कुछ कर्म नही है। और न क्रिया शून्य कोई अंश है। न हि कश्चित् क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत। प्रश्न—कोई भी अंश क्रिया शून्य नही है यह कैसे हो सकता है क्योंकि मूर्च्छा मोह एवं मरण आदि में कहां क्रिया है। उत्तर! उनमें भी प्राण के सूक्ष्मपरिस्पन्द से जिसका अनुमान किया जा सकता है ऐसे सञ्चित परिस्पन्दनरूप क्रिया की सम्भावना है। जो मर गया है वह ताम्रादि धातु एवं पाषाण तुल्य है अतः उसका वृत्तियों के कथन से कौन उसका स्वरूप निखरेगा। अन्य जो जीवित है उसका वृत्तियों के कथन से शोकादि की विभावना को प्राप्त हुआ अर्थ काव्य का अङ्ग बन जाता है। शोकादि की विभावना को प्राप्त हुआ वह अर्थ भी उस समय करूणादि रस से आक्रान्त हुआ काव्य में विशिष्ट रूप से आसमन्तात् वर्णनीय होता है।

तां तदर्थानुगैर्जप्यैर्हृणः प्रत्यपूजयत् ॥१५॥

यदा हतौ तावसुरौ हरिणा मधुकैटभौ ।
ततोऽब्रवीत् पद्मयोनिर्नारायणमरिंदमम् ॥१६॥

अहो विचित्रैर्विषमैः स्फुटैः सललितैरपि ।
अङ्गहारैः कृतं देव त्वया दानवनाशनम् ॥१७॥

## अभिनवभारती

जप्यैरिति भक्त्यावेशमात्रवृत्ति च दर्शयन् कवेर्मुख्यं रसा(विष्ट)त्वमेव रूपं विस्तारणात्मकवर्णनाप्राधान्यं चेति दर्शयति ॥१५।१६॥

(विषमैः) शस्त्रागममार्गात्मना गम्यप्रकारैः तथा स्फुटैरपि सर्वलक्षण-प्रसिद्धैरपि विचित्रैः स्वार्थोत्प्रेक्षितवैचित्र्यवद्भिः (अद्भु)तैरपि, सललितैरिति लोचनगोचरवर्तित्वेनातिरम्यै-रित्यर्थः ॥१७॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) भगवान् मधुसूदन ने अपनी वृत्तियों में संस्थित जिस जिस क्रिया को कहा उस उस क्रिया के अनुकूल अर्थ वाले जाप स्तोत्रमय वाक्य से प्रतिपूजन किया ॥१५॥

(मूल) जब हरि ने उन मधु एवं कैटभ नामक असुरों को मारा तब पद्म योनि ब्रह्माजी ने शत्रुओं का दमन करने वाले नारायण को यह कहा ॥१६॥

(मूल) अहो विषम उलझे हुए तथा कठोर होते हुए भी स्फुट एवं ललित अत एव विचित्र अङ्गहारों के द्वारा आपने इन दानवों का नाश किया है ॥१७॥

सभी कार्य सन्दर्भ यानी यावत् क्रियाकलाप रस एवं भाव में पर्यवसित होता है। रस एवं भाव चेतनों में ही होते हैं। चेतनों में भी कोई भी कालांश कोई भी क्षण इन पूर्वोक्त वाणी मन एवं शारीरिक चेष्टारूप व्यापारत्रय से शून्य नही होता है। अतः भरत के अभिप्राय को नही समझने वाले सहृयमान्य पण्डितों ने जिनके सद्भाव की कल्पना कर रखी है—ऐसी वृत्तियां पाँच है, वृत्तियां दो हैं इत्यादि जो प्रवाद हैं वे सब निरस्त हो गये। इस तथ्य को हमने पहले ही दिखा दिया है।

जप्यैः इससे केवल भक्ति के आवेश से होने वाली वृत्ति को दिखाते हुए कवि का रसाविष्ट होना मुख्य रूप है और उसमें विस्तारणा रूप वर्णना का प्राधान्य है। इसको दर्शाया है ॥१५॥१६॥

विषमैः। विषम माने शास्त्र और आगम के मार्गों से आगम्य हैं। तथा स्फुट होते हुए भी, सम्पूर्ण लक्षणों से सिद्ध होते हुए भी विचित्र है अपने अर्थ के लिए प्रयोजन के विषय में उत्प्रेक्षित वृत्तियों से युक्त हुए अद्भुततर हैं। ललितै इससे बतलाया कि लोचनो को दृश्य होते हुए भी अतीव रमणीय हैं ॥१७॥

तस्मादयं हि लोकस्च नियुद्धसमयक्रमः ।
सर्वशस्त्रविमोक्षेषु न्यायसंज्ञो भविष्यति ॥१८॥
न्यायाश्रितैरङ्गहारैर्न्यायाच्चैव समुत्थितैः ।
यस्माद्युद्धानि वर्तन्ते तस्मान्न्यायाः प्रकीर्तिताः ॥१९॥

अभिनवभारती

अयमिति भवदुपज्ञातवैचित्र्यबृंहित इत्यर्थः । नियुद्धसमयक्रम इति समयग्रहणेन वैचित्र्ययोगेऽपि शस्त्रागमापरित्यागमाह । क्रमः परिक्रमणं वा । शत्रुविक्रमणयोगे गतातेस्य निभृतं शस्त्रादिशून्यं नियुद्धं मल्लयुद्धं, तद्गतमपि यदेतद्रूपं तदुत्प्रेक्ष्यवैचित्र्ययोगात्सर्वेषु शस्त्रास्त्रयुद्धेष्वप्युपयोगि भविष्यति । विमोक्षग्रहणात् क्षेप्तव्यकुन्तचक्रादिविषयत्वमेव केचिदाहुः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) इसलिए नियुद्ध के मल्ल युद्ध के समय का सिद्धान्तों का यह क्रम सब प्रकार के शास्त्रों के प्रयोग के विषय में लोक का उपयोगी न्याय नाम से व्यवहृत होगा ॥१८॥

(मूल) जब कि ये युद्ध न्याय से समुत्थित है और न्यायाश्रित अङ्गहारों से किये जाते हैं अतः इनको न्याय कहते हैं ॥१९॥

अयमिति। यह प्रत्यक्ष में अनुभूयमान आपके उपज्ञात वैचित्र्य से बृंहित है। ऐसा इसका अर्थ है। नियुद्ध समय क्रमः। इसमें समय पद के ग्रहण करने का आशय है कि नाना प्रकार की विचित्रताओं के योग में भी माने रहने पर भी शास्त्र के आगम का सिद्धान्त का परित्याग नही किया गया है। क्रम माने परिक्रमण है। अथवा क्रम है परिपारी है। शत्रु के द्वारा किये गये विक्रमण के योग के समय में भी गतागत में निभृत माने शास्त्र एवं अस्त्र से शून्य नियुद्ध माने मल्लयुद्ध। इसमें भी जो यह रूप है वह उत्प्रेक्षणीय विचित्रताओं के योग से सभी शास्त्र एवं अस्त्र युद्धों में उपयोगी होगा। विमोक्ष पद के ग्रहण से बतलाया कि फेंकने के योग्य चक्र आदि के द्वारा किये जाने वाले युद्ध के बारे में ही यह वक्तव्य है। ऐसा कोई कहते हैं। वह ठीक नही है क्योकि क्षिप का अर्थ है केवल गिरा देना। अतः खङ्गादि युद्धों में भी उसके अर्थ की योजना अप्रतिहत है ॥१८॥

१८ वें श्लोक में 'न्याय संज्ञो भविष्यति' इसमें न्याय शब्द का उपासन भरत मुनि ने किया। तब शिष्य की जिज्ञासा हुई कि न्याय शब्द का क्या अर्थ है। इस जिज्ञासा के शमन के लिए १० वें अध्याय में ७५ वें श्लोक में किये हुए न्याय शब्द के

चारीषु च समुत्पन्नो नानाचारीसमाश्रयः ।
न्यायसंज्ञः कृतो ह्येष द्रुहिणेन महात्मना ॥२०॥
ततो वेदेषु निक्षिप्ता द्रुहिणेन महात्मना ।
पुनरिष्वस्त्रजाते च नानाचारीसमाकुले ॥२१॥
पुनर्नाट्यप्रयोगेषु नानाभावसमन्विताः ।
वृत्तिसंज्ञाः कृता ह्येताः काव्यबन्धसमाश्रयाः ॥२२॥
चरितैर्यस्य देवस्य जप्यं यद्यादृशंकृतम् ।

अभिनवभारती

तच्चासत्, क्षिपेः पातमात्रपर्यवसायिनः खड्गादियुद्धेष्वप्यप्रतिहतार्थयुक्तत्वात् । न्यायशब्दनिर्वचनमाङ्गिकाभिनयनिरूपणायां कृतं स्मारयति न्यायाश्रितैरिति एतच्च तत्रैव व्याख्यातम् ॥१८।२२॥

एवं वृत्तीनामुत्पत्तिर्व्याख्याता । आसामेव नाट्यं प्रत्यवाणं कर्तुमाह चरितैर्यस्येति भगवद्विश्वचरितैर्गर्भाधेयभूतैः उपलक्षितं यत् पूर्वं ब्रह्मणा

बालक्रीड़ा

(मूल) नाना प्रकार की चारियों का आश्रयण करके चारियों में, व्यवहारों में जो युद्ध हुआ है अतः ब्रह्माजी ने इसकी संज्ञा न्याय की है ॥२०॥

(मूल) उसके बाद ब्रह्माजी ने इन वृत्तियों का वेदों में निक्षेप किया । उसके बाद नाना तरह की चारियों से समाकुल इष्वस्त्र के धनुष के प्रयोग में उपन्यस्त किया । और फिर नाट्य के प्रयोगों में रूपकों के अभिनयों में नाना भावों से समन्वित और काव्यों की रचना का आधारभूत इन न्यायों को वृत्ति की संज्ञा दी ॥२१।२२॥

निर्वचन की याद दिलाते हैं न्यायाश्रितैः । इसकी व्याख्या वहां यों की है कि अपने २ विषय के अनुकूल अङ्गों का युगपत् प्रचार नृत्तमातृका होती है । उनमें दो तीन या चार मातृकारों अविच्छिन्न रूप से की जाने वाली क्रियाओं की तरह करण हो जाती हैं । करणों का अविच्छिन्न प्रयोग अङ्गहार है । उसी प्रकार अन्यस्थलों की तरह युद्धादिक में भी नृत्तमातृका के स्थान में स्थानकादि क्रिया विशेष की न्याय संज्ञा है । अङ्गों के अनुकूल क्रियाओं के द्वारा दुश्मन को ध्वस्त करने की एवं अपनी सुरक्षा करने की प्रक्रिया से युद्ध करने वाले योद्धाओं की पारस्परिक क्रिया विशेष की संज्ञा न्याय है ॥१६॥२०॥२१॥२२॥

इस प्रकार वृत्तियों की उत्पत्ति का व्याख्यान कर दिया । अब इन्हीं को नाट्य के प्रति अवतारण करने के लिए कहते हैं कि चरितैर्यस्य । गर्भसन्धि में आधान करने के लिए आधेयभूत एवं विश्वव्यापक भगवान के चरितों से उपलक्षित जैसा

**ऋषिभिस्तादृशी वृत्तिः कृता पाठ्यादिसंयुता ।।२३।।**
**नाट्यवेदसमुत्पन्ना वागङ्गाभिनयात्मिका ।**
**मया काव्यक्रियाहेतोः प्रक्षिप्ता द्रुहिणाज्ञया ।।२४।।**

अभिनवभारती

जप्यं स्तोत्रकाव्यरूपं कृतं, तादृशं भावादिचेष्टाप्रधानं, तादृश्येव वृत्तिः । ऋषिभिः ब्रह्मपुत्रैः पाठ्यादिभिः सम्यग्युक्ता कृता अनुसृता । तद्यथा पाठ्यप्रधाना भारती, अभिनयप्रधाना सात्त्वती, अनुभावाद्यावेश[स]मय-रसप्रधानारभटी, गीतवाद्योपरञ्जकप्रधाना कैशिकीति । अत एव वक्ष्यति ऋग्वेदाद्भारतीत्यादि नाट्यवेदोत्पत्तौ प्रथमाध्याये व्याख्याता या सा ।।२३।।

द्रुहिणाज्ञा कैशिकीमपि योजय (१-४२) इत्यादिका या यया । काव्यस्य काव्यरूपतापादनं, तदेव हेतुः, ततः । प्रकर्षेण क्षिप्ता येनाभिनेयानभिनेय-काव्यवैलक्षण्यमित्यर्थः ।।२४।।

बालक्रीड़ा

(मूल) जिस देव के चरितों से उपलक्षित जैसा जो जप्य द्रुहिण ने किया यानी स्तोत्रमय काव्य बनाया । उसी का अनुसरण करने वाले ऋषियों ने अभिनेताओं के उपयोगी पाठ्यों से संयुक्त वैसी वृत्ति बनाई ।।२३।।

(मूल) नाट्य वेद से उत्पन्न हुई इन वाणी एवं अङ्गों के अभिनय स्वरूप वृत्तियों को ब्रह्माजी की आज्ञा से मैंने नाटकों के निर्माण हेतु काव्यों में रख दिया ।।२४।।

ब्रह्माजी ने पहले स्तोत्र काव्यरूप जप्य को किया था भावादि चेष्टा प्रधान वैसे ही जप्य और वैसी ही वृत्ति का ब्रह्मा पुत्र ऋषियों ने पाठ्य आदि की सम्यक् योजना करके अनुसरण किया ।।२३।।

वे जैसे पाठ्य जहां प्रधान है ऐसी भारती है, मनोरञ्जन करने वाले गीत एवं वाद्य जहां प्रधान है ऐसी कैशिकी है । अभिनयों की प्रधानता वाली सात्वती वृत्ति है । अनुभावादि के आवेश से मय माने प्राप्त होने वाले ( यहाँ तत आगतः आधि-कार में विहीत आगतार्थक मयट् प्रत्यय है । ) रस जहां प्रधान है ऐसी आरभटी वृत्ति है । अत एव आगे चलकर कहेंगे कि ऋग्वेद से भारती वृत्ति को लिया इत्यादि नाट्यवेद की उत्पत्ति के समय में प्रथम अध्याय में जिनका व्याख्यान किया वे वृत्तियां है । द्रुहिण ब्रह्मा जी की आज्ञा से कैशिकी वृत्ति की भी योजना करे ।।२३।।

इत्यादि जो व्याख्यान किया या निर्देश किया उसके अनुसार काव्य की जो क्रिया है काव्य रूपता का आपादन है वही हेतु है । इसी हेतु के आधार पर प्रकर्ष से प्रक्षेपण किया जाता है जिससे अभिनेय एवं अभिनेय काव्यों का वैलक्षण्य होता है ।।२४।।

**ऋग्वेदाद्भारती क्षिप्ता यजुर्वेदाच्च सात्वती ।**
**कैशिकी सामवेदाच्च शेषा चाथर्वणादपि ॥२५॥**

**या वाक्प्रधाना पुरुषप्रयोज्या स्त्रीवर्जिता संस्कृतपाठ्ययुक्ता ।**

अभिनवभारती

ननु भगवता वासुदेवेनाप्यंशावताररूपत्वात्संभाविता यास्ताः काव्यक्रियोदये मुनिना कुत इमा वृत्तय आनीता इत्याशङ्क्याह ऋग्वेदादित्यादि । छन्दोमयश्च परमेश्वरो नान्यत इति भावः ॥२५॥

अथासां परस्परसङ्कीर्णतया लक्ष्ये बहुरूपतां वहन्तीनां यत्र यत्प्राधान्येनान्यतमरूपावभासनं तत्प्रदर्शयितुमुत्तरो ग्रन्थः । वाङ्मनःकायचेष्टांशेषु न ह्येकः कश्चिदपिचेष्टांशोऽस्ति । यथा कायचेष्टा अपि हि मानसीभिः सूक्ष्माभिश्च

बालक्रीड़ा

(मूल) उनमें ऋग्वेद से भारती को, यजुर्वेद से सात्वती को, सामवेद से कैशिकी को एवं अवशिष्ट आरभटी को अथर्ववेद से आक्षिप्त किया आकृष्ट किया ॥२५॥

भगवान् वासुदेव कभी तूर्णावतार लेते हैं कभी अंशावतार लेते हैं। उनमें नृसिंह १, राम २, कृष्ण ३, ये तूर्णावतार हैं। पृथु परशुराम वामनादि अंशावतार हैं। जैसा कि लिखा है—

भगवतोऽवतारा द्विविधाः अनुप्रवेशावताराः १ स्वरूपावताराः। अकर्महेतुत्वा विशेषादुभयत्रावतार शब्द प्रयोगः । तत्रानुप्रवेशावतारोनाम जीवेषु स्वस्यानुपवेशेन स्वीयज्ञानशक्त्यादी नायाविष्करणं स एवांशावतार इति च कथ्यते। इत्यपि कथ्यते ।

प्रश्न—भगवान् वासुदेव ने जिन वृत्तियों की अंशावतार रूप में सम्भावना की थी उन वृत्तियों को ये भरत मुनि काव्य क्रिया के उदय में कहां से ले आये। इसके उत्तर में कहते है कि ऋग्वेद आदि से। परमेश्वर भगवान् वासुदेव छन्दोमय हैं अतः छन्द से अन्य कहां से ले आते । अतः वेद से ही लाये हैं अन्य से नही ॥२५॥

अब परस्पर में संकीर्ण यानी मिश्रित होने से बहुरूपता को धारण करने वाली इन वृत्तियों में जहां जिसका प्रधान रूप से अवभास होता है उसको दिखाने के लिए अगले ग्रन्थ को लिखते हैं। वाक्चेष्टा, मनश्चेष्टा एवं कायचेष्टा ये तीन चेष्टांश है इनमें कोई भी चेष्टांश अकेला नही रहता है अर्थात् एक चेष्टांश दूसरे चेष्टांश से मिलाजुला रहता है। जैसे—काय चेष्टाएँ भी मानसी चेष्टाओं एवं सूक्ष्मवाचिकी

अभिनवभारती

वाचिकीभिश्चेष्टाभिर्व्याप्यन्त एव । "न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यः शब्दानुगमादृते" (वाक्यपदीयं १-१२४) इति न्यायात्, मानस्यपि वाचिक्यपि चेष्टा अवश्यं सूक्ष्मं कायपरिस्पन्दमन्दप्राणव्यापाररूपं नाति वर्तते । तदुक्तम्—

अर्थक्रियासु वाक् सर्वाः समीहयति देहिनः ।
तदुत्क्रान्तौ विसंज्ञोऽयं दृश्यते काष्ठकुड्यवत् ॥ (सङ्ग्रहः)

न च रसोपयोगिलालित्यभागशून्यः कोऽपि नाट्ये परिस्पन्द इत्यन्योन्यं संवलिता वृत्तयः केवलं क्वचित्किंचिदधिकमिति प्राधान्येन व्यपदेशः परिवर्तते ।

तत्र भारत्याः प्राधान्यं दर्शयति या वाक्प्रधानेति । स्त्रीवर्जितेति कैशिकीप्राधान्यावकाशं गमयति । संस्कृतेति वचसा प्राकृतपाठ्यलालित्यात्

बालक्रीड़ा

चेष्टाओं से व्याप्त रहती हैं वह ऐसा कोई भी प्रत्यय लोक में नही है जो शब्द के अनुगम के बिना हो सकता है। इस वाक्यपदीय न्याय के अनुसार सभी जगहों की चेष्टाओं में वाचिकी चेष्टाएं अवश्य रहती है। इसी तरह मानसी एवं वाचिकी चेष्टाएं भी अवश्य ही काय के सूक्ष्म परिस्पन्द से होने वाले मन्द प्राण व्यापार रूप का अतिवर्त्तन यानी अतिक्रमण नही करती है। जैसा कि कहा है—

यह वाक् देही की अर्थ सम्बन्धी सभी क्रियाओं में चेष्टाओं में व्याप्त है सभी क्रियाओं का समीहन करती है। अतः वाणी के उत्क्रमण होने पर यह काष्ठ एवं कुड्य की तरह विसंज्ञ निश्चेष्ट दिखाई पड़ता है। इस श्लोक को महावैयाकरण भर्तृहरि ने व्याडि के संग्रह ग्रन्थ से उद्धृत करके अपने वाक्यपदीय ग्रन्थ की वृत्ति में उदाहरण के तौर पर लिखा है।

नाट्य में ऐसा कोई भी परिस्पन्द नही है जो रस के उपयोगी लालित्य एवं औचित्य के भाग से रहित हो अतः ये वृत्तियां परस्पर में संवलित हैं। फरक इनमें केवल इतना ही है कि कहीं कोई अधिक है कहीं कोई कम है। जहां जो अधिक है वही वहां प्रधान है अतः उसी प्रधान के नाम से व्यवहार चलता है।

उनमें भारती का प्राधान्य दिखलाते हैं या वाक् प्रधाना। वाणी की प्रधानता के निर्देश करने का आशय है कि अन्य चेष्टाएं भी हैं किन्तु अप्रधान रूप से वे हैं। क्योंकि प्रधानाप्रधान भाव परस्पर सापेक्ष होता है। स्त्रीवर्जिताः कहना अपने विषय में कैशिकी की प्रधानता के लिए अवकाश को सूचित करता है। 'संस्कृत' यह वचन सूचित करता है कि प्राकृत पाठ्य के लालित्य के अनुसार कैशिकी का

**स्वनामधेयैर्भरतैः प्रयुक्ता सा भारती नाम भवेत्तु वृत्तिः ॥२६॥**

**भेदास्तस्यास्तु विज्ञेयाश्चत्वारोऽङ्गत्वमागताः ।**
**प्ररोचनामुखं चैव वीथी प्रहसनं तथा ॥२७॥**

**लोकाभ्युदयिनी चैव मङ्गल्या विजयावहा ।**
**सर्वपापप्रशमनी पूर्वरङ्गे प्ररोचना ॥२८॥**

## अभिनवभारती

कैशिकीमवश्यमाक्षिपेदिति सूचयति । भरतैरिति नटैः स्वतो वंशकरं नामधेयं येषां (तैः), भरतसंतानत्वाद्धिते भरताः ॥२६॥

भेदा इति अंशामित्यर्थोऽत्र न तु प्रकाराः, त्रैलोक्यव्यापिन्या हि भारत्याः कश्चिदंशः प्ररोचनारूपः, एवमामुखस्वभाव इत्यादि । अत एवाह अङ्गत्वमिति अंशत्वं प्राप्ता इत्यर्थः, अन्यथा यदि रूपकस्याङ्गत्वं प्राप्ता इत्युच्यते तदा वीथी प्रहसनं च रूपक भेदः, न तु रूपकस्याङ्गम् । तथा नाट्यस्याङ्गत्वं प्राप्ता नाट्यमिति

## बालक्रीड़ा

(मूल) शब्द प्रधान, पुरुषों के द्वारा प्रयोज्य, स्त्री पात्रों से रहित एवं संस्कृत पाठ्य से युक्त जो वृत्ति है वह भारती वृत्ति होनी चाहिए इस वृत्ति का प्रयोग वे लोग करें को जो अपने को भरत नाम से विख्यात करते हैं ॥२६॥

(मूल) उस वृत्ति के प्ररोचना, आमुख, वीथी तथा प्रहसन रूप से अङ्गत्व को प्राप्त होने वाले चार भेदों को विद्वान् लोग समझें ॥२७॥

(मूल) दशरूपकों में प्ररोचना का प्रयोग पूर्व रङ्ग में किया जाना चाहिए । यह प्ररोचना लोक का जनता का अभ्युदय करने वाली है मंगल कारिणी एवं विजयावहा है । तथा अभिनेताओं के दोषों का प्रशमन करने वाली है ॥२८॥

अवश्य ही आक्षेप करना चाहिए। भारतैः से सूचित होता है जिनका स्वतः वंश परम्परा प्राप्त यह भरत या नट नाम है । भरत की सन्तान होने से वे भरत हैं ॥२६॥

भेदाः । यहां भेदाः का अर्थ अंश है न कि प्रकार । यह भारती त्रैलोक्य व्यापिनी है इसका कोई अंश प्ररोचना रूप है इस प्रकार आमुख भी स्वभावतः अंश है । इसी लिए कहते हैं कि अङ्गत्व को अंशत्व प्राप्त हो गये यह अर्थ है । अन्यथा यदि अंशत्व को प्राप्त हो गये ऐसा अर्थ नही मानेंगे और रूपक के अङ्गत्व को प्राप्त हो गये ऐसा अर्थ करेंगे तब वीथी और प्रहसन रूपक के भेद हुए न कि रूपक के अङ्ग । अतः नाटच के अङ्गत्व को प्राप्त हो गये का आशय है कि नाटच एक समुदाय हैं उसके ये अंश है ।

उपक्षेपेण काव्यस्च हेतुयुक्तिसमाश्रया ।
सिद्धेनामन्त्रणा या तु विज्ञेया सा प्ररोचना ॥२६॥
नटी विदूषको वापि पारिपार्श्विक एव वा ।
सूत्रधारेण सहिताः संलापं यत्तु कुर्वते ॥३०॥
चित्रैर्वाक्यैः स्वकार्योत्थैर्वीथ्यङ्गैरन्यथापि वा ।
आमुखं तत्तु विज्ञेयं बुधैः प्रस्तावनापि वा ॥३१॥

अभिनवभारती

समुदायः यदि । वा एकैकमपि काव्यं दशरूपमित्युक्तं प्राक् । पूर्वरङ्ग इति तद्विषये, प्ररोचना पूर्वमुक्ता तत्र च कृते या प्ररोचना सा भारत्यंश इत्यर्थः ॥२७।२८।२६॥

नटीत्यादिना आमुखं लक्षयति । वा शब्देन व्यस्तानां नटीप्रभृतीनां सूत्रधारेण सङ्घातमाह । अपिशब्देनात्मना समस्तानां द्वितीयो वा शब्दः समस्तव्यस्तां विकल्पयति । एवशब्दः सूत्रधारस्यावश्यंभावं दर्शयति ॥३०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) काव्य के उपक्षेप करने में अर्थात् काव्य के नाम रखने में हेतु और युक्ति का आश्रयण करने वाली तथा सिद्ध के द्वारा जिसमें आमन्त्रण किया जाता हो उसे प्ररोचना समझना चाहिए ॥२९॥

(मूल) नटी विदूषक और पारिपार्श्विक जो तो सूत्रधार के साथ स्वकार्योत्थ नटों की अपनी क्रिया के अनुसार किये जाने वाले चित्र आश्चर्यमय वाक्यों से अथवा भिन्न भिन्न प्रकार के वाक्यों से अथवा बीथी के अङ्गों के आधार पर तथा अन्य प्रकार से संलाप करते हैं वार्त्तालाप करते हैं उसको बुध लोग आमुख अथवा प्रस्तावना समझें ॥३०।३१॥

यदि वा एक एक काव्य दशरूप है ऐसा कि पहले कहा है । पूर्व रङ्ग के विषय में प्ररोचना को पहिले कहा है । उसके लिए जो प्ररोचना है वह भारती का अंश है । ऐसा इसका अर्थ है ॥२७॥२८॥२६॥

नटी इत्यादि श्लोक से आमुख का लक्षण लिखते हैं । वा शब्द से नटीप्रभृति व्यस्त पात्रों का सूत्रधार के साथ होने वाले संघात को कहते हैं । अपि शब्द से अपने सहित समस्त पात्रों के संघात को कहते हैं । एक वा शब्द है—'नटी विदूषको वा' इसमें और दूसरा वा शब्द है—'पारिपार्श्विक एव वा' में यह दूसरा वा शब्द विकल्यार्थक है अतः व्यस्त एवं समस्त पात्रों के विकल्प को कहता है । और इसी में कहा हुआ एव शब्द सूत्रधार का अवश्य होना बतलाता है ॥३०॥

## अभिनवभारती

चित्रैरिति भाविरूपकार्थानुकूलविषयानुसारिभिः, स्वं कार्यं नटव्यापारं, वीथ्यङ्गैरिति श्लिष्टवक्रोक्तिप्रत्युक्तिप्रायैरित्यर्थः, यथा प्रतिमानिरुद्धे "पीताम्बरगुरु शक्त्या हरत्युषां प्रसभमनिरुद्धः" इत्यादि । अन्यथेति स्पष्टोक्तिप्रत्युक्तिभिः, यथा नागानन्दे "नाटयितव्ये किमित्यकारणमेव रुद्यते" इत्यादि । आमुखमिति मुखसन्धेर्निवर्तते यत्रः, आङ्मर्यादायाम्, यदि वात्रामुखं प्रारम्भमीषन्मुखं वा प्रस्ताव्यतेऽनयेति (प्रस्तावना) बाहुलकेन तच्छीलसंज्ञयोरिति निकारो न भवति । तत्र कदाचित्कार्याभिमुखं नीयते पूर्वरङ्गविधिः, तदभिमुखं वा कार्यारम्भः तन्नीयते, सा द्विधेति (५-१८०) पूर्वरङ्गाध्याये दर्शितमस्माभिः । एवं च यदा स्थापकोऽपि सूत्रधारतुल्यगुणाकारो रामादिवदेव प्रयुज्यते तदेदं कविकृतमामुखं भवति ।

## बालक्रीड़ा

चित्रैः का अर्थ है भावी कार्यो के अनुकूल विषयों का अनुसरण करने वाले स्वकार्योत्थैः में स्व कार्य का अर्थ है नट का अपना व्यापार। वीथ्यङ्गैः का अर्थ है श्लिष्ट एवं वक्र उक्ति एवं प्रत्युक्ति बहुल । जैसे—प्रतिमानिरुद्ध नाटक में है कि पीताम्बर भगवान् श्री कृष्ण की जबर्दस्त शक्ति से अनिरुद्ध ने जबरन् उषा का हरण कर लिया है। इत्यादि। अन्यथापि वा का अर्थ है दूसरे प्रकार से अर्थात् उक्ति प्रत्युक्तियां श्लिष्ट एवं वक्र न होकर स्पष्ट एवं सरल होनी चाहिए। जैसे—नागनन्द में 'जब नाट्य करना है तब रोते क्यों हो' इत्यादि। आमुखम् का अर्थ है मुख सन्धि से निवर्त्तन। क्योंकि यहां आमुखम् आङ् का अर्थ मर्यादा है सीमा है। और सीमा तक जाकर लौटना होता है। अतः इसका ऐसा अर्थ है। अथवा आकार का अर्थ नही लेकर केवल मुख शब्द का "मुखं निःसरणे वक्त्रे मुख्यप्रारम्भयोरपि" इस कोष के आधार पर प्रारम्भ इसका अर्थ है। अथवा यहाँ आङ् ईषत् अर्थ में है अतः ईषम्मुख आमुख शब्द का अर्थ है। यह आमुख एक प्रस्तावना है। यहां प्रस्ताव्यते सा प्रस्तावना कर्म में ल्युट नही है किन्तु प्रस्ताव्यतेऽनया ऐसा करण में ल्युट् है। बाहुलक के बल से इसका अर्थ है शील स्वभाव। इस शील के कारण इसकी यह संज्ञा भी है। यहां का तत्व यह है कि सभी पात्रों का आरम्भ में कुछ प्रस्तुत करने का यानी किसी विषय को सबके सम्मुख उपस्थित करने का स्वभाव होता है शील होता है अतः वह पात्र प्रस्तुत करता है इसी प्रस्तुतीकरण के बदौलत यह प्रस्तावना इसकी आमुख की संज्ञा भी हो गई अतः इसका यानी शील एवं संज्ञा का निकार माने उत्क्षेपण हटाना नही हो सकता है।

**लक्षणं पूर्वमुक्तं तु वीथ्याः प्रहसनस्य च ।**
**आमुखाङ्गान्यतो वक्ष्ये यथावदनुपूर्वशः ॥३२॥**

## अभिनवभारती

अन्ये त्वाहुः—पूर्वरङ्गाध्यायेऽपि या प्रस्तावनोक्ता सापि भारतीभेद एवेति, किं द्वैविध्याभिधानप्रयासेन । यत्तु "क्रुद्धो भीम इत एवाभिवर्तते तन्न युक्तमस्य पुरतोऽवस्थातु" इत्यादि, तत्तदीयसत्त्वावेशादेवास्य प्रकाशनाय सामाजिकानां साक्षात्कारकल्पाध्यवसायसम्पत्त्यर्थं सूत्रधारेणोच्यते, शिशु सन्त्रासाय कयाचिदाकृत्या कश्चिदत्रस्यन्नपि त्रासंरम्भगर्भमाह "अय मागतोराक्षसः" इति, यथोक्तं भावाध्याये (७) "सत्त्वशुद्धा कर्तव्याः" इति, एतच्च तत्रैव निर्णीतम् ॥३१।३२॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) वीथी और प्रहसन के लक्षणों को पहले कह चुके हैं अतः अब यथावत् शास्त्रानुसार अनुपूर्वशः क्रमशः आमुख के अङ्गों को कहूंगा ॥३२॥

उसमें कभी पूर्व रङ्ग के विधान को कार्य के अभिमुख ले जाते हैं और कभी पूर्व रंग की विधि के अभिमुख कार्य का आरम्भ करते हैं। इस तरह दो तरह नयन होता है अतः वह दो प्रकार का है। इस बात को पांचवे अध्याय के १८ वे श्लोक में पूर्वरङ्गाध्याय में पहले हम दिखा चुके हैं। इस प्रकार जब स्थापक भी सूत्रधार के सदृश गुण एवं आकार वाला रामादि की तरह प्रयुक्त किया जाता है तब यह कवि कृत आमुख होता है।

अन्य लोग तो कहते हैं कि पूर्वरङ्गाध्याय में भी जिस प्रस्तावना को कहा है वह भी भारती का ही भेद है। अतः यह आमुख दो प्रकार का है ऐसा द्वैविध्य कहने का प्रयास करने की क्या जरूरत है। अर्थात् नही है। जो तो क्रोध युक्त हुआ भीम इधर ही आ रहा है अतः इसके सामने ठहरना उचित नही है इत्यादि कथन है उसको तो सूत्रधार ने भीम के आवेश को प्रकाशित करने के लिए सामाजिकों की साक्षात्कार कल्प अध्यवसाय की सम्पत्ति के लिए बतलाया है। जैसे बच्चे को डराने के लिए कोई आकार बनाया किन्तु वह बच्चा उससे डरता नही है तब त्रास जनित संरम्भ घबराहट के साथ उसको कहते हैं कि अरे यह राक्षस आ गया इत्यादि। जैसा कि ७ वें भावाध्याय में 'सत्व विशुद्धाः कार्या यथास्वरूपा भवन्ति' इस अंश की व्याख्या करने के प्रसङ्ग में कह दिया है वर्त्तमान में उपलब्ध भावाध्याय का व्याख्यान नष्ट हो गया है अतः क्या कहा है भगवान् जाने। इसका निर्णय वही कर दिया है ॥३१।३२॥

**उद्घात्यकः कथोद्घातः प्रयोगातिशयस्तथा ।**
**प्रवृत्तकावलगिते पञ्चाङ्गान्यामुखस्य तु ॥३३॥**
**उद्घात्यकावलगितलक्षणं कथितं मया ।**

## अभिनवभारती

अस्यामुखस्य पञ्चाङ्गानि भेदा इत्यर्थः । ननु एवं सति पञ्चानां युगपत्प्रयोगे प्रस्तावना प्रयुक्ता स्यात्, नचैतन्मुनेभिमतम् । तथा हि वक्ष्यति—

एषामन्यतमं श्लिष्टं योजयित्वार्थयुक्तिभिः ।
पात्रग्रन्थैरसम्बाधं प्रकुर्यादामुखं ततः ॥ (२०-३७) इत्युद्देशे ॥३३॥

यद्यपि पश्चादवलगितमुक्तं तथा तयोस्तुल्यं, लक्षणस्य पूर्वोक्तत्वमित्याशयेनाह उद्घात्यकावलगितयोर्लक्षणं कथितमिति वीथ्यङ्गव्याख्याने, यद्यपि च प्रस्तावनायामन्यान्यपि वीथ्यङ्गानि भवन्ति, आमुखसामान्यलक्षणेऽप्युक्तं वीथ्यङ्गैरिति तथाप्युद्घात्यकभवलगितं च भाविकाव्यार्थप्रस्तावनेति बालरङ्गं (प्रस्तावने प्रबलमङ्गं?), तथा तयोर्लक्षणम्—

## बालक्रीड़ा

(मूल) उदघात्यक १ कथोद्घात २ प्रयोगातिशय ३ प्रवृत्तक ४ और अवलगित ५ ये पांच आमुख के अङ्ग हैं ॥३३॥

इस आमुख के पांच अङ्ग माने भेद होते हैं। ऐसा इसका अर्थ है। प्रश्न—पञ्चाङ्गान्यामुखस्य तु इस कहने का आशय हुआ कि इन पांचो अङ्गों के एक साथ प्रयोग करने पर प्रस्तावना प्रयुक्त होगी। किन्तु मुनि को यह अभिमत नही है। जैसा कि आगे कहेंगे।

इन पांचो में से किसी एक की अर्थ की युक्तियों से श्लिष्ट माने समुचित योजना करके बाद में पात्रों के ग्रन्थों से असम्बाध असंकीर्ण आमुख का प्रयोग करें। ऐसा उद्देश में कहेंगे ॥३३॥

यद्यपि उद्घात्यक के पीछे अवलगित को कहा है तब भी दोनों का कथन तुल्य ही बराबर ही है। लक्षण को पहले वीथी के अङ्गो के व्याख्यान के समय में कह दिया है इस आशय से कहते हैं कि उद्धात्यक एवं अवलगित के लक्षण को कह दिया है।

यद्यपि प्रस्तावना में वीथी के अन्य अन्य अङ्ग भी होते हैं ऐसा कहा है। तथा आमुख के सामान्य लक्षण में भी वीथ्यङ्गैः ऐसा कहा है तब भी उद्घात्यक और

**शेषाणां लक्षणं विप्रा व्याख्यास्याम्यनुपूर्वशः ॥३४॥**

**सूत्रधारस्य वाक्यं वा यत्र वाक्यार्थमेव वा ।**

**गृहीत्वा प्रविशेत्पात्रं कथोद्घातः स कीर्तितः ॥३५॥**

## अभिनवभारती

पदानि त्वगतार्थानि ये नराः पुनरादरात् ।
योजयन्ति पदैरन्यैस्तदुद्घात्यकमुच्यते ॥
यत्रान्यस्मिन् समावेश्य कार्यमन्यत्प्रसाध्यते ।
तच्चावलगितं ॥ इति (१८-११६) ॥३४॥

वाक्यमिति, यथा—(रत्नावल्यां "द्वीपादन्यस्मात् " इति । वाक्यार्थं यथा प्रतिमानिरुद्धे—"पीताम्बरगुरुशक्त्या हरत्युषां" इति । केवलमत्र वीथ्यङ्गनिबद्धम् । कथा काव्यर्थरूपा, उत् ऊर्ध्वमेव हन्यते गम्यते तत्रेति कथोद्घातः ॥३५॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) उद्घात्यक और अवलगित के लक्षणों को पहले मैंने कह दिया है। अतः हे विप्राः ! अब मैं अनुपूर्वशः क्रमशः शेष अवशिष्ट अंगों के लक्षणों की व्याख्या करूंगा ॥३४॥

(मूल) जहां सूत्रधार के वाक्य अथवा वाक्यार्थ का ग्रहण करके पात्र स्टेज पर आता है उसे कथोद्घात कहते हैं ॥३५॥

अवलगित भावी काव्यार्थ की प्रस्तावना करते हैं अतः ये पूर्वरङ्ग प्रस्तावना में प्रबल अङ्ग हैं । उनके लक्षण ये हैं—

जिनके अर्थ अगत हैं अप्राप्त हैं ऐसे पदों की जो नर आदर से अन्य पदों के साथ योजना कहते है वह योजना उद्घात्यक कहलाती है ।

जहां अन्य के प्रसङ्ग में अन्य का समावेश करके कार्य को सिद्ध करते हैं वह अवलगित है । इति ॥३४॥

वाक्य जैसे—रत्नावली में द्वीयादन्यस्मात् । इति । वाक्यार्थ से प्रतिमानिरुद्ध में पीताम्बर गुरु की शक्ति से उषा का हरण करता है । इति । यहां केवल वीथी के अङ्ग का निबन्धन हुआ है । काव्यार्थरूप कथा का उत् माने ऊर्ध्व में हनन गमन जहां है वह कथोद्घात है ॥३५॥

**प्रयोगे तु प्रयोगं तु सूत्रधारः प्रयोजयेत्।**
**ततश्च प्रविशेत्पात्रं प्रयोगातिशयो हि सः ॥३६॥**

**कालप्रवृत्तिमाश्रित्य वर्णना या प्रयुज्यते ।**

अभिनवभारती

प्रयोग इति प्रस्तावनात्मके, प्रयोगमिति नाट्यात्मकं भावितम् । एकस्तु-शब्दो भेदान्तरेभ्यो व्यतिरेकमाह, द्वितीयोऽवधारणे । सूत्रधार एव यत्र प्रयोगे प्रयोगं समुद्गककवाटयुगलवद्योजयति स प्रयोगद्वयश्लेषणात्प्रयोगातिशयः । यथा विक्रमोर्वश्याम्—अथ कुररीणामिवाकाशे शब्दः श्रूयते । आज्ञातम्—

ऊरूद्भवा नरसखस्य मुनेः सुरस्त्री
कैलासनाथमुपनृत्य निवर्तमाना ।
बन्दीकृता विबुधवैरिभिरर्धमार्गे
क्रन्दत्यतः करुणमप्सरसां गणोऽयम् ॥इ ति ॥३६॥

यथा कालप्रवृत्तिं कांचिदवलम्ब्य यथा सूत्रधारेण किञ्चिद्वस्तु वर्ण्यते तदा-

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ सूत्रधार स्टेज के ऊपर चल रहे अभिनय में किसी दूसरे प्रयोग का अभिनय यदि करे और उसी के अनुसार पात्र का प्रवेश हो तो वह प्रयोगातिशय होता है ॥३६॥

प्रयोग में प्रस्तावना में। प्रयोग को नाट्य को सूत्रधार प्रयोजयेत् अभिनीत करे। यहां पहला सप्तम्यन्त 'प्रयोगे' पद भेदान्तरों से अन्य भेदों से अपना व्यतिरेक पार्थक्य कहता है। द्वितीय 'प्रयोगं' द्वितीयान्त पद अवधारण में है। सूत्र-धार ही जहां प्रयोग में प्रयोग को समुद्गक दोना या कपाट युगल की तरह योजित करता है वह प्रयोग द्वय मिलन से प्रयोगातिशय है। जैसे—विक्रमोर्वशी में—आकाश में कुररी के शब्द के जैसा शब्द सुनाई पड़ता है। आः जान गये।

नरसख मुनि के ऊरु से पैदा होने वाली देवाङ्गना कैलासनाथ भगवान् साम्बस-दाशिव की उपासना करके लौट रही थी रास्ते में असुरों ने उसे वन्दी बना लिया कैद कर लिया अत एव ये अप्सरायें करुणक्रन्दन करती हैं ॥३६॥

जैसे तात्कालिक स्थिति के अनुसार सूत्रधार किसी काल विशेष का अवलम्बन करके किसी वस्तु का वर्णन करता है और उसी के आश्रय से पात्र का प्रवेश होता है। फलतः उस काल की प्रवृत्ति ने अपने अर्थ माने प्रकृत में पात्र के प्रवेश को कहा

**तदाश्रयाच्च पात्रस्य प्रवेशस्तत्प्रवृत्तकम् ।।३७।।**
**एषामन्यतमं श्लिष्टं योजयित्वार्थयुक्तिभिः ।**
**तस्मादङ्गद्वयस्यापि सम्भवो न निवार्यते ।।३८।।**
**पात्रग्रन्थैरसंबाधं प्रकुर्यादामुखं ततः ।**
**एवमेतद्बुधैर्ज्ञेयमामुखं विविधाश्रयम् ।।३९।।**

अभिनवभारती

श्रयेण च पात्रस्य प्रवेशः तत्कालप्रवृत्त्या स्वार्थोक्तत्वात् प्रवृत्तकम्, यथा "अस्यां शरदि—

सत्पक्षा मधुरगिरः प्रसाधिताशामदोद्धतारम्भाः ।" ( वेणी १ ) इत्यादि ।।३७।३८।।

पात्रग्रन्थैरसम्बाधमिति यत्र न भूयांसि पात्राणि अल्पपात्रेऽपि ग्रन्थबहुलत्वं तथारूपमामुखं कुर्यात् । विविधाश्रयमिति बहुभेदमित्यर्थः ।।३९।।

बालक्रीड़ा

(मूल) काल की प्रवृत्ति का आश्रयण करके अर्थात् वसन्त एवं शरद वगैरह किसी ऋतु को आधार बनाकर वर्णन किया जाय और उसी के अनुसार जहां पात्र का प्रवेश हो वह प्रवृत्तक है ।।३७।।

(मूल) इनमें से किसी एक की अर्थकी युक्तियों से सुन्दरता पूर्वक योजना करे । इनमें से किसी दो अङ्गों का भी सम्भव हो तो उसका निवारण नही करते हैं ।।३८।।

(मूल) इस प्रकार पात्रों की या पात्र की ग्रन्थना योजना से असम्बाध अनाकुल आमुख को करे । इस तरह विविध शैलियों से आश्रित आमुख को बुध लोग समझें ।।३९।।

अतः यह प्रवृत्तक है । जैसे—इस शरद ऋतु में । जिनके पक्ष पांखे सत् हैं अच्छे हैं । जिनकी बाणी मधुर है । जिन्होंने दिशाओं की शोभा बढा दी है । जिनके आरम्भ माने उडान मद से उद्धत है ऐसे धार्त्तराष्ट्र हंस प्रवेश करते हैं । यह एक अर्थ है । शरद ऋतु में कलहंस आकाश में उड़ते हैं । दूसरा अर्थ है धार्तराष्ट्र धृतराष्ट्र के लड़के—जिनके पक्ष सहायक लोग भीष्म द्रोणादि सत् हैं शक्तिशाली हैं । जिनके बोल मीठे हैं । जिन्होंने अपने साथियों की आशाओं को पूर्ण किया है । जिनके कार्य घमण्ड से उदण्ड हैं ।३७।३८।

पात्रों के अभिनेताओं के ग्रन्थ माने समूह से रङ्गमञ्च असम्बान्ध है संकीर्ण नही है । जहां बहुत पात्र अभिनेता नही है । थोड़े पात्रों में भी ग्रन्थ बाहुल्य है । ऐसे आमुख को करना चाहिए । विविध आश्रयों वाला माने जिसमें अवान्तर भेद बहुत होते हैं ।।३९।।

लक्षणं पूर्वमुक्तं तु वीथ्याः प्रहसनस्य च ॥

इत्यष्टार्धविकल्पा वृत्तिरियं भारती मयाभिहिता ।
सात्त्वत्यास्तु विधानं लक्षणयुक्त्याप्रवक्ष्यामि ॥४०॥

या सात्त्वतेनेह गुणेन युक्ता न्यायेन वृत्तेन समन्विता च ।
हर्षोत्कटा संहृतशोकभावा सा सात्त्वती नाम भवेत्तु वृत्तिः ॥४१॥

वागङ्गभिनयवती सत्त्वोत्थान वचनप्रकरणेषु ।

अभिनवभारती

पूर्वमुक्तमिति दशरूपकाध्याये ।४०॥

यद्यपि अभेदव्यतिरेकेणापि भारतो न्यायो न दृश्यते तथापि न्यायेनेति तत्प्रकारचतुष्कं निरूपितम् (१०-७२)। सात्त्वतो गुणः मानसो व्यापारः । सत्सत्त्वं प्रकाशः तद्विद्यते यत्र तत्सत्त्वं मनः, तस्मिन् भवः ।४१॥

सत्वोत्थानस्य सत्वाधारस्य, वचनं येषु प्रकरणेषु काव्यखण्डेषु, तेषु वा गङ्गाभिनययुक्ता सती, सत्त्वस्य सात्विकाभिनयस्याधिकारेण आधिक्यक्रियया

बालक्रीड़ा

(मूल) ऐसे अष्टार्ध माने चार विकल्पों वाली भारती वृत्ति को मैंने कहा अब सात्त्वती के विधान को लक्षण की योजना करके कहूंगा ॥४०॥

(मूल) जो सात्त्वत गुण से युक्त अर्थात् सत्त्व गुण वाले पात्रों की जिसमें प्रधानता हो जो न्याय वृत्त से समन्वित हो अर्थात् सर्वप्रशंसित उचित आचरण वाले पात्रो का जिसमें समन्वय हो अतएव हर्ष से उत्कट एवं शोकमय भावों से रहित जो हो उसका नाम सात्त्वती वृत्ति है ॥४१॥

पहले दशरूपकों का निरूपण जिसमें किया गया है उस अध्याय में पहले कह आये हैं ॥४०॥

यद्यपि अभेद एवं भेद से भी भरत का कहा हुआ न्याय नही दिखाई देता है तद्यपि न्यायेन इस शब्द से वृत्तियों के चार प्रकारों का निरूपण किया है। सात्त्वत गुण है मानस व्यापार है। सत् का अर्थ प्रकाश है। वह प्रकाश जिसमें रहता है वह सत्त्व मन है। उस मन में होने वाला गुण सात्त्वत है ॥४१॥

जिन प्रकरणों में काव्य खण्डों में सत्त्व का उत्थान सत्त्व का आधार है उनमें वाचिक एवं आङ्गिक अभिनयों से युक्त हुई सत्त्व माने सात्त्विक अभिनय के अधिकार

सत्त्वाधिकारयुक्ता विज्ञेया सात्वती वृत्तिः ॥४२॥
वीराद्भुतरौद्ररसा निरस्तशृङ्गारकरुणनिर्वेदा ।
उद्धतपुरुषप्राया परस्पराधर्षणकृता च ॥४३॥
उत्थापकश्च परिवर्तकश्च संल्लापकश्च संघात्यः ।

अभिनवभारती

सात्वतीवृत्तिर्युक्ता भवतीति सम्बन्धः ॥४२॥

शृङ्गारे विषयनिमग्नं मनः, करुणे कान्दिशीकं, निर्वेदे मूढमिति तद्व्यापारो भवन्नपि क्रोधविस्मयोत्साहेष्विव न सातिशयं परिस्फुरतीति दर्शयति वीराद्भुतरौद्ररसेति । आधर्षणं वाचा न्यक्कारः ॥४३॥

उत्थापयति यो मानसः परिस्पन्दः स तावदुत्थापकः तत्सूचको व्यापारक्रम उपचारः, तथोक्तः । तथा वेणीसंहारे भीमः—

भो भोः शृण्वन्तु भवन्तः—

स्पृष्टा येन शिरोरुहेषु पशुना पाञ्चालराजात्मजा
येनास्याः परिधानमप्यपहृतं राज्ञां कुरूणां पुरः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) सत्त्व प्रधान वचनों वाले प्रकरणों में सात्विक अधिकारों से युक्त वाणी और अङ्गों के अभिनय जिसमें हो उसे सात्त्वती वृत्ति समझें ॥४२॥

(मूल) इस वृत्ति में वीर अद्‌भुत एवं रौद्र रसों का आस्वादन होना चाहिए अतएव इसमें परस्पर में आधर्षण तथा संघर्ष करने वाले उद्धत पुरुषों का बाहुल्य होता है । तथा शृङ्गार करुण एवं निर्वेद को इससे निरस्त कर देना चाहिए ॥४३॥

से यानी अधिक क्रिया से युक्ता सात्वती वृत्ति होती है । यह अन्वय है ॥४२॥

शृङ्गार में मन विषयों में निमग्न हो जाता है । करुण में मन कान्दिशीक इधर उधर भागने वाला होता है और निर्वेद में मूढ होता है इस तरह भिन्न २ व्यापार वाला होता हुआ भी क्रोध विस्मय एवं उत्साह में जैसे सातिशय होता है वैसा अतिशय शाली होकर स्फुरित नही होता है इसको दिखाते हैं वीर रौद्र एवं अद्‌भुत में । आधर्षण माने वाणी से तिरस्कार ॥४३॥

जो मानस परिस्पन्द को उत्थापित करता है वह उत्थापक है । उसका सूचक व्यापार क्रम उपचार होता है इसलिए उत्थापक कहा है । जैसे वेणी संहार में भीम कहते हैं ।

भो भो आप लोग सुनें । जिस पशु ने पाञ्चालराज की पुत्री द्रौपदी के केशों का स्पर्श किया । जिसने कुरु राजाओं के सामने इसकी साडी का अपहरण किया । और

चत्वारोऽस्या भेदा विज्ञेया नाट्यतत्वज्ञैः ॥४४॥
अहमप्युत्थास्यामि त्वं तावद्दर्शयात्मनः शक्तिम् ।
इति संघर्षसमुत्थस्तज्ज्ञैरुत्थापको ज्ञेयः ॥४५॥
उत्थानसमारब्धानर्थानुत्सृज्य योऽर्थयोगवशात् ।
अन्यानर्थान् भजते स चापि परिवर्तको ज्ञेयः ॥४६॥

अभिनवभारती

यस्योरः स्थलशोणितावमहं पातुं प्रतिज्ञातवान्
सोऽयं मद्भुजपञ्जरे निपतितः संरक्ष्यतां कौरवाः ॥ इति ॥

परिवर्तको यथा तत्रैव भीमः—सहदेव गच्छ त्वं गुरुमनुवर्तस्व । अहमप्यस्त्रागारं प्रविश्यायुधसहायो भवामि ।

सहदेवः—आर्य, नेदमायुधागारम्, पाञ्चाल्याश्चतुश्शालमिदम्

भीमः—किं नामेदं (इत्यादि यावत्) अथवा मन्त्रयितव्यैव मया पाञ्चाली । इति

अस्त्रागारप्रवेशपरित्यागेन पाञ्चालीदर्शनात्मककार्यान्तरसम्पादको मान-

बालक्रीड़ा

(मूल) इस वृत्ति के उत्थायक, परिवर्त्तक, संल्लायक एवं संघात्यक इन चार भेदों को नाट्य के तत्त्व को जानने वाले लोग समझें ॥४४॥

(मूल) अच्छा आवो मैं भी तैयार हूं तुम अपनी ताकत को दिखाओ। इस तरह के संघर्ष से उत्पन्न होने वाले उत्थायक को नाट्य के जानकर लोग समझें ॥४५॥

(मूल) अर्थ के प्रयोग के अनुसार अर्थात् अभिनेय इतिवृत्त के अभिनय की आवश्यकता के अनुरोध पर उत्थान से प्रारब्ध किये गये अर्थो को नही छोड़कर अन्य अर्थो का जहां उपयोग होता है उसे परिवर्त्तक समझें ॥४६॥

जिसके उरःस्थल छाती के शोणित रूपी आसव के पीने की जिसने प्रतिज्ञा की है वह नर पशु मेरे भुजा रूपी पिंजडे में फँस गया है अब कौरव लोग उसकी रक्षा कर सकते हों तो करें ॥४४।४५॥

परिवर्त्तक जैसे वहीं पर जैसे भीम कहते हैं कि सहदेव ! तुम जाओ और गुरुजनों का अनुवर्त्तन करो। मैं भी अस्त्रों के घर में जाकर आयुधों की सहायता से सम्पन्न होऊँ ।

सहदेव—आर्य ? यह आयुधगृह नही है यह तो पाञ्चाली की चौशाला है ।

भीम—क्या यह । इत्यादि कहते हैं। अथवा पाञ्चाली से मुझे वार्त्तालाप करना चाहिए। अस्त्रागार में प्रवेश के परित्याग कर देने से पाञ्चाली दर्शनात्मक अन्य

निर्दिष्टवस्तुविषयः प्रपञ्चबद्धस्त्रिहास्यसंयुक्तः ।
संघर्षविशेषकृतस्त्रिविधः परिवर्तको ज्ञेयः ॥४७॥
साधर्षजो निराधर्षजोऽपि वा रागवचनसंयुक्तः ।
साधिक्षेपालापो ज्ञेयः संल्लापकः सोऽपि ॥४८॥
धर्माधर्मसमुत्थं यत्र भवेद्रागदोषसंयुक्तम् ।
साधिक्षेपं च वचो ज्ञेयः संल्लापको नाम ॥४९॥

अभिनवभारती

सो व्यापारः परिवर्तयति कार्यमिति, परिवर्तकवचनं तूपचारारूढम् । एवमुत्तरत्रापि ।

सह (आ)धर्षणेन यद्वाक्यं (साधर्षं) तद्विरहितं निराधर्षं, तेन खलीकारकाद्वचनादन्यतोऽपि वा सत्, अनन्तरमधिक्षेपं वचनमभिभावकं मानसं कर्म तत्सल्लापकशब्दवाच्यम् । यथा—

अश्वत्थामा हत इति पृथासूनुना स्पष्टमुक्त्वा
स्वैरं शेषे गज इति किल व्याहृतं सत्यवाचा । (वेणी ३-११)

इत्यत्र सत्यवाचेति ।

बालक्रीड़ा

(मूल) पूर्व निर्दिष्ट कही हुई वस्तु के अनुसार प्रपञ्च से विस्तार से बद्ध रचित एवं तीन प्रकार के हास्य से युक्त परिवर्त्तक को संघर्ष विशेष के कारण तीन प्रकार का समझें ॥४७॥

(मूल) आधर्षण से पैदा हुआ है या विना आधर्षण के पैदा हुआ है किन्तु जो रागमय वचनों से संयुक्त है ऐसे अधिक्षेप विशिष्ट आलाप को संल्लाप समझें ॥४८॥

(मूल) धर्म या अधर्म किसी से भी समुत्थ होने वाला जहां राग दोष से संयुक्त साधिक्षेप वचन है उसे संल्लापक नाम वाला समझें ॥४९॥

को सम्पन्न करने वाला मानस व्यापार कार्य को बदल देता है । यह स्थिति है । किन्तु इसको परिवर्त्तक कहना उपचार से आरूप है । इस तरह आगे भी समझना चाहिए ॥४६।४७॥

आधर्षण के साथ जो वाक्य है वह साधर्ष है । उससे विरहित वाक्य निराधर्ष है । इससे खलीकार करने वाले वाक्य से भिन्न वाक्यसत् है । उसके बाद अधिक्षेपकारी वचन जो मन को अभिभूत करने वाला है वह मानस कर्म संल्लापक शब्दका वाच्य है जैसे—पृथा के लड़के ने अश्वत्थामा मर गया इस वचन को स्पष्ट कह कर फिर शेष में अन्त में धीरे से हाथी ऐसा सत्यवचन कहा । यहां सत्यवाचा यह संल्लापक है ॥४८।४९॥

मन्त्रार्थं वाक्यशक्त्या दैववशादात्मदोषयोगाद्वा ।
संघातभेदजननस्तज्ज्ञैः संघात्यको ज्ञेयः ॥५०॥
बहुकपटसंश्रयाणां परोपघाताशयप्रयुक्तानाम् ।
कूटानां संघातो विज्ञेयः कूटसंघात्यः ॥५१॥

अभिनवभारती

(सङ्घातभेदजनन इति) सङ्घातस्य भेदं जनयति युधि स सङ्घात्यकः, सम्यक्घात्यः शत्रुवर्गो येन, सङ्घातकविषयाद्वा सङ्घात्यकः, सङ्घातभेदश्च परेण सामाद्युपायबलेन वा क्रियते । यथा भीष्मो युधिष्ठिरेण साम्ना भेदितः, अतः शिखण्डिनं पुरस्कृत्य योद्धव्यश्चेति युद्धं कृतम् । दैवात्संपद्यते, यथा द्रोणेनोक्तं सुते हते शस्त्रं त्यक्ष्यामीति । आत्मदोषेण स्वकपट लक्षणेन, यथा कर्णेन सह कलहायमानोऽश्वत्थामा शस्त्रत्यागं करोतीति । अत्र च सत्त्वाधिक्यमपराध्यति "कथं नामाहमेवंभूत" इति (वेण्यां तृतीयेऽङ्केऽन्ते) ॥५०।५१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) मन्त्रार्थ के बोधक वाक्य की शक्ति से या दैव के वश से या अपनी गलति से जो संघात के अपने गुट के भेद का जनक है उसे संघात्यक समझे ॥५०॥

(मूल) बहुत से कपटो का छलबहुल का आश्रय करके दूसरों के उपघात के आशय से प्रयुक्त कूटों के यानी माया के या दम्भ के या अनृत के संघात को कूट संघात समझें ॥५१॥

जो युद्ध में संघात् के भेद का जनन करता है वह संघात जननात्मक संघात्य है । जिसके द्वारा शत्रु वर्ग का सम्यक् अच्छी प्रकार से घात होता है । अथवा संघातक का विषय है अतः संघात्य है । अथवा इसमें उत्कृष्ट सामादि उपायों के बल से संघात का भेद किया जाता है । जैसे युधिष्ठिर ने साम के प्रयोग से भीष्म का भेदन कर दिया इसी से शिखण्डी को आगे कर युद्ध किया । दैवयोग से संघात हो जाता है जैसे द्रोण ने कहा कि लड़के के मरने पर शास्त्र का त्याग कर दूंगा । इति । आत्मदोष से स्वकपट रूप व्यवहार रूप दोष से जैसे—कर्ण से कलह करता हुआ अश्वत्थामा शास्त्र का त्याग कर देता है । इति । यहां सत्त्व की अधिकता से अपराध कर बैठता है कैसे मैं ऐसा हो गया । वेणी संहार के तृतीय अंक के अन्त में ॥५०।५१॥

**इत्यष्टार्धविकल्पा वृत्तिरियं सात्वती मयाभिहिता ।**
**कैशिक्यास्त्वथ लक्षणमतः परं संप्रवक्ष्यामि ॥५२॥**
**या श्लक्ष्णनैपथ्यविशेषचित्रा स्त्रीसंयुता या बहुनृत्तगीता ।**
**कामोपभोगप्रभवोपचारा तां कैशिकीं वृत्तिमुदाहरन्ति ॥५३॥**
**बहुवाद्य नृत्तगीता शृङ्गाराभिनयचित्रनैपथ्या ।**
**माल्यालङ्कारयुता प्रशस्तवेषा च कान्ता च ॥५४॥**

अभिनवभारती

अथेत्यनन्तरम् । अतःपरमित्येतेभ्यो लक्षणेभ्यः पृथग्भूतमित्यर्थः ॥५२॥

श्लक्ष्णः सुकुमारः श्लिष्यति हृदय इति कृत्वा । नैपथ्यविशेषो वस्त्रमाल्यादिः तेन चित्रा, बहु विपुलं गीतं नृत्तं च यस्याम्, कामोपभोगो रतिः ततः प्रभवो यः स शृङ्गारस्तद्बहुल उपचारो व्यवहारो यस्यां, सा तथोक्ता । (कैशिक्याश्चत्वार्यङ्गानि नर्माख्यं नर्मोपपदानि च तत्र नर्मणः शृङ्गारस्थापकत्वं) हासप्रधानता च तदेति सामान्यलक्षणम् । तत्र हास ईर्ष्यां वा सूचयितुं परं वोपालब्धुं परहृदयं वाक्षेप्तुमिति त्रिधा । आत्मनः परकीयस्य चित्तस्योपक्षेप आत्मसमीपकरणम् । उदाहरणम्— वासवदत्ता (फलकमुद्दिश्य सहासं)

बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार आठ के आधे चार विकल्पों वाली भेदों वाली सात्त्वती वृत्ति को मैंने कहा । अब इसके बाद कैशिकी के लक्षण को कहूंगा ॥५२॥

(मूल) जो श्लक्ष्ण माने सुकुमार हृदय में चिपक जाने वाले नेपथ्य विशेष वस्त्र भूषाओं से चित्र विलक्षण या आश्चर्यजनक है जहाँ स्त्रियों के सम्बन्ध से कामोप भोग माने रति के जनक नृत्तगति आमोद प्रमोद का बाहुल्य हो उसको कैशिकी वृत्ति कहते हैं ॥५३॥

अथ इसके बाद । अतः परम् इससे यह प्राप्त हुआ कि इन कहे हुए लक्षणों से पृथक् ॥५२॥

श्लक्ष्ण सुकुमार हृदय में चिपक जाता है इसके कारण इसको श्लक्ष्ण कहते है । नैपथ्य विशेष वस्त्र हैं या माला वगैरह हैं । उससे चित्र विलक्षण या अद्भुत जिसमें बहुविपुल गीत एवं नृत्त होता है । कामोपभोग माने रति, उससे जो पैदा होने

चित्रपदवाक्यबन्धैरलङ्कृता हसितरुदितरोषाद्यैः ।
स्त्री पुरुषकामयुक्ता विज्ञेया कैशिकीवृत्तिः ॥५५॥
नर्म च नर्मस्फुञ्जो नर्मस्फोटोऽथ नर्मगर्भश्च ।
कैशिक्याश्चत्वारो भेदा ह्येते समाख्याताः ॥५६॥
आस्थापितशृङ्गारं विशुद्धकरणं निवृत्तवीररसम् ।
हास्य प्रवचनबहुलं नर्म त्रिविधं विजानीयात् ॥५७॥

अभिनवभारती

एसा वि अवरा तस्स समीवे जाआ लिहिदा। एदं वि अय्यवसन्तअस्स विण्णाणम् ।

द्वितीयस्योदाहरणं—"शीतांशुर्मुख" मित्यादि श्रुतवती वासवदत्ता यदा राज्ञोच्यते, "प्रिये वासवदत्ते" इति तद्वचसोपालम्भं सा सहासमाह—"अय्यउत्त मा एव्वं भण" इत्यादि ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां बहुत तरह का गाना बजाना एवं नांचना होता है तथा शृङ्गारमय अभिनय से युक्त चित्र आश्चर्यजनक नेपथ्य रहता है, और जो माला एवं अलंकारों की शोभा से प्रशस्त अत एव कान्त मनोहर वेष वाले स्त्री एवं पुरुषों के काम रति से युक्त है तथा विलक्षण पद एवं वाक्य की रचनाओं से और हास्य रोदन एवं रोषादि से अलंकृत है सुशोभित है उसे कैशिकी वृत्ति समझें ॥५४।५५॥

(मूल) नर्म १ नर्मस्फूर्ज या नमस्फुञ्ज २ नर्मस्फोट ३ एवं नर्मगर्भ ४ ये चार कैशिकी के भेद कहे हैं ॥५६॥

(मूल) जहां शृङ्गार आस्थापित है पूर्ण रूप से स्थित किया गया है और करण इन्द्रियां विशुद्ध हैं विकृत नही हैं। जहां से वीर रस का निवर्त्तन कर दिया गया है ऐसे हास्य प्रधान वार्त्तालाय वाले नर्म को तीन प्रकार का समझें ॥५७॥

वाला है वह शृङ्गार है। अतः जिसमें शृङ्गार बहुल उपचार व्यवहार होता है। वह कैशिकी कही गई है ॥५३।५४।५५॥

कैशिकी के चार भेद होते हैं या चार अङ्ग होते हैं जिनमें प्रथम साक्षात् नर्म है और तीन वे हैं जिनमें नर्म शब्द उपपद है जैसे नर्मस्फुञ्ज नर्मस्फोट एवं नर्म गर्भ। उनमें नर्म शृङ्गार का उपस्थापक है और हास की उसमें प्रधानता होती है। यह नर्म का सामान्य लक्षण है स्वरूप है ॥५६॥५७॥

**ईर्ष्याक्रोधप्रायं सोपालम्भकरणानुविद्धं च ।**
**आत्मोपक्षेपकृतं सविप्रलम्भं स्मृतं नर्म ।।५८।।**
**नवसङ्गमसम्भोगो रति समुदयवेषवाक्यसंयुक्तः ।**

अभिनवभारती

तृतीयस्य सुसङ्गता (विहस्य) "जादिसो तुए कामदेवो आलिहिदो मए वि तारिसी रई आलिहिदा । ता असंभावणी, कहेहि दाव वुत्तंतं ।"

एवं त्रिभेदं नर्माख्याय नर्मस्फुञ्जं प्रकाशयितुमाह नवसङ्गमेति नवसङ्गममात्र एव सम्भोगो यत्र । कथं तस्य सङ्गमस्य सभोगत्वमित्याह रतिसमुदयेति । रतेरन्योन्यास्थाबन्धरूपायाः समुदयः स्फुटत्वं यस्तादृशेन

बालक्रीड़ा

(मूल) ईर्ष्या एवं क्रोध जहां प्रायेण वाहुल्येन होते हैं, और जो उपालम्भमय करणों से आचरणों से अनुविद्ध है तथा दूसरे की आत्मा का चित्त का उपक्षेपक है ऐसा नर्म विप्रलम्भ शृङ्गार में होता है ।।५८।।

उसमें हास ईर्ष्या को सूचित करने के लिए परका दूसरे का उपालम्भ करने के लिए अथवा दूसरे के हृदय को आक्षिप्त करने के लिए होता है अतः तीन प्रकार का है। अपने भिन्न दूसरे के चित्त का उपक्षेप माने अपने समीप में करना इसमें होता है। उदाहरण जैसे—वासवदत्ता चित्रफलक को लक्ष्य करके हँसती हुई कहती है कि यह दूसरी जाया उसके समीप में लिख दी है। यह आर्यवसन्तक का विज्ञान है। यह प्रथम नर्म का उदाहरण है। अब द्वितीय प्रकार के नर्म का उदाहरण जैसे—तुम्हारा मुख शीतांशु है इत्यादि को सुनने वाली वासवदत्ता को जब राजा कहता है कि हे प्रिये वासवदत्ते !—इस वचन को उपालम्भ समझ कर वह सहास कहती है कि हे आर्यपुत्र ! ऐसा मत कहिये। इत्यादि। तृतीय प्रकार के नर्म का उदाहरण जैसे—सुसङ्गता हँसकर कहती है कि जैसा तुमने कामदेव को लिखा है मैंने भी वैसी रति लिख दई है। यह असंभाविनी है। अब आगे के वृत्तान्त को कहिए ।।५८।।

इस प्रकार तीन भेदों वाले नर्म को कहकर नर्मस्फुञ्ज को प्रकाशित करने के लिए कहते हैं नवसङ्गम इति। प्रथम केवल नूतन सङ्गम ही जहाँ सम्भोग है। प्रश्न—उस संगम को सम्भोग कैसे कहते हैं। इसके उत्तर में कहते हैं कि परस्पर की एक की दूसरे के प्रति आस्था बन्धन माने 'यह मेरा है मैं इसकी हूं' ऐसी नायिका का दृढता रूपा और यह मेरी है मैं इसका हूं ऐसी नायकी दृढता रूपा रति का समुदय स्फुटत्व जिससे है इस तरह की वेष भूषा और वाक्यावली का जहाँ योग है और

**ज्ञेयो नर्मस्फुञ्जो ह्यवसानभयात्मकश्चैव ॥५९॥**
**विविधानां भावानां लवैर्लवैर्भूषितो बहुविशेषैः ।**
**असमग्राक्षिप्तरसो नर्मस्फोटस्तु विज्ञेयः ॥६०॥**

## अभिनवभारती

वेषेण वाक्येन वा योगो यत्र। अवसाने च भयं पूर्वनायिकाकृतम् । यथा रत्नावल्यामुदयनस्य सागरिकायाश्च नर्मणः स्फुञ्जो विघ्न इत्यर्थः ।

विविधा भावाः भयहासहर्षत्रासरोषाद्याः । तेषां लवैर्लवैरित्यत एव भयादीनामंशेन भावात् स्थायित्वानुपगमात् भयानकहास्यरौद्रादिरसतापत्तिर्न सम्भवति । शृङ्गारस्तु पूर्व एव "जस्स किदे तुमं एत्थ आअदा से एत्थ एव्व चिव्टदि" इति सुसङ्गतोक्तौ हासलवः, न हास्यो रसः ।

"सहि कस्सकिदे अहं एत्थ आअदा" उत्यत्र सागरिकोक्तौ क्रोध लवो न तु रौद्रः । एवमन्यत्र । नर्मण इति तदुपलक्षितस्य शृङ्गारस्य स्फोटो वैचित्र्यं चमत्कारोल्लासकृतस्फुटत्वं यत्रेति ॥६०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जहां नूतन सङ्गम एवं तज्जनित सम्भोग होता है और जो रति को उदित करने वाले वेष एवं वाक्यों से संयुक्त होता हुआ भी अवसान में भयानक है उसे नर्मस्फुञ्ज समझें ॥५९॥

(मूल) नाना प्रकार के भावों की बहुत सो विशेषताओं के लेश से भूषित होने के कारण जहां रसों का आक्षेप किया जाता है अतएव अपूर्ण हैं उसे नर्मस्फोट समझें ॥६०॥

अन्त में प्रथम नायिका कृत भय है। जैसे रत्नावली नाटिका में उदयन और सागरिका के नर्म का स्फुञ्ज हैं विघ्न है। स्फुञ्ज का अर्थ विघ्न है ॥५९॥

भय, हास, हर्ष, त्रास एवं रोषादि विविध भाव होते हैं। उनके लव लव माने थोडा थोड़ा होने से। अत एवं भयादि की अंश रूप में सत्ता होने से स्थायित्व की स्वीकृति नही होने से भयानक हास्य रौद्रादि रसता की आपत्ति प्राप्ति का होना सम्भव नही है। शृङ्गार तो यहां प्राचीन ही है। जैसे जिसके लिए तुम यहां आई हो वह यहां पहिले से ही स्थित है इस सुसङ्गता की उक्ति में हास का लेश है हास्य रस नही है। सखि ! मैं किसके लिए यहां आई हूं। इस सागरिका की उक्ति में रोष का क्रोध का लव है लेश है रौद्र रस नही है। इसी प्रकार ओर जगहों में भी समझें। इसमें नर्म का माने नर्म से उपलक्षित शृङ्गार का स्फोट है वैचित्र्य है माने चमत्कार के उल्लास के कारण जिसमें स्फुटत्व है ॥६०॥

विज्ञानरूप शोभाधनादिभिर्नायको गुणैर्यत्र ।
प्रच्छन्नं व्यवहरते कार्यवशान्नर्मगर्भोऽसौ ॥६१॥
पूर्वस्थितो विपद्येत नायको यत्र चापरस्तिष्ठेत् ।
तमपीह नर्मगर्भं विद्यान् नाटचप्रयोगेषु ॥६२॥
इत्यष्टार्धविकल्पा वृत्तिरियं कैशिकी मयाभिहिता ।
अत ऊर्ध्वमुद्धतरसामारभटीं संप्रवक्ष्यामि ॥६३॥
आरभटप्रायगुणा तथैव बहुकपटवञ्चनोपेता ।

अभिनवभारती

शृङ्गारोपयोगिभिर्विज्ञानाद्यैः प्रच्छन्नं यत्र नायक आस्ते नवसमागमसिद्धये स नर्मगर्भः । नर्मोपयोगिनो विज्ञानाद्या गर्भीकृता इव प्रच्छन्नतया यत्रेति, यथा प्रच्छन्नरूपो नायकः सङ्केतस्थानं गच्छति ।

(उद्धतेति) दीप्तरसा रौद्रादयः उद्धताः ॥६२।६३॥

(आरभटेति) आरभटानां ये गुणाः क्रोधावेगाद्यास्ते प्रायेण बाहुल्येन यत्र,

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां नायक किसी कार्यवश से रूप बिज्ञान शोभा एवं धन आदि गुणों के द्वारा छिपे २ व्यवहार करता है वह नर्म गर्भ है ॥६१॥

(मूल) जहां नर्म प्रयोग के बदौल प्रथमोपस्थित नायक विषण्ण हो जाय यानी उदासीन होकर चला जाय और दूसरा नायक उस स्थान पर आ जाय वहां पर भी ऐसे नाटच के प्रयोगों में नर्म गर्भ को ही समझें ॥६२॥

(मूल) इस प्रकार अष्टार्धविकल्पा यानी चार भेदों वाली कैशिकी वृत्ति को मैंने कहा । अब इसके बाद उद्धत रसों वाली आरभटी वृत्ति को कहता हूं ॥६३॥

जहाँ सम्भोग के लिए प्रथम समागम की सिद्धि के लिए नायक शृङ्गार के उपयोगी विज्ञान आदि के द्वारा छिपकर रहता है वह नर्म गर्भ होता है । जहां नर्म के उपयोगी विज्ञान आदि प्रच्छन्न रूप से अन्तर्निहित है गर्भीकृत है जैसे नायक छिप-छिप करके संकेत स्थान में जाता है ॥६१।६२॥

दीप्त रस रौद्रादि उद्धत माने गये हैं ॥६३॥

अरियों का समूह आरि है । उनके भट योद्धा उनके जो क्रोध के आवेगादि गुण है वे जहां प्रायः अधिक मात्रा में रहते हैं और बहुत प्रकार के जो वचन है

दम्भानृतवचनवती त्वारभटी नाम विज्ञेया ॥६४॥

पुस्तावपात प्लुतलङ्घितानि-

च्छेद्यानि मायाकृतमिन्द्रजालम् ।

चित्राणि युद्धानि च यत्र नित्यं

तां तादृशीमारभटीं वदन्ति ॥६५॥

षाड्गुण्यसमारब्धा हठातिसन्धानविद्रवोपेता ।

लाभालाभार्थकृता विज्ञेया वृत्तिरारभटी ॥६६॥

संक्षिप्तकावपातौ वस्तूत्थापनमथापि संफेटः ।

अभिनवभारती

बहुभिः कपटैः यद्वञ्चनं तेनोपेता । कपटत्रयं च समवकारलक्षणे (१८-७१) व्याख्यातम् । यत एवास्यां कपटयोगोऽत एव दम्भप्राधान्यमसत्यवचन-सम्भवश्च ॥६४।६५।६६॥

(संक्षिप्तकेति) संज्ञया क्षिप्तानि वस्तूनि विषयोऽस्येति संक्षिप्तकः । तानि

बालक्रीड़ा

(मूल) युद्ध में सन्नद्ध योद्धाओं के गुण जिसमें बाहुल्येन उपक्षिप्त होवें तथा जो छल कपट बहुल वञ्चनाओं से उपेत है ऐसी दम्भ और अनृत वचनों वाली आरभटी को समझें ॥६४॥

(मूल) जहां पुस्त माने काष्ठ, वस्त्र चर्म लोह एवं रत्नों से निर्मित पुतली, अवपात, प्लुत, लंघित एवं छेद्य तथा माया कृत इन्द्रजाल और नित्य युद्ध होते हैं उसको आरभटी वृत्ति कहते हैं ॥६५॥

(मूल) साम दाम आदि षड् गुणों से जो आरब्ध है। तथा हठ पूर्वक किये अतिसन्धानों के बदौलत विद्रवों से जो उपेत है ऐसी लाभ और हानि वाले अर्थो से की गई वृत्ति को आरभटी समझें ॥६६॥

प्रतारणार्थं है उनसे युक्त। कपट तीन प्रकार का होता है जिसका स्पष्टीकरण समवकार के लक्षण के निरुपण के समय में कर दिया गया है। जिससे यहां कपट का प्रयोग है इसीलिए यहां दम्भ की प्रधानता है और असत्य बोलना सम्भव है ॥६४।६५।६६॥

सं माने संज्ञा से संकेत से क्षिप्त विन्यस्त वस्तुएँ जहां विषय हैं वह संक्षिप्तक है।

**एते ह्यस्या भेदा लक्षणमेषां प्रवक्ष्यामि ॥६७॥**
**अन्वर्थशिल्पयुक्तो बहुपुस्तोत्थानचित्रनेपथ्यः ।**
**संक्षिप्तवस्तुविषयो ज्ञेयः संक्षिप्तको नाम ॥६८॥**
**भयहर्षसमुत्थानं विद्रवविनिपातसंभ्रमाचरणम् ।**

अभिनवभारती

वस्तूनि दर्शयति (अन्वर्थेति) । अर्थेन प्रयोजनेनानुगताः शिल्पयुक्ताः कुशलशिल्पिविरचिताः, अर्था यत्रेति । अत्रैव दिशं दर्शयति (बहुपुस्तेति) । बहु विपुलं, पुस्तस्योत्थानं प्रकटत्वं विचित्रं च नेपथ्यं खङ्गचर्मवर्मादि यत्र पुस्तयोगे । यथा मायाशिरोनिक्षेपे रामाभ्युदये चित्रं नेपथ्यम्, यथा (वा) श्वत्थाम्नः (वेण्याम्) ।

भयातिशयेन हर्षातिशयेन च क्षिप्रमेव प्रवेशनिर्गमौ यत्र पात्राणां, तथा, विद्रवो वाक्यादिकृतो विनिपातोऽवस्कन्दः ताभ्यां कृतं सम्भ्रमाचरणं आवेग प्रधाना चेष्टा यत्र, सोऽवपातः, अवपतन्त्यस्मिन् पात्राणीति । यथा कृत्या-

बालक्रीड़ा

(मूल) संक्षिप्तक, अवपात, वस्तूत्थापन और संफेट ये चार इस आरभटी वृत्ति के भेद होते हैं । अब इन भेदों के लक्षणों को कहता हूं ॥६७॥

(मूल) जहां अर्थ के अनुगत शिल्प से युक्त विपुल पुस्तों के उत्थान प्रकटन से विचित्र नेपथ्य होते हैं और प्रतिपाद्य वस्तु विषय संक्षिप्त है उसको संक्षिप्तक समझें ॥६८॥

उन संक्षिप्तक वस्तुओं को दिखाते हैं ॥६७॥

अन्वर्थ में अर्थ माने प्रयोजन है । उससे अनुगत एवं कुशल शिल्पियों से किये गये शिल्पों से युक्त अर्थ जहां है । यहां ही मार्ग दर्शन करते हैं । पुस्त का बहु विपुल उत्थान प्रकटता और खङ्ग चर्म एवं कवच आदि विचित्र नेपथ्य इस पुस्तयोग में होता है । जैसे माया निर्मित शिर का निक्षेप जहां है उस रामाभ्युदय में चित्र अद्भुत नेपथ्य है सजावट है । और भी जैसे वेणीसंहार में अश्वत्थामा का है ॥६८॥

भय की अधिकता एवं हर्ष के अतिशय से जहां पात्रों का आना जाना प्रवेश एवं निर्गम होता है तथा वाक्यादि कृत विद्रव बातचीत की झडपन में इधर उधर भागना दौड़ना एवं विनिपात माने अवस्कन्द उनसे किया गया संभ्रमाचरण माने आवेग प्रधान चेष्टा जहां होती है वह अवपात है । अवपात माने जहां पात्रों

क्षिप्रप्रवेशनिर्गममवपातमिमं विजानीयात् ॥६६॥

सर्वरससमासकृतं सविद्रवाविद्रवाश्रयं वापि ।

अभिनवभारती

रावणे षष्ठेऽङ्के "प्रविश्य खड्गहस्तः सप्रहारः पुरुष" इत्यतः प्रभृति यावदसौ निष्क्रान्तः ।

(वस्तूत्थापनमिति) वस्तूनां बहुना(मर्थाना) मुत्थापनं प्रसङ्गागतनिबन्धनं यत्र कार्ये तत्तथोक्तम् । कानि वस्तूनीत्याह सर्वरसेति । रसशब्देन स्थायिनो व्यभिचारिणश्च तेषां संक्षेपेण कृतं करणं यत्र, विद्रवैरग्नयाद्युपप्लवैः सह, तैर्विहीनम् (च) । यथा, तत्रैव (कृत्यारावणे) अङ्गदादभिद्रूयमाणाया मन्दोदर्या भयं, अङ्गदस्योत्साहः, रावणं दृष्ट्वा तस्यैव हि "एतेनापि सुरा जिता" इत्यादि वदतो हासः, रावणस्यातिक्रोधः, "यस्तातेन निगृह्य बालक इव प्रक्षिप्य

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां भय एवं हर्ष के समुत्थान के कारण विद्रव (भगदड) विनिपात एवं सम्भ्रम का आचरण होता है यानी घबराहट होती है और जहां जल्दी २ प्रवेश और निर्गम होता है उसे अवपात समझो ॥६६॥

का अवपतन होता है। जैसे कृत्या रावण के षष्ठ अङ्क में हाथ में लिए खड्ग से प्रहार करता हुआ पुरुष प्रवेश करके यहां से लेकर जब तक वह निकल जाता है वहां तक अवपात है ॥६६॥

वस्तुओं का बहुत से अर्थों का उत्थापन अर्थात् प्रसङ्गागत निबन्धन जिस कार्य में होता है वह वस्तूत्थापन है। प्रश्न—जिनका उत्थापन करते हैं वे वस्तुएं कौन है उत्तर—वे वस्तुएं सभी रस हैं। यहां रस शब्द से स्थायी और व्यभिचारियों का ग्रहण है। उन स्थायी और व्यभिचारियों का समास से (संक्षेप से) कृत करण जहां होता है। बिद्रव अग्नि आदि पदग्राह्य वर्षा आतप एवं हिम पाला आदि उपद्रवों से युक्त और अविद्रव माने अग्नि आदि उपद्रवों से विहीन।

जैसे कृत्यारावण में अङ्गद से डर कर भागने वाली मन्दोदरी का भय, अङ्गद का उत्साह, रावण को देखकर अङ्गद का 'इसने देवताओं को जीता था' ऐसा कहते हुए हँसना। रावण का अति क्रुद्ध होना, फिर अङ्गद को 'जिसको पिता जी ने दबोच

**नाट्यं विभाव्यते यत्तद्वस्तूत्थापनं ज्ञेयम् ॥७०॥**
**संरम्भसंप्रयुक्तो बहुयुद्धनियुद्धकपटनिर्भेदः ।**
**शस्त्रप्रहारबहुलः सम्फेटो नाम विज्ञेयः ॥७१॥**

## अभिनवभारती

कक्षान्तरे" इति वदतोऽङ्गादस्य जुगुप्साहासविस्मयरसा, विध्वंसनं नाट्यतीत्यत्र रावणस्य शोकः—इत्येवं विद्रवाश्रयं वस्तूत्थापनम् । तद्विपरीतं तु तत्रैव (कृत्यारावणे) द्वितीयेऽङ्के "नेपथ्ये कलकलः" इत्यतः प्रभृति यावत्सीतां प्रति रावणस्योक्तिः—"आ लोकपालानाक्रन्दसि" इत्यादि । भाविनो वस्तुनः समुत्थापनादपीदं तथोक्तम् । तथा च तत्रैव (कृत्यारावणे द्वितीयेऽङ्के) ऋषीणामुक्तिः—

दुरात्मन्, नेयं सीता स्वनाशाय कृत्येयं ह्रियते त्वया ॥इति॥

सम्फेटस्योदाहरणं जटायुयुद्धादि सर्वम् (कृत्यारावणे) ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) जहां संक्षेप में सभी रसों के समावेश से तथा कभी विद्रव भगदड और कभी अविद्रव शान्ति के आश्रय से नाट्य की भावना होती है उसे वस्तूत्थापन समझें ॥७०॥

(मूल) जहां संरम्भ के कारण बहुत प्रकार के युद्ध एवं नियुद्धों के हेतु कपटों का निर्भेद हो अतएव जहां वाहुल्येन शास्त्रों का उपयोग किया जावे उसे सम्फेट समझें ॥७१॥

कर वालक की तरह कक्ष में रख लिया था'। ऐसा कहते हुए जुगुप्सा हास एवं विस्मय रस हो रहा है। विध्वंस का नाटन करती है इसमें रावण का शोक है। इस प्रकार विद्रव के आश्रय से वस्तूत्थापन है। विद्रव के विपरीत तो उस कृत्यारावण के द्वितीय अङ्क में नेपथ्य में कलकल हो रहा है यहां से लेकर सीता के प्रति 'आलोकपालों को चिल्लाती है।' इत्यादि रावण की उक्ति। भावी वस्तु के समुत्थापन से भी यह होता है जैसा कि वहीं पर कृत्या रावण के द्वितीय अङ्क में ऋषियों की उक्ति 'दुरात्मन् यह सीता नही है यह कृत्या है। जिसको तुम अपना नाश करने के लिए अपहरण कर रहे हो ॥७०॥

सम्फेट का सम्पूर्ण उदाहरण जटायु युद्धादि है ॥७१॥

एवमेता बुधैर्ज्ञेया वृत्तयो नाट्यसंश्रयाः ।
रसप्रयोगमासां च कीर्त्यमानं निबोधत ॥७२॥
हास्यशृङ्गारबहुला कैशिकी परिचक्षिता ।
सात्त्वती चापि विज्ञेया वीराद्भुतशमाश्रया ॥७३॥
रौद्रे भयानके चैव विज्ञेयारभटी बुधैः ।
बीभत्से करुणे चैव भारती संप्रकीर्तिता ॥७४॥
न ह्येकरसजं काव्यं किंचिदस्ति प्रयोगतः ।
भावो वापि रसो वापि प्रवृत्तिर्वृत्तिरेव वा ॥७५॥
सर्वेषां समवेतानां यस्य रूपं भवेद्बहु ।
स मन्तव्यो रसः स्थायी शेषाः सञ्चारिणः स्मृताः ॥७६॥

अभिनवभारती

अथासां वृत्तीनां संक्षिप्य स्वरूपमाह हास्यशृङ्गारबहुला कैशिकीति सात्वती चापि विज्ञेया वीराद्भुतशमाश्रया ॥इति॥ अत्र शमशब्दः शान्तरस-परिग्रह इति तद्वादिनो मन्यन्ते । समाश्रयेत्यन्ये पठन्ति ।

बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार इन नाट्य संश्रित वृत्तियों को बुध लोग समझें। अब मैं इनके रसों के अनुकूल प्रयोग को कहता हूं उसे आप लोग समझें ॥७२॥

(मूल) जहाँ बाहुल्येन हास्य और शृङ्गार रहता है उसे कैशिकी कहते हैं। जहां वीर अद्‌भुत एवं शान्त रस का आश्रयण रहता है उसे सात्वती समझें ॥७३॥

(मूल) रौद्र तथा भयानक रस में आरभटी को बुध लोग समझें। करुण और बीभत्स में भारती कही गई है ॥७४॥

(मूल) कोई भी काव्य एक रस वाला नही होता है। उसमें प्रयोग के अनुसार भाव भी रहता है और रस भी रहता है। जैसी प्रवृत्ति हो और जैसी निवृत्ति हो उसी के अनुसार व्यवस्था होती है ॥७५॥

(मूल) प्रयोग में समवेत सभी भावों में जिसका रूप बहुल हो पूर्ण स्फुट हो उसको स्थायी मानना चाहिए और बाकी संचारी माने गये हैं ॥७६॥

अब संक्षेप में इन वृत्तियों के स्वरूप को कहते हैं। हास्य एवं शृङ्गार बहुला वृत्ति कैशिकी है। और वीर अद्‌भुत एवं शम के आश्रय पर रहने वाली वृत्ति सात्त्वती है। यहां शम शब्द से शान्त रस का परिग्रह है ऐसा शान्तरसवादी मानते हैं। अन्य लोग तो शम के स्थान पर सम शब्द को पढते हैं ॥७२।७३।७४।७५।७६॥

**वृत्यन्त एषोऽभिनयो मयोक्तो**
**वागङ्गसत्त्वप्रभवो यथावत् ।**
**आहार्यमेवाभिनयं प्रयोगे**
**वक्ष्यामि नेपथ्यकृतं तु भूयः ॥७७॥**

अभिनवभारती

अस्याध्यायस्याभिनयशेषभूततां ख्यापयन्नध्यायार्थमुपसंहरति भाविनश्चार्थमासूत्रयति वृत्यन्त एष इति । वृत्तिरभिनयस्य दशरूपकात्मा विषयोऽपि अन्त इत्यभिनयस्य वृत्तयोऽन्तरमेकदेश आहार्य इति शरीरव्यतिरिक्तं बाह्यमित्यर्थः । नटस्य हि सत्वात्मा वागभिनयो व्याहरणीय एव साक्षात्प्रयत्नकृतत्वात् । अत एव तु शब्देन ततो व्यतिरेकमाहार्यमेव विशिनष्टि । नेपथ्यकृतं त्वाहार्यं वक्ष्यामीति भूयः कृतं विस्तार्येति शिवम् ।

नृसिंहगुप्तायतिनेत्थमत्र वृत्तिस्वरूपं प्रकटं व्यधायि ।
यस्य त्रिणेत्रेण हृदन्तरात्मवृत्तिस्वरूपं प्रकटं व्यधायि ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार मैंने शास्त्र के अनुसार वाणी अङ्ग एवं सत्व से उत्पन्न होने वाले अभिनय को वृत्ति निरूपण पर्यन्त कह दिया है । अब प्रयोग के अनुसार नेपथ्य से समुद्भूत आहार्य अभिनय को कहूंगा । इस तरह भरत के नाटचशास्त्र के वृत्ति विकल्पना नामक २० वें अध्याय की बालक्रीड़ा समाप्त हुई ॥७७॥

अब इस बीसवें अध्याय की अभिनय शेष भूतता का ख्यापन करते हुए अध्याय के अर्थ का उपसंहार करते है और भावी वक्ष्यमाण अर्थ का आसूत्रण करते हैं वृत्ति पर्यन्त यह अध्याय है अर्थात् जिसके अन्त में वृत्तियों का निरूपण किया गया है । ऐसा यह अध्याय है । वृत्ति अभिनय का विषय है जो दशरूपक स्वरूप है । अन्त इस पद के कहने का अभिप्राय है कि वृत्तियां अभिनय के अन्दर आहार्य एकदेश है अर्थात शरीर भूत इतिवृत्त से व्यतिरिक्त बाह्य पदार्थ है । अत एव तु शब्द से उसके आहार्य व्यतिरेक को विशिष्ट करता है । नेपथ्य कृत आहार्य को तो कहूंगा इस तरह विस्तार करके बहुत कर दिया है । इति शिवम् यह अध्याय की समाप्ति का मङ्गल है ।

मनुष्यों में सिंह स्वरूप अभिनवगुप्त आयति ने माने उपस्कारक ने अर्थात व्याख्याकार ने इस प्रकार यहां बीसवें अध्याय में वृत्ति के लक्षण को प्रकट किया । अर्थात् वृत्ति की व्याख्या की । जिसके हृदय के अन्तरात्मा में वर्त्तमान के स्वरूप को त्रिनेत्र ने स्पष्ट कर दिया ।

**इति भरतीये नाट्यशास्त्रे वृत्तिविकल्पनं नामाध्यायो विंशः ।**

अभिनवभारती

इति श्रीमहामाहेश्वराचार्याभिनवगुप्ताचार्यविरचितायां भारतीयनाट्यवेदवृत्तावभिनवभारत्यां विंशो वृत्यध्यायः समाप्तिमगमत्

बालक्रीड़ा

यहां यत निकारोपस्कारयोः इस उपस्कारार्थक यत धातु से सर्वधातुभ्य इन् इससे इन् प्रत्यय होने पर यति यती बनता है उसका तृतीयान्त पद यतिना है इसमें आङ् उपसर्ग लगा है ॥२७॥

इस प्रकार आचार्य मधुसूदन शास्त्री कृति नाट्यशास्त्र के २० वें अध्याय की हिन्दी टीका बालक्रीड़ा समाप्त हो गई ।

श्रीः

# नाट्यशास्त्रम्

## एकविंशोऽध्यायः

---

**आहार्याभिनयं विप्रा व्याख्यास्याम्यनुपूर्वशः ।**

### अभिनवभारती

अभिनवभारती - एकविंशोऽध्यायः

आहार्याभिनयः

यस्य सङ्कल्पमात्रेण विश्वमाहार्यमद्भुतम् ।
तं मानसमहामूर्तिं वन्दे गिरिसुतामपि ।।

आहार्यस्य सर्वपश्चादभिधानं वागाद्यभिनयेभ्योऽस्य बहिरङ्गत्वादित्यानुपूर्व्यमिति केचित् । तच्चासत्, आवेदितपूर्वमाहार्यस्य प्राधान्यादेव त्वद्य सर्वानु-

### बालक्रीड़ा

अभिनवभारती में २१ वें अध्याय में । आहार्याभिनय को लिखते हैं ।

नाटचशास्त्र के ३६ अध्यायों के आरम्भ में आचार्य अभिनवगुप्त ने ३६ तत्त्वात्मक शिव की वन्दना की है उसके अनुसार २१ वें अध्याय के आरम्भ में आचार्य ने मन की वन्दना की है उसी को लिखते है । यस्य । मन संकल्पात्मक है । जिसके संकल्प मात्र से यह अद्भुत आहार्य विश्व प्रादुर्भूत होता है उस मानस महामूर्ति मनस्तत्वात्मक शिव की और उसके साथ में गिरिसुता की भी वन्दना मैं करता हूं । मन की वन्दना के साथ गिरिसुता की वन्दना करने का अभिप्राय यह है कि सुख एवं दुःखादि की उपलब्धि अनुभूति का साधन मन है । सुख दुःखात्मक संसार है संसार का मूल प्रकृति है, माया है । अतः जिसके सहारे यह संकल्प प्रभव विश्व जो कि अद्भुत आहार्य अभिनव है उस आश्रयभूत गिरिजा के वन्दन का भी अवसर प्राप्त है ।

आहार्य अभिनव का सबके पीछे अभिधान करने का हेतु है कि यह अभिनय वाचिक आङ्गिक एवं सात्विक अभिनयों से बाहिरंग है । इसी संकेत को द्योतित करने के लिए अनुपूर्वशः कहा । ऐसी व्याख्या कोई करते हैं वह असत् है । क्योंकि

**यस्मात् प्रयोगः सर्वोऽयमाहार्याभिनये स्थितः ॥१॥**

**नानावस्थाः प्रकृतयः पूर्वं नैपथ्यसाधिताः ।**

अभिनवभारती

ग्राहकत्वं सर्वोपजीव्यताख्यापनाय पश्चादभिधानम् । तदेवानुपूर्वश इत्यनेनोक्तम् । तथा चाह यस्मात् प्रयोगः सर्वोऽयमिति वागङ्गसत्त्वात्मक इति ॥१॥

अत्रैवोपपत्तिमाह नानावस्था इत्यादि । नानाभूता या अवस्था रतिशोकाद्या नानाश्रयभूताश्च याः प्रकृतयो धीरोदात्तादय उत्तमाधमप्रभृतयश्च ताः पूर्वं यत्नतो नैपथ्येन साधिताः प्रकाशिताः पश्चादङ्गादिभिर्विभागं अनुभावविषयविभागं नामोपपत्तिं देशकालादिविभागं चार्पयद्भिः स्फुटतमतामानीयन्ते । तेन समस्ताभिनयप्रयोगचित्रस्य भित्तिस्थानीयमाहार्यम् । तथा च समस्ताभिनयव्युपरमेऽपि नैपथ्यविशेषदर्शनाद्विशेषोऽवसीयत एव ।

बालक्रीड़ा

(मूल) हे ब्राह्मणो ! अनुपूर्वशः क्रमशः अब मैं आहार्य अभिनय की व्याख्या करूंगा । क्योंकि सभी यह वाचिक आंगिक एवं सात्विक प्रयोग आहार्याभिनव के ऊपर निर्भर हैं ॥१॥

यह पहले कह दिया गया है कि आहार्य अभिनय सभी अभिनयों से प्रधान है। प्रधानता का कारण है कि यह अभिनय सभी अभिनयों का अनुग्राहक है इसी के अनुग्रह से वाचिकादि में अभिनयत्व है। अन्यथा सामान्य चेष्टा मात्र ही है । इसी सम्पूर्ण अभिनयों की उपजीव्यता के ख्यापन के लिए इसका सबके पश्चात् अभिधान किया है। इस तथ्य को अनुपूर्वशः इस पद ने कहा है। अनुपूर्वत्व यही है कि पूर्व के अभिनय इसके अनुगत हैं। इसीलिए कहते हैं कि यह सभी वागङ्गसत्त्वात्मक प्रयोग अभिनय जिससे है ॥१॥

यह हमारी कल्पना नही है इसको बतलाने के लिए उपपत्ति को कहते हैं नानावस्था इत्यादि। नानाप्रकार की जो अवस्थाएँ रति एवं शोक वगैरह और भिन्न २ पदार्थों का आश्रय जो धीरोदात्तादि उत्तम मध्यम एवं अधम रूप नाटकादि की प्रकृतियां है उन सबको पहले यत्न पूर्वक प्रकाशित कर दिया गया है पीछे अङ्ग प्रत्यङ्ग उपाङ्ग रूप से विभाग अनुभाव रूप विषय का विभाग, नामों की उपपत्ति एवं देश, काल, वय के विभाग को बतलाकर अनयन्त स्फुट कर दिया है। इसी लिए यह आहार्य समस्त अभिनयों के प्रयोग रूप चित्र की भित्ति है आश्रय है। सति कुड्ये चित्रम् चित्राभावे कथं वा कुतो वा चित्रम्। दिवाल के सहारे ही चित्र होता है जब सहारा दिवाल ही नही है तब चित्र कैसा होगा कहां से होगा। इस सिद्धान्त का अनुप्रयोग यहां होता है। अतएव समस्त अभिनयों के उपरत होने पर भी नेपथ्य विशेष के सजावट की विशेषता के देखने से सभी विशेषताओं का ज्ञान हो ही जाता है।

अङ्गादिभिरभि व्यक्तिमुपगच्छन्त्ययत्नतः ॥२॥
आहार्याभिनयो नाम ज्ञेयो नेपथ्यजो विधिः ।
तत्र कार्यः प्रयत्नस्तु नाट्यस्य शुभमिच्छता ॥३॥
तस्मिन्यत्नस्तु कर्तव्यो नेपथ्ये सिद्धिमिच्छता ।
नाट्यस्येह त्वलङ्कारो नेपथ्यं यत्प्रकीर्तितम् ॥४॥

## अभिनवभारती

यत्त्ववस्थान्तरयोगेऽभिनयान्तरवदाहार्यं न परिवर्तते तेन प्रत्युत तथाभूतस्येयमवस्था प्राप्तेति स्थायिसूत्रानुस्मृतिसंपादनप्रावण्याद्रसं प्रत्यन्तरङ्गत्वमाहार्यस्यावेद्यते, तथा चाश्वत्थम्नो युद्धवीररससम्पदोपेतस्यायं शोक आयात इति तथा येन युद्धोचितोज्ज्वलधर्मपरिग्रहाद्युपासनं क्रियेतेत्यलं बहुना ॥२॥

ज्ञेयो लोके। नैपथ्यस्य (विधिः अलङ्कार परिग्रहः) स इहाहार्याभिनयः,

## बालक्रीड़ा

(मूल) क्योंकि पहले नेपथ्य गृह में वस्त्रवेष एवं भूषा के परिधान करने की शाला में सजाये गये पात्रों की अवस्थाएँ भिन्न २ हैं। अतएव बिना प्रयत्न के ही अङ्गादि के द्वारा व्यक्त हो जाती है ॥२॥

(मूल) जो विधि नेपथ्य से उपलब्ध हुई उसका नाम आहार्याभिनय है। अतः नाट्य के शुभ चाहने वाले को उसके सम्बन्ध में प्रयत्न करना चाहिए ॥३॥

(मूल) नेपथ्य में जो किया गया है वह नाट्य का अलंकार है। अतः नेपथ्य के बारे में सिद्धि चाहने वाले को आहार्य अभिनय में प्रयत्न अवश्य करना है ॥४॥

जो तो कहते हैं कि अवस्थाओं के भेद से अभिनयों का भेद जैसे होता है वैसे आहार्य का परिवर्त्तन नही होता है। उससे तो बल्कि भिन्न २ अवस्थाएँ प्राप्त हुई है अतः स्थायीभूत सूत्र की अनुस्मृति के सम्पादन में प्रवणता के बदौलत रस के प्रति आहार्य की अन्तरङ्गता का ज्ञान होता है।

इसीलिए युद्धवीराख्य रस की विपुल सामग्री से सम्पन्न अश्वत्थामा को शोक हो गया तथा युद्ध के अनुकूल उज्ज्वल वेष का धारण अश्वत्थामा ने किया इत्यादि का जो ज्ञान होता है वह सब आहार्य अभिनय से प्राप्त होता है। बस बहुत हो गया ॥२॥

लोक से जानना चाहिए। नेपथ्य की विधि अलंकारादि वेषभूषा का परिधान जो है वह यहां नाट्य में आहार्य अभिनय हैं। जिसके फलस्वरूप नाट्य के शुभ माने

चतुर्विधं तु नेपथ्यं पुस्तोऽलङ्कार एव च ।
तथाङ्गरचना चैव ज्ञेयं सज्जीवमेव च ॥५॥
पुस्तस्तु त्रिविधो ज्ञेयो नानारूपप्रमाणतः ।
सन्धिमो व्याजिमश्चैव वेष्टिमश्च प्रकीर्तितः ॥६॥
किलिञ्जचर्मवस्त्राद्यैर्यद्रूपं क्रियते बुधैः ।
सन्धिमो नाम विज्ञेयः पुस्तो नाटकसंश्रयः ॥७॥

अभिनवभारती

नाटचस्य तु शुभमिति सिद्धिम् ॥४।५॥

(सन्धिमः) सन्धा सन्धानं तया निर्वृत्तः, सदलादिरूपं क्रियते (इति) सन्धिमः । व्याजः सूत्रस्याकर्षादिपः क्षेपस्तेन निवृत्तो व्याजिमः । उपरि जतुसिक्थकादिना वेष्टस्तेन निर्वृत्तो वेष्टिमः ॥६॥

भावप्रत्ययान्तन्निर्वृत्तार्थे इमपं स्मरन्ति (४-४-१० का) । किलिञ्जं भूर्जवेणुद-

बालक्रीड़ा

(मूल) पुस्त, अलंकार, अङ्गरचना एवं सज्जीकरण इस तरह नेपथ्य चार प्रकार का होता है ॥५॥

(मूल) नाना रूप वाले प्रमाणों के आधार से पुस्त को तीन प्रकार का जानना चाहिए जो सन्धिम व्याजिम एवं वेष्टिम नामों से कहा जाता है ॥६॥

(मूल) किलिञ्ज भूर्ज पत्र एवं वाँस के पत्तों का नाम है । अतः किलिञ्ज चर्म एवं वस्त्रादि के द्वारा जो रूप किया जाता है उसको विद्वान् लोग नाटक में उपयुक्त होने वाला सन्धिम नामक पुस्त समझें ॥७॥

सिद्धि को चाहने वाले आहार्याभिनय को जाने ॥३।४।५॥

सन्धिम शब्द की व्युत्पत्ति है सन्धा माने सन्धान है । अथवा संधान ही सन्धा है उससे निर्वृत्त हुआ संन्धिम, जिससे दल माने अभिनय के विभाग करते है वह सन्धिम है । विपूर्वक अज क्षेपणे धातु से घञ् प्रत्यय करने पर व्याज शब्द उत्पन्न होता है अतः व्याज माने क्षेप को सूत्र का आकर्षण समझा । वह आकर्षण निवृत्त व्याजिम होता है । जतु माने लाही के सिक्थ (जाले) के द्वारा ऊपर में जो वेष्टन होता है वह वेष्ट है उससे निर्वृत्त वेष्टिम है । यहां भाव में विहित घञादि प्रत्यय जिसके अन्त में है ऐसे सन्धा, व्याज, वेष्ट शब्दों से निर्वृत्त अर्थ में इमप् प्रत्यय का स्मरण करते हैं ॥६॥

किलिञ्ज भूर्जपत्र एवं वांस के पत्ते । रूप क्रियते माने अभिनेय रूपतां प्राप्त करा देते हैं ॥७॥

व्याजिमो नाम विज्ञेया यन्त्रेण क्रियते तु यः ।
वेष्ट्यते चैव यद्रूपं वेष्टिमः स तु संज्ञितः ॥८॥
शैलयानविमानानि चर्मवर्मध्वजा नगाः ।
ये क्रियन्ते हि नाट्ये तु स पुस्त इति संज्ञितः ॥९॥
अलङ्कारस्तु विज्ञेयो माल्याभरणवाससाम् ।
नानाविधः समायोगोऽप्यङ्गोपाङ्गविधिः स्मृतः ॥१०॥
वेष्टिमं विततं चैव संघात्यं ग्रन्थिमं तथा ।

अभिनवभारती

लादि । रूपं क्रियत इति रूपतां नीयत इति यावत् । यन्त्रेणेति सूत्रादिप्रयोगेण सन्धिमादयः प्रकाराः । क्त्रोपयुज्यन्त इत्याह शैलेत्यादि ॥७।८।९॥

समायोग इति योजना; स चाङ्गेषु शिरोहस्तादिषु उपाङ्गेषु च ललाटाङ्गुल्यादिषु निर्मितः । वेष्टिमं तृणवेष्टनया निर्मितं बहुमालावेष्टनकृतं वा । विततमित्यावेष्टितान्योन्यश्लिष्टमालासमूहात्मकं वस्त्रधारणभयेनोम्भितं वा । सङ्घात्यं

बालक्रीड़ा

(मूल) जो रूप यन्त्र विधि से किया जाता है उसे व्याधिम नाम वाला समझो । और जो रूप वेषभूषादि के वेष्टन से सम्पादित किया जाता है उसकी वेष्टिम संज्ञा है ॥८॥

(मूल) नाट्य में जो पर्वत या पर्वतीययान एवं विमान तथा चर्म से निर्मित वेष, कवच, ध्वजा एवं हाथी बनाये जाते हैं उसकी पुस्त यह संज्ञा है ॥९॥

(मूल) अलंकार उसे समझना चाहिए जो माला आभरण एवं वस्त्रों का नाना प्रकार का समयोग योजना है । जो अङ्गों की उपाङ्गों की विधि है ॥१०॥

(मूल) वेष्टिम, वितत, संघात्य, ग्रन्थिम, प्रालम्बित एवं माल्य नामों से पांच प्रकार का मान गया है ॥११॥

यन्त्र से सूत्रादि के प्रयोग से सन्धिकादि प्रकारों को करते हैं इनका उपयोग कहां होता है इसको बतलाते हैं शैलादि के । निर्माण में कहा ॥८।९॥

समायोग माने योजना । वह समायोग शिर एवं हाथ वगैरह अंगों में, ललाट एवं अंगुली आदि उपाङ्गो में जो निर्मित है ॥१०॥

वेष्टिम जो तृणों के वेष्टन से निर्मित है अथवा बहुत मालाओं से किया गया है वितत यह आवेष्टित है परस्पर में आश्लिष्ट मिलित मालाओं का समूह है अथवा वस्त्रों के पहिरने से उम्भित है शोभमान है संघात्य अथवा वृत्त का अर्थ है

प्रालम्बितं तथा चैव माल्यं पञ्चविधं स्मृतम् ॥११॥
चतुर्विधं तु विज्ञेयं नाट्ये ह्याभरणं बुधैः ।
आवेध्यं बन्धनीयं च क्षेप्यमारोप्यमेव च ॥१२॥
आवेध्यं कुण्डलादीह यत्स्याच्छ्रवणभूषणम् ।
आरोप्यं हेमसूत्रादिहाराश्च विविधाश्रयाः ॥१३॥
श्रोणीसूत्राङ्गदामुक्ताबन्धनीयानि सर्वदा ।
प्रक्षेप्यं नूपुरं विद्याद्वस्त्राभरणमेव च ॥१४॥
भूषणानां विकल्पं हि पुरुषस्त्रीसमाश्रयम् ।
नानाविधं प्रवक्ष्यामि देशजातिसमुद्भवम् ॥१५॥

अभिनवभारती

वृत्तं वा आस्यच्छिद्रान्तःप्रक्षिप्तसूत्रं बहुपुष्पगुच्छोम्भितं वा। ग्रन्थिमं ग्रन्थिभिरुम्भितं वा । प्रालम्बितमिति जालादिपर्यन्तव्याप्तिकम् । आवेध्यादीनि स्वयमेव व्याचष्टे आवेध्यं कुण्डलादीत्यादिना । विविधाश्रया

बालक्रीड़ा

(मूल) नाटच में आभरण को बुध लोग आवेध्य, बन्धनीय, क्षेप्य एवं आरोप्य भेद से चार प्रकार का समझें ॥१२॥

(मूल) इस नाट्यशास्त्र में आवेध्य कुण्डल वगैरह कर्णभूषण है। आरोप्य नाना प्रकार के आधार से बने हुए, सुवर्ण सूत्र से ग्रन्थित हार हैं ॥१३॥

(मूल) श्रोणीसूत्र करधनी और अङ्गद माने बाजूबन्ध जो आमुक्त है जो शरीर में पहिनते हैं वे बन्धनीय हैं। प्रक्षेप्य नूपुर है और धारण किये हुए वस्त्र हैं ॥१४॥

(मूल) पुरुष और स्त्री रूप आश्रय के भेद से तथा नीति, देश, अवस्था के प्रहार से भूषणों के विभिन्न विकल्पों को कहूंगा ॥१५॥

मुख के फैलाने पर उसके भीतर रखा हुआ सूत्र अथवा बहुत से पुष्पों से बना हुआ गुच्छा। ग्रन्थिम जो ग्रन्थियों से उम्भित है। आलम्बित माने जालादि के रूप से पर्यन्त में व्याप्त ॥११।१२॥

आवेध्यादि की स्वयं ग्रन्थकार आवेध्य कुण्डलादि से होता है इत्यादि व्याख्या करते हैं। विविध आश्रयों से युक्त अर्थात् लता संख्यादि भेद से बहुत प्रकारों वाले ॥१३।१४।१५॥

**चूडामणिः समकुटः शिरसो भूषणं स्मृतम् ।**
**कुण्डलं मोचकं कीला कर्णाभरणमिष्यते ।।१६।।**
**मुक्तावली हर्षकं च सूत्रकं कण्ठभूषणम् ।**
**वेतिकाङ्गुलिमुद्रा च स्यादङ्गुलिविभूषणम् ।।१७।।**
**हस्तली वलयं चैव बहुनालो विभूषणम् ।**
**रुचकश्चूलिका कार्या मणिबन्धविभूषणम् ।।१८।।**

## अभिनवभारती

इति लातासंख्यादिभेदेन बहुभेदा इत्यर्थः । चूडामणिः शिरोमध्ये । मकुटो ललाटोर्ध्वे । कुण्डलमधरपाल्याम् । मोचकं कर्णशष्कुल्या मध्यच्छिद्रे कृतम्, कीला ऊर्ध्वच्छिद्रे उत्तरकर्णिकेति प्रसिद्धा हर्षकमिति समुद्गकं सर्पादिरूपतया प्रसिद्धम् । सूत्रकमिति गुच्छग्रीवासूत्रादितया प्रसिद्धम् । वेतिकेति सूक्ष्मकटकरूपा अङ्गुलिमुद्रा पक्षिपद्माद्याकारेणोपेता ।।१७।।

रुचक इति करगोलके विततः तत ऊर्ध्वे चूलिकेति प्रसिद्धो निकुञ्चकोऽग्रबाहुस्थाने—एतन्मणिबन्धविभूषणम्, केयुरः कूर्परस्योर्ध्वतः, तयोरूर्ध्वे

## बालक्रीड़ा

(मूल) मुकुट के सहित चूडामणि शिर का भूषण होता है । कुण्डल मोचक एवं कीला माने बाला, कान के भूषण हैं ।।१६।।

(मूल) मुक्तावली जिसको मुक्ताहार भी कहते हैं । हर्षक और सूत्रक ये कण्ठ के भूषण हैं । वेतिका और अङ्गुली मुद्रा अंगुली के भूषण हैं ।।१७।।

(मूल) रुचक और चूलिका हथेली के सुन्दर भूषण हैं । कंकण और वलय मणिबन्ध के भूषण हैं ।।१८।।

शिर के मध्य पहिरने के योग्य चूडामणि होता है । मुकुट या मकुट ललाट के ऊपर पहिरा जाता है । अधरपाली में पहिरने के योग्य कुण्डल होता है । मोचक कर्णशष्कुली के मध्यगत छिद्र में पहिरा जाता है । कीला उत्तर कर्णिका नाम से प्रसिद्ध भूषण है ऊपर के छिद्र में पहिरा जाता है ।।१६।।

हर्षक जो दोना के आकार में होता है सर्पादि के रखने के पात्र के रूप से प्रसिद्ध है । या सर्प के फण के आकार में प्रसिद्ध है । वेतिका एक प्रकार की अंगुली मुद्रा है जो सूक्ष्मकटक रूपा है और पक्षि के रूप से या पक्ष के रूप से उपेत है ।।१७।।

रूचक वह है जो कर गोलक में वितत होता है । उसके ऊपर रुचक इस नाम से प्रसिद्ध अग्रवाहु, वाहु के अग्रस्थान में मणिबन्ध में पहीरने लायक निकुञ्चक है । यह मणिबन्ध का आभूषण है ।।१८।।

केयूरे अङ्गदे चैव कूर्परोपरिभूषणे ।
त्रिसरश्चैव हारश्च तथा वक्षोविभूषणम् ॥१९॥
व्यालम्बिमौक्तिको हारो माला चैवाङ्गभूषणम् ।
तलकं सूत्रकं चैव भवेत्कटिविभूषणम् ॥२०॥
अयं पुरुषनिर्योगः कार्यस्त्वाभरणाश्रयः ।
देवानां पार्थिवानां च पुनर्वक्ष्यामि योषिताम् ॥२१॥
शिखापाशं शिखाव्यालः पिन्डीपत्रं तथैव च ।

अभिनवभारती

त्वङ्गदे । त्रिसरः मुक्तालतात्रयेण । तलकं नाभेरधः, तस्याप्यधः सूत्रकम् । पुरुषनिर्योगः औचित्यमस्य । आभरणाश्रयः आभरणविधिरित्यर्थः ।

ननु सर्वः पुरुषोऽनेन भूष्यत इत्याशङ्क्याह देवानां पार्थिवानां चेति । शिखाव्यालः नागः ग्रन्थिभिरुपनिबद्धो मध्ये कर्णिकास्थानीयः, तस्यैव दल-

बालक्रीड़ा

(मूल) केयूर और अङ्गद कुहनी के ऊपर के भूषण हैं। और त्रिसर माने तीन लडों वाली सुवर्ण की कण्ठी और मुक्ताहार छाती के हार हैं ॥१९॥

(मूल) गले से पैरों तक लम्बायमान यानी लटकने वाला मोतियों का हार एवं पुष्प मालायें ये देह के भूषण हैं। तरल माने लचीला लटकता हुआ सूत्र कटि का भूषण है ॥२०॥

(मूल) यह आभरण के सम्बन्ध में जो निर्योग है उसे पुरुषों के लिए करना चाहिए। अतः पुनः देवताओं के राजाओं के और स्त्रियों के आभरणों को कहूंगा ॥२१॥

केयूर—यह कोहिनीयों के ऊपर धारणीय भूषण है। उनके ऊपर पहनने योग्य भूषण अङ्गद होते है । तीन मोतियों से बनी माला ( लडी ) का नाम त्रिसर है ॥१९॥

तलक—यह नाभि के नीचे धारणीय आभूषण है। इससे भी नीचे के आभूषण को सूत्रक कहते है ॥२०॥

आभरण अर्थात आभूषण को किस जगह धारण करना चाहिए इसकी विधि पुरुषों के व्यवहार के औचित्य पर निर्भर है। सभी पुरुष इन भूषणों से अलंकृत होते है। ये पुरुष कौन ? उस आशंका के उत्तर में कहते है कि देवता और राजा ॥२१॥

शर्पाकार में गूथी हुई शिखा ठीक बीच में कर्णिका स्थानी है। जिसमें दल का खण्ड खण्डानुसंधान करने पर गोल २ पत्राकार पिण्ड प्रतीत होती है। शिर के बीच में

चूडामणिर्मकरिका मुक्ताजालगवाक्षिकम् ॥२२॥
शिरसो भूषणं चैव विचित्रं शीर्षजोलकम् ।
कण्डकं शिखिपत्रं च वेणीपुच्छः सदोरकः ॥२३॥
ललाटतिलकं चैव नाना शिल्पप्रयोजितम् ।
भ्रूगुच्छोपरिगुच्छश्च कुसुमानुकृतिस्तथा ॥२४॥
कर्णिका कर्णवलयं तथा स्यात्पत्रकर्णिका ।
कुण्डलं कर्णमुद्रा च कर्णोत्कीलकमेव च ॥२५॥
नानारत्नविचित्राणि दन्तपत्राणि चैव हि ।

अभिनवभारती

सन्धानतया चित्ररचनानि वर्तुलानि पत्राणि पिण्डीपत्राणि चूडामणिः शिरोमध्ये, ततो मकरपत्रं (मकरिका), ततो ललाटान्तमुक्ताजालिका तोरणं जालिकादिरूपेण प्रसिद्धा । सर्पस्यैव वा शिरस एकमेव सुवर्णमुक्तामणि-चित्रितम् । खेला (डोला) प्रायं शीतर्षः ज़ोलकं भूषणं शिखिपत्रं मयूरपि-

बालक्रीड़ा

(मूल) शिखापाश शिखाव्याल पिण्डीपत्र चूडामणि मकरिका मुक्ताजालगवाक्षक और शीर्षजोलक ये विचित्र शिराभूषण हैं ॥२२॥

(मूल) कण्डक शिखिपत्र वेणीपुच्छ एवं दोरक ये नाना प्रकार कारीगरी से बनाये गये ललाट भूषण हैं जो ललाटतिलक की तरह शोभाधायक हैं ॥२३॥

(मूल) कुसुम की अनुकृति करने वाला माने पुष्प के सदृश गुच्छा जिसको हिन्दी में गुलदस्ता कहते हैं यह भ्रुकुटियों का भूषण है ॥२४॥

(मूल) कर्णिका कर्णवलय पत्रकर्णिका कुण्डल कर्णमुद्रा कर्णोत्कीलक ॥२५॥

(मूल) नाना प्रकार के रत्नों से सुन्दर दन्तपत्र और कर्णपूर ये कानो के भूषण हैं ॥२६॥

जहां सिन्दूर लगाया जाता है, वहाँ चूडामणि पहनी जाती है । ललाट के समीप ये मछली के आकार के पत्र में मोतियों का गुच्छा तोरण में लगी हुई मुक्ताजालिका की तरह प्रसिद्ध है ॥२२॥

शिर का एक रूप वाला मणियों का बना भूषण शिर्षजोलक और चित्रक नाम से जाना जाता है जो प्रायः शिर के समीप में ही धारण किया जाता है । यह नाना प्रकार के रंग वाली मणियों से बना हुआ मयूर के पिच्छ के आकार का होता है ॥२३।२४॥

कर्णयोर्भूषणं ह्येतत्कर्णपूरस्तथैव च ॥२६॥
तिलकाः पत्रलेखाश्च भवेद्गण्डविभूषणम् ।
त्रिवणी चैव विज्ञेयं भवेद्वक्षोविभूषणम् ॥२७॥
नेत्रयोरञ्जनं ज्ञेयमधरस्य च रञ्जनम् ।
दन्तानां विविधो रागश्चतुर्णां शुक्लतापि वा ॥२८॥
रागान्तरविकल्पोऽथ शोभनेनाधिकोज्ज्वलः ।
मुग्धानां सुन्दरीणां च मुक्ताभासितशोभनाः ॥२९॥
सुरक्ता वापि दन्ताः स्युः पद्मपल्लवरञ्जनाः ।
अश्मरागोद्द्योतितः स्यादधरः पल्लवप्रभः ॥३०॥

अभिनवभारती

ञ्छाकारो विचित्रवर्णमणिरचितः । कर्णावतंसकः । कर्णिक्रेत्यादिना विकल्पतः कर्णाभरणान्यपि तु स्थानान्तरभेदात्समुच्चयेनेत्याहुः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) तिलक और पत्रलेखा ये कपोल के भूषण हैं। त्रिवेणी वक्षःस्थल का भूषण है ॥२७॥

(मूल) नेत्र का भूषण अञ्जन है और अधर का भूषण रञ्जन रंगना है। दांतो का भूषण विविध राग है। आगे के मुख्य चार दांतो की शोभा शुक्लता है ॥२८॥

(मूल) विभिन्न रागो से बनाये जाने के बदौलत जिसमें विकल्प होता है अर्थात् ऐसा भी यह हो सकता है या ऐसा भी हो सकता है। और जिसको सजाने पर अधिक उज्ज्वल हो जाता है। जिससे मुग्धाषोडशवार्षिकी सुन्दरी नायिकाओं के कमल पल्लवों के सदृश रंगे हुए दांत मोती की चमक की तरह सुन्दर मालूम होने लगते हैं ॥२९॥

(मूल) अश्मराग से उद्द्योतित हुआ अधार कोमल नवीन पत्र की तरह प्रतीत होता है। इन आभूषणों के धारण करने के फलस्वरूप उनमें शृङ्गारमय निरीक्षण के साथ विलास माने क्रीडायें होने लगती हैं ॥३०॥

कर्णेत्यादि से कर्ण भूषणों को प्रादेशिक भेद से नाना प्रकार से कर्ण भूषणो को समुच्चय कर के कह दिया ॥२५-३०॥

विलासश्च भवेत्तासां सविभ्रान्तनिरीक्षितम् ।
मुक्तावली व्यालपङ्क्तिर्मञ्जरी रत्नमालिका ॥३१॥
रत्नावली सूत्रकं च ज्ञेयं कण्ठविभूषणम् ।
द्विसरस्त्रिसरश्चैव चतुस्सरकएवच ॥३२॥
तथा शृङ्खलिका चैव भवेत्कण्ठविभूषणम् ।
अङ्गदं वलयं चैव बाहुमूलविभूषणम् ॥३३॥
नाना शिल्पकृताश्चैव हारा वक्षोविभूषणम् ।
मणिजालावनद्धं च भवेत् स्तनविभूषणम् ॥३४॥
खर्जूरकं सोच्छितिकं बाहुनालीविभूषणम् ॥
कलापी कटकं शङ्खो हस्तपत्रं सपूरकम् ॥३५॥

अभिनवभारती

विलासः । तेनायमर्थः—एवं भूतेन दन्ताधररागवैचित्र्ये सति, सविभ्रान्त-

बालक्रीड़ा

(मूल) मुक्तावली व्यालपंक्ति मकरी रत्नमालिका रत्नावली और सूत्रक ये कण्ठ के विभूषण हैं ॥३१॥

(मूल) दो लडवाली तीन लडवाली एवं चार लडवाली शृंखलिका भी कंठ का भूषण होती है ॥३२॥

(मूल) अङ्गद और वलय भी बाहुमूल में पहिरने के योग्य भूषण होते हैं ॥३३॥

(मूल) नाना प्रकार की कारीगरी से तैयार किये गये हार वक्षःस्थल के भूषण होते हैं । बहुत सी मणियां जिसमें जडी हुई है गुम्फित है ऐसे आभूषण स्तनों के शोभाधायक होते हैं ॥३४॥

(मूल) उच्छिति के सहित माने उच्छाय से युक्त खजूर के जैसा गहना बाहुनाल में माने कूहनी से नीचे और मणिबन्ध के ऊपर पहिरने के योग्य भूषण होता है । कलापी कटक शंख हस्तपत्र पूरक और मुद्रा के आकार वाला अंगुलीयक अंगुलियों का गहना है ॥३५॥

विलास—उससे इसका यह अर्थ है कि दांतो एवं अधर की लाली से वैचित्र्य होने पर सविभ्रम अर्थात् शृङ्गार चेष्टाओं के साथ निरीक्षण करते हुए जो हाथ है वह अत्यन्त हृद्य अर्थात् मनोहर है इस प्रकार के हास्य से विलास सम्पन्न होता है ।

मुद्राङ्गुलीयकं चैव ह्यङ्गुलीनां विभूषणम् ।
मुक्ताजालाढ्यतलकं मेखला काञ्चिकापि वा ।।३६।।
रशना च कलापश्च भवेच्छ्रोणीविभूषणम् ।
एकयष्टिर्भवेत्काञ्ची मेखला त्वष्टयष्टिका ।।३७।।
द्विरष्टयष्टी रशना कलापः पञ्चविंशकः ।
द्वात्रिंशच्च चतुःषष्टिः शतमष्टोत्तरं तथा ।।३८।।
मुक्ताहारा भवन्त्येते देवपार्थिवयोषिताम् ।
नूपुरः किङ्किणीकाश्च घण्टिका रत्नजालकम् ।।३९।।

अभिनवभारती

निरीक्षितं यत् स्मितं तद्भ्रूवेदतीवहृद्यं (विलासः) संपाद्यत इति तावत् । तलकमिति कवाटद्वययोजितम् ।

यष्टिरिति लता । नूपुरो जान्वधः । किङ्किणीका घण्टिकालग्ना

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसके तल में अनेक मुक्ताएँ जडी हों ऐसी मेखला, काञ्चिका, रशना और कलाप ये कमर के भूषण हैं ।।३६।।

(मूल) इन कमर के गहनों में एक लडवाली काञ्ची आठ लडवाली मेखला सोलह लडवाली रशना एवं पच्चीस लडवाली कलाप है ।।३७।।

(मूल) ३२ मोतियों का ६४ मोतियों का १०० मोतियों का और १०८ मोतियों का हार होता है। ये गहने देवाङ्गनाओं के और राजाङ्गनाओं के होते हैं ।३८।

(मूल) भूपुर, किंकिणीक, घण्टिका, रत्न जालक एवं घोषयुक्त कटक ये विभूषण गुल्य के ऊपर पहिरने के लिए होते हैं ।३९

तलक—अर्थात दो कपाटों (दरवाजों के पल्लों) को मिला देना ।।३१-३६।।

यष्टि माने लता ।।३७-३८।।

नूपुर—अर्थात् बिछुवा, जानु के नीचे पहने का भूषण है ।

किङ्किणीका—नूपूर जिसमें घुंघरु लगे हुए हों ।

प्रपद माने पाद के अग्र भाग को आच्छादित करने वाला जालीदार बिछुआ ।।३९।।

सघोषे कटके चैव गुल्फोपरिविभूषणम् ।
जङ्घयोः पादपत्रं स्याद ङ्गुलीष्वङ्गुलीयकम् ॥४०॥
अङ्गुष्ठतिलकाश्चैव पादयोश्च विभूषणम् ।
तथालक्तकरागश्च नानाभक्तिनिवेशितः ॥४१॥
अशोकपल्लवच्छायः स्यात् स्वाभाविक एव च ।
एतद्विभूषणं नार्या आकेशादानखादपि ॥४२॥
यथाभावरसावस्थं विज्ञेयं द्विजसत्तमाः ।

अभिनवभारती

रत्नजालकं (प्रपदा) च्छादकम् । सघोषे सशब्दे कटके । (अङ्गुष्ठ) तिलका इति विचित्ररचनाकृताः । आकेशादिति शिखापाशः शिखाव्याल इत्यतः प्रभृतीत्यर्थः । आनखादिति अलक्तकरागपर्यन्तमिति यावत् । आगम इत्युपादान-

बालक्रीड़ा

(मूल) जंघाओं में पादपत्र और अंगुलियों में अंगुलीयक तथा अंगुष्ठतिलक भूषण होते हैं ।४०

(मूल) नाना प्रकार की रचनाओं से बना हुआ अलक्तक राग यानी महावर पैरों का भूषण होता है ।४१

(मूल) अशोक के पत्रों की कान्ति की तरह कान्ति वाला होता है या स्वाभाविक ही यह इस महावर का रंग होता है । ये ऊपर बतलाये हुए आभूषण केशो से नखपर्यन्त अवयवो में स्त्रियों के भूषण होते है ४२

(मूल) हे ब्राह्मणो ! आगम जिनसे गहने बनते हैं वह उपादान वस्तु प्रमाण अंगुली प्रभृति अवयवों का माप एवं स्वरूप का निर्वर्णन इन सबको भाव रस एवं अवस्था के अनुसार समझना चाहिए ४३

सघोषे—अर्थात् ऐसे वलय जो ध्वनि उत्पाक हो ॥४०॥

अङ्गुष्ट तिलक वे होते है जिस अंगूठे पर नाना प्रकार की विधाओं से महावर लगाया गया हो ॥४१॥

आकेश—अर्थात् पूर्व वर्णित केश माने शिखापाश शिखाव्याल इत्यादि ।

आनखा—आनख माने महावर लगे हुए अंगूठे तक ॥४२॥

आगम—आगम माने उपादान-कारण, प्रमाण माने अंगुलियों से किया गया

आगमश्च प्रमाणं च रूपनिर्वर्णनं तथा ॥४३॥
विश्वकर्ममतात्कार्यं सुबुद्धयापि प्रयोक्तृभिः।
न हि शक्यं सुवर्णेन मुक्ताभिर्मणिभिस्तथा ॥४४॥
स्वाधीनमिति रुच्यैव कर्तुमङ्गस्य भूषणम्।
विभागतोऽभिप्रयुक्तमङ्गशोभाकरं भवेत् ॥४५॥
यथा स्थानान्तरगतं भूषणं रत्नसंयुतम्।
न तु नाट्यप्रयोगे तु कर्तव्यं भूषणं गुरु ॥४६॥
खेदं जनयते तद्धि सव्यायतविचेष्टनात्।
गुरुभावावसन्नस्य स्वेदो मूर्छा च जायते ॥४७॥

## अभिनवभारती

कारणीमिति यावत्। प्रमाणमिति अङ्गुल्यादिपरिमाण (संमितत्वम्। रूपनिर्वर्णन) मिति शुल्कादि निर्वर्तनं (यथास्वभावम्)। विश्वकर्मणा प्रोच्यते यादृङ्निर्दिष्टं तादृक्कार्यमित्यर्थः। सुबुद्धयेति लोकप्रसिद्धयापीत्यर्थः।

## बालक्रीड़ा

(मूल) प्रयोक्ता लोग उपरि निर्दिष्ट आभूषणों का निर्माण बुद्धि पूर्वक विश्वकर्मा के बतलाये हुए सिद्धान्तों के अनुसार ही करें। यह नही होना चाहिए कि हम स्वाधीन है स्वतन्त्र हैं इसलिए अपनी रुचि के अनुसार सुवर्ण मुक्ता एवं रत्नों से अंगो के भूषण बना लें। क्योंकि विभागों के अनुसार निर्मित किये गये ही ये आभूषण अगों की शोभा करने वाले हो सकते हैं ॥४४-४५॥

(मूल) विभिन्न स्थानों के अनुकूल विधि से बनाये गये रत्नजटित भूषण अलंकार कहलाते हैं अतः नाटकों के अभिनयों में पहिरे जाने वाले भूषणों को कभी भी भारी नही बनावें ॥४६॥

(मूल) क्योंकि वजनदार भारी भूषण बांये दांये एवं विस्तृत रूप से चेष्टा करने में खेद जनक हो जाता है। भारी गहनों के पहिरने से अभिनेता थक जाता है और उसे पसीना और मूर्छित हो जाता है ॥४७॥

परिमाण। रूप निर्वणन—अर्थात् काले पीले विभिन्न रंगो में वस्तुओं के अनुरूप रंगा गया ॥४३॥

विश्वकर्मणा—अर्थात् विश्वकर्मा ने जैसा कहा वैसा कार्य, और अपनी बुद्धि से किया गया कार्य, सुबुद्धयेति अर्थात् लोक प्रसिद्धी के अनुसार किया गया ॥४४-५०॥

गुर्वाभरणसन्नो हि चेष्टां न कुरुते पुनः ।
तस्मात्तनुत्वसुकृतं सौवर्णं भूषणं भवेत् ॥४८॥
रत्नवज्जतुबद्धं वा न खेदजननं भवेत् ।
स्वेच्छया भूषणविधिर्दिव्यानामुपदिश्यते ॥४६॥
यत्नभावविनिष्पन्नं मानुषाणां विभूषणम् ।
वेष्टितं विततं चैव सङ्घात्यं ग्रन्थिमं तथा ॥५०॥
लम्बशोभि तथा चैव माल्यं पञ्चविधं स्मृतम् ।
आच्छादनं बहुविधं नानापत्तनसंभवम् ॥५१॥
तज्ज्ञेयं त्रिप्रकारं तु शुद्धं रक्तं विचित्रितम् ।
दिव्यानां भूषणविधिर्य एष परिकीर्तितः ॥५२॥

अभिनवभारती

पत्तनं देशः शुद्धमिति शुल्कवर्णकम् । रक्तमिति कुसुम्भनील्याद्यन्यतमोपरक्तम् । विचित्रमिति बहुवर्णम् । विभक्तिः विभागः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) भारी भूषणों को पहिर कर अभिनय करने वाला पुरुष या अंगना थक जाती है अतः चेष्टा अंगों का संचालन भी नही कर सकती है। अतः सुन्दरता से बनाये गये हलके ही भूषण सोने के होने चाहिए ॥४८॥

(मूल) लाही में जटित रत्नवाले भूषण खेद जनक नही होते हैं । स्वेच्छा से भूषणों के निर्माण की विधि का उपदेश देवताओं के लिए दिया जाता है ॥४६॥

(मूल) मनुष्यों के उपयोगी भूषणों की निष्पत्ति यत्न से ही भावानुसार की जाती है। वेष्टित, वितत, संघात्य, ग्रन्थिम तथा लम्बित ये पांच प्रकार की मालाएँ शोभाशाली होती हैं ॥५०॥

(मूल) विभिन्न नगरों में होने वाले आच्छादन यद्यपि बहुत प्रकार के होते हैं । किन्तु तब भी शुद्ध, रक्त एवं चित्र इस तरह तीन प्रकार वालों को तो समझना ही चाहिए ॥५१॥

(मूल) यह जो भूषणों के निर्माण की विधि कही है उसे देवताओं के उपयोगी समझें ॥५२॥

पत्तनं—अर्थात् पुरी, देश इत्यादि ॥५१॥

शुद्धमिति—अर्थात् सफेद वर्ण का रक्त—अर्थात् कुसुम्भ, नीला आदि में से किसी एक से रंगा गया ।

विचित्र—अर्थात् अनेक रंगों वाला विभक्तिः अर्थात् हिस्सा, भाग ॥५२।५८॥

मानुषाणां च कर्तव्यो नानादेशसमाश्रयः ।
भूषणैश्चापि वेषैश्च नानावस्थासमाश्रयैः ॥५३॥
दिव्याङ्गनानां कर्तव्या विभक्तिः स्वस्वभूमिजा ।
विद्याधरीणा यक्षीणामप्सरोनागय ताम् ॥५४॥
ऋषिदैवतकन्यानां वेषैर्नानात्वमिष्यते ।
तथा च सिद्धगन्धर्वराक्षसासुरयोषिताम् ॥५५॥
दिव्यानां नरनारीणां तथैव च शिखण्डकम् ।
शिखापुटशिखण्डं तु मुक्ताभूयिष्ठभूषणम् ॥५६॥
विद्याधरीणां कर्तव्यः शुद्धो वेषपरिच्छदः ।
यक्षिण्योऽप्सरसश्चैव कार्या रत्नविभूषणाः ॥५७॥
समस्तासां भवेद्वेषो यक्षीणां केवलं शिखा ।

अभिनवभारती

तासामिति (श्लो-५६) नागयोषिताम् ।

बालक्रीड़ा

(मूल) भिन्न २ देशों के आश्रय के अनुसार मनुष्यों की भूषण विधि को करना चाहिए। नाना अवस्थाओं के आधार पर किये जाने वाले वेष एवं भूषाओं से दिव्याङ्गनाओं की अपनी अपनी भूमिकाओं का निर्वाह करने वाली रचनाओं को करना उचित है ॥५३॥

(मूल) जिस प्रकार विद्याधरी यक्षिणी अप्सरा सर्पिणी एवं ऋषि तथा देव कन्याओं का भेद अलगाव वेष एवं भूषा से होता है ॥५४॥

(मूल) उसी प्रकार सिद्ध गन्ध व राक्षस एवं असुरों की स्त्रियों में भी भेद होता है ॥५५॥

(मूल) जिस तरह दिव्याङ्गनाओं का शिखण्डक होता है उसी तरह मानुषियों का भी वह होता है। किन्तु शिखा के पुट से किया गया शिखण्ड नामक भूषण तो मुक्ता बहुल होता है ॥५६॥

(मूल) विद्याधरियों की वेष भूषा शुद्ध करनी चाहिए और यक्षिणी तथा अप्सराओं की वेष-भूषा तो रत्नजटित सुवर्ण से करनी चाहिए ॥५७॥

तासां—अर्थात् नागिनियां नागपत्नियां ॥५६-६६॥

दिव्यानामिव कर्तव्यं नागस्त्रीणां विभूषणम् ॥५८॥
मुक्तामणि लताप्रायाः फणस्तासां तु केवलाः ।
कार्यं तु मुनिकन्यानामेकवेणीधरं शिरः ॥५९॥
न चापि भूषणविधिस्तासां वेषो वनोचितः ।
मुक्तामरकतप्रायं मण्डनं सिद्धयोषिताम् ॥६०॥
तासां चैव तु कर्तव्यं पीतवस्त्रपरिच्छदम् ।
पद्मरागमणिप्रायं गन्धर्वीणां विभूषणम् ॥६१॥
वीणाहस्तश्च कर्तव्यः कौसुम्भवसनस्तथा ।
इन्द्रनीलैस्तु कर्तव्यं राक्षसीनां विभूषणम् ॥६२॥
सितदंष्ट्रा च कर्तव्या कृष्णवस्त्रपरिच्छदम् ।
वैडूर्यमुक्ताभरणाः कर्तव्या सुरयोषिताम् ॥६३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) वेष तो उन सब स्त्रियों का समान ही होता है किन्तु यक्षिणियों की शिखा भिन्न प्रकार की होती है । नागिनियों के विभूषण दिव्याङ्गनाओं के सदृश करने चाहिए ॥५८॥

(मूल) किन्तु फणा उनकी केवल लता के आकार वाली मुक्तामणि बहुल होनी चाहिए । मुनि कन्याओं का शिर एक वेणी वाला करना चाहिए ॥५९॥

(मूल) उनका वेष वनोचित होना चाहिए किन्तु भूषणविधि वनोचित नही होनी चाहिए । सिद्ध स्त्रियों का मण्डन मुक्ता मरकत बहुल करना चाहिए ॥६०॥

(मूल) किन्तु इनका परिच्छद पहिरने का वस्त्र पीत होना चाहिए । गन्धर्वियों के विभूषणों में पुखराज मणियों का प्रयोग अधिक होना चाहिए ॥६१॥

(मूल) उनके हाथ में वीणा रहनी चाहिए और कुसुम्भी रंग का वस्त्र होना चाहिए । राक्षसियों का गहना इन्द्रनीलमणि का करना चाहिए ॥६२॥

(मूल) दंष्ट्रा जाड सफेद करनी चाहिए और पहिरने का कपड़ा काले रंग का करना चाहिए । देवाङ्गनाओं के आभरण में विद्दामणि और मोति अधिक रहने चाहिए ॥६३॥

शुकपिञ्छनिभैर्वस्त्रैः कार्यस्तासां परिच्छदः ।
पुष्यरागैस्तु मणिभिः क्वचिद्वैडूर्यभूषितैः ॥६४॥
दिव्यवानरनारीणां कार्यो नीलपरिच्छदः ।
एवं शृङ्गारिणः कार्या वेषा दिव्याङ्गनाश्रयाः ॥६५॥
अवस्थान्तरमासाद्य शुद्धाः कार्याः पुनस्तथा ।
मानुषीणां तु कर्तव्या नानादेशसमुद्भवाः ॥६६॥
वेषाभरणसंयोगान् गदतस्तान्निबोधत ।
आवन्त्ययुवतीनां तु शिरस्सालककुन्तलम् ॥६७॥
गौडीनामलकप्रायं सशिखापाशवेणिकम् ।
आभीरयुवतीनां तु द्विवेणीधर एव तु ॥६८॥

अभिनवभारती

(सालककुन्तलमिति) सालकाः अलकसहिताः कुन्तलाः कुञ्चिताः केशा यत्र

बालक्रीड़ा

(मूल) इनके पहिरने के वस्त्रों को सुग्गे के पंख के जैसे हरित वर्ण के करने चाहिए । विद्दर मणियों से युक्त पुष्प राग मणियों के गहने होने चाहिए ॥६४॥

(मूल) दिव्य गुण सम्पन्न वानरियों एवं नारियों के पहिरने के वस्त्र नीले रंग के करने चाहिए और इस प्रकार दिव्याङ्गनाओं के वेष शृंगारमय करना चाहिए ॥६५॥

(मूल) किन्तु अवस्थान्तर के प्राप्त करने पर उनके वेष शुद्ध होने चाहिए । मानुषियों के वेष भिन्न २ देशों के अनुसार करने चाहिए ॥६६॥

(मूल) वेष और आभरण के संयोग को कहता हूं उनको समझो । अवन्ती देश उज्जयिनी की युवतियों का शिर कुन्तल माने कुञ्चित अलक माने केशवाला करना चाहिए ॥६७॥

(मूल) गौडाङ्गनाओं का शिर अलक बहुल करना चाहिए जिसमें शिखा का बन्धन होने से वेणी के सहित हो जाता है । आभीर युवतियों को दो वेणी वाला होना चाहिए ॥६८॥

मांग लगाने के स्थान पर कुंचित केश अर्थात् घुंघराले बाल है जिसमें । ऐसा शिर अवन्ति युवतियों का शिर होता है ॥६७-६८॥

शिरः परिगमः कार्यो नीलप्रायमथाम्बरम् ।
तथा पूर्वोत्तरस्त्रीण समुन्नद्धशिखण्डकम् ॥६९॥
आकेशाच्छादनं तासां देशकर्मणि कीर्तितम् ।
तथैव दक्षिणस्त्रीणां कार्यमुल्लेख्यसंश्रयम् ॥७०॥
कुम्भी बन्धकसंयुक्तं तथावर्तललाटिकम् ।
गणिकानां तु कर्तव्यमिच्छाविच्छित्ति मण्डनम् ॥७१॥
देशजातिविधानेन शेषाणामपि कारयेत् ।

## अभिनवभारती

तत्तथोक्तम् । नीलप्रायं वस्त्रमित्याभीरीणामेव ।

हृदयं व्याप्नोति हृद्यः एवेति वेषः केशरचनादिः । आ समन्तात् भ्रियते पोष्यते कान्तिर्येन तदाभरणं शिखाव्यालादि । क्षुरकर्म अलकादियोजना ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) पूर्वोत्तर प्रदेश की स्त्रियों का शिर परिगम होना चाहिए अर्थात् शिर के केशों का परिगम स्वच्छत्व ऐसा होना चाहिए या करना चाहिए जिससे शिखण्डक केशों का जूडा ऊपर उठा हुआ रहे । और-वस्त्र नीजे अधिक रहने चाहिए ॥६९॥

(मूल) इन स्त्रियों के देश सम्बन्धी क्रिया कलापों के निरूपण के समय में केशों एवं वस्त्रों के सम्बन्ध में कह दिया है । उसी प्रकार दक्षिण देश की स्त्रियों के विषय में जो लिख दिया गया है उसी के आश्रय से केश और आच्छादन को करना चाहिए ॥७०॥

(मूल) कुम्भी बन्धक माने कलशी के आकार में केशों का बन्धन होना चाहिए । जिससे ललाट में आवर्त्त की भौंरी की आकृति वन जाय। गणिकाओं का तो मण्डन इच्छा के चमत्कार का परिचायक होना चाहिए यानी इच्छानुसार करना चाहिए ॥७१॥

(मूल) इन कथित स्त्रियों से बची हुई स्त्रियों के वेष और आभरण भिन्न २ अवस्थाओं के आश्रय से देश प्रान्तीय व्यवहार एवं जातिगत व्यवस्था के अनुसार करना कराना चाहिए ॥७२॥

नीलप्रायं—आभिरि माने अहिरों की स्त्रियों के वस्त्र प्रायः नीले रंग के होते है ॥६९-७१॥

वेष केश रचना वगैरह हृदय में व्याप्त हो जाती है अतः हृद्य ही है। पूर्ण रूप से या अच्छे रूप से अंगों की सुन्दरता को पुष्ट करते हैं वे आभरण हैं जैसा शिखाव्यालादि । क्षुर कर्म अलकादि की योजना माने केशों को सजा देने वाले पराग

वेषं तथा चाभरणं क्षरकर्म परिच्छदः ॥७२॥
आगमं चापि नेपथ्ये नाट्यस्यैवं प्रयोजयेत् ।
अदेशयुक्तो वेषो हि न शोभां जनयिष्यति ॥७३॥
मेखलोरसि बद्धा तु हास्यं समुपपादयेत् ।
तथा प्रोषित कान्यासु व्यसनाभिहतासु च ॥७४॥
वेषो वै मलिनः कार्य एकवेणीधरं शिरः ।
विप्रलम्भे तु नार्यास्तु शुद्धो वेषो भवेदिह ॥७५॥
नात्याभरणसंयुक्तो न चापि मृजयान्वितः ।
एवं स्त्रीणां भवेद्वेषो देशावस्थासमुद्भवः ॥७६॥
पुरुषाणां पुनश्चैव वेषान्वक्ष्यामि तत्त्वतः ।

अभिनवभारती

परिच्छदः विचित्रवस्त्रयोगः । एतद्वेषादि प्रलम्भेन ॥७२॥

देशोऽवन्त्यादिः, अवस्था रतिशोकाद्याः । तत्रेति पुरुषेष्वेव । अङ्गानां

बालक्रीड़ा

(मूल) नेपथ्य के विषय में यानी वेषभूषा के संजोवने के बारे में नाटयशास्त्रीय आगम का भी इसी प्रकार प्रयोग करे । क्योंकि प्रान्तीय एवं जातीय व्यवहार एवं व्यवस्था से रहित वेष शोभा का जनक नही होता है ॥७३॥

(मूल) क्योंकि मेखला कमर में पहिरने के योग्य करधनी को छाती में बांधना हास्य ही करायेगा । प्रोषित कन्याओं का तथा विपत्तियों में पड़ी हुई औरतों के वेष को मलिन करना चाहिए और उनके शिर के बालों की एक वेणी होनी चाहिए यानी केशों को गूहन नही करना चाहिए ॥७४॥

(मूल) विप्रलम्भ में तो खास तौर से अभिनय में वेष शुद्ध चाकचक्य से रहित करना चाहिए ॥७५॥

(मूल) न तो इसमें आभरणों की अत्यन्त योजना होनी चाहिए और न इसमें सफाई की ओर विशेष ध्यान रहना चाहिए इस प्रकार स्त्रियों का देश एवं उनकी रति शोकादि अवस्था का आधार अवश्य होना चाहिए ॥७६॥

विशेष से केशों को सजा देना । परिच्छद नाना रंगों के वस्त्रों को पहिरना ॥७२॥

देशायानी अवन्ती आदि । अवस्था रति एवं शोकादि ॥७६॥

उन पुरुष पात्रों के ही अंगों के रूप बदलने के लिए रंगों से रचना करनी

तत्राङ्गरचना पूर्वं कर्तव्या नाट्ययोक्तृभिः ॥७७॥
ततः परं प्रयोक्तव्या वेषा देशसमुद्भवाः ।
सितो नीलश्च पीतश्च चतुर्थो रक्त एव च ॥७८॥
एते स्वभावजा वर्णा यैः कार्यं त्वङ्गवर्तनम् ।
संयोगजाः पुनश्चान्ये उपवर्णा भवन्ति हि ॥७९॥
तानहं संप्रवक्ष्यामि यथाकार्यं प्रयोक्तृभिः ।
सितनीलसमायोगे कारण्डव इति स्मृतः ॥८०॥

अभिनवभारती

रूपपरिवर्तनसंपादनात्मकवर्णवर्तना कर्तव्या न स्त्रीपात्रेष्विति यावत् । संयोगजा इति वर्णद्वयश्लेषेणोत्थापिताः, उपवर्णास्तु बहुवर्णमिश्रणेनेत्यर्थः ॥७९॥

बलस्थ इत्यभिभवनकारी, ततोऽन्यो वर्णो द्विगुण इति, अस्यापवादमाह

बालक्रीड़ा

(मूल) अब पुरुषों के समुचित वेषों का तत्वत यानी व्यवस्थित रूप में कहूंगा । सबसे प्रथम अभिनेताओं को अपने अंग की रचना करनी चाहिए ॥७७॥

(मूल) इसके वाद देश एवं जाति में व्यवहार में आने वाले वेषों को प्रयोग करना चाहिए । जो सफेद है नील है पीत है और चतुर्थ लाल रंग का है ॥७८॥

(मूल) जिन्हें अंगों का उद्वर्त्तन करना है उनके ये स्वाभाविक वर्ण हैं । और जो देशान्तर एवं जात्यन्तर के संयोग के सम्बन्ध से होते हैं वे उपवर्ण होते हैं ॥७९॥

(मूल) उन उपवर्णो को मैं कहूंगा । उसी के अनुसार अभिनेताओं को प्रयोग करना चाहिए । श्वेत और नील वर्ण के समन्वय में कारण्डव वर्ण होता है ॥८०॥

चाहिए । स्त्री पात्रों में नही ॥७७॥

पात्रों के रंग तीन प्रकार के होते हैं एक स्वाभाविक, दूसरे संयोगजन्य जो कि दो तीन रंगों के मेल से होते हैं । तीसरे उपवर्ण जो बहुत प्रकार के रंगो की योजना से बनते हैं या बनाए जाते हैं ॥७९॥

बलस्थ माने बलवान् वर्ण वह होता जो दूसरे रंगों को अभिभूत करे उससे अन्य दुर्वल द्विगुण कहलाता है । इसके अपवाद को कहते हैं । नीलं मुक्त्वा यानी नील

सितपीतसमायोगात्पाण्डुवर्णः प्रकीर्तितः ।
सितरक्तसमायोगे पद्मवर्णः प्रकीर्तितः ॥८१॥
पीतनीलसमायोगाद्धरितो नाम जायते ।
नीलरक्तसमायोगात्कषायो नाम जायते ॥८२॥
रक्तपीतसमायोगाद्गौरवर्ण इति स्मृतः ।
एते संयोगजा वर्णा ह्युपवर्णास्तथापरे ॥८३॥
त्रिचतुर्वर्णसंयुक्ता बहवः संप्रकीर्तिताः ।
बलस्थो यो भवेद्वर्णस्तस्य भागो भवेत्ततः ॥८४॥
दुर्बलस्य च भागौ द्वौ नीलं मुक्त्वा प्रदापयेत् ।

अभिनवभारती

नीलवर्णादृते इति ॥८४॥ तत्र तु यो भागविधिस्तं दर्शयति नीलस्यैक इति

बालक्रीड़ा

(मूल) श्वेत और बीज के समायोग से पाण्डु वर्ण कहलाता है। और सफेद और लाल वर्ण के संयोग से पद्म वर्ण कहलाता है ॥८१॥

(मूल) पीले एवं नीले वर्णो के संयोग से हरा रंग पैदा होता है। नीले एवं लाल रंग के संयोग से कषैला रंग हो जाता है ॥८२॥

(मूल) लाल एवं पीले के संयोग से गौर वर्ण माना जाता है। ये ही संयोग से पैदा होने वाले वर्ण उपवर्ण बनते है ॥८३॥

(मूल) इनसे अपर और बहुत से वर्ण तीन एवं चार प्रकार के वर्णो के संयोग से बने हुए कहे जाते है। इनमें जो वर्ण बल शाली है माने तेज है तीव्र है उसका एक भाग एक हिस्सा होना चाहिए अर्थात् पूरी मात्रा में उसका उपयोग नही करना चाहिए ॥८४॥

(मूल) जो तो तीखा रंग है ऐसे नील रंग को छोड़कर दुर्बल रंग के दो हिस्से होने चाहिए। क्योकि नील का एक भाग होता है। अन्य वर्णो में चार हिस्से होते हैं ॥८५॥

वर्ण से ऋत माने अतिरिक्त सभी वर्ण दुर्बल हैं नील वर्ण बलवान् है। उस बलवत्ता के हेतु भूत जो भागविधि है। उसको कहते हैं कि नील रंग का एक हिस्सा ही अन्य

नीलस्यैको भवेद्भागश्चत्वारोऽन्यत्र वर्णके ॥८५॥
बलवान्सर्ववर्णानां नील एव प्रकीर्तितः ।
एवं वर्णविधिं ज्ञात्वा नानासंयोगसंश्रयम् ॥८६॥
ततः कुर्याद्यथायोगमङ्गानां वर्तनं बुधः ।
वर्तनाच्छादनं रूपं स्ववेषपरिवर्जितम् ॥८७॥
नाटस्यधर्मप्रवृत्तं तु ज्ञेयं तत्प्रकृतिस्थितम् ।
स्ववर्णमात्मनश्छाद्यं वर्णकैर्वेषसंश्रयैः ॥८८॥

अभिनवभारती

वर्णके नीलस्य भाग इत्यर्थः ॥८५।८६॥

वर्तनाशब्दं पर्यायैर्व्याचष्टे वर्तनाच्छादनमिति प्रकृस्थितमिति देवमानुषादिस्वभावविभागेनावस्थितमित्यर्थः ॥८८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) इन सब वर्णो में नील वर्ण सबसे तेज होता है। इस प्रकार नानावर्णो के संयोग से बनने वाले वर्णो को जाने ॥८६॥

(मूल) उसके बाद युक्ति के अनुसार अङ्गो का वर्त्तन समझदार लोग करें। इस वर्त्तन एवं आच्छादन से बनने वाले रूप को अपने स्वाभाविक वेष से परिवर्जित करना चाहिए ॥८७॥

(मूल) नाट्य धर्म की नाटकीय अभिनय की प्रवृत्ति के अनुसार होने वाले वर्त्तन एवं आच्छादन को तो उस उस प्रकृति में भिन्न २ व्यक्ति में रहने वालों को ही समझना चाहिए। वेष के अनुसार किये जाने वाले वर्णकों से रंगों से अपने वर्ण का आच्छादन करना चाहिए ॥८८॥

वर्णो को दुर्बल करने में पर्याप्त है वर्ण के माने नीलवर्ण के हिस्से में ॥८५॥

पहले वर्णवर्त्तना में जिस वर्त्तन शब्द को कहा था, उसके पर्याय शब्दों को कहते हैं कि वर्त्त आच्छादन होता ॥८७॥

प्रकृति स्थित माने देवता और मनुष्यों के स्वभाव के अनुसार विभक्त होकर अवस्थित है ॥८८॥

आकृतिस्तस्य कर्त्तव्या यस्य प्रकृतिरास्थिता ।
यथा जन्तुः स्वभावं स्वं परित्यज्यान्यदैहिकम् ॥८९॥
तत्स्वभावं हि भजते देहान्तरमुपाश्रितः ।
वेषेण वर्णकैश्चैव च्छादितः पुरुषस्तथा ॥९०॥
परभावं प्रकुरुते यस्य वेषं समाश्रितः ।
देवदानवगन्धर्वक्षराक्षसपन्नगाः ॥९१॥

अभिनवभारती

वर्तनस्य प्रयोजनमाह यथा जन्तुः स्वभावं स्वमिति । जन्तुरिति जीवात्मेत्यर्थः स च शुद्धनिर्मलानन्तचिदानन्दप्रकाशः स्वातन्त्र्यरूपं स्वमनपायिनमपि स्वभावं परित्यज्यान्यद् व्यतिरिक्तमपि दैहिकं देहभवं शरीरकरणोचितं तत्स्वभावं भजते, यतो देहान्तरं तद्देहविशेष उपसमीपे आ समन्तात् श्रितः अतिनैकटच्येन तदात्मवृत्त्या प्रतिपन्न इत्यर्थः ॥८९।९१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अभिनेता को उसकी आकृति बनानी चाहिए जिस प्रकृति का जिस अभिनयनीय व्यक्ति का अभिनय उसे करना है। जैसे पैदा होने वाला जन्तु अपने पूर्व देह के स्वभाव को छोड़कर दूसरे देह के स्वभाव को धारण करता है ॥८९॥

(मूल) जैसे देहान्तर का उपाश्रयण करने वाला व्यक्ति उसके स्वभाव का भजन करता है उसी प्रकार अभिनेता पुरुष भी वेष और वर्णक से आच्छादित हुआ करता है ॥९०॥

(मूल) क्योंकि जिसके वेष का आश्रयण करता है उसके भाव को करता है देव, दानव, गन्धर्व, यक्ष राक्षस एवं सर्प तथा और भी जो जीवधारी हैं वे सब प्राणियों में समझे जाते हैं ॥९१॥

वर्त्तन के प्रयोजन को कहते हैं जैसे जन्तु माने जीवात्मा शुद्ध निर्मल अनन्त चित् एवं प्रकाश स्वरूप है अत एव स्वातन्त्र्य सम्पन्न है। अर्थात् अनपायी स्वभाव वाला है बदली नही जा सकने वाली प्रकृति वाला है तब भी अपने स्वभाव को छोड़कर अन्य व्यतिरिक्त दैहिक माने देह में होने वाले शरीर एवं करण माने इन्द्रियां उनके अनुसार उचित उनके स्वभाव को ग्रहण करता है। क्योकि देहान्तर माने वह देह विशेष। उप माने समीप में। आसमन्तात् अच्छे प्रकार से श्रित माने अत्यन्त निकट भाव से उसके स्वरूप को प्राप्त कर लेता है।

प्राणिसंज्ञाः स्मृता ह्येते जीवबन्धाश्च येऽपरे ।
स्त्रीभावाः पार्वताः नद्यः समुद्रा वाहनानि च ॥९२॥
नानाशस्त्राण्यपि तथा विज्ञेयाः प्राणिसंज्ञया ।
शैलप्रासादयन्त्राणि चर्मवर्मध्वजास्तथा ॥९३॥

अभिनवभारती

एतदुक्तं भवति—यथा परमात्मा स्वचैतन्यप्रकाशमत्यजन्नपि देहकञ्चुकोचितचित्तवृत्तिरूषितमिव स्वरूपमादर्शयति, तथा नटोऽपि आत्मावष्टम्भमत्यजन्नेव स्थाने लयतालाद्यनुसरणाद्यायोगाद् देहस्थानीयेन वर्तनादिवेष परिवर्तने (न) तदुचितस्वभावालिङ्गितमिव स्वात्मानं सामाजिकान् प्रतिदर्शयति, प्रेक्षकपक्षे न नटाभिमानस्तत्र हि रामाभिमान इति दर्शयति । एतदाशये नैवास्माभिस्तत्र तत्र प्रतीतिरेव व्याख्याता रसाध्मायादौ ॥९२॥

सजीवमाहार्यभेदं व्याचष्टे देवदानवगन्धर्वेत्यादिना, शैलप्रासादादीनि निर्जीव-

बालक्रीड़ा

(मूल) पर्वतो से समुद्भूत नदियों का स्वभाव स्त्रियों के जैसा होता है । समुद्र वाहन और नाना प्रकार के शास्त्रों की भी प्राणिसंज्ञा है ॥९२॥

(मूल) शैल प्रासाद यन्त्र चर्म वर्म (कवच) ध्वजाएँ तथा नाना प्रकार के जिनसे प्रहार किया जाता है वे आयुध, ये सब अप्राणी हैं ॥९३॥

इससे यह कहा कि जैसे परमात्मा अपने धर्म चेतनता एवं प्रकाश स्वरूपता को नही छोडता हुआ देहरूपी कञ्चुक आवरण के उचित चित्तवृत्तियों से रूषित हुआ अन्तःकरण में वृत्ति रहने वाले नाना धर्मो से युक्त हुए की तरह अपने आपको प्रकट करता है वैसे ही नट भी अपने अवष्टम्भ को धारणा को न छोड़ता हुआ भी अवसर पर संगीत लय वाद्य के ताल का अनुसरणादि व्ययोग से देहान्तर स्थानी अर्थात् दूसरे देह में रहने वाले वेषों के परिवर्तन के द्वारा उसके स्वभाव से आलिङ्गित हुआ सा आच्छादित हुआ सा अपने रूप को समाजिको के प्रति दिखाता है । इसी आशय से ही हमने उस तालाध्याय में ऐसी प्रतीति वाली व्याख्या की ॥९२॥

देव दानव गन्धर्व इत्यादि सजीव जीवो के कृत्रिम, आहार्य अभिनय की व्याख्या करते हैं । शैल प्रसादादि से निर्जीव रूप में प्रस्तुत शैलप्रसादादि की परिगणना

नानाप्रहरणाद्याश्च तेऽप्राणिन इति स्मृताः ।
अथवा कारणोपेता भवन्त्येते शरीरिणः ।।९४।।
वेषभाषाश्रयोपेता नाटचधर्ममवेक्ष्य तु ।
वर्णानां तु विधिं ज्ञात्वा वयः प्रकृतिमेव च ।।९५।।
कुर्यादङ्गस्य रचनां देशजातिवयः श्रिताम् ।
देवा गौरास्तु विज्ञेया यक्षाश्चाप्सरसस्तथा ।।९६।।
रुद्रार्कद्रुहिणस्कन्दास्तपनीयप्रभाः स्मृताः ।
वोमो वृहस्पतिः शुक्रो वरुणस्तारकागणाः ।।९७।।

अभिनवभारती

त्वे प्रस्तुतत्वेन परिगणितान्यपि अवस्थाविशेषेषु नाटचधर्मेण सजीवत्वेऽपीत्याह शैलेत्यादिना, अथवा कारणोपेता इत्यादिना च ।।९३।९४।।

अङ्गरचनानि विभजति वर्णानामिति गौरादीनाम् ।।९५।९६।।

बालक्रीड़ा

(मूल) अथवा ये भी कारण विशेष के प्राप्त होने पर प्राणियों के सदृश शरीरधारी हो जाते हैं या माने जाते है ।।९४।।

(मूल) वेष और भाषा के आश्रय से उपेत यानी उनका आश्रय करने वाले भी अभिनेता लोग नाटच के धर्म अभिनय को समझकर आचरण करें। किन्तु चारों वर्णो की विधि अवस्था एवं स्वभाव को समझ कर देश प्रान्त जाति एवं वय के आधार पर अंगों की रचना करनी चाहिए ।।९५।।

(मूल) देवता यक्ष तथा अप्सराओं को मोर समझे ।।९६।।

(मूल) एकादश रुद्र, द्वादश आदित्य, द्रुहिण ब्रह्मा, स्कन्द सोम, वृहस्पति, शुक्र एवं तारागण सुवर्ण सदृश कान्ति वाले माने गये हैं ।।९७।।

की गई है किन्तु नाट्य में उनको सजीव रूप में वर्णन किया जाता है नाट्य धर्म के अनुसार उनको सजीव रूप में ही वर्णन किया जाता है। अथवा कारण से युक्त होने से सजीव हो जाते हैं ।।९३।९४।।

श्वेत पीत रक्त आदि रंगो से अंगों की रचना का विभाग कहते हैं अंगो की रचना का विभाग दिखाते है ।।९५।९६।।

समुद्रहिमवद्गङ्गाः श्वेता हि स्युर्बलास्तथा ।
रक्तमङ्गारकं विद्यात् पीतौ बुधहुताशनौ ॥६८॥
नारायणो नरश्चैव श्यामो नागश्च वासुकिः ।
दैत्याश्च दानवाश्चैव राक्षसा गुह्यका नगाः ॥६६॥
पिशाचा जलमाकाशमसितानि तु वर्णतः ।
भवन्ति षट्सु द्वीपेषु पुरुषाश्चैव वर्णतः ॥१००॥
कर्तव्या नाटयोगेन निष्टप्तकनकप्रभाः ।
जम्बूद्वीपस्य वर्षे तु नानावर्णाश्रया नराः ॥१०१॥
उत्तरांस्तु कुरूंस्त्यक्त्वा ते चापि कनकप्रभाः ।
भद्राश्वपुरुषाः श्वेताः कर्तव्या वर्णतस्तथा ॥१०२॥

अभिनवभारती

नगाः पर्वताः । जलमाकाशमिति तदधिष्ठात्री देवतेह विवक्षिता । जम्बूद्वीपस्य वर्ष इति भारते । ते चापीति उत्तरकुरवः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) समुद्र हिमवान् पर्वत और गङ्गा ये श्वेत रंग वाले हैं तथा बलशाली हैं । मंगल लाल है बुध और हुताशन अग्नि पीले हैं ॥६८॥

(मूल) नारायण और नर श्यामवर्ण वाले होते हैं । वासुकिनाग दैत्य दानव राक्षस गुह्यक पर्वत पिशाच यम आकाश इनका वर्ण काला है ॥६६॥

(मूल) जम्बूद्वीप से भिन्न द्वीपों में पुरुष किसी भी वर्ण के रहें परन्तु नाटच के अभिनय के सम्बन्ध से उनको तपाये हुए सोने की कान्ति वाले करना चाहिए ॥१००॥

(मूल) किन्तु जम्बूद्वीप में तो पुरुषों को भिन्न २ वर्णों वाले करने चाहिए ॥१०१॥

(मूल) उत्तर कुरवों को छोड़कर जम्बूद्वीपवासी नरो को भी सोने के सदृश प्रभाव वाले करने चाहिए । और भद्राश्ववर्ष के नरों को वर्णतः श्वेत करना चाहिए ॥१०२॥

नगा माने पर्वत कहा है । जल एवं आकाश शब्द से यहां पर उनकी अधिष्ठात्री देवताएँ विवक्षित हैं ॥१००॥

जम्बूद्वीप वर्ष में यानी भारत वर्ष में । ते वे माने उत्तर कुरु ॥१०२॥

केतु माले नरा नीला गौराः शेषेषु कीर्तिताः ।
नानावर्णाः स्मृता भूता गन्धर्वा यक्षपन्नगाः ॥१०३॥
विद्याधरास्तथा चैव पितरस्तु समा नराः ।
पुनश्च भारते वर्षे तांस्तान्वर्णान्निबोधत ॥१०४॥
राजानः पद्मवर्णास्तु गौराः श्यामास्तथैव च ।
ये चापि सुखिनो मर्त्या गौराः कार्यास्तु वै बुधैः ॥१०५॥
कुकर्मिणो ग्रहग्रस्ताः व्याधितास्तपसि स्थिताः ।
आयस्तकर्मिणश्चैव ह्यसिताश्च कुजातयः ॥१०६॥
ऋषयश्चैव कर्तव्या नित्यं तु बदरप्रभाः ।

अभिनवभारती

पितरस्तु समा नरा इति तुः स्वार्थे पितरो नराश्च तुल्या इत्यर्थः । कुकर्मिण इति कुत्सितं निन्दितं कर्म येषाम् । आयस्तं शरीरक्लेशबहुलं कर्म येषामित्यर्थः । कुजायो धीवरडोम्बाद्याः ॥१०६॥

बदरप्रभावत्त्वेऽप्यपवादमाह तपः स्थिता असिता इति । अनेन तु ऋषीणामपि

बालक्रीड़ा

(मूल) केतुमाल द्वीप में नरों को नील कहा है और अवशिष्ट द्वीपों में गौर कहा है । भूत प्रेत गन्धर्व यक्ष एवं पन्नग नाना वर्णो वाले माने गये हैं ॥१०३॥

(मूल) विद्याधर पितर एवं नर ये सब समान वर्ण वाले होते हैं । किन्तु भारत वर्ष में किन किन वर्णों के होते हैं उन उन वर्णो को समझो ॥१०४॥

(मूल) राजा लोग पद्म गौर वर्ण के तथा श्याम वर्ण के भी होते हैं । और जो भी सुखी मानव हैं उन्हें भी बुध लोग गौर करें ॥१०५॥

(मूल) कुकर्म करने वाले, ग्रहों से पीड़ित, व्याधिग्रस्त, सूर्य के ताप में बैठने वाले, आयास बहुल कर्म करने वाले तथा कुत्सित जाति वाले रंग के काले होते हैं ॥१०६॥

पितर और नर ये दोनों अपने अर्थ में समान हैं । कुकर्मी माने जिनके कर्म आचरण कुत्सित हैं निन्दित हैं । आयस्त माने जिनके कर्म बहुत क्लेषों से युक्त हैं । कुजाति माने मल्लाह नाव चलाने वाले मछुए एवं डोम आदि हैं ॥१०३-१०६॥

पहले जो ऋषियों को बदर की कान्ति के समान कान्ति वाला कहा था उसके अपवाद में बदर प्रभावत्वेपि से अपवाद को कहते है जो तपःस्थित ऋषि असित वर्ण

तपः स्थिताश्च ऋषयो नित्यमेवासिता बुधैः ॥१०७॥
कारणव्यपदेशेन तथा चात्मेच्छया पुनः ।
वर्णस्तत्र प्रकर्तव्यो देशजातिवशानुगः ॥१०८॥
देशं कर्म च जातिं च पृथिव्युद्देशसंश्रयम् ।
विज्ञाय वर्तना कार्या पुरुषाणां प्रयोगतः ॥१०९॥
किरातबर्बरान्ध्राश्च द्रविडाः काशिकोसलाः ।
पुलिन्दा दाक्षिणात्याश्च प्रायेण त्वसिताः स्मृताः ॥११०॥
शकाश्च यवनाश्चैव पह्लवा बाह्लिकश्च ये ।

अभिनवभारती

तपोनिरतानामसितत्व मित्यपौनरुक्त्यम् ॥१०७॥

व्यापकं लक्षणमाह कारणव्यपदेशेनेति । कारणं यथा क्लेशबहुला क्रिया कृष्णत्वे आत्मेच्छयेति कविबुद्धयनुसारेणेत्यर्थः ॥१०८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) ऋषियों को सर्वदा बदर के समान पीत कान्ति वाले करना चाहिए । जो तो सूर्य के घाम में बैठकर तपस्या करते है उन ऋषियों को अवश्य ही बुध लोग आसित वर्ण वाले करें ॥१०७॥

(मूल) किसी कारण के व्यपदेश से तथा फिर अपनी इच्छा से देश एवं जाति कें अनुसार उन ऋषियों के वर्णो को करना चाहिए ॥१०८॥

(मूल) देश कर्म जाति तथा जिस भूमि पर पैदा हुए हैं उसके उद्देश को स्थान को समझ कर प्रयोग में अभिनय के प्रसङ्ग में पुरुषों की वर्त्तना करनी चाहिए ॥१०९॥

(मूल) किरात वर्वर आन्ध्र द्रविड काशिक कौसल पुलिन्द और दाक्षिव्य तामिलनाडु मद्रासी लोग प्रायः असित ही माने गये हैं ॥११०॥

वाले होते हैं । इससे यह कहा कि तपस्या में लगे ऋषि उज्ज्वल वेष वाले न होकर असित कृष्ण वर्ण के होते हैं ॥१०७॥

कारण के व्यपदेश इससे ब्यापक लक्षण को कहते हैं । काला रंग होने का कारण क्लेष बहुल कर्म है यानी कष्ट कर कर्म करने से मनुष्य काला पड़ जाता है । आत्मेच्छया का अर्थ कवि भी अपनी इच्छा से उसका रंग बदल सकता है । यानी जैसा

प्रायेण गौराः कर्तव्या उत्तरां ये श्रिता दिशम् ॥१११॥
पाञ्चालाः शौरसेनाश्च माहिषाश्चौण्ड्रमागधाः ।
अङ्गा वङ्गाः कलिङ्गाश्च श्यामाः कार्यास्तु वर्णतः ॥११२॥
ब्राह्मणाः क्षत्रियाश्चैव गौराः कार्यास्तथैव हि ।
वैश्याः शूद्रास्तथा चैव श्यामाः कार्यास्तु वर्णतः ॥११३॥
एवं कृत्वा यथान्यायं मुखाङ्गोपाङ्गवर्तनाम् ।
श्मश्रुकर्म प्रयुञ्जीत देशकालवयोऽनुगम् ॥११४॥
शुद्धं विचित्रं श्यामं च तथा रोमशमेव च ।
भवेच्चतुर्विधं श्मश्रु नानावस्थान्तरात्मकम् ॥११५॥

अभिनवभारती

तत्रेति भारते। शुद्धामिति क्षुरेण, सर्वथा चासितं, श्यामं पूर्वं क्षुरकर्म योजितमपीदानीं निवारितं तद्योजनाङ्कम् । विचित्रमिति क्षुरकर्त्रितकर्मणो-त्पादनकर्मणा च रचितविचित्रसंनिवेशम् । रोमशमिति यथोत्पन्नम् ।

बालक्रीड़ा

(मूल) शक यवन पह्लव वाह्लीक और जो उत्तर दिशा में रहते हैं उन सबको प्रायः गौर ही करना चाहिए ॥१११॥

(मूल) पाञ्चाल शौरसेन माहिष औण्ड्रमागध अङ्ग बङ्ग और कलिङ्गों को रंग में काले करने चाहिए ॥११२॥

(मूल) ब्राह्मण तथा क्षत्रियों को गौर करना चाहिए। वैश्य और शूद्रों को रंग में श्याम करना चाहिए ॥११३॥

(मूल) इस तरह नीति के अनुसार मुख्य अङ्ग एवं उपाङ्गों की वर्त्तना को कर के देश काल द्वय के अनुगामी हजामत क्षौर कर्म का प्रयोग करे ॥११४॥

(मूल) भिन्न २ अवस्थाओं के स्वरूप में शुद्ध, विचित्र श्याम तथा रोमश ये चार प्रकार के क्षौर कर्म होते हैं ॥११५॥

रंग चाहे वैसा वर्णन कर सकता है। तत्रेति माने भारत में ॥१०८-११४॥

शुद्ध छुरे से काट कर साफ कर दिया गया। तब भी सर्वथा काला है। श्याम पहले जिसमें क्षुर कर्म योजित है किन्तु अब इसमें उसकी योजना के अंक को निवारित कर दिया। विचित्र—क्षुर कत्रित कर्म और उत्पादन कर्म से विचित्र सन्निवेश से रचित रोमश काट देने पर भी जिसके बाल पैदा हो गये वह रोग वाला पुरुष ॥११५॥

शुद्धं तु लिङ्गिनां कार्यं तथामात्यपुरोधसाम् ।
मध्यस्था ये च पुरुषा ये च दीक्षां समाश्रिताः ॥११६॥
दिव्या ये पुरुषाः केचित्सिद्धविद्याधरादयः ।
पार्थिवाश्च कुमाराश्च ये च राजोपजीविनः ॥११७॥
शृङ्गारिणश्च ये मर्त्या यौवनोन्मादिनश्च ये ।
तेषां विचित्रं कर्तव्यं श्मश्रु नाटचप्रयोक्तृभिः ॥११८॥

अभिनवभारती

लिङ्गिनामपि ब्रह्मचारिवानप्रस्थादीनाम् ।

"मध्यस्था ये च पुरुषा ये च दीक्षां समाश्रिताः"

इत्यर्धं—

"शुद्धं तु लिङ्गिनां कार्यं तथामात्यपुरोधसाम्"

इत्यर्धस्यानन्तरं योज्यम् लेखकदोषात्तु स्थानान्तरे दृश्यते । मध्यस्थ इति नोत्तमानामधमानामित्यर्थः । यौवनोन्मादिन इति अमात्यपुरोधसोऽपीति भावः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) उनमें लिङ्गियों माने संन्यासियों तथा अमात्य एवं पुरोहितों का शुद्ध श्मश्रु करना चाहिए । जो तो मध्यस्थ हैं और जो दीक्षा लिये हुए है तथा जो कोई सिद्ध विद्याधर प्रभृति दिव्य पुरुष हैं । पार्थिव है कुमार हैं राजोपजीवी हैं शृङ्गारी हैं और जो यौवन से उन्मत्त हैं उन सबका श्मश्रु क्षौर कर्म, नाटच के संचालकों को चाहिए कि विचित्र करे ॥११६-११७-११८॥

लिङ्गी सन्यासी तथा ब्रह्मचारी एवं वानप्रस्थादि का वर्ण शुद्ध करना चाहिए । यहाँ—

'मध्यस्था ये च पुरुषा ये च दीक्षां समाश्रिताः'—जो मध्यस्थ पुरुष हैं और जो दीक्षा का समाश्रयण कर चुके हैं अर्थात् दीक्षित हैं । इस आधे श्लोक को—

शुद्धं तु लिङ्गिनां कार्यं तथामात्यपुरोधसाम्—

सन्यासियों अमात्य एवं पुरोहितों का वेष शुद्ध करना चाहिए इस अर्ध श्लोक के बाद में योजना करनी चाहिए । किन्तु लेखक के दोष से यह अर्ध श्लोक स्थानान्तर में दिखाई दे रहा है । मध्यस्था जो न तो उत्तम है और जो न अधम है वे मध्यम स्थिति वाले होते हैं ॥११६।११७॥

यौवन के उन्माद से युक्त, यह अमात्य और पुरोहित को भी कह सकते हैं ॥११८-१२३॥

अनिस्तीर्णप्रतिज्ञानां दुःखितानां तपस्विनाम् ।
व्यसनाभिहतानां च श्यामं श्मश्रु प्रयोजयेत् ॥११६॥
ऋषीणां तापसानां च ये च दीर्घव्रता नराः ।
तथा च चीरबद्धानां रोमशं श्मश्रु कीर्तितम् ॥१२०॥
एवं नानाप्रकारं तु श्मश्रु कार्यं प्रयोक्तृभिः ।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि वेषान्नानाप्रयोगजान् ॥१२१॥
शुद्धो विचित्रो मलिनस्त्रिविधो वेष उच्यते ।
तेषां नियोगं वक्ष्यामि यथावदनुपूर्वशः ॥१२२॥
देवाभिगमने चैव मङ्गले नियमस्थिते ।
तिथिनक्षत्रयोगे च विवाहकरणे तथा ॥१२३॥
धर्मप्रवृत्तं यत्कर्म स्त्रियो वा पुरुषस्य वा ।
वेषस्तेषां भवेच्छुद्धो ये च प्रायत्निका नराः ॥१२४॥

### अभिनवभारती

शुद्ध इति शुक्लवस्त्रादिः प्रायः । प्रायत्निका इति प्रयत्ने भवा विनीता इत्यर्थः ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) जो प्रतिज्ञा को पूरा नही कर पाये है या दुःख मग्न है या तपस्या में निरत हैं और जो व्यसन से नष्ट हो गए हैं उनका श्मश्रु का प्रयोग काले रंग में करना चाहिए ॥११९॥

(मूल) ऋषि तपस्वी और जो दीर्घ व्रत वाले नर हैं तथा चीरबद्ध है माने फटे वस्त्रों को धारण करते हैं उनका श्मश्रु रोमश कहा है ॥१२०॥

(मूल) इस प्रकार अभिनेताओं को नाना प्रकार के श्मश्रुओं को करना कराना चाहिए । अब इसके बाद भिन्न प्रयोग के अनुसार वेषों को कहूंगा ॥१२१॥

(मूल) शुद्ध विचित्र एवं मलिन ये तीन प्रकार के वेष कहे हैं । अब इनके विनियोग को क्रमशः कहूंगा ॥१२२॥

(मूल) देवों के अभिगमन में यानी देवदर्शन के उद्देश्य से की जाने वाली यात्रा में नियम की स्थिति में मांगलिक कार्य में, तिथि विशेष एवं नक्षत्र विशेष के योग में विवाह प्रकरण में और भी जो स्त्री एवं पुरुष के धार्मिक कर्म है उसमें प्रवृत्त हैं तथा और जो उद्योग में व्यस्त नट हैं उनका वेष शुद्ध होना चाहिए ॥१२३-१२४॥

शुद्ध माने प्रायः जिनके वस्त्रादि शुक्ल हैं । प्रायत्निक वे हैं जो प्रयास से विनीत हुए हैं ॥१२४-१३०॥

देवदानवयक्षाणां गन्धर्वोरगरक्षसाम् ।
नृपाणां कर्कशानां च चित्रो वेष उदाहृतः ॥१२५॥
वृद्धानां पुरुषाणां च श्रेष्ठ्यमात्यपुरोधसाम् ।
वणिजां काञ्चुकीयानां तथा चैव तपस्विनाम् ॥१२६॥
विप्रक्षत्रियवैश्यानां स्थानीया ये च मानवाः ।
शुद्धो वस्त्रविधिस्तेषां कर्तव्यो नाटकाश्रयः ॥१२७॥
उन्मत्तानां प्रमत्तानामध्वगानां तथैव च ।
व्यसनोपहतानां च मलिनो वेष उच्यते ॥१२८॥
शुद्धरक्तविचित्राणि वासांस्यूर्ध्वाम्बराणि च ।
योजयेन्नाटचतत्त्वज्ञो वेषयोः शुद्धचित्रयोः ॥१२९॥
कुर्याद्वेषे तु मलिने रक्तं वासो विचक्षणः ।
मुनिनिर्ग्रन्थशाक्येषु यतिपाशुपतेषु च ॥१३०॥
व्रतानुगस्तु कर्तव्यो वेषो लोकस्वभावतः ।

अभिनवभारती

चीरमिति अवितता स्थूला च वृक्षत्वक्, वल्कलं तु तद्विपरीतम्, यथा बालक्रीड़ा

(मूल) देव दानव यक्ष गन्धर्व सर्प राक्षस और कर्कश राजा इनका वेष विचित्र कहा है ॥१२५॥

(मूल) वृद्ध पुरुष का सेठ मंत्री पुरोहित कञ्चुकी तपस्वी ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य तथा जो स्थानीय मानव हैं तथा वणिक् माने वाणिज्य व्यापार करने वाले किसी भी जाति का पुरुष है उन सब का नाटक के आश्रय से शुद्ध वेष वस्त्र विधान को करना चाहिए ॥१२६-१२७॥

(मूल) उन्मत्त उन्माद रोग वाले प्रमत्त असावधान मुसाफिर और जो व्यसन से उपहत है उनका वेष मलिन कहा है ॥१२८॥

(मूल) नाट्य के तत्त्व के जानकार लोग शुद्ध और विचित्र वेषों में शुद्ध रक्त एवं विचित्र अधो वस्त्रों का और ऊर्ध्व वस्त्रों का माने उत्तरीय पटों का प्रयोग करें ॥१२९॥

(मूल) विचक्षण लोग मुनि निर्ग्रन्थ शाक्य यति एवं शैवों के मलिन वेष में रक्त वस्त्र को करे ॥१३०॥

चीर माने जो विस्तृत नही है किन्तु स्थूल है ऐसी वृक्ष की छाल। वल्कल

चीरवल्कलचर्माणि तापसानां तु योजयेत् ॥१३१॥

परिव्राण्मुनिशाक्यानां वासः काषायमिष्यते ।

नानाचित्राणि वासांसि कुर्यात्पाशुपतेष्वथ ॥१३२॥

कुजातयश्च ये प्रोक्तास्तेषां चैव यथार्हतः ।

अन्तः पुरप्रवेशे च विनियुक्ता हि ये नराः ॥१३३॥

काषायकञ्चुकपटाः कार्यास्तेऽपि यथाविधि ।

अवस्थान्तरतश्चैवं नृणां वेषो भवेदथ ॥१३४॥

वेषः सांग्रामिकश्चैव शूराणां संप्रकीर्तितः ।

विचित्रशस्त्रकवचो बद्धतूणो धनुर्धरः ॥१३५॥

अभिनवभारती

भूर्जपत्रत्वक्, मृगादेश्चर्म ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जिस व्यक्ति का जो व्रत है उस व्रत के अनुसार लोक स्वभाव को या लोक प्रसिद्धि को जानकर तापसों के वेष में चीर वल्कल एवं चर्म की योजना करे ॥१३१॥

(मूल) परिव्राजक संन्यासी मुनि एवं शाक्य बौद्धों को काषाय वस्त्र इष्ट हैं। पाशुपत व्रत वालो में तो नाना रंग वाले वस्त्रों को करना चाहिए ॥१३२॥

(मूल) जो कुजाति कहे जाते हैं उनका वेष उनकी योग्यता के अनुरूप करना चाहिए। और जो अन्तः पुर में प्रवेश करने के योग्य नर हैं। उनका भी यथा विधि काषाय वस्त्र या कञ्चुकी के धारण के योग्य पटों को करे। इस तरह भिन्न अवस्थाओं के सम्बन्ध से मनुष्यों का वेष होता है ॥१३३-१३४॥

(मूल) शूरों का वेष संग्राम द्योतक कहा गया है जिसमें शूरवीर विचित्र शस्त्रों को धारण करते हैं कवच को पहिनते हैं तूणीर को पृष्ठ पर बांधते हैं और धनुष को धारण करते हैं ॥१३५॥

तो उसके विपरीत होती है जैसे भूर्जपत्र की त्वचा तथा मृगचर्म ॥१३१।१३५॥

चित्रो वेषस्तु कर्तव्यो नृपाणां नित्यमेव च।
केवलस्तु भवेच्छुद्धो नक्षत्रोत्पातमङ्गले ॥१३६॥
एवमेष भवेद्वेषो देशजातिवयोऽनुगः।
उत्तमाधममध्यानां स्त्रीणां नृणामथापि च ॥१३७॥
एवं वस्त्रविधिः कार्यः प्रयोगे नाटकाश्रये।
नानावस्थाः समासाद्य शुभाशुभकृता स्तथा ॥१३८॥
तथा प्रतिशिरश्चापि कर्तव्यं नाटकाश्रयम्।
दिव्यानां मानुषाणां च देशजातिवयः श्रितम् ॥१३९॥
पार्श्वागता मस्तकिनस्तथा चैव किरीटिनः।
त्रिविधो मकुटो ज्ञेयो दिव्यपार्थिवसंश्रितः ॥१४०॥

अभिनवभारती

नक्षत्रेति नक्षत्रोत्पातप्रशमनार्थं यन्मङ्गलं, एतच्च नैमित्तिकस्य श्राद्धदेवार्चनादेरप्युपलक्षणम्। प्रकृतिरूपं शिरः प्रतिशिरः।

बालक्रीड़ा

(मूल) राजाओं का नित्य का प्रतिदिन का वेष भिन्न २ होना चाहिए। केवल जन्म नक्षत्र सामयिक मंगल में अथवा नाक्षत्रिक उत्पात के शमन के लिए किये गये मंगल में शुद्ध वेष होना चाहिए ॥१३६॥

(मूल) इस प्रकार उत्तम मध्यम एवं अधम स्त्रियों का और पुरुषों का यह वेष देश प्रान्त जाति एवं वय के अनुगामी होता है ॥१३७॥

(मूल) इस प्रकार नाटकाश्रित प्रयोग में नाना अवस्थाओं को आप्त कर के शुभ एवं अशुभ वस्त्रों की विधि को करे ॥१३८॥

(मूल) प्रत्येक दिव्य पुरुष एवं मनुष्यों को शिर के केशों को भी प्रान्त जाति एवं अवस्था के अनुकूल नाटक सम्बन्धी प्रयोग में करना चाहिए ॥१३९॥

(मूल) दिव्य पुरुषों तथा राजाओं के मुकुट को पार्श्वागत माने वायें पार्श्व में झुका हुआ अथवा दायें पार्श्व में झुका हुआ और मस्तकी माने मस्तक की ओर झुका हुआ तथा किरीटी अपने स्थान पर स्थित इस तरह तीन प्रकार का जानना चाहिए ॥१४०॥

नक्षत्रोत्पातमंगल माने नक्षत्र के कारण होने वाले उपात के शमन के लिए किया गया मंगल। यह नैमित्तिक श्राद्ध एवं देवताओं की अर्चना का भी उपलक्षण कारी है ॥१३६-१३८॥

प्रकृति रूप शिर ही प्रतिशिर है ॥१३९-१५४॥

देवगन्धर्वयक्षाणां पन्नगानां सरक्षसाम् ।
कर्तव्या नैकविहिता मुकुटाः पार्श्वमौलयः ।।१४१।।
उत्तमा ये च दिव्यानां ते च कार्याः किरीटिनः ।
मध्यमा मौलिनश्चैव कनिष्ठाः शीर्षमौलिनः ।।१४२।।
नराधिपानां कर्तव्या मस्तके मकुटा बुधैः ।
विद्याधराणां सिद्धानां चारणानां तथैव च ।।१४३।।
ग्रन्थिमत्केशमकुटाः कर्तव्यास्तु प्रयोक्तृभिः ।
रक्षोदानवदैत्यानां पिङ्गकेशेक्षणानि हि ।।१४४।।
हरिच्छ्मश्रूणि च तथा मकुटास्थानि कारयेत् ।
उत्तमाश्चापि ये तत्र ते कार्याः पार्श्वमौलिन ।।१४५।।
कस्मात्तु मुकुटाः सृष्टाः प्रयोगे दिव्यपार्थिवे ।
केशानां छेदनं दृष्टं वेदवादे यथाश्रुति ।।१४६।।

## बालक्रीड़ा

(मूल) देव गन्धर्व यक्ष पन्नग राक्षसों के वायें या दायें पार्श्व में झुकी हुई मौलि वाले मुकुटों को अनेक विधानो से करने चाहिए ।।१४१।।

(मूल) दिव्यो में जो उत्तम है उनको किरीटधारी करे । उनमें जो मध्य श्रेणीक हैं उनको पार्श्वागत माने दाये मौलिवाले या वायें मौलिवाले करे । तथा जो कनिष्ठ हैं उनको शीर्षमौली माने मस्तक की ओर झुकी हुई नोक वाले करें ।।१४२।।

(मूल) मनुष्यों में राजाओं के, देवताओं में विद्याधर सिद्ध तथा चारणों के मस्तक पर बुध लोग मुकुट को करें ।।१४३।।

(मूल) प्रयोक्ता लोग राक्षस दानव एवं दैत्यों के मुकुट ग्रन्थि युक्त केशों को करें और उनके पिंगल वर्ण केश तथा नेत्रों को करे ।।१४४।।

(मूल) तथा उक्त लोगों के मुकुट में हरे रंग के केशों को करें । उनमें भी जो उत्तम हैं उनको पार्श्व मौलिवाले करें ।।१४५।।

(मूल) दिव्यों एवं राजाओं के प्रयोग में मुकुटों की सृष्टि क्यों की यह प्रश्न है । उत्तर है कि सुना जाता है कि वैदिक प्रयोगों में केशों का छेदन देखा गया है ।।१४६।।

भद्रीकृतस्य वा यज्ञे शिरसश्छादनेच्छया ।
केशानामप्यदीर्घत्वात्स्मृतं मुकुटधारणम् ॥१४७॥
सेनापतेः पुनश्चापि युवराजस्य चैव हि ।
योजयेदर्धमकुटं महामात्राश्च ये नराः ॥१४८॥
अमात्यानां कञ्चुकिनां तथा श्रेष्ठिपुरोधसाम् ।
वेष्टनाबद्धपट्टानि प्रतिशीर्षाणि कारयेत् ॥१४९॥
पिशाचोन्मत्तभूतानां साधकानां तपस्विनाम् ।
अनिस्तीर्णप्रतिज्ञानां लम्बकेशं भवेच्छिरः ॥१५०॥
शाक्यश्रोत्रियनिर्ग्रन्थपरिव्राड्दीक्षितेषु च ।
शिरोमुण्डं तु कर्तव्यं यज्ञदीक्षान्वितेषु च ॥१५१॥
तथा व्रतानुगं चैव शेषाणां लिङ्गिनां शिरः ।
मुण्डं वा कुञ्चितं वापि लम्बकेशमथापि वा ॥१५२॥

अभिनवभारती

वेष्टनेति वेष्टनार्थमाबद्धं पट्टमुष्णीषप्रायं येषु । त्रिखण्डाश्चूलिकाः त्रिशिखण्डम् ।

बालक्रीड़ा

(मूल) अतः यज्ञ में भद्र किये मुण्डित मस्तक को ढाँपने की इच्छा से तथा केशों के छोटे होने से भी मुकुट धारण माना गया है ॥१४७॥

(मूल) सेनापति युवराज एवं महामात्र नर इनके अर्धमुकुट की योजना करें ॥१४८॥

(मूल) अमात्य कञ्चुकी सेठ लोग तथा पुरोहितों के शिर वेष्टन के रूप में आवद्ध पट्ट वाले करे ॥१४९॥

(मूल) पिशाच उन्मत्त भृत साधक तपस्वी तथा जो अपनी स्वीकृत प्रतिज्ञा पूर्ण नही कर चुके हैं ऐसे मानवों के शिर लम्बकेश वाले होने चाहिए ॥१५०॥

(मूल) शाक्य श्रोत्रिय निर्ग्रन्थ परिब्राजक मंत्र दीक्षित एवं यज्ञ करने के लिए दीक्षा लेने वालों के मस्तक को मुण्डित करे ॥१५१॥

(मूल) इनसे बचे हुए लिङ्गियों के मस्तक व्रत के अनुसार मुण्डित केश कुञ्चित केश या लम्वकेश करें ॥१५२॥

धूर्तानां चैव कर्तव्यं ये च राजोपजीविनः ।
शृङ्गारचित्ताः पुरुषास्तेषां कुञ्चितमूर्धजाः ॥१५३॥
बालानामपि कर्तव्यं त्रिशिखण्डविभूषितम् ।
जटामकुटबद्धं च मुनीनां तु भवेच्छिरः ॥१५४॥
चेटानामपि कर्तव्यं त्रिशिखं मुण्डमेव वा ।
विदूषकस्य खलतिः स्यात्काकपदमेव वा ॥१५५॥
शेषाणामर्थयोगेन देशजातिसमाश्रयम् ।
शिरः प्रयोक्तृभिः कार्यं नानावस्थान्तराश्रयम् ॥१५६॥
भूषणैर्वर्णकैर्वस्त्रैर्माल्यैश्चैव यथाविधि ।
एवं नानाप्रकारैस्तु बुद्धया वेषान्प्रकल्पयेत् ॥१५७॥

अभिनवभारती

काकपदमिति काकपक्षवद्यत्र केशविच्छेदः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जो धूर्त पुरुष हैं या जो राजोपजीवी हैं शृङ्गार रस के रसिक हैं उनके केशों को कुञ्चित माने वक्र करना चाहिए ॥१५३॥

(मूल) बालकों के शिर को तीन शिखाओं से विभूषित करें । मुनियों के शिर में मुकुट जटाओं से बद्ध होना चाहिए ॥१५४॥

(मूल) चेटों के शिर को या तो तीन शिखाओं वाला करें या मुण्ड करें । विदूषक के या तो खञ्जा करे या फिर कौए के पैर की तरह जगह में छिन्न केश करे ॥१५५॥

(मूल) प्रयोक्ता लोग अन्य लोगों के शिर के अर्थ योग से माने प्रयोजन से देश जाति एवं नाना अवस्थाओं के अनुसार शिर को करे ॥१५६॥

(मूल) भूषणों से वर्णकों से (रंगों से) वस्त्रों से एवं मालाओं से तथा बुद्धि से सम्भावित अन्य प्रकारों से विधि पूर्वक वेषों की कल्पना करे ॥१५७॥

काकपद वह है काक पक्ष की तरह जहां केशों का विच्छेद है ॥१५५-१६३॥

पूर्वं तु प्रकृति स्थाप्य प्रयोगगुणसंभवाम् ।
स्त्रीणां वा पुरुषाणां वाप्यवस्थां प्राप्य तादृशीम् ॥१५८॥
सर्वे भावाश्च दिव्यानां कार्या मानुषसंश्रयाः ।
तेषां चानिमिषत्वादि नैव कार्यं प्रयोक्तृभिः ॥१५९॥
इह भावरसाश्चैव दृष्टिभिः संप्रतिष्ठिताः ।
दृष्टचैव स्थापितो ह्यर्थः पश्चादङ्गैर्विभाव्यते ॥१६०॥
एवं ज्ञेयाङ्गरचना नानाप्रकृतिसंभवा ।
सजीव इति यः प्रोक्तस्तस्य वक्ष्यामि लक्षणम् ॥१६१
यः प्राणिनां प्रवेशो वै सजीव इति संज्ञितः ।
चतुष्पदोऽथ द्विपदस्तथा चैवापदः स्मृतः ॥१६२॥
उरगानपदान् विद्याद् द्विपदान्खगमानुषान् ।
ग्राम्या आरण्याः पशवो विज्ञेयाःस्युश्च तुष्पदाः ॥१६३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) पहले प्रयोक्ता लोग प्रयोग सम्बन्धी गुणों की संभावना अथवा वैसी अवस्था को प्राप्त करके स्त्री एवं पुरुष की प्रकृति को स्वभाव को स्थिर करे यानी हम लोगों को इस स्वभाव वाले स्त्रियों और पुरुषों का अभिनय करना है तदनुसार ही दिव्य पुरुषों एवं स्त्रियों की सभी क्रियायें करे। केवल एक निर्निमेषनेत्रत्व को नही करे ॥१५८-१५९॥

(मूल) यहां नाटच प्रयोग में रस एवं भाव दृष्टियों से सम्यक् प्रतिष्ठित है। अतः पहले अर्थ को दृष्टि से स्थिर कर ले कि ऐसा २ करना है फिर उनका अङ्गो से विभावित करे ॥१६०॥

(मूल) इस प्रकार नाना प्रकार की प्रकृतियों से होने वाली अङ्ग रचनाओं को समझें। अब तो जिसको सजीव कहते हैं उसके लक्षण को कहूंगा ॥१६१॥

(मूल) नाटच में रंग मंच पर जो प्राणियों का प्रवेश है उसकी सजीव यह संज्ञा है। वह सजीव चतुष्पद होता है द्विपद होता है और अपद होता है ॥१६२॥

(मूल) उनमें अपद उरगों को समझे। द्विपद पक्षियों एवं मनुष्यों को समझें। और चतुष्पद ग्रामीण एवं जंगली पशुओं को समझें ॥१६३॥

ये ते तु युद्धसंफेटैरुपरोधैस्तथैव च ।
नानाप्रहरणोपेताः प्रयोज्या नाटके बुधैः ॥१६४॥
आयुधानि च कार्याणि पुरुषाणां प्रमाणतः ।
तान्यहं वर्तयिष्यामि यथापुस्तप्रमाणतः ॥१६५॥
भिण्डिर्द्वादशतालः स्याद्दश कुन्तो भवेदथ ।
अष्टौ शतघ्नी शूलं च तोमरः शक्तिरेव वा ॥१६६॥
अष्टौ ताला धनुर्ज्ञेय मायामोऽस्य द्विहस्तकः ।
शरो गदा च वज्रं च चतुस्तालं विधीयते ॥१६७॥

अभिनवभारती

प्रहरणोपेता इति युद्धोपयोगिन इत्यर्थः । तथा च नागास्त्रे दृश्ये सर्पाकृतिः प्रदर्शनीया, एवं नृसिंहास्त्रे तदाकृतिरित्यादि । आयुधानां प्रमाणं दर्शयति भिण्डिरिति । वज्रं चतुस्तालम् ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जो स्वभावानुसार हर समय नाना प्रकार के प्रहरणों से आयुधों से युक्त हैं उनका नाट्य में प्रयोग बुध लोग युद्ध के लिए किये जाने वाले संफेट से एवं उपरोधों से करे ॥१६४॥

(मूल) आयुधों का उपयोग पुरुषों के प्रमाण के अनुसार करे। पुस्तानुसारी प्रमाण से मैं उनको कहूंगा। पुस्त के लक्षण को पहले कह दिया है ॥१६५॥

(मूल) बारह ताल के प्रमाण की भिण्डी होती है उतने ही ताल का कुन्त भाला होता है। और शतघ्नी (तोब) शूल तोमर एवं शक्ति अष्ट ताल की होती है ॥१६६॥

(मूल) धनुष को आठ तालवाला समझें इसका आयाम विस्तार दो हाथों का होता है। शर गदा और वज्र चार ताल के किये जाते हैं ॥१६७॥

प्रहरणों से आयुधों से उपेत युक्त अर्थात् युद्ध के उपयोगी। हाँ यदि प्रयोक्ता को नागास्त्र ग्रहण करना हो तो वैसी (सर्पाकृति) आकृति दिखा देनी चाहिए, इसी प्रकार नृसिंहास्त्र के विषय में भी समझें ॥१६४-१६५॥

आयुधों के प्रमाण को दिखाते हैं। भिण्डि ॥१६६॥

वज्र चार ताल का होता है ॥१६७॥

अङ्गुलानि त्वसिः कार्यश्चत्वारिंशत्प्रमाणतः ।
द्वादशाङ्गुलकं चक्रं ततोऽर्धं प्रास इष्यते ॥१६८॥
प्रासवत्पट्टसं विद्याद्दण्डश्चैव तु विंशतिः ।
विंशतिः कणयश्चैव ह्यङ्गुलानि प्रमाणतः ॥१६९॥
षोडशाङ्गुलविस्तीर्णं सबलं संप्रघण्टिकम् ।
त्रिंशदङ्गुलमानेन कर्तव्यं खेटकं बुधैः ॥१७०॥
जर्जरो दण्डकाष्ठं च तथैव प्रतिशीर्षकम् ।
छत्रं च चामरं चैव ध्वजो शृङ्गार एव च ॥१७१॥
यत्किंचिन्मानुषे लोके द्रव्यं पुंसां प्रयोजकम् ।
यच्चोपकरणं सर्वं नाट्ये तत्संप्रकीर्तितम् ॥१७२॥
यद्यस्य विषयप्राप्तं तेनोह्यं तस्य लक्षणम् ।

अभिनवभारती

चक्रमिति खड्गादियुद्धेऽपवारणम् ।

यद्यस्येति । यस्य शास्त्रस्य यद्विषयीभूतं पुरुषस्य वा तदनुसारेण तस्य वस्तुनो

बालक्रीड़ा

(मूल) ४० अंगुलियो के प्रमाण का तलवार, १२ अंगुल के प्रमाण का चक्र इससे आधे ६ अंगुलियों के प्रमाण का प्रास तथा प्रास के प्रमाण का पट्टिश या पट्टश बीस अंगुलियों के प्रमाण का दण्ड और कणय भी समझा जाता है ॥१६८-१६९॥

(मूल) बुध लोगों को बलशाली घण्टिक का निर्माण सोलह अंगुलियों से, विस्तीर्ण तथा खेटक का निर्माण तीस अंगुलियों के प्रमाण से करना चाहिए ॥१७०॥

(मूल) जर्जर दण्डकाष्ठ प्रतिशीर्षक, छत्र, चामर, ध्वज एवं शृङ्गार का भी निर्माण करता है ॥१७१॥

(मूल) इस मानुष लोक में जो कोई भी द्रव्य तथा जो कोइ भी उपकरण पुरुषों का उपयोगी है प्रयोजक है उस सब का नाट्य में कथन कर दिया है ॥१७२॥

चक्र खड्गादि के द्वारा किये जाने वाले युद्धों में अपवारण स्थानीय होता है ॥१६८-१७२॥

यद् यस्य । जिस शास्त्र अथवा जिस पुरुष के विषय में प्राप्त है उसी के अनुसार उस वस्तु के प्रमाण को समझना चाहिए । उह्यशब्द से यह कहा कि प्रमाण के विषय में

जर्जरे दण्डकाष्ठे च संप्रवक्ष्यामि लक्षणम् ॥१७३॥
माहेन्द्रा वै ध्वजाः प्रोक्ता लक्षणैर्विश्वकर्मणा ।
एषामन्यतमं कुर्याज्जर्जरं दारुकर्मतः ॥१७४॥
अथवा वृक्षयोनिः स्यात्प्ररोहो वापि जर्जरः ।
वेणुरेव भवेच्छ्रेष्ठस्तस्य वक्ष्यामि लक्षणम् ॥१७५॥
श्वेतभूम्यां तु यो जातः पुष्यनक्षत्रजस्तथा ।
संग्राह्यो वै भवेद्वेणुर्जर्जरार्थे प्रयत्नतः ॥१७६॥
प्रमाणमङ्गुलानां तु शतमष्टोत्तरं भवेत् ।
पञ्चपर्वा चतुर्ग्रन्थिस्तालमात्रस्तथैव च ॥१७७॥

अभिनवभारती

लक्षणमूह्यमिति। ऊह्यशब्देनेदमाह, परिपूर्णलक्षणमुपजीव्यम्, यथा खड्गलक्षणेऽप्युपजीव्यमाने लोहादिनिर्मितत्वमप्यूह्यते । तच्च तस्मान्नाट्योपयोगिरूपमूहापोहाभ्यां कर्तव्यमिति । लक्षणैरिति विश्वकर्ममते बहुभेदं महेन्द्रध्वजस्य लक्षणमुक्तमित्यर्थः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसका—जो विषय के अनुसार प्राप्त है उसका लक्षण उसी विषय से समझना चाहिए। जर्जर और दण्डकाष्ठ के लक्षण को कहूंगा ॥१७३॥

(मूल) विश्वकर्मा ने जिन लक्षणों से इन्द्र की ध्वजा को कहा है उनमें से किसी एक लक्षण वाले जर्जर को लकडी के ऊपर क्रिया करके करें ॥१७४॥

(मूल) अथवा वृक्ष की जड जो अंकुर है वही जर्जर है। वस्तुतः बांस ही जर्जर होता है उसके लक्षण को कहूंगा ॥१७५॥

(मूल) श्वेत भूमि में पुष्पनक्षत्र में पैदा हुआ जो बांस है। उसको जर्जर के लिए प्रयत्न से ग्रहण करना चाहिए ॥१७६॥

(मूल) जर्जर का प्रमाण १०८ अङ्गुलियों का होता है। पांच जिसमें पर्व हैं और चार जिसमें ग्रन्थियाँ है वह ताल है ॥१७७॥

परिपूर्ण लक्षण का उपजीवन करना चाहिए। जैसे खड्ग के लक्षण को कहना है वहाँ यह भी कहा जा सकता है कि खड्ग, तलवार लोहे वगैरह से बनती है। इन सबको नाटच के उपयोगी पदार्थों के निर्माण में ऊहापोह से करना चाहिए ॥१७३॥

लक्षणेः—विश्वकर्मा के मत में इन्द्र के ध्वज में बहुत प्रकार के भेद होते हैं। अतः उनके लक्षण भी भिन्न-भिन्न होते हैं ॥१७४-१७७॥

स्थूलग्रन्थिर्न कर्तव्यो न शाखी न च कीटवान् ।
न कृमिक्षतपर्वा च न हीनश्चान्यवेणुभिः ॥१७८॥
मधुसर्पिस्सर्षपाक्तं माल्यधूपपुरस्कृतम् ।
उपास्य विधिवद्वेणुं गृहणीयाज्जर्जरं प्रति ॥१७९॥
यो विधिर्यः क्रमश्चैव माहेन्द्रे तु ध्वजे स्मृतः ।
स जर्जरस्य कर्तव्यः पुष्यवेणुसमाश्रयः ॥१८०॥
भवेद्यो दीर्घपर्वा तु तनुपत्रस्तथैव च ।
पर्वाग्र तण्डुलश्चैव पुष्यवेणुः स कीर्तितः ॥१८१॥
विधिरेष मया प्रोक्तो जर्जरस्य प्रमाणतः ।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि दण्डकाष्ठस्य लक्षणम् ॥१८२॥

## अभिनवभारती

न हीनश्चेति अन्यवेणुसंघर्षेऽपूर्णोऽवयवतः स नेष्यत इत्यर्थः ।

पुष्यवेणुं व्याचष्टे—भवेद्वेणुर्दीर्घपर्वेति ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) स्थूल ग्रन्थि जिसमें न हो न शाखा हो न जिसमें कीडे लगे हो, न कृमियों से जिसके पर्व नष्ट कर दिये हों और न अन्य वेणुओ से हीन हो ऐसा वेणु का जर्जर बनता है ॥१७८॥

(मूल) सरसों से मिश्रित मधु एवं घी के लेप तथा माला एवं धूप के पुरस्कार से विधि पूर्वक उपासना किये वेणु को जर्जर के लिए ग्रहण करे ॥१७९॥

(मूल) जो विधि और जो क्रम इन्द्र की ध्वजा के विषय में किया गया है या किया जाता है वही विधि और वही क्रम जर्जर के निर्माण के लिए संगृहीत पुण्य वेणु के लिए भी करने चाहिए ॥१८०॥

(मूल) जो दीर्घ पर्व वाला तथा तनु पत्रे वाला है जिसके पर्व अग्रभाग में तण्डुल माने पराग के कण हों वह वेणु पुण्यवेणु कहलाता है ॥१८१॥

(मूल) प्रमाण के अनुसार जर्जर के सम्बन्ध में यह विधि मैंने कही है । अब इसके बाद दण्डकाष्ठ के लक्षण को कहूंगा ॥१८२॥

न हीनः । अर्थात् अन्य वेणुओं के संघर्ष में जो अवयवों से अपूर्ण है वह इष्ट नही है ॥१७८।१८०॥

पुष्प वेण को कहते हैं जिसके पर्व दीर्घ हो वह पुष्यवेणु होता है ॥१८१॥

कपित्थबिल्ववंशेभ्यो दण्डकाष्ठं भवेदथ ।
वक्रं चैव हि कर्तव्यं त्रिभागे लक्षणान्वितम् ॥१८३॥
कीटैर्नोपहतं यच्च व्याधिना न च पीडितम् ।
मन्दशाखं भवेद्यच्च दण्डकाष्ठं तु तद्भवेत् ॥१८४॥
यस्त्वेभिर्लक्षणैर्हीनं दण्डकाष्ठं सजर्जरम् ।
कारयेत्स त्वपचयं महान्तं प्राप्नुयाद् ध्रुवम् ॥१८५॥
अथ शीर्षविभागार्थं घटी कार्या प्रयत्नतः ।
स्वप्रमाणविनिर्दिष्टा द्वात्रिंशत्यङ्गुलानि वै ॥१८६॥

अभिनवभारती

लक्षणेन अन्वितम् लक्षणान्वितम् । शीर्षविभागा इति यत्र द्विशिरास्त्रिशिरा इत्यादि दृश्यते, यत्र वा निजशिर एवाच्छाद्य शिरोऽन्तरं प्रदर्श्यते । प्रतिपादंप्रतिहस्तामेष एव कल्पः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) कपित्थ बिल्व एवं वंश से दण्डकाष्ठ का निर्माण होना चाहिए। इसको वक्र करना चाहिए तथा तीनों भागों में इसे लक्षणों से अन्वित होना चाहिए ॥१८३॥

(मूल) जो कीटों से उपहित नही हो तथा जो किसी प्रकार के रोगों से पीड़ित भी न हो और जिसकी शाखा मन्द हो छोटी हो ऐसा वेणु दण्डकाष्ठ के लिए होना चाहिए ॥१८४॥

(मूल) जो प्रयोक्ता इन लक्षणों से हीन वेणु का दण्डकाष्ठ एवं जर्जर बनवाता है वह महान् अपचय को प्राप्त करता है। यह ध्रुव है निश्चित है ॥१८५॥

(मूल) वेणु के शीर्षस्थानीय शाखा के आधे विभाग की प्रयत्न से घड़ी बनवाये। ३२ अंगुलियां इसका प्रमाण कहा गया है ॥१८६॥

लक्षण से अन्वित, युक्त लक्षणान्वित है। जहां दो या तीन सिर दिखाई पड़ते हैं अथवा अपने सिर को ही वस्त्र से आच्छादित कर के दूसरा सिर दिखाया जाता है तो उसको शीर्ष विभाग कहते हैं यह कल्प, प्रक्रिया हाथ पैर से भी हाथ पैर दिखाने के लिए भी होती है ॥१८४-१८६॥

बिल्वमध्येन कर्तव्या घटी सिरसमाश्रया ॥
स्विन्नेन बिल्वकल्केन द्रवेण च समन्विता ॥१८७॥
भस्मना वा तुषैर्वापि कारयेत्प्रतिशीर्षकम् ।
संछाद्य तु ततो वस्त्रैर्बिल्वदिग्धैर्घटाश्रयैः ॥१८८॥
बिल्वकल्केन चीरं तु दिग्ध्वा संयोजयेद्घटीम् ।
न स्थूलां नानतां तन्वीं दीर्घां चैव न कारयेत् ॥१८९॥
तस्यामातपशुष्कायां सुशुष्कायामथापि वा ।
छेद्यं बुधाः प्रकुर्वन्ति विधिदृष्टेन कर्मणा ॥१९०॥

## अभिनवभारती

बिल्वस्य मध्यं मज्जा सिरश्च वृक्षत्वगादिः । कथं सा कर्तव्येत्याह स्विन्नेनेति भस्मना तुषचूर्णेन वा सुसमाहिता छादितच्छिद्रेत्यर्थः । न स्थूलामिति गुरुत्वभयात् ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस शीर्ष स्थानीय शाखा के आधे विभाग के आश्रय से बनने वाली घटी को बिल्व के मध्यभाग से भी बनवा सकते हैं । इसमें बिल्क के द्रवीभूत कल्क को स्विन्न करके थोड़ा गरम करके उसमें मिलाना चाहिए ॥१८७॥

(मूल) घटी के शिरोभाग पर भस्म या तुषों को गिरा दे । उसके बाद उस घटी को विल्व के कल्प में भिगोये हुए वस्त्र से ढांप दे ॥१८८॥

(मूल) विल्व के कल्क से भीगे हुए चीर से घटी को संजोय दे । वह घटी न तो स्थूल न आनता न तन्वी और न दीर्घा होनी चाहिए ॥१८९॥

(मूल) आतप में सूर्य के घाम में थोड़ी सुखाई गई अथवा एकदम सुखाई गई उसमें बुध लोगों को विधि दृष्ट कर्म से छेद करना चाहिए ॥१९०॥

विल्व का मध्य माने मज्जा । सिर माने वृक्ष की त्वचा आदि । उस घटी को कैसे करना चाहिए इस पर कहते हैं स्विन्नेन माने विल्व के कल्क को उसना देना स्विन्न होता है ॥१८७॥

भस्म माने पत्तो को जलाकर बनाया गया चूरा अथवा तुष चूर्ण से सुसमाहित माने उसके छिद्र को आच्छादित कर दिया गया है ॥१८८॥

न स्थूलां माने स्थूल नही हो इसका आशय है स्थूल होगी तो भार अधिक हो जायगा अतः बोझ माने गुरुता के भय से स्थूल नही करना चाहिए । न आनतां माने जो झुकी हुई न हो आनत वही होती हैं जो पेलव कोमल होती हैं ॥१८९॥

सुतीक्ष्णेन तु शस्त्रेण अर्धार्धं प्रविभज्य च ।
स्वप्रमाणविनिर्दिष्टं ललाटकृतकोणकम् ॥१९१॥

अर्धाङ्गुलं ललाटं तु कार्यं छेद्यं षडङ्गुलम् ।
अर्धार्धमङ्गुलं छेद्यं कटयोर्द्व्यङ्गुलं भवेत् ॥१९२॥

कटान्ते कर्णनालस्य छेद्यं द्व्यधिकमङ्गुलम् ।
त्र्यङ्गुलं कर्णविवरं तथा स्याच्छेद्यमेव हि ॥१९३॥

ततश्चैवावटुः कार्या सुसमा द्वादशाङ्गुला ।
घट्यां ह्येतत्सदा च्छेद्ये विधानं विहितं मया ॥१९४॥

तस्योपरिगताः कार्या मुकुटा बहुशिल्पजाः ।
नानारत्नप्रतिच्छन्ना बहुरूपोपशोभिताः ॥१९५॥

अभिनवभारती

नानतामिति पेलवात्, छेद्यमित्यवयवच्छिद्रोत्पादनार्थम् ॥१९०।१९३॥

अवटुरिति कर्णशष्कुली ॥१९४।१९९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) सुतीक्ष्ण शस्त्र से उसके आधे आधे खण्ड करके निर्दिष्ट प्रमाण के अनुसार ललाट कोण को करें ॥१९१॥

(मूल) उसमें अर्धाङ्गुल प्रमाण का ललाट होना चाहिए। किन्तु छेद्य भाग षड़ङ्गुल का होना चाहिए । उसमें यद्यपि छेद्य आधा आधा अङ्गुल का होता है तद्यपि करों मैं द्वयंगुल छेद्य होना चाहिए। यहां कट का अर्थ कोण है ॥१९२॥

(मूल) कर्ण नाल के कटान्त में दो अंगुल का छेद्य होना चाहिए। कर्ण विवर छेद्य तीन अंगुल का होना चाहिए ॥१९३॥

(मूल) उसके बाद वारह अंगुल की सुसमा कर्णशष्कुली वनानी चाहिए। घटी में छेद्य के बिषय में मैंने सदा यही माप बतलाया है ॥१९४॥

(मूल) उसके ऊपर जिसमें बहुत प्रकार के शिल्प किये गये हैं तथा जिसमें बहुत से रत्न जडे हुए हैं ऐसे बहुरूपों से उपशोभित मुकुट बनाने चाहिए ॥१९५॥

अवयव में छिद्र का उत्पादन करने के लिए छेद्य कहा गया है ॥१९३॥

अवटु माने कर्ण-शष्कुली ॥१९४॥

तथोपकरणानीह नाट्ययोगकृतानि वै ।
बहुप्रकारयुक्तानि कुर्वीत प्रकृतिं प्रति ॥१९६॥
यत्किंचिदस्मिन् लोके तु चराचरसमन्विते ।
विहितं कर्म शिल्पं वा तत्तूपकरणं स्मृतम् ॥१९७॥
यद्यस्य विषयं प्राप्तं तत्तदेवाभिगच्छति ।
नास्त्यन्तः पुरुषाणां हि नाट्योपकरणाश्रये ॥१९८॥
यद्येनोत्पादितं कर्म शिल्पयोगक्रियापि वा ।
तस्य तेन कृता सृष्टिः प्रमाणं लक्षणं तथा ॥१९९॥
या काष्ठयन्त्रभूयिष्ठा कृता सृष्टिर्महात्मना ।
न सास्माकं नाट्ययोगे कस्मात्खेदावहा हि सा २००॥
यद् द्रव्यं जीवलोके तु नानालक्षणलक्षितम् ।
तस्यानुकृतिसंस्थानं नाट्योपकरणं भवेत् ॥२०१॥

अभिनवभारती

महात्मनेति विश्वकर्मणा । विभाव इति भावनामात्रमित्यर्थः ।।२००।२०४।।

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रकृति के विषय में नाटच प्रयोग में किये गये बहुत प्रकार के उपकरणों को करना चाहिए ॥१९६॥

(मूल) चराचर से समन्वित इस लोक में जो कुछ भी कर्म या शिल्प है वह सब उपकरण है ॥१९७॥

(मूल) जिसका जो विषय है उसको वह अभिगत होता है पुरुषों के नाटच सम्बन्धी उपकरण के विषय में अन्त नही है ॥१९८॥

(मूल) जिसने जिस कर्म की और शिल्प की योग क्रिया को उत्पन्न किया हैं उसने उसकी सृष्टि की है तथा प्रमाण एवं लक्षण को भी किया है ॥१९९॥

(मूल) उस महात्मा ने जिसमें काष्ठ के यन्त्र बहुत है ऐसी सृष्टि की है वह सृष्टि हमारे नाटच प्रयोग के उपयोगी नही है, क्योंकि वह बहुत कष्टा वह है ।।२००।।

(मूल) जीव लोक में जो नाना प्रकार के लक्षणों से लक्षित द्रव्य है । उसका अनुकरण के रूप में संस्थान नाटच का उपकरण है ।।२०१।।

महात्मा माने विश्वकर्मा । विभाव अर्थात् भावना मात्र है ॥२००-२०४॥

प्रासाद गृहयानानि नानाप्रहरणानि च ।
न शक्यं तानि वै कर्तुं यथोक्तानीह लक्षणैः ॥२०२॥
लोकधर्मी भवेत्त्वन्यो नाट्यधर्मी तथापरः ।
स्वभावो लोकधर्मी तु विभावो नाट्यमेव हि ॥२०३॥
आयसं तु न कर्त्तव्यं न च सारमयं तथा ।
नाट्योपकरणं तज्ज्ञैर्गुरुखेदकरं भवेत् ॥२०४॥
काष्ठचर्मसु वस्त्रेषु जतुवेणदलेषु च ।
नाट्योपकरणानीह लघुकर्माणिकारयेत् ॥२०५॥

अभिनवभारती

लघुकर्माणीति येषु क्रियमाणेषु लाघवेन क्रिया संपद्यते ॥२०५॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जीव लोक के द्रव्य का अनुकरण नकल नाट्य का उपकरण होता है ऐसा क्यों । यह प्रश्न होता है । उत्तर ! ब्रह्माजी ने जिस प्रकार के लक्षणों से समन्वित, नाना प्रकार के प्रहरण प्रासाद यान एवं शस्त्र अस्त्र वगैरह बनाये हैं उसी प्रकार के लक्षणों से युक्त उनको मनुष्य के द्वारा बनाना शक्य नही है अतः ये अनुकरणीय यहां हैं ॥२०२॥

(मूल) क्योंकि लोकधर्मी पदार्थ भिन्न है और नाट्य धर्मी पदार्थ अपर है । उनमें स्वभाव लोक धर्मी है और विभाव नाट्य धर्मी है ॥२०३॥

(मूल) विद्वानों को नाट्य के उपकरण को कभी लौहमय नही बनाना चाहिए और न सारमय बनाना चाहिए । क्योंकि वह उनसे बना हुआ उपकरण उपयोग में बड़ा कष्ट कर होता है ॥२०४॥

(मूल) काष्ठ चर्म वस्त्र लाही एवं बांस के पत्तों से बने हुए उपकरण जिनके निर्माण में हलकी हलकी क्रियाएँ की जाती है या की गई हैं नाट्य में उपयोगी होते हैं ॥२०५॥

जिन वस्तुओं को करने में लाघव माने अनायास क्रिया हो जाय वह लघु कर्म होता है ॥२०५॥

चर्मवर्मध्वजाः शैलाः प्रासादा देवतागृहाः ।
हयवारणयानानि विमानानि गृहाणि च ॥२०६॥
पूर्वं वेणुदलैः कृत्वा कृतीर्भावसमाश्रयाः ।
ततः सुरङ्गैराच्छाद्य वस्त्रैः सारूप्यमानयेत् ॥२०७॥
अथवा यदि वस्त्राणामसान्निध्यं भवेदिह ।
तालीयैर्वा किलिञ्जैर्वा श्लक्ष्णैर्वस्त्रक्रिया भवेत् ॥२०८॥
तथा प्रहरणानि स्युस्तृणवेणुदलादिभिः ।
जतुभाण्डक्रियाभिश्च नानारूपाणि नाटके ॥२०९॥
प्रतिपादं प्रतिशिरः प्रतिहस्तं प्रतित्वचम् ।
तृणैः किलिञ्जैर्भाण्डैर्वा सारूप्याणि तु कारयेत् ॥२१०॥

अभिनवभारती

तालीयैरिति तालपत्रैः । भाण्डैरिति अलाबुदलपात्रादिभिः ॥२१०।२१३।

बालक्रीड़ा

(मूल) चर्म वर्म शैल प्रासाद देवताओं के गृह हाथी घोड़े विमान एवं गृह सभी उक्त प्रकार के ही उपयोगी होते हैं ॥२०६॥

(मूल) अपने भावों के अनुसार पहले वेणु के दलों से आकृतियों को बना ले उसके बाद उनको सुन्दर रंगे हुए वस्त्रों से आच्छादित करके सस्तपता में लावे ॥२०७॥

(मूल) अथवा यदि प्रयोग की वेला में वस्त्रों का अभाव हो तो ताल के या किलिञ्ज के चिकने चिकने पत्तों से वस्त्र क्रिया को करे ॥२०८॥

(मूल) उसी प्रकार शस्त्र क्रिया को भी तृण एवं वेणु दलों से करें । जतु भाण्ड क्रियाओं से भी नाट के नाना रूपों वाले उपकरणों को करें ॥२०९॥

(मूल) आकृतियों के प्रत्येक पाद शिर हस्त एवं त्वचा के प्रासण्य को तृणों किलिञ्जों एवं भाण्डों से करे या करवाये ॥२१०॥

तालीयै माने ताल पत्रों से की गई ॥२०८।२०९॥

भाण्डैः माने अलाबु को लौकी को कद्दू को दलन करके बनाया गया पात्र ॥२१०-२१३॥

यद्यस्य सदृशं रूपं तारूप्यगुणसंभवम् ।
मृण्मयं तत्तु कृत्स्नं तु नानारूपं तु कारयेत् ॥२११॥

भाण्डवस्त्रमधूच्छिष्टैर्लाक्षयाभ्रदलेन च ।
नागास्ते विविधाः कार्या ह्यतसीशणबिल्वजैः ॥२१२॥

नानाकुसुमजातीश्च फलानि विविधानि ।
भाण्डवस्त्रमधूच्छिष्टैर्लाक्षया वापि कारयेत् ॥२१३॥

भाण्डवस्त्रमधूच्छिष्टैस्ताम्रपत्रैस्तथैव च ।
सम्यक्च नीलीरागेणाप्यभ्रपत्रेण चैव हि ॥२१४॥

रञ्जितेनाभ्रपत्रेण मणीश्चैव प्रकारयेत् ।
उपाश्रयमथाप्येषां शुल्बवङ्गेन कारयेत् ॥२१५॥

अभिनवभारती

मधूच्छिष्टं सित्भकम् ॥२१४।२२४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) समान रूपता वाले गुणों के कारण जो रूप जिसके सदृश हो उन सभी नाना रूपों को मृन्मय करे या कराये ॥२११॥

(मूल) भाण्ड वस्त्र मधूच्छिष्ट ( शहद के निवालने के बाद बचा हुआ करकट ) लाक्षा अभ्रक खण्ड अतसी शण एवं विल्वों से विविध हाथियों को बनाये ॥२१२॥

(मूल) नाना जाति के पुष्प और विविध फलों को भाण्ड वस्त्र मधूच्छिष्ट तथा लाक्षा से बनवाये ॥२१३॥

(मूल) भाण्डवस्त्र मधूच्छिष्ट तथा ताम्रपत्रों से और सम्यक् तरीके से नीली राग में रंगे हुए अभ्रक वत्र से भी ये बनाये जा सकते हैं ॥२१४॥

(मूल) रंगे हुए अभ्रक के पतों से मणियों को बनवाये और वे मणियां जिसमें जडी जाती हैं उन आश्रयों को शुल्व वंग से बनवाये ॥२१५॥

मधूच्छिष्ट माने सित्थक सहद निकाला हुआ जाला ॥२१४-२२४॥

विविधा मुकुटा दिव्या पूर्वं ये गदिता मया ।
तेऽभ्रपत्रोज्ज्वलाः कार्या मणिमालोपशोभिताः ॥२१६॥
न शास्त्रप्रभवं कर्म तेषां हि समुदाहृतम् ।
आचार्यबुध्या कर्तव्यमूहापोहप्रयोजितम् ॥२१७॥
एष मर्त्यक्रियायोगो भविष्यत्कल्पितो मया ।
कस्मादल्पबलत्वं हि मनुष्येषु भविष्यति ॥२१८॥
मर्त्यानामपि नो शक्या विभावाः सर्वकाञ्चनाः ।
नेष्टाः सुवर्णरत्नैस्तु मुकुटा भूषणानि वा ॥२१९॥
युद्धे नियुद्धे नृत्ते वा नृत्यव्यापारकर्मणि ।
गुरुभावावसन्नस्य स्वेदो मूर्छा च जायते ॥२२०॥
स्वेदमूर्छाक्लमार्तस्य प्रयोगस्तु विनश्यति ।
प्राणात्ययः कदाचिच्च भवेद्व्यायतचेष्टया ॥२२१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) विविध प्रकार के दिव्य पुरुषों के मुकुट जिनको मैं पहले कह चुका हूं। अभ्रक खण्ड के तरह उज्ज्वल उनको माणिमाला से उप शोभित करे ॥२१६॥

(मूल) उनके निर्माणोचित कर्म को क्रिया को शास्त्रों में कही नही कहे हैं। उनको आचार्य जन अपनी बुद्धि से अहापोह करके करते हैं ॥११७॥

(मूल) भविष्य में जिसकी कल्पना की जा सकती है उस मानुष क्रियायोग को मैंने कह दिया है। क्योंकि अल्प सामर्थ्य वाले मनुष्य आगे होगे ॥२१८॥

(मूल) सभी भावों को पदार्थो को काञ्चन के बना देना मनुष्यों के लिए शक्य नही है। मुवर्ण में जटित रत्नों से निर्मित मुकुट अथवा अन्य भूषण इष्ट नही है ॥२१९॥

(मूल) युद्ध में माने सामान्य युद्ध में और नियुद्ध में द्वन्द्व युद्ध में एवं नृत्त में तथा नृत्यव्यापार के नृत्यक्रिथया के करने में होने वाले गुरुभाव से अधिक परिश्रम से अवसन्न हुए पुरुष को पसीना एवं मूर्छा हो जाती है ॥२२०॥

(मूल) स्वेद मूर्च्छा एवं क्लभ से आर्त्त व्याकुल मनुष्य के द्वारा क्रियमाण प्रयोग अभिनय नष्ट हो जाता है। कदाचित् अधिक चेष्टा से प्राणात्यव भी हो सकता है ॥२२१॥

**तस्मात्ताम्रमयैः पत्रैरभ्रकै रञ्जितैरपि ।**
**खण्डैरपि मधूच्छिष्टैः कार्याण्याभरणानि तु ॥२२२॥**
**एवं लोकोपचारेण स्वबुद्धिविभवेन च ।**
**नाट्योपकरणानीह बुधः सम्यक् प्रयोजयेत् ॥२२३॥**
**न भेद्यं नैव च च्छेद्यं न प्रहर्तव्यमेव च ।**
**रङ्गे प्रहरणैः कार्यं संज्ञामात्रं तु कारयेत् ॥२२४॥**
**अथवा योगशिक्षाभिर्विद्यामायाकृतेन वा ।**
**शस्त्रमोक्षः प्रकर्तव्यो रङ्गमध्ये प्रयोक्तृभिः ॥२२५॥**
**एवं नानाप्रकाराणि आयुधाभरणानि च ।**
**नोक्तानि यानि च मया लोकाद् ग्राह्याणि तान्यपि ॥२२६॥**

**अभिनवभारती**

सुधामकोक्ता विद्या हस्तलघवादिः । माया चक्षुर्बन्धादिका ॥२२५।२२६॥

**बालक्रीड़ा**

(मूल) लोहे के या अन्य धातुओं के वजनदार भारी आभरणो को नही बना कर ताम्बे के रंग के अभ्रक के पत्तों से अथवा रंजित मधूच्छिष्ट खण्डों से आभरणों को बनवाये ॥२२२॥

(मूल) लोक व्यवहार से अपनी बुद्धि के विभव से नाट्य के उपकरणों को बनाकर बुधगण सम्यक् प्रकार से प्रयोग करते हुए अभिनय करें ॥२२३॥

(मूल) रंग में अभिनय मंच पर प्रहरणों माने अस्त्रों से न तो भेदन करना है प्रहरणों माने शस्त्रों से न लेदन करना है और प्रहरण माने आयुधों से न प्रहार करना है किन्तु संज्ञा मात्र यानी इशारा भर करना कराना है ॥२२४॥

(मूल) शिक्षा से गुरु की प्रदत्त या दीयमान शिक्षा के द्वारा किये गये अभ्यास से अथवा योगप्रक्रिया से विद्या से माया के बल से प्रयोक्ता अभिनेता लोग नाट्य मञ्च पर रंग में शस्त्र को छोड़ें ॥२२५॥

(मूल) इस प्रकार विभिन्न आयुध एवं आभरणों को जिनको मैंने कहा नही है उनको भी लोक से ग्रहण कर लेना चाहिए ॥२२६॥

सुधामक के द्वारा कही हुई विद्या हस्तलाघवादि होती है। माया माने चक्षुर्बन्धादि आंखो को बांध देना है जिससे दीखता कुछ और दिखाना कुछ ॥२२५-२२६॥

**आहार्याभिनयो ह्येष मया प्रोक्तः समासतः ।**
**अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि सामान्याभिनयं प्रति ॥२२७॥**

**इति भरतीये नाट्याशात्रे आहार्याभिनयो**
**नामैकविंशोऽध्यायः ।**

अभिनवभारती

एनमध्यायमुपसंहरन्नभिनये वक्तव्यशेषमासूत्रयति आहार्याभिनयो ह्येष इति शिवम् ॥२२७॥

आहार्याभिनयाध्याये वृत्तिरेषा यथाक्रमम् ।
कृताभिनवगुप्तेन ग्रन्थिस्थानेषु तत्त्वतः ॥

इति श्रीमहामाहेश्वराभिनवगुप्ताचार्यविरचितायां
नाट्यवेदविवृतावभिनवभारत्यामाहार्या-
भिनयाध्याय एकविंशः ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) यह मैंने आप लोगों के प्रति संक्षेप में आहार्य अभिनय को कहा है । अब इसके बाद सामान्य अभिनय के विषय में कहूंगा ॥२२७॥

इस प्रकार आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति भरतीय नाट्यशास्त्र के आहार्य अभिनय सम्बन्धी २१ वें अध्याय के मूल की हिन्दी टीका बालक्रीड़ा सम्पूर्ण हुई ।

इस इक्कीसवें अध्याय का उपसंहार करते हुए अभिनय के विषय में कथनीय अंश की सूचना देते हैं आसूत्रण करते हैं कि यह आहार्य अभिनय है ।

ग्रन्थिस्थानों अर्थात् जहां ग्रन्थकार ने गूढाभिप्राय वाले शब्दों का प्रयोग किया है उन शब्दों का तात्विक अर्थ बतलाते हुए यथाक्रमम् माने क्रमानुसार आहार्य अभिनय नाम २१ वें अध्याय में इस टीका को अभिनव गुप्त ने बनाया ।

इस प्रकार अचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति नाटचशास्त्र के आहार्याभिनय नामक इक्कीसवें अध्याय की अभिनवभारती की हिन्दी टीका बालक्रीडा समाप्त हुई ।

श्रीः

# नाट्यशास्त्रम्

द्वाविंशोऽध्यायः

---

**सामान्याभिनयो नाम ज्ञेयो वागङ्गसत्त्वजः ।**

अभिनवभारती द्वाविंशोऽध्यायः

भेदेनात्माभिमुखतां नयन्तं भेदकारणम् ।
सामान्याभिनयाकारगर्वमूर्ति शिवं नुमः ॥

बालक्रीड़ा

अब वाईसवें अध्याय की अभिनवभारती की हिन्दी टीका बालक्रीड़ा का आरम्भ करते हैं। जिसमें षट्त्रिंशत्तत्त्वात्मक शिव के २२सवें स्वरूप अहंकार की वन्दना करते हैं। अहंकार और गर्व दोनों में विषय विषयिभाव है। अतः यहां गर्व मूर्ति शिव की वन्दना करते हैं। क्योंकि विषय और विषयी में भी अभेद हो सकता है।

वह अहंकार जहां रहता है वहां अपने में महत्त्व का भाव रहता है और दूसरे में तुच्छत्व बुद्धि रहती है अत एव भेद उनमें होना अनिवार्य है इसी लिए भेद कारणम् लिखा है। अहंकार भेद का जनक है। परन्तु भगवान् प्राणियों के स्वभावतः हितकारी हैं इस लिए अनिवार्य भिन्नता में भी जीव को अपने अभिमुख करके कल्याण करते हैं इस सिद्धान्त के अनुसार अभिनवगुप्त उनको प्रणाम करते हैं उनकी स्तुति करते हैं कि-भेदेन।

गंगा जल एवं कूप जल दोनों समान होते हैं महिषी घृत एवं गोघृत दोनों समान होते हैं अतः दोनों मिलकर घुलकर भेद शून्य हो जाते हैं। परन्तु जो भिन्न है, वे भेद शून्य नही होते है। लोक कल्याणकारी भगवान् भेद से भी यानी भेद के द्वारा भी अपने अभिमुख में जीव को ले रहे हैं। भेद के द्वारा भी कहने का आधार है कि अहंकार रूप भाव भेद का कारण होता है अतः भेद कारण अहंकार मूर्ति शिव को कहा है। और अहंकार गर्वात्मक है। यानी अहंकार विषयी है और गर्व विषय है। जैसा कि कहा है—

अभिनवभारती

इहान्यदित्युपरञ्जकं च अभिनयं चान्याभिनयं समं च तदिति तत्र भवः सामान्याभिनय इति परमार्थः । कोहलमतानुसारिभिर्वृद्धैः सामान्याभिनयस्तु षोढा भण्यते । तथा हि कोहलः—

शिष्टं कामं मिश्रं वक्रं संभूतमेकयुक्तत्वम् ।
सामान्याभिनये यत् षोढा विदुरेतदेव बुधाः ।।इति।।

बालक्रीड़ा

मनो बुद्धिरहंकारश्चित्तं करणमान्तरम् ।
संशयो निश्चयो गर्वः स्मरणं विषया इमे ।

अतः संशयात्मक मन होता है निश्चयात्मिका बुद्धि होती है गर्वात्मक अहंकार एवं स्मरणात्मक चित्त होता है । यह सिद्धान्त है ।

सर्वं खलु इदं ब्रह्म । ब्रह्मैवेदमखिलं जगत् नेह नानास्ति किञ्चित् । इन श्रुतियों के अनुसार ब्रह्म शिव विशेषाकार नही होकर सामान्याकार ही है । अतः भेद से भी अपने अभिमुख लेने वाले भेद के कारण सामान्याकार गर्व मूर्ति शिव की हम अभिनव गुप्त स्तुति करते है नुति करते है । णु स्तुतौ का नुमः बनता है । आचार्य अभिनव गुप्त अभिनव भारती में सामान्याभिनय इस पद की व्याख्या करते हैं—

इसमें सम अन्य और अभिनय ये तीन शब्द है । ऐसा मानकर लिखते हैं कि यहाँ नाटच शास्त्र के २२ वें अध्याय में अन्य इसका अर्थ उपरञ्जक है । अतः अन्य और अभिनय इसका द्वन्द्व समास हुआ जिससे अन्याभिनय शब्द वना । फिर सम और अन्याभिनय का द्वन्द्व समास किया तब समान्याभिनय शब्द बना इससे भव अर्थ में अण् प्रत्यय होने पर पूर्व पद में वृद्धि होकर सामान्याभिनय शब्द बना । इस लिए लिखते हैं कि यह परमार्थ है ।

यहां विचार है कि अभिनय शब्द व्यञ्जकाभिनयौ समौ इस अमरकोष के अनुसार पुल्लिङ्ग ही है । किन्तु अभिनव भारती में अन्यच्च अभिनयं च अन्याभिनयम् । समञ्च अन्याभिनयञ्चेति समान्याभिनयम् इस तरह अभिनय शब्द को नपुंसक लिखा है । कैसे लिखा । मूल में भी सामान्याभिनयः और स्वयं ने भी अभिनव भारती में सामान्याभिनयस्तु ऐसा पुंल्लिङ्ग लिखा है । जो हो ।

कोहलमत का अनुसरण करने वाले वृद्धों ने सामान्याभिनय को तो छः प्रकार का कहा है । जैसा कि कोहल कहते हैं शिष्ट, काम, मिश्र, वक्र, सम्भूत एवं एकयुक्तत्व जो सामान्याभिनय में छ प्रकार हैं इसी को बुध पण्डित लोग जानते हैं ।

## अभिनवभारती

तत्र सामान्यमिति साधारणमुच्यते तेन सर्वेष्वभिनयेषु यद्रूपमवशिष्टं पूर्वं नोक्तमवश्यं वक्तव्यं च कविनटशिक्षार्थं तद्येनाध्यायेनाभिधीयते स सामान्याभिनयः, साऽभिनयेषु सामान्यभूतः साधारणभूतोऽभिनयविषयत्वात् स्ववाच्याभिमुख्यनयनाद्वाभिनय इति व्युत्पत्त्या । तथा हि सात्त्विकस्य हावभावहेलादिना विशेषः पूर्वमनुक्तोऽभिधीयते । विषयश्चैवं 'षडात्मकः शारीरः' (२२-४१) इत्यादिना 'आलापश्च प्रलापश्च' (२२-४६) इत्यादिनाङ्गिकवाचिकयोः ।

ननु 'अङ्गाद्यभिनयस्यैव यो विशेषः' (२५-१) ईत्यतः चित्राभिनयात् कोऽस्य विशेषः, उच्यते—तत्र वागङ्गसत्त्वव्यामिश्रत्वेन चित्रता । इह तु प्रत्येकनियतस्यानुक्तस्य विशेषान्तरस्याभिधानमिति । तथा हि तत्र चित्रशब्दं

## बालक्रीड़ा

तत्र उनमें साधारणन्तु सामान्यम् इस अमरकोष के अनुसार सामान्यम् यह साधारण को कहता है । यहां आचार्य अटर का पटर लिखते हैं । पहले समं च अन्याभिनयञ्च इस तरह समको और अन्याभिनय को जोड़ा है किन्तु यहां समको और अन्य को एक मान लिया है । जो हो बड़े लोग हैं ।

इससे सम्पूर्ण अभिनयों में जो रूप अवशिष्ट है बचा है जिसे कवि और नट की शिक्षा के लिए अवश्य वक्तव्यमा न कर कहना चाहिये किन्तु पहले नही कहा है उसको इस अध्याय के द्वारा कहते हैं कि वह सामान्याभिनय है । वह सामान्याभिनय अभिनय का विषय होने से सभी अभिनयों में सामान्य हैं अर्थात् साधारण है । अथवा स्व माने अभिनय के वाच्य प्रतिपाद्य अर्थात् शिक्षणीय कवि एवं नट को अभिमुख में नयन है इस व्युत्पत्ति के कारण अभिनय शब्द बना है । जैसा कि सात्त्विक अभिनय का हाव भाव हेला आदि के द्वारा जो वैशिष्टय है जिसको पहले नही कहा है उसको कहते हैं । और इसी प्रकार षडात्मा शारीरः इत्यादि से आंगिक अभिनय के विषय को और आलापश्च प्रलापश्च इत्यादि से वाचिक अभिनय के विषय को कहते हैं ।

प्रश्न—अङ्गाद्यभिनय का ही जो वैशिष्ट्य है इस चित्राभिनय से इस सामान्याभिनय का कौन भेद है अर्थात् क्या भेद है । उत्तर—कहते हैं कि वहां वाचिक आङ्गिक एवं सात्त्विक अभिनयों के व्यामिश्रण से चित्रता होती है और यहां तो प्रत्येक अभिनय में जो नियत है जिसको यहां कहा नही है उस विशेषान्तर को कहते हैं ।

अभिनवभारती

पठिष्यति 'अनुक्त उच्यते चित्रः' इति (२५-२) तथा चेह तु सामान्याभिनयः कामोपचारः, स हि सकलप्राणिवर्गसाधारण, आभिमुख्यं नयति च सर्वं जन्तुवर्गमिति वागङ्गसत्त्वलक्षणेन सकलेन सामान्यात्मना चाभिनयेन अभिनीयत इति । तत्कामोपचारः स्त्रीपुरुषस्वभावः तदवस्थाभेदेनेहाभिनीयत इति सामान्यभिनयोऽयमध्यायः । अत एवैतदध्यायशेषभूतकामोपचारप्रतिपादकमेवाध्यायं वैशिकोपचाराख्यं मन्तव्यम् । तथा सामान्यमिति समानानां कर्म; सामान्यं च तदभिनयनं च । तत्तेनैकमेवाभिनयं गमयितुं यथासम्भवं बहूनामभिनयानां याभिनयक्रिया एकं तदेवाभिनयनक्रियारूपं कर्म समानानां सताम् ।

नन्वेवमेकत्राभिनये किं बहुभिरभिनयैः । तत्र केचिदाहुः—स्वोपस्थानेषु साध्येषूपस्काराँशो व्यापार इति । तच्चासत्, नहि नाटकादौ सूत्रेष्विवोपस्कारो

बालक्रीड़ा

जैसे कि वहां चित्र शब्द को पढेंगे जो अनुक्त है वह चित्र है । और यहां तो सामान्याभिनय है जिसमें ऐच्छिक उपचार है । वह सामान्याभिनय सकल प्राणि वर्ग के साधारण है और वह सकल जन्तु वर्ग को अभिमुख में नयन भी करता है अतः वाणी अङ्ग एवं सत्त्वलक्षण सकल सामान्य अभिनय शब्द से कहा जाता है । वह कामोपचार स्त्री और पुरुष का स्वभाव है जिसका अवस्था के भेद से यह अभिनय किया जाता है । इस लिए यह सामान्याभिनय नामक अध्याय है । इसलिए ही इस बाईसवें अध्याय को २१ वे अध्याय के अंगभूत कामोपचार के प्रतिपादक अध्याय को वैशिकोपचार नाम वाला मानना चाहिए । तथा सामान्य यह समानों का कर्म है । अतः सामान्य भी है और अभिनयन भी है । इससे एक ही अभिनय को समझाने के लिए यथासम्भव बहुत से अभिनयों की जो अभिनयन क्रिया है वही अभिनयन क्रिया रूप एक कर्म समान होने वाले सभी का है ।

प्रश्न—इस प्रकार जब बहुतों का एक ही अभिनय हैं तब बहुत से अभिनयों की क्या जरूरत है । इस पर कोई कहते हैं कि अभिनयों में साध्य कर्त्तव्य जो अपना उपस्थान है अभिनय करने के लिए पात्रों का उपस्थित होना है उनमें उपस्कारांश है सामाजिकों को उपस्कृत करना है वही व्यापार है अभिनयन क्रिया है । यह असत् है । जैसे पट के निर्माण में सूत्रों का तान एवं वान माने तनन विस्तीर्ण करना और वयन करना उपस्कार है वैसे नाटकादि रूपकों में उपस्कार नही है । नाटकादि में सामा-

## अभिनवभारती

युक्तः। स ह्यत्र प्रत्युत दोषाय, यथाह—"काव्यान्यपि यदीमानि व्याख्यागम्यानि शास्त्रवत्" इत्यादिना। प्रविस्पष्टपराञ्चनं तत्र निमित्तं स्पष्टार्थेन वाक्यमात्रेण तत्सिद्धेः।

तत्रोक्तं श्रीशङ्कुकादिभिः—इह लोकानुसारिनाट्यात् लोके सुखदुःखाद्या वेशविवशो वक्ता, तत एव स्तम्भस्वेदादिभिर्बृंहितं अवधानबन्धोऽपि गुण क्रियादि-स्वरूपसाहचर्याभ्मासससंस्कृत तं शब्दप्रयोगः गं तदुपचिताङ्गोपाङ्गविकारसंकीर्णमेव कुर्वाणो दृश्यते—इति।

(१) अत्र त्व(त्सत्यतो) वक्तव्यं तदस्य निरुक्तमष्टमेऽध्याये—

विभावयति यस्माद्धि नानार्थार्थप्रयोगतः।
शाखाङ्गोपाङ्गसंयुक्तं तस्मादभिनयः स्मृतः॥

## बालक्रीड़ा

जिकों को अभिनेताओं के द्वारा अभिनेतव्य वस्तु के अभिमुख करना है। और पटों में सूत्रों से पट ही उपस्कृत होता है अतः यह उपस्कारांश युक्त नही है। प्रत्युत वैसा उपस्कारांश नाटकादि में दोषाधायक है क्योंकि पट की तरह पात्र अभिनेता ही उपस्कृत हुए सामाजिक नही हुए। किन्तु होना चाहिए सामाजिकों को। 'जैसा कि अगर ये काव्य भी शास्त्र की तरह व्याख्या गम्य हुए तो आनन्दानुभूति जो उनसे होती है वह कैसे होगी। यानी सामाजिकों को उनसे क्या लाभ होगा। रूपको में पराञ्चन सामाजिको को अञ्चन करना मृक्षण करना ही प्रकर्षेण स्पष्ट निमित्त है। वह निमित्त सिद्ध होता है स्पष्ट अर्थ वाले केवल वाक्यों से।

इस विषय में श्री शंकुक वगैरह ने कहा भी है कि यहां रंगमञ्च पर किया जाने वाला नाटच माने अभिनेय रामादिकी अवस्था का अनुकरण लोकानुसारी होता है। लोक में वक्ता सुख दुःख के आवेश से विवश रहता है अत एव विवश होने के फल स्वरूप ही अवधान में एकाग्रता में बंधा हुआ भी माने सावधान हुआ भी वक्ता स्तम्भ एवं स्वेदादि से वृंहित प्रत्यक्ष अनुभूयमान गुण एवं क्रियादि के साहचर्य से किये गये अभ्यास से संस्कृत और उस संस्कार से उपचित पुष्ट हुए अङ्ग एवं उपाङ्गभूत विकारों से संकीर्ण शब्द प्रयोग को करता हुआ दिखाई पड़ता है।

(१) इस विषय में जो अपने सत्य सिद्धान्त से कहना चाहिए उशको इस नाटचशास्त्र के अष्टम अध्याय में विभावयति इस श्लोक पर्यन्त श्लोकों की व्याख्या करते हुए कह दिया है।

## अभिनवभारती

इत्येवमन्तं श्लोकं व्याचक्षाणैः। न तथा सामान्यस्य समानीकृतसकलाङ्गोपाङ्गकर्मणा सतोऽभिनयनं येनालातचक्रप्रतिमता प्रयोगस्य जायते। यथोक्तं 'प्रयोगश्चास्य कीदृश' इति, यद्वक्ष्यते—

'शिरोहस्तकटीवक्षोजङ्घोरुकरणेषु तु।
समः कर्मविभागो यः सामान्याभिनयस्तु सः ॥ (अ २२) इति

(२) सामान्य इत्यनेनाशेषाभिनयविशेषा आङ्गिकादिगता उपलक्षिताः तत्कृतोऽभिनयः। यद्वक्ष्यति—

कृत्वा साचीकृतां दृष्टिं शिरः पार्श्वे नतं तथा।
तर्जनीं कर्णदेशे च बुधः शब्दं विनिर्दिशेत् ॥ इति (२२-७६)

(३) अत्र हि दृष्टिविशेषः शिरोविशेषो हस्तविशेषश्च संभूयैकमभिनयं प्रत्येकोऽभिनयः संपद्यते।

(४) एकैकेन तु शब्दाभिनयस्य कापि मात्रा निष्पद्येत, एवमेव तृतीय-

## बालक्रीड़ा

सामान्य माने समानीकृत अर्थात् सन्तुलित रूप से की गई जो अङ्ग एवं उपाङ्गों की क्रिया उससे विद्यमान का अभिनयन होता है यानी अभिनय किया जाता है। जिसके द्वारा प्रयोग अलातचक्र के तुल्य दिखाई पड़ता है। जैसा कि कहा है। इसका प्रयोग कैसा है। आगे कहेंगे—

शिर हस्त कटि वक्षःस्थल जंघा एवं ऊरू इन इन्द्रियों में जो समान रूप से क्रिया का विभाग है वह सामान्य अभिनय है।

(२) सामान्य इससे आंङ्गिकादि गत सम्पूर्ण अभिनयों की विशेषताएं उपलक्षित की गई है तथा उपलक्षणों से किया गया अभिनय भी उपलक्षित हो गया है। जैसा कि कहेंगे—कृत्वा। इसकी व्याख्या आगे पढें।

(३) जहां एक अभिनय के प्रति दृष्टि विशेष शिरो विशेष एवं हस्त विशेष मिलकर रहते है उससे एक अभिनय सम्पन्न होता है।

(४) इन एक एक दृष्टि विशेष वगैरह से शब्दाभिनय की कोई मात्रा निष्पन्न हो जाती है। यही यहां तृतीय पक्ष से इसको विशेषता है। वहां अभिनयन क्रिया

## अभिनवभारती

पक्षादस्य विशेषः। तत्र हि एकैकस्याप्यभिनयनेऽस्य संभूतत्वेन सामर्थ्यम्।

(५) तथा विघ्नसंभावनाविहीनसकलसाधारणस्पष्टभावसाक्षात्कारकल्पाध्यवसायसंपत्तये सर्वेषां प्रयोग इत्युक्तम्।

(६) तथाभिनय इति तद्विशेषो यत्न उच्यते, स च साधारणरूपः सामान्याभिनयः। तथा हि—प्रकटाक्षप्रेक्षणाद्यं यत्नं कुशलः प्रयोक्ता गृह्णाति तेनैव तदुचितशिरःकर्मान्तमस्य संपाद्यम् इति षोढा गुरुभिर्निदर्शितः।

वयं तु मन्महे—रसभावाध्याययोर्वागङ्गसत्त्वजास्त(त्त)द्रसभावेषु दर्शितास्ते कथं प्रयोज्या इत्ययमध्यायः। यथा हि किराटगृहाद् गन्धद्रव्याण्यानीय गान्धिकेन समानीक्रियते अस्येयान् भाग इदं पूर्वमिति, एवमत्राध्यायेऽभिनयाः। तत्र

## बालक्रीड़ा

में इस एक एक विशेषता का सामर्थ्य सम्भूत हो जाता है माने सम्भूय उपस्थित या प्राप्त हो जाता है।

(५) तथा विघ्नों के होने की संभावना से विहीन अत एव सकल साधारण जन को भी स्पष्ट होने वाले भावों के साक्षात्कार कल्प अध्यवसाय की सम्पत्ति के लिए उन सब का प्रयोग होता है ऐसा कहा।

(६) ऐसा अभिनय है इससे जहां उसकी विशेषता कही जाती है वह साधारण रूप सामान्य अभिनय है। जैसा कि कहते है—प्रयोक्ता अभिनेता इन्द्रियों से प्रकट माने साक्षात् प्रेक्षण करके जिस जिस कुशल यत्न को करता है उसी यत्न से प्रयोगक उचित शिरो विशेष की क्रियाओं को सम्पन्न करना चाहिए। इस प्रकार इसके छ रूपों का निर्देश गुरुओं ने किया है।

हम तो मानते हैं कि रसाध्याय नामक षष्ठ अध्याय में और भावाध्याय नामक सप्तम अध्याय में, जिन वाचिक आंगिक एवं सात्विकों का कथन किया है उनका अभिनय कैसे किया जाय इसको बतलाने के लिए यह २२ वाँ अध्याय है। जैसे किराट के घर से गान्धिक गन्ध द्रव्यों को ले आता है और उनका समानीकरण करता है कि इसका इतना भाग यह हिस्सा पहले लेना है और इसका इतना भाग पीछे। इत्यादि। उसी प्रकार इस अध्याय में अभिनयों का समानीकरण है। उनमें श्रृंगार

## अभिनवभारती

शृङ्गारस्य प्राधान्यात् तत्रैवाभिनयानां भागयोगेन पौर्वापर्ययुक्त्या च समीकरणं सत्त्वातिरिक्त इति तेन सामान्यानां कर्म समानीकरणं भावनप्रायमभिनयविषयं स्वयं चाभिनयरूपं सामान्याभिनयं शृङ्गारमुखेन चान्यदुपनेयमिति। तदेतत्सर्वं हृदये कृत्वा मुनिराह सामान्याभिनयो नाम ज्ञेय इति। नाम्नैव ज्ञातुं शक्योऽन्वर्थत्वादस्येति भावः। तत्तु व्याख्यातम्।

नन्वेवं तत्र न किंचिदवशिष्यते वक्तव्यमित्याशङ्क्यावृत्याह सामान्याभिनयो नाम ज्ञेय इति। नामशब्दः प्रसिद्धिद्योतकः। तदयमर्थः—यद्यपि ज्ञेयः। सामान्याभिनयः प्रसिद्धोऽपि वाक्यार्थबलात्, तथापि यो वागङ्गसत्त्वेभ्यो जातः तद्विषयः सामान्याभिनयो व्याख्यातव्यः। तत्रेति विषये तन्निरूपणायामस्माकं प्रयासः कार्य एव। आहार्यो हि यद्यप्याभिनयान्तरेभ्यो न्यूनस्तथापि तस्य सिद्धस्वरूपत्वान्नात्रोपादानम्। आङ्गिकादिक्रियाणां हि पूर्वापरीभूतरूपंतया सम्भावनीयवि

## बालक्रीड़ा

का प्राधान्य है अतः उसी में अभिनयों के भागों का पूर्वापर की व्यवस्था से योग कर के समीकरण सात्विकता का अतिरेक है। इससे सामान्यों का कर्म भावनाप्रधान अभिनय विषयक समानीकरण है और स्वयं वह भिन्न २ अभिनय रूप सामान्याभिनय का शृङ्गार की प्रधानता से उपनेय है ग्राह्य है। इस सबको हृदय में रखकर मुनि कहते हैं कि सामान्याभिनय को जानना चाहिए। सामान्याभिनय इस नाम से ही इसको जान सकते है क्योंकि यह इसका अन्वर्थ नाम है अर्थात् अर्थ के अनुगत नाम इसका यह है। क्यों ऐसा है इसकी तो व्याख्या हमने कर दी है।

प्रश्न—जब अन्वर्थ नाम है तब कुछ भी वक्तव्य अंश अवशिष्ट नही है। ऐसी आशंका करके आवृत्ति से उत्तर देते हैं कि सामान्याभिनय को जानना आवश्यक है। यहां नाम शब्द प्रसिद्धि का द्योतक है। इस लिए यह अर्थ है कि यद्यपि जानने योग्य सामान्याभिनय वाक्यार्थ बल से अर्थात् अन्वर्थ नाम से प्रसिद्ध भी है तब भी जो वाणी अङ्ग एवं सत्त्व से उत्पन्न होता है उसका विषय सामान्याभिनय व्याख्यातव्य है व्याख्या करने के योग्य है। उस विषय में यानी उसके निरूपण के लिए हम को प्रयास करना चाहिए। यद्यपि आहार्य अभिनय वाचिकादि अभिनयों से कमजोर है तब भी उसका स्वरूप सिद्ध है अतः यहाँ उसका उपादान नही किया है।

## अभिनवभारती

शेषभावनादेकीकारात्मा सामान्याभिनयो यत्नसंपाद्य एव। आहार्यस्य तु तन्मध्ये स्थिरत्वेनावस्थानाद्यत्नसिद्ध एवासौ। अत एवाहार्येऽपि भविष्यति सामान्याभिनय-चिन्ता। न तु सर्वथैवास्य तत्र त्यागः। तथा हि "वागङ्गालङ्कारैः" (२२-१४) इति लीलायां, "माल्याच्छादनविलेपनभूषणानां" (२२-१७) इति विच्छित्तौ, "वागङ्गाहार्यसत्त्ववेगेन" (२२-१७) इति विभ्रमे, तस्य सातिशयनिरूपणं भविष्यति।

अन्ये त्वाहुः—आन्तरभावानपेक्ष एवाहार्यो दण्डकमण्डल्वक्षसूत्रादिव्रत विशेषादिमात्रं गमयति, न तु भावं कंचित्। उज्ज्वलो हि वेषो न रतिं गमयति नापि मलिनः शुचम्। तदभावेऽपि हि ते भवत एव। औचित्यमात्रं ह्येतद्रता-

## बालक्रीड़ा

आङ्गिकादि अभिनयक्रिया रूप है और क्रियाएँ एक साथ हो नही सकती है अतः क्रियाओं के पूर्वापरीभूत रूप होने से विशेष भावना सम्भाव्य है जिससे एकीकरण या समानीकरण न होकर भिन्नता हो जाती है अतः सामान्याभिनय को एकीकारात्मा का सम्पादन यत्न से ही हो सकता है। आहार्याभिनय का तो सामान्याभिनय के मध्य में स्थिरता से अवस्थान है अतः वह प्रयत्न से सिद्ध ही है। अतः आहार्याभिनय के विषय में भी सामान्याभिनय के विषय की चिन्ता होगी ही। न कि सर्वथा ही उसका उसकी चिन्ता के समय में त्याग कर दिया जायगा। फलतः 'वागङ्गालंकारैः' इस प्रकार लीला में माल्याच्छादनविलेपनभूषणानाम् इस प्रकार विच्छित्ति में वागङ्गाहार्यसत्त्ववेगेन इस प्रकार विभ्रम में उसका सातिशय निरूपण होगा ही।

और लोग तो कहते हैं कि आहार्य बाह्य वेषभूषा स्वरूप है अतः उसमें आन्तरिक भावों की अपेक्षा नही है उनसे वह शून्य ही होता है। अतः दण्ड कमण्डलु अक्ष-जपमाला एवं सूत्र यज्ञोपवीत आदिपदग्राह्य मृगचर्म प्रभृति ये केवल ब्रह्मचर्य व्रत विशेष के बोधक होते हैं। क्योंकि बाह्य वस्तुएँ हैं। किन्तु किसी भाव के बोधक नही होते। उज्ज्वल वेष रति का गमक नही होता है और न मलिन वेष शोक का गमक होता है। वे तो उनके विना भी होते हैं।

## अभिनवभारती

वुज्ज्वलो वेषः, शुचि मलिन इति। ये त्वेते गुणद्रव्यादिबाह्याभिनयाः सुखदुःखादि-भावा निश्चयाश्च ते चित्तवृत्तीनाँ बाह्यार्थाना च कार्यकारणभावस्य नियतत्वात् नियतव्यक्तिगतत्वाद् भावापेक्षा इति। वागङ्गसत्वाभिनया अन्योन्यसहचर्यमाणाः, नत्वेवं तेष्वाहार्यं इत्यस्यानुपादानक्रिया। एतच्च न मुनेर्मतमित्यावेदितमस्माभिरु-पाङ्गाभिनयाहार्याभिनयाध्याययो (८,२२) रित्यास्ताम्।

नन्वेवं त्रितयनिष्ठो यद्यपि यत्नस्तथाप्यभिहितत्वेन किमिह वक्तव्यमित्याह नाट्यं सत्व इति। तुशब्दः सत्वशब्दानन्तरं द्रष्टव्यः। सात्विके त्वभिनये नाट्यं प्रतिष्ठितम्। रसमयं हि नाट्यं रसे चान्तरङ्गः सात्विकस्तस्मात् स एवाभ्यर्हित इति तद्गतमेव वक्तव्यं पूर्वमभिधेयमित्याशयमशेषचिरन्तना आक्षेपपूर्वकं समाद-

## बालक्रीड़ा

रति के समय में उज्ज्वल वेष नायक एवं नायिका का होना उचित है और शोक में मलिन वेष होना उचित है इस तरह औचित्यमात्र का गमक होता है। जो तो ये रूप रसादि गुण और पृथिव्यादि द्रव्य और आदिपदग्राह्य संचलनादि क्रियाएँ बाह्य वस्तुएँ हैं और सुख दुःख तथा आदिपदग्राह्य द्वेषादि भाव हैं इन चित्तवृत्तियों के साथ बाह्य पदार्थों का कार्यकारणभाव नियत है। क्योकि ये नियतव्यक्तिगत भाव हैं। सभी उनसे सुखी हों या सभी उनसे दुखी हों ऐसा कोई नियम नही है। कोई किसी को सुखद है कोई किसी को दुःखद है। वाचिक आङ्गिक एवं सात्त्विक अभिनयों में परस्पर में साहचर्य है किन्तु आहार्य का और उनका साहचर्य नही है अतः उनका उनमें उपादान नही किया। यह मुनिसम्मत अर्थ नही है ऐसा हमने उपाङ्गाभिनयाध्याय एवं आहार्याभिनया अध्यायों में कह दिया है। अतः वस किया जाय।

प्रश्न—यद्यपि यह यत्न वाणी अङ्ग एवं सत्त्व इन तीनों में भी रहता है तद्यपि यहां उस चतुर्थ को क्यों नही कहा अभिहित करना चाहिए था। इस पर उत्तर देते हैं कि 'नाट्यं सत्त्वे' इति। यहां यत्नस्तु इसमें उपात्त तु शब्द को सत्त्व शब्द के अनन्तर समझना चाहिए। सात्त्विक अभिनय में नाट्य प्रतिष्ठित है। क्योंकि नाट्य रसमय है और रस में सत्त्व अन्तरङ्ग है। इसलिए सत्त्व ही अभ्यर्हित है। अतः सत्त्वगत कहना चाहिए और पहले ही कहना चाहिए था। यही यहां का आशय है ऐसा अशेष चिरन्तन आक्षेप पूर्वक समाधान देते हैं।

**तत्र कार्यः प्रयत्नस्तु नाट्यं सत्त्वे प्रतिष्ठितम् ॥१॥**

## अभिनवभारती

धति—त्रिषूद्दिष्टेषु वक्तव्यं वागङ्गसत्वेषु नाट्यं प्रतिष्ठितमिति सोऽयमाक्षेपः। प्रतिसमाधानं तु यदि वागङ्गजमेव स्यात् प्रयत्नं विनापि सिद्धिः स्यात्, वागङ्गसत्वजोऽसौ सत्वे च नाट्यं प्रतिष्ठितम्, सत्वं च मनस्समाधानजम्। तस्माद्भूयसा प्रयत्नेन विना न सिध्यतीति एतत्तु चोद्यसममेवोत्तरं सत्वस्य हि प्रयत्नाधिक्यमुपयोगीति वागङ्गयोरुपादानमलमेवेति—अलमनेन ॥१॥

ननु कोऽत्र हेतुः सत्वे नाट्यं प्रतिष्ठितमित्याशङ्क्याह सत्वातिरिक्तोऽभिनय इति। सत्वमिति सात्विकोऽभिनयः, तेन वागङ्गाभिनययोर्यत्रैकत्रैवाभिनये क्रमेण

## बालक्रीड़ा

(मूल) अब बाइसवें अध्याय को व्याख्या करते हैं आहार्याभिनय के निरूपण करने के बाद वाचिक आङ्गिक एवं सात्विक अभिनयों को समझना चाहिए। अभिनयों में आहार्याभिनय विशेष अभिनय है और ये वाचिकादि सामान्य अभिनय है। इनमें प्रयत्न करना चाहिए किन्तु नाट्य तो सत्त्व में प्रतिष्ठित है ॥१॥

आक्षेप क्या है उसको बतलाते हैं कहना चाहिए था कि वाणी अङ्ग एवं सत्त्व इन तीनों में ही नाट्य प्रतिष्ठित है। अन्य में नही यह आक्षेप है। ये ही उद्दिष्ट हैं पूर्व में कथित हैं।

इसका प्रतिसमाधान तो यह है कि यदि वाणी और अङ्ग से ही नाट्य का अभिनय होता हो तो बिना प्रयत्न के भी उसकी सिद्धि हो सकती है। यह नाट्य वाक् अङ्ग एवं सत्त्व से जन्य है। और सत्त्व में नाट्य प्रतिष्ठित है। तथा सत्त्व मनःसमाधान से जन्य है। अतः अधिक प्रयत्न के बिना सिद्ध नही होता है। यह तो चोद्य के समान ही उत्तर है। सत्त्व में अधिक प्रयत्न का उपयोग है इसलिए वाक् एवं अङ्ग में प्रयत्न का उपादान व्यर्थ है। अब बस किया जाय ॥१॥

प्रश्न—इसमें कौन हेतु है कि सत्त्व में नाट्य प्रतिष्ठित है। ऐसी आशंका करके उत्तर कहते हैं कि नाट्य में सत्त्व का अतिरेक होता है। सत्त्व का मतलब है सात्त्विक अभिनय। फलतः वाचिक एवं आङ्गिक अभिनयों में से किसी एक अभिनय में क्रमशः या एक साथ सात्त्विक अभिनय किया जाता है वहां परद्वय की अपेक्षा से सात्त्विक

सत्त्वातिरिक्तोऽभिनयो ज्येष्ठ इत्यभिधीयते ।
समसत्त्वो भवेन्मध्यः सत्त्वहीनोऽधमः स्मृतः ॥२॥

अभिनवभारती

युगपद्वा प्रयुज्यते तत्र परं सात्त्विकस्यान्यद्वयापेक्षयाधिक्यं भवति। तत्प्रशस्यतमाभिनयक्रियाज्येष्ठा भवति। सुष्ठु सम्यगभिमुखीभावं सौष्ठवं नीतो भवति रसपर्यन्तत्वात्प्रतीतेरिति भावः।

अथ सात्विकोऽन्यतुल्य एव, तदभिनयनं प्रशस्यं संपद्यते परमिति यावत्। यदि त्वितरापेक्षया सात्विको न्यूनस्तर्हि अभिनयक्रिया स्वरूपेणापूर्णा संपद्यत इत्यर्थः। सात्विकाभावे ह्यभिनयक्रियाणां नामापि नोन्मीलति। अभिनयनं हि चित्तवृत्तिसाधारणतापत्तिप्राणसाक्षात्कारकल्पाध्यवसायसंपादनमिति, अत एवोक्तं सत्वे नाट्यं प्रतिष्ठितमिति ॥२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) सत्त्व से अतिरिक्त अभिनय का ज्येष्ठ इस नाम से अभिधान किया जाता है। सम रूप से जहाँ सत्त्व होता है वह अभिनय मध्यम कोटि का है और सत्त्व हीन अभिनय अधम माना है ॥२॥

का आधिक्य होता है। इसलिए उसमें अभिनयक्रिया प्रशस्यतमा होती है। अतः सत्त्व के अतिरेक से युक्त अभिनय ज्येष्ठ उत्तम माना गया है। सम् माने सम्यक् अभिमुखी भाव को सौष्ठव को नीत माने प्राप्त किया जाता है। क्योंकि प्रतीति रस पर्यन्त होती है यह यहां का भाव है।

सात्त्विक अभिनय भी अन्य अभिनयों के तुल्य ही होता है। परन्तु सात्त्विक अभिनयन प्रशस्य होता है। यदि इतर अभिनयों की अपेक्षा सात्त्विक अभिनय न्यून है तर्हि इसमें अभिनयक्रिया अपने रूप से अपूर्ण हैं अधूरी है। यह इसका अर्थ है। सात्त्विक के अभाव में अभिनयक्रिया का नाम भी उन्मीलित नही होता है। अभिनेता लोग रंग मञ्च पर राम का अभिनय करते हैं अर्थात् राम के जो भाव है नट उनको ठीक वैसे ही रूप में सामाजिकों के अभिमुख नयन उपस्थित कर देता है जिससे सभ्यों को राम के भावों का साक्षात्कार होता है। इसको आचार्य लिखते है कि अभिनयनक्रिया साक्षात्कारकल्प अध्यवसाय है ज्ञान है जिसमें अभिनेय के चित्त वृत्तियों की साधारणतापत्ति साधारणीक्रिया प्राण है प्रधान है। इसी लिए कहा कि सत्त्व पर नाट्य प्रतिष्ठित है ॥२॥

**अव्यक्तरूपं सत्त्वं हि विज्ञेयं भावसंश्रयम् ।**
**यथास्थानरसोपेतं रोमाञ्चास्रादिभिर्गुणैः ॥३॥**

## अभिनवभारती

अव्यक्तरूपमित्यादिकं प्रबन्धं श्रीशङ्कुकादय इत्थं नयन्ति—कस्मात् पुनः सत्वं प्रयत्नातिशयमपेक्षते। उच्यते—रामाद्यनुकार्यगतं भावसंश्रयं तद्भावना प्रकर्षजं रोमाञ्चादिसंपादकं यदान्तरं नाट्यस्य सत्वं तदव्यक्तं अस्फुटं केवलं रोमाञ्चादिभिर्गमकत्वाद् गुणभूतैर्विज्ञेयं, अन्यथा हि सुखाद्यभावे कुत एषामुद्भव इत्यहेतुकं स्यात्। तत्र सत्वं भावस्य स्थाने प्रसङ्गतो यो मुख्यो रसस्तेनोपेतं, रसेनानुकार्ये च प्रकृष्टेन यत्ने ज्ञेयं सुखादि तस्य ये रोमाञ्चादयः कार्यास्तत्त त्साध्यभावे यतः सत्त्वात्प्रवर्त्यन्ते तन्मयः प्रयोगः कथं प्रकृष्टयत्नमन्तरेण सिध्ये-दिति तात्पर्यम्। न केवलं रोमाञ्चादावभिनये संपाद्ये नटस्य सत्त्वमुपयुज्यते

## बालक्रीड़ा

(मूल) सत्त्व का रूप अव्यक्त है। क्योंकि यह भाव का संश्रय करता है अर्थात् भाव के अधीन होता है। और भाव मनःस्थ होते हैं अत वे अव्यक्त है इनके आश्रित सत्त्व भी अव्यक्त है। यह सत्त्व रोमाञ्च एवं अश्रु आदि गुणों के बदौलत औचित्य के अनुसार भिन्न-भिन्न रसों से युक्त होता है ॥३॥

अव्यक्त रूप इत्यादि प्रबन्ध की व्याख्या श्रीशंकुक आदि इस तरह करते हैं= प्रश्न-क्यों क्या सिद्धान्त है कि सत्त्व अतिशय प्रयत्न की अपेक्षा करता है। उत्तर= कहते हैं कि रामादि अनुकार्य में जो भावों का संश्रय है संस्थान है वह उन भावों की भावना के प्रकर्ष के जन्य है जिससे रोमाञ्चादि का सम्पन्न होना स्वाभाविक है वह आन्तर सत्त्व नाट्य में अव्यक्त है अस्फुट है केवल रोमाञ्चादि उनके गमक ज्ञापक हैं अतः हेतु होने से गुणभूत उन रोमाञ्चादि से उनको जानना चाहिए। क्योंकि सुख या दुःखादि के अभाव में कारणों के विना उनका उद्भव कहां से होगा। यदि कारण के विना उद्भव होगा तो अहेतुक होगा। वहां भाव की सत्ता है। यह स्थाने माने ठीक है। अतः प्रसङ्ग से माने भाव की सत्ता होने के कारण जो मुख्य रस है उससे उपेत युक्त वे हैं। रस के द्वारा अनुकार्य रामादि में प्रकृष्ट यत्न से ज्ञेय सुखादि हैं। उसके जो रोमाञ्चादि कार्य हैं वे जब साध्य भाव में सत्त्व से ही प्रवृत्त होते हैं तब तन्मय प्रयोग प्रकृष्ट यत्न के विना कैसे सिद्ध होगा यह यहां तात्पर्य हैं। जहां अभिनय

अभिनवभारती

यावदङ्गनानां येऽलङ्कारास्तेष्वपि । तथा हि ते तावत् कटककेयूरादयः सामाजिकेभ्योऽप्यभिमुखं विकारानयनेऽभिनये रूवलावण्यादिवत् स्तनकेशादिवच्च युवतेरिति प्रतीयते, न त्वभिनेयं तेषां किंचिदस्ति केवलमलङ्कारत्वमेषाम् । न च प्रयोगाभिनिविष्टत्वाद्युवतेरपि प्रयोज्यास्ते प्रयोक्तुं शक्या मनस्समाधानमन्तरेण । तत्र मनसो देहवृत्तित्वात् समाधानं सत्त्वमुपचाराद्देहात्मकम् । देहे हि मनस्समाधातव्यम्, तत ईषद्विकारो भावः स एव प्रौढतायां तदतिशये च हावो हेला च । तथा च भावः तत्र कटकादाविव हेमः स्थितः । तत्र तु मदनानपेक्षी विकारो भावः येना-

बालक्रीड़ा

में रोमाञ्चादि सम्पाद्य हैं वहां ही केवल नट में सत्त्व का उपयोग होता है ऐसी बात नही है जब कि स्त्रियों के जो अलंकार हैं उनमें भी उसका उपयोग है । स्त्रियों को अलंकार पहिने हुए देख कर अर्थात् सजी हुई देखकर कामी को रोमाञ्चादि हो जाते हैं । वे कटक केयूरादि अलंकार अभिनय में सामाजिकों के अभिमुख रोमाञ्चादि विकारों के आनयन में उत्पन्न कर देने में युवति के रूप लावण्य की तरह एवं स्तन केशादि की तरह है सदृश है यह प्रतीत होता है अर्थात् जैसे युवति के रूप लावण्य या स्तन केशादि रोमाञ्चादि विकारों के आनायक हैं वैसे ही युवति के अलंकार भी हैं । यह ज्ञान होता है कि उन अलंकारों का अभिनय वहां कुछ भी नही है उनका तो केवल अलंकारत्व ही है । युवति का प्रयोग में अभिनिवेश होने के कारण उसके द्वारा भी उनका प्रयोग नही हो सकता है क्योंकि मन के समाहित हुए विना उनका प्रयोग करना सर्वथा मुश्किल है । मन चैतन्यविशिष्ट देह में रहता हैं । अतः मन के समाधान रूप सत्त्व को भी उपचार से लक्षणा से देहात्मक देहस्वरूप कह देते हैं । देह के रहते ही मन का समाधान किया जा सकता है अतः कहते हैं कि मन में देह का समाधान करना चाहिए । वहां निर्विकारात्मके चित्ते भावः प्रथमविक्रिया इस कोष के अनुसार मन में जो ईषद् विकार है वह भाव है । और उस विकार के प्रौढ होने पर हाव होता है और तथा अतिशय होने पर हेला । अतः मन में भाव की वैसी स्थिति है जैसे कटक में हेम की स्थिति है । यहां हेमः स्थितः कहने वाले आचार्य हेम शब्द को पुंलिग मानते हैं । हेम्नः संलक्ष्यते ह्यग्नौ विशुद्धिः श्यामिकापि व इसमें हेमन् नपुंसक शब्द माना है ।

उनमें मदन की अपेक्षा के विना भी पैदा होने वाला विकार भाव है ।

## अभिनवभारती

कामयमानापि तरुणी कामयमानेव लक्ष्यते, तस्यैव तु मदनापेक्षत्वेन प्रौढतायां हेलात्वमेव, यौवने क्रमादुपचीयमाने स्वात्मेन्द्रियमनःस्वास्थ्ये हावः हेला शरीरविकारः धात्वादिवैषम्यात्तु तदवसादे प्रविलय इति हेलातो मुक्तो हावः, हावतो मुक्तो भाव इति। नानपेक्षितहेत्वन्तरा यौवनकृताः शरीरविकारा अपि प्राधान्येन वक्त्रगात्रगता रागा इव गुणा इव भावा इव नाभिनयाः। किं त्वीषद्भिद्यमानैर्वागाद्यभिनयैर्मुखरागेण च संभवत्तया प्रतीता अप्रतीता अलङ्कारा उच्यन्ते। तदेतदुक्तमव्यक्तरूपमित्यादिना समाख्याता बुधैर्हेला ललिताभिनयात्मिका (२२-११) इत्यन्तेन। एतेभ्यस्त्वङ्गजेभ्योऽन्ये शीलकृता इति स्वाभाविका दश लीलाद्याः सत्त्वबलेनैव प्रयोज्याः। अन्ये तु निसर्गजत्वेनायत्नजाः सप्त शोभाद्या उक्ताः (२२-३२)। तत्रैते शोभाद्याः स्त्रीगताः

## बालक्रीड़ा

जिसके कारण नायिका कामयमान नही भी है तब भी कामयमान की जैसी प्रतीत होती है। बदन की अपेक्षा से होने वाला वही विकार प्रौढ होने पर हेला ही है। यौवन जब क्रमशः बढने लगता है और उस समय अपनी आत्मा इन्द्रियां एवं मन की स्वस्थता भी रहती है तब हाव हेला ये शरीर में विकार होने लगते हैं। धातुओं के वैषम्य से यौवन के एवं स्वात्मेन्द्रिय मन के अवसाद में उनका प्रविलय होना है।

इस तरह अवसाद हो जाने पर हेला से मुक्त हाव और हाव से मुक्त भाव ही रह जाता है। अतः हेत्वन्तर की अपेक्षा नही करने वाले ये शरीर विकार यौवन में होते हैं। यद्यपि ये प्रधानतया शरीर के विकार है तब भी केवल मुख गत राग की तरह या गुण की तरह या भाव की तरह ही है अभिनय नही है। किन्तु परस्पर में ईषद् भिन्न होने वाले वागादि अभिनय और मुखराग से संभव होने के बदौलत प्रतीत हुए या प्रतीत नही हुए ये विकार अलंकार कहलाते हैं। इसी को अव्यक्त रूप इत्यादि से समाख्याता बुधैर्हेला ललिताभिनयात्मकाः यहां तक के ग्रन्थ से कहा है। इन शारीर विकारों से अन्य जो भाव लीलादि है वे शील से होते हैं अतः स्वाभाविक है। इन शीलकृत दश स्वाभाविक लीलादि का प्रयोग सत्त्व के वल से ही करना चाहिए। इन शीलादि से अन्य शोभादि सात भाव निसर्गज होने से अयत्नजन्य है ऐसा कहा है। ये शोभादि स्त्रियों में अन्य हैं और पुरुषों में अन्य हैं। इन सब का

## अभिनवभारती

पुरुषगताश्चान्ये। सर्वे चैते अतत्स्वभावेनापि नटेन सत्त्वबलात्प्रयोक्तव्या इति बहुप्रदर्शनविलसितं व्याख्यानं न ग्रन्थज्ञेभ्यो रोचते।

तथा हि—किमिदमनुकार्यगतं कवेः शिक्षार्थमुपदिश्यते, तथानुकर्तृगतं नटस्य। प्रथमस्तावद्यदि पक्षस्तदव्यक्तरूपं सत्त्वमिति सत्त्वस्य कथं प्रयोक्तरि स्थितिः, सत्त्वाद्भावः समुत्थित इति ह्युक्तम्। नटे च सत्त्वं, अनुकार्ये च भाव इति किं केन संगच्छते। अनुकार्ये च प्रस्तुते प्रागल्भ्यमाधुर्ये परत्र अनुकर्तृगते उच्येते इति किमंतत्, प्रतिलव विलय क्रमेण भावहावहेलानां परस्परकार्यकरत्वं प्रथमं तावद्व्याख्यातम्, तदप्यसत्। नहि प्रतिसंहारे कारणता कार्यस्य व्यपदिश्यते। न हि पृथिव्यादिभूतानि प्रविलयतन्मात्राणां कारणानि, तानि चाहंकारस्य, सोऽपि च

## बालक्रीड़ा

प्रयोग अनुकार्यादि से भिन्न स्वभाव वाले नटको सत्त्व के बल से करना चाहिए। इत्यादि बहुत प्रदर्शन से विलसित व्याख्यान ग्रन्थ के जानकारों को रुचि कर नही है।

वह रुचिकर क्यों नही है इस पर विचार करते हैं कि क्या कवि को शिक्षा देने के लिए इसका अनुकार्य में उपदेश करते हैं। अथवा नट को शिक्षा देने के लिए अनुकर्त्ता में। उनमें यदि प्रथम पक्ष है तब जिस सत्त्व को अव्यक्त रूप बतलाया है उस सत्त्व की स्थिति प्रयोक्ता में कैसे रहेगी। क्योंकि सत्व से भाव का उत्थान होता है ऐसा आपने कहा है। तब नट में सत्त्व.है और भाव अनुकार्य में यह कैसे ? क्या संगत होगा। एक बात और भी है कि प्रस्तुत अनुकार्य है अतः प्रागल्भ्य एवं माधुर्य भी प्रस्तुत अनुकार्य में ही रहने चाहिए किन्तु कहते हैं कि वे परत्र अनुकर्त्ता में हैं यह क्या है। और प्रविलय क्रम से माने हेला से मुक्त हुआ तो हाव है हाव से मुक्त हुआ तो भाव है इस तरह प्रविलय क्रम से भाव हाव एवं हेला में परस्पर प्रति कार्यकरत्व पहले कहा गया है। वह भी असत् है। क्योंकि प्रति संहार में माने प्रविलय क्रम में कार्य की कारणता का व्यपदेश किया जाता है। जिसमें जिसका लय हो वह उसका कारण है ऐसा नही कहा जाता है। क्योंकि स्थूल पृथिवी आदि पंच महाभूतों का प्रविलय सूक्ष्म पृथिवी तन्मात्रा में होता है। इस लिए वे भूत तन्मात्राओं के कारण है तन्मात्राए अहंकार की कारण है अहंकार भी बुद्धि का, बुद्धि भी प्रकृति का। अथवा

## अभिनवभारती

बुद्धेः, सा च प्रकृतेः, प्रकारो वा तदहङ्करणमिति व्यवहारः। प्रति संहार इव प्रकृतेः कार्यदशायामपि संभवान्न पूर्वं प्रादुर्भावः तत्कथं कार्यता तदहंकारादेः कारणत्वमेतदिति चेत् समानमेतदिहापि। यदि हि भावो हावतां प्राप्तः सोऽपि हेलात्वं च ततो हेला विलीयते। आख्यास्था दोषात् तदा हावः स्थित एव, न हेलया हेला। परे कार्यकारणभावव्यवहारस्यावकाशः। किंचैते देहविकाराः प्रयत्नेन निर्वर्त्या इति साक्षिण इति यदुच्यते तस्मिन्नाटचस्य संसारे नाम तदस्ति यत्प्रयत्नेन निर्वर्त्य इति सात्त्विकाद्वैतम्। किं च विभावानुभावव्यभिचारिव्यतिरिक्तमपि यद्यत्रोपयोगि संभवति तद्वृथैव प्रतिज्ञातं तत्संयोगाद्रसनिष्पत्तिरिति, नृत्य गीतातोद्यरङ्गादिबलेनेदं व्यवस्थितं सामान्याभिनय इत्यभिधानात् अनभिनयवत्त्वे

## बालक्रीड़ा

जो प्रकार है वह अहंकरण है ऐसा व्यवहार नही होता है। यह भी बात नही है कि जिसका जिसमें लय होता है वह उसका कार्य है इस तरह प्रतिसंहार की तरह कार्य की दशा को मानने पर संभव हो तव भी प्रकृति का सबसे पहिले प्रादुर्भाव नही होता है प्रकृति तो अनादि है। तब वह कैसे कार्य हो तथा अहंकारादि कैसे कारण हों। जब यह नही हो सकता है तब वह भी नही हो सकता है यह वह तो समान ही है।

अगर कहें कि भाव हावता को प्राप्त हो गया है वह हाव भी हेलात्व को प्राप्त हो जाता है। उसके बाद हेला का विलय हो जाता है। ऐसी आख्या ऐसा कहना या ऐसी आस्था ऐसा मानना दोष है। यदि ऐसी आख्या या आस्था दोष से है तदा तब हाव का लय हुआ नही हैं अतः हाव स्थित ही है। हेला से हेला का उद्भव नही है अर्थात् हेला से पर में कार्यकारण भाव का व्यवहार होने के लिए अवकाश नही है। किंच और भी बात है कि ये जो देह विकार हैं वे भी प्रयत्न से निर्वर्त्य हैं। ऐसा जो कहते हैं उस विषय में कहना है कि संसार में नाटच का वह नाम है जो प्रयत्न से निर्वर्त्य है इस तरह सात्त्विक का अद्वैत हो गया।

और भी बात है कि विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारियों से जो व्यतिरिक्त हैं वह भी जहां उपयोगी हो सकता है तब विभावादि के संयोग से रस निष्पत्ति होती है यह प्रतिज्ञा करना व्यर्थ ही है। यह सामान्याभिनय नृत्य गीत आतोद्य एवं रङ्गादि के

## अभिनवभारती

चास्य सत्त्वनिर्वर्त्यस्यापि को नाटचे उपयोगः, कथं च सामान्याभिनयेनेत्यपरामृष्टाभिधानम् । एतत्सर्वं मुनिमताननुप्रविष्टैः परं श्रद्धीयते नामेत्यास्तां तावत् ।

प्रकृतव्याख्यानमुच्यते—इहोक्तं सत्त्वे नाटचं प्रतिष्ठितं तेन सात्त्विक भावानुनयो वक्तव्यः तस्य च किंचिदुक्तमिति दर्शयति अव्यक्तरूपं सत्त्वं हि विज्ञेयमिति । इह चित्तवृत्तिरेव संवेदनभूमौ संक्रान्ता देहमपि व्याप्नोति । सैव च सत्त्वमित्युच्यते । तत्र चाव्यक्तं संवित्प्राणभूमिद्वयानिपतितं यत्सत्त्वं तद्भावाध्यायसंश्रयत्वेनैव विज्ञेयम् । तस्य च ये गुणा देहपर्यन्ततां प्राप्ता घर्मरोमाञ्चादयः तेऽपि तत्रैवोक्ताः किंचित् । यथास्थानमिति यस्य रसस्य यत् स्थानं, तद्यथाश्रृङ्गारस्य उत्तमौ स्त्रीपुंसौ, रौद्रस्य रक्षोदानवादिः, भयानकस्याधमप्रकृतिः, तदनतिक्रमेण रसेषूपेतं सम्बद्धं तत्सत्त्वम् । भावशब्देनात्र भावाध्याये निर्दिष्टा भावाः ।

## बालक्रीड़ा

बल से ही व्यवस्थित है ऐसा कहने से अभिनय से रहित होने पर इस सत्त्वनिर्वर्त्य का नाट्य में कौन उपयोग है । और कैसे विना परामर्श किये ही सामान्याभिनय के द्वारा ऐसा कथन हो रहा है । यह सब मुनि के मत में प्रवेश नही करने वालो के लिए भले ही श्रद्धेय हो हमारे लिए तो नही है अतः रहने दिया जाय ।

अब प्रकृत व्याख्यान को कहते हैं कि यहां जो कहा है कि सत्त्व पर नाट्य प्रतिष्ठित है इससे प्राप्त होता है कि सात्त्विकभावों का अनुनय अभिनय वक्तव्य है उसके विषय में कुछ कहा है उसको दिखाते हैं कि अव्यक्त रूप वाले सत्त्व को जानना चाहिए । यहां चित्तवृत्ति ही संवेदन भूमि में संक्रान्त हुई देह को भी व्याप्तकर लेती है । अतः वह चित्तवृत्ति ही सत्त्व है ऐसा कहते हैं । उसमें अव्यक्त संवित् भूमि में अनिपतित अर्थात् संवेदन भूमि में असंक्रान्त तथा चित्तवृत्तियों के साधारणीकरण प्राणभूमि में अप्राप्त जो सत्त्व है उसको भावाध्याय नाम नाट्यशास्त्र के सप्तम अध्याय के संशय से जानना चाहिए । उसके गुण धर्म (पसीने) रोमाञ्चादि हैं जो देह में पर्यन्त तक प्राप्त हैं उनका भी वहां कुछ कहा है । यथा स्थानम् माने जिस रस का जो स्थान है वह जैसे शृङ्गार के स्थान उत्तम स्त्री और पुरुष हैं रौद्र के स्थान राक्षस एवं दानव वगैरह हैं । भयानक का अधम प्रकृति है इनको अतिक्रमण किये बिना जो रसों में उपेत है सम्बद्ध है वह सत्त्व है । भाव शब्द से यहां भावाध्याय में निर्दिष्ट भाव है ।

**अलङ्कारास्तु नाट्यज्ञैर्ज्ञेया भावरसाश्रयाः ।**

## अभिनवभारती

एतदुक्तं भवति—चित्तवृत्तिरूपं यत्सत्त्वं तद्भूतकार्यसंक्रान्तप्राणदेहधर्मतावशाद् भवदपि भावाध्याये रसाध्याये च बितत्य निरूपितमिति पुनः किं तदभिधानेन ॥३॥

किं तस्य भूतकार्यदेहधर्मतावशात्सम्भूतसत्त्वस्य रूपं वक्तव्यमित्याह अलङ्कारास्तु नाट्यज्ञैरित्यादि। अयमभिप्रायः—संवेदनरूपात्प्रसृतं यत्सत्त्वं तद्विचारितम्। अन्यत्तु देहधर्मत्वेनैव स्थितं सात्विकं यतः सात्विकेष्वेवोत्तमेषु दृश्यते, तत्र स्त्रीणामुत्तमत्वं शृङ्गाररसपर्यन्तमेव, पुरुषाणां तु वीररसविश्रान्तम्। शान्तस्तु प्रधानत्वेनैव प्रयोगार्ह इत्युक्तप्रायम्। स्त्रीगतेन शृङ्गारेण पुरुषनिष्ठेन वीरेण च सार्वलौकिकः पुमर्थो व्याप्तः। न च सत्वमयमुत्तमस्त्रीरूपं विमुच्यान्यत्रामी चेष्टाल-

## बालक्रीड़ा

यहां यह कहा कि चित्तवृत्ति रूप जो सत्त्व है वह पंच महाभूतों के कार्य तथा जिसमें प्राण संक्रान्त है उस देह का धर्म होने से उत्पन्न होता है—इत्यादि का विस्तार कर रसाध्याय और भावाध्याय में कह दिया है अतः पुनः कहने की आवश्यकता नही है ॥३॥

'क्षिति जल पावक गगन समीरा पंचतत्त्व यह रचा शरीरा'—इस तुलसीदासीय चौपाई के अनुसार यह देह पंचभूतों का कार्य है। इसके धर्म रोमाञ्चादि सत्त्विक भाव है। इस सिद्धान्त के अनुसार कहते हैं पंचभूतों के कार्य देह के क्षमता वश से प्राप्त सत्त्व का क्या रूप है कहना चाहिए। इस पर कहते हैं कि अलंकारास्तु नाट्यज्ञैः। यहां यह अभिप्राय है। संवेदन रूप से प्रसृत जो सत्त्व है उसका विचार किया और दूसरा सात्त्विक है वह देह के धर्म के रूप में स्थित है। क्योंकि वह उत्तम सात्त्विकों में ही दिखाई देता है। स्त्रियों में उसकी उत्तमता शृंगार रस पर्यन्तता है। पुरुषों की उत्तमता वीर रस में विश्रान्त है। शान्त रस का प्रयोग तो प्रधानता ही से करने के योग्य है—शान्ताद्भावाः प्रवर्त्तन्ते भिन्न हेतु समाश्रयात्। भावा विवारा रत्याद्याः शान्तस्तु प्रकृतिर्मत इत्यादि सब कुछ कहा जा चुका है। स्त्रीगत शृङ्गार से पुरुष गत वीर से सम्पूर्ण सार्वलौकिक पुरुषों के अर्थनीय धर्म अर्थ काम एवं मोक्ष व्याप्त है। सत्त्व प्रम उत्तम स्त्री रूप को छोड़ कर अन्यत्र कहीं पर ये चेष्टालंकार वगैरह विनि-

अभिनवभारती

ङ्कारा विनिवेशं लभन्ते सात्विकास्तावद्राजसतामसशरीरेत्वसंभेवात्। चाण्डालीनामपि रूपलावण्यसंपदो दृश्यन्ते ननु चेष्टालङ्कारास्तासामपि भवन्त उत्रमतामेव सूचयन्ति स्ववर्गापेक्षया वा संपद्भ्रंशादिना। एतदुक्तं भट्टतोतेन—न चालङ्कृतीनामत्र लक्षणं महदाश्रयमिति—ते च दृष्टाः सन्तः संस्पर्शशून्यं विशेषबिरहितमेव सामान्यरूपं शृङ्गारमभिनयन्ति, सामान्याभिनया न तु लावण्यादिवनभिनय एव वं शरीरविकार अनुभावा **एव** तेन विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगादित्येवमेवैतत्। एवं पुरुषगता अपि शोभादय उत्साहप्रकृतिरयमित्येतावन्मात्रं गमयन्तः सामान्याभिनया एव। किं च यत्किंचिदङ्गनानां शृङ्गारोचितं चेष्टितमभिनीयते तत्रैव चेष्टालङ्कारा अवश्य मभिनेया इति सामान्यवत्सर्वावस्थानुया-

बालक्रीड़ा

वेश को स्थान को प्राप्त कर सकते हैं। सात्त्विक भावों का राजस एवं तामस शरीरों में अवकाश प्राप्त करना असंभव ही है। रूप एवं लावण्यादि की सम्पत्तियां चाण्डाली स्त्रियों में भी दिखाई देती हैं। वे चेष्टालंकार उनमें भी होते हुए उनकी अपने वर्ग की अपेक्षा से उत्तमता को ही सूचित करते हैं। ये अलंकार सम्पत्ति से युक्त हैं वे उस से भ्रंशित हो गई हैं। आचार्य भट्टतौत ने ऐसा कहा है कि किसी महान् के आश्रय को लेकर अलंकारों का लक्षण यहां किया गया है। वे चेष्टालंकार जिस स्त्री में दिखाई पड़ते हैं उसमें यह भाव हो जाता है कि वह उत्तमा है शृङ्गार के योग्य है विभावादि के सुन्दर विवेक से पार्थक्य से विहीन अर्थात् उससे युक्त व्यभिचारी रूप की जो भिन्न दशा है उसके संस्पर्श से शून्य अर्थात् विभाव अपने स्वरूप से च्युत होकर व्यभिचारी नही हो गया है अतः विशेषता रहित अर्थात् साधारणीकरण प्राण होने से सामान्य रूप शृङ्गार का अभिनय करते है। किन्तु इसका यह आशय नही है कि वह साधारणीकृत सामान्याभिनय रूप लावण्यादि की तरह अनभिनेय है। इस प्रकार विभाव नायक एवं नायिका प्रधान है और अनुभाव शरीर के विकार है जो सहायक है अतएव विभावानुभाव व्यभिचारी के संयोग से रस की निष्पत्ति होती है यह इसी प्रकार है। अतः पुरुष में रहने वाले शोभादि, बस इस बात की प्रतीति करा देते है कि यह पुरुष उत्तम प्रकृति है इसलिए ये भी सामान्यभिनय हैं।

एक बात और भी है कि अंगनाओं के जिस किसी भी शृंगारोचित चेष्टित का अभिनय किया जाता है वहां ही चेष्टालंकार अवश्य ही अभिनेय है। इस लिए सामान्य

## अभिनवभारती

यित्वेनाभिनीयत इति च सामान्याभिनया एव प्रधानपुरुषस्य शोभादयः, तथैते वागङ्गसत्वाहार्याः स्वभेदसहिता यथासंभवं संभूयाभिप्रविष्टा यथा किलकिञ्चि-ते विच्छित्तौ विभ्रमे चेति साजान्याभिनया वागङ्गाहार्ययोगेऽपि च सत्वप्रधानतया सात्विका इत्युक्ताः ।

एव तैरेव सामान्याभिनयैः प्रधानप्रमदापुरुषद्वारेण विश्वमेव व्याप्तम् । ते चात्राध्याये वक्तव्याः, तदाह—अलङ्कारास्त्विति । तुर्व्यतिरेके, अन्ये भावाध्याय एवोक्ताः, एते तु वक्तव्याः ते तु तत्र नोक्ताः । यत एते केवलमलंकारा देहमात्रनिष्ठाः, न तु चित्तवृत्तिरूपाः । भावरसाश्रयो इति रतिभावामत्रमभिनयन्तीत्यर्थः । ते हि यौवने उद्रिक्ता दृश्यन्ते वाल्ये त्वनुद्भिन्ना वार्धके तिरोभूताः । यदाह—

यावन्त एते तरुणीजनस्य भावाः समे कुट्टमितादयोऽपि ।
रात्रावदृश्यानिव तान्घटादीन्कामप्रदीपः प्रकटीकरोति ।।इति।।

## बालक्रीड़ा

की तरह सभी अवस्थाओं में अनुयायी के रूप से अभिनीत किये जाते हैं। इस लिए शोभादि प्रधान पुरुष के सामान्याभिनय ही है। तथा ये वाचिक आङ्गिक सात्त्विक एवं आहार्य आभिनय अपने भेदों के सहित यथासंभव मिलकर ऐसे प्रविष्ट हो जाते है जैसे क्लिकिञ्चित में विभ्रम में एवं विच्छिति में प्रविष्ट हो जाते है इस लिए वागङ्गाहार्य प्रयोग में भी सत्त्व की ही प्रधानता होने से सामान्याभिनय सात्त्विक है ऐसा कहा है। इस प्रकार उन सामान्याभिनयों से प्रधान प्रमदा एवं पुरुष के द्वारा विश्व ही व्याप्त है। अतः इसको यहां इस अध्याय में कहना है। इसलिए कहते हैं कि अलंकारास्तु। यहां का अर्थ व्यतिरेक है। इनसे अन्यों को भावाध्याय में कह दिया है इनको तो यहां कहना है। क्योंकि इनको वहां नही कहा है। क्योंकि ये अलंकार केवल देह में ही रहते हैं अतः चित्तवृत्ति रूप नही है। भावरसाश्रया माने रति भाव का ही केवल अभिनय करते हैं। वे रति वगैरह यौवन में उद्रिक्ता दिखाई देते हैं बचपन में तो अनुद्भिन्न रहते हैं। और वार्धक में तिरोहित हो जाते हैं। जिसको कहते हैं।

जितने ये तरुणियों के कुट्टमितादि सभी भाव है। उनको कामप्रदीप रात्रि में अदृश्य घटादि की तरह प्रकट कर देता है।

**यौवनेऽभ्यधिकाः स्त्रीणां विकारा वक्त्रगात्रजाः ॥४॥**

**आदौ त्रयोऽङ्गजास्तेषां दश स्वाभाविकाः परे ।**

अभिनवभारती

वक्त्रगात्रजा इति देहविकारमात्ररूपा एव परं न हि यथा वाष्पादीनामन्तः प्राणभुवि कण्ठरोधादिरूपं लक्ष्यते, तथा चेष्टालङ्काराणाम् वक्त्रगात्राणि वक्त्रं प्राधान्यात् पुनरुपात्तम् ॥४॥

तत्र देहविकाराः केचन क्रियात्मका अपि ते च प्राग्जन्माभ्यन्तरिता भावसंस्कारमात्रेण सत्वेनोद्बुद्धेन देहमात्रे सति भवन्ति, त एवाङ्गजा उच्यन्ते, तथा भावो हावो हेला च । अन्ये त्वद्यतनजन्मसमुचितविशिष्टविभावानुप्रवेशस्फुटीभवद्रतिभावानुविद्धे देहे परिस्फुरन्ति । ते स्वाभाविकाः स्वस्माद्रतिभावात् हृदयगोचरीभूताद् भवन्तीति । तथा कस्याश्चित् कश्चिदेव स्वभावबलाद् भवति, अन्यस्या अन्यः, कस्याश्चित् द्वौ त्रय इत्यादि, अतोऽपि स्वाभाविकाः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) नाट्य के विद्वान् लोग रस एवं भावों के अनुसार अलंकारों को समझें। स्त्रियों के वाचिक एवं आंगिक विकार युवावस्था में अधिक होते हैं ॥४॥

वक्त्रगात्रजा इति अर्थात् ये केवल देह के विकार ही हैं परन्तु वाष्पादिक जैसे अन्तः प्राणभूमि में कण्ठावरोध रूप लक्षित होता है वैसे चेष्टालंकारों के. वक्त्र गात्र नही लक्षित होते हैं। प्रश्न होता है कि क्या वक्त्र, गात्र से भिन्न है जो इसको अलग कहा और गात्र को भी कहा। उत्तर देते हैं वक्त्र की प्रधानता बतलाने के लिए अलग से उपादान किया है ॥४॥

कुछ देह विकार क्रियात्मक होते हुए भी प्राग्जन्म के बदौलत अन्तरित है अतः वे भाव केवल संस्कार रूप से उद्बुद्ध हुए सत्त्व से देह में ही होते हैं। वे ही अङ्ग जन्य भाव हाव और हेला कहलाते हैं। इनसे भिन्न जो हैं वे तो अद्यतन जन्म में समुचित किसी विशिष्ट नायक एवं नायिका रूप विभाव के अनुप्रवेश माने सम्बन्ध से स्फुट होने वाले रति भाव से अनुविद्ध संयुक्त देह में परिस्फुरित होते हैं वे स्वाभाविक हैं क्योंकि हृदय में प्रतिभात अपने रति भाव से होते हैं। अतः किसी नायिका का कोई विभाव होता है दूसरी का दूसरा विभाव होता है। किसी-किसी नायिका के दो या तीन नायक होते है ये स्वभाव बल से होते है अतः स्वाभाविक हैं।

**अयत्नजाः पुनः सप्त रसभावोपबृंहिताः ॥५॥**

अभिनवभारती

भावहावहेलास्तु सर्वा एव सर्वास्वेव सत्वाधिकासूत्तमाङ्गनासु भवन्ति । तथा शोभादयः सप्त । एवमङ्गजाः स्वाभाविकाश्च क्रियाजन्मानः, अन्ये तु गुणस्वभावाः शोभादयः ते चायत्नजाः । यत्नजाताः क्रियात्मका उच्यन्ते प्राग् ज्ञानं तत इच्छा इच्छातो यत्नस्ततो देहक्रियेति हि पदार्थविदः । ततोऽन्येऽयत्न जाताः । तदेतदाह—आदौ त्रयोऽङ्गजा इति । तेषामलङ्कारा‌णां मध्ये । आदाविति प्राच्यवासनानुविद्धदेहमात्रप्रभवित्वात् पूर्वमेव भवन्तीति यावत् । रस भावोपबृंहिता इत्युभयशेषः । स्वाभाविका अयत्नजा स्वरतिभावेन प्राणिता भवन्ति । पुनरिति सत्त्वानां, पुस्तचित्रालेख्यलिखितानामेव नैते भवन्ति ॥५॥

बालक्रीड़ा

(मूल) उन विकारों में पहले आंगिकविकार तीन प्रकार के होते हैं। बाद में वे स्वाभाविक दश प्रकार के होते हैं। पुनः वे विना प्रयत्न के ७ प्रकार के होते हैं। क्योंकि इनका वृंहण इनकी वृद्धि रस और भाव के ऊपर निर्भर है ॥५॥

भाव हाव एवं हेला ये सभी, जिनमें सत्त्व अधिक है ऐसी सभी उत्तम अङ्गनाओं में होते हैं। उसी प्रकार शोभादि सात होते हैं। इस प्रकार अङ्गज एवं स्वाभाविक भाव क्रिया से पैदा होते हैं। गुण स्वरूप शोभादि तो इनसे अन्य है वे तो बिना यत्न से पैदा होते है। जो यत्न से होते हैं वे क्रियात्मक कहलाते हैं। क्योंकि जानता है तब इच्छा करता है तब यत्न करता है फिर देह की क्रिया होती है ऐसा पदार्थवित् कहते हैं। इनसे अन्य अयत्मज है। इसको कहते हैं कि आरम्भ में यह तीन अङ्गज है उन अलंकारों के मध्य में। आदौ कहने का आशय है कि प्राचीनभावना से अनुविद्ध देह मात्र से इनका प्रभव है अतः पहले ही होते हैं रस एवं भावों के उपवृंहण से होते हैं इतना अंश दोनों जगहों में अवशिष्ट है किन्तु अन्वय उसका दोनों में होता है। स्वाभाविक का अर्थ है विना यत्न से होने वाले। वे अपनी रति से अनुप्राणित होते हैं।

पुनः कहने का आशय है कि सत्त्वों के ही, प्राणियों के ही ये विकार होते है पुस्तक चित्र आलेख्य एवं लिखित के ये नही होते हैं ॥५॥

**देहात्मकं भवेत्सत्त्वं सत्त्वाद्भावः समुत्थितः ।**
**भावात्समुत्थितो हावो हावाद्धेला समुत्थिता ॥६॥**
**हेला हावश्च भावश्च परस्परसमुत्थिताः ।**

अभिनवभारती

तत्र त्रयाणां तावदुपक्षेपकर्तृपीठबन्धमाह देहात्मकं भवेत्सत्त्वमिति । शरीरस्वभावं तावत्सत्त्वं संभाव्यते उत्तमशरीरतां प्राप्तमित्यर्थः । ततो भावः ततोऽपि हावः तस्मादपि हेला । एवं तीव्रतरसत्वे देह एव । यदा तु तथाविद्धं सत्त्वं न भवति तदा प्राक्तनरतिबासनोत्थम् ॥६॥

अत्र सहकार्यन्तरमपेक्षणीयं वर्तत इति दर्शयति—

हेला हावश्च भावश्च परस्परसमुत्थिताः ।
सत्त्वभेदे भवन्त्येते शरीरे प्रकृतिस्थिताः ॥ इति

एकश्चशब्दोऽपिशब्दार्थे, अपरः समुच्चये । प्रत्येकं हि समुच्चये द्योत्ये तृतीयोपि चः पठितव्यः स्यात् । तदयमर्थः—प्रकृतिस्थिताः देहस्वभावमात्रापेक्षा अप्येते परस्परसमुत्थिता भवन्ति । तथा हि कुमारीशरीरे प्रौढतमकुमार्यन्तरगत-

बालक्रीड़ा

(मूल) सत्व देहात्मक होता है सत्व से भाव का समुत्थान होता है । भाव से हाव का और हाव से हेला का समुत्थान होता है ॥६॥

त्रयोऽङ्गजा में कहे हुए रूप के उपकारी पीठ बन्ध को कहते हैं । देह, शरीर स्वभाव सत्त्व है । अर्थात् संभावना करते हैं कि उत्तम शरीर को प्राप्त हुआ है । सत्त्व से भाव । भाव से हाव । हाव से हेला । इस प्रकार तीव्रता सत्त्व वाले देह में ही ये हैं । जब उस प्रकार से आविद्ध सत्त्व नही होता हैं तब प्राकलन रति वासना से उत्थित सत्त्व होता है । यहां भिन्न २ सहकारी की अपेक्षा होती हैं इसको दिखाते हैं । हेला !

यहाँ हावश्च में जो एक च शब्द है वह अपि के अर्थ में हैं और भावश्च में जो दूसरा च शब्द है वह समुच्चय में है । प्रत्येक से यदि समुच्चय द्योत्य होता तो तीसरे च का भी पढना जरूरी हो जाता । इस लिए यह अर्थ है कि प्रकृति में रहने वाले ये देह के स्वभाव की ही केवल अपेक्षा करते हुए भी परस्पर से समुद्भूत होते हैं । जैसे कुमारी के शरीर में यदि पहले से भाव उल्लसित है तब अन्य प्रौढ कुमारी

**सत्त्वभेदे भवन्त्येते शरीरे प्रकृतिस्थिताः ॥७॥**

**वागङ्गमुखरागैश्च सत्त्वेनाभिनयेन च ।**

अभिनवभारती

हेलावलोकने सति हावोद्भवो भावश्चेदुल्लसितपूर्वः, अन्यथा हि भावस्यैवोद्भवः । एवं हावेऽपि दृष्टे भावो हेला वा । यदा तु हावावस्थोद्भिन्ना पूर्वं परत्र च हेला दृश्यते तदा हेलातोऽपि हेला । एवं हावाद्धावो भावाद्भाव इति च वाच्यम् । एवं परकीयभावादिश्रवणात् तथाविधेयाभिवेयरमणीयकाव्याकर्णना-देरपि हेलादीनां प्रबोधो भवतीति मन्तव्यम् । एतदन्योन्यसमुत्थितत्वम् ॥७॥

ननु यद्येते प्रकृतिस्थितास्तत एवाङ्गजास्तत्किमन्यापेक्षणेनेत्याह वागङ्गे-त्यादिना । वागङ्गमुखरागेणेत्यादिपाठः परं भावाध्यायश्लोको नास्य तुल्यो

बालक्रीड़ा

(मूल) इस उक्त कार्यकारण भाव के अतिरिक्त इनमें परस्पर भी कार्य कारण भाव है। अतः भाव हाव सब हेला का परस्पर से माने एक दूसरे से एक दूसरे का समुत्थान होता है। क्योंकि शारीरिक प्रकृति के माने स्वाभाविक स्थिति के प्रभाव से सत्त्व के भेद होने से होते हैं ॥७॥

में हेला के देख लेने पर हाव का उद् भव होता है। अन्यथा माने उसके नही देखने। पर भाव का ही उद्भव होता है। इसी तरह हाव के देखने पर ही भाव अथवा हेला होती है अगर पहले हाव की अवस्था उद्भिन्न हुई दिखाई दे और बाद में हेला दिखाई दे तब तो हेला से भी हेला का उद्भव होता है। जब हेला से हेला होती है तब हाव से हाव और भाव से भाव होता है ऐसा भी कहना चाहिए। इस प्रकार परकीय भावादि के श्रवण से तथा विधेयभूत अभिधेय से रमणीय काव्य के सुनने से भी हेलादि का प्रबोध होता है ऐसा समझना चाहिए। यही इनमें परस्पर समुत्थितत्त्व ॥७॥

प्रश्न—यदि ये प्रकृति स्थित है इसीलिए अङ्गज है तब अन्य की अपेक्षा करने की क्या जरूरत है। इस पर कहते हैं। कि वागङ्गमुखेतिर। यहां वागङ्गमुखरागेण ऐसा पाठ है। परन्तु भावाध्याय का श्लोक इसके तुल्य नही है अतः अर्थ भी अन्य ही है।

कवेरन्तर्गतं भावं भावयन्भाव उच्यते ॥८॥

भावस्यातिकृतं सत्वं व्यतिरिक्तं स्वयोनिषु ।

## अभिनवभारती

ऽर्थस्त्वन्य एव, न तु श्रीशङ्कुकेन एकार्थो मन्तव्यः । एवं चित्तवृत्तिलक्षणं देहधर्मइति सर्वसंमतम् । तस्मादयमर्थः—वागङ्गमुखरागैः सत्त्वेन च लक्षितो भावः वागङ्गसत्त्वविशेष एव बालिकाया भाव इत्युच्यत इति। किमपि विशेषो नेत्याह। किं त्वन्तर्गतं वासनात्मतया वर्तमानं रसाख्यं भावं भावयन्सूचयन् किं सर्वस्य, नेत्याह - कवेः सूक्ष्मसूक्ष्मानपि योऽर्थान् पश्यति तस्य सहृदयस्येत्यर्थः ।

एतदुक्तं भवति—उत्तमाधमरूपे कुमारीद्वितये व्यवहरति सति तयो एकायाः वाक्स्पन्दनं चक्षुरादिव्यापारं क्रोडनकावहारखेदजनितमुखवैवर्ण्यं वाष्पादि च पश्यतः सहृदयस्य भवति तावद्विशेषोल्लासिनी अभिनयजनिते-

## बालक्रीड़ा

(मूल) इनको भाव इसलिए कहते है कि ये वाणी शब्द से, अङ्ग उपाङ्ग की चेष्टा से मुख पर अभिलक्षित होने वाले राग से, सत्त्व के अभिनय से ये कवि के आन्तरिक भाव की, कवि के मनः स्थिति की जानकारी कराते हैं ॥८॥

श्रीशंकुक के साथ एकार्थ नही मानना चाहिए । इस तरह चित्तवृत्तिलक्षण देह भाव का धर्म है यह सर्वसम्मत है। इसलिए यह अर्थ है—वाक् अङ्ग एवं मुख राग और सत्त्व से लक्षित होने वाला भाव वाक् अङ्ग मुख राग एवं सत्त्व विशेष ही बालिका का भाव है ऐसा कहते हैं। कुछ भी विशेष नही हैं। ऐसा कहा है। किन्तु अन्तर्गत माने वासना रूप से अन्तःकरण में वर्त्तमान रस भाव की भावना कराने वाला। क्या यह सबके उन्मुख नही है इस पर कहते हैं कि जो कवि सूक्ष्म से सूक्ष्म अर्थों की भावना करता है उस सहृदय का है। यह अर्थ है।

यह यहां कहा। कहीं पर उत्तम एवं अधम दो कन्यायें अपना २ व्यवहार कर रही है उनमें एक के वाक्स्पन्दन को माने कथन को सुनकर तथा चक्षुरादि इन्द्रियों के व्यापार को क्रीडन के अवहरण से हुए, खेद से होने वाले मुख वैवर्ण्य एवं रोने को देखने वाले सहृदय की मति विशेषता से उल्लसित होकर अभिनय से अनुमान करती हुई भी खास तत्त्व का निश्चय करने वाली होती है कि यह कुमारी कोई बहुत

**नैकावस्थान्तरकृतं भावं तमिह निर्दिशेत् ॥९॥**

**वक्त्राक्षिभ्रूविकाराढ्यः शृङ्गाराकारसूचकः ।**

**सग्रीवारेचको ज्ञेयो हावः स्थितिसमुत्थितः ॥१०॥**

अभिनवभारती

वानुमातृरूपा अपि विशेषाध्यवसायिनी मतिः, महतीयं काचिन्नायिका भविष्यतीति। तथाविधं यद्वागादेरान्तररतिवासनासद्भावसमुपनतं किंचिद्विशिष्टरूपत्वं स देहविकारविशेषो भावः। चशब्द एक इवशब्दार्थे, अभिनयतुल्यो वागादिभिर्लक्षितो भाव इत्यर्थः ॥८।९॥

तत्रेति तत्पुरुष एव उत्तमाङ्गनापात्रलक्षणेन चोद्भ्रूतारकचिबुकग्रीवादेः सातिशयो विकाररूपो धर्मः, अत एव शृङ्गारोचितमाकारं सहृदया सहृदयसर्वजनहृदयवेद्यं सूचयतीति। हावः—एष हि स्वचित्तवृत्तिं परत्र जुहतीं

**बालक्रीड़ा**

(मूल) भाव का अतिरेक सत्त्वं है जो अपने २ कारणों में भिन्न भिन्न है माने अतिरिक्त है। जो अनेक प्रकार की भिन्न-भिन्न अवस्थाओं से किया जाता है उसको यहां नाटच में भाव कहना चाहिए ॥९॥

(मूल) नेत्र एवं वक्त्र के विकारों से तथा भ्रुकुटि के संचालन से शृंगारमय आकार को सूचित करने वाला तथा ग्रीवा के रेचन से, भङ्गियों से युक्त जो भाव पुरुषादि में होता है उसे हाव समझना चाहिए। यह हाव परिस्थिति के वश से स्वयं समुत्थित होता है ॥१०॥

बड़ी नायिका होगी। इस प्रकार का जो वाक् वगैरह से आन्तरिक रतिवासना के सद्भाव से कुछ विशिष्ट रूप समुपनत हुआ वह देह विकार विशेष भाव है। यहां एक च शब्द इव के अर्थ में हैं। अतः अभिनय के तुल्य वागादि से समुत्थित भाव है ऐसा इसका अर्थ है ॥८।९॥

पुरुष में उत्तमाङ्गना पात्र के लक्षित करने से उत्कट भ्रूकुटि आंख के तारे चिबुक गुड्डी एवं ग्रीवा आदि से जो सातिशय विकार नामक धर्म हो जाता है। वह धर्म सहृदय एवं असहृदय सभी जनों के वेद्य शृंङ्गारोचित आकार को सूचित कर देता है इससे हाव है ॥१०॥

यह हाव प्रेमी के लिए अपनी चित्तवृत्ति की आहुति देती हुई समर्पण करती

**यो वै हावः स एवैषा शृङ्गाररससंभवा।**

## अभिनवभारती

ददतीं तां कुमारीं हावयति। स्थितिसमुत्थित इति स्थितिवशात् स्वयं समुत्थितः स्वतः उद्भिद्योद्भिद्य विश्राम्यन् हावः, स तु प्रसरणैकधर्मकः, ततो हि हेला स्यात्, अत एवायं सुकुमारपरिकरसब्रह्मचारीति दर्शितम्। हावावस्थयां यत्स्वयं रतेः प्रबोधनं न मन्यते केवलं तत्संस्कारबलात्तथाविकारान् करोति। यैर्दृष्टा तथा कल्पयति। यदा तु रतिवासनाप्रबोधात्तां प्रबुद्धां रतिमभिमन्यते केवलं समुचितविभावोपग्रहविरहान्निर्विषयतया स्फुटीभावं न प्रतिपद्यते तदा तज्जनितो देहविकारविशेषो हेला। 'हिल भावकरण' इति धातुपाठे पठ्यते। भावस्य संबन्धादिति या प्रसरता वेगवाहित्वमित्यर्थः। वेगेन गच्छत् हेलतीत्युच्यते लोके। तदाह शृङ्गारेति शृङ्गाररसो रतिः ततो हृदये स्थिता या हेला संभवतीत्यर्थः। तथा शृङ्गारस्य रसस्य मानतायां

## बालक्रीड़ा

हुई कुमारी का आह्वान सूचित करता है। यह कार्य स्थितिवश से स्वतः होता है। उसके लिए कोई प्रेरणा नही देता है कि हे कुमारि ! तुम ऐसा करो किन्तु उठ उठकर विश्रान्त होने वाला हाव है। यह प्रसरण धर्म वाला है। यह फैलने वाला है। उससे हेला होती है अतएव यह हाव सुकुमार परिकरों का साथी है यह दिखा दिया है। हावावस्था में जो स्वयं रति के प्रबोधन को प्रबुद्ध होने को नही मानते है वह तो संस्कारों के वश से उस तरह के विकारों को करता है।

कामुकों के द्वारा देखी गई वह वैसी कल्पना करती है। जब तो रति वासना के प्रबोध से रति प्रबुद्ध मालूम पड़ती है किन्तु केवल समुचित विभाव नायक के लिए नायिका की प्राप्ति नही हुई और नायिका के लिए नायक की प्राप्ति नही हुई तब रति के विषय समुचित पात्र के अभाव में वह रति स्फुट नही हो रही है उस समय उस वासना से उत्पन्न हुआ विकार हेला है। हिल भाव करणे ऐसा धातु पढा है। भाव के सम्बन्ध से जो प्रसरता है अर्थात् वेग से वहना है। क्योंकि जो वेग से चलता है लोक में उसे हेलता है ऐसा कहते हैं। अतः इस हेला से शृङ्गार रस संभव है। शृंगार रस की कारण रति जो उसके हृदय में स्थित है वह हेला हो जाती है यह उसका अर्थ है। शृंगार रस की मान्यता में जैसा साधारणसा रूप है

## अभिनवभारती

यादृक्साधारणमिव रूपं तस्य संभवः संभावना स्यात् या सामाजिकशृङ्गार रसास्वादसदृशरूपैव संभावना चमत्कारमात्रप्राणा। तथा हि तस्या यावद्विष याजंनं किंचिदवभाति विभावविशेषपरिस्फुरणादिति वरसुन्दररूपोत्कीर्णं ग्राव-कल्पशैशवदशोत्तीर्णतारुण्योन्मीलना अत एव ललिता चेष्टा अभिनयरूपतामिव अस्यां विकाकावेशातिशयवशात् न प्रतिलभते। क्रमेणोदाहरणान्येषाम्—

उत्तालालकसञ्जनानि कबरोभारोऽथ पुष्पोद्ग्रहः
दन्तानां परिकर्म नीविनहनं भ्रूलास्ययोग्याग्रहः।
तिर्यग्लोचनवल्गितानि वचसां छेकोक्तिसंक्रान्तयः
स्त्रोणां म्लायति शैशवे प्रतिपलं कोऽप्येष केलीक्रमः ॥ (विद्ध १)
स्मितं किंचिन्मुग्धं तरलमधुरो दृष्टिविभवः
परिस्पन्दो वाचामभिनयविलासोक्तिसरसः।

## बालक्रीड़ा

सम्भव है कि उसकी संभावना हो सकती है जो संभावना सामाजिक को शृङ्गार रस का आस्वाद होता है उसके सदृश रूप वाली है तथा केवल चमत्कार ही उसका प्राण है। विभाव विशेष के परिस्फुरण से जितना जो कुछ प्रवृत्त हुआ मालूम पड़ता है। जैसे पाषाण में चतुर कलाकार के द्वारा सुन्दर आकर्षक रूप का उत्कीर्णन कर दिया जाता है उसी तरह शैशव दशा से उत्तीर्ण होने पर तारुण्य का उन्मीलन होता है अत एव जिससे विकारों के अतिशय आवेश से ललित चेष्टाएँ अभिनय रूपता को प्राप्त करती है। अब इनके क्रमशः उदाहरण देते हैं।

नायिकाओं का शैशव ज्यों ज्यों म्लान होता है यानी तरुणाई का विकास होता है त्यों त्यों प्रतिक्षण कौन यह विलक्षण केली क्रम है जो उलझे हुए अलकों का सञ्जन माने सजाना कवरी भार में पुष्पों का उत्कृष्ट रूप से ग्रहण, दोनों का सजाना नीवी का बन्धन योग्यता के साथ भ्रुओं के सञ्चालन में आग्रह नयनों का तिर्यग्वलन और वाणी में विदग्धों की उक्ति का संक्रमण होने लगा है।

तारुण्य का स्पर्श करने वाली नायिका की कौन सी ऐसा वस्तु है जो रमणीय नही है। कुछ थोड़ी सी मुस्कान अतीव मुग्ध है मोहक है। दृष्टियों का विभव माने ताकना तरल चञ्चल एवं मधुर है वाणी का परिस्पन्द अभिनय सामयिक विलासमयी

अभिनवभारती

गतानामारम्भः किसलयितलीलापरिकरः
स्पृशन्त्यास्तारुण्यं किमिव हि न रम्यं मृगदृशः ॥
कुरङ्गीवाङ्गानि स्तिमितयति गीतध्वनिषु यत्
सखीं कान्तोदन्तं श्रुतमपि पुनः प्रश्नयति यत् ।
अनिद्रं यच्चान्तः स्वपिति तदहो वेद्म्यभिनवां
प्रवृत्तोःस्याः सेवतुं हृदि मनसिजः प्रेमलतिकाम् ॥

अत्र हि भावान्तर्गतरतिप्रबोधमात्रमुक्तम् । न त्वभिलाषः शृङ्गार इति मन्तव्यम् । तत्परं ब्राह्मणस्योपनयनमिव भविष्यत्समस्तपुरुषार्थसद्मपीठबन्धत्वेन योषितां परमो ह्युत्सवः लोकोत्तरोऽलङ्कारः सातिशयमानन्दस्थानं परं पवित्रमित्युपश्रूयते । यद्यपि चैते पुरुषस्यापि भवन्ति तथापि योषितां त एवालङ्कारा इति तद्गतत्वेनैव वर्णिताः । पुंसस्तूत्साहवृत्त्यात एव परमालङ्काराः,

बालक्रीड़ा

उक्तियों से सरस है गतियों का उपक्रम ऐसा है जिसमें लीलायें स्निग्ध मधुर चेष्टायें किसलयित है किसलय की तरह नूतन हैं कोमलता के साथ विकासोन्मुख हैं ।

जो गीत की ध्वनियों को सुनकर कुरङ्गी की तरह अंगों को स्तिमित करती है अर्थात् संगीत के सुनने के बाद जिसके अंगों में सात्त्विक भावों का उद्गम होने लगता है । कान्त के वृत्तान्तों को जान लिया है खूब जानती है तब भी आनन्द का अनुभव करने के लिए सखी से पुनः पुनः पूछती है क्या वहां कैसा हुआ । और अनिद्र अन्तः करण के साथ शयन करती है अहो इससे जानता हूं कि कामदेव इसके हृदय में प्रेम लता को सिञ्चित करने के लिए प्रवृत्त हो गया है ।

यहां बहुत प्रकार के भावों में से केवल रति के प्रबोध को कहा है । न कि अभिलाषा शृंगार को ही कहा है ऐसा समझना । परन्तु हां यह ब्राह्मण के लिए उपयन आगामी जीवनोपयोगी समस्त पुरुषार्थ रूप भवन की पृष्ठ भूमि की रचगा होने से परम उत्सव है उसी तरह स्त्रियों के लिए अलंकार लोकोत्तर सातिशय उत्सव का स्थान है परम पवित्र है ऐसा उपश्रुत है । उप माने अधिक श्रूयते माने सुना जाता है ।

यद्यपि ये हावादि पुरुष को भी होते हैं किन्तु स्त्रियों के वे ही अलंकार हैं इस लिए स्त्रियों में ही इनका वर्णन किया है । पुरुषों में तो उत्साह वृत्ति के बदौलत

समाख्याता बुधैर्हेला ललिताभिनयात्मिका ॥११॥
लीला विलासो विच्छित्तिर्विभ्रमः किलिकिञ्चितम्।
मोट्टायितं कुट्टमितं बिब्बोको ललितं तथा ॥१२॥
विहृतं चेति विज्ञेया दश स्त्रीणां स्वभावजाः ।
पुनरेषां स्वरूपाणि प्रवक्ष्यामि पृथक्पृथक् ॥१३॥

अभिनवभारती

तथा च सर्वेष्वेव नायकभेदेषु धीरत्वमेव विशेषणतयोक्तम् । तदाच्छादितास्तु शृङ्गारादयः धीरललित इत्यादौ ॥११॥

एवं त्रीनङ्गजान् व्याख्याय स्वाभाविकान्दशोद्दिशति लीला विलास इत्यादिना । विशिष्टविभावलाभे रतौ सविशेषत्वेन स्फुटीभूतायां तदुपबृंहण कृता देहविकारा लीलादयः शाक्याचार्यराहुलकादिभिर्यन्मतं विशेषसौक्ष्म्यादनुपलक्ष्य हेलाहावादीन् लीलादिमध्य एव पठद्भिश्चेष्टैवालङ्कारभूतेति, एतावन्मात्रे विश्रम्य सामान्येन चेष्टा अलङ्कार इति, तदयुक्तम् ॥१२।१३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जब इससे शृङ्गार रस की संभवना प्रतीति होने लगती है तब जो भाव है उसी को बुध लोग हेला कहते है । इससे अभिनय का लालित्य सौन्दर्य माधुर्य होता है ॥११॥

(मूल) लीला विलास विच्छित्ति विभ्रम किलकिञ्चित मोट्टायित कुट्टमित विव्वोक ललित तथा विहृत ये दश विकार स्त्रियों के स्वाभाविक हैं । यहां आदौ त्रयोऽगजाः इस रूप में कहे हुए प्राथमिक तीन विकारों को नही कहा उनको छोड़ दिया । आगे इनके अलग अलग स्वरूपों को कहुंगा ॥१२।१३॥

ही वे परम अलंकार है इस प्रकार सभी नायकों में धीरता को ही विशेषण के रूप में कहा है। और इस धीरता से आच्छादित शृंगारादि में धीरललित नायक होता है ॥११॥

इस तरह अंगोद्भूत तीन अलंकारों की व्याख्या करके स्वाभाविक दश अअंकारों को कहते हैं लीला विलासः। विशिष्ट विभाव माने मन के अनुकूल प्रिया या प्रिया के मिलने से रति विशेष रूप से स्फुट हो जाती है अतः उसके उपवृंहण से किये हुए लीलादि देहविकारों को बौद्ध मत के आचार्य राहुलक वगैरह ने जो माना फिर इनकी विशेष सूक्ष्मता को नही समझकर हेला हाव बगैरह को लीलादि में पढ़ कर चेष्टा ही अलंकार है ऐसा माना है और इतने पर ही विश्राम करके सामान्य तौर से चेष्टा अलंकार है ऐसा जो कहा वह अयुक्त है ॥१२।१३॥

वागङ्गालङ्कारैः शिष्टैः प्रीतिप्रयोजितैर्मधुरैः ।
इष्टजनस्यानुकृतिर्लीला ज्ञेया प्रयोगज्ञैः ॥१४॥

अभिनवभारती

अत्रैषां दशानां क्रमेण लक्षणान्याह वागङ्गालङ्कारैरिति। प्रियतमगतैः प्रीत्या तं प्रति बहुमानाशयेन स्वात्मनि योजितैः मधुरैः सुकुमारैः न तु तदीयैरेवोद्धतैः मधुरैरपि विशिष्टैः न तु कल्पितत्वेनाभिमानैः अत एवानुकृतिनो द्वट्टकरूपेणाविष्कृतं ततः बहुमानः स्वात्मनि तत्स्वात्मीकरणेन । एते च दश प्राप्तसंभोगत्वेऽपि भावयन्त्येव। शोभादयस्तु सप्त भाविनोऽप्राप्तसंभोगतायामेव। एतान् लीलादीन् कवयो लोकवाचोऽत्र कीदृशा साङ्कर्येण प्रयुञ्जते। यथा— "गतेषु लीलाञ्चितविभ्रमेषु" (कुमा १-३३) इति। 'तत्रोपचारोऽन्वर्थत्वं लौकिकी प्रसिद्धिर्वा प्रमाणीकर्तव्या। तन्त्रज्ञैरेवं पठितव्यम्—"गतेषु लीलाञ्चितसुन्दरेषु" इति, तदसदिति भट्टेन्दुराजशिष्याः, यतो ये लीलाविभ्रमप्रभृतयो भविष्यन्त्यस्तदुचिततया तदानीं शिक्ष्येत इव। अभ्याहृत्य नीयते स हि अभिनयप्रयोग कालो लीलादेरिति विनयस्य तु राजहंसकर्तृत्वमुत्प्रेक्ष्यते ॥१४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) शिष्टों के द्वारा प्रीति से बोले गये आनन्द दायक मधुर आलंकारिक शब्दों से इष्टजन की जो अनुकृति है वह लीला है ॥१४॥

यह उन दशों का क्रम से लक्षणों को कहते हैं। वागङ्ग। प्रियतम के पहिने हुए अलंकारों को प्रीति से प्रियतम के प्रति अतिशय बहुमान के कारण अपने शरीर पर धारण कर लिये मधुर सुकुमार न कि प्रियतम के पुरुष होने के कारण उद्धत और मधुर होते हुए भी विशिष्ट यानी मुख्य है न कि कल्पित तथा कल्पना से मान लिये अतएव अपनी आत्मीयता के कारण जिनके प्रति अनुकर्ता ने अपने में उद्घट्टक रूप से घटना के क्रम से संयोजक के रूप में बहुमान का आविष्कार किया है। संभोग कर लेने के बाद भी ये दश भाव संयोजक को भावित करते ही हैं। शोभादि सात तो ऐसे हैं जो सम्भोग के प्राप्त नही होने पर भी भावित करते हैं। इन अलंकारो का कवि लोग यहां लोक भाषा के किस प्रकार के सोकर्य से प्रयोग करते हैं। जैसे— लीला से जिनमें विभ्रम शृंगार चेष्टाएं अञ्चित है ऐसी गतियों में। वहां उपचार अन्वर्थता या लौकिकी प्रसिद्धि को प्रमाण करना चाहिए। इत्यादि। किन्तु इसी जगह में तन्त्रज्ञों को ऐसा पढना चाहिए 'लीला से अञ्चित युक्त अत एव सुन्दर गतियों में।' यह पढ़ना असत् है ऐसा भट्टेन्दु राज के शिष्य कहते है। क्योंकि ये जो लीला विभ्रम होंगे उनको तदुपयोगी औचित्य से सिखाये जायेंगे मानो। अभ्याहरण करके ले जाते हैं वह लीलादि के अभिनय प्रयोग का समय है। गमन में लीलाञ्चित विभ्रम से राजहंसों के विनय की उत्प्रेक्षा की जाती है ॥१४॥

**स्थानासनगमनानां हस्तभ्रूनेत्रकर्मणां चैव ।**
**उत्पद्यते विशेषो यः श्लिष्टः स तु विलासः स्यात् ॥१५॥**
**माल्याच्छादनभूषण विलेपनानामनादरान्यासः ।**

अभिनवभारती

स्थानासनेति स्थानमूर्ध्वता, आसनमुपविष्टता ।

स्थानादावप्रयत्नशिक्षितमपि शृङ्गारबलादुपनीयं तद्रूपं विलासः, श्लिष्ट इत्यनुल्बणम् । यथा—

बाले डअंणस्सु विमण्णमआसणु—इत्यादौ ॥१५॥

स्वल्पोऽपि परामित्यल्पतयैव परां शोभां जनयति सौभाग्यगर्वमहिमा ह्यसौ । यथा—

कच उपरब्भउ सस्सर इसिणिअत्थ—इत्यादौ ।

यत्तु सरसिजमनुविद्धं शैवलेनापि रम्यं (शाकु)–इत्युदाहृतं तदसत् । ह्यत्रानाद-

बालक्रीड़ा

(मूल) स्थान खडे होना आसन बैठना गमन चलना हस्तों का प्रसारण विसारण भ्रुकुटियों का संचालन नेत्र का स्पन्दन कराक्षनिरीक्षण एवं मुख का संकोचन विकोचन । इन उक्त क्रियाओं से जो श्लिष्ट माने आकर्षक कोई विशेष वैलक्षण्य उत्पन्न होता है वह विलास है ॥१५॥

स्थान और आसन । यहां स्थान खड़े होना है और आसन बैठना है । कैसे खडे होना कैसे बैठना इत्यादि के सिखाने के लिए प्रयत्न नही किया है तब भी शृंगार के बल पर उसके स्वरूप को प्राप्त करने से विलास होता है । वह विलास श्लिष्ट माने अनुल्वण होना चाहिए यानी उद्धत नही होना चाहिए । जैसे बाले ! दर्शनीये विमनायमानेषु इत्यादि ॥१५॥

'स्वल्प भी उत्कृष्ट शोभा' को यहां पर बतलाते हैं अल्पता भी उत्कृष्ट शोभा को पैदा कर देता है । यह सौभाग्य की महिमा है । जैसे कूच इत्यादि में । जो तो सरसिज कमल शैवाल से सम्पृक्त हुआ भी रमणीय है यह उदाहरण दिया है । वह असत्

**स्वल्पोऽपि परां शोभां जनयति यस्मात्तु विच्छित्तिः ॥१६॥**

**विविधानामर्थानां वागङ्गाहार्यसत्वयोगानाम् ।**

**मदरागहर्षजनितो व्यत्यासो विभ्रमो ज्ञेयः ॥१७॥**

अभिनवभारती

रान्यासः सौभाग्यगर्वकृतः, अपि तु तपस्विसमुचितवेषपरिग्रहण प्रायमित्यलम् ॥१६॥

विविधानामिति योगो भेदः । तेन वागादिभेदेन बहुभेदानां च बहूनां च अर्थानां योऽन्यथा निवेशः पूर्ववत्सौभाग्यगर्वकृतः स विभ्रमः, तद्यथा, वचनेऽन्यथावक्तव्येऽन्यथाभाषणम्, हस्तेनादातव्ये पादेनादानम्, रशनायाः कण्ठे न्यासः इत्यादि । मद्येन कृतो रागः प्रियतमं प्रत्येव बहुमानो हर्षः । सौभाग्यगर्वो यथा—

चिरिअ बन्धिअ निच्चिप्पटणिच्चिअ बद्धजम्म अदेसि सहि ।
सोहग्गमत्थि एकें चिअरिअ किप्पिण वेण णाहिणेवउ ॥१७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) माल्य वस्त्र भूषण एवं विलेपन के अनादर से थोड़ा सा भी पहिरना आच्छादन का धारण करना चन्दन तैल एव उवटन वगैरह का अनुलेपन करना उत्कृष्ट शोभा का जनक हो जाता है वह विच्छित्ति है यस्मात् क्योंकि इन क्रियाओं से बाह्य वस्तुओं से विच्छेद हो जाता है ॥१६॥

(मूल) वाचिक आङ्गिक आहार्यिक एवं सात्त्विक अभिनयों में जिनका योगदान हो सकता है उपयोग हो सकता है या होता है उन अर्थों में जो हर्ष के या मद के या राग के बदौलत व्यत्यास परिवर्त्तन होता है उसे विभ्रम समझना चाहिए ॥१७॥

है । क्योंकि यहां सौभाग्य के गर्व से अनादर करके न्यास नही किया है । अपि तु तपस्वियों के अनुकूल उचित वेष का ग्रहण है । अतः बस करो ॥१६॥

विविधानाम् । योग माने भेद है । इससे वागादि भेदों के बदौलत बहुत भेद वाले और बहुतों के अर्थों के पूर्व की तरह सौभाग्य के गर्व से जो अन्यथा निवेश कर दिया है वह विभ्रम है । वह जैसे—वचन को अन्यथा कहना चाहिए था उसे अन्यथा कह दिया । लेना देना हाथ से होना चाहिए वहां उसको पैर से लिया । रशना को कण्ठ में पहिरना और हार को करधनी बनाना इत्यादि । मदिरा पीने से होने वाला राग प्रियतम के प्रति बहुमान हर्ष ही है । उनमें सौभाग्य गर्व जैसे—विरिअ इत्यादि । यह गाथा अस्पष्ट है ॥१७॥

**स्मितरुदितहसितभयहर्षगर्वदुःखश्रमाभिलाषाणाम् ।**
**सङ्करकरणं हर्षादसकृत् किलकिञ्चितं ज्ञेयम् ॥१८॥**
**इष्टजनस्य कथायां लीलाहेलादिदर्शने वापि ।**
**तद्भाव भावनाकृतमुक्तं मोट्टायितं नाम ॥१९॥**

अभिनवभारती

स्मितरुदितहसितेति सङ्करेण संकीर्णतया हर्षाद्गर्वाद्यत्संकरणम् । यथा—

मह˙˙˙तिमललमकलति हलहलन्ति सप्पदिओ
व ल्लवच्चर इव इ अणेकत्ति इत्यादौ ।

अत्र हि गर्वश्रमदुःखस्मितरुदितहसितानि देशीपदैः क्रमेणोक्तानि ॥१८॥

इष्टजनस्येति कथने दर्शने वा कान्तस्य यदुत्पद्यते योषितो लीलादि तद्भावभावनवशान्मदनाङ्गमर्दपर्यन्तं तदङ्गमोटनान्मोट्टायितम् । यथाह—

सिइऊणथणसक्कियहत्थऊरू ।—इत्यादौ ॥ १९ ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) स्मित माने मुसकराना, रुदित रोना, हसित हंसना खिलाविला कर हंसना भयभीत होना मस्ती लेना, गर्व करना दुःख प्रगट करना या दुःखी होना थक जाना या नाना प्रकार के वस्तुओं की इच्छा अभिलाषा करना । इन क्रियाओं में जो आनन्दोद्रेक के बदौलत संकुतीकरण है वह किलकिञ्चित है ॥१८॥

(मूल) प्रेमी जनकी कथा में अथवा लीला हेला हाव भावों के देखने पर जो प्रेमी के भावों की या विशेषताओं की भावना करना है वह मोट्टायित कहलाता है ॥१९॥

स्मित । संकर से माने संकीर्णता से । संकर हर्ष से या गर्व से हो जाता है । जैसे—यह । यह गाथा अस्पष्ट है । यहां गर्व श्रम दुःख स्मित रुदित एवं हसित को देशीय भाषा के पदों के द्वारा क्रम से कहा है ॥१८॥

इष्ट । कान्त के कथन या दर्शन होने पर स्त्रियों को जो लीलादि भाव उत्पन्न होते हैं एवं उन भावों की भावना के वश से कामार्त्त होने के कारण अंगमर्दन कुच मर्दन पर्यन्त क्रियायें होती है वे अङ्गमोटन से अङ्गमोट्टायित है । जैसा कि कहा सिअ अण इत्यादि में ॥१९॥

**केशस्तनाधरादिग्रहणादतिहर्षसंभ्रमोत्पन्नम् ।**
**कुट्टमितं विज्ञेयं सुखमपि दुःखोपचारेण ॥२०॥**
**इष्टानां भावानां प्राप्तावभिमानगर्वसंभूतः ।**
**स्त्रीणामनादरकृतो बिब्बोको नाम विज्ञेयः ॥२१॥**
**हस्तपादाङ्गविन्यासो भ्रूनेत्रोष्ठप्रयोजितः ।**

## अभिनवभारती

केशस्तनाधरग्रहणादिति प्रियतमेनेति शेषः । यथा—

देशिखणंमि णअथणहिअइआपडि अपुणहे तिहि अज्ज—

णहरग्गस उक्ति किं दुरपसमहणाहलबंधाहिं । इत्यादौ । २० ॥

इष्टानामिति वस्त्रालङ्कारादीनामिति अनादरकृत इति तद्विषय एव योऽनादरकृतःस विव्वोक : यथा—चन्दघसि नामकोप्पेस स तु किं दु आविलं उइआ को चण्ड इत्यादौ ॥ २१ ॥

हस्तपादाङ्गविन्यास इति कर्तव्यवशादायत एव हस्तादिकर्मणि यद्वैचित्र्यं स विलासः । ललिते तु यत्र बाह्यव्यापारयोग एव न किंचिदस्ति नादातव्यबुद्धिः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) अपने प्रेमी के द्वारा केश के पकड़ लेने से स्तन के मर्दन कर देने से अधर के चुम्बन कर लेने से औपचारिक क्लेश होने पर भी हर्ष एवं संभ्रम माने आदर से जो सुख ही उत्पन्न होता है वह कुट्टामित समझने लायक है ॥२०॥

(मूल) अपने प्रेमीजन के द्वारा उपस्थित किये गये मनोवाञ्छित भावों की प्राप्ति में भी गर्व माने वडप्पन की उत्तेजना एवं अभिमान माने अहंभाव से स्त्रियों प्रमदाओं की अवहेलना है बह विव्वोक है ॥२१॥

केशादि का ग्रहण इसमें प्रियतम ने किया इतना अंश अवशिष्ट है । जैसा कि देशिवणंकि । इत्यादि में वह अस्पष्ट गाथा है ॥२०॥

इष्ट वस्त्र अलंकार वगैरह । अनादर से किया माने इष्ट वस्त्रालंकार के विषय में जो अनादर करना है । वह विव्वोक है । जैसे—चन्द । इत्यादि । यह अस्पष्ट है ॥२१॥

हस्त । कर्त्तव्य वश से आयत माने की गई हस्तादि क्रिया में जो वैचित्र्य है वह विलास है । ललित में जहां वाह्य व्यापार का योग कुछ भी नही है वहां

**सौकुमार्याद्भवेद्यस्तु ललितं तत्प्रकीर्तितम् ।।२२।।**
**करचरणाङ्गन्यासः सभ्रूनेत्रोष्ठसंप्रयुक्तस्तु ।**
**सुकुमारविधानेन स्त्रीभिरितीदं स्मृतं ललितम् ।।२३।।**
**वाक्यानां प्रीतियुक्तानां प्राप्तानां यदभाषणम् ।**
**व्याजात्स्वभावतो वापि विहृतं नाम तद्भवेत् ।।२४।।**

## अभिनवभारती

अथ च सुकुमारकरव्यापारणं न दृष्टं किंचित्, अथ च चरणादिकर्मेति विशेषः । यथा—

कि अणि लोपललविअरुपकिसारे इचच्चा ए स बहुमजत्ति·········भराबहु-खिसिदुपुणाखिललविलूण अ अणललहिखणु अ ।। इत्यादि ।

अन्ये तु 'लड विलास' इति · धातुपाठं प्रमाणयन्तो विलासमेव सातिशयं ललितसंज्ञं मन्यन्ते ।। २२।२३ ।।

वाक्यानां प्रीतियुक्तानामिति । प्राप्तानामित्यवसरलाभेन कथने योग्या-नामित्यर्थः स्वभावत इति मौग्ध्याद्बाल्यादन्यचित्तत्वाद्वा ।

व्याजादिति । व्याजादिभिर्मौग्ध्यादिभिः प्रख्यापनातिशयेनेत्यर्थः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) भ्रुकुटी नेत्र एवं अधरोष्ठ के द्वारा किये जाने वाले प्रयोगों के साथ सुकुमारता से जो पाणिपाद एवं उपस्य अंगों का विन्यास है वह ललित कह लाता है ।।२२।२३।।

(मूल) प्रीतियुक्त वाक्यों के प्रेम में सने हुए वोलों के बोलने के अवसर के प्राप्त होने पर भी स्त्रियों का जो लज्जा से या छल से या स्त्री स्वभाव से नही बोलना वह विहृत होता है ।।२४।२५।।

आदातव्य की बुद्धि नही होती है। अथ च दृष्ट हस्त से कुछ सुकुमार व्यापार भी दृष्ट नही होता है । अथ च चरणादि से भी नही करता है यह विशेषता इसमें हैं । जैसे कि मणि इत्यादि । और लोग तो 'लड विलासे' इस धातु पाठ को प्रमाण मानते हुए सातिशय विलास की ललित संज्ञा मानते हैं ।।२२।२३।।

वाज । प्राप्तानां माने अवसर के मिलने से कहने में योग्य है । स्वभाव माने बाल्य मौग्ध्य एवं अन्यचित्तता से । व्याज से अर्थात् व्याजादि एवं मौग्ध्यादि के द्वारा

प्राप्तानामपि वचसां क्रियते यदभाषणं ह्रिया स्त्रीभिः ।
व्याजात्स्वभावतो वाप्येतत्समुदाहृतं विहृतम् ॥२५॥
शोभा कान्तिश्च दीप्तिश्च तथा माधुर्यमेव च ।
धैर्यं प्रागल्भ्यमौदार्यमित्येते स्युरयत्नजाः ॥२६॥
रूपयौवनलावण्यैरुपभोगोपबृंहितैः ।
अलङ्करणमङ्गानां शोभेति परिकीर्तिता ॥२७॥
विज्ञेया च तथा कान्तिः शोभैवापूर्णमन्मथा ।

अभिनवभारती

तत्प्रख्यापनमपि कासांचित् स्वभाव एव । यथा कविभिस्तु·········लिललिकरन्ति अ इच्छिहि पुणच्छ मरणुकरन्ति अ —इत्यादौ ॥ २४।२५ ॥

अयत्नजा इति । शोभाकान्तिरित्यादि ॥ २६ ॥

एषां क्रमेण लक्षणानि । रूपयौवनलावण्यैरिति तान्येव रूपादीनि पुरुषेणोपभुज्यमानानि छायान्तरं श्रयन्ति । सा च्छाया मन्दमध्यतीव्रत्वं क्रमेण संभोगपरिशीलनादाश्रयति शोभां कान्तिं दीप्तिं चेत्यर्थः ॥ २७ ॥

आ समन्तात् पूर्णो मन्मथ इति कामोपभोगो हेतुर्यस्याः सा इत्यर्थः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) शोभा कान्ति दीप्ति माधुर्य धैर्य प्रागल्भ्य एवं औदार्य ये सातवे विकार है जिनके करने में कोई प्रयत्न नही किया जाता है ॥२६॥

(मूल) आनन्दोद्रेक के जनक वस्तुओं के उपभोग से बृंहित समृद्ध रूप यौवन एवं लावण्य से जो अङ्गों का अलंकरण है वह शोभा है ॥२७॥

अतिशय प्रख्यापन करने से होता है । वह प्रख्यापन भी किसी स्त्रियों का स्वभाव ही है । जैसे कवियों में—लिलली इत्यादि मैं ॥२४।२५॥

शोभा कान्ति इत्यादि विना यत्न के होते हैं ॥२६॥

अब क्रम से इन शोभा वगैरह के लक्षणों को कहते है । सूय इति । वे ही रूपादि पुरुष के द्वारा उपभोग किये जाने पर विलक्षण छाया माने शोभा वाले हो जाते हैं । वही छाया माने शोभा संभोग के करने से क्रमशः मन्द मध्य एवं तीव्र भाव को प्राप्त करती है । अर्थात् मध्य शोभा है मध्य कान्ति है और तीव्र दीप्ति है ॥२७॥

आ समान्तात् माने चारों तरफ से जिसमें मन्यथ पूर्ण होता है । इस पूर्णता का हेतु है काम का उपभोग । वह जिसका हो जाता है वह शोभा है । यह अर्थ है ।

**कान्तिरेवातिविस्तीर्णा दीप्तिरित्यभिधीयते ॥२८॥**
**सर्वावस्थाविशेषेषु दीप्तेषु ललितेषु च ।**
**अनुल्बणत्वं चेष्टाया माधुर्यमिति संज्ञितम् ॥२९॥**
**चापलेनानुपहता सर्वार्थेष्वविकत्थना ।**
**स्वाभाविकी चित्तवृत्तिर्धैर्यमित्यभिधीयते ॥३०॥**

अभिनवभारती

अन्यस्तु अपूर्णमन्यथेति व्याचक्षाणः कान्तिदीप्तिशोभानां क्रमेण सातिशयत्वमाह । तच्चोपक्रमविरुद्धमित्युपाध्यायाः ॥ २८ ॥

दीप्तेष्विति क्रोधादिषु । चशब्द इवार्थे ललितेषु रतिक्रीडादिषु यथा-मासृण्यं चेष्टायास्तथा दीप्तेष्वपि यत्तन्माधुर्यम् ॥ २९ ॥

सर्वार्थेष्विति रूपयौवनादिषु वर्गत्वाच्चेयं क्रिया रूपेभ्यः पृथगेव धीरता पठिता ॥ ३० ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसमें मन को मथ देने वाले यानी विकल कर देने वाले काम का पूर्ण उद्रेक हो जाय वह शोभा ही कान्ति समझी जाती है । कान्ति ही अति विस्तार को प्राप्त हुई दीप्ति कहलाती है ॥२८॥

(मूल) दीप्त ललित कमनीयादि जितनी भी अवस्था ये हैं उन सभी विशिष्ट अवस्थाओं में चेष्टा का जो अनुल्वणत्व है विकासाभाव है वह माधुर्य संज्ञक है ॥२९॥

(मूल) चपलता रहित एवं सभी विषयों में यानी किसी भी विषय में अपने शौर्य का उद्गार नही करने की अवस्थावाली स्वाभाविकी जो चित्तवृत्ति है वह धैर्य कह लाती है ॥३०॥

अन्य तो आपूर्ण व्यवच्छेद न करके अपूर्ण ऐसा पाठ का व्यवच्छेद करता है । तदनुसार व्याख्या करता हुआ कहता है कि यहां कान्ति दीप्ति एवं शोभा का क्रमशः अतिशय है वह सब उपक्रम के विरुद्ध है ऐसा उपाध्यायजी पढाते हैं ॥२८॥

दीप्त क्रोधादि में । च शब्द इव के अर्थ में हैं । ललित रति क्रीडादि में जैसे चेष्टा की मसृणता है स्निग्धता है उसी प्रकार दीप्तों में उसे माधुर्य समझो ॥२९॥

सभी रूप यौवनादि अर्थो में वर्ग भेद से यह क्रिया हैं । धीरता का रूपादि से पृथक् ही पाठ किया है ॥३०॥

प्रयोगनिस्साध्वसता प्रागल्भ्यं समुदाहृतम् ।

अभिनवभारती

प्रयोग इति कामकलादौ चातुःषष्टिक इत्यर्थः । यथाहुः—

अन्यदा भूषणं पुंसः शमो लज्जेव योषितः ।
पराक्रमः परिभवे प्रागल्भ्यं सुरतेष्विव ।। इति ।।

यत्त्वनुकर्तृविषयमेतदित्यन्यैर्व्याख्यातं तत्पूर्वमेव दूषितम् । सर्वास्वमर्षेर्ष्याऽक्रोधाद्यवस्थास्वपि यत्परुषवचनाद्यनुदीरणं तदौदार्यम् । चित्तवृत्तिस्वभावा अपि केचिदेते विभावजन्यत्वाभावाद् भाववर्गे न पठिताः । रसान् प्रति भावकत्वाभावाच्च इत्याहुः । तच्चैतदयुक्तम् । या शोभाकान्तिदीप्तयः ता वाह्यरूपलावण्यगता एव विशेषाः । आवेगचापलत्रासामर्षा भावा एव । माधुर्याद्या न चित्तवृत्तिरूपभावा इति क एषु भावत्वाशङ्कावकाशः इत्यभावोऽपि भावान्तरतया तद्विशेषणतया प्रतिभासगोचर इति अतो भावरूपतैवेति चेदस्तु नामैवम् । तथाप्यलङ्कारत्वात्, सामान्याभिनयरूपत्वात्, बाह्यशरीरनिष्ठतापर्यवसानात्, शृङ्गारैकमात्रविषयत्वाच्च, अशेषरसविषयत्वात्, व्यभिचारिवर्गात् पृथक्त्वेनैषामभिधानम् ।

बालक्रीड़ा

प्रयोग माने कामकला आदि में चौषठ प्रयोग होते हैं जैसा कि कहते हैं ।

अन्य समय में पुरुषों का शम भूषण है जैसे स्त्रियों का लज्जा भूषण है। परिभव होने पर पराक्रम करना आवश्यक होता है जैसे सुरत के समय में स्त्रियों की प्रगल्भता अतीव उपयोगी होती है ।

जो इसकी अन्य लोगों ने व्याख्या की है कि यह अनुकर्त्ता में होती है इसको पहले दूषित ठहरा दिया है । अमर्ष क्रोध ईर्ष्या आदि सभी अवस्थाओं में जो परुष वचन का अकथन है वह औदार्य है । यद्यपि ये चित्तवृत्ति स्वभाव हैं तब भी विभावों से ये उत्पन्न नही होते हैं और रस के प्रति भावकत्व भी उत्पादकत्व भी इनमें नही है अतः भाववर्ग में इनका पाठ नही किया है । यह सब अयुक्त है । क्योंकि जो शोभा कान्ति एवं दीप्ति हैं वे बाह्यरूप एवं लावण्य में रहने वाली विशेषता है । आवेग चपलता त्रास एवं अमर्ष भाव ही हैं । माधुर्य आदि चित्तवृत्ति रूप नही है इस लिए इनमें कौन भावत्व की आशंका को अवकाश है । इस लिए अभाव भी अन्य भाव होने के कारण और भावों का विशेषण होने के कारण प्रतिभास का विषय होता है । अतः अगर भाव रूप ही है तो होवें । तब भी अलंकार रूप होने से सामान्याभिनय स्वरूप होने से बाह्य शरीर में रहने में ही जिनका पर्यवसान होने से, केवल शृंगार के ही एक मात्र विषय होने से अशेष रसों के विषय होने से व्यभिचारी वर्ग से पृथक् ही इनका अभिधान किया है ।

## अभिनवभारती

न च एतावत एवैत इत्यत्र नियमो विवक्षितः। तेन मौग्ध्यमदभावविकृतपरितपनादीनामपि शाक्याचार्यराहुलादिभिरभिधानं विरुद्धमित्यलं बहुना।

राहुलादिभिरिति, आदिशब्देन पद्मश्रीसागरनन्दिमातृगुप्तप्रभृतयो गृहीताः। तन्मते मौग्ध्यं यथा—

बाल्ये गते वचोभङ्गी रामाणां कान्तसन्निधौ।
हारिमौक्तिमयी या तु तन्मौग्ध्यं परिकीर्तितम्॥

मदो यथा—

तारुण्यातिशयोद्भूतः सुरापानविशेषितः।
विकारबहुलो यस्तु तं वदन्ति मदं बुधाः॥

भावो यथा—

कान्तस्य दृष्टिपथतस्तिरोधातुमिवेच्छति।
लज्जयाधोमुखी मौग्ध्यतिर्यग्विक्षिप्तलोचना॥
प्रियं पश्यत्यतिशयजातरोमाञ्चकञ्चुका।
तत्क्षणोद्भूतमदनाचार्यशिक्षोपदेशतः॥
यत्तस्यां जायते चेष्टा स भावः शाक्यसंमतः।

### बालक्रीड़ा

ये भाव इतने ही है ऐसा कोई यहां विवक्षित नही है। इनसे मौग्ध्य मद भाव विकृत एवं परितपनादि के सम्बन्ध में जो बौद्ध आचार्य राहुलक आदि का अभिधान है वह विरुद्ध ही है अतः बहु कहना व्यर्थ है वस किया जाय।

राहुलक आदि में आदि शब्द से पद्मश्री सागर नन्दी मातृप्त प्रभृति का ग्रहण करना चाहिए। उनके मत में मौग्ध्य जैसे—वचपन के बीत जाने पर रामाओं की कान्त की सन्निधि में जो मनोहारी एवं मौक्तिमयी वचोभंगी है कथन की शैली है वह मौग्ध्य है।

मद जैसे—यौवन के अतिशय से अद्भूत हुआ और मदिरा के पीने से बढ़ गया जो अत्यधिक विकार है वह मद है।

भाव जैसे—कान्त के दृष्टि पथ से वचना जैसा चाहती है लज्जा से मुख को नीचे किये हुए रहती है भोले पन से तिरछा ताकती है प्रिय को देखती है तब अतिशय रूप से रोमाञ्च कञ्चुक उत्पन्न हो जाते हैं और उस क्षण में प्रकट होने वाले मदनाचार्य की शिक्षामय उपदेश से जो उसमें चेष्टा उत्पन्न होती है वह भाव है ऐसी शाक्यों की सम्मति है।

**औदार्यं प्रश्रयः प्रोक्तः सर्वावस्थानुगो बुधैः ॥३१॥**

**सुकुमारे भवन्त्येते प्रयोगे ललितात्मके ।**

अभिनवभारती

विकृतम्—

वचसा प्राप्तकालेऽपि प्रियया नाभिधीयते ।
क्रियया यदनुष्ठानं विकृतं तदुदाहृतम् ॥

परितपनम्—

क्षणमात्रमदृष्टे या प्रिये सन्तापसन्ततिः ।
विरहोत्थेव कामिन्याः परितापः स कथ्यते ॥

आदिशब्देन विक्षेपकेलिव्याजप्रतिभेदनादय ऊह्याः ॥ ३१ ॥

अथैषां सामान्याभिनयत्वमुपपादयितुमाह-सुकुमारे भवन्त्येत इति । ललितात्मके प्रयोगे प्रयुज्यमाने शृङ्गारे यः सुकुमारोऽन्योपसंभोगविप्रलम्भादिभेदः तत्र । सर्वत्रैते न भवन्ति । किन्तु न ह्येतच्छून्यमङ्गानां चेष्टितं प्रयोगार्हम् । योऽपि तत्र शृङ्गारे ईर्ष्यामर्षदीप्तिप्रकारास्तत्रापि विलासं ललितं च वर्जयित्वा अवश्यमन्येषां

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रयोगों में निःसाध्वसता निर्भयता प्रागल्भ्य कहलाता है। सभी अवस्थाओं में अनुगत होने वाला संश्लिष्ट होने वाला प्रश्रय प्रणय को बुध लोगों ने औदार्य कहा है ॥३१॥

विकृत जैसे—समय के अवसर के प्राप्त होने पर भी प्रिया वचन से जिस बात को नही कहती है कि क्रिया से जिसका अनुष्ठान करती है वह बिकृत है ।

परितपन जैसे—क्षणभर के लिए भी प्रिय को नही देखने से जो विरह काल में होने वाली तापसन्तति की जैसी तापसन्नति होती है वह परिताप कहलाता है ।

यहां आदि शब्द से विशेष एवं ब्याजभेदन आदि को समझें ॥३१॥

अथ अब इनके सामान्याभिनयत्व का प्रतिपादन करने के लिए कहते हैं सुकुमार प्रयोग में ये होते हैं। ललित प्रयोग में माने शृङ्गार का प्रयोग जब करने लगते हैं तब सुकुमार परस्पर के उपसंभोग एवं विप्रलम्भादि भेद होते है उन सब में ये नही होते हैं ।

ये सर्वत्र नही होते हैं यह ठीक है किन्तु इनसे शून्य अंगों की चेष्टाऐं प्रयोग के योग्य भी नही है और शृङ्गार में जो भी ईष्या अमर्ष एवं दीप्ति का प्रकार हैं उनमें

**विलासललिते हित्वा दीप्तेऽप्येते भवन्ति हि ॥३२॥**
**शोभा विलासो माधुर्यं स्थैर्यं गाम्भीर्यमेव च ।**
**ललितौदार्यतेजांसि सत्त्वभेदास्तु पौरुषाः ॥३३॥**
**दाक्ष्यं शौर्यमथोत्साहो नीचार्थेषु जुगुप्सनम् ।**
**उत्तमैश्च गुणैः स्पर्धा यतः शोभेति सा स्मृता ॥३४॥**

### अभिनवभारती

क्रमयौगपद्यादिना संभव इति शृङ्गारभेदेषु साधारणभूतो योऽभिनयस्तेन सामान्याभिनयतास्य युक्तेति तात्पर्यम् ॥३२॥

अथ पुरुषगतानुद्दिश्य लक्षयति-शोभा विलास इत्यादि ॥३३॥

यतः शरीरविकाराद् दाक्ष्यादि गम्यते सा शोभेति संबन्धः ॥३४॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) ये शोभादि अयत्नजन्य विकार ललितात्मक सुन्दरता युक्त सुकुमार प्रयोग में होते हैं । विलास एवं ललित को छोड़कर दीप्त में भी ये विकार होते हैं ॥३२॥

(मूल) पहले जो शोभा आदि विकारों को कहा है वे स्त्रियों के विकार थे । अब पुरुषों के शोभादि विकारों को कहते हैं । शोभा विलास माधुर्य स्थैर्य गाम्भीर्य लालित्य तेज एवं औदार्य ये सत्त्व के भेद से पुरुषों के विकार होते हैं ॥३३॥

(मूल) दक्षता शूरता उत्साह गन्दी वस्तुओं में जुगुप्सा यानी घृणा एवं उत्तम पुरुषों में महानुभावों में रहने वाले गुणों से स्पर्धा होड करना है वह शोभा है ॥३४॥

विलास और ललित को छोड़ कर अवश्य ही अन्यों की क्रम से या यौगपद्य से संभावना है । अतः शृङ्गार के भेदों में जो साधारण अभिनय है उससे इसकी सामान्यभिनयता युक्त है यह तात्पर्य है ॥३२॥

अब पुरुषों में रहने वालों के उद्देश्य से लक्षण कहते है—शोभा विलास इत्यादि ॥३३॥

जिस शरीर के विकार से दाक्ष्यादि व्यक्त होते है वह वहां शोभा है यह सम्बन्ध है अन्वय है ॥३४॥

धीरसंचारिणी दृष्टिर्गतिर्गोवृषभाञ्चिता ।
स्मितपूर्वमथालापो विलास इति कीर्तितः ॥३५॥
अभ्यासात्करणानां तु श्लिष्टत्वं यत्र जायते ।
महत्स्वपि विकारेषु तन्माधुर्यमिति स्मृतम् ॥३६॥
धर्मार्थकामसंयुक्ताच्छुभाशुभसमुत्थितात् ।

## अभिनवभारती

गोवृषभः उत्तमा गौः ॥३५॥

महत्स्वपि विकारेष्वपि युद्धनियुद्धव्यायामादिष्वभ्यासकृतं, करणानां करचरणादिक्रियाणां श्लिष्टत्वं अनुल्वणत्वं यत्र शरीरविकारो स माधुर्यम् । नटगतमेतदिति त्वसत् प्रक्रमविरोधात्, प्रयोक्तृगुणानां च प्रकृत्यध्यावे भूमिकाविकल्पाध्याये च (अ ३५, ३६) वक्ष्यमाणत्वात् ॥३६॥

धर्मादयो यस्य फलं स तैः संयुक्त इत्युक्तम् । शुभाशुभसमुत्थितादिति । शुभ-

## बालक्रीड़ा

(मूल) धीर पुरुष की तरह संचार करने वाली दृष्टि, गौओं में धर्मसांड की जो गति होती है उस तरह की गति, और स्मित पूर्वक वार्त्तालाय अर्थात् मुस्कुराते हुए बातचीत करना विलास कहलाता है ॥३५॥

(मूल) महान् भीषण विकारों, में भी अभ्यास के वदौलत इन्द्रियों में जो श्लिष्टता हो जाती है अर्थात् विरुद्ध पथ गामिता नही होकर एक क्रियाकारिता के रूप में सांगत्य हो जाता हैं वह माधुर्य माना गया है ॥३६॥

गोवृषभ माने उत्तम गौ ॥३५॥

बड़े २ विकारों में भी युद्ध नियुद्ध (द्वन्द्वयुद्ध) और व्यायाम आदि में अभ्यास के कारण करण इन्द्रिथों में जो श्लिष्टता सघनता माने जब शरीर का विकार अनुल्वण है अस्पष्ट है वह माधुर्य है । यह माधुर्य नट में होता है ऐसा कहना असत् है क्योंकि प्रक्रम विरोध माने जैसा कहने का क्रम चला आ रहा है उसके विरुद्ध है । इसके सिवाय यह भी बात है कि प्रयोग करने वाले नटों के गुणों का कथन आगे चलकर प्रकृति नामक अध्याय में भूमिका किसकी कैसी भूमिका वेष भूषादि रहेंगे इसको बतलाने वाले अध्याय में कहेंगे ॥३६॥

धर्मादि जिसके फल है वह उनसे संयुक्त है ऐसा कहा है । शुभ एवं अशुभ से समुत्थित हैं माने शुभ संकल्प से शुभ पैदा होते है और अशुभ संकल्प से अशुभ पैदा होते

**व्यवसायादचलनं स्थैर्यमित्यभिसंज्ञितम् ॥३७॥**
**यस्य प्रभावादाकारा हर्षक्रोधभयादिषु ।**
**भावेषु नोपलक्ष्यन्ते तद्गाम्भीर्यमिति स्मृतम् ॥३८॥**
**अबुद्धिपूर्वकं यत्तु निर्विकारस्वभावजम् ।**

## अभिनवभारती

संकल्पजा अशुभसङ्कल्पजाश्च । अशुभादपि हि सङ्कल्पोऽस्थिरान्निवर्तते । यथैलश्चातुर्वर्ण्यस्य सर्वस्वहारादर्थफलाद्याशयात् ।

अन्ये तु वीरस्यैतदनुचितमिति मत्वान्यथा व्याचक्षते शुभाशुभयोः समुत्थित इति । तेन यच्छास्त्रोक्तमुचितं चारभ्यते । तत्र क्रियमाणे शुभं सुलभतयार्थलाभः, अशुभं क्षयव्याधिरूपमनिष्टमस्तु तथापि तद्विषयाध्यवसायादविचलनं स्थैर्यं देहविकाररूपमेव ॥३७॥

आक्रियते चित्तवृत्तिरेभिरित्याकाराः, मुखरागदृष्टिविकारादयः । तेषामसत्ता

## बालक्रीड़ा

(मूल) शुभ या अशुभ कर्मों के करने के लिए किये गये जो धर्म अर्थ एवं काम संयुक्त व्यवसाय से उद्योग से अचलन है विचलित नही होना है वह स्थैर्य नाम से कहा जाता है ॥३७॥

(मूल) जिसके प्रभाव से हर्ष क्रोध भय उग्रता एवं चिन्ता आदि भावों में हृष्ट होना क्रुद्ध होना भीत होना उग्र होना एवं चिन्तित होना नही दिखाई पड़े वह गाम्भीर्य माना गया है ॥३८॥

हैं । अशुभ कार्यो से भी संकल्प निवृत्त हो जाता है क्योंकि वह अस्थिर होता है । जैसे ऐल चातुर्वर्ण्य के उपसंहार से अर्थ के फल के आशय से एवं सर्वस्व आहरण से भी निवृत्त हो गया । और लोग तो वीर के लिए यह अनुचित है ऐसा मान कर अन्यथा व्याख्या करते हैं । शुभ एवं अशुभ कार्यो में समुत्थित होता है । अतः जो शास्त्र में कहा है और उचित भी है उसका आरम्भ करते हैं यानी उनके करने पर शुभ सुलभता से अर्थ का लाभ होता है । और अशुभ क्षय एवं व्यय रूप अनिष्ट होता है । अस्तु हो किन्तु उन शुभ एवं अशुभ कार्यो के करने में जो अध्यवसाय है उससे विचलित नही होना है वह शरीर का विकार स्थैर्य ही है ॥३७॥

चित्तवृत्तियाँ जिनसे आकृत करी जाती है वे आकार हैं वे मुखराग एवं दृष्टिविकार आदि हैं । जहां उनकी असत्ता है वह समग्र कारणता के व्यभिचरित होने का

पञ्चानामिन्द्रियार्थानां भावा ह्येतेऽनुभाविनः ।
श्रोत्रत्वङ्नेत्रजिह्वानां घ्राणस्य च तथैव हि ॥८६॥
इन्द्रियार्थाः समनसो भवन्ति ह्यनुभाविनः ।
न वेत्ति ह्यमनाः किंचिद्विषयं पञ्चधागतम् ॥८७॥
मनसस्त्रिविधो भावो विज्ञेयोऽभिनये बुधैः ।

अभिनवभारती

एतदुपसंहरति पञ्चानामिन्द्रियार्थानामित्यादि ॥८६॥

इन्द्रियार्थाः समनस इति यथाशब्दादिग्रहणक्रियाभिः शब्दः श्रोत्रे प्रतीयते, तन्मनोऽपि तदधिष्ठातृक्रमेणाधिष्ठानं कुर्वदित्यतोऽपि सामान्याभिनयः । तदुक्तम्— युगपद्ज्ञानद्वयानुत्पत्तिर्मनसो लिङ्गमिति ॥८७॥

मनसस्त्रिविधो भाव इति वैशेषिकादिदृशि मनस्संयोगजो य आत्मन इच्छा द्वेषमाध्यस्थ्यलक्षणो भावः स मनस इत्युक्तः । कापिलदृशि तु विन्ध्यवासिनो मनस

बालक्रीड़ा

(मूल) श्रोत्र त्वक् नेत्र जिह्वा एवं घ्राण इन पाञ्चों इन्द्रियों के तथा पांचों इन्द्रियों के विषयों के अनुभावी ये उपरिनिर्दिष्ट भाव हैं ॥८६॥

(मूल) समनस्क पुरुष ही इन्द्रियों के पांचो विषयों का अनुभव कर सकता है इससे सिद्ध है कि मन रहित अमनस्क पुरुष पांच प्रकार के विषयों का अनुभव नही कर सकता ॥८७॥

इस पाँचों इन्द्रियों का उपसंहार करते हैं ॥८६॥

इन्द्रियों के अर्थ । जैसे शब्द ग्रहण क्रियाओं से शब्द कर्णदेश पर जाता है वैसे मन भी इन्द्रियों के अधिष्ठाता के क्रम से अधिष्ठान करता है । क्योंकि कहा है—मनो हि हेतुः सर्वेषामिन्द्रियाणां प्रवर्त्तने । इसलिए भी यह सामान्याभिनय है । आचार्य ने तदुक्त से कहा है एक साथ दो ज्ञानों का नही होना मन का चिह्न है लिङ्ग है । मन का किसी एक ही इन्द्रिय के साथ सम्बन्ध होता है अतः युगपत् ज्ञानद्वय की उत्पत्ति नही होती है ॥८७॥

मन का तीन प्रकार का भाव है । वैशेषिको की दृष्टि में मन के संयोग से जो आत्मा का इच्छा द्वेष एवं आध्यस्थ्य रूप भाव है वह मन का है । कपिल की

इष्टस्तथा ह्यनिष्टश्च मध्यस्थश्च तथैव हि ॥८८॥
प्रह्लादनेन गात्रस्य तथा पुलकितेन च ।
वदनस्य विकासेन कुर्यादिष्टनिदर्शनम् ॥८९॥
इष्टे शब्दे तथा रूपे स्पर्शे गन्धे तथा रसे ।
इन्द्रियैर्मनसा प्राप्तैः सौमुख्यं संप्रदर्शयेत् ॥९०॥

अभिनवभारती

एव, ईश्वरकृष्णादिमते मनःशब्देनात्र बुद्धिः ॥८८॥

प्रह्लादनेन गात्रस्येत्यादिकं विषयग्रहणक्रियास्यभीष्टविषये निदर्शयितव्यम् । अतोऽपि चास्य सामान्याभिनयत्वं द्रष्टव्यम् ॥८९॥

एतदेव स्फुटयति इष्टे शब्द इत्यादिना । सुमुखत्वं प्रसादादियुक्तं वदनमित्यर्थः ॥९०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) इष्ट अनिष्ट तथा मध्यस्थ इस प्रकार से मन का त्रिविध भाव होता है ऐसा अभिनय के विषय में विद्वानों को समझना चाहिए ॥८८॥

(मूल) इनमें इष्ट भाव का अभिनय गात्र शरीर के प्रह्लादन माने अनन्दमयी चेष्टा व रोमाञ्च और मुख के विकास से करना चाहिए ॥८९॥

(मूल) समनस्क इन्द्रियों से प्राप्त किये गये इष्ट रूप, रस, स्पर्श, शब्द एवं गन्ध के विषय में सौमुख्य यानी अनुकूलता दिखाये । अर्थात् इन इष्ट पदार्थों की तरफ आकृष्ट हो जाय ॥९०॥

दृष्टि विन्ध्यवासी मन से ही है ईश्वर कृष्णादि के मत में मन शब्द से यहाँ बुद्धि है ॥८८॥

गात्र के प्रह्लादन से इत्यादिक विषयों के ग्रहण में अभीष्ट के विषय में निदर्शन है । इससे भी यह सामान्याभिनय है ऐसा समझना चाहिए ॥८९॥

इष्ट शब्द में इत्यादि के द्वारा इसी को स्पष्ट करते हैं । सुमुखित्व माने प्रसन्नता से युक्त मुख है ॥९०॥

परावृत्तेन शिरसा नेत्रनासाविकर्षणैः ।
चक्षुषश्चाप्रदानेन ह्यनिष्टमभिनिर्दिशेत् ॥९१॥
नातिहृष्टेन मनसा न चात्यर्थंजुगुप्सया ।
मध्यस्थेनैव भावेन मध्यस्थमभिनिर्दिशेत् ॥९२॥
तेनेदं तस्च वापीदं स एवं प्रकरोति वा ।
परोक्षाभिनयो यस्तु मध्यस्थ इति स स्मृतः ॥९३॥
आत्मानुभावी योऽर्थः स्यादात्मस्थ इति स स्मृतः ।

अभिनवभारती

विकर्षणानि सङ्कोचनानि च । बहुवचनेन मध्ये ग्रहणसिद्धये विकासासंभिन्न इति दर्शयति ॥९१।९२

अथात्रैव पूर्वोक्तप्रकारसंभवं दर्शयति तेनेदमित्यादि । कृतं कर्तव्यमिति वाक्यशेषे भूतता भविष्यत्ता च ॥९३॥

आत्मनि सुखदयोऽर्थाः समवायिन इति सर्व एव ते आत्मस्थाः स्युः, रूपादीनां चान्यत्र समवायात् सदैव परस्थता स्यादित्याशङ्क्याह आत्मानुभावी योऽर्थः

बालक्रीडा

(मूल) शिर को घुमाकर अर्थात् उससे पराङ्मुख होकर नेत्र एवं नासिका का विकर्षण करके चक्षु का सम्पात न करके अनिष्ट अर्थ का अभिनय करे ॥९१॥

(मूल) न ही अत्यन्त प्रसन्न मन से, न ही अत्यन्त घृणित भाव से अर्थात् मध्यस्थ भाव से मध्यस्थ का अभिनय करे ॥९२॥

(मूल) मध्यस्थ अभिनय वह होता है जिसमें अर्थ, अभिनेय वस्तु—उसका यह है, उसने ऐसा किया, वह ऐसा करता है ऐसी परोक्ष स्थिति हो ॥९३॥

नेत्रनासाविकर्षणैः विकर्षण का अर्थ है सङ्कोचन ! यहां बहुवचन से दिखाते हैं कि मध्य में ग्रहण की सिद्धि के लिए यह विकास से असंभिन्न है ॥९१।९२॥

यहां पूर्वोक्त प्रकार के संभव को दिखाते हैं तेन । प्रकरोति इस वाक्य का शेष है । कृत कर्त्तव्यम् माने करता है किया है और अभी कर्त्तव्य है । इस तरह भूतता और भविष्यता भी है ॥९३॥

सुखादि अर्थ आत्मा में समवायी है अतः वे सब आत्मस्थ हैं । और रूपादि का तो अन्यत्र समवाय है अतः सदा ही परस्थता रहे भी तब आव्यस्थता परस्थता के

**परार्थवर्णना यत्र परस्थः स तु संज्ञितः ॥६४॥**

**प्रायेण सर्वभावानां कामान्निष्पत्तिरिष्यते ।**

## अभिनवभारती

स्यादिति । परशब्दसन्निधानादात्मशब्दोऽत्राहंभावास्पदे प्रत्यगात्मनि वर्तते । तमात्मानमनुभावयति यदार्थः स आत्मस्थः । रूपादयोऽपि चैवं भवन्तीति कथं नात्मस्थाः परसुखादयश्च नैवमिति कथमात्मस्थाः ॥६४॥

अथ कामोपचारस्य सामान्याभिनयत्वमुपपादयति प्रायेण सर्वभावानामिति । कामादिति इच्छातः । यद्यप्यनिच्छोः किञ्चिद्भवति तदपि प्राक्तनं च कर्माधिपत्यात् कर्मस्थापूर्वकमिति प्रायग्रहणं व्याप्त्यर्थः कामादेव निष्पत्तिरित्यर्थः ।

ननु कोऽयं कामो नामेत्याह स चेच्छेति । न चेच्छामात्रादेव कार्यविनिष्पत्तिरित्याह गुणेन कार्यप्रयत्नादिना कार्यव्यापारादिसहितेन सम्पन्नः सहकृतः सर्वकार्य-

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो अर्थ जो वस्तु अपने द्वारा अनुभव की जाती है वह आत्मस्थ एवं जो पर के द्वारा अनुभव की जाती है वह परस्थ कहलाती है ॥६४॥

विश्लेषण की आवश्यकता है। ऐसी आशंका करके कहते हैं जो अर्थ आत्मा का अनुभव कराता है। यहां परार्थवर्णना में पर शब्द के सन्निधान से आत्म शब्द अहंभावास्पद प्रत्यक्ष आत्मा में हैं। अतः जो अर्थ आत्मा का अनुभावक है वह आत्मस्थ है। रूपादि भी जब इस प्रकार के होते हैं तब क्यों नही वे भी आत्मस्थ हैं। परगत सुखादि ऐसे नही है तब आत्मस्थ कैसे हो सकते हैं ॥९४॥

अब कामोपचार के सामान्याभिनयत्वका उपपादन करते हैं प्रायेण। काम से इच्छा से। यद्यपि अनिच्छु का भी किञ्चित् कर्म होता है तब भी वह प्राक्तन कर्म है क्योंकि वह किया हुआ है उस पर आधिपत्य है। इसी लिए कहा जाता है। अपूर्व कर्मस्थ है। पाप या पुण्य रूप अपूर्व कर्म से पैदा होता है कर्म किया है तो अपूर्व पैदा होगा ही। प्राय ग्रहण व्याप्ति के लिए है काम से ही कर्म की निष्पत्ति होती है। प्रश्न=यह काम कौन है। उत्तर—वह इच्छा है। यह तो ठीक नही है कि इच्छा मात्र से कार्य की निष्पत्ति होती है। इस पर कहते है कार्य इच्छा से ही होता है विना इच्छा के नही होता है किन्तु उस इच्छा के साथ गुण रहता है उस गुण से माने कार्य के लिए किया जाने वाला प्रयत्न से अर्थात् कार्य के लिये किये गये व्यापार सहित काम से सम्पन्न होता है। अतः गुण सहकृत काम सब कार्मो का करने वाला है।

**स चेच्छागुणसम्पन्नो बहुधा परिकल्पितः ॥९५॥**

**धर्मकामोऽर्थकायश्च मोक्षकामस्तथैव च ।**

## अभिनवभारती

कारो । नन्वेकैव चेदिच्छा कथमनेकं कार्यं प्रसूयत इत्याशङ्क्याह बहुधा परिकल्पितः भूयस्य इच्छा इति ॥९५॥

यावन्तमुदाहरति धर्मकाम इत्यादि । धर्मे कामे अर्थे मोक्षे च । तत्र कामो नामेच्छा सा च सुखे तत्साधने वा भवति । तत्र धर्मार्थयोः स्वयं सुखरूपत्वं नास्ति सुखसाधनतापि च । साक्षाद्धर्मेण ह्यप्सरोगतादिसुखसाधनमुपाज्यते । एवमर्थेऽपि मन्तव्यम् । मोक्षो यद्यप्यबहिस्साधनाधीनपरमानन्दविश्रान्तिलक्षणः सुखात्मैव, तथापि दुर्लभ इति न तत्र संमोहितं लोकस्य हृदयम् । स्त्रीपुरुषयोस्तु संयोगः साक्षादेव सुखसाधनमिति तस्यैवेच्छाविषयतेति निरुपपदेन कामशब्देन स एव वाच्यः । तेन च सर्वोऽर्थोनुरज्यते, यदाह—स्त्रीति नामापि संह्लादीति (कामन्द-स ४-५२) तथापि तत्स्पृष्टे लोकोत्तरेऽप्यर्थे लोकस्य हृदयसंवादादयत्नेनैव हृदयंगमत्वमभ्युपगच्छति । यथा –

## बालक्रीड़ा

(मूल) प्रायः सभी भावों की निष्पत्ति माने सभी भावों का सम्पादन कामना से होता है कामना से किया जाता है । इन इच्छित गुणों से सम्पन्न व्यक्ति बहुत प्रकार का होता है ॥९५॥

प्रश्न—इच्छा एक ही है तब अनेक कार्य क्यों होते हैं ऐसी आशंका करके कहते हैं कि इच्छायें बहुत हैं ॥९५॥

सब को उदाहृत करते हैं धर्म काम इत्यादि । धर्म काम अर्थ और मोक्ष में । काम इच्छा का नाम है । वह सुख और उसके साधन में होती है । वे धर्म और अर्थ स्वयं सुखरूप नही होते है सुख साधनता भी उनमें नहीं है । अप्सराओं से प्राप्त होने वाले सुख का साक्षाद्धर्म साधन बनता है । इसी तरह अर्थ के बारे में भी मानना चाहिए । मोक्ष परमानन्द विश्रान्ति स्वरूप सुख ही है । जो परमानन्द बहिः साधनों के अधीन नही है उसके साधन अन्तरङ्ग हैं । तब भी वह सुख दुर्लभ है उस सुख का मिलना बड़ा मुश्किल है अतः दुनियां का हृदय इस सुख के लिए संमुग्ध नही होता है । स्त्री और पुरुष का संयोग तो सुख का साक्षात् साधन है । अतः उसी सुख में सब की इच्छा होती है । अतः धर्मादि उपपदों से रहित काम शब्द से वही बाच्य है । उससे सभी अनुरक्त होता है जो कहा है कि स्त्री यह नाम ही आनन्ददायक है । तब भी उससे स्पष्ट लोकोत्तर अर्थ में भी लोक के हृदय का संवाद है । मिलान है । अतः विना प्रयत्न के ही उस सुख को लोक हृदयंगम मानता है । जैसे—

स्त्रीपुंसयोस्तु योगो यः स तु काम इति स्मृतः ॥९६॥

सर्वस्यैव हि लोकस्य सुखदुःखनिबर्हणः ।

भूयिष्ठं दृश्यते कामः स सुखं व्यसनेष्वपि ॥९७॥

यः स्त्रीपुरुषसंयोगो रतिसंभोगकारकः ।

अभिनवभारती

मोहदुर्दिननिशाभिसारिका मानिनी समदना मदोद्धता ।
धीरियं प्रणयतस्त (स्त्व) ? दुन्मुखी खण्डितां रमण मास्म तां कृथाः ॥ इति

अनेनैवाशयेन रहस्योऽप्यर्थो मया रहस्येषु (मुख्ययैव वृत्त्या) निबद्धः कैशिक्या ह्येतदर्थमेवादरेण विनिवेशः प्रतिपादितः । अत एव्हास ॥९६।९७॥

कामोपचारस्य सामान्याभिनयत्वं बहुतरलक्ष्यव्यापकत्वात् तदेव दर्शयति यः स्त्रीपुरुषसंयोग इति । इच्छामात्रमपि तत्र सुखे (चोपचारकृत) मित्यत इच्छा-लक्षणं संभोगं करोतीत्याह । उपचारोऽन्यहृदयग्रहणोचितैर्व्यापारैः परिपूर्णः । इह चोत्तम प्रकृतिर्यदि भवति तद्रसाध्यायोक्तदृशा श्रृङ्गार इत्युच्यते । एतमे-

बालक्रीड़ा

(मूल) धर्म, अर्थ काम और मोक्ष की कामना से स्त्रियों का तथा पुरुषों का जो अभियोग है वह काम कहलाता है ॥९६॥

(मूल) सभी लोगों की इच्छा, काम जो अधिकतर दुःख एवं सुख का निर्वाहकारी दिखाई पड़ता है वही काम इच्छा सुख है ॥९७॥

मोह दुर्दिन है । उस दुर्दिन स्वरूप मोह में पड़ी हुई नायिका निशाभिसारिका हो गई माने घोर मोह में विह्वल हुई अभिसार करने चली किन्तु कामार्त्त हुई मद घमण्ड से उद्धत है अतः आपके संकेत देकर भी नही आने से मानिनी हो गई है रूठ गई है। किन्तु उसकी धी माने धारणा प्रणय के बदौलत आपके उन्मुख है । अतः हे रमण ! उसको खण्डिता मत करो ।

इसी आशय से मैंने रहस्य भूत अर्थ को मुख्य वृत्ति से निबद्ध किया । इसको बड़े आदर के साथ कैशिकी रीति से प्रतिपादित किया ॥९६।९७॥

कामोपचार बहुतर लक्ष्यों में व्याप्त है अतः सामान्याभिनय वह है उसको दिखाते हैं—यः । सुख की इच्छा उपचार कृत है । अतः इच्छा रूप संभोग को करता है । उपचार एक दूसरे के हृदय के ग्रहण करने में उचित व्यापारों से परिपूर्ण है । यहां अगर उत्तम प्रकृति है तो उसे रसाध्याय में कही हुई दृष्टि के अनुसार श्रृङ्गार

**स शृङ्गार इति ज्ञेय उपचारकृतः शुभः ॥६८॥**

**भूयिष्ठमेव लोकोऽयं सुखमिच्छति सर्वदा ।**

**सुखस्य हि स्त्रियो मूलं नाना शीलाश्च ताः पुनः ॥६६**

### अभिनवभारती

वार्थमुपोद्बलयति भूयिष्ठमेव लोकोऽयं सुखमिच्छति सर्वदा इति । भूयिष्ठमिति प्राप्तादधिकमिति यावत् । अत एव परमानन्दलाभमन्तरेण न कुत्रचित् संतुष्यति लोकः । सर्वदेति दुःखाभावमपि सुखार्थमेवेच्छति, सर्वदुःखनिवृत्तिं कामयते सुखेन यथेच्छमश्नीयाम्, यथाभीष्टं च रमणीमुपभुञ्जीयामिति । हारमपि त्यजति मृदुशीतलसमीरस्पर्शजनितसुखसिद्धयर्थमेव । अत एव शून्यरहस्यविदः कणादसुगतादि संमतमिमं मोक्षं न रोचयन्ते प्रेक्षावतां तत्राप्रवृत्तिप्रसङ्गादिति दर्शितमित्यलं बहुना ।

उपचारकृतमित्युक्तम्, तत्रोपचारज्ञानाय स्त्रीणामाशयं दर्शयति, आशयग्रहणपूर्वकत्वादुचितस्योपचारस्य नानाशीलाः (इति) । शीलं सत्त्वंचैतन्यं बुद्धिपूर्वकं स्वभावो हेवाक इति पर्यायाः ॥६६॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) जो स्त्री एवं पुरुष के मिलन होने पर रति रूप संभोग है वह शृंगार कहलाता है वह शृंगार तभी शुभ है जब निकटता आचरित होती है ॥६८॥

(मूल) इस लोक में सर्वदा सुख को ही लोग अधिक चाहते हैं सुख की मूल हेतू स्त्रियां हैं वे स्त्रियां नाना स्वभाव वाली होती हैं ॥६६॥

कहते हैं । इसी अर्थ का उपोद्बलन करते हैं । भूयिष्ठम् । माने प्राप्त किये हुए अधिक । इसी लिए लोक परमानन्द के मिले विना सन्तुष्ट नहीं होता है । सर्वदा माने दुःख के अभाव को भी सुख के लिए ही चाहता है सब प्रकार के दुःखों की निवृत्ति चाहता है कि सुख से यथोच्छ उपभोग करूँ । रमणीय पदार्थों का उपभोग करूँ । कोमल एवं शीतल वायु के स्पर्श से जनित सुख की सिद्धि के लिए भी हार को भी छोड़ देता है । अत एव शून्य के रहस्य के जानकार लोग इस कणाद एवं युगत संमत सुख रूप मोक्ष को नहीं चाहते हैं । ये बुद्धिमानों की उसमें अप्रवृत्ति हो सकती है इस लिए दिखा दिया । अब बहुत कहने को रोक दिया है ।

उपचार से किया ऐसा कहा है । उस उपचार के जानने के लिए स्त्रियों के आशय को दिखाते हैं । उचित उपचार आशय के समझने से ही होता है । इस लिए कहा कि स्त्रियां नानाशील वाली होती है । शील, सत्त्व चैतन्य बुद्धि पूर्वत्व स्वभाव और हेवाक ये सब पर्याय हैं ॥६९॥

देवदानवगन्धर्वरक्षोनागपतत्रिणाम् ।
पिशाचयक्षव्यालानां नरवानरहस्तिनाम् ॥१००॥
मृगमीनोष्ट्रमकरखरसूकरबाजिनाम् ।
महिषाजगवादीनां तुल्यशीलाः स्त्रियः स्मृताः ॥१०१॥
स्त्रिग्धैरङ्गैरुपाङ्गैश्च स्थिरा मन्दनिमेषिणी।
अरोगा दीप्त्युपेता च दानसत्वार्जवान्विता ॥१०२॥
अल्पस्वेदा समरता स्वल्पभुक् सुरतप्रिया ।
गन्धपुष्परता हृद्या देवशीलाङगना स्मृता ॥१०३॥

अभिनवभारती

देवदानवेत्यादिना तानि शीलान्युद्दिश्य यथोद्देशं लक्षयति ॥१००॥

आदि ग्रहणेनान्यदपि शीलमस्तीत्याह ॥१०१।१०२॥

समरतेति नातिमृद्वी नातिखरेत्यर्थः १०३।१०५॥

बालक्रीड़ा

(मूल) देव, दानव, गन्धर्व राक्षस नाग, पक्षी पिशाच यक्ष व्याल (सर्प) नर वानर हाथी, हरिण, मछली, ऊँट, मगर, गदहा, सुवर, घोड़े, भैंसा, बकरा, एवं गौ माने वृषभ के शील के समान शील स्वभाव वाली स्त्रियां होती हैं ॥१००।१०१॥

(मूल) जिसके अङ्ग एवं उपाङ्ग स्निग्ध हो रूप लावण्य से युक्त हों जो स्थिरा हो, दृढ हो वाच्यधनी हो, मन्द मन्द निमेषा (पलकों का मन्द २ झपकना) निरोग कान्ति युक्त दान स्वभाव वाली, सरल, कम पसीने वाली कम खाने वाली रति प्रिय, एवं सुगन्धित पुष्पों को वेणी में धारण करने वाली ऐसी अङ्गना देवशोला देवस्वभाव वाली कहलाती है ॥१०२।१०३॥

देव इत्यादि से उन शीलों का उद्देश कर के उद्देश के अनुसार लक्षणों को कहते हैं ॥१००॥

आदि ग्रहण से मालूम पड़ता है कि और भी शील है ॥१०१।१०२॥

समरता — न अति कोमल है और न अतितीक्ष्ण है ॥१०३।१०५॥

अधर्मशाठ्याभिरता स्थिरक्रोधातिनिष्ठुरा ।
मद्यमांसप्रिया नित्यं कोपना चातिमानिनी ॥१०४॥
चपला चातिलुब्धा च परुषा कलहप्रिया ।
इर्ष्याशीला चलस्नेहा चासुरं शीलमाश्रिता ॥१०५॥
क्रीडापरा चारुनेत्रा नखदन्तैः सुपुष्पितैः ।
स्वङ्गी च स्थिरभाषा च मन्दापत्या रतिप्रिया ॥१०६॥
गीते वाद्ये च नृत्ते च रता हृष्टा मृजावती ।
गन्धर्वसत्त्वा विज्ञेया स्निग्धत्वक्केशलोचना ॥१०७॥
बृहद्व्यायतसर्वाङ्गी रक्तविस्तीर्णलोचना ।
खररोमा दिवास्वप्ननिरतात्युच्चभाषिणी ॥१०८॥

अभिनवभारती

स्वङ्गीति सुखसन्निवेशान्यङ्गानि यस्या इत्यर्थः ॥१०६।१११॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अधर्म में शठता में रत अचल क्रोधवाली अत्यन्त क्रूर, मद्य मांस को चाहने वाली, नित्य कुपित होने वाली और आति रुष्ट स्वभाव वाली, चंचल, अति लोभी, परुषा कटु वचन वोलने वाली लड़ाई-झगड़े में तत्पर, इर्ष्या करने वाली परोत्कर्ष को सहन न करने वाली, जिसका स्नेह स्थिर न हो ऐसी स्त्रियां अङ्गना असुर स्वभाव वाली होती हैं ॥१०४।१०५॥

(मूल) खेल में तत्पर रहने वाली, सुन्दर नेत्रों वाली, सुपुष्पित खिले हुए नेत्र एवं दांतों वाली सुन्दर अंगो वाली जिसकी भाषा बोलना स्थिर है मन्द माने अल्प अपत्यों वाली रतिप्रिया, गाने बजाने एवं नांचने में रत प्रसन्न स्वच्छ चर्म केश एवं लोचन जिसके स्निघ हैं ऐसी नायिका गन्धर्व जाति वाली होती हैं ॥१०६।१०७॥

(मूल) जिसके सभी अंगवृहत् माने बड़े एवं व्यायत माने विस्तार युक्त है जिसके नेत्रलाल एवं विस्तीर्ण हैं गदहे के जैसे जिसके रोवें हैं दिन में सोने के लिए निरत है अत्यन्त उच्चस्वर से भाषण करने वाली है, रतिकाल में नखक्षत एवं दन्तक्षत करने वाली है क्रोध ईष्या एवं कलह में प्रेम रखने वाली है निशा में अर्धरात्रि में विहार करती है ऐसी स्त्री राक्षस शील वाली होती है ॥१०८।१०९॥

स्वङ्गी माने सुखकारी सन्निवेश वाले अंग जिसके हैं ॥१०६।१११॥

नखदन्तक्षतकरी क्रोधेर्ष्या कलहप्रिया ।
निशाविहारशीला च राक्षसं शीलमाश्रिता ॥१०६॥
तीक्ष्णनासाग्रदशना सुतनुस्ताम्रलोचना ।
नीलोत्पलसवर्णा च स्वप्नशीलाऽतिकोपना ॥११०॥
तिर्यग्गतिश्चलारम्भा बहुश्वासतिमानिनी ।
गन्धमाल्यासवरता नागसत्वाऽङ्गना स्मृता ॥१११॥
अत्यन्तव्यावृतास्या च तीक्ष्णशीला सरित्प्रिया ।
सुरासवक्षीररता बह्वपत्या फलप्रिया ॥११२॥
नित्यं श्वसनशीला च तथोद्यान च वनप्रिया ।
चपला बहुवाक्छीघ्रा शाकुनं सत्वमाश्रिता ॥११३॥

अभिनवभारती

व्यावृतं विस्तीर्णमास्यमन्तर्मुखं यस्याम् ॥११२।११३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसका नासाग्र शुकतुण्ड के सदृश तीखा हो और दांत पैने हो, शरीर जिसका सुन्दर हो आखें लाल हों, टेढी जिसकी चाल, कार्य के या गमन के आरम्भ में चञ्चलता हो नील कमल के समान जिसका रंग हो सोने का जिसका शील हो जो अत्यन्त कोप करती हो, श्वास प्रश्वास बहुत लेती हो अतिमान करने वाली हो अर्थात् जिसका रुठने का स्वभाव हो गन्धयुक्त पदार्थों का सेवन करती हो माल्य के पहिरने का शौक हो और मद्यपान में निरत हो ऐसी अङ्गना नागिनजाति की होती है ॥११०।१११॥

(मूल) मुख को खुला रखने की जिसकी आदत हो, तीखे मिजाज की हो नदी में तैरना नहाना या उसके तीर पर रिहार करने का शौक हो, मदिरा आसव अरिष्ट एवं क्षीर पीने में अग्रणी हो, जिसके अपत्य बाल बच्चे खूब हों फल अधिक खाने वाली हो चञ्चल हो बहुत बोलती हो एवं हर समय हर काम में जल्दबाजी करती है ऐसी नायिका पक्षि जाति के स्वभाव वाली होती है ॥११२।११३॥

व्यावृत-विस्तीर्ण है आस्य अन्तर्मुख जिसका यर्थात् खुले मुखवाली ॥११२।११३॥

ऊनाधिकाङ्गुलिकरा रात्रौ निष्कुटचारिणी ।
बालोद्वेजनशीला च पिशुना क्लिष्टभाषिणी ॥११४॥
सुरते कुत्सिताचारा रोमशाङ्गी महास्वना ।
पिशाचसत्वा विज्ञेया मद्यमांस बलिप्रिया ॥११५॥
स्वप्नप्रस्वेदनाङ्गी च स्थिरशय्यासनप्रिया ।
मेधाविनी बुद्धिमती मद्यगन्धामिषप्रिया ॥११६॥
चिरदृष्टेषु हर्षं च कृतज्ञत्वादुपैति सा ।
अदीर्घ शायिनी चैव यक्षशीलाऽङ्गना स्मृता ॥११७॥

### अभिनवभारती

निष्कुटे गृहारामे चरतीति निष्कुटचारिणी तच्छीलेति ॥११४॥
कुत्सिताचारेति औपरिष्टकादिप्रिया ॥११५:।
(बुद्धिमतीति) अशेषाविस्मरणं बुद्धिः प्रतिभा ॥११६।१२१॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) कर में अंगुलियां कम हो या वेशी हो रात्रि में गृहाराम में घूमती हो बालकों को डराती हो चुगलखोर हो कटुभाषिणी हो, सुरत में कुत्सित आचरण करती हो अंगों में जिसके केश अधिक हों बड़ी चिल्लाने वाली हो और मद्यमांस एवं बलि के खाने में बड़ा प्रेम करती हो वह अंगना पिशाच स्वभाव वाली होती है ॥११४।११५॥

(मूल) स्वप्नशीला हो जिसको अंगों में पसीना खूब आता हो स्थिर शय्या एवं आसन जिसको प्रिय हो, मेधाविनी हो, बुद्धिमती हो, मद्य गन्धवाली वस्तु एवं आमिष मांस जिसको प्रिय हो बहुत काल के बाद दृष्ट पदार्थों पर कृतज्ञता प्रकाश करती हुई प्रसन्न होती हो हर्ष का अनुभव करती हो कम सोने वाली हो ऐसी अङ्गना यक्षस्वभाव वाली होती है ॥११६।११७॥

निष्कुट माने घर के बगीचे में विचरण करने वाली निष्कुट चारिणी है ॥११४॥

औपरिष्टक माने उपर से आने वाला बहिरंग जिसका प्रिय है वह कुत्सिताचारी है ॥११५॥

अशेष बातों को न भूलने वाली अर्थात् सम्पूर्ण पदार्थों को याद रखने वाली बुद्धि प्रतिभा है ॥११६।१२१॥

तुल्यमानावमाना या परुषत्वक् खरस्वरा ।
शठानृतोद्धतकथा व्यालसत्वा च पिङ्गदृक् ॥११८॥
आर्जवाभिरता नित्यं दक्षा क्षान्तिगुणान्विता ।
विभक्ताङ्गी कृतज्ञा च गुरुदेवद्विजप्रिया ॥११९॥
धर्मकामार्थ निरता ह्यहङ्कारविवर्जिता ।
सुहृत्प्रिया सुशीला च मानुषं सत्वमाश्रिता ॥१२०॥
संहताल्पतनुर्हृष्टा पिङ्गरोमा छलप्रिया ।
प्रगल्भा चपला तीक्ष्णा वृक्षाराम वनप्रिया ॥१२१॥
स्वल्पमप्युपकारं तु नित्यं या बहुमन्यते ।
प्रसह्यरतिशीला च वानरं सत्वमाश्रिता ॥१२२॥

## अभिनवभारती

प्रसह्येति कामुकमभियुज्येत्यर्थः ॥१२२।१२५॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जिसको मान एवं अबमान खयाल नही है अर्थात् दोनों जिसको समान हो खर की तरह जिसका स्वर हो खरहरा चमडा जिसका हो, गुण्डों की तरह अनृत एवं उद्धत कथायें करती हो, कहती हो और जिसकी दृष्टि पिङ्गल हो वह व्याल शीला होती है ॥११८॥

(मूल) नित्य सरलता में अभिरत हो चतुर हो क्षान्ति प्रधान गुणों से युक्त हो अंग अलग २ स्पष्ट हो, किसी के भी किये हुए को समझती हो गुरु देव एवं द्विजों के प्रति सम्मान करती हो धर्म काम एवं अर्थ में निरत हो अहंकार से शून्य हो सुहृदों की प्यारी एवं सुहृत् जिसके प्रिय हों और सुशीला हो ऐसी अङ्गना मानुष स्वभाव वाली होती है ॥११९।१२०॥

(मूल) जिसका शरीर संहत माने गठीला हो बंधा हुआ हो, कद अल्प छोटा हो, जो प्रसन्न रहती हो जिसके रोवें पीले हों, छल कपट करने में जिसको प्रेम हो प्रगल्मा बहुत बोलने वाली चपला तेज मिजाज वाली वृक्ष वाटिका एवं जंगल किसको प्रिय है थोड़े से भी उपकार को बहुत मानती हो जवरन् रति करने वाली हो ऐसी अंगना वानर स्वभाव वाली होती है ॥१२१।१२२॥

प्रसह्य माने जबरन कामुक का उपभोग करके ॥१२२॥१२५॥

महाहनुललाटाच शरीरोपचयान्विता ।
पिङ्गाक्षी रोमशाङ्गी च गन्धमाल्यासव प्रिया ॥१२३॥
कोपना स्थिरचित्ता च जलोद्यानवनप्रिया ।
मधुराभिरता चैव हस्तिसत्वा प्रकीर्तिता ॥१२४॥
स्वल्पोदरी भग्ननासा तनुजङ्घा वनप्रिया ।
चलविस्तीर्णनयना चपला शीघ्रगामिनी ॥१२५॥
दिवात्रासपरा नित्यं गीतवाद्यरतिप्रिया ।
निवासस्थिरचित्ता च मृगसत्वा प्रकीर्तिता ॥१२६॥
दीर्घपीनोन्नतोरस्का चला नातिनिमेषिणी ।
बहुभृत्या बहुसुता मत्स्यसत्वा जलप्रिया । १२७॥

अभिनवभारती

निवास इति सौधादिः ॥१२६।१३०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसका हनु माने ठुड्डी तथा ललाट बड़ा हो, शरीर पुस्ट हो मांसल हो आखें जिसकी पीली हों शरीर में जिसके रोवें हों गन्ध माला और आसव जिसको प्रिय हों क्रुद्ध स्वभाव वाली हो स्थिर चित्त वाली हो अपने हठ से डिगती न हो, जल उद्यान, तथा जंगल में विहार करना जिसको प्रिय हो, मधुर पदार्थो में अभिरत हो ऐसी नायिका हस्तिनी स्वभाव वाली कहलाती है ॥१२३।१२४॥

(मूल) जिसका उदर छोटा हो, नासिका भग्न हो जिसकी जांघें छोटी हों वन में विहार करना जिसे प्रिय हो जिसके नेत्र चंचल एवं विशाल हों, जो चतुर हो तथा तेज चलने वाली हो, दिन में डरती हो तथा नित्य गाने, बजाने एवं रति करने में प्रेम हो, जिसको नित्य गाना, बजाना, रति करना प्रिय हो। निवास महल में जिसका चित्त स्थिर रहे ऐसी नायिका मृग जाति के स्वभाव वाली होती है ॥१२५।१२६॥

(मूल) जिसका वक्ष स्थल दीर्घ एवं पीन हो जो चंचला हो जिसकी आंखे बार-बार झेपती हो, जिसको बहुत नौकर हो बहुत से पुत्र हों वह मत्स्य स्वभाव वाली होती है तथा उसको जल प्रिय होता है ॥१२७॥

निवास का अर्थ है महल आदि ॥१२६।१३०॥

लम्बोष्ठी स्वेदबहुला किञ्चिद्विकटगामिनी ।
कृशोदरी पुष्पफललवणाम्लकटुप्रिया ॥१२८॥
उद्बन्धकटिपार्श्वा च खर निष्ठुरभाषिणी ।
अत्युन्नतकटीग्रीवा उष्ट्रसत्वाऽटवीप्रिया ॥१२६॥
स्थूलशीर्षाञ्चित ग्रीवा दारितास्या महास्वना ।
ज्ञेया मकरसत्वा च क्रूरा मत्स्यगुणैर्युता ॥१३०॥
स्थूलजिह्वोष्ठदशना रूक्षत्वक्कटुभाषिणी ।
रतियुद्धकरी धृष्टा नखदन्तक्षतप्रिया ॥१३१॥
सपत्नीद्वेषिणी दक्षा चपला शीघ्रगामिनी ।
सरोगा बह्वपत्या च खरसत्वा प्रकीर्तिता ॥१३२॥

अभिनवभारती

(रतियुद्धकरी) रतौ युद्धमिव । (नखेति) नखदशनप्रकारादि करोति स्वयं च तदात्मनि बहुमन्यते ॥१३१।१३८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसके ओठ लम्बे हो, पसीना बहुत आता हो, कुछ विकट चाल से चलती हो, कृशोदरी हो, जिसको पुष्प, फल, लवण अम्ल खट्टी वस्तु तथा कडवी चीजें प्रिय हो । जिसके कमर के पार्श्व भाग उचें हों नितम्ब उच्च हों, गधे की तरह से निष्ठुर बोलने वाली हो जिसकी कमर एवं ग्रीवा अत्यन्त ऊँची लम्बी हो जिसको अटवी जंगल में घूमना प्रिय हो वह ताकत वाली अर्थात् उष्ट्र स्वभाव वाली होती है ॥१२८।१२६॥

(मूल) जिसका शिर स्थूल ग्रीवा झुकी हुई हो जिसका मुख खुला हो बहुत शब्द करने वाली हो, क्रूर हो तथा मत्स्य की तरह चंचल अस्थिर हो वह मकर के स्वभाव वाली होती है ।१३०॥

(मूल) जिसके जिह्वा ओष्ठ तथा दांत स्थूल माने मोटे हों। जिसका चर्म चमणा रूखा हो और कटु बोलने वाली हो रति कार्य में युद्ध करने वाली हो धृष्ट हो जो नम्र, न हो दबती न हो, नख से नोचना तथा दांतों से काटना जिसको प्रिय हों, सौत से द्वेष करने वाली हो, चतुर हो, चंचल हो, तेज चलने वाली हो, रोगिणी हो तथा बहुत से बच्चे हों वह गदहे की स्वभाव वाली कही जाती है ।१३१।१३२॥

रति में युद्ध की तरह प्रवृत्त होती है ।

नखक्षत एवं दन्तक्षत को प्रकृष्ट रूप से करने वाली । और प्रिय के द्वारा उनके किये जाने पर अपने को वहु सम्मानित जो समझती है ।१३१।१३८॥

दीर्घपृष्ठोदरमुखी रोमशाङ्गी बलान्विता ।
सुसंक्षिप्तललाटा च कन्दमूलफलप्रिया ॥१३३॥
कृष्णा दंष्टोत्कटमुखी ह्रस्वोदरशिरोरुहा ।
हीनाचारा बह्वपत्या सौकरं सत्वमाश्रिता ॥१३४॥
स्थिरा विभक्तपार्श्वोरुकटीपृष्ठशिरोधरा ।
सुभगा दानशीला च ऋजुस्थूलशिरोरुहा ॥१३५॥
कृशा चञ्चलचित्ता च स्निग्धवाक्छीघ्रगामिनी ।
कामक्रोधपरा चैव हयसत्वाङ्गना स्मृता ॥१३६॥
स्थूलपृष्ठाक्षि दशना तनुपार्श्वोदरा स्थिरा ।
हरिरोमाञ्चिता रौद्री लोकद्विष्टा रतिप्रिया ।१३७।
किञ्चिदुन्नतवक्त्रा च जलक्रीडावनप्रिया ।
बृहल्ललाटा सुश्रोणी माहिषं सत्वमाश्रिता ॥१३८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसका पृष्ठ एवं उदर विशाल हो जिसके अंग रोम युक्त हों, बलशाली हो, ललाट उपयुक्त रूप से छोटा हो जिसको कन्द मूल, फल आदि प्रिय हों, दांत काले हों मुख उन्नत हो जिसका उदर एवं शिर के बाल छोटे हों, आचार से हीन हो बहुत पुत्रों वाली हो वह सूकर के स्वभाव वाली होती है । १३३।१३४॥

(मूल) जिसके कटिपाश्वभाग, उरू, कटि और पृष्ठ भाग और ग्रीवा स्थिर एवं विभक्त हो जो सुभगा हो दानशीला हो एवं सिर के बाल सरल एवं मोटे हो, जो दुर्बल हो चञ्चल चित्त हो चिकनी चुपड़ी बात करने वाली हो शीघ्र गामिनी हो कामातुर हो क्रोध से आकुल रहती हो ऐसी अंगना अश्वजाति के स्वभाव वाली होती है ॥१३५।१३६॥

(मूल) जिसकी पीठ आखें एवं दांत स्थूल हो जिसका पार्श्व कमर एवं उदर क्षीण हो हरित वर्ण के रोमांच हो, क्रोधी स्वभाव वाली हो लोग जिससे बैर करते हो, जिसको रतिप्रिय हो जिसका मुंह कुछ ऊँचा हो जिसे वन विहार एवं जल कीड़ा प्रिय हो, जिसका ललाट बड़ा हो जिसके (श्रोणी) नितम्ब सुन्दर हो ऐसी अंगना महिष जाति के स्वभाव बाली कही जाती है ॥१३७।१३८॥

कृशा तनुभुजोरस्का निष्टब्धतरलोचना ।
संक्षिप्तपाणिपादा च सूक्ष्मरोम समाचिता ॥१३९॥
भयशीला जलोद्विग्ना बह्वपत्या वनप्रिया ।
चञ्चला शीघ्रगमना ह्यजसत्त्वाङ्गना स्मृता ॥१४०॥
उद्बन्धगात्रनयना विजृम्भणपरायणा ।
दीर्घाल्पवदना स्वल्पपाणिपादविभूषिता ॥१४१॥
उच्चैःस्वनाल्पवनिद्रा क्रोधना सुकृतप्रिया ।
हीनाचारा कृतज्ञा च श्वशीला परिकीर्तिता ॥१४२॥
पृथुपीनोन्नतश्रोणी तनुजङ्घा सुहृत्प्रिया ।
संक्षिप्तपाणिपादा च दृढारम्भा प्रजाहिता ॥१४३॥

अभिनवभारती

संक्षिप्तपाणीति संक्षिप्तं परिमितम् ॥१३९।१४४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसकी भुजाएँ एवं वक्षः स्थल क्षीण हो, जिसके लोचन अत्यन्त निष्टब्ध अर्थात् स्थिर हो । जिसके हाथ एवं पैर छोटे हों, रोयें सूक्ष्म हों, जो डरपोक स्वभाव वाली हो जल से डर कर भागने वाली हो जिसकी बहुत सी सन्तान हो और वन विहार जिसे प्रिय हो । जो चंञ्चला हो एवं शीघ्र चलने वाली हो ऐसी अंगना बकरे के स्वभाव वाली होती है ॥१३९।१४०॥

(मूल) जिस अंगना का शरीर उत्कृष्ट रूप से बंधा हुआ हो जो बार बार जम्हाई लेती हो, लम्बा तथा कम चौड़ा जिसका मुख हो । जो छोटे हाथ पैरों वाली हो । जिसकी बोली ऊँची हो । जो कम सोने वाली हो । जो क्रोधी स्वभाव वाली हो हो और अच्छे कर्म करने वाली हो । परन्तु आचरण जिसके खराब हो । कृतज्ञ हो ऐसी अंगना कुत्ते के स्वभाव वाली कही जाती है ॥१४१।१४२॥

(मूल) जिस अंगना के नितम्ब विशाल एवं मोटे हो जांघ जिसकी पतली हो, मित्रों से प्रेम करने वाली हो जिससे मित्र भी प्रेम करते हो । जिसके हाथ पैर छोटे छोटे हों जिसका कार्यारम्भ दृढ भावना से होता हो, सन्तानों से जो प्रेम करने वाली हो पितर एवं देवताओं के अर्चन में संलग्न रहने वाली, सत्य और शौच में अत्यन्त प्रेम करने वाली हो, बात की दृढ हो और क्लेशों को सहन करने वाली हो ऐसी अंगना गौ के स्वभाव वाली कही जाती है ॥१४३।१४४॥

संक्षिप्त माने परिमित ॥१३९।१४४॥

पितृदेवार्चनरता सत्यशौचगुरुप्रिया ।
स्थिरा परिक्लेशसहा गवां सत्वं समाश्रिता ॥१४४॥
नानाशीलाः स्त्रियो ज्ञेयाः स्वं स्वं सत्वं समाश्रिताः ।
विज्ञाय च यथासत्वमुपसेवेत ताः पुनः ॥१४५॥
उपचारो यथासत्वं स्त्रीणामल्पोऽपि हर्षदः ।
महानप्यन्यथायुक्तो नैव तुष्टिको भवेत् ॥१४६॥
यथा संप्रार्थिताबाप्त्या रतिः समुपजायते ।
स्त्रीपुंसयोश्च रत्यर्थमुपचारो विधीयते ॥१४७॥

## अभिनवभारती

शीलज्ञानस्योपयोगमाह विज्ञाय च यथासत्त्वमुपसेवेतेति ॥१४५॥

सत्त्वानुसारेण सेवायाः प्रयोजनमाह उपचारो यथासत्त्वमिति। एवं च सतीत्येतदेव व्यतिरेकेणाह महानप्यन्यथेति। महानिति पूर्णः। अन्यथेति अयथा-सत्त्वम् ॥१४६।१४७॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) अपनी अपनी भावना के अनुसार नाना स्वभाव वाली स्त्रियां होती हैं। इसलिये उनकी भावना के अनुसार उससे सम्पर्क, सेवा करनी चाहिये ॥१४५॥

(मूल) स्वभाव के अनुसार उनका थोड़ा सा भी उपचार उनको प्रसन्न कर लेता है। स्वभाव के अनुकूल न हो तो महान उपचार भी आनन्दप्रद नही होता ॥१४६॥

(मूल) जो प्रार्थित हो उसके अनुकूल ही मिल जाने से काम वासना उत्पन्न हो जाती है। इसलिये स्त्री और पुरुष का अत्यन्त उपचार किया जाता है ॥१४७॥

शील के जानने के उपयोग को कहते हैं विज्ञाय।

सत्व के अनुसार सेवा के प्रयोजन को कहते है। उपचार इति इस प्रकार होने पर इसको व्यतिरेक से कहते हैं। महान् माने पूर्ण। अन्यथा माने सत्व के अननुरूप ॥१४६।१४७॥

**धर्मार्थं हि तपश्चर्या सुखार्थं धर्म इष्यते ।**
**सुखस्य मूलं प्रमदास्तासु सम्भोग इष्यते ॥१४८॥**
**कामोपभोगो द्विविधो नाट्यधर्मेऽभिधीयते ।**
**सबाह्याभ्यन्तरश्चैव नारीपुरुषसंश्रयः ॥१४९॥**
**आभ्यन्तरः पार्थिवानां स च कार्यस्तु नाटके ।**
**बाह्यो वेश्यागतश्चैव स च प्रकरणे भवेत् ॥१५०॥**

## अभिनवभारती

पुरुषार्थान्तरे कस्मादित्यव्युत्पत्तिर्न कृतेति वेदप्रामाण्यादि दर्शयति धर्मार्थं हत्यादि। अस्येदानीं सामान्याभिनयस्य प्रकृत उपयोगं दर्शयति कामोपभोगो द्विविध इति। नाट्यधर्म इति नाट्योपाये इतिवृत्त इत्यर्थः ॥१४९॥

अभ्यन्तरमन्तःपुरं तत्र भवः आभ्यन्तरः । नाटक इति नाटिकायां चेत्यर्थः ॥१५०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) धर्म प्राप्ति के लिये तप किया जाता है और सुख के लिये धर्म की इच्छा की जाती है। सुख का मूल स्त्रियां हैं प्रमदा है इसलिये उनसे सम्भोग की इच्छा होती है ॥१४८॥

(मूल) स्त्री पुरुषों का कामोपभोग बाह्य और आभ्यन्तर भेद से नाटकीय रंग मंच पर दो प्रकार का है ॥१४९॥

(मूल) नाटक में राजाओं का आभ्यन्तर कामोपभोग दिखाना चाहिये, बाह्य कामोपभोग वेश्याओं के साथ प्रकरण में दिखाना चाहिये ॥१५०॥

अन्य पुरुषार्थ में क्यों प्रवृत्ति होती है इसकी व्युत्पत्ति नही की क्योंकि वेद के प्रामाण्य से पुरुषार्थ में प्रवृत्ति होती है इसको दिखाते है—धर्मार्थं हि ॥१४८॥

अब इस सामान्याभिनय का प्रकृत में उपयोग बतलाते है—कामोपभोगः । नाट्योपाय में इतिवृत्त है । यह अर्थ ॥१४९॥

अभ्यन्तर माने अन्तःपुर, उसमें होने वाला आभ्यन्तर है । ऐसा नाटक में और नाटिका में करना चाहिए ॥१५०॥

**तत्र राजोपभोगं तु व्याख्यास्याम्यनुपूर्वशः ।**
**उपचारविधिं सम्यक् कामतन्त्र समुत्थितम् ॥१५१॥**
**त्रिविधा प्रकृतिः स्त्रीणां नानासत्वसमुद्भवा ।**
**बाह्या चाभ्यन्तरा चैव स्याद्बाह्याभ्यन्तरापरा ॥१५२॥**
**कुलीनाभ्यन्तरा ज्ञेया बाह्या वेश्याङ्गना स्मृता ।**

अभिनवभारती

अनुपूर्वश इति वक्ष्यमाणग्रन्थे मुनिना स्त्रीणां त्रैविध्यम्, राजोपचारे नायिकायाः कामोपपत्तिः, इङ्गितं इष्टवेदनम्, विप्रलम्भोपचारः, दूतीप्रेषणम्, सन्देशः, रत्युपायचिन्ता, कन्यामित्रम्, प्रच्छन्नकामितम्, अन्तःपुरभोगः, निवासकः इत्यादिना क्रमेणेत्यर्थः। राज्ञामभ्यन्तर एव नाटके भोगः, न तु राज्ञामेवेति राज्ञामेवेति ॥१५१।१५२॥

वेशो गणिकानां स्थानं तत्र निवासिनी वेश्या। कृतशौचेति कृतं शौचं शुद्धशीलत्वमेकान्तावरुद्धत्वेन यस्याः, सा च वेश्या पुनर्भवा ॥१५३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) उनमें कामतंत्र में बतायी गयी राजोपभोग की उपचार विधि को क्रम से बताऊंगा ॥१५१॥

(मूल) विभिन्न सत्वों के अनुसार स्त्रियों की तीन प्रकार की प्रकृति होती है। एक बाह्य दूसरी आभ्यन्तर तथा तीसरी बाह्याभ्यन्तर उभय प्रकार की होती है ॥१५२॥

अनुपूर्वशः। आगे के ग्रन्थ में मुनि ने तीन प्रकार की स्त्रियों को कहा है राजोपचार में नायिका के काम की उत्पत्ति इङ्गित—इष्ट को संकेत से बतलाना, काम की अवस्थाएँ। विप्रलम्भ में किये जाने योग्य उपचार। दूती को भेजना। सन्देश पहुँचाना। रति कैसे की जाय इसके उपायों का चिन्तन। कन्या को मित्र बनाना या कन्या का मित्र बनना। छिपे २ चाहना। अन्तःपुर में भोग। निवास करना इत्यादि क्रम है। नाटक में राजाओं का सम्भोग भीतर ही होना चाहिए। यह नही है कि राजाओं के ही लिये यह नियम है अपितु सब के लिए है ॥१५१।१५२॥

वेश माने गणिकाओं का स्थान उसमें निवास करने वाली वेश्या। कृतशौचा एकान्तनिवास से अवरुद्ध होने से जिसका शील शुद्ध है। शौच जिसने कर लिया है। वह वेश्या पुनर्भवा है ॥१५३।१५४॥

**कृतशौच तु या नारी सा बाह्याभ्यन्तरा स्मृता ॥१५३॥**

**अन्तः पुरोपचारे तु कुलजा कन्यकापि वा ।**

**न हि राजोपचारे तु बाह्यस्त्रीभोग इष्यते ॥१५४॥**

**आभ्यन्तरो भवेद्राज्ञो बाह्यो बाह्यजनस्य च ।**

**दिव्यवेशाङ्गनानां हि राज्ञां भवति सङ्गमः ॥१५५॥**

**कुलजाकामितं यच्च तज्ज्ञेयं कन्यकास्वपि ।**

**या चापि वेश्या साप्यत्र यथैव कुलजा तथा ॥१५६॥**

अभिनवभारती

कन्येति गणिका कुमार्यपीत्यर्थः ॥१५४॥

न हि राजोपचारे तु बाह्यस्त्रीभोग इत्यस्यापवादमाह दिव्यवेश्येत्यादि । यथा पुरूरवसः उर्वश्या ॥१५५।१५६।१५७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) कुलीन स्त्रियां आभ्यन्तर प्रकृति कहलाती है, वेश्या स्त्रियां वाह्य प्रकृति की होती हैं, मासिक कर्म के बाद शुद्ध होने वाली नारी उभय विधि प्रकृति की होती है अर्थात् मासिक धर्म के समय में वह वाह्य होती है और शुद्धि के बाद वह आभ्यन्तर हो जाती है । अतः वाह्याभ्यन्तर प्रकृति की कहलाती है ॥१५३॥

(मूल) अन्तः पुर में किये जाने वाले कामोपभोग में कुलजा कन्या भी उपभोग योग्य है राजा के द्वारा किये गये कामोपचार में वेश्या का अन्तःपुर में उपभोग नही होना चाहिये ॥१५४॥

(मूल) राजा का आभ्यन्तर उपभोग पुरुष राज सदृश ही होना चाहिये, बाह्य कामोपचार बाह्य पुरुष का होना चाहिये दिव्य वेश-भूषा वाली अंगनाओं का ही उपभोग राजा के साथ होना चाहिये ॥१५५॥

(मूल) कुलीन स्त्रियों ने जिस विषय में इच्छा की उस विषय का अभिनय कन्याओं को भी जानना चाहिये । और जो भी वेश्या या कुलजा है उसके विषय में भी ऐसा ही समझना चाहिये ॥१५६॥

कन्यका गणिका कुमारी भी भोग के योग्य है । राजोपचार में बाह्य स्त्री का भोग इष्ट नही है । इसके अपवाद को कहते हैं दिव्य वेश्या अप्सराओं के साथ राजा का उपभोग हो सकता है । जैसे पुरूरव का उर्वशी के साथ ॥१५५।१५७॥

**इह कामसमुत्पत्तिर्नानाभाव समुद्भवा ।**
**स्त्रीणां वा पुरुषाणां वा उत्तमाधममध्यमा ।।१५७।।**
**श्रवणाद्दर्शनाद्रूपादङ्गलीलाविचेष्टितैः ।**
**मधुरैश्च समालापैः कामः समुपजायते ।।१५८।।**

अभिनवभारती

कामोपचार इति प्रस्तुतस्तत्र कामस्य कथमुत्पत्तिरित्याह श्रवणादिति सर्वत्र शेषः । सीतायाः श्रवणाद्रावणस्य, शकुन्तलादर्शनाद् दुष्यन्तस्य ।

रूपं चित्रादि प्रतिकृतिः, ततो वत्सेशस्य दृष्टेऽप्याकारे कामोऽनुत्पद्यमानोऽङ्गलीलालक्षणाद्विचेष्टितादुपजायते, नष्टरागप्रत्यानयनं वा ततो भवति, यथा विशाखदेवस्य निबन्धेऽ-भिसारिका वञ्चितके वत्सेशस्य पद्मावतीधृतशबरीवेषाद्याचरणरूपाल्लीलाचेष्टितात् कामावृत्तिराख्याता । एवं मधुरेऽप्यालापे मन्तव्यम् । माधुर्यमर्थद्वारेण स्वरूपतः । चकारेणान्यदपिनिमित्तं दर्शयति । यथा तापसवत्सराजचरिते पद्मावतीं प्रति कामोत्पत्तिर्वत्सेश्वरस्य निमित्तमत्यन्तानुवृत्तिर्नाम । तथा चाह—

बालक्रीड़ा

(मूल) स्त्री और पुरुषों में नाना भावों से उत्पन्न होने वाली काम की विधि उत्तम, मध्यम और अधम तीन प्रकार की है ।।१५७।

(मूल) सुनने से देखने से रूप से अंगों की लीला पूर्वक चेष्टाओं से और मधुर आलाप से कामोद्रेक होता है ।।१५८।।

कामोपचार प्रस्तुत है उससे काम की उत्पत्ति कैसे होती है इसको कहते हैं । सुनने से जैसे—सीता के सुनते रावण को और देखने से जैसे—शकुन्तला के देखने से दुःष्यन्त को काम की उत्पत्ति हुई । रूप चित्रादि प्रतिकृति । वहां चित्र में नायिका के आकार को देखने पर भीं वत्सेश वत्सराज को काम की उत्पत्ति नही हुई । इसके लिए कहते हैं अङ्गलीला रूप चेष्टा से काम की उत्पत्ति होती है । चेष्टाओं से नष्टराग कर प्रत्यायन होता है । जैसे विशाख देव को । अभिसारिका के द्वारा जिसमें वत्सेश वञ्चित किये गये हैं उस निबन्ध में वत्सेश को पद्मावती के द्वारा धारण किये गये शवरी वेष से और तदनुकूल आचरण रूप चेष्टित से कामोत्पत्ति कही गई है । इस प्रकार मधुर आलाप में भी मानना चाहिए । मधुरता अर्थ के जरिये या स्वरूप से । चकार से कामोत्पत्ति के निमित्त अन्य भी हैं इसको दिखाते हैं । जैसे वत्सराजचरित में पाद्मावती के प्रति अत्यन्त अनुवर्त्तन रूप निमित्त से वत्सराज को काम की उत्पत्ति हुई ।

रूपगुणादिसमेतं कलादिविज्ञानयौवनोपेतम् ।
दृष्ट्वा पुरुषविशेषं नारी मदनातुरा भवति ॥१५९॥
ततः काममानानां नृणां स्त्रीणामथापि च ।
कामभावेङ्गितानीह तज्ज्ञः समुपलक्षयेत् ॥१६०॥
ललिताचलपक्ष्मा च तथा च मुकुलेक्षणा ।
स्रस्तोत्तरपुटा चैव काम्या दृष्टिर्भवेदिह ॥१६१॥
वलितान्ता सलालित्यसंमितैर्व्यञ्जितैस्तथा ।
दृष्टिः सा ललिता नाम स्त्रीणामर्धावलोकने ॥१६२॥

## अभिनवभारती

मयि मनः प्रणिधाय धृता जटा न गणितः स्वजनो न नवं वयः ।
अनुगमैर्जनिता मनुरागिणीं व्यवसितादपनेतुमिवेच्छति ॥
इति । (४-८) ॥१५८।१५९॥

कामभावः कामाख्यश्चित्तवृत्तिः, तत्कृतानीङ्गितानि शरीरविकारा इत्यर्थः ॥१६०।१६८॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) रूपादि गुणों से युक्त अथवा रूप एवं विद्यादि गुणों से युक्त कला विज्ञान के जानकार युवा पुरुष विशेष को देखकर नारी कामातुर हो जाती है ॥१५९॥

(मूल) काम वासना में लिप्त स्त्री एवं पुरुषों के काम भाव एवं संकेतों को काम शास्त्र के जानकार समझे ॥१६०॥

(मूल) जिसके पलक बार बार झपकते हो और आखें अर्ध विकसित पुष्प के सदृश हो उत्तर पुट गिरा हुआ हो, वह काम वासनामय दृष्टि होती है ॥१६१॥

(मूल) स्त्रियों के अर्धावलोकन में ललिता दृष्टि होती है । जिसमें आखों का कोना ( पर्यन्त भाग ) वेष्टित हो अथवा संकुचित हो तथा लालित्यों को लिये हुये सम्मित, तूलित हो ऐसी दृष्टियां ललिता दृष्टि कहलाती है ॥१६२॥

पद्मावती बतला रही हैं कि वत्सराज ने मेरे मन को लगाकर जटायें धारण कर ली अर्थात् कार्यान्तर में विरक्त बन गये । अपने जन की ओर न अपने उमर की परवाह की । इतना अनुगम अनुवर्त्तन किया कि मैं अनुरागिणी हो गई । इति माने इस तरह अनुगमों से हुई अनुरागिणी मुझको व्यवसित से अन्यव्यापारों से अपनयन मानों करना चाहते हैं ॥१५८।१५९॥

कामभाव माने काम नामक चित्तवृत्ति । काम भाव से किये गये इङ्गित शरीर की आकृति आकार शारीरिक चेष्टाएँ ॥१६०।१६८॥

ईषत्संरक्तगण्डस्तु सस्वेदलवचित्रितः ।
प्रस्पन्दमानरोमाञ्चो मुखरागो भवेदिह ॥१६३॥
काम्येनाङ्गविकारेण सकटाक्षनिरीक्षितैः ।
तथाभरणसंस्पर्शैः कर्णकण्डूयनैरपि ॥१६४॥
अङ्गुष्ठाग्रविलिखनैः स्तननाभिप्रदर्शनैः ।
नखनिस्तोदनाच्चैव केश संयमनादपि ॥१६५॥
वेश्यामेवं विधैर्भावैर्लक्षयेन्मदनातुराम् ।
कुलजायास्तथा चैव प्रवक्ष्यामीङ्गितानि तु ॥१६६॥
प्रहसन्ती व नेत्राभ्यां प्रततं च निरीक्षते ।
स्मयते सा निगूढं च वाचं चाधोमुखी वदेत् ॥१६७॥
स्मितोत्तरा मन्दवाक्या स्वेदाकारनगूहनी ।
प्रस्पन्दिताधरा चैव चकिता च कुलाङ्गना ॥१६८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) मुखराग के वर्णन में कहते हैं कि जिसके कपोल पर थोड़ी ललाई हो पसीने के कण विद्यमान हो और रोयें खड़े हुवे रहे वह मुखराग है ॥१६३॥

(मूल) कामोद्रेक के कारण होने वाले अंगों के विकार से कटाक्ष करते हुये देखने से आमरणों को वार-वार छूने से, कान के खुजलाने से। अंगुष्ठ के अग्रभाग से लिखने से, स्तन एवं नाभि को दिखाने से। नाखूनों द्वारा व्यथित करने से वालों को बार-बार बाँधने से प्रतीत होने वाले भावों के द्वारा वेश्या को कामार्त समझना चाहिये। अब कामार्त कुलजा के चिन्हों को कहूँगा ॥१६४।१६६॥

(मूल) हँसती हुई देर तक देखती है, छिपे तौर पर हँसती है नीचे मुख कर के बोलती है, हँस-हँस कर थोड़ा थोड़ा बोलती है। चेहरे पर आये हुये पसीने को बार-बार पोछती हो अधर जिसके कांपते हो, एवं डरी हुई सी हो, इस प्रकार के भावों से प्रतीत होता है कि कुलजा ने सुरतोत्सव को प्राप्त नही किया है अर्थात् रति क्रिया नही कर पाई है। भिन्न भिन्न भावों से दश अवस्थाओं में होने वाले काम के विकारों को प्रदर्शित करें ॥१६७।१६८॥

एवंविधैः कामलिङ्गैरप्राप्तसुरतोत्सवा ।
दशस्थानगतं कामं नानाभावैः प्रदर्शयेत् ॥१६९॥
प्रथमे त्वभिलाषः स्याद् द्वितीये चिन्तनं भवेत् ।
अनुस्मृतिस्तृतीये तु चतुर्थे गुणकीर्तनम् ॥१७०॥

अभिनवभारती

अप्राप्तसुरतोत्सवेति प्राप्तसंभोगत्वे तु नैते विकाराः प्रादुर्भवन्ति। यदा तु काम उदितस्तददिवः प्राप्तसंभोगता कामावस्थानामुदय एव तथा च प्राप्त संभोगतायामपि विप्रलम्भे कुसुमसदृक्षादिमहिमानि कामिजने भवन्त्येवैता अवस्थाः । तथा च भट्टतोतेनोनोक्तम्—

कामावस्था न शृङ्गारः क्वचिदासां तदङ्गता । इति

पूर्वप्राप्तसंभोगतायामपि शृङ्गाराङ्गतेति यावत्। अप्राप्तसंभोगित्वेऽपि हि सागरिकावत्सराजयोर्दर्शितः शृङ्गारो रसाध्याये ॥१६९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) काम के विकार को प्रदर्शित करने में पहले अभिलाषा होती है, पुनः दूसरी अवस्था में चिन्तन होता है। पुनः पुनः स्मरण तृतीय अवस्था है फिर एक दूसरे के गुणों की प्रसंसा वर्णन करना चतुर्थ स्थिति है पुनः उद्वेग यह पंचम अवस्था है कामोद्वेग द्वारा विलाप यह छठी अवस्था है। सातवी अवस्था उन्माद की है और रोग का उत्पन्न होना आठवीं स्थिति है। नवम अवस्था जडता है और दशम अवस्था मृत्यु सदृश है। स्त्री-पुरुषों के उपर्युत कही गयी काम की अवस्थाएँ है ॥१७०।१७२॥

जिसने सुखोत्सको प्राप्त नही किया है उसके ये काम विकार है किन्तु जिसने तो सुरतोत्तव कर लिया है उसको ये विकार नही होते हैं। जब तो काम उदित हो जाता है तब आरम्भ में संभोग के नही होने से काम सम्बन्धी अवस्थाओं का उदय ही होता है। संभोग हो जाने पर भी विपलम्भावस्था में स्त्रियां कुसुम के समान सुकुमार एवं ललित होती है कुसुम सधर्माणो हि योषितः, यह काम सूत्र है उसके अनुसार कुसुम की समान महिमा को प्राप्त करने वाले कामिजन में ये अवस्थाएँ होती ही हैं। अत एव भट्टतौत ने कहा है कि काम की अवस्था ही होती है वह शृंगार नही होता है। कहीं पर शृंगार कामावस्थाओं का अङ्ग होता है। जो संभोग कर चुकी है उनकी कामावस्थाओं का शृङ्गार अंग होता है। संभोग नही करने पर भी सागरिका और वत्सराज की कामावस्थाओं में शृङ्गार की अङ्गता रसाध्याय में दिखलाई है ॥१६९।१७१॥

उद्वेगः पञ्चमे प्रोक्तो विलापः षष्ठ उच्यते ।
उन्मादः सप्तमे ज्ञेयो भवेद्व्याधि स्तथाष्टमे ॥१७१
नवमे जडता चैव दशमे मरणं भवेत् ।
स्त्रीपुंसयोरेष विधिर्लक्षणं च निबोधत ॥१७२॥
व्यवसायात्समारब्धः संकल्पेच्छासमुद्भवः ।
समागमोपायकृतः सोऽभिलाषः प्रकीर्तितः ॥१७३॥
निर्याति विशति च मुहुः करोति चाकारमेव मदनस्य ।

अभिनवभारती

अभिलाषात्मकः कामः क्रमादीदृशीर्दशाः प्रतिपद्यत इत्याह प्रथमे त्वभिलाष इत्यादि। अत्र व्यभिचारा एव केचित् कामावस्थालक्षणान्तरयोगादिह पुनस्ताः ॥१७०।१७२॥

व्यवसायादिति काम्यजनज्ञानं तत्संकल्पपूर्वकेच्छा तत उद्भव उद्रिक्तत्वमस्येति समागमोपायस्य तद्विषयस्य चिन्ता या द्वितीयावस्थात्मनः। कृतं करणं यतो वक्ष्यति हि केनोपायेन संप्राप्यत इति ॥१७३॥

चिन्तनीयाद्यवस्थासहचरितं कार्यं, वाग्व्यापाराचितः शब्दश्चान्यसाहचर्यादित्याह निर्याति विशाति चेत्यादि। मदनस्याकार आक्रियते येन दृष्टचादिवि-

बालक्रीड़ा

(मूल) उद्योग से आरम्भ किया गया संकल्प पूर्वक इच्छा से उत्पन्न हुआ ओर संगम के उपाय से किया गया जो भाव है वह अभिलाष है ॥१७३॥

अभिलाषात्मक काम क्रम से इन दशाओं को प्राप्त होता है इसको कहते हैं। दशा के प्रथम स्थान में अभिलाष इत्यादि। कोई कहते हैं कि व्यभिचारी ही होते हैं। अन्य लक्षणों के सम्बन्ध से वे कामावस्थाये होती हैं ॥१७२॥

व्यवसाय से उसकी चेष्टाओं से इसका ज्ञान हो जाता है कि उसका काम्य इष्टजन कौन है। उसके विषय में वह पहले संकल्प करती हुई इच्छा करती है। फिर इसको काम का उद्भव उद्रेक तब उद्रेक होने पर समागम के लिए उपाय माने समागम के बारे की द्वितीयास्थारूप चिन्ता का करना। जैसा कि कहेंगे कि किस उपाय से काम्यजन की प्राप्ति होती है ॥१७३॥

चिन्तनीय की अवस्था के सहचरित वाग्यापार वार्तालायादि को करना चाहिए। वार्तालाय के उचित अनुकूल शब्द अन्य साथी के साहचर्य से निकलता है। इसको कहते है निकलता है घुसता है। इत्यादि। जिस दृष्टि विशेष से मदन के आकार का

**तिष्ठति च दर्शनपथे प्रथमस्थाने स्थिता कामे ॥१७४॥**

**केनोपायेन संप्राप्तिः कथं वासौ भवेन्मम ।**

**दूतीनिवेदितैर्भावैरिति चिन्तां निदर्शयेत् ॥१७५॥**

**आकेकरार्धविप्रेक्षितानि वलयरशनापरामर्शः ।**

**नीवीनाभ्योः संस्पर्शनं च कार्यं द्वितीये तु ॥१७६॥**

**मुहुर्मुहुर्निःश्वसितैर्मनोरथविचिन्तनैः ।**

**प्रद्वेषाच्चान्यकार्याणामनुस्मृतिरुदाहृता ॥१७७॥**

अभिनवभारती

शेषेण दर्शनपथ इति तं यत्र पश्येत् तेन वा दृश्येतेत्यर्थः। दूतीनिवेनितै भावैः मनोरथैरित्युपलक्षणं स्वकल्पितैरपीत्यर्थः ॥१७४।१७५॥

आकेकरमिति विचलमविचलं विप्रेक्षितम् ॥१७६।१७७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) कभी घर के भीतर जाती है कभी बाहर आती है, काम की चेष्टाओं को करती है। प्रिय मुझे देख ले इस लिये अपने प्रिय के दृष्टि पथ में ठहर जाती है। यह अभिलाषा करने वाली नायिका काम की प्रथम अवस्था में स्थित है ॥१७४॥

(मूल) किस उपाय से यह प्रिय मुझे मिल जाय कैसे यह मेरा हो जाय दूती के द्वारा बताये भावों के अनुसार जो विचार करना है वह चिन्ता है ॥१७५॥

(मूल) आकेकर दृष्टि से आधा ताकना, तिर्यक् निरीक्षण करना एवं कर्धनी को स्पर्श करना, नीवी वसन ग्रन्थी एवं नाभि को टटोलना यह काम की द्वितीय अवस्था के व्यवहार हैं ॥१७६॥

(मूल) बारंबार श्वासों को छोड़ना अपनी मनोभावनाओं का चिन्तन करना अपने प्रिय मिलन से इतर कार्यो से प्रद्वेष यह अनुस्मरण का स्वरूप है, ॥१७७॥

भया करण हैं होता है। उसको कहते हैं दर्शन पथ। उसको जहां देखे अथवा उससे देखी जाय। दूती के द्वारा बतलाये हुए भावों से मनोरथों से। यह उपलक्षण है अतः अपने कल्पित अन्य उपायों से भी ॥१७४।१७५॥

आकेकरा दृष्टि होती है। विचल चञ्चल और अविचल अचञ्चल विप्रेक्षित है ॥ १७६।१७७॥

नैवासने न शयने धृतिमुपलभते स्वकर्मणि विहस्ता ।
तच्चिन्तोपगतत्वात् तृतीयमेवं प्रयुञ्जीत ॥१७८॥
अङ्गप्रत्यङ्गलीलाभिर्वाक्चेष्टा हसितेक्षितैः ।
नास्त्यन्यः सदृशस्तेनेत्येतत् स्याद् गुणकीर्तनम् ॥१७९॥
गुणकीर्तनोल्लुकषनैरश्रुस्वेदापमार्जनैश्चापि ।
दूत्यविरहविस्रम्भैरभिनयोगश्चतुर्थे तु ॥१८०॥
आसने शयने चापि न तुष्यति न तिष्ठति ।
नित्यमेवोत्सुका च स्यादुद्वेगस्थानमाश्रिता ॥१८१॥

अभिनवभारती

विहस्तेति अशक्ता ॥१७८।१७९॥

दूत्या अविरह इति समासः उद्वेगाख्यं स्थानमवस्था ॥॥१८०।१८१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अपने कार्यों में व्याकुल होना अर्थात् क्या करु, कहाँ जाऊँ, कैसे वह मिले इस तरह व्याकुल हो रही, न तो आसन में स्थिर बैठती है और न खटिया अर्थात् सोने में स्थिरता को प्राप्त करती है अर्थात् धैर्य रहित है। क्योंकि अपने प्रिय के मिलन की चिन्ता में विह्वल हो रही है यह काम की तृतीय अवस्था के व्यवहार हैं ॥१७८॥

(मूल) अंग प्रत्यंग की लीलाओं से अर्थात् क्रियाओं से वाणी से बोल कर मुखाकर, हँस करके और निरीक्षण से यह प्रकाशित करना कि उसके अर्थात् अपने प्रिय के सदृश दूसरा कोई नही है, यह गुण कीर्तन का स्वरूप है ॥१७९॥

(मूल) गुणों की प्रसंशा करते हुये फूली न समाना, आंसु एवं पसीने को पोछना दूती के द्वारा मिलन का विश्वास दिलाना यह काम की चतुर्थ अवस्था के अभिनय अर्थात् व्यवहार हैं ॥१८०॥

(मूल) आसन की तो बात ही क्या है शयन में भी न प्रसन्न होती है और न ठहरती है। नित्य ही प्रिय से मिलने के लिए उत्सुक रहती है ऐसी नायिका उद्वेग स्थान का आश्रय करती है अर्थात् उद्विग्न रहती है ॥१८१॥

विहस्ता माने अशक्ता ॥१७८।१७९॥

दूती का अविरह माने उसके साथ सम्बन्ध विच्छेद नही हो ॥१८०॥

उद्वेग नामक स्थान माने अवस्था ॥१८१॥

चिन्तानिःश्वासखेदेन हृद्दाहाभिनयेन च ।
कुर्यात्तदेव मत्यन्तमुद्वेगाभिनयेन च ॥१८२॥
इह स्थित इहासीन इह चोपगतो मया ।
इति तैस्तैर्विलपितैर्विलापं संप्रयोजयेत् ॥१८३॥
उद्विग्नात्यर्थमौत्सुक्यादधृत्या च विलापिनी ।
ततस्ततश्च भ्रमति विलापस्थानमाश्रिता ॥१८४॥
तत्संश्रितां कथां युङ्क्ते सर्वावस्थागतापि हि ।
पुंसः प्रद्वेष्टि चाप्यन्यानुन्मादः संप्रकीर्तितः । १८५॥

अभिनवभारती

उद्वेगाभिनयो निर्दशितः ॥१८२।१८३॥

रुदितनिःश्वसितादिः पूर्वावस्थाया उत्तरावस्थान्तरीभवतीति दर्शयति उद्विग्ना सती विलापिनी भवतीति ॥१८४॥

सर्वावस्थागतापीति गुरुजनसन्निधावपीति, अनेनोन्मादत्वं स्फुटयति ॥१८५॥

बालक्रीड़ा

(मूल) चिन्ता निःश्वास खेद एवं हृदय के दाह कलेजे की जलन के अभिनय से उसी कार्य को करती है जिससे उद्वेग का अभिनय किया जाय ॥१८२॥

(मूल) यहां वह मेरा प्रिय खड़ा था यहां वह बैठा था और यहां वह मुझ से मिला था इस प्रकार के भिन्न २ विलापों से विलाप का अभिनय करे ॥१८३॥

(मूल) प्रेमी के मिलने की अत्यन्त उत्सुकता से उद्विग्न हो जाती है धैर्य के छूट जाने से विलाप करती है और यहां वहां इधर उधर घूमती है ऐसी नायिका विलाप स्थान में आश्रित रहती है । अर्थात् वह विलाप करती है ॥१८४॥

(मूल) किसी एक अवस्था के विषय में क्या कहे सभी अवस्थाओं में खाते पीते उठते-बैठते, चलते-फिरते उसी की बात करना कि वह ऐसा है ऐसा है इत्यादि अन्य पुरुषों से द्वेष करती है इसको उन्माद कहते हैं ॥१८५॥

उद्वेग के अभिनय को निर्वेद में दिखा दिया है ॥१८२।१८३॥

रुदित एवं निःश्वसित आदि पूर्वावस्थायें उत्तर अवस्थाओं में अन्तरित हो जाती हैं इसको दिखाते हैं । उद्विग्ना होकर विलाप करती है ॥१८४॥

सभी अवस्थाओं में प्राप्त भी अर्थात् गुरुजनों की सन्निधि में भी । इससे उन्माद स्फुट होता है ॥१८५॥

तिष्ठत्यनिमिषदृष्टिर्दीर्घं निः श्वसिति गच्छति ध्यानम् ।
रोदिति विहारकाले नाटचमिदं स्यात्तथोन्मादे ।।१८६।।

सामदानार्थसंभोगैः काम्यैः संप्रेषणैरपि ।
सर्वैर्निराकृतैः पश्चाद् व्याधिः समुपजायते ।।१८७।।

मुह्यति हृदयं क्वापि प्रयाति शिरसश्च वेदना तीव्रा ।
न धृतिं चाप्युपलभते ह्यष्टममेवं प्रयुञ्जीत ।।१८८।।

अभिनवभारती

विहारकाले इति । क्रीडोचितेषु कालेषु रोदितीत्यर्थः । नाटचमिति न तु पटशकलवक्रशरावाद्यत्रोन्मादोक्तमिति भावः ।।१८६।।

इयत्युन्मादनर्यन्ते प्राप्ते चित्तवृत्तिभवे कामे शरीरमप्यन्यथाभवतीत्याह सर्वैर्निराकृतैः पश्चाद्व्याधिरितिः निराकृतै विफलीभूतैः ।।१८७।।

मुह्यतीत्यत्र हेतुः, यतो हृदयं नावतिष्ठति ।।१८८।।

बालक्रीड़ा

(मूल) टकटकी लगाये हुए—अभी आता होगा ! इस भाव से निमेष फलक झपाये बिना बैठी रहती है लम्बा लम्बा श्वास लेती है । प्रेमी के ध्यान में, चिन्तन में लग जाती है । विहार के समय में रोने लगती है । यह नाटच उन्माद में होता है किया जाता है ।।१८६।।

(मूल) फुसलाना, खुश करना, खुश करने के लिये कुछ देना सुन्दर सुन्दर वस्तुओं का उपयोग करना प्रिय के लिये आवश्यक वस्तुओं को भेजना इन सबके निराकरण के बाद कामजनित व्याधि उत्पन्न होती है ।।१८७।।

(मूल) किसी विषय में हृदय मुग्ध हो जाय तो कहीं चल देती है सिर में तीव्र वेदना हो जाती है, न कहीं भी चैन मिलता है । ऐसी काम की अष्टम अवस्था का प्रयोग करें ।।१८८।।

विहार काल में माने क्रीडोचित काल में भी रोती है । नाट्यम् । यह नाट्य है न कि उन्माद में कहे हुए कपड़े के फाड़ना और शराब को उलट देना आदि है ।।१८६।।

चित्त वृत्तियों से पैदा होने वाले काम के इतनी उन्माद पर्यन्त अवस्था में प्राप्त होने पर शरीर भी अन्यथा हो जाता है इसको कहते हैं सबके निराकृत माने विफल हो जाने बाद ।।१८७।।

मुग्ध हो जाती है मोह को प्राप्त हो जाती है इसमें हेतु है हृदय स्थिर नही होता है ।।१८८।।

पृष्टा न किंचित् प्रब्रूते न शृणोति न पश्यति ।
हाकष्टवाक्या तूष्णीका जडतायां गतस्मृतिः ॥१८९॥

अकाण्डे दत्तहुंकारा तथा प्रशिथिलाङ्गका ।
श्वासग्रस्तानना चैव जडताभिनये भवेत् ॥१९०॥

सर्वैः कृतैः प्रतीकारैर्यदि नास्ति समागमः ।
कामाग्निना प्रदीप्ताया जायते मरणं ततः ॥१९१॥

एवं स्थानानि कार्याणि कामतन्त्रं समीक्ष्य तु ।
अप्राप्तौ यानि काम्यस्य वर्जयित्वा तु नैधनम् ॥१९२॥

अभिनवभारती

हा कष्टमिति एतद्व्यतिरेकेण तूष्णीका एतदेव भाष्यत इति यावत् ॥१८९।१९०॥
प्रतीकारैरिति समागमोपायैरित्यर्थः । नैधनं मरणम् ॥१९१।१९२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) क्या हाल है तुम्हारा ? कैसी हो तुम ? यह पूछने पर न सुनती है और न देखती है । हाय ! बड़ा दुःख है । यह कहकर चुप हो जाती है । यह जड़ता की अवस्था है इसमें स्मृति का लोप हो जाता है ॥१८९॥

(मूल) अकाण्डे अर्थात् जब कोई मतलब ही न हो तो हूँ हूँ करने लगती है । अंगों को शिथिल कर लेती है । मुख स्वास लेने में ग्रस्त दीखता है ऐसा अभिनय जड़ता की अवस्था में होता है ॥१९०॥

(मूल) सब प्रतिकारों को करने पर भी अर्थात् दुःख निवारण के सभी उपायों को करने पर भी यदि प्रिय मिलन न होता हैं तो कामाग्नि से जलती हुई नायिका का मरण हो जाता हैं ॥१९१॥

(मूल) अभीष्ट प्रिय के न मिलने पर मरण को छोड़कर शेष सभी अभिनय काम शास्त्र को समझ कर, इस प्रकार काम की अवस्थाओं का अभिनय करना चाहियें ॥१९२॥

हा कष्ट है । इस तरह कष्ट के व्यतिरेक विशिष्ट अतिरेक आधिक्य से तूष्णी का माने चुप हो जाती है अर्थात् इतना ही बोलती है ॥१८९।१९०॥

प्रतीकार माने काम वेदना को दूर करने वाले समागम के उपायों से ॥१९१॥

नैधन माने मरण ॥१९२॥

विविधैः पुरुषोऽप्येवं विप्रलम्भसमुद्भवैः ।
भावैरेतानि कामस्य नानारूपाणि योजयेत् ॥१९३॥
एवं कामयमानानां स्त्रीणां नृणामथापि वा ।
सामान्यगुणयोगेन युञ्जीताभिनयं बुधः ॥१९४॥
चिन्तानिःश्वासखेदेन हृद्दाहाभिनयेन च ।
तथानुगमनाच्चापि तथैवाध्वनिरीक्षणात् ॥१९५॥
आकाशवीक्षणाच्चापि तथा दीनप्रभाषणात् ।
स्पर्शनान्मोटनाच्चापि तथा सापाश्रयाश्रयात् ॥१९६॥
एभिर्नानाश्रयोत्पन्नैर्विप्रलम्भसमुद्भवैः ।
कामस्थानानि सर्वाणि भूयिष्ठं संप्रयोजयेत् ॥१९७॥

अभिनवभारती

नानारूपाणीति अवस्था इत्यर्थः ॥१९३॥

पुरुषस्य सुलभोपायत्वान्मध्य एव समागमः शक्यक्रियः, न तु योषितामित्याशयेन कामावस्थाः स्त्रीषूपदिष्टाः, पुरुषेष्वतिदिष्टाः ॥१९४।१९७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) वियोग में होने वाले इन नाना प्रकार के भावों के कारण पुरुष भी इन काम की अवस्थाओं का अभिनय करें ॥१९३॥

(मूल) इस प्रकार कामार्त स्त्री और पुरुषों के सामान्य गुणों के सम्बन्ध से इन अवस्थाओं का विद्वान् लोग अभिनय करें ॥१९४॥

(मूल) स्त्री एवं पुरुषों के परस्पर आश्रय से उत्पन्न होने वाले वियोग जनित काम की अवस्थाओं-चिन्ता, निश्वास, खेद, हृदयदाह, पतिका अनुगमन, प्रिय के गमनागमन मार्ग को देखना, आकाश की ओर ताकने तथा दीन होकर बोलने के भाव, स्पर्शन एवं कुछ को अस्पर्शन, कोई सहारा नही है इस प्रकार की चेष्टाओं का अभिनय करें ॥१९५।१९७॥

नाना रूप माने अवस्थाएँ ॥१९३॥

पुरुषों के लिए उपाय सुलभ हैं क्योंकि मध्य में ही समागम किया जा सकता है। स्त्रियों के लिए सुलभ नही है अतः इन अवस्थाओं का स्त्रियों में उपदेश किया और अतिदेश पुरुषों में किया है ॥१९४।१९७॥

स्रजो भूषणगन्धांश्च गृहाण्युपवनानि च ।
कामाग्निना दह्यमानः शीतलानि निषेवते ॥१९८॥

प्रदह्यमानः कामार्तो बहुस्थानसमर्दितः ।
प्रेषयेत्कामतो दूतीमात्मावस्थाप्रदर्शिनीम् ॥१९९॥

सन्देशं चैव दूत्यास्तु प्रदद्यान्मदनाश्रयम् ।
तस्येयं समवस्थेति कथयेद्विनयेन सा ॥२००॥

अथावेदितभावार्थो रत्युपायं विचिन्तयेत् ।
अयं विधिर्विधानज्ञैः कार्यः प्रच्छन्नकामिते ॥२०१॥

अभिनवभारती

स्रजो भूषणगन्धांश्चेत्यादिना यदुक्तं तद्यथायोगमवस्थासु योज्यम् ॥१९८।२००॥

प्रच्छन्नकामितं नायिकान्तरेभ्यः सन्ध्रियमाणमित्यर्थः ॥२०१।२०३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) कामाग्नि से जलते हुये स्त्री एवं पुरुषों को शीतल पदार्थ जैसे माला, गन्ध भूषण, घर एवं उपवन का सेवन करना चाहिये ॥१९८॥

(मूल) काम की बहुत सी अवस्थाओं से पीड़ित हुए कामार्त अर्थात् जलते हुये स्त्री अथवा पुरुष अपनी अवस्था को बताने वाली दूती को अपने प्रिय के पास भेजें ॥१९९॥

(मूल) दूती के द्वारा काम सम्बन्धी सन्देश को भेजें । दूती भी वहां प्रिय के पास जाकर प्रेषक की अवस्था को विनय के साथ कहे ॥२००॥

(मूल) इस प्रकार नायक अथवा नायिका के भावों को जिसे बता दिया गया है वह रति के उपाय अथवा मिलने के उपाय का चिन्तन करे । इस प्रकार काम के विधान को समझने वाले विद्वान् लोग प्रच्छत्र कामिता में इस विधि को करें ॥२०१॥

माला अलंकार एवं सुगन्धित वस्तु इत्यादि से जो कहा उसका योग्यता के अनुसार उपयोग करना चाहिए ॥१९८।२००॥

प्रच्छन्न कामित माने छिपे २ दूसरे या दूसरी कामुक या कामिनी से सम्बन्ध करना सन्धारण करना ॥२०१।२०३॥

विधिं राजोपचारस्य पुनर्वक्ष्यामि तत्त्वतः ।
अभ्यन्तरगतं सम्यक् कामतन्त्रसमुत्थितम् ॥२०२॥

सुखदुःखकृतान् भावान् नानाशीलसमुत्थितान् ।
यान्यान् प्रकुरुते राजा तांस्तान् लोकोऽनुवर्तते ॥२०३॥

न दुर्लभाः पार्थिवानां स्त्र्यर्थमाज्ञाकृता गुणाः ।
दाक्षिण्यात्तु समुद्भूतः कामो रतिकरो भवेत् ॥२०४॥

## अभिनवभारती

ननु राज्ञां किमशक्यं; येन दूतीप्रेषणादिप्रयासमनुभवन्तीत्याह न दुर्लभाः पार्थिवानामित्यादि । आज्ञाकृता गुणा उपायाः उप प्रलम्भादुदाहरणात् अय आगम इत्यर्थः । राज्ञां ये उपाया इति सम्बन्धषष्ठी तेन बलार्थेऽभिमतनिषेधः । दाक्षिण्यादित्युभयविषयम्, पूर्वनायिकासु च दाक्षिण्यं, अभिलषणीय प्रमदाकृतं च दाक्षिण्यम् तस्या राजविषयं प्रेमेत्यर्थः ॥२०४॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) काम शास्त्र से प्राप्त हुई राजोपचार की आभ्यन्तर विधि को सम्यक् प्रकार से कहूंगा ॥२०२॥

(मूल) नाना शीलों से समुत्थित सुख एवं दु खकारी जिन २ भावों को राजा करता है लोक उनका अनुवर्त्तन करता है ॥२०३॥

(मूल) स्त्रियों के विषय में राजाओं के आज्ञाकारी गुण दुर्लभ नही हैं । अनुकूल भाव से समुत्थित हुआ काम रतिकर होता है ॥२०४॥

प्रश्न— राजाओं के लिए दुर्लभ एवं अशक्य क्या है जो वे लोग भी नायिका को अनुकूल करने के लिए दूती भेजते हैं इस पर कहते हैं कि ठीक है दुर्लभ नही राजाओं को । किन्तु उनके द्वारा किये जाने वाले उपाय गुण है । क्योंकि उपाय का अर्थ है जिससे प्रलम्भ श्रेष्ठ प्राप्ति होती है वही आहरण इष्ट वस्तु की प्राप्ति उत्कृष्ट है । अतः जिससे श्रेष्ठ लम्भ हो ऐसा उत्कृष्ट आहरण ग्रहण अय है शुभावह विधान से आगम है ।

राजाओं के जो उपाय हैं इसमें राज्ञां यह सम्बन्ध में षष्ठी है । अतः उपाय का माने शुभावह विधान का और राजा का शुभत्व सम्बन्ध है । इसके फल अभिमत वस्तु के आहरण में बल प्रयोग का निषेध है । अतः दाक्षिण्य सरलता एवं उदारता दोनों तरफ होनी चाहिए । प्रथम विवाह प्राप्त नायिकाओं में राजा का दाक्षिण्य होना चाहिए और अभिलषणीय प्रमदाओं का दाक्षिण्य राजा में होना उचित है । अर्थात् राजा में अभिलषीय नायिका का प्रेम होना आवश्यक है ॥२०४॥

बहुमानेन देवीनां वल्लभानां भयेन च ।
प्रच्छन्नकामितं राज्ञा कार्यं परिजनं प्रति ॥२०५॥
यद्यप्यस्ति नरेन्द्राणां कामतन्त्रमनेकधा ।
प्रच्छन्नकामितं यत्तु तद्वै रतिकरं भवेत् ॥२०६॥
यद्वामाभिनिवेशित्वं यतश्च विनिवार्यते ।

अभिनवभारती

कुतः प्रच्छन्नत्वमित्याह देवीनामिति कर्मषष्ठी। देव्यो हि प्राप्ताभिषेका अवश्यं राज्ञा बहुत्वेनोत्कृष्टत्वेन माननीयाः ॥२०५॥

अनेकधेति विवाहितावरुद्धेत्यादिनेत्यर्थः । वामाभिनिवेशित्वमिति "सुलभावमानो हि मदन" इति विघ्नः, तथाप्यभिलष्यमाणं वस्तु प्राप्तं चेत् कोऽभिलाषः, तेन प्राप्तं प्राप्तमपहारितमिव, गतं गतं प्राप्तमिवेत्येवम् । दुर्लभत्वमित्यादि पराक्रमेण

बालक्रीड़ा

(मूल) दे प्रधान पट्टमहिषी का सम्मान दिखाते हुए एवं अन्य वल्लभाओं से भी डरते हुए राजा का परिजन के प्रति किये जाने वाले काम का अभिनय करना चाहिए ॥२०५॥

(मूल) यद्यपि राजाओं का काम विषयक सिद्धन्त अनेक प्रकार का है किन्तु जो तो प्रच्छन्न कामित है वह तो सभी के लिए रतिकर होता है ॥२०६॥

प्रश्न — जब दोनों में दाक्षिण्य अपेक्षित है तब छिपा हुआ काम क्यों रहे स्पष्ट अतिस्पष्ट काम होना चाहिए ॥ उत्तर ।

देवीनाम् यह कर्म में षष्ठी । क्योंकि देवियां वे होती हैं जिनका राजा के साथ राज्याभिषेक हुआ है अतः राजा अवश्य उनका बहुत माने उत्कृष्ट संमान करे अर्थात् उनसे छिपा कर कामिता करे ॥२०५॥

अनेकधा माने विवाहिता, अवरुद्धा जेल में रोक ली गई, अपहृता बलादाकृष्टा इस तरह अनेक प्रकार की स्त्रियां राजाओं की होती हैं ॥२०६॥

काम तन्त्र में नायक एवं नायिकाओं में काम का अभिनिवेश वाम होता है । अत एव प्रसिद्धि है कि मदन में अविमान सुलभ है । अर्थात् कामिनी प्रमदा होती है अतः उनमें काम अभिमान से ही सुशोभित होता है अतः स्त्रियां शीघ्र ही रूठ जाती है । यह रूठना विघ्न है । तब भी जिसकी अभिलाषा करते हैं वह वस्तु यदि मिल गई तब कैसी अभिलाषा है । इस लिए जो जो प्राप्त है उसका किसी ने अपहरण कर लिया अतः उसे किसी तरह गया समझो और जो गया उसे मिल गया मिल जायगा ऐसा मिला हुआ समझो । पराक्रम से बल प्रयोग से नायिका का मेल होना दुर्लभ है ऐसा

**दुर्लभत्वं च यन्नार्याः सा कामस्य परा रतिः ॥२०७॥**

**राज्ञामन्तःपुरजने दिवासंभोग इष्यते ।**

**वासोपचारो यश्चैषां स रात्रौ परिकीर्तितः ॥२०८॥**

अभिनवभारती

विष्णुरयं काम उत्तमतमा प्रीती रतिमातनोति न ह्येनां विहाप यायामिति निवृत्तिः साघ्या, यतो भौमात्मकं सुखं। भोगस्त्वसति कामे केन। प्रत्युत अत्र तु प्रेमा न निवृतिः सम्भवनीयः रतिरिति तद्धेतुत्वादित्यर्थः ॥२०६।२०७॥

**अथ** स्पष्टकामितमाह राज्ञामन्तःपुरजने दिवा संभोग इति। **संभोगः** परस्परालोकनप्रणयकलहसङ्गीतकादिः। यथोक्तम्—"तद्वक्त्रेन्दुविलोकनेन दिवसो नीतः" इति। अन्तःपुरजनोऽत्र ऊढा, पुनर्भूः, अवरुद्धा गणिका। कन्यकाप्रेष्याविषयं तु प्रच्छन्नकामितमुक्तम् ॥२०८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जो तो नायिकाओं का विरुद्ध अभिनिवेश है और जो उनका दूर २ हटना है तथा जो उनकी दुर्लभता है वह काम के विषय में उत्कृष्ट रति है ॥२०७॥

(मूल) राजाओं का अन्तःपुर के परिजन के साथ जो सम्भोग है वह दिन में इष्ट हैं। और जो वासोपचार है रहने की जो परिचर्या है वह रात में कही गई है ॥२०८॥

समझो। यह काम विष्णु है अतः उत्तमतम माने अत्यन्त उत्कृष्ट प्रीति रति का आतनन करती है। इस विषय में छोड़ कर चला जाऊं की भावना से निवृत्ति नही करनी चाहिए। क्योंकि यह सम्भोग भौमसुख है लौकिक भोग है दिव्य सम्भोग नही है। अतः यह भौमिकं सुख माने सम्भोग काम के विना किससे प्राप्त होगा। इस विषय में तो प्रत्युत प्रेम ही सम्भवनीय है करणीय है न कि निवृत्ति। रति उसमें हेतु हैं ॥२०७॥

जिससे स्पष्ट रूप से खुले तौर से कामवासना की पूर्ति की जाती है उसको कहते हैं राजाओं को अन्तःपुरस्थ जन के साथ दिन में सम्भोग अच्छा लगता है। सम्भोग का अर्थ है—

परस्पर में अवलोकन प्रणय कलह संगीत गोष्ठी चुम्बन एवं आलिङ्गन प्रभृति। जैसा कि कहा हे उसके मुखरूपी चन्द्र को देखते २ दिन को विता दिया इत्यादि। अन्तःपुर का जन माने ऊढापुनर्भू और अवरुद्धा गणिका। किन्तु कन्यका एवं प्रेष्या दासी वगैरह के विषय में तो प्रच्छन्न कामित होता है उसको पहले कह दिया है ॥२०८॥

**परिपाट्यां फलार्थे वा नवे प्रसव एव वा ।**

**दुःखे चैव प्रमोदे च षडेते वासकाः स्मृताः ॥२०९॥**

**उचिते वासके स्त्रीणामृतुकालेऽपि वा नृपैः ।**

अभिनवभारती

प्रभूतान्तरपूर्वस्य वासकस्य वृत्तान्तमह—

परिपट्यां फलार्थे वा नवे प्रसव एव वा ।

दुःखे चैव प्रमोदे च षडेते वासकाः स्मृताः ॥ इति

परिपाटिर्यथाकल्पितानुपूर्वी अस्या एकेन भिन्नेन वारः, अस्या द्वाभ्या मित्यादि । तदपवादमाह फलार्थ इति ऋताविति यावत् । नव इति नवत्वे प्रसवे वृत्ते चिरविरहखिन्ना सुखायितँ । दुःखे तदीयबन्धुव्यापत्त्या दुःखिता आश्वासनी-येति । प्रमोद इति तदीयपुत्रोत्सवादौ 'उत्सवो हि माननीय' इत्युक्तम् ॥२०९॥

वासयति तत्र स्थाने रात्रमिति बासः । अत्र उचितः कामोपचारः फलार्थ

बालक्रीड़ा

(मूल) जिन वासोपचारों को रात्रि में करता है वे वासक ये छः है । पहला है परिपाटी में करने लायक अर्थात् राजा के बहुत स्त्रियाँ होती है उनमें किसी के साथ सम्भोग एक किसी भिन्न दिन में होता है किसी का दो दिन में होता है इस तरह प्रत्येक का क्रम होता है । फल के लिये अर्थात् समृदि, राज्य एवं मित्रो की प्राप्ती के लिये, नूतन प्रसव के समय में । सुख अथवा दुःख में ॥२०९॥

पहले से ही जिसे प्रभूत बहुत अन्तर अवकाश मिला हुआ है उस वासक के वृत्तान्त को कहते हैं—परिपाटी माने कल्पित की गई आनुपूर्वी के अनुसार इस महिला का एक दिन छोड़कर अवसर है, इसका दो दिन के वाद अवसर है इत्यादि । फल के लिए माने ऋतु काल में सन्तान प्राप्ति की आशा होती है अतः यह परिपाटी का अपवाद है । ऋतौ मार्यामुपेयात् ऐसा विधान है । नव माने नवत्व । अर्थात् पहला ही प्रसव हुआ है जिसके फलस्वरूप कुछ काल तक सम्भोग के अभाव में चिर विरह तथा उसके कारण खेद रहेगा । किन्तु सन्तति की प्राप्ति से सुखी रहेगा । दुःख में उसके बन्धु की व्यापत्ति दुःखिता का आश्वासन करना चाहिए । प्रमोद में उसके पुत्रोत्सव वगैरह में उत्सव माननीय है यह लोक एवं शास्त्र में कहा है ॥२०९॥

उस स्थान में रात्रि भर वास करता है अतः वह वास है । फल के लिए काम का उप सेवन उचित है । इस लिए फलार्थे यह सब का अपवाद है इसको दिखाने के

अभिनवभारती

इत्यस्य हेतोः सर्वापवादकत्वं दर्शयितुं धर्मवृत्तिना राज्ञा परिचार्योऽतो द्वेष्या दुर्भगा अपि सेव्या इति निरूपयितुमाह—

उचिते वासके स्त्रीणामृतुकालेऽपि वा नृपैः ।
प्रेष्याणामपि सर्वासां कार्यं चैवोपसर्पणम् ।। इति

आर्तवकालो हि भूयानपि फलतः पर इति भवति । यथोक्तम्—

ऋतुः षोडश तत्राद्याश्चतस्रो दशतःपरा
त्रयोदशी च निन्द्याः स्युरयुगाः कन्यकोद्भवाः ।
षष्ठ्यष्टमी च दशमी द्वयोःकार्यस्य साधिका
युग्मा पुत्राय रात्रिः स्यात् ।। इति ।।

तत्रापि नक्षत्रविशेषपरिवर्जनम् । पुत्रश्च राज्ञां मुख्यफलम्, यथाह 'प्रजायै गृहमेधिनाम्' (रघु—१) इति । अत्र तु वृद्धपराशवरा वदन्ति—

मासपसूआ षण्मासगब्भिणी एकदिअहज्जरमुहे । रङ्गादिश्रान्तदेहा चिरविरहवती मासमात्रप्रसूता गर्भाबस्या च नव्यज्वरयुततनुका त्यक्तमानप्रसन्ना ।

बालक्रीड़ा

लिए राजा को धर्म वृत्ति से परिचार करना चाहिए अतः द्वेष्या एवं दुर्भगा भी सेव्य है इसका निरूपण करने के लिए कहते हैं उचित । आर्त्तवकाल भूयान् है अतः दुःखद है तब भी फलकारी है अतः पर होता है उत्कृष्ट होता है । जैसा कि कहा है ।

सोलह दिन का ऋतुकाल होता है । उसमें पहली चार रात्रि दशवी से परा ग्यारहवी रात्रि तथा तेरहवी रात्रि निन्द्य है । विषम रात्रियों में कन्या का उद्भव जन्म होता है । छठी आठवीं एवं दशवीं रात्रि दोनों को पति पत्नी को सिद्धिदायिनी है अर्थात् उनका सम्भोग सुखदायक होती है । युग्म रात्रियाँ पुत्र का उद्भव करने वाली होती है ।

रात्रियों के सिवाय नक्षत्र विशेष का परिवर्जन करना होता है । पुत्र तो राजाओं के लिए मुख्य फल है । जैसा कि कहा है प्रजा के लिए गृहस्थ बनते हैं । माने विवाह करते हैं । यहां वृद्ध पराशर कहते हैं—

अभीमास भर हुआ है प्रसव किये हुए । छःमास से गर्भिणी है । एक दिवसीय ज्वर से मुग्ध है । अर्थात् एक एक दिन छोड़कर आने वाले ज्वर से व्याकुल है । ऐसा जो निषेध है वह स्मृति में है और वैध कर्म भी है ।

रङ्गादि में नाचने बजाने एवं गाने से देह श्रान्त हो गया है । चिरकाल से विरह में मग्न है । प्रसव हुए मास भर हुआ है । गर्भ के कारण अलस है शरीर नव्य-

**प्रेष्याणामथवेष्टानां कार्यं चैवोपसर्पणम् ॥२१०॥**
**तत्र वासकसज्जा च विरहोत्कण्ठितापि वा ।**
**स्वाधीनभर्तृका चापि कलहान्तरितापि वा ॥२११॥**
**खण्डिता विप्रलब्धा वा तथा प्रोषितभर्तृका ।**
**तथाभिसारिका चैव ज्ञेयास्त्वष्टौ तु नायिकाः ॥२१२॥**
**उचिते वासके या तु रतिसंभोगलालसा ।**
**मण्डनं कुरुते हृष्टा सा वै वासकसज्जिका ॥२१३॥**

अभिनवभारती

स्नाता पुष्पावसाने नवरतिसमये मेघकाले वसन्ते प्रायस्संपन्नरागा मृगशिशुनयना स्वल्पसाध्या रते स्यात् । इति यत्तन्निषिद्धं स्मृतौ वैद्यके च ॥२१०॥

वासकभावाभावभावितान्नायिकाभेदान्दर्शयति, तत्र वासकसज्जेति ॥२११।२१२॥

एताः क्रमेण लक्षयति उचिते वासक इत्यादिना । उचिते पूर्वोक्तेन नयेनायातः । लालसा साभिलाषा ॥२१३।२१४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) स्त्रियों के ऋतुकाल में राजाओं को सम्भोग से लिये रूक जाना वास करना उचित है ऐसी वासक की अवस्था में कोई दासी हो अथवा कोई ईष्ट प्रिया हो उसके साथ संगम करना चाहिये ॥२१०॥

(मूल) उनमें वासक सज्जा, विरहोत्कण्ठिता, स्वाधीनभर्तृका, कलहान्तरिता, खण्डिता, विप्रलब्धा, प्रोषितभर्तृका, अभिसारिका, ये आठ प्रकार की नायिकायें होती हैं ॥२११।२१२॥

(मूल) जो उचित वासक में रति सम्भोग की लालसा से मण्डन अर्थात् शृंगार करती है और प्रसन्न रहती है वह वासव सज्जिका नायिका कहलाती है ॥२१३॥

ज्वर से युक्त है । क्रोध के त्याग देने से प्रसन्न है । पुष्प के अवसान में ऋतु काल के समाप्त होने पर स्नान कर चुकी है । नूतन रति के समय में मेघ काल वर्षा ऋतु में और वसन्त ऋतु में राग स्नेह प्रायः सम्पन्न सफल हो गया है । ऐसी मृग शिशु के सदृश नेत्रों वाली नायिका स्वल्प ही प्रयास से ही रति के लिए साध्य है ॥२१०॥

वासक के भाव से एवं वासक के अभाव से भावित नायिका के भेदों को बतलाते हैं । उनमें वासक सज्जा जैसे ॥२११।२१२॥

इन आठों नायिकाओं के क्रमशः लक्षण लिखते हैं उचित वासक इत्यादि । उचित माने पहले बतलाये हुए नय से प्राप्त है । लालसा अभिलाष ॥२१३।२१४॥

अनेककार्यव्यासङ्गाद्यस्या नागच्छति प्रियः ।
तदनागतदुःखार्ता विरहोत्कण्ठिता तु सा ॥२१४॥
सुरतातिरसैर्बद्धो यस्याः पार्श्वे तु नायकः ।
सान्द्रामोदगुणप्राप्ता भवेत् स्वाधीनभर्तृका ॥२१५॥
ईर्ष्याकलहनिष्क्रान्तो यस्य नागच्छति प्रियः ।
सामर्षवशसंप्राप्ता कलहान्तरिता भवेत् ॥२१६॥
व्यासङ्गादुचिते यस्या वासके नागतः प्रियः ।
तदनागमदुःखार्ता खण्डिता सा प्रकीर्तिता ॥२१७॥
यस्यं दूतीं प्रियः प्रेष्य दत्त्वा संकेतमेव वा ।
नागतः कारणेनेह विप्रलब्धा तु सा भवेत् ॥२१८॥

अभिनवभारती

आमोदगुणो हर्षः सौभाग्याभिमानश्च ॥२१५।२१६॥
व्यासङ्गादित्यन्यनारीविषयादित्यर्थः ॥२१७।२१८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अनेक कार्यों में व्यासङ्ग के कारण जिसका प्रिय नही आता है वह न आने के दुःख से पीड़ित नायिका विरहोत्कण्ठिता नायिका कहलाती है ॥२१४॥

(मूल) सुरत अर्थात् मैथुन के आनन्द में निमग्न हुआ प्रिय जिसके पास में बैठा रहता है ऐसी पूर्ण आनन्द को प्राप्त नायिका स्वाधीन भर्तृका कहलाती है ॥२१५॥

(मूल) जिसका पति लड़ाई झगड़े के कारण घर से बाहर निकल गया अतएव न आरहा हो ऐसी नायिका कलहान्तरिता नायिका कहलाती है ॥२१६॥

(मूल) अन्य नायिका के व्यासङ्ग के कारण होने वाले बिकारों के जानने से जो ईर्ष्या एवं द्वेष से जलती है और उसके नही आने से दुःखित होती है वह खण्डिता कहलाती है ॥२१७॥

(मूल) दूती के द्वारा सन्देश को भेज कर अथवा संकेत स्थान का निर्देश कर के भी जिसका प्रिय समय पर नही आता है वह नायिका विप्रलब्धा कहलाती है ॥२१८॥

आमोद गुण हर्ष है और सौभाग्यातिशय है ॥२१५।२१६॥
व्यासङ्ग से परस्त्री के साथ सम्भोग से ॥२१७।२१८॥

नानाकार्याणि सन्धाय यस्या वै प्रोषितः प्रियः।
सा रूढालककेशान्ता भवेत् प्रोषितभर्तृका ॥२१९॥
हित्वा लज्जां तु या श्लिष्टमदेन मदनेन च।
अभिसारयते कान्तं सा भवेदभिसारिका ॥२२०॥

अभिनवभारती

रूढाः प्रलम्बीभूता अलकाः। केशान्तश्च कबरीभारो रूढ एकवेणीभूतो यस्याः। अन्ये त्वकृतकर्मतया केशान्ते ललाटे रोम्णामुद्भेदमुत्प्ररूढं वर्णयन्ति ॥२१९॥

मदो मद्यकृतः, चकाराद् द्वयं वदन्मदनस्यैव प्राधान्यमाह। अभिसरः सहायः तस्य व्यापारेण प्रियतममतिक्रामति, "तत्करोति तदाचष्टेय" इति णिचि तेनाभिसारयते इति सृ धातोरूपं सृ इत्यस्य वृद्धिः। कुप्यन्ती प्रशान्तेत्यादयस्तु नायिकाभेदे नेहोक्ताः। तेषां वासकाभावनिवृत्तत्वाभावात् ॥२२०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अनेक कार्यों का अनुसन्धान करके जिसका प्रिय परदेश चला गया है और पति के विरह में जिसने केशादि को न संवारा है न संजोया है अतएव केश बढ गये हैं अलग विखर गये हैं वह नायिका प्रोषित भर्तृका कहलाती है ॥२१९॥

(मूल) जो यौवन के मद से श्लिष्ट हुई, काम से आती हुई, लज्जा को छोड़ कर कान्त के समीप में पहुंचने के लिए अभिसरण करती है वह अभिसारिका है ॥२२०॥

प्रलंब रुढ है माने खूब लम्बे २ हो गये हैं। और केशान्त माने कवरी भार रूढ है एक वेणी रूप में हैं। अन्य लोग तो कर्म के नही करने से यानी बालों में कंघा नही करने से केश के प्रान्त भाग ललाट में रोएं उत्पन्न हो गये, उत्कृष्ट रूप से जम गये ऐसा वर्णन करते हैं ॥२१९॥

मद मदिरा के पीने से होने वाला विकार। मदनेन च—में उक्त चकार से यह प्रतीत होता है कि मदन की प्रधानता है। अभिसर माने सहायक, उसके व्यापार से प्रियतम के पास अतिक्रमण करती है। यहां अभिसारयति यह सृ धातु का रूप है। 'तत्करोति तदाचष्टे' इससे इसमें णिच् प्रत्यय हुआ और सृको वृद्धि हो गयी है यहां नायिकाओं के भेद में कुप्यन्ती एवं प्रशान्ता इत्यादि भेदों को यहां नही कहा है। क्योंकि इनमें वास का भाव की निवृत्ति नही हुई है ॥२२०॥

आस्वावस्थासु विज्ञेया नायिका नाटकाश्रया ।
एतासां चैव वक्ष्यामि कामतन्त्रमनेकधा ॥२२१॥
चिन्तानिःश्वासखेदेन हृद्दाहाभिनयेन च ।
सखीभिः सह संलापैरात्मावस्थावलोकनैः ॥२२२॥
ग्लानिदैन्याश्रुपातैश्च रोषस्यागमनेन च ।
निर्भूषणभुजात्वेन दुःखेन रुदितेन च ॥२२३॥
खण्डिता विप्रलब्धा वा कलहान्तरितापि वा ।
तथा प्रोषितकान्ता च भावानेतान् प्रयोजयेत् ॥२२४॥

अभिनवभारती

नाटकाश्रया इति नाटचविषया इत्यर्थः ॥२२१॥

तत्र विप्रलम्भजीवितं शृङ्गारेण वासकभावभावितनायिकाभेदाश्रयं प्रथमं दर्शयति चिन्तानिःश्वासखेदेनेत्यादिना । सामान्यभूते सकलहृदयसंवादिनि मदनोपचारे चायमभिनय इत्यपि सामान्याभिनयः ॥२२२।२२३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) नाटकाश्रित नायिकाओं की इन अवस्थाओं के विषय में समझना चाहिए। अब मैं इनके सम्बन्ध में अनेक प्रकार के काम तन्त्र को, काम विधान को कहूंगा ॥२२१॥

(मूल) खण्डित विप्रलब्धा कलहान्तरि तथा प्रोषित भर्तृका नायिका चिन्ता निःश्वास खेद हृदयदाह के अभिनय सखियों के साथ संलाप, अपनी अवस्था का अवलोकन, ग्लानि, दीनता आसुओं के गिराने, क्रोध के आगमन अंगो की भूषण हीनता दुःखी होने एवं रोदन से अपने भावों को प्रकट करें ॥२२२।२२४॥

नाटकाश्रया माने नाटचविषया ॥२२१॥

विप्रलम्भ जिसमें जीवित है, प्राण है ऐसे प्रथम भेद को चिन्ता निःश्वास खेद इत्यादि से दिखाते हैं। इसमें शृङ्गार से वासक भाव से भावित नायिका भेद है। सामान्यभूत सकलजनों के हृदय के संवाद वाले मदनोपचार में यह अभिनय होता है इसलिए भी यह सामान्याभिनय है ॥२२२।२२३॥

विचित्रोज्ज्वलवेषा तु प्रमोदोद्द्योतितानना ।
उदीर्णशोभा च तथा कार्या स्वाधीनभर्तृका ।।२२५।।

वेश्यायाः कुलजायाश्च प्रेष्यायाश्च प्रयोक्तृभिः ।
एभिर्भावविशेषैस्तु कर्तव्यमभिसारणम् ।।२२६।।

समदा मृदुचेष्टा च तथा परिजनावृता ।
नानाभरणचित्राङ्गी गच्छेद्वेश्याङ्गना शनैः ।।२२७।।

संलीना स्वेषु गात्रेषु त्रस्ता विनमितानना ।
अवगुण्ठनसंवीता गच्छेत्तु कुलजाङ्गना ।।२२८।।

अभिनवभारती

भावानेतानिति पठितानुभावव्यभिचारिसमुचिता ये भावा स्थायिरूपास्तेषा-मिहापठितमप्यनुभावजातं प्रदर्शयति यावत् । वासकसज्जा अभिसारिका च स्वावसरे स्वाधीनभर्तृकयैव तुल्ये इति पृथङ् नोक्ते ।।२२४।२२५।।

अथाभिसारणस्वरूपमाह वेश्याया इत्यादि । भावविशेषैरिति वस्तुविशे-षैरित्यर्थः ।।२२६।२२८।।

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसका वेष विचित्र एवं उज्ज्वल है आनन्द से जिसका मुख चमक रहा है जिसकी शोभा उदीर्ण है ऐसी स्वाधीनयतिका को रंग मंच पर नाट्य में अभिनय में दिखाना चाहिए ।।२२५।।

(मूल) वेश्या कुलाङ्गना एवं प्रेष्या के अभिसार को अभिनेता लोग इन आगे कहे जाने वाले भावों से रंग रंच पर अभिनय करें या दिखाये ।।२२६।।

(मूल) वेश्या मद से विह्वल हुई कोमल चेष्टाओं को करती हुई परिवार के साथ विविध आभूषणों को पहिरकर धीरे २ अपने प्रिय के यहां अभिसरण करे ।।२२७।।

(मूल) कुलाङ्गना अपने गात्रों में लीन हुई छिपी सी हुई डरी हुई मुख को झुकाए हुए घूंघट पट को ओढे हुई अभिसार करे ।।२२८।।

इन भावों को इस पठित अनुभाव एवं व्यभिचारियों के समुचित जो भाव स्थायी रूप हैं उनका यहां पाठ नही किया है तब भी अनुभाव जनितत्व इनका दिखलाते हैं । वासक सज्जा और अभिसारिका स्वाधीन भर्तृका के तुल्य हैं अतः अपने निरूपण के अवसर में इनको पृथक् नही कहा है ।।२२४।२२५।।

अभिसारण के स्वरूप को कहते हैं । वेश्याया इत्यादि । भाव विशेष माने वस्तु विशेष ।।२२६।२२८।।

**मदस्खलितसंलापा विभ्रमोत्फुल्ललोचना।**
**आविद्धगतिसंचारा गच्छेत्प्रेष्या समुद्धतम् ।।२२९।।**
**गत्वा सा चेद्यदा तत्र पश्येत्सुप्तं प्रियं तदा।**
**अनेन तूपचारेण तस्य कुर्यात्प्रबोधनम् ।।२३०।।**
**अलङ्कारेण कुलजा वेश्या गन्धैस्तु शीतलैः।**
**प्रेष्या तु वस्त्रव्यजनैः कुर्वीत प्रतिबोधनम् ।।२३१।।**
**कुलाङ्गनानामेवायं नोक्तः कामाश्रयो विधिः।**

अभिनवभारती

संलापो दूत्या सख्या सहोक्तिप्रत्युक्तिः ।।२२९।३०।।

अलङ्कारेणेति अलङ्कारशब्दो नूपुरादिषुशिष्टः ।।२३१।।

ननु राज्ञां वेश्यादिसंभोगो निह्नवकापायसङ्कुलत्वात् किमिहानेन दर्शितेनेत्याशङ्क्याह सर्वावस्थानुभाव्यं हि कार्यं नाटकमिति नाट्य इति यावत्। सर्वावस्था अनुभाव्या प्रत्यक्षायमाणत्वं नेया, यत्र प्रकरणादौ वेश्यासंभोगोऽप्यस्तीत्युक्तं

बालक्रीड़ा

(मूल) मद के कारण जो रुक २ कर वार्तालाप करती है विभ्रम से जिसके लोचन खिले हुए हैं और गति का संचार जिसका आविद्ध हो जाता है ऐसी अवस्था वाली प्रेष्या का उद्धत अभिसार होता है ।।२२९।।

(मूल) अगर वह वहां पहुंच कर प्रिय को जब सोया हुआ देखती है तब इन आगे कहे जाने वाले उपचार से उसका प्रबोधन करे ।।२३०।।

(मूल) कुलीना नायिका अलंकार पहिराकर, वेश्या सुगन्धि वस्त्र एवं माला का समर्पण करके, और प्रेष्या व्यजन को डुलाकर सेवा करके उसका प्रबोधन करें ।।२३१।।

संलाप माने दूती के एवं सखी के साथ उक्ति प्रत्युक्ति ।।२२९।२३०।।

अलंकार शब्द का नूपुरादि में शासन किया है ।।२३१।।

प्रश्न—राजाओं का वेश्याओं के साथ सम्भोग विद्रव करण रूप अपाय से आकुल है अतः इसके यहां दिखाने से क्या लाभ है ऐसी आशंका करके कहते हैं—सभी अवस्थाओं से अनुभाव नाटक माने नाट्य है। सभी अवस्थायें अनुभाव्य हैं प्रत्यक्ष करने लायक है। जहां यदि प्रकरणादि में वेश्याओं के संभोग को दशरूपक में

**सर्वावस्थानु भाव्यं हि यस्माद्भवति नाटकम् ॥२३२॥**

**नवकामप्रवृत्ताया क्रुद्धाया वा समागमे ।**

**सापदेशैरुपायैस्तु वासकं संप्रयोजयेत् ॥२३३॥**

अभिनवभारती

दशरूपके (अध्या—१८) यदि तर्हि सर्वतः प्रकारो नाटके प्रदर्श्यस्तदा वासके यदा प्रकटप्रकार उक्तः ॥२३२॥

एवं व्याजप्रकारोऽपि वाच्य इत्याशयेनाह नवकामप्रवृत्ताया इति । नवेकामे पुरुषसम्भोगे या प्रवृत्ता प्रथमसमागमनीया वेश्या पूनर्भूर्गान्धर्वविवाहविवाह्या कन्या वा तस्याः समागमे चिकीर्षिते, सव्याजैः उपायैः वासको, व्याजश्च यथा तथैव प्रकटं नाङ्गीकरोति, नायिकान्तरेभ्यश्च झटिति भीरुर्नायको भवति । अवरुद्धापि खण्डिता कलहान्तरिता वा वासकमनङ्गीकुर्वती व्याजतोऽङ्गीकार्यते ॥२३३॥

बालक्रीडा

(मूल) यह काम के विषय की विधि केवल कुलाङ्ग के सम्बन्ध में ही नहीं कही गई है अपितु सभी के विषय में कही गई है क्योंकि नाटकादि रूपक सभी की अवस्थाओं से अनुभवनीय है ॥२३२॥

(मूल) जो पहले २ काम में प्रवृत्त हुई नयी नायिका है अथवा जो क्रुद्धा है उसके साथ समागम में किसी बहाने के साथ वशीकरण के उपायों से वासक का संप्रयोग करे ॥२३३॥

बतलाया है तब सभी प्रकारों को नाटक में दिखाना चाहिए । अतः वासक में उनके प्रकारों को प्रकट रूप से कहा है ॥२३२॥

इस तरह व्याज प्रकार को भी कहना चाहिए इस आशय से कहते हैं— तब नूतन काम माने पुरुष के सम्भोग में प्रवृत्त होने वाली प्रथम प्रथम समागम के योग्य वेश्या पुनर्भू अथवा गान्धर्व विवाह से विवाह करने योग्य कन्या । इनके साथ समागम करना चाहते हैं तो छल कपटमय उपायों से वासक होता है । व्याज से (छल कपट) भी जैसे तैसे वह कन्या प्रकट रूप से सम्भोग करना अङ्गीकार नही करती है तथा नायक भी अन्य नायिकाओं से डरता है । अवरुद्धा खण्डिता अथवा कलहान्तरिता जो वासक का अङ्गीकार नही करती है उसको व्याज से माने छल से अङ्गीकार कराया जाता है ॥२३३॥

नानालङ्कारवस्त्राणि गन्धमाल्यानि चैव हि ।
प्रियायोजितभुक्तानि दिषेवेत मुदान्वितः ।।२३४।।
न तथा भवति मनुष्यो
मदनवशः कामिनीमलभमानः ।
द्विगुणोप जातहर्षो भवति
यथा सङ्गतः प्रियया ।।२३५।।
विलासभावेङ्गित वाक्यलीला
माधुर्यविस्तारगुणोपपन्नः ।

अभिनवभारती

तत्र नायिकाहृदयग्रहणोचितविदग्धतानिमित्त नायकस्योपचारमाह नाना-लङ्कारेत्यादि ।।२३४।।

ननु प्राप्ता चेत् प्रमदा तर्हि निवृत्तकामः, तत् कोऽयमुपचारप्रतिभर इत्याशङ्कयाह न तथा भवतीति । मदनः कामभवः इति काम एव । मदि हर्षग्लपनयोरिति पठति तेन समागमे द्विगुणीभवति कामः ।।२३५।।

ततश्चोपचारे यत्न उचित इत्याह विलासभावेति । विलासः स्त्रीणां च व्याख्यातः 'स्थानासनगमनाना' मिति, (२२-१५) 'धीरसंचारिणी दृष्टि; (२२-३५) इति

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रिया के द्वारा उपयोग करके छोड़ दिये गये हैं—ऐसे अलंकार, वस्त्र इत्र एवं मालाओं का बड़ी प्रसन्नता के साथ सेवन करे ।।२३४।।

(मूल) अपने अनुकूल कामिनी के नही मिलने से कामार्त्त मनुष्य ऐसा दुःखी नही होता है जैसा कि कामिनी प्रिया के संगम करने पर द्विगुणित प्रसन्न होता है ।।२३५।।

नायिका के हृदय के ग्रहण के उचित चतुराई के लिए नायक के द्वारा कर्त्तव्य उपचार को कहते हैं—नानालंकारेति ।।२३४।।

प्रश्न—जब प्रमदा मिल गई और सम्भोग भी हो चुका तब यह कौन ? यह उपाय का बोझा उठाना है । ऐसी आशंका करके कहते हैं पुरुष वैसा नही होता है । मदनम कामना से होने वाला काम ही है । मदि धातु हर्ष एवं जलपन अर्थ में पठित है । फलतः पुरुष के साथ समागम में काम द्विगुणित होता है ।।२३५।।

उपचार में यत्न करना चाहिए इसको कहते हैं विलास भाव । स्त्रियों का विलास होता है । इसकी व्याख्या स्थान आसन एवं गमन से कर दी है और धीरता

परस्परप्रेमनिरीक्षितेन समागमः कामकृतस्तु कार्यः ॥२३६॥

ततः प्रवृत्ते मदन उपचारसमुद्भवे।
वासोपचारः कर्तव्यो नायकागमनं प्रति ॥२३७॥

गन्धमाल्ये गृहीत्वा तु चूर्णवासस्तथैव च।
आदर्शो लोलया गृह्यश्छन्दतो वा पुनः पुनः ॥२३८॥

अभिनवभारती

पुरुषस्य च। तत्प्रधानभावाः चेष्टितानि। इङ्गितं प्रेमसूचका व्यापाराः व्याख्याताः 'काम्येनाङ्गविकारेणे' त्यादि, 'चकिता भवेत्' इत्यन्तेन (२२-१६७-१७२)।

वाक्यलीलेति अङ्गाःसाध्यादिषूक्ता। माधुर्यं स्त्रीणां "सर्वावस्थाविशेषे" ष्विति (२२-२९) नृणां च, 'अभ्यासात् करणानां' (२२-३६) इति। एषां विस्तारगुणेन कविवर्णनाकृतेनोपपन्न एतस्मादुपचारात्सम्यगुद्भवो यस्य ॥२३६।२३७॥

चूर्णः पटवासः। वासो वस्त्रम् ॥२३८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) परस्पर प्रेम पूर्वक निरीक्षण से हुये जो विलास, भाव, इंगित, वाणी, लीला मधुरता के विस्तार रूपी गुण से उपपन्न समागम कामबासना के कारण करना चाहिये ॥२३६॥

(मूल) जब उपचारो के द्वारा काम वासना प्रवृत्त हो गयी माने उत्पन्न हो गयी तो नायक के आगमन के लिये स्थान की व्यवस्था करनी चाहिये ॥१३७॥

(मूल) गन्ध माला और चूर्णवास माने पाउडर लगाये हुए वस्त्र को ग्रहण करके लीला के साथ दर्पण को ग्रहण करना अथवा अपनी इच्छा के अनुसार पुनः पुनः दर्पण को लेना चाहिए ॥२३८॥

के संचार करने वाली दृष्टि से पुरुष के विलास की व्याख्या कर दी है। इङ्गित माने प्रेम सूचक व्यापार है इनकी व्याख्या काम्य, 'अङ्गविकारों से' यहां से आरम्भ करके 'चकिता हो जाती है' यहां तक के पाठ से कर दी है।

वह, विलास जिसमें प्रधान है वे चेष्टित हैं जो आंगिक अभिनयों से साध्य नही है वहां वाक्य लीला माने वाचिक अभिनय किया जाता है। सभी अवस्थाओं में स्त्रियों का माधुर्य होना चाहिए। और इन्द्रियों के द्वारा अभ्यास से पुरुषों का माधुर्य होता है। कवियों के वर्णन से किये गये विस्तार गुण से इनकी उपपत्ति होती है अतः उपचार से काम का सम्यक् उद्भव होता है ॥२३६।२३७॥

चूर्ण माने पटवास और वास माने वस्त्र ॥२३८॥

वासोपचारे नात्यर्थं भूषणग्रहणं भवेत् ।
रशनानूपुरप्रायं स्वनवच्च प्रशस्यते ॥२३९॥
नाम्बरग्रहणं रङ्गे न स्नानं न विलेपनम् ।
नाञ्जनं नाङ्गरागश्च केशसंयमनं तथा ॥२४०॥
नाप्रावृता नैकवस्त्रा न रागमधरस्य तु ।
उत्तमा मध्यमा वापि कुर्वीत प्रमदा क्वचित् ॥२४१॥

अभिनवभारती

नात्यर्थमिति खेदावहत्वात् । रात्रावदृश्यत्वात्तु दरिद्राणां दीपशून्यं वासगृहं दृष्टवतां हेतुत्वेन स्वनवत्त्वं, चेति हेतौ यतः प्रशस्तेन सुरतलीलोपयोगिना शब्देन युक्तम् ॥२३९॥

नाम्बरग्रहणं रङ्गे इत्यादिना प्रसङ्गतो निषेधमाह । वासोपचारसिद्धये तु रङ्गेऽप्येतदुपचारोपयोगि कर्तव्यमिति । कोपसंभावनयेति नाम्बरग्रहणमिति सामान्योक्तावपि प्रकारादुत्तमाया मध्यमायाश्चेति गम्यते । अधमायाश्च भवत्येतद्रङ्गेऽपि ॥२४०।२४२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) वास के, उपचार के समय में भूषणों का अधिक मात्रा में ग्रहण नही करना चाहिए । रशना एवं नूपर खूब शब्द करते हुए अच्छे लगते हैं ॥२३९॥

(मूल) उत्तम एवं मध्यम प्रमदा कहीं पर भी रंगमञ्च पर पात्र लोग खुले तौर से न वस्त्रों को पहिरे न स्नान करें न गन्ध विलेपन करें न काजर लगावें न अंगराग को लगावें और न केशों का संयमन करे । न नंगा रहें न एकवस्त्रा रहे और न अधरोष्ठ में राग लगावें ॥२४०।२४१॥

अत्यन्त नही करना चाहिए क्योंकि खेद का जनक होता है । रात्रि में अदृश्य होने से अर्थात् दरिद्रों के दीपशून्य वासगृह को देखने वालों के लिए संभोग की प्रतीति में हेतु है । स्वनवत्त्व च—यहां हेतु अर्थ में है । प्रशस्त सुरत रूपी लीला के उपयोगी शब्द से युक्त है ।

अब प्रसङ्गतः रङ्ग में अम्बर ग्रहण नही करना चाहिए इत्यादि से निषेध को कहते हैं । वासोपचार की सिद्धि के लिए रङ्ग में भी उपचार के उपयोगी अम्बर ग्रहण को करना चाहिए । कोप की संभावना में अम्बर ग्रहण नही करना चाहिए ऐसा सामान्य तौर से कहने पर भी किसी प्रकार से उत्तमा एवं मध्यमा के अम्बर का ग्रहण हो सकता है यह व्यक्त होता है । अधमा का तो रङ्ग में भी अम्बर ग्रहण हो सकता है ॥२४०।२४२॥

अधमानां भवेदेष सर्व एव विधिः सदा ।
कारणान्तरमासाद्य तस्मादपि न कारयेत् ॥२४२॥

प्रेष्यादीनां च नारीणां नराणां वापि नाटके ।
भूषणग्रहणं कार्यं पुष्पग्रहणमेव च ॥२४३॥

गृहीतमण्डना चापि प्रतीक्षेत प्रियागमम् ।
लीलया मण्डितं वेषं कुर्याद्यन्न विरुध्यते ॥२४४॥

विधिवद्वासकं कुर्यान्नायिका नायकागमे ।

अभिनवभारती

एवं निषेधमधमासु पुनर्विधिमुक्त्वा प्रकृतमुपचारमेवाभिसन्धत्ते भूषणग्रहणमित्यादि ॥२४३।२४४॥

उक्तपूर्वेऽत्रोपचारे आदरं दर्शयति विधिवद्वासकं कुर्यादिति वासकोचितमुपचारमित्यर्थः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) हां अधम श्रेणी की स्त्रियों के लिए यह पूर्वोक्त विधि सर्वदा हो सकती है। किन्तु यदि कोई कारण विशेष उपस्थित हो जाय तो अधम स्त्रियां भी उक्त विधि को नही करें ॥२४२॥

(मूल) नाटक में रंगमञ्च पर दास और दासियों भूषणों को धारण कर सकती है पुष्पो को भी ले सकती है ॥२४३॥

(मूल) मण्डनों को ग्रहण करके प्रिय के आगमन की प्रतीक्षा करे। लीला के पूर्व उस सुन्दर वेष को नायिका धारण कर सकती है जो प्रकृत के विरुद्ध नही हो ॥२४४॥

इस प्रकार निबंध को अधमा के लिए पुनः विधि को कह कर प्रकृत उपचार को कहते हैं—भूषणमित्यादि ॥२४३।२४४॥

पहले बतलाये हुए उपचार में आदर दिखाते हैं, विधि पूर्वक वासक को करे अर्थात् वासक के उचित उपचार को करे।

प्रतीक्षमाणा च ततो नालिकाशब्दमादिशेत् ॥२४५॥
श्रुत्वा तु नालिकाशब्दं नायकागमविक्लबा ।
विषण्णा वेपमाना च गच्छेत्तोरणमेव च ॥२४६॥
तोरणं वामहस्तेन कवाटं दक्षिणेन च ।
गृहीत्वा तोरणाश्लिष्टा संप्रतीक्षेत नायकम् ॥२४७॥
शङ्कां चिन्तां भयं चैव प्रकुर्यात्तोरणाश्रिता ।
अदृष्ट्वा रमणं नारी विषण्णा च क्षणं भवेत् ॥२४८॥

## अभिनवभारती

ननु समाप्त उपचारे यदि प्रियो नागतः किं कुर्यादित्याह प्रतीक्षमाणेति । नालिकाशब्दमादिशेदिति इयांश्च कालो गतः किमित्यादि न प्राप्तः स्यादिति, ॥२४५॥

ततोऽप्यनागतेऽयं विधिरित्याह श्रुत्वा तु नालिकशब्दमिति ॥२४६।२४९॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) नायक के आगमन के समय नायिका विधि पूर्वक स्थान पर उपस्थित रहे और प्रतीक्षा करती हुई घंटी बजाने के लिए आदेश दे ॥२४५॥

(मूल) फिर नालिक शब्द को सुनकर नायक आगम के लिए विह्वल हुई विषण्ण होकर कांपती हुई तोरण की तरफ जावे ॥२४६॥

(मूल) वहां वायें हाथ से तोरण को और दाहिने हाथ से कपाट को ग्रहण करके तोरण से चिपक कर नायक की प्रतीक्षा करे ॥२४७॥

(मूल) तोरण से चिपकी हुई नायिका शंका चिन्ता और भय को करे । रमण को नही देखकर नारी क्षण भर के लिए विषण्ण दुःखी हो जाय ॥२४८॥

प्रश्न—यदि उपचारों के समाप्त होने पर भी प्रिय नही आवे तो क्या करना चाहिए । इसलिए कहते है कि प्रतीक्षा करे । नालिका शब्द को करने का आदेश दे कि इतना समय चला गया क्यों कैसे नही आया ? ॥२४५॥

फिर भी यदि नही आवे तब यह विधि करनी चाहिए इसको कहते हैं नालिका शब्द को सुन कर ॥२४६।२४९॥

दीर्घं चैव विनिःश्वस्य नयनाम्बु निपातयेत् ।
सन्नं च हृदयं कृत्वा विसृजेदङ्गमासने ॥२४९॥
व्याक्षेपाद्विमृशेच्चापि नायकागमनं प्रति ।
तैस्तैर्विचारणोपायैः शुभाशुभसमुत्थितैः ॥२५०॥
गुरुकार्येण मित्रैर्वा मन्त्रिणा राज्यचिन्तया ।
अनुबद्धः प्रियः किं नु वृतो वल्लभयापि वा ॥२५१॥
उत्पातान्निर्दिशेच्चापि शुभाशुभसमुत्थितान् ।
निमित्तैरात्मसंस्थैस्तु स्फुरितैः स्पन्दितैस्तथा ॥२५२॥

अभिनवभारती

तैस्तैर्विचारणोपायैरिति यदुक्तं तत्रोदाहरणम् । अनागतोपायानाह गुरुकार्येणेत्यादि । अनुभाववर्गस्त्वसूयाखेदार्थचिन्तादिव्यभिचारिसंभवो यथायोगं योज्यः ॥२५१॥

उत्पातः सहसाऽशुभसूचको महाभूतपरिस्पन्दः स च परस्थः । स्फुरितं चलनं स्पन्दितमेतदित्येते स्वदेहस्थे इति भेदेनोक्ते ॥२५२।२५३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) लम्बा श्वास लेकर आसुओं को गिरावे हृदय को शून्य करके अर्थात् दुःखी होकर अपने शरीर को आसन पर गिरा दे ॥२४९॥

(मूल) नायक के अनागमन के विषय में व्याक्षेप माने विघ्न को देखकर शुभाशुभ परिस्थितियों के उदगम से विचारणीय उपायों का विमर्श करें ॥२५०॥

(मूल) प्रिय क्यों नहीं आया ? क्या कोई बड़ा भारी कार्य उपस्थित हो गया, राज्य विषय चिन्ता के कारण मंत्री ने रोक लिया अथवा किसी प्रेयसी ने घेर लिया ॥२५१॥

(मूल) चक्षुस्फुरण अंगस्पन्दनादि निमित्तो से होने वाले शुभाशुभ फल सूचक उत्पातो का निर्देश करें ॥२५२॥

उन उन विचार करने के उपायों से—ऐसा जो कहा उसमें उदाहरण है ॥२५०॥

नही आने पर उपायों को कहते हैं गुरु कार्य से । यह अनुभाव वर्ग है । असूया खेद अर्थचिन्ता आदि व्यभिचारी भावों की योजना योग्यता से करनी चाहिए ॥२५१॥

उत्पात, सहसा अशुभ का सूचक महाभूतों का परिस्पन्द यह पर में होता है । स्फुरित चलित एवं स्पन्दित ये सब अपने देह में होते हैं इस लिए भेद से कहे हैं । ॥२५२।२५३॥

**शोभनेषु तु कार्येषु निमित्तं वामतः स्त्रियाः ।**
**अनिष्टेष्वथ सर्वेषु निमित्तं दक्षिणं भवेत् ॥२५३॥**
**सव्यं नेत्रं ललाटं च भ्रूनासोष्ठं तथैव च ।**
**ऊरुबाहुस्तनं चैव स्फुरेद्यदि समागमः: ॥२५४॥**
**एतेषामन्यथाभावे दुर्निमित्तं विनिर्दिशेत् ।**
**दर्शने दुर्निमित्तस्य मोहं गच्छेत्क्षणं ततः ॥२५५॥**
**अनागमे नायकस्य कार्यो गण्डाश्रयः करः ।**
**भूषणे चाप्यवज्ञानं रोदनं च समाचरेत् ॥२५६॥**
**अथ चेच्छोभनं तत्स्यान्निमित्तं नायकागमे ।**
**सूच्यो नायिकयासन्नो गन्धाघ्राणेन नायकः ॥२५७॥**

अभिनवभारती

नेत्रमित्यादि सव्यं वाममिति मन्तव्यम् तथा बाहुः ॥२५४॥

अन्यथाभाव इति दक्षिणस्फुरणे ॥२५५।२५७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) शुभ कार्यों में स्त्रियों के वाम अंगों में स्पन्दनादि होते हैं और अनिष्ट कार्यों में स्त्रियों के दक्षिण अंग में निमित्त होते हैं ॥२५३॥

(मूल) यदि नायिका को वाम नेत्र, ललाट, भ्रुकुटी नासिका, ओष्ठ, जंघा बाहु और स्तन स्फुरित हों तो प्रिय का समागम अवश्य होता है ॥२५४॥

(मूल) पूर्वोक्त के अन्यथा भाव में अर्थात् दक्षिण नेत्रादि के स्फुरण होने पर दुर्निमित्त को कहे अथवा निर्देश करे। दुर्निमित्तों के जानने पर क्षण भर के लिये पागल हो जाय ॥२५५॥

(मूल) नायक के अनागमन पर हाथ को कपोल पर रखें, अलंकार के प्रति भी निरस्कार भाव रखें। और रोने लगे ॥२५६॥

(मूल) यदि नायक के आगमन के समय में अंगस्फुरणादि निमित्त शुभ हो तो प्रिय का आगमन आसन्न है यह जानकर सुगन्धित उत्तम पदार्थो को ग्रहण करें ॥२५७॥

सत्य माने वाम नेत्र को मानना चाहिए। वाहू ॥२५४॥

अन्यथा भाव माने दक्षिण नेत्र स्फुरण ॥२५५।२५७॥

दृष्ट्वा चोत्थाय संहृष्टा प्रत्युद्गच्छेद्यथाविधि ।
ततः कान्तं निरीक्षेत प्रहर्षोत्फुल्ललोचना ॥२५८॥

सखीस्कन्धार्पितकरा कृत्वा स्थानक्रमायतम् ।
दर्शयेत् ततः कान्तं सचिह्नं सरसव्रणम् ॥२५९॥

यदि स्यादपराद्धस्तु कृतस्तैस्तैरुपक्रमैः ।
उपालम्भकृतैर्वाक्यैरुपालभ्यस्तु नायकः ॥२६०॥

मानापमानसम्मोहैरवहित्थभयक्रमैः ।
वचनस्य समुत्पत्तिः स्त्रीणामीर्ष्याकृता भवेत् ॥२६१॥

अभिनवभारती

प्रत्युद्गच्छेदिति नायिकेति प्रथमया योज्यम् ॥२५८।२५९॥

एवमियता वासकसज्जया वागङ्गसत्त्वव्यामिश्रः सामान्याभिनयः प्रिय संप्राप्त्यवधिर्दर्शितः । अथ खण्डितादीनां संदर्श्यते यदि स्यादपराद्धस्त्विति तैस्तैरिति मानावहित्थवस्त्रभङ्गाभिष्यन्दादिभिः ॥२६०।२६१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रिय को आया हुआ देखकर उठे और प्रसन्न मन से यथा विधि अगवानी करें । फिर खिले हुये नेत्रों से प्रिय को देखे ॥२५८॥

(मूल) सखी के कन्धे पर हाथ रखती हुयी, स्थान को व्यवस्थित करके चिन्ह ने साथ साथ सरस नखक्षत एवं दंतक्षत को दिखाये ॥२५९॥

(मूल) यदि उन उपक्रमों से नायक ने अपराध किया हो । उपालम्भ सूचक वाक्यों से उसे उलहना दें ॥२६०॥

(मूल) ईर्ष्या से कारण मान, अपमान, पागलपन, अवहित्था माने आकार गोपन, भय एवं प्रचलन इन हेतुओं से नायिका बड़बडाती है ॥२६१॥

नायिका प्रत्युद्गमन करे, यहां प्रथम नायिका की योजना करनी चाहिए । ॥२५८।२५९॥

इस प्रकार इतने प्रबन्ध से वासक सज्जा के स्वरूप को लेकर वागङ्ग सत्त्व व्यामिश्र प्रियप्राप्ति पर्यन्त सामान्याभिनय को दिखा दिया अब खण्डिता वगैरहक सामान्याभिनय को दिखाते हैं । यदि अपराधी हो तो । उन उन उपक्रमों से माने मान रूठना, अवहित्था आकारगोपन, वस्त्रभङ्ग छीना झपटी में वस्त्र का, धोती का गिर जाना अर्थात् नंगी हो जाना । अभिष्यन्दस्खलनों के द्वारा ॥२६०।२६१॥

विस्रंभस्नेहरागेषु सन्देहे प्रणये तथा ।
परितोषे च घर्षे च दाक्षिण्याक्षेपविभ्रमे ।।२६२।।
धर्मार्थकामयोगेषु प्रच्छन्नवचनेषु च ।
हास्ये कुतूहले चैव संभ्रमे व्यसने तथा ।।२६३।।
स्त्रीपुंसयोः क्रोधकृते पृथङ्मिश्रे तथापि वा ।
अनाभाष्योऽपि संभाष्यः प्रिय एभिस्तु कारणैः ।।२६४।।

## अभिनवभारती

अन्यथाभाषणे कोपादनुचिते तदपवादमाह विस्रम्भेत्यादि कस्मिंश्चित् कार्ये निरूप्ये विस्रम्भसात्मिका कार्या, शरीरापाटवादि पश्यतो वार्ताप्रश्नादौ स्नेहः, तद्वशाद्योऽनुरागो लक्षितः, कृतापराधः सत्यतो न वेति सन्देहः, प्रणयः प्रार्थना, अपत्याद्यभ्युदयः परितोषः कलाशिल्पादिभिः निकृतिपक्षेण स्पर्धा संघर्षः, पक्षस्य सखी जनादेर्यदा कार्यः प्रियेण सम्पाद्यः, पश्यति तदा सखीकार्यविवादविषयाद्दाक्षिण्यम्, इन्द्रजालादिकृते विस्मयः ।।२६२।।

## बालक्रीड़ा

(मूल) विश्वास, स्नेह, अनुराग, सन्देह प्रणय परितोष, संघर्ष दाक्षिण्य माने अनुकूलता के विषय में आक्षेप से होने वाले विभ्रम, धर्म अर्थ काम के सम्बन्ध प्रछन्न वचन, हास्य, कुतूहल, संभ्रम स्त्री पुरुष का परस्पर या पृथक् २ क्रोध—इन कारणों से असंभाष्य भी प्रिय संभाष्य हो जाता है ।।२६२।२६४।।

अपराधी कोप से अन्यथा उनुचित भाषण करता है । अब उसके अपवाद को कहते हैं विस्रम्भ इत्यादि ।

कोई कार्य कर्तव्य है उसमें विस्रम्भ माने विश्वास का स्वरूप करना चाहिए । विना विश्वास हुए कोई कार्य नही हो सकता है । कार्य करने में शरीर के असामर्थ्य को देखने वाले को वार्त्तालाप में एवं प्रश्न करने में स्नेह दिखाना चाहिए । और स्नेह के वश से अनुराग को लक्षित किया है । यह अपराधी सत्यतः सचमुच ही है या नही ऐसा सन्देह । प्रणय प्रार्थना । सन्तान आदि का अभ्युदय पारितोष है । निकृति तिरस्कार पक्ष से स्पर्धा संघर्ष । पक्ष मान सखी मन उनका जब कोई कार्य उपस्थित हो जाय तो प्रिय को उसे करना चाहिए । किन्तु वह प्रिय करने के वजाय देखता ही है तदा सखी के कार्य के विवाद के विषय में दाक्षिण्य माने अनुकूलता करनी चाहिए । दाक्षिण्याक्षेप विभ्र में विभ्रम पाठ की जगह विस्मये पाठ अभिनवभारतीकार को समझते है अत एव लिखते है इन्द्र जालादि विस्मय होने पर ।।२६२।।

यत्र स्नेहो भवेत्तत्र ह्यीर्ष्या मदनसम्भवा ।
चतस्रो योनयस्तस्याः कीर्त्यमाना निबोधत ।।२६५।।
वैमनस्यं व्यलीकं च विप्रियं मन्युरेव च ।
एतेषां संप्रवक्ष्यामि लक्षणानि यथाक्रमम् ।।२६६।।
निद्राखेदालसगतिं सचिह्नं सरसव्रणम् ।
एवंविधं प्रियं दृष्ट्वा वैमनस्यं भवेत् स्त्रियाः ।।२६७।।

अभिनवभारती

धर्मार्थकामोपयोगिनि व्रतगृहकृत्यकौमुदीहर्षोत्सवादाववश्यं कर्तव्ये प्रियं प्रति स्मरणा, कर्तव्यां, तेन वा स्मरणम्, उपालम्भद्वारेण किमयं वदेदिति परीक्षणम्, यदा नायकोऽत्यादरात् किंचित्पृच्छति तत्कुतूहलम्, सर्वो यदा हसति तदा हास्यम्, अग्न्याद्युत्पातः संभ्रमः वसुवियोगादि व्यसनम्, एतेष्वनाभाषणे सर्वथैव निःस्नेहता स्यात् ।।२६३।।

क्रोधकृत इति युगपदित्यर्थः ।।२६४।।

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां स्नेह होता है वहा स्त्रियों को काम के कारण इर्ष्या हो जाती है स्नेह होने पर इर्ष्या होने के चार कारण होते है मैं उनको कहता हू आप उन्हे समझें ।।२६५।।

(मूल) वे चार कारण वैमनस्य माने मनमुटाव, व्यलीक झूठ बोलना, विप्रिय विरोध और क्रोध—ये है । अब मैं क्रमशः उनके लक्षणों को कहूंगा ।।२६६।।

(मूल) निद्रा, खेद, अलसगमन और स चिन्ह ताजा घाव से युक्त प्रिय को देखकर स्त्रियों को प्रिय के प्रति वैमनस्य हो जाता है ।।२६७।।

धर्मोपयोगी व्रत अर्थोपयोगी गृहकृत्य एवं कामोपयोगी कौमुदी महोत्सव आदि अवश्य-कर्त्तव्य कार्यों में प्रिय के विषय में स्मरण करना चाहिए अथवा प्रिय को स्मरण करना चाहिए यहां स्मरणा माने स्मृति है ।

उपालम्भ देने पर यह क्या बोलता है ऐसा परीक्षण है । यहां मूल—'प्रच्छन्नवचनेषु च' पाठ है किन्तु अभिवनभारतीकार के अनुसार परीक्षणवचस्सु च पाठ होना चाहिए । जब नायक अति आदर से कुछ पूछता है वह कुतूहल है । सभी कोई जब हँसता है तब हास्य है । अग्नि, पाला, हिम भूस्खलन आदि उत्पात है । वसु धन का वियोग माने नष्ट हो जाना या छीन लेना व्यसन है इनमें कुछ नही बोलने पर स्नेह शून्यता होती है । क्रोध से, युगपत् एक साथ किया ऐसा ।।२६३।२६४।।

निद्राभ्यसूयितावेक्षणेन रोषप्रकम्पमानाङ्ग्या ।
साध्विति सुष्ठ्विति वचनैः शोभत इत्येवमभिनेयम् ॥२६८॥
बहुधा वार्यमाणोऽपि यस्तस्मिन्नेव दृश्यते ।
संघर्षमत्सरात्तत्र व्यलीकं जायते स्त्रियाः ॥२६९॥
कृत्वोरसि वामकरं दक्षिणहस्तं तथा विधुन्वन्त्या ।
चरणविनिष्ठम्भेन च कार्योऽभिनयो व्यलीके तु ॥२७०॥

## अभिनवभारती

अपराद्ध इत्युक्तं तत्रापराधं दर्शयितुमुपक्रमं करोति यत्र स्नेह इति । योनयो हेतवश्चत्वारः—वैमनस्यं, व्यलीकं, विप्रियं, मन्युरिति, तान् क्रमेण लक्षयति निद्राखेदालसगतिमित्यादिना (सुरते) गतया निद्रया ॥२६७॥

(असूयितेति) यदसूयितेनावेक्षणं तेन ॥२६८॥

(बहुधेति) यतो नायिकातो वार्यते तस्यामेव दृश्यत इति सम्बन्धः । (संघर्षेति) सम्यक् कृतो घर्षः संघर्षः ॥२६९।२७०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) रोष से जिसके अंग कांप रहे हैं ऐसी नायिका के साधु सुष्ठ ऐसा ठीक है ! यह अच्छा है ! आप शोभायमान हो रहे हैं ! इस प्रकार निद्रावस्था में अभ्यसूया के साथ निरीक्षण करता हुआ अभिनय करे । अथवा—

(मूल) अभ्यसूया से निरीक्षण करके रोष से कांपते हुए अंगों वाली नायिका आप अच्छे हैं ! यह ठीक है ! ऐसे वचनों से अभिनय करें ॥२६८॥

(मूल) वारम्बार रोकने पर भी जो वहीं पर दिखाई पड़ता है वहां संघर्ष से मत्सरता ईर्ष्या से स्त्रियां झूठ बोलने लगती हैं ॥२६९॥

(मूल) बाया हाथ छाती पर रखे हुए एवं दाया हाथ हिलाती हुई नायिका के चरणों का जो विनिष्ठम्भ माने गति को रोक लेना, रुक जाना व्यलीकाभिनय होता है ॥२७०॥

पहले अपराद्ध ऐसा कहा था उसमें प्रश्न होता है कि क्या अपराध है । अतः अपराध को दिखाने के लिए उपक्रम करते हैं—जहां स्नेह है । इति ! ईर्ष्या के चार कारण हैं—वैमनस्य, व्यलीक, विप्रिय और मन्यु । इनके क्रम से लक्षण कहूंगा ॥२६५।२६६॥

लक्षण को कहते हैं निन्द्रा सुरत से, थकान में आती है । असूयित से ईक्षण करना ॥२६७।२६८॥

जिस नायिका के साथ सम्बन्ध करने में बहुत वार रोकने पर भी उसी में प्रेमासक्त मालूम पड़ता है । सम्यक् किया गया घर्ष संघर्ष है ॥२६९।२७०॥

जीवन्त्यां त्वयि जीवामि दासोऽहं त्वं च मे प्रिया ।
उक्त्वैवं योऽन्यथा कुर्याद्विप्रियं तत्र जायते ।।२७१।।
दूतीलेखप्रतिवचनभेदनैः क्रोधहसितरुदितैश्च ।
विप्रियकरणेऽभिनयः सशिरःकम्पैश्च कर्तव्यः ।।२७२।।
प्रतिपक्षसकाशात्तु यः सौभाग्यविकत्थनः ।
उपसर्पेत् सचिह्नस्तु मन्युस्तत्रोपजायते ।।२७३।।

अभिनवभारती

(उक्त्वैवमित्यादि) प्रतिज्ञातस्यारिपालनं विप्रियम् । दूतलेखादिमुखेन यानि प्रसादनार्थं प्रतिवचनानि तेषां भेदः दूषणमनङ्गीकरणम् । (वलयेत्यादि मन्युना तत्क्षण एव तनुत्वं गात्रे भवतीति वलयानां परिवर्तनं, वाससो रशनायाश्चोत्क्षेप इति ।

बालक्रीड़ा

(मूल) तुम्हारे जीते रहने पर मैं जीता हूँ ! मैं दास हूँ ! तुम मेरी प्यारी हो ! ऐसा कहकर भी जो विपरीत आचरण करता हो वह विप्रिय कहलाता है ।।२७१।।

(मूल) दूतीलेख एवं प्रतिवचन इनमें भेद भिन्नता दिखाने के लिए क्रुद्ध होना हँसना रोना, शिरः कम्पन्न इनसे विप्रिय का अभिनय करे ।।२७२।।

(मूल) जो प्रिय प्रतिपक्ष की नायिका के यहां से सौभाग्य की प्रशंसा करता हुआ सव्रण चिन्हों से युक्त हुआ लौटता है तो उस पर क्रोध हो जाता है ।।२७३।।

ऐसा करूंगा कहकर नही करना माने प्रतिज्ञा का परिपालन नही करना । विप्रिय है । ।।२७१।।

दूती के द्वारा पत्र भेज कर प्रसन्न करने के लिए जिन वाक्यों को कहा है उनका भेद माने दूषित करना, अङ्गीकार नही करना ।।२७२।२७३।।

मन्यु से अर्थात् दीनता से गात्र में उसी क्षण क्षीणता हो जाती है अतः वलयों का, कंकण का परिवर्त्तन होने लगता है। धौत वस्त्र का रसना का उत्क्षेपण होने लगता है ।

वलयपरिवर्तनैरथ सुशिथिलमुत्क्षेपणेन रशनायाः ।
मन्युस्त्वभिनेतव्यः सशङ्कितं बाष्पपूर्णाक्ष्या ॥२७४॥
दृष्ट्वा स्थितं प्रियतमं सशङ्कितं सापराधमतिलज्जम् ।
ईर्ष्यावचनसमुत्थैः खेदयितव्यो ह्यु पालम्भैः ॥२७५॥
न च निष्ठुरमभिभाष्यो न चाप्यतिक्रोधनस्तु परिहासः ।
बाष्पोन्मिश्रैर्वचनै रात्मोपन्यासससंयुक्तैः ॥२७६॥
मध्याङ्गुष्ठाग्रविचयवात्पाणिनोरसि कृतेन ।
उद्वर्तितनेत्रतया प्रततैरभिवीक्षणैश्चापि ॥२७७॥

अभिनवभारती

केचित्सहृदयास्त्वाहुः—मन्युना सखीजनमध्य एवास्याबहुमानलक्षणा भवत्यप्रतिपत्तिरिति तत्कृतानि च वलयस्य परिवर्तनं लोचनभ्रमणादिकं, रशनोत्क्षेपणं यन्त्रोत्क्षेपणं चेति ॥२७४।२७६॥

मध्याङ्गुल्यङ्गुष्ठाग्रविच्यवादिति तत्स्थं मूलं व्यापारं स्मारयति ॥२७७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) आंसूओं से व्याप्त नेत्र वाली अङ्गना सशङ्कित होकर वलय के बार-बार घुमाने और रसना का सुथिलता से क्षेपण कर के मन्यु का अभिनय करे ॥२७४॥

(मूल) सशंकित सापराध एवं लज्जिल प्रियतम को पास में बैठे हुए देखकर ईर्ष्यामय वाक्यों से उपालम्भ देती हुई खिन्न करें ॥२७५॥

(मूल) प्रियतम के प्रति न तो निष्ठुर शब्द कहे और न क्रोध के उद्भावक परिहास को करे। किन्तु आत्मोपन्यास पुरः सर अर्थात् मैंने आपके साथ ऐसा भला किया, मैंने वह उपकार किया – ऐसे वाक्यों से रोती हुई उपालम्भ करे ॥२७६॥

(मूल) अंगूठे से मध्य (बीच) की अंगुली को दवा कर छाती पर रखे हुए, नेत्रों को घुमाते हुए, टकटकी लगाकर देखने से कमर पर हाथों को घुमाने से विछिन्न रूप से

दूसरे सहृदय तो कहते हैं कि मन्यु के द्वारा सखियों के मध्य में ही इसको अनादन लक्षणा अप्रतिपत्ति होने लगती है उसके कारण वलय का परिवर्त्तन लोचन भ्रमण रशनोत्क्षेपण एवं यन्त्रोत्क्षेपण होता हैं । मध्यमा अंगुली एवं अंगुष्ठ के अग्र भाग के विच्यव से उनमें होने वाले व्यापार की याद करता है ॥२७४।२७७॥

कटिहस्तविवर्तनया विच्छिन्नतया तथाञ्जलेः करणात् ।
मूर्धभ्रमणनिह (कु) ञ्चितनिपातसंश्लेषणाच्चापि ॥२७८॥
अवहित्थवीक्षणाद्वा अङ्गुलिभङ्गेन तर्जनैर्ललितैः ।
एभिर्भावविशेषैरनुनयनेष्वभिनयः कार्यः ॥२७९॥
शोभसे साधु दृष्टोऽसि गच्छत्वं किं विलम्बसे ।
मा मां स्प्राक्षीः प्रिया यत्र तत्र या ते हृदि स्थिता ॥२८०॥
गच्छेत्युक्त्वा परावृत्तान्तरेण तु ।
केनचिद्वचनार्थेन प्रहर्षं योजयेत्पुनः ॥२८१॥

अभिनवभारती

(कटीति) कटीपार्श्वगतस्य हस्तस्य विवर्तमेन। अञ्जलेर्हस्तस्य पताकाभ्यां तु संश्लेषादित्यस्य विश्लेषणम् ॥२७८॥

अवहित्थेन गाम्भीर्येण यद्वीक्षणं, तेन चायतं स्थानकमाक्षिप्तम् । तत्र हि तस्य विनियोग उक्तः ॥२७९।२८०॥

(१२-१६४)। निरपेक्षभावता संभवतीत्याह गच्छेत्युक्त्वेति । विनिवृत्तिप्राधान्य मुत्तरं येनासौ विलम्बते ॥२८१॥

बालक्रीड़ा

अंजलि करने से मस्तक पर घुमाते हुए निपात द्वारा संश्लेषण करने से अवहित्थ (आकार) गोपन करते हुए देखने से अंगुली भंग करते हुए ललित तर्जनी से उत्पन्न हुए विशिष्ट भावों के साथ नायक को खुश करने के लिए अभिनय करना चाहिए ॥२७७।२७९॥

(मूल) वाह ! वाह ! बहुत अच्छे लग रहे हैं देख लिया हमने । जहां आपकी प्रिया हैं वहां जाइये क्यों देरी करते है—मुझे मत छूइये जो आपके हृदय में है उसे छूइये ॥२८०॥

(मूल) जाइये !—ऐसा कहकर घुम जाय, थोड़ी देर में फिर लौट कर आवे फिर उसके बाद भावमय वाक्य से नायक को प्रसन्न करें ॥२८१॥

कटि के पार्श्व में रखे हुए हाथ के निवर्त्तन से । हाथों की अञ्जलि के करने से पताकाकार हस्त के संश्लेषण का तो विश्लेषण अर्थ है ॥२७८॥

अवहित्थ से गाम्भीर्य से जी देखना और उससे आपत स्थान क्रम से आक्षिप्त है । वहां उसका विनियोग कह दिया ॥२७९।२८०॥

निरपेक्ष भाव का होना संभव है इसको कहते हैं । जाओ ! ऐसा कह कर जिसमें लौट आने का प्राधान्य है—ऐसा उत्तर देती है जिससे यह विलम्ब करता है ॥२८१॥

रभसग्रहणाच्चापि हस्ते वस्त्रे च मूर्धनि ।
कार्यं प्रसादनं नार्या ह्यपराधं समीक्ष्य तु ॥२८२॥
हस्ते वस्त्रेऽथ केशान्ते नार्यप्यिथ गृहीतया ।
कान्तमेवोपसर्पन्त्या कर्तव्यं मोक्षणं शनैः ॥२८३॥
गृहीतयाथ केशान्ते हस्त्रेऽथवा पुनः ।
हुं मुञ्चेत्युपसर्पन्त्या वाच्यः स्पर्शालसं प्रियः ॥२८४॥
पादाग्रस्थितया नार्या किंचित्कुट्टमितोत्कटम् ।
अश्वक्रान्तेन कर्तव्यं केशानां मोक्षणं शनैः ॥२८५॥
अमुच्यमाने केशान्ते संजातस्वेदलेशया ।
हं हुं मुञ्चापसर्पेति वाच्यः स्पर्शालसाङ्गया ॥२८६॥

अभिनवभारती

अपराधमिति, अल्पेऽपराधे मूर्धनि मध्ये ॥२८२॥
हस्ततले भूषितवस्त्रे ॥२८३।२८७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अपराध को देख कर भी मस्तक में हाथ रखे जबरन वस्त्र को ग्रहण करते हुए नायिका को प्रसन्न करना चाहिए ॥२८२॥

(मूल) हाथ, वस्त्र व केशों में पकड़ी हुई अपने पास आती हुई नायिका को धीरे से छोड़ दे ॥२८३॥

(मूल) केश वस्त्र और हाथ को पकड़ने पर हुं छोड़ो ! हुं छोड़ो ! ऐसा कह कर जाती हुई नायिका प्रिय को कहे कि तुमको छूने में भी आलस्य होता है ॥२८४॥

(मूल) पादाग्र माने पैर के पंञ्जे के अगले भाग पर खड़ी नारी के द्वारा किञ्चित उत्कट कुट्टमित माने प्रिय को प्रेम में तिरस्कार करते हुए अश्वक्रान्त विधि से अर्थात् उछल कर धीरे से बालों को छुड़ाना चाहिए ॥२८५॥

(मूल) केशों को नही छोड़ने पसीने से युक्त हुई और स्पर्श करने में अलसाङ्गा नायिका प्रिय को हुं हुं छोड़ो ! भागो ! इस प्रकार का वचनकहे ॥२८६॥

अपराध को देखकर मस्तक के मध्य में ॥२८२॥

हस्त तल पर, भूषित वस्त्र में ॥२८३।२८७॥

गच्छेति रोषवाक्येन गत्वा प्रतिनिवृत्य च ।
केनचिद्वचनार्थेन वाच्यं यास्यसि नेति च ॥२८७॥
विधूननेन हस्तेन हुंकारं संप्रयोजयेत् ।
स चावधूनने कार्यः शपथैर्व्याज एव च ॥२८८॥
अक्ष्णोः संवरणे कार्यं पृष्ठतश्चोपगूहनम् ।
नार्यास्त्वपहृते वस्त्रे दीपच्छादनमेव च ॥२८९॥
तावत् खेदयितव्यस्तु यावत्पादगतो भवेत् ।
ततश्चरणयोर्याते कुर्याद्दूतीनिरीक्षणम् ॥२९०॥
उत्थाप्यालिङ्गयेच्चैव नायिका नायकं ततः ।
रतिभोगगता हृष्टा शयनाभिमुखी व्रजेत् ॥२९१॥

अभिनवभारती

व्याज इति व्रतोपवासोऽद्य मया प्रस्तुत इत्यादि ॥२८८।२९१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जाओ ! ऐसा रोषमय वाक्य कहती हुई नायिका चली जाय, फिर लौट आवे, फिर किसी विलक्षण भाव विशिष्ट वाक्य कहती हुई जाओगे कि नही ? ऐसा कहे ॥२८७॥

(मूल) हाथ को घुमाती हुई हुं हुं करे, प्रिय भी उस हस्त के अवधून पर बहाना करते हुए शपथ खाये ॥२८८॥

(मूल) धीरे धीरे पीछे से आकर नायिका के नेत्रों को ढांप ले, नारी को भी वस्त्र के अपहरण करने पर दीपक को ढांप देना चाहिए ॥२८९॥

(मूल) इस प्रकार तब तक प्रिय को खिन्न करती रहे जब तक वह पैरों पर न गिर, जाय जब पैरों में गिर जाय तब दूती का निरीक्षण करे ॥२९०॥

(मूल) उसके बाद नायिका पैरों में गिरे नायक को उठावे और आलिंगन करे । फिर रति से प्रसन्न हुई नायिका सोने के लिए अभिमुख होवे ॥२९१॥

व्याज माने छल करना कि आज मैंने व्रतोपवास करने का विचार किया है । अतः आज तुम से संभोगादि नही करूंगी ॥२८८।२९१॥

एतद्गीतविधानेन सुकुमारेण योजयेत् ।
यदा शृङ्गारसंयुक्तं रतिसंभोगकारणम् ।।२९२।।
यदा चा(यात)काशपुरुष परस्थवचनाश्रयम् ।
भवेत्काव्यं तदा ह्येष कर्तव्योऽभिनयः स्त्रिया ।।२९३।।
यदन्तःपुरसंबन्धं काव्यं भवति नाटके ।
शृङ्गाररससंयुक्तं तत्राप्येष विधिर्भवेत् ।।२९४।।

अभिनवभारती

ननु वस्त्रापहारशयनादि रङ्गे निषिद्धमिति (किं) तेनोक्तेन, सत्यं लास्यदाने (स्थाने ?) तु तस्योपयोगः । इह तु कामोपचारप्रसङ्गादित्युक्तं, तदाह एतद्गीतविधानेनेति, न च नाट्येऽस्य सर्वात्मनानुपयोगः तथाहि यथा भाणकादौ ।।२९२।।

आकाशपुरुष इति (प्रविष्टपात्रेण) भावितः प्रधानोऽप्रविष्टः पुरुषो भवति तदा इदमिदं मया दृश्यत इति ब्रूयात् ।।२९३।।

एवं परस्थं वा यदा व्याख्यायते न च प्रत्यक्षत्वेनैतदुपयुज्यत इति दर्शयति यदन्तः पुरसंबन्धमिति ।।२९४।।

बालक्रीड़ा

(मूल) सुकुमार गाना गा कर ऐसी योजना करे जिससे प्रिय फिर संभोग के हेतु शृंगार से युक्त हो जाय ।।२९२।।

(मूल) जब रंग मंच पर आये हुए अन्य पुरुष के वचन पर काव्य आश्रित हो जाय तब स्त्री को ऐसा अभिनय करना चाहिए ।।२९३।।

(मूल) जब नाटक में शृङ्गार रस से युक्त काव्य अन्तःपुर के पुरुषों से संबद्ध हो जाय तब भी यही विधि करें ।।२९४।।

प्रश्न—वस्त्र का अपहरण और शयन आदि रंग स्थल में निषिद्ध है । ऐसा कहने से क्या तात्पर्य है सत्य कहते है किन्तु लास्य स्थान में तो उसका उपयोग है ही । यहां तो कामोपचार के प्रसङ्ग से कह दिया । उसको बतलाते है कि सुकुमार गीत विधान से इसकी योजना करनी चाहिए । ऐसा नही है कि नाट्य में इसका सर्वथा अनुपयोग है जैसा कि भाण वगैरह में ।।२९२।।

आकाश पुरुष । प्रविष्ट पात्र से भावित प्रधान पुरुष जब अप्रष्ट के जैसा होता है तब ऐसा इसको मैंने देखा या देखता हूँ । ऐसा कहे ।।२९३।।

इसी तरह जब दूसरे में इसकी व्याख्या करते हैं तब प्रत्यक्ष रूप से इसका उपयोग नही होता है । इसको दिखाते हैं— यदन्तः पुरसम्बन्धमिति ।।२९४।।

न कार्यं शयनं रङ्गे नाट्यधर्मं विजानता ।
केनचिद्वचनार्थेन अङ्कच्छेदो विधीयते ॥२९५॥
यद्वा शयीतार्थवशादेकाकी सहितोऽपि वा ।
चुम्बनालिङ्गनं चैव तथा गुह्यं च यद्भवेत् ॥२९६॥
दन्तच्छेद्यं नखच्छेद्यं नीवीस्त्रंसनमेव च ।
स्तनान्तरविमर्दं च रङ्गमध्ये न कारयेत् ॥२९७॥
भोजनं सलिलक्रीडा तथा लज्जाकरं च यत् ।
एवंविधं भवेद्यद्यत्तत्तद्रङ्गे न कारयेत् ॥२९८॥

अभिनवभारती

नन्वेवं सर्वमत्र प्राप्तमिति । ननूत्पलचेटादौ दृश्यते शयनमित्याशङ्क्याह यद्वा शयीतेति नात्र शयननिषेधेतात्पर्यम्, अपि तु चुम्बनादिनिषेध इति भावः ॥२९५।२९८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) नाट्य धर्म के जानकार अभिनेता को रंग मंच पर शयन नही करना चाहिए किसी विलक्षण अर्थ वाले वाक्य से अङ्क का विच्छेद कर देना चाहिए ॥२९५॥

(मूल) अथवा किसी कारणवश एकाकी अथवा प्रिया के साथ सो सकता है तथा गुह्य छिपे तौर से चुम्बन और आलिङ्गन भी किये जा सकते हैं ॥२९६॥

(मूल) दन्तक्षत नखक्षत नीवी का वस्त्रग्रन्थिका स्रंसन विमोच और कुचमर्दन का रंग मंच पर अभिनय नही करना चाहिए ॥२९७॥

(मूल) इस प्रकार के और भी जो लज्जाजनक कार्य है उसको तथा भोजन और जल क्रीडा का रंग मंच पर अभिनय नही करना चाहिए ॥२९८॥

उत्कल देशीय चेट वगैरह का रंगमंच पर शयन करना देखा जाता है इस पर कहते है कि अच्छा सोया करे। यहां शयन का निषेध से तात्पर्य नही है अपितु चुम्बन आलिङ्गन के निषेध से है ॥२९५।२९८॥

पितापुत्रस्नुषाश्वश्रूदृश्यं यस्मात्तु नाटकम् ।
तस्मादेतानि सर्वाणि वर्जनीयानि यत्नतः ॥२९९॥
वाक्यैः सातिशयैः श्रव्यैर्मधुरैर्नातिनिष्ठुरैः ।
हितोपदेशसंयुक्तैस्तज्ज्ञः कुर्यात्तु नाटकम् ॥३००॥
एवमन्तःपुरकृतः कार्यस्त्वभिनयो बुधैः ।
समागमेऽथ नारीणां वाच्यानि मदनाश्रये ॥३०१॥
प्रियेषु वचनानीह यानि तानि निबोधत ।
प्रियः कान्तो विनीतश्च नाथः स्वाम्यथ जीवितम् ॥३०२॥

अभिनवभारती

पितापुत्रेत्यादि । ततश्च रसो भज्येत, स हि साधारणान्योन्यानुप्रवेशप्राण इति प्रत्यर्पितं वदामः ॥२९९।३०१॥

एतत्सामान्याभिनयमध्ये वाचिकोऽप्यभिनयोऽस्तीत्याशयेनाह प्रियेषु वचनानीति ॥३०२।३०८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) क्योंकि नाटक को पिता, पुत्र, पुत्री, पुत्र वधू, एवं सास सभी कोई देख सकते हैं। अतः हमें सब कार्यों का यत्न पूर्वक वर्णन करना चाहिए ॥२९९॥

(मूल) अभिनय के जानकार लोग अतिशय सम्पन्न, सुनने में प्रिय, मधुर निष्ठुरता रहित एवं उपदेशमय वाक्यों से नाटक का अभिनय करें ॥३००॥

(मूल) इस प्रकार बुध लोग अन्तःपुर सम्बन्धी अभिनय करे। और इसी प्रकार काम सम्बन्धी नारियों के समागम के समय में भी कहना चाहिए ॥३०१॥

(मूल) प्रिय को जिन शब्दों से पुकारे या कहे उनको समझें। प्रिय, कान्त, विनीत नाथ, स्वामी अथ च जीवित और नन्दन इस प्रकार के शब्दों का अभिप्रीत नायक के विषय में प्रयुक्त करने चाहिए ॥३०२॥

पिता पुत्र वगैरह के रहने से रस भंग हो ही जायगा। उसका तो सर्व साधारण में अनुप्रविष्ट होना प्राण है। ऐसा प्रत्यर्पित किया हुआ कहते है ॥२९९।३०१॥

इस सामान्याभिनय के मध्य में वाचिक अभिनय भी होता है। इस आशय से कहते है—कि प्रियेषु वचनानि ॥३०२।३०८॥

नन्दनश्चेत्यभिप्रीते वचनानि भवन्ति हि ।
दुःशीलोऽथ दुराचारः शठो वामो विकत्थनः ॥३०३॥
निर्लज्जो निष्ठुरश्चैव प्रियः क्रोधेऽभिधीयते ।
यो विप्रियं न कुरुते न चायुक्तं प्रभाषते ॥३०४॥
तथार्जवसमाचारः स प्रियस्त्वभिधीयते ।
अन्यनारीसमुद्भूतं चिह्नं यस्य न दृश्यते ॥३०५॥
अधरे वा शरीरे वा स कान्त इति भाष्यते ।
संक्रुद्धेऽपि हि यो नार्या नोत्तरं प्रतिपद्यते ॥३०६॥
परुषं वा न वदति विनीतः सोऽभिधीयते ।
हितैषी रक्षणे शक्तो न मानी न च मत्सरी ॥३०७॥
सर्वकार्येष्वसंमूढः स नाथ इति संज्ञितः ।
सामदानार्थसंभोगैस्तथा लालनपालनैः ॥३०८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) क्रोध में प्रिय को दु:शील, दुराचार शठ, वाम विकत्थन निर्लज्ज और निष्ठुर इन शब्दों से सम्बोधन करे ॥३०३॥

(मूल) जो न तो विरुद्ध आचरण करता है और न अटपट बोलता है किन्तु जो सरलता से व्यवहार करता है वह प्रिय कहलाता है ॥३०४॥

(मूल) जिसके अधरोष्ठ एवं शरीर पर स्त्री के संभोग से उत्पन्न चिन्ह नही दिखाई पड़ें वह कान्त कहलाता है ॥३०५॥

(मूल) जो नारी के क्रुद्ध होने पर भी उत्तर नही देता है अथवा न कठोर शब्द को कहता है वह विनीत कहलाता है ॥३०६॥

(मूल) जो हित चाहता है और रक्षा करने में समर्थ है तथा न कभी मान करता है अर्थात् गुस्सा करता है और न मात्सर्य करता हैं। किसी भी काम में समूढ नही है अर्थात् चतुर है उसकी नाथ यह संज्ञा है ॥३०७॥

(मूल) जो साम दान धनके संभोग से तथा लालन पालन से नारी का सेवन करता है वह स्वामी कहलाता है ॥३०८॥

नारीं निषेवते यस्तु स स्वामीत्यभिधीयते ।
नारीप्सितैरभिप्रायैर्निपुणं शयनक्रियाम् ॥३०९॥
करोति यस्तु संभोगे स जीवितमिति स्मृतः ।
कुलीनो धृतिमान्दक्षो दक्षिणो वाग्विशारदः ॥३१०॥
श्लाघनीयः सखीमध्ये नन्दनः सोऽभिधीयते ।
एते वचनविन्यासा रतिप्रीतिकराः स्मृताः ॥३११॥
तथा चाप्रीतिवाक्यानि गदतो मे निबोधत ।
निष्ठुरश्चासहिष्णुश्च मानी धृष्टो विकत्थनः ॥३१२॥

अभिनवभारती

नारीप्सितैरिति न तु स्वोचितैरिति यावत् ॥ ३०९।३१०॥

रतिप्रीतीति रतौ सत्यां या प्रीतिः रतौ क्रोधोऽपि हि भवति परितोषश्च सुतादावुभययप्यु पात्तम् ॥३११।३१७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जो पुरुष, नारी जैसा संभोग चाहती है जिस प्रकार से मैथुन करना चाहती है उन सभी अभिप्रायों के अनुसार बड़ी निपुणता के साथ शयन क्रिया को करता है वह जीवित कहलाता है ॥३०९॥

(मूल) जो कुलीन है वह धृतिमान् है सदा अनुकूल रहता है और बोलने में विशारद है और सखियों में श्लाघनीय है अर्थात् सखियां जिसकी प्रशंसा करती हैं वह नन्दन है ॥३१०॥

(मूल) ये सब वचन विन्यास रति एवं प्रीति को करते है । और जो अप्रीति कर वाक्य है उनको मैं कहता हूँ उन्हें समझो ॥३११॥

(मूल) जो निष्ठुर है सहन नही करता है यानी धृष्ठ है विकत्थन है तथा जिसका चित्त अव्यस्थित है वह दुःशील कहलाता है ॥३१२॥

नारियों के ईप्सित न कि अपने ईप्सित ॥३०९।३१०॥

रतिप्रीतिकरा रति होने पर प्रीति होती है। रति में क्रोध भी होता है। और परितोष भी होता है पुत्रादि में तो दोनों होते हैं ॥३११।३१७॥

अनवस्थितचित्तश्च दुःशील इति स स्मृतः ।
ताडनं बन्धनं चापि यो विमृश्य समाचरेत् ॥३१३॥
तथा परुषवाक्यश्च दुराचारः स तन्यते ।
वाचैव मधुरो यस्तु कर्मणा नोपपादकः ॥३१४॥
योषितः किञ्चिदप्यर्थं स शठः परिभाष्यते ।
वार्यते यत्र यत्रार्थे तत्तदेव करोति यः ॥३१५॥
विपरीतनिवेशी च स वाम इति संज्ञितः ।
सरसव्रणचिह्नो यः स्त्रीसौभाग्यविकत्थनः ॥३१६॥
अतिमानी तथा स्तब्धो विकत्थन इति स्मृतः ।
वार्यमाणो दृढतरं यो नारीमुपसर्पति ॥३१७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जो ताडन और बन्धन का विमर्श करके करता है वह दुःशील माना गया है ॥३१३॥

(मूल) जो वाणी से केवल मधुर है क्रिया में ईष्ट का उपपादक नही है योषित के अभिप्रीत किसी प्रयोजन का सम्पादन नही करता है वह शठ कहलाता है ॥३१४॥

(मूल) जिस जिस वस्तु के विषय में उसको रोका जाता है उसी उसी को वह करता है इस तरह जो विपरीत कार्यो का निवेश आग्रह रखता है या करता है उसकी वाम यह संज्ञा है ॥३१५॥

(मूल) ताजा दन्तक्षत नखक्षत के चिन्हों से युक्त है और परस्त्री के सौभाग्य की प्रशंसा करता है, मानी है तथा स्तब्ध है वह विकत्थन माना गया है ॥३१६॥

(मूल) जो बड़ी दृढ़ता से परस्त्री के साथ संभोग करने से रोका जाने पर भी उसके पास जाता है उससे संम्भोग करता है वह निर्लज्ज है। क्योंकि सचिन्ह है। अत एव अपराधी है ॥३१७॥

सचिह्नः सापराधश्च स निर्लज्ज इति स्मृतः ।
योऽपराद्धस्तु सहसा नारीं सेवितुमिच्छति ॥३१८॥
अप्रसादनबुद्धिश्च निष्ठुरः सोऽभिधीयते ।
एते वचनविन्यासाः प्रियाप्रियविभाषिताः ॥३१९॥
नर्तकीसंश्रिताः कार्या बहवोऽन्येऽपि नाटके ।
एष गीतविधाने तु सुकुमारे विधिर्भवेत् ॥३२०॥
शृङ्गाररससंभूतो रतिसंभोगखेदनः ।
यच्चैवाकाशपुरुषं परस्थवचनाश्रयम् ॥३२१॥

अभिनवभारती

सहसेत्यप्रसाद्य ॥३१८।३१९॥

अन्येऽपीति उदाहरणमेतदित्यर्थः ।

पूर्वोक्तमेवोपसंहरति एष गीतविधान इति ॥३२०॥

शृङ्गारे रसे आकाशपुरुषादौ ॥३२१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जो अपराधी है तथा अपनी प्रिया से संभोग करता है, प्रसन्न किये बिना जवरन् संभोग करता है या संभोग करना चाहता है वह निष्ठुर है ॥३१८॥

(मूल) ये प्रिय एवं अप्रिय के विषय के वचन-विन्यास को कह दिया है ॥३१९॥

(मूल) नाटक में नर्तकी को लक्ष्य करके अन्य बहुत से वचन विन्यासों को करना चाहिए । सुकुमार गीत विधान के विषय में यह विधि होती है ॥३२०॥

(मूल) शृङ्गार रस से सम्भूत एवं रति रूपी सम्भोग से, नायक के खिन्न होने से सुकुमार विधि को करना चाहिये । परदे के पीछे नेपथ्य में बोलने वाला पुरुष आकाश पुरुष होता है, उस पुरुष के वचन परपुरुष के वाक्यों के सहारे होते है ॥३२१॥

सहसा माने बिना प्रसन्न किये ॥३१८।३१९॥

अन्य भी उदाहरण उसके हैं पूर्वोक्त का उपसंहार करता है यह गीत विधान में विधि होती है ॥३२०॥

शृङ्गार रस में । आकाश पुरुष वगैरह में ॥३२१॥

शृङ्गार एवं वाच्यं स्यात्तत्राप्येप क्रमो भवेत्।
यद्वा पुरुषसंबन्धं कार्यं भवति नाटके ॥३२२॥
शृङ्गाररससंयुक्तं तत्राप्येष क्रमो भवेत्।
एवमन्तःपुरगतः प्रयोज्योऽभिनयो भवेत् ॥३२३॥
दिव्याङ्गनानां तु विधिं व्याख्यास्याम्यनुपूर्वशः।
नित्यमेवोज्ज्वलो वेषो नित्यं प्रमुदितं मनः ॥३२४॥
नित्यमेव सुखः कालो देवानां ललिताश्रयः।
न चेर्ष्या नैव च क्रोधो नासूया न प्रसादनम् ॥३२५॥

अभिनवभारती

एवमिति प्रीत्या कोपेन वा, यदा वाच्यवचनं स्यात् तत्राप्येष एव वचनक्रमः। पुरुषसंबन्धमिति प्रत्यक्षपुरुषयुक्तमित्यर्थः ॥३२२।३२३॥

दिव्यवेश्याङ्गनाभिस्तु राज्ञां भवति संभोग इति तत्र सामान्याभिनयमाह

बालक्रीड़ा

(मूल) शृङ्गार में भी पूर्वोक्त की तरह ही कहना चाहिये क्योंकि वहाँ भी यही विधि है। अथवा नाटक में जो भी कर्तव्य है वह किसी नायक के सम्बन्ध से होता है ॥३२२॥

(मूल) जो भी शृंगार से संयुक्त कार्य है उसमें भी यही क्रम होता है अन्तः पुरगत अभिनय भी इसी प्रकार होता है। अब क्रमशः विद्याङ्गनाओं की विधि को कहूँगा ॥३२३॥

(मूल) देवताओं का वेश नित्य ही उज्ज्वल होता है उनका मन नित्य प्रसन्न रहता है तथा ललित क्रियाओं के कारण भी उनका समय, काल भी नित्य सुखमय होता है क्योंकि देवताओं में न इर्ष्या होती है न क्रोध होता है न असूया माने दूसरे के गुणों में दोष निकालने की आदत होती है और न ही प्रमाद होता है अतः किसी के नाराज न होने से प्रसाधन क्रिया की आवश्यकता नही होती है ॥३२४।३२५॥

इस तरह प्रीति से अथवा कोप से जब वाच्य हो कथन हो तब भी वहां पर भी यही वचन का क्रम रहेगा। पुरुष का सम्बन्ध माने पुरुष के साथ प्रत्यक्ष योग ॥३२२।३२३॥

दिव्य वेश्याओं के साथ राजाओं का सम्भोग होता है। उस सामान्याभिनय

दिव्यानां दृश्यते पुंसां शृङ्गारे योषितां तथा ।
ये भावा मानुषाणां स्युर्यदङ्गं यच्च चेष्टितम् ॥३२६॥
सर्वं तदेव कर्तव्यं दिव्यैर्मानुषसङ्गमे ।
यदा मानुषसंभोगो दिव्यानां योषितां भवेत् ॥३२७॥
तदा सर्वाः प्रकर्तव्या ये भावा मानुषाश्रयाः ।
शापभ्रंशात्तु दिव्यानां तथा चापत्यलिप्सया ॥३२८॥
कार्यो मानुषसंयोगः शृङ्गाररससंश्रयः ।
पुष्पैर्भूषणजैः शब्दैरदृश्याऽपि प्रलोभयेत् ॥३२९॥
पुनः संदर्शनं दत्वा क्षणादन्तरिता भवेत् ।
वस्त्राभरणमाल्याद्यैर्लेखसंप्रेषणैरपि ॥३३०॥

अभिनवभारती

नित्यमेवेत्यादि । अत्र श्लोकद्वये यद्यपीत्यध्याहारेण ये भावा इत्यत्र च तथापीत्यध्याहारेण सङ्गतिः कार्याः ॥३२४॥

विप्रलम्भो हि जीवितेऽभिमान इति भावः ॥३२५।३३०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) शृङ्गार के विषय में जो भाव पुरुषों के होते हैं वही भाव दिव्य पुरुषों दैवता देवाङ्गनाओं के होते हैं मनुष्यों में जो अङ्गिक व्यवहार और चेष्टाएँ होती हैं वही सब क्रियाएं दिव्य मनुष्यों के मिलन में करनी चाहिए । अतः जब मनुष्यों में सम्भोग होता है तो दिव्याङ्गनाओं में भी होता है मनुष्यों में जो भाव होते है वही सब देवताओं में भी होते हैं । शाप से पदच्युत होने पर तथा अपत्य की लिप्सा से देवताओं में भी मनुष्य जैसे कार्य होते हैं ॥३२६।३२८॥

(मूल) शृङ्गार रस के सम्बन्ध में देवताओं एवं मनुष्यों का संयोग कर देना चाहिए पुष्पों के सौरभ एवं भूषणों की झंकार से अदृश्य नायिका को भी लुब्ध करे फिर दिखाई देकर क्षण भर में छिप जाना चाहिए ॥३२९।३३०॥

को कहते हैं नित्य ही इत्यादि । यहां दो श्लोकों में नित्यमेव के साथ एक जगह यद्यपि का और दूसरी जगह तथापि का अध्याहार करने से ये भावाः की संगति करनी चाहिए । विप्रलम्भ से तात्पर्यजी ने में अभिमान से ॥३२४।३३०॥

ईदृशैरुपचारैस्तु समुन्माद्यस्तु नायकः ।
उन्मादनात्समुद्भूतः कामो रतिकरो भवेत् ॥३३१॥

स्वभावोपगतो यस्तु नासावत्यर्थभाविकः ।
एवं राजोपचारो हि कर्तव्योऽभ्यन्तराश्रयः ॥३३२॥

बाह्यमप्युपचारं तु प्रवक्ष्याम्यथ वैशिके ॥३३३॥

इति भरतीये नाटचशास्त्रे सामान्याभिनयो
नामाध्यायो द्वाविंशः ।

## अभिनवभारती

समुन्माद्य इत्यत्र हेतुमाह उन्मादनादिति एतच्च विक्रमोर्वश्यां स्फुटमेव दृश्यतांम् । इति शिवम् ॥३३१।३३३॥

सामान्याभिनयः सोऽयं ग्रन्थिस्थानेषु सङ्गतः ।
कृतोऽभिनवगुप्तेन शिवस्मरणशालिना ॥

इति महामाहेश्वराभिनवगुप्तविरचितायां नाटचवेदवृत्तावभिनवभारत्यां
सामान्याभिनयो द्वाविंशः ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) वस्त्र आभरण, माला तथा लेख सम्प्रेषण रूपी उपचारों से नायक को उन्मत्त कर देना चाहिए क्योंकि उन्मत्त कर के उत्पन्न होने वाला, सम्पादित होने वाला काम रतिकर होता है ॥३३१॥

(मूल) जो स्वाभाविक कार्य है उसको अत्यन्त भावनाश्रय, भावना प्रधान नही करना चाहिए। इस तरह राजाओं का उपचार अन्तःपुर में ही करना चाहिए और बाह्य उपचारों को मैं वैशिक उपचार के अन्तर्गत अध्याय में कहूँगा ॥३३२।३३३॥

(मूल) इस प्रकार भरत के नाटचशास्त्र के सामान्याभिनय नाम बाइसवां अध्याय समाप्त हुवा।

समुन्मान्द्यः इसमें हेतु को कहते हैं उन्मादन से। इसको विक्रमोर्वशी में स्पष्ट रूप से आप लोग देखें ॥३३१।३३३॥

इति आचार्य मधुसूदनशास्त्री की कृति भारतीय नाटचशास्त्र के बाइसवें अध्याय की बालक्रीड़ा हिन्दी टीका समाप्त हुई।

श्रीः

# नाटयशास्त्रम्

## त्रयोविंशोऽध्यायः

विशेषयेत्कलाः सर्वा यस्मात्तस्मात्तु वैशिकः।
वेशोपचारे साधुर्वा वैशिकः परिकीर्तितः ॥१॥

अभिनवभारती—त्रयोविंशोऽध्यायः

पुंसामशक्तापि तदेकभावमादर्शयन्ती बहुभावपूर्णा।
वेश्यामतिर्निवृ ंतिधाम यत्स्था तस्मै नमस्तात्परमेश्वराय ॥

सामान्याभिनयशेष एव वैशिक इत्युपसंहृतं वृत्तपूर्वेऽध्याये—वाह्यमप्युपचारं तु प्रवक्ष्याम्यथ वैशिके-इति, वैशिको वक्तव्य इति सङ्गतिः। तदुपक्रममाणो...मानेन तावन्निरुक्तमाह विशेषयेदिति। विशेषण जानाति, तेनातिकामयतीति च धात्वर्थो

बालक्रीड़ा

(मूल) अब तेवीसवें अध्याय को आरम्भ करते हैं। क्योंकि जिससे वह सभी कलाओं को विशेष रुप से करता है उससे वह वैशिक कहलाता है। अथवा जो वेशोपचार में कुशल है वह वैशिक कहलाता है ॥१॥

अथ अब २३ वें अध्याय की अभिनवभारती की हिन्दी टीका बालक्रीडा का आरम्भ करते हैं। पुंसाम्। पुरुषों की अपेक्षा अशक्त असमर्थ हुई भी शक्ता उसी वाक् में भाव को दिखाती हुई भी बहुतों में भाव से पूर्णा वेश्या की मति जिस परमेश्वर में स्थित हुई अर्थात् भावमयी हुई निर्वृति निर्वाण की धाम अर्थात् मोक्ष का पात्र हो जाती है उस परमेश्वर के लिए नमस्कार होवे।

पहले बीते हुए बाइसवें अध्याय में अन्त में,—अब मैं वैशिक के विषय में बाह्य उपचार को कहूंगा। इस तरह उपसंहार किया है अतः वैशिक में सामान्याभिनय अंग ही है अतः वैशिक वक्तव्य है यह अध्यायारम्भ की सङ्गति है। उसका उपक्रम करते हुए आचार्य प्रमाण से निर्वचन कहते है विशेषयेत। प्रमाण है जानाति, इच्छति यतते। अर्थात् पहले जानता है तब ज्ञान के अनुसार इच्छा करता है फिर यत्न करता है। प्रकृत में वि पूर्वक शेष धातु का अर्थ है जानता है तब उस जानने के आधार पर

**यो हि सर्वकलोपेतः सर्वशिल्पविचक्षणः ।**
**स्त्रीचित्तग्रहणाभिज्ञो वैशिकः स भवेत्पुमान् ॥२॥**

अभिनवभारती

लक्षणमिति हि तद्विदो वैशिकः वेश्याकामुकः, स च सर्वान् कामान् विशेषयत्यति-वैदग्ध्यात् । अथ व्याकरणोचितमस्य निर्वचनमाह वेश्योपचारे साधुर्वेति । वेशो वेश्या जनाश्रयः तत्रभवा इत्यर्थः । भवार्थमेव विभजति साधुरित्यनेन ॥१॥

तस्मादसौ कलासु विशेषज्ञ इत्याह यो हि सर्वकलोपेत इति ॥२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जो सब कलाओं से युक्त है और सभी शिल्प विद्याओं में विचक्षण है । तथा स्त्रियों के चित्त को ग्रहण करने में अभिज्ञ है वह पुरुष वैशिक है ॥२॥

अत्यन्त कामना करता है क्योंकि धात्वर्थ ही लक्षण होता है ऐसा लक्षण शास्त्र के जानकार कहते हैं । अतः धात्वर्थ 'अतिकामयति' के आधार पर वैशिक का अर्थ प्रस्तुत बाह्य उपचार है अतः प्रकृत में केवल कामुक नहीं किन्तु वेश्याकामुक अर्थ है । वह वेश्याकामुक अतिविदग्धता से कामदेव के सभी प्रकारों को विशेष रूप से करता है । क्योंकि विदग्धता के पांच कारणों में एक कारण वेश्या है । जैसा कि कहते हैं—

देशाटन० १ पण्डितमित्रताच २ वाराङ्गना ३ राजसभाप्रवेशः ४ शास्त्रावलोको बहुधावधानात् विदग्धताकारणमाहुः पञ्च ।

प्रमाण के अनुसार निर्वचन करने के अनन्तर अब व्याकरणोचित निर्वचन को कहते हैं । तत्र साधुः इस पाणिनि व्याकरण के सूत्र के आधार पर वेश्याओं के उपचार में जो साधु है । यहां पहले वेश्या शब्द की साधनिका को दिखाते हैं । वेशो वेश्या जनाश्रयः—वेश का अर्थ है वेश्याजन का आश्रय, उसमें होने वाली वेश्या होती है साधु इससे तत्र भवः इस भवार्थ का विभाग करते हैं ॥१॥

यस्मात् वेश्याओं के उपचार में साधु है तस्मात इससे वह सब काम की कलाओं में विशेष निपुण है इसलिए कहते हैं कि जो सब काम की कलाओं से युक्त है ॥२॥

गुणास्तस्य तु विज्ञेयाः स्वशरीरसमुत्थिताः ।
आहार्याः सहजाश्चैव त्रयस्त्रिंशत्समासत ॥३॥
शास्त्रविच्छिल्पसम्पन्नो रूपवान् प्रियदर्शनः ।
विक्रान्तो धृतिमाश्चैव वयोवेषकुलान्वितः ॥४॥
सुरभिर्मधुरस्त्यागी सहिष्णुरविकत्थनः ।
अशङ्कितः प्रियाभाषी चतुरः शुभदः शुचिः ॥५॥
कामोपचारकुशलो दक्षिणो देशकालवित् ।
अदीनवाक्यः स्मितवान् वाग्मी दक्षः प्रियंवदः ॥६॥
स्त्रीलुब्धः संविभागी च श्रद्धधानो दृढस्मृतिः ।
गम्यासु चाप्यविस्रम्भी मानी चेति हि वैशिकः ॥७॥

अभिनवभारती

आहर्याः शास्त्रज्ञतादयः । सहजा रूपलावण्यादयः ॥३।६॥

गम्यासु चाप्यविस्रम्भीति सहसैव नाभियुक्तः, अपि तु स्फुटभावमन्वेष्यति ॥७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) उस वैशिक के संक्षेप में शरीर से उत्पन्न होने वाले शारीरिक आहार्यिक एवं स्वाभाविक तैंतीस गुण होते हैं ॥३॥

(मूल) शास्त्र का जानकार, शिल्प क्रिया में निपुण, रूपवान, देखने में प्रिय पराक्रमी, धैर्यशील, वेषभूषा में उचित, उच्च कुल का खानदानी, सुगन्ध युक्त, सुन्दर मधुर मीठा, त्यागी, सहिष्णु सहनशील, बढ़-चढ़ कर न बोलने वाला, डींग न हाँकने वाला, शंका रहित, मीठा बोलने वाला, चतुर, सुख देने वाला, पवित्र, काम सम्बन्धी क्रियाओं में कुशल, दक्षिण अर्थात् उदार, सरल, किस देश व काल में क्या करना चाहिए कैसा कहना चाहिए—इसका जानकार, हीन भावों के द्योतन के लिए दीन वाक्य न बोलने वाला, हँसमुख, सार्थक बातों को बोलने वाला, दक्ष माने क्रिया दक्ष, प्रियंवद, स्त्री लोभी, सबको बांट कर खाने वाला, आध्यात्मिक भावनाओं में श्रद्धा रखने वाला, दृढव्रत अपने सिद्धान्त का पक्का, गम्यस्त्री जिस स्त्री से सम्भोग किया जाता है उसमें भी विश्वास न करने वाला और मानी सम्मान देने वाला, इन गुणों से युक्त पुरुष वैशिक कहलाता है ॥४।७॥

आहार्य अर्थात् शास्त्रज्ञतादि । सहज अर्थात् रूपलावण्यादि है ॥३॥६॥

गम्याओं में, सम्भोग करने के योग्य स्त्रियों में अविश्वास से सहसा ही अभिगमन, अभियोग नही करता है अपितु स्फुट भावों को अन्वेषण करेगा ॥७॥

अनुयुक्तः शुचिर्दक्षो दक्षिणः प्रतिपत्तिमान् ।
भवेच्चित्राभिधायी च वयस्यस्तस्य तद्गुणः ॥८॥
विज्ञानगुणसम्पन्ना कथिनी लिङ्गिनी तथा ।
प्रातिवेश्या सखी दासी कुमारी कारुशिल्पिनी ॥९॥
धात्री पाषण्डिनी चैव तथा रङ्गोपजीविनी ।
प्रोत्साहनेऽथ कुशला मधुरकथा दक्षिणाथ कालज्ञा ॥१०॥
लडहा संवृतमन्त्रा दूती त्वेभिर्गुणैः कार्या ।
तयाप्युत्साहनं कार्यं नानादर्शितकारणम् ॥११॥

अभिनवभारती

भवेत् चित्राभिधायीति वक्रोक्तिकुशलः । तस्येति वैशिकस्य ॥८॥

कथिनी बृहत्कथादिलम्भ[न]कथनाकर्णनकुशला । लिङ्गिनी चित्रकरी । प्रातिवेश्या निकटावसथस्था ॥९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अनुयुक्त, अनुकूल योग करने वाला अर्थात् आज्ञाकारी, शुचि, दक्ष, दक्षिण माने उदार, प्रतिपत्तिमान् माने प्रत्युत्पन्नमति और विलक्षण बातों को या कथाओं को कहने वाला चित्राभिधायी जो होता है वह उस वैशिक का वयस्य होता है जो उसी के सामान गुणशाली है ॥८॥

(मूल) विज्ञान माने विज्ञता अर्थात् समझदारी के गुणों से सपन्न कथिनी कहानी कहने वाली लिङ्गिनी सन्यासिनी, प्रतिवेश्या पडोसिन, सखी, दासी, कुमारी, कारुशिल्पिनी कुह्मारिन्, धात्री, पाषण्डिनी रङ्ग का नाटचमञ्च नृत्य एवं नृत्य के मञ्च से जीविका चलाने वाली, प्रोत्साहन देने में कुशल, मीठा बोलने वाली, दक्षिणा सरला, समय को पहिचान ने वाली, लडहा सुन्दरी एवं मन्त्रणा को गुप्त रखने वाली ऐसे गुणों वाली स्त्री को दूती बनाना चाहिए। वह दूती भी अनेक हेतुओं को दिखाती हुई प्रोत्साहन करे ॥९।११॥

चित्राभिधायी को वक्रोक्तिकुशल होना चाहिए। उस वैशिक को ॥८॥

कथिनी—बृहत्कथा वगैरह के सहारे कहानी कहने और सुनने में कुशल। लिङ्गिनी चित्रकरी। वस्तुतः लिङ्गिनी का अर्थ संन्यासिनी होना चाहिए। प्रतिवेश्या पडोसिन माने निकट के आवसथ घर में रहने वाली ॥९॥

यथोक्तकथनं चैव तथा भावप्रदर्शनम् ।
न जडं रूपसम्पन्नं नार्थवन्तं न चातुरम् ।।१२।।

अभिनवभारती

पाषण्डिनी व्रतिनी । रङ्गोपजीविनी रजकस्त्री अथवा चारणस्त्री । प्रोत्साहने कुशलेत्यादीनि सर्वासां विशेषणानि । प्र उत्: सह धातोः प्रोत्साहः प्रोत्साहनमिति द्वौ णिचौ । प्रोत्साहयति नायिका तु नायकस्तया संमुखीकारयतीत्यर्थः ।।१०।११।।

तस्या व्यापारान्तरमाह यथोक्तेति संमुखीकरणं सन्देशार्पणं काम्याया भावपरीक्षणं चेति द्वितयमनया कार्यमित्यर्थः । जडः करणीयानि शक्नोति कर्तु प्रत्युत्पन्नमतिसाध्यानि कृत्यानीत्याह । रूपेणार्थेन वा युक्तः स्वार्थान्ध तामाहरेत् । आतुरो हि दृश्यमान एव जुगुप्सां जनयति, स च रतौनिरपेक्ष इत्यातुरो न कामदूतः ।।१२।।

बालक्रीड़ा

(मूल) जैसा वक्ता ने कहा उसको वैसा ही कहने वाला और उसी तरह के भाव को प्रतिदर्शित करने वाला दूत या दूती होनी चाहिए किन्तु जड एवं जड़ा रूपिणी और रूपवान्, धनी और धनिका, रोगी और रोगिणी, दूत एवं दूती को, बुधो को नही करना चाहिए ।।१२।।

पाषण्डिनी—व्रत का छल करके पाप के खण्ड को करने वाली । वस्तुतः संन्यासिनी लिङ्गिनी का अर्थ व्रतिनी होना चाहिए और पाषण्डिनी का चित्रकरी चित्र माने नई नई बातों को करने वाली । रङ्गो का उपजीवन करने वाली रजक की स्त्री रङ्गरेज, रंगाई करने वाली औरत । अथवा रङ्गमञ्च का उपजीवन करने वाली चारण की स्त्री । प्रोत्साहन देने में कुशला । ये सब के विशेषण हैं । यहां प्र उत् सह धातु से प्रोत्साह बना उसके माने प्रोत्साहन । यहां णिच् प्रत्यय है । अतः नायिका नायक को प्रोत्साहन देती है अर्थात् नायक उससे संमुख कराया जाता है ।।१०।११।

उसके अन्य कार्यो को कहते हैं—जैसा सन्देश कहा वैसा ही उसको कह दिया संमुख करने के लिए सन्देश का अर्पण कर दिया और जिसको नायक चाहता है उस कान्या के भावों की परीक्षा करना—ये दो कार्य उसके द्वारा किये जाने चाहिए । जड वह है जो प्रत्युत्पन्नमति से साध्यकरणीय कृत्यों कार्यों को नही कर सकता है । रूप से और अर्थ से सम्पन्न युक्त पुरुष अपने अर्थ में मतलब स्वयं में अन्धा होकर नायिका का आहरण करता है । आतुर तो दृश्यमान हो जुगुप्सा को पैदा करता है वह रति के विषय में निरपेक्ष ही रहता है इसलिए आतुर कामदूत नही होता है ।।१२।।

दूतं वाप्यथवा चेटीं बुधः कुर्यात्कदाचन ।
कुलभोगधनाधिक्यैः कृत्वाऽधिकविकत्थनम् ।।१३।।
दूती निवेदयेत्काममर्थांश्चैवानुवर्णयेत् ।
न चाकामप्रवृत्तायाः क्रुद्धाया वापि सङ्गमः ।।१४।।
नानुपायः प्रकर्तव्यो दूत्या हि पुरुषाश्रयः ।
उत्सवे रात्रिसञ्चार उद्याने मित्रवेश्मनि ।।१५।।
धात्रीगृहेषु सख्या वा तथा चैव निमन्त्रणे ।
व्याधितव्यपदेशेन शून्यागारनिवेशने ।।१६।।
कार्यः समागमो नृणां स्त्रीभिः प्रथमसङ्गमे ।
एवं समागमं कृत्वा सोपायं विधिपूर्वकम् ।।१७।।

## अभिनवभारती

नानादर्शितकारणं कृत्वा प्रोत्साहनमित्युक्तं तानि कारणान्याह कुल-भोगेत्यादि ।।१३।१४।।

उत्सव इति मित्रगृह एव रात्रिचारप्रधानो य उत्सवः । प्रथमसङ्गमं इति गान्धर्वविवाहे वेश्यापुनर्भूसङ्गमे चेत्यर्थः ।।१५।१७।।

## बालक्रीड़ा

(मूल) कुल के गौरव भोग की सम्पन्नता एवं धन की अधिकता के बारे में बढ़ा चढ़ा कर कहती हुई दूती अपने इष्ट अर्थ का निवेदन करे और अनुवर्णन करे ।।१३।।

(मूल) जो कामना से या कामुकता से प्रवृत्त नही हो रही है और जो क्रुद्धा है उसका सङ्गम नही करना चाहिए । दूती को पुरुष के विषय में अनुपयोगी उपाय को नही करना चाहिए अपितु वही उपाय करे जो उपयोगी हो ।।१४।।

(मूल) उत्सव के समय में, रात्रि में, उद्यान में, मित्र के घर में, धाय के घर में अथवा सखी के द्वारा निमन्त्रित करने पर रोगी का बहाना करके शून्य एकान्त घर में पुरुषों को स्त्रियों के साथ प्रथम मिलने में समागम कराना चाहिए । इस प्रकार उपाय के द्वारा विधि पूर्वक समागम करे ।।१५।१७।।

दिखाये हुए नाना कारणों को करके प्रोत्साहन करना चाहिए जो कहा था उसको कहते हैं कुलभोग इत्यादि ।।१३।१४।।

जिससे मित्र के घर में रात्रि में आने जाने का अवसर मिले ऐसे उत्सव को करना प्रथम संगम का अर्थ है । गान्धर्व विवाह में—वेश्या एवं पुनर्भू के साथ पहले समागम में ।।१५।१७।।

अनुरक्तां विरक्तां वा लिङ्गाकारैस्तु लक्षयेत् ।
स्वभावभावातिशयैर्नारी या मदनाश्रया ॥१८॥
करोति निभृतां लीलां नित्यं सा मदनातुरा ।
सखीमध्ये गुणान् ब्रूते स्वधनं च प्रयच्छति ॥१९॥
पूजयत्यस्य मित्राणि द्वेष्टि शत्रुजनं सदा ।
गमागमे सखीनां या हृष्टा भवति चाधिकम् ॥२०॥
तुष्यत्यस्य कथाभिस्तु सस्नेहं च निरीक्षते ।
सुप्ते तु पश्चात् स्वपिति चुम्बिता प्रतिचुम्बति ॥२१॥
उत्तिष्ठत्यपि पूर्वं च तथा क्लेशसहापि च ।
उत्सवे मुदिता या च व्यसने या च दुःखिता ॥२२॥

अभिनवभारती

स्वभावेति स्वभावे भावे सुरते येऽतिशया नखरदनसहिष्णुतादयस्तैरुपलक्षिता अनुरक्तेति संबन्धः ॥१८।१९॥

मित्राणि शत्रुजनमिति नायकस्येति शेषः पश्चात्संवेशनं ॥२०।२१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अनुरक्त यह है अथवा विरक्त यह है — ऐसा लिङ्गों से एवं आकारों से समझें। जो नारी मदन के वश में है आश्रय में हो गई वह मदन से आतुर होकर नित्य एकान्त में लीला करती है। सखियों में बैठकर उसका गुणगान करती है और अपने धन को देती है ॥१८।१९॥

(मूल) प्रिय के मित्रों का पूजन करती है तथा प्रिय के दुश्मनों से दुश्मनी करती है। सखियों के आने जाने में अधिक प्रसन्न होती है। प्रिय की कथाओं से तुष्ट होती है। स्नेह के साथ ताकती है प्रिय के सोने के बाद सोती है और जागने के पहले जागती है चुम्बन करने पर प्रतिचुम्बन करती है अगवानी करने के लिए पहले ही उठ खड़ी होती है तथा क्लेशों को भी सहन करती है उत्सव में प्रसन्न होती है विपत्ति में दुःखित होती है। इस तरह के गुणों से या विशेषताओं से जो युक्त है उसे अनुरक्ता मानना चाहिए ॥२०।२२॥

स्वभावतः किये गये भाव में सुरत में जो अतिशय नखक्षत एवं दन्तक्षतों को सहना वगैरह है उनसे उपलक्षित की गई माने यह अनुरक्ता है—ऐसी जानी गई। यह यहां सम्बन्ध है ॥१८।१९॥

मित्र और शत्रु नायक के हैं इतना अंश अवशिष्ट है पीछे सोती है ॥२०।२१॥

एवंविधैर्गुणैर्युक्ता त्वनुरक्ता तु सा स्मृता ।
विरक्तायास्तु चिह्नानि चुम्बिता नाभिचुम्बति ॥२३॥
अनिष्टां च कथां ब्रूते प्रियमुक्तापि कुप्यति ।
प्रद्वेष्टि चास्य मित्राणि भजतेऽरिजनं तथा ॥२४॥
शेते पराङ्मुखी चापि शयने पूर्वशायिनी ।
सुमहत्युपकारेऽपि न तोषमुपयाति च ॥२५॥
क्लेशं न सहते चापि तथा कुप्यत्यकारणात् ।
या स्यादेवंप्रकारा तु विरक्तां तां विनिर्दिशेत् ॥२६॥
हृदयग्रहणोपायमस्या व्यापारचेष्टितम् ।

अभिनवभारती

पूर्वमभ्युत्थानं च । तेन बिना किमत्र सुखमिति दर्शयति उत्सवे व्यसन इति नायकस्य ॥२२।२३॥

अनिष्टां कथां ब्रूते इति पर्वतादपि कठोरो (पूर्वकृतामिति ?) ॥२४।२६॥

हृदयं गृह्यते यैरुपायैः अस्या इति रक्ताया व्यापारचेष्टितमिति तदीय

बालक्रीड़ा

(मूल) विरक्ता के तो चिन्ह हैं जो चुम्बन करने पर प्रतिचुम्बन नही करती है। अनिष्ट कथा कहती है। प्रिय कथन पर भी कुद्ध होती है। उसके मित्रों से द्वेष करती है। तथा दुश्मनों की सेवा करती है। मुँह फेर कर सोती है। उसके सोने के पहले ही सो जाती है। बड़े भारी उपकार करने पर भी सन्तुष्ट नही होती है। क्लेश को सहन नही करती है। अकारण कोप करती है जो इस प्रकार की नारी है उसको विरक्ता कहें ॥२३।२६॥

पहले उठती है। उसके बिना यहां क्या सुख है—ऐसा दिखाती है। नायक के उत्सव में सुखी और व्यसन में दुःखी ॥२२।२३॥

अनिष्ट कथा को कहती है जो कथा पाषाण से भी कठोर है ॥२४।२६॥

जिन उपायों से विरक्ता नायिका का हृदय गृहीत हो जाय। अनुरक्त करने वाले व्यापारों में चेष्टा अर्थात् उसके हृदय को ग्रहण करने वाले व्यापारों में तात्पर्य को

अर्थप्रदर्शनं चैव उपदानं पुनर्भवेत् ।।२७।।

अकारणमुपन्यासस्तथैव व्याधितापि च ।

व्याजात्यागोऽथ निकटाद् भावोपक्षेप एव च ।।२८।।

अभिनवभारती

हृदयग्रहणव्यापारतात्पर्यत्वं कामतन्त्रे चेष्टितम् । अर्थस्य प्रदर्शनमिदं ममास्तीति । उपदानं अर्थस्य दास्यामीति ।।२७।।

उपन्यासः अन्यमुखेन काचि दनुरक्तस्याङ्गनास्तीति कथनम् । (व्याधितेति) विचित्रा आधयो यस्य तस्य भावः । ततो हेतोरसेवनम् विचित्राभिप्रायदर्शनव्याजेन तन्निकटादपसर्पणम् इति यावत् (व्याजात्परित्याग इति) । एषोऽन्यत्र रागीत्यन्य-मुखेनाभिधानं भावोपक्षेपः ।।२८।।

बालक्रीड़ा

(मूल) जिन उपायों से नायिका के हृदय को अनुकूल बनाया जा सकता है वे उपाय हैं—उसके अनुकूल व्यापार एवं चेष्टा, अर्थ का प्रदर्शन कि मेरे पास इतने रुपये हैं यह प्रदर्शन करना फिर उसको दे देना इत्यादि हो सकते हैं ।।२७।।

(मूल) अकारण अर्थात् हमारा तुम्हारा सम्बन्ध रहे इसका अब कोई कारण नही रह गया है । उपन्यास अर्थात् ऐसी कोई अङ्गना है जिसमें यह अनुरक्त है । ऐसा किसी के मुख से कहलवाना । व्याधिता विचित्र या विविध आधि, मानसी व्यथा जिसको हो गई है ऐसा पुरुष व्याधि होता है उसका भाव अर्थात् मानसी व्यथाओ से दुःखी । व्याज से किसी बहाने से, निकटता का सान्निध्य का त्याग माने उसके पास नही बैठना । भावों का अपने हृदय के अभिप्रायों का उपक्षेप किसी दूसरे से कहलवाना ।।२८।।

कामतन्त्र में चेष्टित कहा है । अर्थ को दिखाना कि मेरे पास इतना पैसा है । मैं तुम्हें इस वस्तु को दूंगा इस तरह अर्थ का उपदान ।।२७ ।

उपन्यास माने दूसरे के मुख से 'यह कोई अनुरक्त पुरुष की अंगना है'—ऐसा कहना । विचित्र आधि मनोव्यथाएं जिसको हो वह व्याधि है उसका भाव व्याधिता है । व्याधिता के कारण से उसका सेवन सम्बन्ध नही करना । विचित्र अभिप्रायों के दिखाने के बहाने से उसके पास से अपसर्पण करना । यह व्याजात् परित्याग है । यह अन्यत्र अनुरक्त है—ऐसा दूसरे के द्वारा कहलवाना भावोपक्षेप है ।।२८।।

**दारिद्र्याद्व्याधितो दुखात्पारुष्याद्दुःश्रवात्तथा ।**
**प्रवासगमनादेव ह्यतिलोभादतिक्रमात् ॥२९॥**
**अतीवाभिगमाच्चापि तथा विप्रियकारणात् ।**
**एभिः स्त्री पुरुषो वापि कारणैस्तु विरज्यते ॥३०॥**
**भावग्राहीणि नारीणां कार्याणि मदनाश्रये ।**
**तुष्टिमेति यथा नारी प्राप्यते पुरुषैरथ ॥३१॥**
**लुब्धामर्थप्रदानेन कलाज्ञानेन पण्डिताम् ।**

अभिनवभारती

रक्ताया अप्येतानि विरागकारणानीत्याह दारिद्यादित्यादिभ्यः, अपत्यमरणादेः अश्राव्यत्वं यद्वचने पारुष्यं ततः ॥२९।३०॥

यत एवं तेनास्या अपि रागं रक्षेदिति भावग्राहीणीति । प्राप्यत इति सेव्यत इति यावत् । पुरुषैरिति कुशलैरिति भावः ॥३१॥

अस्याः कथं तुष्टिरित्याह लुब्धामित्यादि । पण्ठितामिति कलाविदाम् ।

बालक्रीड़ा

(मूल) दरिद्रता, व्याधि (रोग) नाना प्रकार के दुःख, परुषता, कटु व्यवहार दुःश्रव बुरी बातों को सुनना । परदेश में जाना । अतिलोभ करना । अतिक्रमण करना ॥२९॥

(मूल) अतीव अभिगमन करना तथा विप्रिय विरोधी हेतु—इन कारणों से स्त्री अथवा पुरुष विरक्त हो जाते हैं ॥३०॥

(मूल) मदन के आश्रय में महिलाओं के भाव को ग्रहण करने वाले आचरणों को करना चाहिए । जिस प्रकार वह सन्तुष्ट हो और पुरुष उसको प्राप्त कर सकें ॥३१॥

अनुरक्ता के लिए भी ये दारिद्र्यादि विराग के कारण हो सकते हैं । अपत्य मरण वगैरह से दुःख । वचन में जो अश्राब्यत्व है वह पारुष्य है ॥२९।३०॥

क्योंकि यह इस तरह है इसलिए ऐसे उसके राग की रक्षा करे इसलिए कहा कि नायिका के भावों के ग्राही । प्राप्यतेमाने सेव्यते । पुरुषैः माने कुशल पुरुष ॥३१॥

इसकी तुष्टि कैसे हो इस पर कहते हैं लुब्धाम् । पण्डिता कलाविदा कलाओं

चतुरां लडहत्वेन ह्यनुवृत्त्या च मानिनीम् ॥३२॥
भूषणग्राहणाच्चापि शृङ्गारमुखरो, भवेत् ।
पुरुषद्वेषिणीमिष्टैः कथायोगैरुपक्रमैः ॥३३॥
उपक्रीडनकैर्बालां भीरुमाश्वासनेन च ।
गर्वितां नीचसेवाभिरुदात्तां शिल्पदर्शनैः ॥३४॥
सर्वासामेव नारीणां त्रिविधा प्रकृतिः स्मृता ।
उत्तमा मध्यमा नीचा वेश्यानां तु स्वभावजाः ॥३५॥

अभिनवभारती

लडहत्वेन प्रागल्भ्येन ॥३२।३३॥

नीचसेवाभिरिति पादस्पर्शनादिभिः । शिल्पदर्शनैरिति विस्मयहेतुभिरित्यर्थः ॥३४॥

प्रतिपदमशक्यो भेदसंग्रह इत्याशयेनाह सर्वासामेवेति उत्तममध्यमाधमानां प्रत्येकमिति यावत् ॥३५।४१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) लोभी नायिका को पैसा देकर, पण्डिता को कलाओं का ज्ञान करा कर, चतुरा को लडहत्व से प्रगल्भता से, मानिवी को अनुवर्त्तन से गहनों को प्रदान करके शृंगार के विषय में मुखर हो जाय। जो नारी पुरुष से द्वेष करती है उसको कथाएँ कहकर और अनुकूल उपक्रमों से खुश करे ॥३२।३३॥

(मूल) बाला नायिका को खेल के क्रीडा के उपकरणों से, भीरु को आश्वासन देने से। गर्विता को सेवा से, सेवा भी नीच तरीके की हो सकती है। उदात्त नायिका को शिल्पकारिता से प्रसन्न करे ॥३४॥

(मूल) सभी प्रकार की स्त्रियों का स्वभाव माने प्रकृति तीन प्रकार की होती है। उत्तम मध्यम और अधम। किन्तु वेश्याओं की तो स्वभाव के कारण ऐसी अवस्थाएँ होती हैं ॥३५॥

की जानकार। यहां विज्ञ में इगुपध होने से क प्रत्यय है और टाप् है। लडहत्व प्रगल्भता है ॥३२।३३॥

नीचसेवा पादस्पर्शनादि। शिल्पप्रदर्शन विस्मयकारी शिल्पों को दिखाना ॥३४॥

प्रतिपद में भेदों का संग्रह करना अशक्य है इस आशय से कहते हैं—सभी उत्तम मध्यम एवं अधम स्त्रियों का अर्थात् प्रत्येक का ॥३५।४१॥

या विप्रियेऽपि तिष्ठन्तं प्रियं वदति नाप्रियम् ।
न दीर्घरोषा च तथा कलासु च विचक्षणा ॥३६॥
शीलशोभाकुलाधिक्यैः पुरुषैर्या च काम्यते ।
कुशला कामतन्त्रेषु दक्षिणा रूपशालिनी ॥३७॥
गृह्णाति कारणाद्रोषं विगतेर्ष्या ब्रवीति च ।
कार्यकालविशेषज्ञा सुभगा सा स्मृतोत्तमा ॥३८॥
पुरुषैः काम्यते या तु तथा कामयते च तान् ।
कामोपचारकुशला प्रतिपक्षाभ्यसूयिनी ॥३९॥
ईर्ष्यातुरा त्वनिभृता क्षणक्रोधाति गर्विता ।
क्षणप्रसादा या चैव सा नारी मध्यमा स्मृता ॥४०॥
अस्थानकोपना या तु दुष्टशीलातिमानिनी ।
चपला परुषा चैव दीर्घरोषाधमा स्मृता ॥४१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) वह नारी उत्तम होती है जो विरोध में रहने वाले को भी प्रिय ही बोलती है अप्रिय नही बोलती है। दीर्घ काल तक रोष नही करती है। कला की जानकार होती है ॥३६॥

(मूल) शील की विशेषता शोभा सम्पन्नता और कुल की अधिकता माने कुल के गौरव से है जिसकी पुरुष कामना करते हैं। काम तन्त्र में कुशल है। दक्षिणा है अर्थात् सरला है एवं उदार है। रूपशालिनी है ॥३७॥

(मूल) कारण होने पर रुष्ट होती है और ईर्ष्या रहित होकर बोलती है। अब यह समय कार्य करने का है ऐसा समझती है और जो सुभगा है सौभाग्य युक्ता है ॥३८॥

(मूल) वह नारी मध्य श्रेणी की होती है जिसकी पुरुष कामना करते है और जो पुरुषों की कामना करती है। काम के उपचारों में कुशल है। दुश्मनों से असूया करती है। ईर्ष्या से आतुर रहती है। अनिभृता माने चुपचाप नही रहती है या बैठती है। जो क्षणिक क्रोध करती है। जो अतिगर्विता है। जो क्षण में प्रसन्न हो जाती है ॥३९।४०॥

(मूल) वह नारी अधमा होती है जो अस्थान में कोप करती है जिसका स्वभाव दुष्ट होता है। जो अत्यन्त मान करती है। परुषभाषिणी है और दीर्घ काल तक गुस्सा करती है ॥४१॥

सर्वासां नारीणां यौवनभेदाः स्मृतास्तु चत्वारः ।
नैपथ्यरूपचेष्टागुणेन शृङ्गारमासाद्य ॥४२॥
पीनोरुगण्डजघनाधरस्तनद्वयं कर्कशं रतिमनोज्ञम् ।
सुरतं प्रति सोत्साहं प्रथमं तद्यौवनं ज्ञेयम् ॥४३॥
गात्रं पूर्णावयवं पीनौ च पयोधरौ नतं मध्यम् ।
कामस्य सारभूतं यौवनमेतद् द्वितीयं तु ॥४४॥
सर्वश्रीसंयुक्तं रतिकरमुन्मादनं रतिगुणाढ्यम् ।
कामाप्यायितशोभं यौवनमेतत्तृतीयं तु ॥४५॥

## अभिनवभारती

(सर्वासामिति) प्रथमं यौवनं यावद्विंशति । एवं त्रिंशच्चत्वारिंशत्पञ्चाशदिति विभागः । अन्ये तु षोडशपञ्चविंशतिपञ्चत्रिंशत्पञ्चत्वारिंशदिति विभागमाहुः ॥४२।४७॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) नेपथ्य माने वेषभूषा सजावट से रूप चेष्टा एवं तदनुकूल गुण से शृंगार को प्राप्त करके अर्थात् शृङ्गार भाव के उत्पन्न हो जाने से सभी नारियों के यौवन के भेद चार प्रकार के होते हैं ॥४२॥

(मूल) उसे प्रथम यौवन समझना चाहिए जब नायिका की जंघा कपोल, नितम्ब एवं स्तन पीन हो और कर्कश हों रति के लिए आकर्षक हो एवं रति के विषय में उत्साह जनक हो जिसका अधर कोमल हो ॥४३॥

(मूल) जब शरीर के अवयव अपने रूप में पूर्ण हों पयोधर पीन हो, कमर नत हो अर्थात् झुकी हुई हो लचीली हो तब यह काम का सारभूत द्वितीय यौवन है ॥४४॥

(मूल) जो सम्पूर्ण कान्ति से संयुक्त हो रति का जनक हो उत्पन्न करने वाला हो तथा रति के गुणों से विशेषताओं से सम्पन्न हो और जिसकी शोभा काम से आण्यस्थित बढ गई हो वह तृतीय यौवन है ॥४५॥

सबका । २० वर्ष तक प्रथम यौवन । और अन्य तीस, चालीस एवं पचास वगैरह से विभाग होता है । और लोग तो १६।२५।३५।४५। ऐसा विभाग कहते हैं ॥४२।४७॥

नवयौवने व्यतीते तथा द्वितीये तृतीयके वापि ।
शृङ्गारशत्रुभूतं यौवनमेतच्चतुर्थं तु ॥४६॥
विम्लानगण्डजघनाधरस्तनं किञ्चिदूनलावण्यम् ।
कामं प्रति नोच्छवासं यौवनमेतच्चतुर्थं तु ॥४७॥
नात्यर्थं क्लेशसहा न कुप्यति न हृष्यति प्रतिस्त्रीषु ।
सौख्यगुणेष्ववसक्ता नारी नवयौवना ज्ञेया ॥४८॥
किंचित्करोति मानं किंचित्क्रोध च मत्सरं चैव ।
क्रोधे च भवति तूष्णीं यौवनभेदे द्वितीये तु ॥४९॥

अभिनवभारती

एषूपचारभेदमाह नात्यर्थमिति क्लेशः दशनादिकृत्यं नातीव सहते ॥४८।४९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रथम द्वितीय एवं तृतीय यौवन के व्यतीत होने पर जो यौवन शृंगार का शत्रु है वह चतुर्थ यौवन है ॥४६॥

(मूल) जिस समय में या अवस्था में कपोल, नितम्ब, अधर स्तन निर्मांस हो यानी पीन नही रहे और लावण्य भी कुछ कम हो गया हो तथा काम के प्रति उत्साह नही रह गया हो वह चतुर्थ यौवन होता है ॥४७॥

(मूल) जो अतिशय क्लेश के सहने में असमर्थ हो तथा जो प्रति स्त्री के विषय में न प्रसन्न होती है और न क्रुद्ध होती है अर्थात् जिसको सौतिया डाह नही होती है। सुख के कार्यों में जो आसक्त हो उस नारी को प्रथम यौवन वाली समझना चाहिए ॥४८॥

(मूल) जो नारी कुछ मान करती है कुछ क्रोध करती है और कभी मत्सर इर्ष्या भी करती है और क्रोध आने पर चुप रहती है वह नारी द्वितीय यौवन की अवस्था में होती है ॥४९॥

इनमें किये जानेलायक उपचार के भेदों को कहते हैं। अत्यर्थ माने नखक्षत दन्तक्षत के क्लेश को नही सहन करती है ॥४८।४९॥

रतिसंभोगे दक्षा प्रतिपक्षासूयिनी रतिगुणाढचा ।
अनिभृतगर्वितचेष्टा नारी ज्ञेया तृतीये तु ॥५०॥
चित्तग्रहणसमर्था कामाभिज्ञा त्वमत्सरोपेता ।
अविरहितमिच्छति सदा पुरुषं नारो चतुर्थे तु ॥५१॥
यौवन भेदास्त्वेते विज्ञेया नाटकेषु चत्वारः ।
पुनरेव तु पुरुषाणां च कामतन्त्रे प्रवक्ष्यामि ॥५२॥
चतुरोत्तमौ तु मध्यस्तथा च नीचः प्रवृत्तकश्चैव ।
स्त्रीसंप्रयोगविषये ज्ञेयाः पुरुषास्त्वमी पञ्च ॥५३॥

अभिनवभारती

रतिगुणाढचा कामतन्त्रप्रयोगप्रगल्भेत्यर्थः ॥५०॥
अविरहितमिति भावैस्त्रिभिरपि ॥५१।५२॥
उपचारार्थं पुरुषभेदो ज्ञेय इत्याशयेनाह चतुरोत्तमावित्यादि ॥५३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जो नारी रति सम्भोग में दक्ष है सौतिया डाह करती है। अपनी ऊमर की स्त्रियों के साथ प्रतिपक्ष दुश्मन की तरह असूया करती है। रति की विशेषताओं से सम्पन्न है। और खुले तौर पर गर्वित चेष्टायें करती है उस नारी को तृतीय यौवन में पहुंच गई—ऐसा समझना चाहिए ॥५०॥

(मूल) अपने प्रिय के चित्त के ग्रहण करने में, समझने में, अनुकूल करने में समर्थ है। काम सम्बन्धी क्रियाओं की जानकार है। अपने मत्सर से युक्त है। और जो सदा अपने प्रेमी को अविरहित माने अपने साथ ही रखना चाहती है उस नारी को यौवन की चतुर्थ कक्षा में पहुंच गई है ऐसा समझना चाहिए ॥५१॥

(मूल) नाटकों में अभिनय के उपयोगी इन यौवन के चारों भेदोंको समझना चाहिए। पुरुषों के भी ऐसे भेद होते हैं जो कि कामतंत्र में वर्णित है उनको मैं कहूंगा ॥५२॥

(मूल) स्त्रियों के संप्रयोग के विषय में चतुर, उत्तम, मध्य, नीच एवं प्रवृत्तक इन पांच प्रकार के पुरुषों को समझना चाहिए ॥५३॥

रति गुणों से आढच माने काम शास्त्र में बतलाये हुए प्रयोगों में प्रगल्भ ॥५०॥

तीनों भावों से पुरुष के विरह को नही चाहती है ॥५१।५२॥

उपचार के लिए पुरुषों के भेद को जानना चाहिए इस आशय से कहते हैं चतुर और उत्तम इत्यादि ॥५३॥

**समदुःखक्लेशसहः प्रणयक्रोधप्रसादने कुशलः।**
**योऽर्थी नात्मच्छन्दो दक्षश्चतुरः स बोद्धव्यः ।।५४।।**

**यो विप्रियं न कुरुते नार्याः किंचिद्विरागसंज्ञातम् ।**
**अज्ञातेप्सितहृदयः स्मृतिमान्धृतिमान् स तु ज्येष्ठः ।।५५।।**

**मधुरस्त्यागी रागं मयाति मदनस्य चापि वशमेति।**
**अवमानितश्च नार्या विरज्यते चोत्तमः स पुमान् ।।५६।।**

**सर्वार्थैर्मध्यस्थो भावग्रहणं करोति यो नार्याः ।**
**किंचिद्दोषं दृष्ट्वा विरज्यते मध्यमः स भवेत् ।।५७।।**

अभिनवभारती

पञ्च क्रमेण लक्षयति समदुःख इति ।।५४।।

अज्ञातेप्सितहृदय इति गम्भीर इत्यर्थः । ज्येष्ठ इति यावत् ।।५५।५८।।

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रेयसी के दुःख को अपने दुःख के समान और क्लेश को अपने क्लेश के समान समझ कर सहने वाला, प्रणय कलह में कुपित नायिका के प्रसादन में, प्रसन्न करने में जो कुशल है और जो अर्थी होता हुआ भी अपने मतलब को साधने वाला नही है तथा दक्ष है उसे चतुर समझना चाहिए ।।५४।।

(मूल) नारी के इषत् विराग को सम्यक् जानता हुआ भी जो विप्रिय द्वेष को नही करता है, जिसके हृदय का अभीष्ट अज्ञात है, जिसके मन की बात को कोई जान नही सकता है जो स्मृतिमान् है और धैर्यशाली है वह ज्येष्ठ है ।।५५।।

(मूल) जो मधुर है बातचीत में व्यवहार में जो मीठा है त्यागी है बराबर कुछ २ देता रहता है राग प्रयाति प्रेम करता है मदन के वश में रहता है माने कामार्त्त रहता है किन्तु अपमानित होने पर नारी से विरक्त हो जाता है वह पुरुषउत्तम है ।।५६।।

(मूल) जो सभी विषयों में मध्यभाव से रहता है जो नारी के भाव को ग्रहण करता है समझता है और स्त्री के किसी रोष को देखकर विरक्त हो जाता है वह पुरुष मध्यम श्रेणी का होता है ।।५७।।

पांचों का क्रम से लक्षण कहते हैं। समदुःख इति ।।५४।।

उसके मन का अभीष्ट अज्ञात है अर्थात् वह नायक गंभीर है और ज्येष्ठ है अर्थात् बड़ा है ।।५५।५८।।

काले दाता ह्यवमानितोऽपि न क्रोधमतितरामेति ।
दृष्ट्वाव्यलीकमात्रं विरज्यते मध्यमोऽयमपि ॥५८॥
अवमानितोऽपि नार्या निर्लज्जतयाभ्युपैत्यविकृतास्यः ।
अन्यत्रत्य संक्रान्त स्नेहपरावृत्तभावश्च ॥५६॥
अभिनवकृते व्यलीके प्रत्यक्षं रज्यते दृढतरं यः ।
मित्रैर्निवार्यमाणो विज्ञेयः सोऽधमः पुरुषः ॥६०॥
अविगणितभयामर्षो मूर्खप्रकृतिः प्रसक्तहासश्च ।
एकान्तदृढग्राही निर्लज्जः कामतन्त्रेषु ॥६१॥

अभिनवभारती

नन्वन्यदीयं कार्यवशात्संक्रामेदित्याह स्नेहेति अन्यदीयेन स्नेहेन प्रेम्णा परावृत्तः तद्विषयो भवोऽभिप्रायो यस्य ॥५६।६२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) समय पड़ने पर देता है अवमानित होने पर भी अत्यन्त क्रुद्ध नही होता है। और जो थोड़े से भी व्यलीक को देखकर विरक्त हो जाता है वह भी मध्यम है ॥५८॥

(मूल) जिस नारी का भाव स्नेह से परावृत्त हो गया है पराङ्मुख हो गया है अत एव जो किसी दूसरे में संक्रान्त हो गई है। ऐसी नारी से अवमानित हुआ भी निर्लज्जता से मुख विकारों को छिपाकर आता है वह अधम होता है ॥५६॥

(मूल) नायिका के द्वारा किये हुए ताजा अपराध के अवसर पर प्रेम नही करना चाहिए तब भी जो मित्रों के रोकने पर प्रत्यक्ष दृढतर अनुराग करता है उस पुरुष को अधम समझना चाहिए ॥६०॥

(मूल) यह कुछ कर देगी या करा देगी—ऐसे भय एवं अनर्थ की परवाह नही करता है, जो स्वाभाविक मूर्ख है हँसी करने में प्रसक्त है। एकान्त में दृढ ग्रहण करने वाला और काम के तंत्रों में निर्लज्ज है ॥६१॥

हो सकता है कि दूसरो के भावों का उसके हृदय में संक्रमण हो गया हो—इस पर कहते हैं कि स्नेह है अतः दूसरी नायिका के स्नेह से प्रेम से वह पराङ्मुख है अतः परावृत्त है। अपनी उस नायिका के विषय में उसका भाव है अभिप्राय है ॥५६।६२॥

**रतिकलहसंप्रहारेष्वकर्कशः क्रीडनीयकः स्त्रीणाम् ।**
**एवंविधस्तु तज्ज्ञै विज्ञेयः संप्रवृत्तस्तु ॥६२॥**
**नानाशीलाः स्त्रियो ज्ञेया गूढार्थहृदयेप्सिताः ।**
**विज्ञाय तु यथा सत्त्वमुपसर्पेत्तथैव ताः ॥६३॥**
**भावाभावौ विदित्वाऽथ तत्र तैस्तैरुपक्रमैः ।**
**पुमानुपचरेन्नारीं कामतन्त्रं समीक्ष्य तु ॥६४॥**

अभिनवभारती

ननु किमनेन स्त्रीणां भावज्ञानेनेत्याह नानाशीला इति अर्थनमर्थः अभिप्रायः गूढाभिप्रायं हृदयमासाम् । यथासत्त्वमिति यथाशयम् ॥६३॥

भावाभावा विति अनुरागविरागौ ॥६४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) तथा रति कालिक कलह के समय में किये गये संप्रहारों के होने पर जो कर्कश नही है स्त्रियों का खिलौना बना रहता है ऐसे पुरुष को कामशास्त्र के जानकार लोग संप्रवृत्तक समझें ॥६२॥

(मूल) जिनके मतलब एवं हृदयेक्षित अर्थात् मन की चाह गूढ हैं इस तरह की नाना शीलवाली स्त्रियों को समझना चाहिए। अतः उनके योग्य भावों को समझ कर उनके तरफ प्रवृत्त होना चाहिए ॥६३॥

(मूल) विभिन्न अवसरों पर किये गये उन उन उपक्रमों से, व्यवहारों से स्त्रियों के भाव एवं अभाव यानी राग एवं द्वेष को समझे किन्तु स्त्रियों की प्रवृत्ति के प्रति काम तंत्र की समीक्षा करके पुरुष को उपचार करना चाहिए ॥६४॥

इस तरह स्त्रियों के भावों के समझ लेने से क्या लाभ है। इस पर कहते हैं स्त्रियाँ नानाशील वाली होती हैं। अर्थन ही अर्थ है अभिप्राय है। इनका हृदय गूढाभिप्रांय वाला होता है। यथासत्त्व माने यथाशय को ॥६३॥

भाव और अभाव माने राग और विराग ॥६४॥

**साम चोपप्रदानं च भेदो दण्डस्तथैव च ।**
**उपेक्षा चैव कर्तव्या नारीणां विषयं प्रति ॥६५॥**

**तवास्मि मम चैवासि दासोऽहं त्वं च मे प्रिया ।**
**आत्मोपक्षेपणकृतं यत्तत्सामेति कीर्तितम् ॥६६॥**

**काले काले प्रदातव्यं धनं विभवमात्रया ।**
**यन्निमित्तान्तरकृतं प्रदानं नाम तत्स्मृतम् ॥६७॥**

अभिनवभारती

नारीणां विषयबन्धनं स्वीकारः तं प्रतीति ॥६५॥

तस्मिन्साध्ये सामादयः उपेक्षान्ताः पञ्चोपाया इत्यर्थः । तान् क्रमेण व्याचष्टे तवास्मीत्यादि । आत्मन उपक्षेपो निजभावप्रदर्शनम्, ॥६६॥

काले दिवसे दातव्यामिति नियमेन निमितविशेषकृतेन प्रमोदव्यसनादिनिबन्धनेन दानेन वर्तयतीत्यर्थः ॥६७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अवसर के अनुसार स्त्रियों के विषय के प्रति कभी साम कभी दान कभी भेद कभी दण्ड तथा कभी उपेक्षा करनी चाहिए ॥६५॥

(मूल) मैं तुम्हारा हूं, तुम मेरी हो, मैं दास हूं, तुम मेरी प्रिया हो—इस तरह से जो अपने आपका उपक्षेपण समर्पण करना है वह साम है ॥६६॥

(मूल) अपने विभव की मात्रा के अनुसार समय समय पर कुछ देना चाहिए ऐसी भावना से विभिन्न निमित्त पर किया गया धन का प्रदान दान कहलाता है ॥६७॥

नारियों का विषय बन्धन माने स्वीकार । उसके प्रति ॥६५॥

उस साध्य स्वीकार के विषय में सामादि उपेक्षापर्यन्त ५ उपाय हैं । उनकी क्रम से व्याख्या करते हैं । मैं तुम्हारा हूं । आत्मोपक्षेप माने निजी भावों को दिखाना ॥६६॥

काल, जो दिवस निश्चित किया है उस दिन में देना । प्रमोद एवं व्यसनादि के निबन्धन से हेतु से निमित्त विशेष के लिए किये गये नियम से दान करके व्यवहार करता है ॥६७॥

भेदः स्यात्तत्प्रियस्येह सोपायं दोषदर्शनम् ।
बन्धनं ताडनं चापि दण्ड इत्यभिधीयते ॥६८॥
मध्यस्था मानयेत्साम्ना लुब्धां चोपप्रदानतः ।
अन्यावबद्धभावां च भेदेन प्रतिपादयेत् ॥६९॥
दुष्टाचारे समारब्धे त्वन्यभावसमुत्थिते ।
दण्डः पातयितव्यस्तु मृदुताडनबन्धनैः ॥७०॥

अभिनवभारती

तस्या योऽन्यः प्रियः तस्य दोषास्तथा दृश्यन्ते यथा तया सत्यत्वेन प्रतीयेरन्निति भेदः तदाह सोपायमिति ॥६८॥

चतुर्णामुपायानां स्वं स्वं विषयमाह मध्यस्थामिति किञ्चित् स्निह्यन्तीमित्यर्थः । आनयेत् स्वीकुर्यात् । प्रतिपादयेदिति आत्मनि संमुखीभावं गमयेत् ॥६९॥

'दुष्टाचार इति देशात्पलायनं पुरुषान्तरगृह एव वास इत्यादिके । तत्रापि च स्त्रीषु निरपेक्षः स्यादिति मृदुताडनबन्धनैरिति ॥७०।७१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) किसी भी कारण से प्रिय के दोष को देखना यहां नाटच में भेद होता है । बांध देना, पीटना आदि दण्ड कहलाता है ॥६८॥

(मूल) मध्य भाव में स्थित नारी को साम से माने फुसलाकर के खुश करे । लुब्धा को धन देकर खुश करे । परपुरुष के भाव में बंधी हुई नारी को भेद से प्रतिपादित करे ॥६९॥

(मूल) परपुरुष के प्रति उत्पन्न हुए भावों से जब नारी दुष्ट आचरण को करने लगे तब मृदुताडन और बन्धन रूप दण्ड देवें ॥७०॥

उस नायिका का जो दूसरा प्रेमी है उसके दोषों को उस प्रकार से दिखाये जिससे वह नायिका उनको सत्य समझें । इसका निम्न भेद है ॥६८॥

चारों उपायों के अपने अपने विषय को कहते हैं । मध्यस्था माने जो कुछ कुछ स्नेह करती है । उसको आनयन स्वीकार करे । प्रतिपादन करे अपनी तरफ संमुखी भाव को करवावे ॥६९॥

दुष्ट आचरण माने अपने देश को छोड़कर भाग जाय दूसरे के घर में रहने लग जाय । इत्यादि । उस समय स्त्रियों में निरपेक्ष हो जाना इसलिए कोमल २ लाडन एवं बन्धन रूपी दण्ड उसको देवे ॥७०।७१॥

[नायकः पुरुषो वाच्यो नायिकां ताडयेच्च ताम् ।
ताडयेत्तां बुधो नारीं रज्ज्वा वेणुदलेन वा ] ॥७१॥
सामादीनां प्रयोगे तु परिक्षीणे यथाक्रमम् ।
न स्याद्या च समापन्ना तामुपेक्षेत बुद्धिमान् ॥७२॥
मुखरागेण नेत्राभ्यां विज्ञेयो भावचेष्टितैः ।
द्वेष्यो वापि प्रियो वापि मध्यस्थो वापि योषिताम् ॥७३॥
अर्थहेतोस्तु वेश्यानां प्रियो वा यदि वाप्रियः ।

अभिनवभारती

उपेक्षाया विषयमाह सामादीनामिति दण्डेनापि हि तत्साम्मुख्यं त्यजति या तस्याः किञ्चिदुपेक्षेत बुद्धिमानित्युक्तम् ॥७२॥

किं संबुध्यत इत्याह मुखरागेणेत्यादि ॥७३॥

वेश्याचित्तं तु दुर्लक्षमिति प्रयत्नपरीक्ष्यमित्याशयेनाह अर्थहेतोस्त्विति । किं

बालक्रीड़ा

(मूल) नायक पुरुष कहलाता है अतः उसे कहना चाहिए कि तुम उस नायिका को पीटो । ऐसा सुनने पर बुध माने समझदार नायक रज्जु से और बांस के दण्ड से उस नायिका का ताडन करे ॥७१॥

(मूल) क्रमशः किये गये सामादि प्रयोग का परिक्षण हो जाने पर नायिका की समापत्ति माने प्राप्ति या अनुकूलता यदि नही होती है तब बुद्धिमान् को उसकी उपेक्षा कर देनी चाहिए ॥७२॥

(मूल) नायक के मुखराग से, नेत्रों से और भावमयी चेष्टाओं से नायिकाओं को समझना चाहिए कि यह द्वेष्य है, यह प्रिय है और याउदासीन है ॥७३॥

उपेक्षा करने के अवसर को बतलाते है कि सामादि । जब दण्ड से भी जो सामुख्य को आनुकूल्य को छोड़ देती है तो बुद्धिमान् उसकी उपेक्षा करे ॥७२॥

कैसे समझे कि यह अनुकूल नही हो रही है इसको कहते हैं मुखराग से ॥७३॥

वेश्याओं के चित्त को लक्षित करना कठिन है अतः उसकी परीक्षा प्रयत्न से करनी चाहिए इस आशय से कहते हैं कि पैसे के लिए । सब वेश्याओं की यह विधि

गम्य एव नरो नित्यं मुक्त्वा दिव्यनृपस्त्रियः ॥७४॥
द्वेष्यं तु प्रियमित्याहुः प्रियं प्रियतरं तथा।
सुशीलमिति दुश्शीलं गुणाढ्यमिति निर्गुणम् ॥७५॥
प्रहसन्ती च नेत्राभ्यां यं दृष्ट्वोत्फुल्लतारका।
प्रसन्नमुखरागाच्च लक्ष्यते भावरूपणैः ॥७६॥
भावाभावौ विदित्वैवं चिरंस्तैस्तैरुपक्रमैः।
यत्नादुपचरेन्नारीं कामतन्त्रं प्रतीक्ष्य तु ॥७७॥

अभिनवभारती

सर्वासां वेश्यानामयं विधिः नेत्याह मुक्त्वा दिव्यनृपस्त्रिय इति ॥७४॥

ननु वचने वेश्याहृदयमुपलक्षेतेत्याह द्वेष्ये तु प्रिय इत्याहुरिति। तुरप्यर्थे।

ननु किमुस्वकार्यहृदया एव ताः, नेत्याह उपचारबलत्वादिति अर्थकाम मयादित्यर्थः। मध्ये वा मो सेवया (?)। ननु यद्येवंभूताः कथं ताः काम्यन्ते

बालक्रीड़ा

(मूल) दिव्याङ्गनाओं माने अप्सराओं को और राजाङ्गनाओं को छोड़कर वेश्याएं अर्थ ही के कारण पुरुष गम्य होती हैं चाहे वह प्रिय हो अथवा अप्रिय हो ॥७४॥

(मूल) वेश्याओं को पैसे के बदौलत द्वेष्य भी प्रिय हो जाता है प्रिय तो प्रियतर हो जाता है दुःशील सुशील हो जाता है और निर्गुण गुणों से सम्पन्न हो जाता है ॥७५॥

(मूल) क्योंकि इसका हेतु है—नायिका जिसको देखकर हंसने लगती है तथा उसके नेत्रों के तारे या कनीनिकाएं खिल जाते हैं खिल जाती हैं। इस तरह मुखराग से एवं भावों के निरूपण से नायिका का प्रसन्न होना लक्षित होता है ॥७६॥

(मूल) इसकी हिन्दी ६४ वें श्लोक में हो गई है ॥७७॥

नहीं है इसलिए कहते हैं कि दिव्यस्त्रियों एवं राजाङ्गनाओं को छोड़कर यह विधि है ॥७४॥

अजी साहब! बोलने पर उनके भी चित्त को जाना जा सकता है इस पर कहते हैं कि द्वेष्य को भी वे प्रिय कहती है तब कैसे जाना जा सकता है। यहां देष्यं तु में तु अपि के अर्थ में है ॥७५।७७॥

**उपाचार बलत्वाच्च विप्रलम्भात्तथैव च।**
**तातु निष्पद्यते कामः काष्ठादग्निरिवोत्थितः ॥७८॥**
**योषितामुपचारोऽयं यथोक्तो वैशिकाश्रयः।**
**कार्यः प्रकरणे सम्यग्यथायोगं च नाटके ॥७९॥**

अभिनवभारती

जनैरित्याशङ्क्यावृत्त्यैतदेवाह उपचारबलत्वाच्चेति। मुतो हृदयग्रहणोचितमुपचारं निन्दती मध्ये च विप्रलम्भयन्ती तस्मात् काम उत्सुको भवति। कामाभिनिवेशी स इत्युक्तम्। काष्ठादग्निरिति प्रत्युत दुश्चिकित्स्य इत्यर्थः ॥७८॥

वैशिकपुरुषाधिकारे प्रवृत्ताध्यायं प्रकृते उपयोजयति योषितामिति। नाटक इति दिव्यवेश्यानां तत्र भावात् पताकानायकादिगतत्वेन चेति शिवम् ॥७९।८०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जैसे काष्ठ से अग्नि उत्पन्न हो जाता है उसी तरह उपचारों के प्रभाव से तथा वियोग से स्त्रियों में काम उत्पन्न हो जाता है ॥७८॥

(मूल) स्त्रियों के विषय का यह उपचार जैसा कि वैशिकों के सम्बन्ध से कहा गया है। उसको योग्यता के अनुसार सप्रकरण में और नाटक में करना चाहिए ॥७९॥

क्या उनके हृदय में अपना मतलब सिद्ध करना ही है? अतः वे दुःसाध्य हैं इस पर कहते हैं—नही। अर्थ के अधीन ही उनका काम है। जब ऐसी वे हैं तब मनुष्य उनकी क्यों कामना करते हैं? इस पर कहते हैं उपचारों के बल से वे लक्षित होती हैं क्योंकि वे हृदय के ग्रहणकारी उपचार की निन्दा करती हैं और बीच बीच में विप्रलम्भन करती है वञ्चना करती हैं। इस लिए वह पुरुष काम में उत्सुक हो जाता है। इसी लिए कहा है कि वह कामाभिनिवेशी है। काण्ठ से अग्नि उठ जाती है। यानी प्रत्युत दश्चिकित्स्य है ॥७८॥

प्रवृत्त अध्याय के वैशिक पुरुषाधिकार में कथित सप्रकरण में, नाटक में, योषितो का स्त्रियों का उपयोग होता है। दिव्यवेश्याओं का अप्सराओं का उसमें और पताका नायकादि में भी भाव होने से ऐसी विधि है ॥७९।८०॥

**एवं वेश्योपचारोऽयं तज्ज्ञैः कार्यो द्विजोत्तमाः ।**
**अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि प्रकृतीनां तु लक्षणम् ॥८०॥**

**इति भरतीये नाट्यशास्त्रे त्रयोविंशोऽध्यायः ।**

अभिनवभारती

अध्यायो वैशिकः सोऽयं त्रयोविंशतिपूरणः ।
कृतोऽभिनवगुप्तेन भग्नग्रन्थिपदक्रमः ॥

इति श्रीमहामाहेश्वराचार्याभिनवगुप्तविरचितायां नाट्यवेदविवृत्तावभिनवभारत्यां वैशिकस्त्रयोविंशोऽध्यायः

---

बालक्रीड़ा

(मूल) हे द्विजोत्तमो ! इस प्रकार वेश्याओं के विषय में बतलाए हुए इस उपचारों को जानकार पण्डित अभिनय से दिखावें । अब इसके बाद प्रकृतियों के लक्षण को कहूंगा ॥८०॥

इस तेइसवें वैशिक अध्याय के ग्रन्थि अर्थात् दुर्बोध, अव्यवस्थित पदों के क्रम को परिपाटी को अभिनव गुप्त ने भग्न कर दिया माने व्यवस्थित कर दिया ।

इस प्रकार अचार्य पं० मधुसूदन शास्त्री की कृति नाट्यशास्त्र के २३ वें अध्याय की हिन्दी टीका बालक्रीड़ा सम्पूर्ण हुई ।

श्रीः

# नाटयशास्त्रम्

चतुर्विंशोऽध्यायः

**समासतस्तु प्रकृतिस्त्रिविधा परिकीर्तिता ।**
**पुरुषाणामथ स्त्रीणामुत्तमाधममध्यमा । १।।**

अभिनवभारती—चतुर्विंशोऽध्यायः

त्रिधा विकल्पनं यस्यां पुमान् यत्रोपचर्यते ।
तां वन्दे प्रकृतिं शम्भोः शक्तित्रयविजृम्भणात् ।।

इह कामोपचारः पूर्वदर्शितः कामश्च स्त्रीपुरुषहेतुक इत्युक्तम् । स्त्रीणां च पुंसां च यद्यपि विचित्राः स्वभावास्तथापि ते प्रतिपदमशक्यकलना इति प्रकृतित्रयेण ते सर्वे शक्यसंग्रहा इति प्रकृतित्रयं वक्तव्यम् । तथा चाह समासत

बालक्रीड़ा

अथ इसके बाद भरतीय नाटयशास्त्र के २४ वें अध्याय के मूल की हिन्दी टीका बालक्रीड़ा का आरम्भ करते हैं ।

(मूल) समासतस्तु । पुरुषों एवं स्त्रियों की उत्तम मध्यम एवं अधम भेद से संक्षेप में तीन प्रकार की प्रकृतियों को आचार्यों ने कहा है ।।१।।

अब २४ वें अध्याय की अभिनवभारती की बालक्रीड़ा का आरम्भ करते हैं ।

जिसमें तीन शक्तियों के विजृम्भण विकाश के बदौलत तीन प्रकार के विकल्प हैं और पुरुष जिसमें उपचरित होता हैं ऐसी शम्भु की प्रकृति शक्ति की वन्दना करता हूं ।

यहां २३ वें अध्याय में काम का उचार बतलाया है उसको पहले दिखा दिया है । यह भी कह दिया है कि वह काम स्त्री पुरुष हेतुक है । यद्यपि स्त्रियों और पुरुषों के स्वभाव विचित्र हैं तद्यपि प्रतिपद में यानी प्रत्येक के रूप में उनकी कल्पना गणना करना अशक्य है । किन्तु प्रकृतित्रय के जरिये उनका संकलन किया जा सकता है । अतः प्रकृतित्रय को कहना है । इसीको कहते हैं समासतः माने संक्षेप से ।

**जितेन्द्रियाज्ञानवती नानाशिल्पविचक्षणा ।**
**दक्षिणार्थमहालक्ष्मी भीतानां परिसान्त्वनी ॥२॥**
**नानाशास्त्रार्थसंपन्ना गाम्भीर्यौदार्यशालिनी ।**
**स्थैर्यत्यागगुणोपेता ज्ञेया प्रकृतिरुत्तमा ॥३॥**

### अभिनवभारती

इति कामोपचारश्च श्रृङ्गारपर्यंवसायी नायकविशेष एवेति नायकभेदा वक्तव्याः। तस्य च नायकस्यान्तःपुरो बहिर्वा किन्नामधेयः कियान्वा परिवार इति सर्वं कविना ज्ञातव्यं नटेन च। तदेवं प्रकृततिनायकपरिवारभेदानभिधाय कोऽयमध्याऽयोस्याभिचारमारभ्यते प्रकृत्यादिभेदोपचारो हि स्त्रीभिः तच्च नपुंसकस्य कामविरहत्वादुपचारः स्नेहव्यवहार इत्यध्यायसङ्गतिः तत्र प्रकृतिव्यवहारं तावदाह समासतस्त्विति । तुर्व्यतिरेके—पूर्वं विस्तरेण स्वभावो दर्शितोऽधुना तु संक्षेपत इति ॥१।२।३॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) जितेन्द्रिया, ज्ञानवती, नानाशिल्पों की जानकार दक्षिणा माने उदार एवं सरला, अर्थ के पैसे रूपये के सम्बन्ध में महालक्ष्मी तथा भीतों को परिसान्त्वना देने वाली, अनेक प्रकार के शास्त्रीय अर्थो से सम्पन्ना, गाम्भीर्य औदार्य स्थैर्य एवं त्यागादि गुणों से उपेत अतएव शालिनी सुशोभित होने वाली प्रकृति को उत्तम श्रेणी की समझना चाहिए ॥२।३॥

कामोपचार का पर्यवसान श्रृंगार के रूप में नायक में होता है अतः नायकों के भेदों को कहना आवश्यक है। नायक के भेदों के साथ २ कवि और नटको यह भी जानना चाहिए कि अन्तःपुर में और बाहर लोक में नायक का परिवार कितना है और उसका नाम क्या है। इस प्रकार प्रकृत नायक और उसके परिवार के भेदों को कह कर यह कौन अध्याय है जिसका आरम्भ करते है।

प्रकृति वगैरह के उपचार का अर्थ है स्त्रियों के साथ स्नेह व्यवहार। उसमें नपुंसक का उपचार व्यवहार कामोपभोग से रहित होता है। यह सङ्गति अध्याय है। अब प्रकृति के व्यवहार को कहते हैं समासतस्तु। यहां तुका अर्थ व्यतिरेक है अभाव है पूर्व में स्वभाव को विस्तार से कहा है, अधुना संक्षेप से कहते हैं ॥१।२।३॥

लोकोपचार चतुरा शिल्पशास्त्रविशारदा ।
विज्ञानमाधुर्ययुता मध्यमा प्रकृतिः स्मृता ॥४॥
रूक्षवाचोऽथ दुःशीलाः कुसत्त्वाः स्थूलबुद्धयः ।
क्रोधना घातकाश्चैव मित्रघ्नाश्छिद्रमानितः ॥५॥
पिशुनास्तूद्धतैर्वाक्यैरकृतज्ञास्तथालसाः ।
मान्यामान्याऽविशेषज्ञा स्त्रीलोलाः कलहप्रियाः ॥६॥
सूचकाः पापकर्माणः परद्रव्यापहारिणः ।
एभिर्दोषैस्तु संपन्ना भवन्तीहाधमा नराः ॥७॥

अभिनवभारती

लोकोपचारेति। लोकोपचारो लोक व्यवहार स्तस्मिन् चतुरा पतत्यवश्यम् । कृतमुपकारं या विस्मरन्त्यकृतज्ञास्ता । मान्यामान्ययोरविशेषज्ञा । इति समास: ॥४।७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) लौकिक उपचार में चतुर शिल्प शास्त्र में विशारद, विज्ञान एवं माधुर्य से युता प्रकृति मध्यमा मानी गई है ॥४॥

(मूल) रूक्ष बोलने वाले दुष्ट स्वाभाव वाले कुत्सित मनवाले, स्थूल बुद्धि वाले क्रोधी, घात करने वाले, मित्रों का हनन करने वाले चुगल खोरों से छिद्रों से मानित अर्थात् छिद्रों का अन्वेषण करने वाली औरतों से सम्मानित अतएव स्वयं भी पिशुन चुगली करने वाले, उद्धत वाक्य बोलने वाले, अकृतज्ञा अर्थात् कृत उपकार को जो भूल जाते हैं वे, अलस, यह मान्य है और यह अमान्य है इसकी विशेषता को नही समझने वाले, स्त्रियों में चञ्चल, कहल करने में जिनको प्रेम रहता है ऐसे कलह प्रिय, सूचक भेदिया व्यक्ति या समाज के या राष्ट्र के रहस्य की सूचना उसके दुश्मनों को देने वाले, पाप कर्म करने वाले और परद्रव्य करने वाले नर अधम प्रकृति के होते हैं। ऐसे कर्म करने वाले दोषी होते है अतः इन दोषों से जो सम्पन्न हैं वे नर अधम हैं ॥५।७॥

लोकोपचार माने व्यवहार ॥४।५॥

जो किये हुए उपकार को भूल जाते हैं वे अकृतज्ञ हैं कृतघ्न हैं। यह मान्य हैं और यह अमान्य है—इस विशेषता को वे नही जानते हैं। यहां मान्यामान्ययोरविशेषज्ञा ऐसा षष्ठी समास है ॥६।७॥

**एवं तु शीलतो नृणां प्रकृतिस्त्रिविधा स्मृता ।**
**स्त्रीणां पुनश्च प्रकृतिं व्याख्यास्याम्यनुपूर्वशः ।।८।।**

**मृदुभावा चाचपला स्मित भाषिण्यनिष्ठुरा ।**
**गुरूणां वचने दक्षा सलज्जा विनयान्विता ।।९।।**

**रूपाभि जनमाधुर्यैर्गुणैः स्वाभाविकैर्युता ।**
**गाम्भीर्य धैर्यसंपन्ना विज्ञेया प्रमदोत्तमा ।।१०।।**

अभिनवभारती

पुनश्चेति पूर्वं यद्यप्युक्ता तथापीत्यर्थः। तत्र हि कामोपचाराभिप्रायेण प्रकृतित्रैविध्यं व्याख्यातम्। इह तु सर्वव्यवहारविषयमिति विशेषो दृश्यते। तत्र तु विषयभेदादुत्तमादित्वम् सत्त्वसमुद्भवत्वात् रस्याः स्निग्धा इत्यादय आहाराः सात्त्विकस्य प्रिया इत्युच्यन्ते। तत्र हि सत्त्वमाहारविषयमेव सहघ्रमाभ्यवहारा-दिति कृतकटुकाहारव्रतो मुनिर्न सात्त्विक इति नापि चोरो घृतगुड पयोन्नभोजी सात्त्विक इति ।।८।।

वचने दक्षा सती, गुरूणां विषये सलज्जा ।।९।१०।।

बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार के शील से पुरुषों की तीन प्रकार की प्रकृति मानी गई है। पुनश्च माने यद्यपि पहले भी प्रकृतियाँ कह दी गई हैं तद्यपि स्त्रियों की प्रकृतियों की अनुपूर्वशः क्रमशः फिर व्याख्या करूंगा ।।८।।

(मूल) मृदुभावा कोमल जिसका स्वभाव है। अचपला, हँसकर बात करने वाली, अनिष्ठुरा अक्रूरा, बोलने में दक्षा, कुशला, गुरुओं के विषय में लज्जा करने वाली विनय से अन्विता, रूप अभिजन कुलीनता एवं माधुर्य—इन स्वभाविक गुणों से युता, जो माधुर्य एवं धैर्य से सम्पन्न है उनको प्रमदाओं में उत्तम समझना चाहिए ।।९।१०।।

पुनः फिर। यद्यपि पहले कह दिया है तब भी पुनः कहते हैं। वहां कामोपचार के अभिप्राय से प्रकृति के तीन प्रकारों का व्याख्यान किया है। और यहां सभी व्यवहारों के विषय में कहते है यह विशेष है। उत्तम मध्यम एवं अधम ये भेद विषय भेद से होते हैं। सत्त्व गुण के उद्रेक से रस्य एवं स्निग्ध आहार सात्त्विक को प्रिय होते हैं ऐसा कहते हैं। यहां सत्त्व आहार विषयक ही है। कडु आहार करके व्रत करने वाला मुनि सात्विक नही होता है। और न घृत गुड एवं पय से मिश्रित अन्न को खाने वाला चोर सात्त्विक हो सकता है ।।८।।

वचन में कुशल होती हुई गुरुओं के विषय में सलज्जा ।।९।१०।।

नात्युत्कृष्टैरनिखिलैरेभिरेवान्विता गुणैः ।
अल्पदोषानुविद्धा च मध्यमा प्रकृतिः स्मृता ॥११॥
अधमा प्रकृतिर्या तु पुरुषाणां प्रकीर्तिता ।
विज्ञेया सैव नारीणामधमानां समासतः ॥१२॥
नपुंसकस्तु विज्ञेयः संकीर्णोऽधम एव च ।
प्रेष्याश्चापि हि विज्ञेयाः संकीर्णप्रकृतिस्थिताः ॥१३॥
शकारश्च विटश्चैव ये चान्येऽप्येवमादयः ।
संकीर्णास्तेऽपि विज्ञेया ह्यधमा नाटके बुधैः ॥१४॥

अभिनवभारती

नात्युत्कृष्टैरतिश्रेष्ठताहीनैः, अनिखिलैः, असमग्रैः ॥११।१२॥

सङ्कीर्ण इति । कश्चिन्मिश्रप्रकृतिः कश्चिदधमप्रकृतिरेव । प्रेष्याश्च संकीर्णा इति स्वामिचित्तानुरोधात् ॥१३॥

विटोऽप्येवं शकरोऽप्येवं (नुभूत) विभवत्वादुत्तममध्यमचेष्टितमाचरति सङ्कीर्णः । परमार्थतस्तु प्रेष्यविटशकारा अधमा एव ॥१४।१५॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अत्यन्त उत्कर्ष से शून्य इन पहिले कहे हुए गुणों से समन्वित और अल्प दोषों से अनुविद्ध प्रकृति मध्यम मानी गई है ॥११॥

(मूल) पुरुषों की जो अधम प्रकृति बतलाई गई है उसी को अधम स्त्रियों की प्रकृति समझना चाहिए ॥१२॥

(मूल) नपुंसक तो संकीर्ण होता है अतः अधम प्रकृति वाला ही होता है। जो प्रेष्य हैं उनको भी संकीर्ण प्रकृति में स्थित समझें ॥१३॥

(मूल) शकार, विट और भी जो इस तरह के संकीर्ण लोग हैं उनको बुध लोग नाटक में अधम प्रकृति वाला समझें ॥१४॥

अत्यन्त उत्कृष्ट नही हो माने अतिश्रेष्ठता से हीन हो । अनिखिल माने असमग्र ॥११।१२॥

संकीर्ण माने कोई मिलीजुली प्रकृति वाला और कोई अधम प्रकृति वाला। प्रेष्य भी स्वामी के चित्त के अनुरोध से संकीर्ण होते हैं ॥१३॥

विट भी इसी प्रकार संकीर्ण होता है। शकार भी विभव के अनुभव करने के कारण उत्तम एवं मध्यम चेष्टाएँ करता है अतः संकीर्ण है। वस्तुतः प्रेष्य विट एवं शकार अधम ही होते हैं ॥१४।१५॥

एता ज्ञेयाः प्रकृतयः पुरुषस्त्रीनपुंसकाः ।
आसां तु संप्रवक्ष्यामि विधानं शीलसंश्रयम् ॥१५॥
अत्र चत्वार एव स्युर्नायकाः परिकीर्तिताः ।
मध्यमोत्तमप्रकृतौ नानालक्षणलक्षिताः ॥१६॥
धीरोद्धता धीरललिता धीरोदात्तास्तथैव च ।
धीरप्रशान्तकाश्चैव नायकाः परिकीर्तिताः ॥१७॥
देवा धीरोद्धता ज्ञेयाः स्युर्धीरललिता नृपाः ।
सेनापतिरमात्यश्च धीरोदात्तौ प्रकीर्तितौ ॥१८॥
धीरप्रशान्ता विज्ञेया ब्राह्मणा वणिजस्तथा ।
एतेषां तु पुनर्ज्ञेयाश्चत्वारस्तु विदूषकाः ॥१९॥

अभिनवभारती

प्रकृतिभेदमभिधाय नायकभेदमाह अत्र चत्वार इति ॥१६।१८॥

सुरतविषये संबन्धिग्रहणे वा विग्रहं सन्धिना दूषयतीति विदूषकः । विप्रलम्भ नवकथा विनोदनैः दूषयन्ति विस्मारयन्ति ॥१९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) इन बतलाई हुई प्रकृतियों को स्त्री, पुरुष एवं नपुंसक भेद वाली समझें। अब इनका शील के अनुसार विधान को कहूंगा।

(मूल) यहां उत्तम एवं मध्यम प्रकृतियों में नाना लक्षणों में लक्षित चार प्रकार के ही नायक कहे गये हैं ॥१६॥

(मूल) धीरोद्धत, धीरललित, धीरोदात्त तथा धीरप्रशान्त नायक कहे गये हैं ॥१७॥

(मूल) देवताओं को धीरोद्धत समझें। राजा लोग धीरललित होते हैं। सेनापति और अमात्य धीरोदात्त कहे गये हैं ॥१८॥

(मूल) ब्राह्मण तथा वणियों को धीरप्रशान्त समझना चाहिए। इन चार प्रकार के नायकों के विदूषकों को चार प्रकार का समझना चाहिए। विदूषक का मतलब है नायक और नायिकाओं के विग्रह को सन्धि कराकर दूषित कर दे यानी शान्त कर दे ॥१९॥

प्रकृति भेद कहकर नायक भेद को कहते हैं यहां चार नायक होते हैं ॥१६।१८॥

सुरत के विषय में, सम्बन्ध के ग्रहण में विग्रह को सन्धि के द्वारा दूषित कर देता है वह विदूषक है। विप्रलम्भ को नूतन नूतन कथाएँ एवं विनोद के द्वारा दूषित कर देता है माने भुलावा देता है ॥१९॥

लिंगी द्विजो राजजीवी शिष्यश्चेति यथाक्रमम् ।
देवक्षितिभृतामात्यब्राह्मणानां प्रयोजयेत् ॥२०॥
विप्रलंभसुहृदोमी संकथालापपेशलाः ।
व्यसनी प्राप्य दुःखं वा युज्यतेऽभ्युदयेन यः ॥२१॥
तथा पुरुषमाहुस्तं प्रधानं नायकं बुधाः ।
यत्रानेकस्य भवतो व्यसनाभ्युदयौ पुनः ॥२२॥

अभिनवभारती

यथाक्रममिति क्रमिकमौचित्यमत्र यथोचितं योजनीयं तद्यथा लिङ्गी ऋषिः देवानाम्, द्विजो वीरः सेनापति राज्ञां राज्ञः जीवी शिष्यो ब्राह्मणस्य ॥२०॥

तेषां व्यापारमाह विप्रलम्भसुहृद विदूषक इति ॥२१॥

नन्वेकपुरुषसंभव इतिवृत्ते को नायक इत्याह व्यसनीति। प्राप्यदुखं चेति । पूर्वमेव न व्यासनपतितो व्यसनी वा अयमपि तु सुखीभूत्वा दुखं प्राप्तः ॥२२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) देवता, राजा, अमात्य एवं ब्राह्मणों के विदूषक यथाक्रम लिंगी द्विज राजजीवी एवं शिष्य को बनावें ॥२०॥

(मूल) ये लोग विप्रलम्भ में सुहृत होते हैं। क्योंकि संकथा अच्छी प्रकार की कहानी कहने में और वार्त्तालाप में पेशल होते हैं। जो व्यसनों में निमग्न होकर या दुःखों को भोगकर अभ्युदय को प्राप्त करता है उस पुरुष को बुध लोग प्रधान कहते हैं अतः यह प्रधान पुरुष नायक होता है ॥२१॥

(मूल) जहां अनेक पुरुष होते हैं वहां उनमें ये व्यसन और आभ्युदय वार २ होते ही रहते हैं ॥२२॥

यथाक्रमम् । क्रमिक औचित्य की योग्यता अनुसार योजना करनी चाहिए । जैसे लिङ्गी ऋषि देवताओं का, द्विज वीर सेनापति का, राजा से जीविका चलाने वाला राजा का और ब्राह्मण का शिष्य विदूषक होता है ॥२०॥

उनके व्यवहार को कहते हैं विप्रलम्भ में ये सुहृत् होते हैं ॥२१॥

जो इतिवृत्त एक ही पुरुष से संभव है उस इतिवृत्त में कौन नायक है इसको कहते हैं व्यसनी । दुःख को प्राप्त करके। पहले से ही व्यसन में पतित नही हुआ है किन्तु फिर व्यसनी हो गया है यह भी सुख का अनुभव करके दुःखी हो गया है ॥२२॥

सपुष्टौ यत्र तौ स्यातां न भवेत्तत्र नायकः ।
दिव्या च नृपपत्नी च कुलस्त्री गणिका तथा ॥२३॥

एतास्तु नायिका ज्ञेया नानाप्रकृतिलक्षणाः ।
धीरा च ललिता च स्यादुदात्ता निभृता तथा ॥२४॥

धीरा च ललिता चैव दिव्या राजाङ्गना भवेत् ।
उदात्त निभृता कुलस्त्री गणिका भवेत् ॥२५॥

ललितामभ्युदात्ताया गणिकाधीरयोरपि ।
राजोपचारं वक्ष्यामि ह्यन्तःपुरसमाश्रयम् ॥२६॥

प्रकृतीनां तु सर्वासामुपचाराद् द्विधा स्मृताः ।
बाह्यश्चाभ्यन्तरश्चैव तयोर्वक्ष्यामि लक्षणम् ॥२७॥

अभिनवभारती

नन्वेतल्लक्षणमात्रेतिवृत्तेऽनेकस्यापि रामचरित इव सुग्रीवविभीषणयोरपीत्याह यत्रानेकस्येति ॥२३॥

एवं नायकभेदं निरूप्य नायिकाभेदमाह दिव्याचेति ॥२४।२८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) किन्तु जिसमें ये पुष्ट होते हैं माने अधिक होते है वह नायक नही होता है ॥२३॥

(मूल) दिव्य नृपपत्नी, कुलस्त्री एवं गणिका इनको नाना स्वभाव वाली धीरा, ललिता, उदात्ता एवं निभृता नाम वाली नायिका समझें ॥२४॥

(मूल) इनमें धीरा और ललिता क्रमशः दिव्या एवं राजाङ्गना होती हैं। उदात्ता एवं निभृता क्रमशः कुल स्त्री और गणिका होती हैं ॥२५॥

(मूल) ललिता, उदात्ता, गणिका तथा धीरा के विषय में अन्तःपुर के अनुसार राजोपचार को कहूँगा ॥२६॥

(मूल) सभी प्रकृतियों के उपचार के बदौलत दो भेद होते हैं। एक बाह्य दूसरा आभ्यन्तर। इनके लक्षण को कहूँगा ॥२७॥

जहां केवल ऐसा लक्षण होता है वहां अनेक होते हैं। जैसे राम के चरित में सुग्रीव और विभीषण। इसलिए कहते हैं अनेकस्य ॥२३॥

इस प्रकार नायक के भेद का निरूपण करके नायिका के भेद को कहता है— दिव्या च ॥२४।२८॥

तत्र राजोपचारो यो भवेदाभ्यन्तरो हि सः ।
ततो भिन्नोपचारस्तु यस्य बाह्यः स उच्यते ॥२८॥
अथ राजोपचार भिन्नोपचारतरस्तथा ।
स्त्रीविभागं प्रवक्ष्यामि राज्ञामन्तःपुराश्रितम् ॥२९॥
महादेवी तथा देव्यः स्वामिन्यः स्थापिता अपि ।
भोगिन्यः शिल्पकारिण्यो नाटकोयाः सनर्तकयः ॥३०॥
अनुचारिकाश्च विज्ञेयास्तथा च परिचारिकाः ।
तथा संचारिकाश्चैव तथा प्रेषणकारिकाः ॥३१॥
महत्तर्यः प्रतीहार्यः कुमार्यः स्थविरा अपि ।
आयुक्तिकाश्च नृपतेरयमन्तःपुरो जनः ॥३२॥

अभिनवभारती

अथ परिवारभेदमाह राजोपचारमित्यादि ॥२९॥

महादेवीप्रभृत्यायुक्तिकान्तः सप्तदशकः स्त्रीगणः, नपुंसकादिवर्गोऽष्टादश । अत एव वक्ष्यति एतदष्टादशविधं प्रोक्तमन्तःपुरमिति, तद्विषयः परिवार इत्यर्थः । महादेवीत्येकत्वं विवक्षितम् ॥३०।३२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) उनमें जो राजा का उपचार होता है वह आभ्यन्तर होता है और उससे भिन्न का उपचार बाह्य कहलाता है ॥२८॥

(मूल) अथ इसके अनन्तर राजोपचार और भिन्नोपचार के कारण होने वाले स्त्रियों के विभाग को राजाओं के अन्तःपुर के अनुसार कहूँगा ॥२९॥

(मूल) महादेवी तथा अन्य देवियों – स्वामिनी, स्थापिता, भोगिनी शिल्पकारिणी नर्तकों के सहित नर्तकियों, अनुचारिका, परिचारिका, संचारिका, प्रेषणकारिका माने सन्देशवाहिनी, महत्तरियों प्रतीहारी कुमारियाँ, बुढ़ियाँ और आयुक्तिकाएँ । यह राजा के अन्तःपुर के जन हैं ॥३०।३२॥

अथ अब परिवार के भेद को कहते हैं राजोपचारम् इत्यादि ॥२९॥

महादेवी से लेकर आयुक्तिका पर्यन्त १६ स्त्रियों का गण है और नपुंसकादि वर्ग १८ हैं । इसीलिए कहेंगे कि अठ्ठारह प्रकार के अन्तः पुर को कहा । अर्थात् यह सब अन्तःपुर का परिवार है । महादेवी यहां एक वचन विवक्षित है ॥३०।३२॥

अत्र मूर्धाभिषिक्ता या कुलशीलसमन्विता ।
गुणैर्युक्ता वयस्स्था च मध्यस्थाऽक्रोधना तथा ॥३३॥
मुक्तेर्ष्या नृपशीलज्ञा सुखदुःखसहा समा ।
शान्तिस्वस्त्ययनैर्भर्त्तुस्सततं मङ्गलैषिणी ॥३४॥
शान्ता पतिव्रता धीरा अन्तःपुरहितेरता ।
एभिर्गुणैस्तु संयुक्ता महादेवीत्युदाहृता ॥३५॥
एभिरेव गुणैर्युक्तास्तत्संस्कारविवर्जिताः ।
गर्विताश्चातिसौभाग्याः पतिसंभोगतत्पराः ॥३६॥

अभिनवभारती

महादेवीप्रभृतीनां क्रमेण लक्षणान्याह अत्र मूधाभिषिक्तेत्यादि । सर्वेषां मूर्धनि प्रधानस्थानेत्यभिषिक्ता । वयसि मध्यमे तिष्ठतीति मध्यस्था ॥३३।३४॥

(अन्तःपुरेति) अन्तःपुरिके बाह्ये च वर्गे । अन्तःपुराय हितं कौशल्यसंपादनम् ॥३५।३६॥

बालक्रीड़ा

(मूल) यहां नाटचशास्त्र में जिन गुणों से युक्ता को महादेवी कहा है वे गुण हैं जो युवती, मूर्धाभिषिक्ता, कुलीन, शीलवती, गुणों से सम्पन्ना प्रपञ्चों से उदासीन क्रोध नही करने वाली ईर्ष्या एवं द्वेष से विनिर्मुक्ता, नृप के शील को समझने वाली सुख एवं दुःख को समान रूप से सहन करने वाली शान्ति एवं स्वस्त्ययनों से निरन्तर पति के मंगल को चाहने वाली शान्ता पतिव्रता धीरा और अन्तःपुर में ही रत रहने वाली हो ॥३३।३५॥

(मूल) वे स्त्रियाँ देवी कहलाती हैं जो इन उपयुक्त गुणों से युक्त होती हुई भी महादेवी के संस्कारों से भावनाओं से रहित हैं गर्ववाली, अपने में अतिसौभाग्य मानने वाली पति के साथ सम्भोग करने में तत्पर, ॥३६॥

क्रम से महादेवी प्रभृति के लक्षणों को कहते हैं मूर्धाभिषिक्त सबके मस्तक में अर्थात् जिसका प्रधान स्थान होता है वह अभिषिक्ता होती है। जो मध्यम वय में रहती है वह मध्यस्था होती है ॥३३।३४॥

अन्तःपुर माने अन्तःपुरिक एवं बाह्य वर्ग में। अन्तःपुर के लिए हित कुशलता का सम्पादन ॥३५।३६॥

शुचिनित्योज्ज्वलाकाराः प्रतिपक्षाभ्यसूयकाः ।
वयोरूपगुणाढ्या यास्ता देव्य इति भाषिताः ॥३७॥
सेनापतेरमात्यानां भृत्यानामथवा पुनः ।
भवेयुस्तनया यास्तु प्रतिसम्मानवर्जिताः ॥३८॥
शीलरूपगुणैर्यास्तु संपन्ना नृपतेर्हिताः ।
स्वगुणैर्लब्धसम्माना स्वामिन्य इति ताः स्मृताः ॥३९॥
रूपयौवनशालिन्यः कर्कशा विभ्रमान्विताः ।
रतिसंभोग कुशलाः प्रतिपक्षाभ्यसूयिकाः ॥४०॥

अभिनवभारती

देव्य इति । महादेवी तु शृङ्गारोचिता नातीव भवति साभिमुख्यमभि प्रयातीत्याशयेन वासवदत्तादिषु कवयो देवी वाचोयुक्त्या व्यवहरन्ति ॥३७।३८॥

स्वगुणैरिति समानं लम्भिता गुणैर्योजिता कलाशीलब योभिः ॥३९॥

कर्कशा सौभाग्यगर्वेण अथेत्यपिचेत्यर्थः ॥४०।५५॥

बालक्रीड़ा

(मूल) शुचि रहने वाली, अपने आकार को नित्य ही उज्ज्वल रखने वाली, प्रतिपक्ष से अभ्यसूया रखने वाली अर्थात् सौतिया डाह रखने वाली तथा वय के अनुसार रूपादि गुणों से आढ्य हो ॥३७॥

(मूल) वे स्वामिनी मानी गई है जो सेनापति अमात्य एवं भृत्य लोगों की लडकियां है । प्रतिसम्मान से रहिता, शील से सम्पन्ना, गुणवती, नृपति के हित में तत्पर और अपने गुणों के बलपर सम्मान को प्राप्त करने वाली हैं ॥३८।३९॥

(मूल) वे नायिकाएँ स्थापित माने रखेलिन होती हैं जो यौवन के अनुरूप सौन्दर्य से युक्त है कर्कशा कटु स्वभाव वाली, विभ्रम से आशंका से युक्त, रति के विषय में सम्भोग में कुशल, सौतिया डाह रखने वाली चतुरा, ॥४०॥

देव्यः । महादेवी शृङ्गार में अतीव उषित डूबी हुई नही रहती है वह तो नायक के अभिमुख में अभिप्राय रखती है इसीलिए कवि वासवदत्तादि में देवी शब्द का व्यवहार करते हैं ॥३७।३८॥

स्वगुण यह शब्द सब में समान है । लम्भिता माने गुणों से युक्त कर दी गई है । कलाशील एवं वय से ॥३९॥

सौभाग्य के गर्व से कर्कश हैं कठोर हैं । अथ माने अपि च ॥४०।५५॥

दक्षा भर्तुश्च चित्तज्ञा गन्धमाल्योज्ज्वलास्सदा।
नृपतेश्छन्दवर्त्तिन्यो न ह्रीर्ष्यामानगर्विताः ॥४१॥
उत्थिताश्च प्रमत्ताश्च त्यक्तालस्या न निष्ठुराः।
मान्यामान्यविशेषज्ञाः स्थापिता इति ताः स्मृताः ॥४२॥
कुलशील लब्धपूजामृदवो नातिचोद्भटाः।
मध्यस्था निभृताः क्षान्ता भोगिन्य इति ताः स्मृताः ॥४३॥
नाना कलाविशेषज्ञा नानाशिल्पविचक्षणाः।
गन्धपुष्पविभागज्ञा लेख्यालेख्यविकल्पिकाः ॥४४॥
शयनासनभागज्ञाश्चतुरा मधुरास्तथा।
दक्षाः सौम्याः स्फुटाः श्लिष्टा निभृताः शिल्पकारिकाः ॥४५॥
ग्रहमोक्षलयज्ञा या रसभावविकल्पिकाः।

बालक्रीड़ा

(मूल) भर्त्ता के चित्त को समझने वाली सुगन्धित द्रव्यों एवं मालाओं से सदा उज्ज्वल रहने वाली नृपति के छन्द का स्वभाव का अनुवर्त्तन करने वाली ईर्ष्या द्वेष अभिमान एवं गर्व से रहित प्रमाद करती हुई भी उत्थित माने सावधान आलस्य शून्य अनिष्ठुर और यह सम्मान के योग्य है और यह सम्मान के योग्य नही है—इसकी विशेषता की जानकार हैं ॥४१।४२॥

(मूल) वे स्त्रियों योगिनी हैं जो कुल एवं शील के बदौलत पूजा को सम्मान को प्राप्त करती हैं और कोमल स्वभाव की हैं, अत्यन्त उद्भट नही हैं मध्यम उमर की हैं निभृता एकान्त में रहना पसन्द करने वाली और क्षमा से सम्पन्न हैं ॥४३॥

(मूल) विभिन्न कलाओं की विशेषता की जानकार, अनेक प्रकार की कारीगरी में शिल्प में विलक्षण, गन्ध एवं पुष्पों के विभाग की जानकार लेख्य एवं आलेख्य का विकल्प भेद करने वाली, शयन-आसन के भाग की हिस्से की जानकार, चतुर, मधुर, दक्ष माने कुशल सौम्य स्वभाव वाली, स्फुटा माने विकसिता, श्लिष्टा माने अंगों के परस्पर में श्लेष से युक्ता, निभृता एकान्त में चुप रहने वाली शिल्प करने वाली स्वर सम्बन्धी लय के ग्रहण एवं मोक्ष माने त्याग की जानकार, रस के विना भाव नही रह सकते हैं और भावों के अभाव में रस की स्थिति दुर्लभ होती है—इसके विकल्प को भेद

चतुरा नाटचकुशलाश्चोहापोहविचक्षणाः ॥४६॥
रूपयौवनसंपन्ना नाटकीयास्तु ताः स्मृताः ।
हेलाभावविशेषाढया सत्त्वेनाभिनयेन च ॥४७॥
माधुर्येण च संपन्ना ह्यातोद्यकुशला तथा ।
अङ्गप्रत्यङ्गसंपन्ना चतुष्पष्ठिकलान्विता ॥४८॥
चतुराः प्रश्रयोपेताः स्त्रीदोषैश्च विर्वाजताः ।
सदा प्रगल्भा च तथा त्यक्तालस्या जितश्रमा ॥४६॥
नानाशिल्प प्रयोगज्ञा नृत्तगीतविचक्षणा ।
अथ रूपगुणौदार्यधैर्य सौभाग्य शीलसंपन्ना ॥५०॥
पेशलमधुरस्निग्धानुनादिकल चित्रकण्ठा च ।
समागतासु नारीषु रूपयौवनकान्तिभिः ॥५१॥
न दृश्यते गुणैस्तुल्या यस्याः सा नर्तकी स्मृता ।
सर्वावस्थोपचारेषु या न मुञ्चति पार्थिवम् ॥५२॥
विज्ञेया दक्षिणा दक्षा नाटचज्ञैरनुचारिका ।
शय्यापाली छत्रधारी तथा व्यजनधारिणी ॥५३॥

बालक्रीड़ा

को करने वाली, चतुरा नाटच में कुशल ऊह एवं अपोह करने में विलक्षणा, विज्ञा, रूप और यौवन की सम्पति से युक्ता जो होती हैं वे नाटकीया हैं ॥४८।४७॥

(मूल) हेला एवं भाव की विशेषता से आढया सम्पन्ना सात्त्विक अभिनय के माधुर्य से आढया, वाद्यकला में कुशला, अङ्ग उपाङ्ग एवं प्रत्यङ्ग से सम्पन्ना ६४ कलाओं की जानकार चतुर, प्रश्रय से उपेत माने विनीत या आदरणीया स्त्रियों के जो दोष होते हैं उनसे विर्वाजत सदा प्रगल्भ रहने वाली आलस्य रहिता श्रान्त नही होने वाली अनेक शिल्पों के प्रयोग की जानकार, नृत्त एवं गीत में विचक्षणा, रूप औदार्य धैर्य सौभाग्य एवं शील से सम्पन्ना, पेशल मधुर स्निग्ध एवं अनुनादी कला के माने स्वर के बदौलत विचित्र कण्ठ स्वर वाली, राजा के अन्तःपुर में या सभाओं में समागत नारियों में जिसके रूप यौवन एवं कान्ति आदि गुणों के सदृश गुणयानी यौवन एवं कान्ति-आदि गुण वाली नारी नही दिखाई देती है वह नारी नर्त्तकी होती है ॥४८।५२॥

(मूल) नाटचज्ञ लोग उसको अनुचारिका समझें जो सभी अवस्था के उपचारों में पार्थिव को नही छोड़ती है तथा सरला उदारा एवं दक्षा है ॥५३॥

संवाहिका गन्धयोक्त्री तथा चैव प्रसाधिका।
तथाभरणयोक्त्री च माल्यसंयोजिका तथा ।।५४।।
एवं विधा भवेयुर्याः ता ज्ञेयाः परिचारिकाः।
नानाकक्ष्या विचारिण्यः तथोपवनरंचराः ।।५५।।
देवतायतनक्रीडा प्रासादपरिचारिकाः।
यामकिन्यस्तथा चैव याश्चैवं लक्षणाः स्त्रियः ।।५६।।
संचारिकास्तु विज्ञेया नाटचज्ञैः समुदाहृताः।
प्रेषणेऽकामसंयुक्ते गुह्यागुह्यसमुत्थिते ।।५७।।
नृपैर्यास्तु नियुज्यन्ते ताः ज्ञेयाः परिचारिकाः।
सर्वान्तःपुररक्षासु स्तुति स्वस्त्ययनेन च ।।५८।।

अभिनवभारती

यामकिन्यः प्रतिदहरं जाग्रति याः ।।५६।६४।।

बालक्रीड़ा

(मूल) शय्या की रक्षा करने वाली राजा के छत्र चँवर एवं व्यजन को रखने वाली, नाना प्रकार की वस्तुओं को पहुँचाने वाली, संवाहिका, इत्र के सौरभ की योजना करने वाली सजाने वाली प्रसाधिका, आभरणों की मालाओं की संयोजिकी बनाने वाली जो होती है वह परिचारिका है ।।५४।५५।।

(मूल) राजाओं के प्रासाद की अनेक कक्ष्याओं में विचरण करने वाली उपवन में विहारिणी, देवताओं से आयतन माने क्रीडा करने वाली, प्रासाद का परिचार माने सफाई करने वाली, यामकिनी अर्थात् याम को माने प्रहर को समझ कर, इस प्रहर में यह कार्य करना चाहिए इस याम में ऐसा कार्य करना चाहिए—इसकी जानकार तथा जो इस प्रकार के लक्षणों वाली स्त्रियाँ है उनको संचारिका समझना चाहिए ऐसा नाटचज्ञों ने कहा है ।।५६।५७।।

(मूल) कुछ कार्य छिपाने योग्य है कुछ नही छिपाने के योग्य है और जिनमें काम वासना का संयोग नही है ऐसे सन्देशों के भेजने में जिनका नियोग राजा करते हैं उनको परिचारिका समझना चाहिए ।।५८।।

यामकिनी जो प्रतिप्रहर में जागती है ।।५६।६४।।

या वृद्धिमभिनन्दन्ति ता विज्ञेया महत्तराः ।
सन्धिविग्रहसंबद्धनानाचारसमुत्थितम् ॥५९॥
निवेदयन्ति याः कार्यं प्रतिहार्यस्तु ताः स्मृताः ।
अप्राप्तरससंभोगा न संभ्रान्ता न चोद्भटाः ॥६०॥
निभृताश्च सलज्जाश्च कुमार्यो बालिकाः स्मृताः ।
पूर्वराजनयज्ञा याः पूर्वराजाभिपूजिताः ॥६१॥
पूर्वराजानुचरितास्ता वृद्धा इति संज्ञिताः ।
भाण्डागारेष्वधिकृता श्चायुधाधिकृतास्तथा ॥६२॥
फलमूलौषधीनां च तथा चैवान्ववेक्षिकी ।
गन्धाभरणवस्त्राणां माल्यानां चैव चिन्तिका ॥६३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) सम्पूर्ण अन्तः पुर की रक्षा में देवस्तुति एवं स्वस्त्ययन माने आभ्युदयिक कार्यों से राजा की वृद्धि का अभिनन्दन करती है उनको महत्तरी या महत्तरा समझना चाहिए ॥५९॥

(मूल) सन्धि, विग्रह, यान, आसन, एवं द्वैधीभाव उपायों के सम्बन्धी नाना आचारों से समुत्थित कार्य को जो स्त्रियाँ राजा के लिए निवेदन करती हैं उनको प्रतिहारी माना गया है ॥६०॥

(मूल) जिन्होंने सम्भोग को, रस को, रति से होने वाले सुख को नही प्राप्त किया है जो सभ्रान्त नही हैं, व्याकुल या विस्मित नही हैं और न उद्भट हैं उद्धत हैं निभृत है माने एकान्त में चुप रहती हैं एवं लज्जा करती हैं वे बालिकाएँ कुमारी मानी गई हैं ॥६१॥

(मूल) वर्त्तमान राजा के पूर्व के राजाओं की नीति को जानने वाली एवं पूर्व राजाओं से अभिपूजित तथा पूर्व राजाओं का अनुचरण करने वाली स्त्रियों की वृद्धा यह संज्ञा है ॥६२॥

(मूल) भाण्डागारों में तथा आयुधों के स्थानों में जो अधिकृत हैं मूल फल एवं औषधियों का अन्ववेक्षण करती हैं गन्ध आभरण वस्त्र एवं मालाओं के विषय में चिन्तन करती हैं ॥६३॥

ब्रह्माश्रये तथा युक्ता ज्ञेया ह्यायुक्तिकास्तु ताः ।
इत्यन्तःपुरचारिण्यः स्त्रियः प्रोक्ताः समासतः ॥६४॥
विशेषणंतुशेषाणां तासां वक्ष्यामि वै द्विजाः ।
अनुरक्ताश्च भक्ताश्च नानापार्श्वसमुत्थिताः ॥६५॥
या नियुक्ता नियोज्येषु कार्येषु विविधेषु च ।
न चोद्भटा न संभ्रान्ता न लुब्धा नापि निष्ठुराः ॥६६॥
दान्ताः क्षान्ताः प्रसन्नाश्च जितक्रोधा जितेन्द्रियाः ।
न काम्या लोभनीचश्च स्त्रीदोषैश्च विवर्जिताः ॥६७॥

अभिनवभारती

विशेषणमिति विशेषमन्याभ्यः, आयुक्तिकानां वक्ष्यामीत्यर्थः ॥६५।६६॥

अकाम्या इति परस्य कामयितुमनर्हा अशक्याश्च । कामिता हि सर्वे शंसन्ति आयोजनेष्विति ॥६७।७३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) तथा बहुत से आश्रयों में युक्त की गई अधिकारिणी बनायी गई है वे आयुत्तिका समझी गई हैं । इस तरह अन्तःपुर में संचार प्रचार करने वाली स्त्रियों को संक्षेप में कह दिया है ॥६४॥

(मूल) हे द्विजो ! अवशिष्ट उन अन्तःपुरचारिणी स्त्रियों के विशेषण को लक्षण को अब कहूंगा । जो अनुरक्त है भक्त हैं नाना पार्श्वों से आई हुई हैं जो विविध नियोजनीय कारणों में नियुक्त हैं जो उद्भटा है न संभ्रान्ता है न लुब्धा हैं न निष्ठुरा हैं अपितु दान्ता, क्षान्ता, प्रसन्ना जितक्रोधा जितेन्द्रिया हैं । काम्य माने किसी की चाह नही की है और लोभनीय भी नही है अतएव स्त्रियों के दोषों से विवर्जित हैं वे राजा के प्रासाद में अन्तःपुर के संचार योज्य है ॥६५।६७॥

अन्यों की अपेक्षा आयुक्तिकाओ की विशेषता को कहूंगा ॥६५।६६॥

अकाम्या माने दूसरे की कामना के अयोग्य । आयोजनों में उनकी कामना करते हैं तब सभी प्रशंसा करते हैं ॥६७।७३॥

सा त्वन्तः पुरसंचारे योज्या पार्थिववेश्मनि ।
कारुकाः कञ्चुकीयाश्च तथा वर्षवराः पुनः ॥६८॥
औपस्थायिकनिर्मुण्डा स्त्रीणां प्रेषणकर्मणि ।
रक्षणे च कुमारीणां बालिकानां प्रयोजयेत् ॥६९॥
अन्तःपुराधिकारेषु राजचर्यानुवर्त्तिनाम् ।
सर्ववृत्तान्तसंवाहा प्रत्यागारे नियोजयेत् ॥७०॥
विनीताः स्वल्पसत्त्वा ये क्लीबा वै स्त्रीस्वभाविकः ।
जात्या न दोषिणश्चैव ते वै वर्षवराः स्मृताः ॥७१॥
ब्राह्मणाः कुशला वृद्धाः कामदोषविवर्जितः ।
प्रयोजनेषु देवीनां प्रयोक्तव्या नृपैः सदा ॥७२॥
एतदष्टादशविधं प्रोक्तमन्तःपुरं मया ।
अतः परं प्रवक्ष्यामि बाह्यं भिन्नोपचारकम् ॥७३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) कासक कुम्हार, कञ्चुकी, वर्षवर माने पण्ढ के विरादरी, औपस्थायिक उपस्थ से – स्त्रियां अपनी योनि से, पुरुष अपने लिंग से आय का, आजीविका का निर्वाह करने वालों को एवं निमुण्डों को जिन्होंने मुण्डन नही करवाया है ऐसे लोगों को स्त्रियों को भेजने बुलाने के कार्यों में तथा बालिका कुमारियों के रक्षण में प्रयोग करें। यहां कञ्चुकी या कञ्चुकीय उनको कहते हैं जो पुरुष ज्ञान विज्ञान से सम्पन्न हैं स्त्रियों के सम्भोग करने में वर्जनीय है अर्थात् असमर्थ हैं और जो मात्सर्य दोष से शून्य है ॥६८।६९॥

(मूल) अन्तःपुर के अधिकारों में राजा की चर्या का अनुवर्त्तन करने वाले व्यक्तियों के सभी तरह के वृत्तान्तों का संवाहनकारियों का प्रत्येक स्थान में नियोग करना चाहिए ॥७०॥

(मूल) जो विनीत हैं स्वल्प सत्त्व वाले हैं नपुंसक हैं स्त्री स्वभाव है और जाति से दोषी नही हैं वे वर्षवर माने गये हैं ॥७१॥

(मूल) कुशल वृद्ध एवं कामदोष से रहित ब्राह्मणों का राजा लोग देवियों के प्रयोजनों में सदा प्रयोग करें ॥७२॥

(मूल) इस तरह अठ्ठारह प्रकार के अन्तःपुर को मैंने आप लोगों से कहा अब इसके अनन्तर राजोपचार से भिन्न उपचार वाले बाह्य उपचार को कहूंगा ॥७३॥

राजा सेनापतिश्चैव पुरोधा मन्त्रिणस्तथा ।
सचिवाः प्राड्विवाकाश्च कुमाराधिकृतास्तथा ॥७४॥

एके चान्ये च बहवो मान्या ज्ञेया नृपस्य तु ।
विशेषमेषां वक्ष्यामि लक्षणेन निबोधत ॥७५॥

बलवान् बुद्धिसंपन्नः सत्यवादी जितेन्द्रियः ।
दक्षः प्रगल्भो धृतिमान् विक्रान्तो मतिमांञ्छुचिः ॥७६॥

दीर्घदर्शी महोत्साहः कृतज्ञः प्रियवाङ्मृदुः ।
लोकपालव्रतधरः कर्ममार्गविशारदः ॥७७॥

उत्थितश्चाप्रमत्तश्च वृद्धसेव्यर्थशास्त्रवित् ।
परभावेङ्गिताभिज्ञः शूरो रक्षासमन्वितः ॥७८॥

अभिनवभारती

अथ बाह्यपरिवारमाह राजेति । युवराजोऽत्र राजशब्देनोक्तः । अमात्य इति अमेति सहार्थे सहभवाः सहचारिणोऽमात्या इत्येकोऽर्थः ॥७४।७८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) राजा माने युवराज, सेनापति, पुरोहित, मन्त्री, सचिव, प्राड्विवाक कुमार एवं कुमारियों की रक्षा में नियुक्त अधिकारी ॥७४॥

(मूल) ये तथा और भी बहुत से लोग जो नृप के मान्य हैं उनको नृपतुल्य समझना चाहिए । अब लक्षण के द्वारा इनकी विशेषता को कहूंगा ॥७५॥

(मूल) बलवान् माने सशक्त बुद्धि सम्पन्न सत्यवादी जितेन्द्रिय दक्ष प्रगल्भ माने हर कार्य में धृष्ट, धृतिमान् पराक्रमी मतिमान् शुचि दीर्घदर्शी महान् उत्साह वाला, किये हुए का जानकार, प्रिय बोलने वाला मृदु प्रजापालन के व्रत को धारण करने वाला कर्म मार्ग में विशारद उत्थित सावधान रहने वाला प्रमाद नही करने वाला, वृद्ध सेवी अर्थशास्त्र का जानकार दूसरे के भावों को इङ्गितों को समझने वाला शूर वीर प्रजा की रक्षा में लगा हुआ, ॥७६।७८॥

अब इसके बाद बाह्य परिवार को कहते हैं यहां युवराज को राजा शब्द से कहा है । अमात्य अमा यह अव्यय है सहार्थ में है । अतः साथ रहने वाले सहचारी अमात्य होते है । यह एक अर्थ है ॥७४।७८॥

ऊहापोहविचारी च नानाशिल्पयोजकः ।
नीतिशास्त्रार्थकुशलस्तथा चैवानुरागवान् ॥७६॥
धर्मज्ञोऽव्यसनी चैव गुणैरेतैर्भवेन्नृपः ।
कुलीना बुद्धिसंपन्ना नानाशास्त्राविपश्चिताः ॥८०॥
स्निग्धाः परैरहार्याश्च न प्रमत्ताश्च देशजाः ।
अलुब्धाश्च विनीताश्च शुचयो धार्मिकास्तथा ॥८१॥
पुरोधो मन्त्रिणस्त्वेभिर्गुणैर्युक्ता भवन्ति हि ।
बुद्धिमान्नीतिसंपन्नस्त्यक्तालस्यः प्रियवदः ॥८२॥

अभिनवभारती

अनुरागवानिति प्रजासु, प्रजास्वयत्नानुरक्ताः, अनुरागोऽहि सार्वगुण्यमिति कौटल्यः । अव्यसनिनः स्त्रीमद्यमृगयाक्षादावसक्ताः ॥७६।८०॥

परैरहार्या इति अभेद्याः । ज्ञानं अर्थशास्त्रस्य, (तस्य) विविधं ज्ञानं विज्ञानं तदधिष्ठानकौशलं लक्ष्यलक्षणज्ञानमिति यावत् ॥८१।८२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) कार्य एवं अकार्य के विषय में ऊहापोह से विचार करने वाला, नाना प्रकार के शिल्पों का प्रचारक, नीतिशास्त्रीय तत्त्व में कुशल, अनुराग करने वाला, धर्म का जानकार तथा व्यसनों से दूर रहने वाला ऐसा गुणी राजा को होना चाहिए ॥७६।८०॥

(मूल) कुलीन बुद्धि सम्पन्न नाना शास्त्रों के विपश्चित् विशेषज्ञ स्निग्ध स्नेही । दुश्मनों के द्वारा आहार्य माने उनके चक्कर में नही आने वाले अप्रमत्त, स्वदेशोत्पन्न, निर्लोभी, विनीत शुचि माने पैसे के लेन देन में वञ्चना नही करने वाले पवित्र धार्मिक और पुरोहित—ऐसे गुण वाले पुरुष या स्त्रियां मन्त्री होते हैं ॥८१।८२॥

प्रजा में अनुराग करने वाले प्रजा में विना प्रयास के अनुरक्त है । अनुराग का अर्थ है सर्व सम्पन्नता । ऐसा कौटल्य का मत है । ये लोग स्त्री मद्य मृगया एवं जूआ खेलने आदि में असक्त अव्यसनी होते हैं ॥७६।८०॥

परकीम लोग दुश्मनों से आहार्य माने अभेद्य ज्ञान अर्थ शास्त्र का । और उस अर्थ शास्त्र का विविध ज्ञान विज्ञान । उसके अधिष्ठान कुशलता माने लक्ष्य और लक्षणों का ज्ञान ।.८१।८२॥

परररन्ध्रविज्ञश्च यात्राकालविशेषवित् ।
अर्थशास्त्रार्थकुशलो ह्यनुरक्तः कुलोद्भवः ॥८३॥
देशवित्कालविच्चैव कर्तव्यः सचिवः सदा ।
व्यवहारार्थतत्त्वज्ञा बुद्धिमन्तो बहुश्रुताः ॥८४॥
मध्यस्था धार्मिका धीराः कार्याकार्यविवेकिनः ।
क्षान्ता दान्ता जितक्रोधा सर्वत्र समदर्शिनः ॥८५॥
ईदृशः प्राड्विवाकास्तु स्थाप्या धर्मासने द्विजाः ।
उत्थिताश्चाप्रत्ताश्च त्यक्तालस्या जितश्रमाः ॥८६॥

अभिनवभारती

(अर्थशास्त्रस्य योऽर्थ एकवाक्यतात्पर्यादिना तज्जानाति ॥८३।८४॥

(प्राड्विवाक इति) पृच्छति विवादपदे निर्णयमिति प्रायोदिविवदितारस्तेषां विवेक उच्यते यैस्त प्राड्विवाकाः । पृच्छेः क्विबचीति क्विपि दीर्घे प्राडिति रूपम् । विपूर्वस्य ब्रूतेर्घञि विवाक इति ॥८६॥

बालक्रीड़ा

(मूल) बुद्धिमान्, नीतिसम्पन्न, आलस्य रहित प्रियंवद, दुश्मन के छिद्रों के विधियों का जानकार, यात्रा कब करनी चाहिए काल की विशेषता के पण्डित, अर्थशास्त्रीय प्रयोजन में कुशल अनुरक्त, कुलीन देश काल एवं अवस्था को जानने वाले व्यक्ति को सचिव होना चाहिए ॥८३।८४॥

(मूल) व्यवहार विषय के प्रयोजन के जानकार, बुद्धिमान् बहुश्रुत, मध्यस्थ धार्मिक धीर कार्य अकार्य के विवेकी, क्षमाशील दान्त, माने इन्द्रियों का दमन करने वाले। क्रोध को जीतने वाले, शत्रु मित्र सब में समान भाव रखने वाले, ऐसे प्राड्विवेको को हे ब्राह्मणों ! धर्मासन पर स्थापित करना चाहिए ॥८५।८६॥

अर्थशास्त्र का जो एक वाक्य विषयक तात्पर्यादि से अर्थ होता है उसको जानता है ॥८३।८५॥

प्राड्विवाक् विवाद के पद माने वस्तुओं के विषय में निर्णय को पूछता है बहस करता है अर्थात् वकील है। प्रायः ये लोग विवाद करते हैं मुवक्किल है अपने विचारों को जो अधिकरण में कचहरी में कहते हैं वे प्राड्विवाक होते हैं ॥८६॥

स्निग्धाः क्षान्त विनीताश्च मध्यस्था निपुणास्तथा ।
नयज्ञा विनयज्ञाश्च ऊहापोहविचक्षणाः ॥८७॥
सर्वशास्त्रार्थसंपन्नाः कुमाराधिकृतास्तथा ।
बृहस्पतिमतादेषां गुणांश्चाभिकांक्षयेत् ॥८८॥
विज्ञेयं चोपहार्यं च सभ्यानां च विकल्पनम् ।

अभिनवभारती

नयोऽत्रार्थशास्त्रं नयहेतुत्वात् । एवं विनयोऽत्र धर्मशास्त्रम् ॥८७॥

कुमाराणां राजपुत्राणां रक्षार्थमधिकृताः । एतच्चैषां संक्षेपेण स्वरूपमुक्तं वितत्य तु तत्प्रधानेभ्य एव शास्त्रेभ्योऽवधारयेदिति दर्शयति बृहस्पतिमतादिति बार्हस्पत्यौशनसानसादेरित्यर्थः । एषामिति राजसेनापत्यादीनां कुमाराधिकृतपर्यन्तानां यदेतैर्ज्ञातव्यमुपहरणीयं वा संपाद्य तदपि बार्हस्पत्यादेरभिलक्षयेदिति संबन्धः ॥ ८८॥

ननु कियन्तः प्राड्विवाका इत्याह सभ्यानां चेति । तन्मतादेव जानीयादित्यर्थः । प्रजानां मात्स्यन्यायाद्रक्षितुं राज्ञोऽधिकारः, मात्स्यो न्यायश्च विवादनिर्णयेन

बालक्रीड़ा

(मूल) उत्थित अप्रमत्त आलस्य रहित, नही थकने वाले स्नेही क्षान्त विनीत मध्यस्थ निपुण नयज्ञ विनयज्ञ ऊहापोह में विचक्षण सम्पूर्ण शास्त्रीय अर्थ के तत्वों के जानकार कुमारों की रक्षा के अधिकारी वृहस्पति के मत के अनुसार इनके गुणों की आकांक्षा करनी चाहिए ॥८७।८८॥

नय का अर्थ यहां अर्थशास्त्र है क्योंकि वह नय का हेतु है । और विनय का अर्थ यहां धर्मशास्त्र है ॥८७ ।

कुमारों के राजपुत्रों के रक्षार्थ जो अधिकृत हैं नियुक्त हैं । यह तो इनका संक्षेप से स्वरूप कह दिया है । विस्तृत जानने की यदि इच्छा हो तो इनको प्रधान रूप से बतलाने वाले शास्त्रों से जानना चाहिए इसको दिखाते हैं कि वृहस्पति के उशना (शुक्राचार्य) के बनाये हुए अर्थशास्त्रों से जानना चाहिए । इन राजा एवं सेना पति से लेकर कुमार की रक्षा में अधिकृत के पर्यन्त के बारे में जो ज्ञातव्य है उपहरणीय है एवं अवधारणीय है उसका सम्पादन करे, अतः वृहस्पति एवं उशना आदि के शास्त्रों को अभिलक्षित करे यह सम्बन्ध है अन्वय है ॥८८॥

प्रश्न करते हैं कि प्राड्विवाक् कितने होते है इसको कहते हैं सभ्यों को वृहस्पति के मत से ही समझे । मात्स्यन्याय से प्रजा की रक्षा करना में राजा का अधिकार है । मात्स्य न्याय की रक्षा विवाद के निर्णय से होती है । इस विषय में

**इ येष वो मया प्रोक्तः प्राड्विबाकविनिर्णयः ॥८९॥**

**अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि चित्राभिनयनं पुनः ॥९०॥**

अभिनवभारती

रक्ष्यते। तत्र च प्राड्विवाका एव प्रधानम्। तथा च प्राड्विवाको राजस्थानीय इति लोके प्रसिद्धम्। प्रधाने च व्यपदेशं कुर्वन्नुपसंहरति इत्येष वो मया प्रोक्तः प्राड्विवाकविनिर्णय इति। राजोपयोगीति बाह्याभ्यन्तरपरिवारनिर्णय इति यावत् ॥८९॥

अध्यायान्तरमासूत्रयति अत ऊर्ध्वमिति। पुनःपुनरयमभिप्रायो यद्यपि सामान्याभिनये चित्राभिनयोऽस्ति तथापि रसस्वभावविशेषो दर्शितः। शृङ्गार-तद्व्यभिचार्यादीनां हि प्राधान्यं पूर्वमेव दर्शितम्। चित्राभिनये तु रसाद्युपयोगिबाह्य-वस्तुविषयमेवाभिनयानां भावनारूपं मिश्रीकरणात्मकं समानीकरणमुच्यते। तेन चित्राभिनयः सामान्याभिनयविशेषभूत एवेति शिवम् ॥९०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) सभ्यों के विषय में विकल्प को और उनके उपहार्य को देय द्रव्य को जानना चाहिए। यह मैंने आप लोगों को प्राड्विवेक के विषय का निर्णय कह दिया है ॥८९॥

(मूल) अब इसके बाद फिर चित्राभिनय को कहूंगा ॥९०॥

प्राड्विवाक ही प्रधान हैं। इसलिए प्राड्विवाक राजस्थानीय होता है यह लोक में प्रसिद्ध है। अन्त में प्रधान में व्यपदेश करते हुए उपसंहार करते हैं यह प्राड्विवाक निर्णय मैंने कहा है। राजोपयोगी का अर्थ है बाहरी एवं भीतरी परिवार का निर्णय ॥८९॥

अब अगले अध्याय के विषय को सूत्र रूप से कहते हैं इसके बाद। यद्यपि पुनः पुनः यह अभिप्राय सामान्याभिनय में चित्राभिनय हैं तद्यपि रस विशेष के स्वभाव को दिखा दिया है। शृङ्गार एवं उनके व्यभिचारियों की प्रधानता को पहिले ही बतला दिया है। चित्राभिनय में तो रसादि के उपयोगी बाह्य वस्तु के विषय को अभिनयों का भावना रूप मिश्रीकरणात्मक समानीकरण कहते हैं। इस लिए चित्राभिनय सामान्याभिनय का विशेषरूप है। इति शिवम् ॥९०॥

**इति भरतीये नाट्यशास्त्रे पुंस्त्र्युपचारो नामाध्याय-श्चतुर्विंशः ॥**

अभिनवभारती

चतुर्विंशोऽयमध्यायः किञ्चत्कृतविवेचनः ।
मयाभिनवगुप्तेन शिवदास्यैकशालिना ॥

इति श्रीमहामाहेश्वराचार्याभिनवगुप्तविरचितायां
नाट्यवेदवृत्तावभिनवभारत्यां स्त्रीपुंसोपचारोऽध्यायश्चतुर्विंशः ।

बालक्रीड़ा

इस प्रकार आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति भरतीय नाट्यशास्त्र के २४ वें अध्याय की हिन्दी टीका बालक्रीडा समाप्त हुई । हरिः ओमूतत्सत् !

श्रीः

# नाटयशास्त्रम्

## पञ्चविंशोऽध्यायः

अंगाद्यभिनयस्यैव यो विशेषः क्वचित् क्वचित् ।
अनुक्त उच्यते चित्रः स चित्राभिनयस्मृतः ॥१॥

### अभिनवभारती

अथ पञ्चविंशोऽध्यायः

वागङ्गसत्त्वचेष्टाचित्राभिनयप्रयोगरचनचणः ।
संसारनाटचनायकपुरुषाकारः शिवो जयति ॥

सामान्याभिनयस्य चित्राभिनयः शेष इत्युक्तम् । सामान्याध्याये रसात्मकप्रधानं पदार्थविशेषमभिनयानां समानीकरणम् । इह तु केवलं तदुपयोगी विभावादिविषयं उच्यते । किञ्चैक एवाभिनयः पूर्वं यो निरूपितः स एव कार्यान्तरालाभे

### बालक्रीड़ा

अथ इसके अनन्तर अब नाट्यशास्त्र के २५ वें अध्याय के मूल की हिन्दी टीका बालक्रीडा का आरम्भ करते हैं ।

(मूल) अङ्गादि अभिनय का जो विशेष कहीं कहीं पर नही कहा है वह चित्र कहलाता है अतः उसको चित्राभिनय माना है ॥१॥

वाचिक आङ्गिक एवं सात्त्विक चेष्टारूप चित्राभिनय के प्रयोग की रचना में प्रसिद्ध संसार रूपी नाट्य का नायक, पुरुष, शिव सबसे उत्कृष्ट है । यहां जयति का सर्वोत्कर्ष अर्थ है ।

चित्राभिनय सामान्याभिनय का अङ्ग है ऐसा पहले कह दिया है । और रस जिसमें प्रधान स्वरूप है वह पदार्थविशेष अभिनयों का समानीकरण है इसको भी सामान्याध्याय में कह दिया है । यहां तो केवल तदुपयोगी विभावादि विषय को कहते हैं । किञ्च और भी बात है कि एक ही अभिनय है जिसका पहले निरूपण

अभिनवभारती

तद्विरुद्धमर्थमभिनयतीति चित्र उच्यते। तद्वैदग्ध्यमध्याये निरूप्यत इति सङ्गतिः। तदेतदाह अङ्गाद्यभिनयस्यैवेति। अङ्गमिति करणाङ्गहारास्तेषामभिनयत्वं नोक्तम्। तर्हि वक्ष्यते—

शिखिसारसहंसाद्या स्थले ये च स्वभावतः।
रेचकैरङ्गहारैश्च तेषामभिनयः........ ॥इत्यादि॥

आदिग्रहणे विभावादि विभावोऽपि विभावस्याभिनय इति वक्ष्यते। अभिनीयतेऽनेनेत्यभिनयः। तस्य चविशेषः उत्तमोत्तमेत्यादिना वक्ष्यते। अभिनीयत इति चाभिनयः। यो ह्यन्येनाभिनय उक्तः स इहाभिनयान्तरस्याप्यभिनयत्वेनोक्तो यथा "अलपद्मकपीडाभिः सर्वार्थग्रहण" मिति। अङ्गाद्यभिनयस्येति समाहारे वृत्तिस्तस्य विशेषो य उच्यत इति संबन्धः। क्वचिदिति। न सर्वत्र। अत्राभेदतः अस्मात्क्वचिद-नुक्तोऽसौ विशेषः क्वचित्तूक्त एव "स्वस्तिकविच्युतिकरणा" (९-२१) दित्यादि। य

बालक्रीड़ा

कर दिया है उसी को चित्राभिनय कहते हैं इसमें अन्य कार्यो के नही मिलने से उसके विरुद्ध अर्थ का अभिनय करते हैं। इसके चित्र के वारे की चतुराई का निरूपण करते है यह सङ्गति है। इसको कहते हैं कि अङ्गादि के अभिनय का ही। अङ्ग इससे करणाङ्गहार को कहा है। उनके अभिनय को नही कहा है अतः उसको कहेंगे—

ये मयूर, सारस एवं हंस वगैरह हैं जो स्वभाव से स्थल संचारी हैं किन्तु आकाश में उड्डयन भी करते हैं उनके विषय का अभिनय रेचक अङ्गहारों से किया जाता है। आदिग्रहण से यहां विभाव को लेते हैं। क्योंकि विभाव का भी अभिनय विभाव होता है इसको आगे कहेंगे।

जिससे अभिनय किया जाता है वह अभिनय है। उसकी विशेषता को उत्तमोत्तम इत्यादि से कहेंगे। जो अभिनीत किया जाता है वह भी अभिनय है। जिसको अन्य ने कहा है उसको यहां अभिनयान्तर के अभिनय रूप से कहा है। जैसे— 'अलपद्मक पीडाभिः सर्वार्थग्रहणम्''।

अङ्गाद्यभिनयस्य इसमें आदि पद के कारण वाचिक एवं सात्त्विक का भी समाहार है संग्रह है। इनके समाहार में वृत्तिहै शक्ति है। अतः उस समाहार का जो विशेष है उसको कहते हैं यह सम्बन्ध है अन्वय है। क्वचित् माने सब जगह नही, अतः विशेष को कहीं पर कह दिया है और कहीं नही कहा है। स्वस्तिक विच्युति करणादित्यादि कह दिया है ॥१॥

उत्तानौ तु करौ कृत्वा स्वस्तिकौ पार्श्वसंस्थितौ ।
उद्वाहितेन शिरसा तथा चोर्ध्वं निरीक्षणात् ॥२॥
प्रभातं गगनं रात्रिः प्रदोषं दिवसं तथा ।
ऋतून् घनान् वनान्तांश्च विस्तीर्णांश्च जलाशयान् ॥३॥
दिशो ग्रहान् सनक्षत्रान् किञ्चित् स्वस्थं च यद्भवेत् ।
तस्य त्वभिनयः कार्यो नानादृष्टिसमन्वितः ॥४॥

अभिनवभारती

एवासावधिको विशेषः तदेव चित्रमभिनयम् यतः संपादयति तत उपचारात् । चित्राभिनयस्तत्र तत्र प्रभातादयः सर्वलोकसाधारणा इति तद्विषयस्याभिनयस्य सहकारियोगेन चित्रत्वं दर्शयितुमाह उत्तानौ तु करौ कृत्वेति । (६-१३६) "स्वस्तिकविच्युतिकरणाद्दिशो घनाः खं वनं समुद्राश्च । ऋतवो महीतलोघं विस्तीर्णं चाभिनेयं स्या" दित्युक्तम् । संयुक्तहस्तौ स्वस्तिकौ । अत्रोत्तानत्वं पार्श्वस्थता शिरसो उद्वाहनं दृष्टेरूर्ध्वता इत्यादिर्विशेष उच्यते । एवमुत्तरत्र योज्यम् ॥२।३॥

नानादृष्टीति । कदाचिद्विस्मिता क्वचिच्च स्वस्थमित्युक्त विहीनेत्यादिक्रमेण ॥४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) पहले करों को उत्तान माने अञ्जली बाँध कर ऊपर की ओर करे फिर स्वस्तिक आकार में पार्श्व में बगल में करे। फिर ऊपर की तरफ उन्नत किये हुए शिर से तथा ऊपर की तरफ निरीक्षण से ॥२॥

(मूल) प्रभात गगन रात्रि प्रदोष दिवस छःहो ऋतुओं, गहरे बनप्रान्तों विस्तीर्ण जलाशयों दिशाओं ग्रहों नक्षत्रों और जो कुछ अपने सामने स्थित हो उन सब का अभिनय नाना दृष्टियों के अभिनय का समन्वय करता हुआ करे ॥३।४॥

यह जो अधिक है विशेष है वह चित्र अभिनय है। उसका सम्पादन उपचार से होता है। चित्राभिनय भिन्न २ स्थानों में जो सर्वलोक साधारण प्रभातादि हैं उसके अभिनय में सहकारियों के सम्बन्ध से चित्रता विचित्रता जो हो जाती है उसको कहते हैं—उत्तानौ तु। इत्यादि। और स्वस्तिक इत्यादि से कह दिया है। संयुक्त हाथ स्वस्तिक हैं यहां उत्तानत्व पार्श्वस्थता शिर का उद्वाहन और दृष्टि की ऊर्ध्वता इत्यादि विशेष पदार्थ है। इसी प्रकार आगे भी योजना करनी चाहिए ॥२।३॥

नाना दृष्टि यानी कदाचित् विस्मिता आश्चर्यचकित। कहीं पर आश्चर्य से विहीना इस क्रम से अभिनय करे। स्वस्थ कैसे होता है इसको कह दिया है ॥४॥

एभिरेव करैर्भूयस्तेनैव शिरसा पुनः ।
अधो निरीक्षणेनाथ भूमिस्थान् संप्रदर्शयेत् ॥५॥
स्पर्शेन ग्रहणेनैव तथोल्लुकसनेन च ।
चन्द्रैज्योत्स्ना सुखं वायुं रसं गन्धं च निर्दिशेत् । ६॥
वस्त्रावगुण्ठनात्सूर्यं रजोधूमानिलांस्तथा ।
भूमितापमाथोष्णं च कुर्याच्छायाभिलाषतः ॥७॥

अभिनवभारती

ऊर्ध्वं स्वविरुद्धमधस्थं त्विथमभिनेयमित्याह अधोनिरीक्षणेनेति ॥५॥ गगने च मृगाङ्कादयः पदार्थास्ते कथमभिनेया इत्याह स्पशेन ग्रहणेनैवेति ।

"किञ्चिदाकुञ्चिते नेत्रे कृत्वा भ्रूक्षेपमेव च ।

तथांसगण्डयोः स्पर्शादिति ॥" (२२-२८) उलूकवदसनं यत्रोर्ध्वं विधूननम् । रज इति धूलिः ॥६।७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) इन्हीं उत्तान हाथों से उसी ऊपर को किये हुए शिर से तथा अधो निरीक्षण से भूमि के पदार्थों को दिखावे । अर्थात् उनको अभिनय प्रक्रिया से दिखावे ॥५॥

(मूल) स्पर्श कर के, छूकर और ग्रहण कर के, पकड़ कर तथा उल्लुक सब से उभर उभर करके ऊपर उकस उकस करके चांदनी का चांदनी से मिलने वाले सुख का वायु का रस का एवं गन्ध का निर्देश करना चाहिए ॥६॥

(मूल) छाया की अभिलाषा से वस्त्रावगुण्ठन से सूर्य का तथा धूलि एवं धूम से मिश्रित वायु का भूमि के ताप का और ताप जनित उष्णता का अभिनय करे ॥७॥

*ऊर्ध्व और उसके विरुद्ध अधःस्थ* का इस तरह *अभिनय* करे उसको कहते हैं कि अधो निरीक्षण से ॥५॥

आकाश में जो मृगाङ्कादि पदार्थ है उनका कैसे अभिनय होता है इसको कहते हैं छूकर के । पकड़ कर के । चन्द्र को छूकर के चाँदनी को पकड़ कर के इत्यादि अभिनय करे । किञ्चित इत्यादि । उलूक की असन क्षेपण अर्थात् ऊपर की तरफ कम्पन् जहाँ हो । रज माने धूलि ॥६।७॥

ऊर्ध्वाकेकरदृष्टिस्तु मध्याह्ने सूर्यमादिशेत् ।
उदयास्तगतं चैव विस्मयार्थैः प्रदर्शयेत् ॥८॥
यानि सौम्यार्थयुक्तानि सुखभावकृतानि च ।
गात्रस्पर्शैस्सरोमाञ्चैस्तेषामभिनयो भवेत् ॥९॥
यानि स्युस्तीक्ष्णरूपाणि तानि चाभिनयेत्सुधीः ।
असंस्पर्शैस्तथोद्वेगैस्तथा मुखविकुण्ठनैः ॥१०॥

अभिनवभारती

उदयास्तमयोः पूर्वपश्चिमयोः पर्वतयोः गतं सूर्यम् । स्मयोऽभिनयार्थोऽभिनयत्वेन प्रयोजनं येषामिति विस्मयाभिनयैर्निदर्शयेदिति यावत् ॥८॥

सर्वग्राहकं लक्षणमाह यानि सौम्यार्थयुक्तानीति । सौम्यं येषां प्रयोजनं एतदेव स्फुटयति सुखप्रधानस्य भावस्य कृतं संपत्तिर्येभ्यः सुखप्रधानो भावः सोम । इव सौम्यसुखायेत्यर्थः । विकुण्ठनैः सङ्कोचनैः ॥९।१०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) मध्याह्न में सूर्य को ऊपर की तरफ की हुई आकेकरा अर्ध निमीलित दृष्टि से देखने का अभिनय करे । दृष्टि आकेकरा किञ्चित्स्फुटापांगे प्रसारिता मीलितार्धपुटालोके ताराव्यावर्त्तनोत्तरा । ऐसा आकेकरा का स्वरूप है । और विस्मयकारी स्थितियों को दिखाते हुए उदयाचलगत एवं अस्ताचलगत सूर्य को अभिनय में दिखाना चाहिए ॥८॥

(मूल) जो सौम्य भाव से युक्त हों और सुख की भावना के साथ किये जाते हैं उनका सरोमाञ्च गात्र स्पर्शों से अभिनय करें ॥९॥

(मूल) और जो तो तीक्ष्ण है भीषण हैं सुधी लोग उनका अभिनय विना स्पर्श के द्वारा उद्वेगमयी अवस्था से तथा मुख को विकुण्ठित करते हुए करें ॥१०॥

उदयाचल पूर्व दिशा के पर्वत पर अस्तास्चल पश्चिम दिशा के पर्वत पर पहुँचे हुए सूर्य को । स्मय अभिनयार्थ है अर्थात् जिनका प्रयोजन अभिनय है ऐसे विस्मयों से प्रदर्शित करे माने निदर्शित करे । ८॥

सर्वग्राहक लक्षण को कहते हैं जो सौम्यार्थ से युक्त हैं । अर्थात् जिनका प्रयोजन सौम्य है । प्रयोजन के सौम्य को स्फुट करते हैं सुख प्रधान भाव का कृत माने सम्पादन जिनसे होता है । अर्थात् सुख प्रधान सोम की तरह सुख जनक है आह्लादक है । यह सौम्य सुखाय को अर्थ है । विकुण्ठन माने सङ्कोचन ॥९।१०॥

गम्भीरोदात्तसंयुक्तानर्थानभिनयेद्बुधः ।
साटोपैश्च सगर्वैश्च गात्रैः सौष्ठवसंयुतैः ॥११॥
यज्ञोपवीतदेशस्थमरालं हासमादिशेत् ।
स्वस्तिकौ विच्युतौ हारस्रग्दामार्थान् निदर्शयेत् ॥१२॥
भ्रमणेन प्रदेशिन्या दृष्टेः परिगमेन च ।

अभिनवभारती

गम्भीरोदात्तसंयुक्ता निति भावप्रधानो निर्देशः । तेन तद्विषयं गाम्भीर्यमुदात्तत्वञ्चा सारोपा शाखाविस्तराः सगर्वा इति गात्रगम्भीरोदात्तप्रसङ्गा द्राजोचिताहार्याभिनयनिर्देशः ॥११॥

यज्ञोपवीतदेशस्थमरालमिति । धनुषांज्यानताकुञ्चितोऽगुष्ठकः शेषाङ्गुल्य ऊर्ध्ववलिताः अन्तराले भारो देहस्य भूषणापहारो वक्षसः पुनरपि तमेव गत्या सर्वग्रहणं तथैव लोकस्येति कर्मोक्तं सूचीमुखस्य दृशः परितो गमनविशेषमाह । भ्रमणेन प्रदेशिन्याः दृष्टे सर्वार्थग्रहणऽभिनयान्तरमप्याह रिति । अलपद्मकपीडायाइति ।

बालक्रीड़ा

(मूल) गम्भीर उदात्त एवं उभय मिश्रित वस्तुओं का अभिनय बुध लोग बड़े आरोप के साथ गर्व करते हुए सुन्दर अवयव वाले शरीर से करें ॥११॥

(मूल) जिस पर यज्ञोपवीत रखा जाता है उस बाँये कन्धे को टेढा करते हुए हास का अभिनय करे। करों को स्वस्तिकाकार करके फिर विच्युत करे उसके बाद हार माने मोतियों की माला का स्रक् माने पुष्पों की माला का दाम माने मणियों की माला का अभिनय करें ॥१२॥

गम्भीरोदात्त संयुक्त इसमें गम्भीरत्व एवं उदात्तत्व अर्थ विवक्षित है अतः भाव प्रधान निर्देश है। इस लिए उसके विषय में गम्भीरता एवं उदात्तत्व से युक्त हैं। साटोप माने शाखा प्रशाखाओं में जिनका विस्तार है अतएव सगर्व है इस तरह के गात्र एवं गाम्भीर्य तथा उदात्तत्व के प्रसङ्ग से राजोचित आहार्य अभिनय का निर्देश यहां है ॥११॥

यहां अभिनवभारती में असंगत पूर्वापर से असम्बद्ध पाठ है उसकी व्याख्या भी नही हो सकती है। ( ) इस तरह के कोष्ठक के भीतर उसको कह दिया है। जिस प्रदेश पर यज्ञोपवीत पहनते हैं वह प्रदेश कन्धा है। वह कन्धा हँसने के समय में अराल वक्र हो जाता है ॥१२॥

दृष्टि के परित गमन विशेष को कहते हैं। सर्वार्थ ग्रहण रूप अभिनयान्तर को कहते हैं। अलपद्मक पीडायाः। अलपद्मक शब्द से अंगुलियां विवक्षित हैं। उन अंगुलियों

अलपद्मकपीडायाः सर्वार्थग्रहणं भवेत् ॥१३॥
श्रव्यं श्रवणयोगेन दृश्यं दृष्टिविलोकनैः ।
आत्मस्थं परसंस्थं वा मध्यस्थं वा विनिर्दिशेत् ॥१४॥
विद्युदुल्काघनरवाविष्फुलिंगा चिषस्तथा ।

अभिनवभारती

अलपद्मकशब्देन तदङ्गुल्यः पीडा करतलेन तासां संयोगः, (तत्र च बहुत्वं विवक्षितं) तेनायमर्थः "आवर्तिन्यः करतल"(९-९१) इति यः अलपल्लव उक्तस्तस्य क्रमेण कनीयस्त्वं स्यादिति करांगुलीन् हस्ततलेन संयोजयेदिति । सर्वार्थाभिनयः । एतच्च रूपमलपद्मस्य प्राङ्नोक्तम् ॥१३॥

अथ यदा कार्त्स्न्ये सर्वशब्दः प्रवर्तते तद्यथा सर्वः शब्द इत्यादौ तदा विशेषसहकारिणमाह श्रव्यं श्रवणयोगेनेति । (२२-७६) "कृत्वा साची घृता दृष्टि शिरः पार्श्वानतमित्यादिनाश्रवणयोगः तत्सहितशब्दविषयः सर्वाभिनयः ॥१४॥

विद्युदादिविषये येऽभिनया उक्ताः । तद्यथा "सूची विरलांगुली विद्युति

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रदेशिनी, तर्जनी को घुमाकर और परितः चारों तरफ देखते हुए अलपद्मकपीडा से माने अंगुलियों को करतल में मुट्ठी बांध कर सभी तरह के पदार्थों का ग्रहण करें ॥१३॥

(मूल) अपने पराये एवं तटस्थ व्यक्ति सुनने के योग्य शब्द को कान लगाकर और देखने योग्य को आँखों से देखकर अभिनय करें ॥१४॥

का पीडन माने कर तल से उनका संयोग । इसका अर्थ है आवर्त्तिन्यः करतल इससे जो अलपल्लव कही है वह क्रमशः कनीयान् हो जायगा । कर की अंगुलियों को करतल से संयुक्त कर दें । यहां सर्वार्थाभिनय होता है । अलपद्मक का यह रूप पहिले नही कहा है ॥१३॥

जब सर्व शब्द कार्त्स्न्य अर्थ में प्रवृत्त होता है जैसे सर्वः शब्द इत्यादि स्थल में । तब विशेष सहकारी को कहते हैं—श्रवण को कान को लगाकर सुनने के योग्य शब्द को सुने । सुनने का तरीका है दृष्टि को टेढी करके और शिर को पार्श्व में आनत करके सुनने के लिए कान को लगावे । इस क्रिया के सहित शब्द का अभिनय होता है ॥१४॥

विद्युत् के बारे में जो अभिनय कहें हैं जैसे—'सूची विरलांगुली' यहां कहा है ।

त्रस्तांगाक्षिनिमेषैश्च तेऽभिनेयाः प्रयोक्तृभिः ॥१५॥
उद्वेष्टितपरावृत्तौ करौ कृत्वा नतं शिरः।
असंस्पर्शो तथानिष्टे जिह्मदृष्टेन कारयेत् ॥१६॥
वायु मुष्णं तमस्तेजो मुख प्रच्छादनेन च।
रेणुतोयपतंगांश्च भ्रमरांश्च निवारयेत् ॥१७॥

अभिनवभारती

चक्रं च तटिल्लता" (९-६६) इत्युक्तत्वात्। तेषां विशेषमाह त्रस्तेति वस्तुत्रासोभिनयोऽगानामक्ष्णोश्च निमेषः संकोच इति ॥१५॥

विद्यु दादिव्यङ्गचमप्यभिनयमाह उद्वेष्टितपरावृत्ताविति। परावृत्तौ समन्तादुद्वेष्टितौ क्रमात् मुक्तकनीयोङ्गुलिगुणावित्येवं प्राग्भागे मुष्टिः पश्चाद्भागे तु पराङ्मुखोऽराले इति। (तत्रा सादितुः स्थितमेवात्र) जिह्मदृष्टेनेति। जिह्मया दृष्टया "लंबिता कुञ्चितपुटा शनैस्तिर्यङ्निरीक्षणैः निगूढा गूढतारा च जिह्मा दृष्टि" (८-८३)रिति 'सिंहव्याघ्रेष्वभिनय' (९-१२१) इत्यूर्णनाभस्य कर्मोक्तम् ॥१६।१७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) बिजली, उल्का, मेघध्वनि, अंगारों एवं चिनगारियों का अभिनय भयभीत अगों से तथा आखों को मूंद कर करें ॥१५॥

(मूल) जो पदार्थ स्पर्श के योग्य नही है तथा जो अभीष्ट नही है उसका अभिनय करों को उद्वेष्टित एवं परावृत्त करके तथा शिर को झुकाकर करें ॥१६॥

(मूल) उष्ण वायु का, अन्धकार और तेज का तथा धूलि, वर्षा के जल, पतंग एवं भ्रमरों का अभिनय मुखप्रच्छादन करके करना चाहिए ॥१७॥

उसकी विशेषता को कहते हैं त्रस्त। किसी वस्तु से त्रस्त होना अंगो का अभिनय है। आँखों का अभिनय निमेष माने अक्षिसंकोच ॥१५॥

विद्युत् वगैरह से अभिनय व्यक्त भी होता है उसको कहते हैं उद्वेष्ठित। परावृत्त माने घुमाये हुए। चारों तरफ उद्वेष्ठित घिरे हुए कर। इन घुमाने और घिराने को क्रम से करना चाहिए। इसमें छोटी अंगुली के गुण को माने उद्वेष्टन परावर्त्तन को छोड़ देना है। अतः पूर्व भाग में मुष्टि का आकार और पश्चिम भाग में पराङ्मुख अर्थात् करो अटालो कहा है। लंविता कुञ्चिता इत्यादि में बतलाई हुई वक्र दृष्टि से सिंह एवं व्याघ्र के विषय में अभिनय होता है इससे उर्णनाभ के कर्म को कह दिया ॥१६।१७॥

**कृत्वा स्वस्तिकसंस्थानौ पद्मकोशावधोमुखौ ।**
**सिंहर्क्षवानरव्याघ्रश्वापदांश्च निरूपयेत् ॥१८॥**
**स्वस्तिकौ त्रिपताकौ तु गुरूणां पादवन्दने ।**
**खटकामुखौ च करौ प्रतोद ग्रहणे स्मृतौ ॥१९॥**
**एकं द्वि त्रीणि चत्वारि पञ्च षट् सप्त चाष्टधा ।**

अभिनवभारती

तत्र विशेषमाह कृत्वा स्वस्तिकसंस्थानाविति । पद्मकोशावित्यत्रोत्तराभावे चोक्ते एतत्प्रकृतत्वात् "पद्मकोशस्य हस्तांगुल्यः कुञ्चिता" इत्यूर्णनाभस्य कर्म । अन्ये पद्मकोशस्यैव तमूनुक्तं कर्मेत्याहुः ॥१८॥

त्रिपताकस्या नुक्तं कर्म दर्शयति—स्वस्तिकौ त्रिपताकौ च गुरूणां पादवन्दन इति । खटकामुखस्य कर्मोक्तं "मन्थानशरांपकर्षणपुष्पापचय-प्रतोदकार्याणीति" (९-६३) । तत्र प्रतोदकृत्ये विशेषमाह खटकस्वस्तिकौ चापि प्रतोदग्रहण इति ॥१९॥

अथ सर्वव्यवहारोपयोगिसंख्याभिनयं प्रदर्शयन्नुक्तपूर्वाणामेव हस्तानामनुक्तं कर्म दर्शयति । एतदुक्तं भवती "सूचीमुखप्रदेशिन्या त्रिपताकांगुलिकांगुलांगुलिविधौ

बालक्रीड़ा

(मूल) सिंह, रींछ, वानर व्याघ्र एवं अन्य श्वापद जीवों का अभिनय करों का स्वस्तिक संस्थान में पद्मकोश के कमल की कलि के आकार में अधोमुख करके करें ॥१८॥

(मूल) गुरुओं के पादों के वन्दन का अभिनय स्वस्तिकाकार त्रिपताक करों से करे । प्रतोद चाबुक के ग्रहण करने में करों को खर का मुख करें ॥१९॥

उसमें विशेष कहते हैं कृत्वा इत्यादि । पद्मकोशौ इसमें पद्मकोश में अंगुलियां कुञ्चित होती हैं । यह ऊर्णनाम का कर्म है । और लोग तो कहते हैं कि वह अनुक्त कर्म पद्मकोश का ही है ।१८॥

त्रिपताक के अनुक्त कर्म को कहते हैं—स्वस्तिकौ इति । मन्थन शरापकर्षण पुष्पापचय एवं प्रतोद कार्य ये खट का मुख के कर्मो को कहा है । उनमें प्रतोद कृत्य में कुछ विशेष कहते हैं खटक इत्यादि ॥१९॥

इसके बाद सर्वविध व्यवहार के उपयोगी संख्याभिनय को दिखाते हुए पहले जिन हाथों को कह दिया है उन हाथों के नही कहे गये कर्मों को दिखाते हैं । यहां यह कहा कि सूची मुखाकार प्रदेशिनी से त्रिपताक अंगुलियों की विधि में ऊर्ध्वलताकार

नव वा दश वापि स्युर्गणनांगुलिभिर्भवेत् ॥२०॥
दशाख्याश्च शताख्याश्च सहस्राख्यास्तथैव च ।
पताकाभ्यां तु हस्ताभ्यां प्रयोज्यास्ताः प्रयोक्तृभिः ॥२१॥
दशाख्यगणनायास्तु परतो या भवेदिह ।
वाक्यार्थेनैव साध्यासौ परोक्षाभिनयेन च ॥२२॥

## अभिनवभारती

ऊर्ध्वलताष्टकांगुलिचतुष्केण मुकुलहस्तविकासतया चैकेनपञ्चता संख्या, षडादिका तु द्वाभ्यां यथा मुकुले सूच्यास्येन षट् ॥२०॥

यावन्मुकुले यो दशपर्यन्ता गणना यावतीतियम्सां दशपर्यन्ता गणना यावत् ततः परन्तु बहुत्वाभिनय एवेत्याह दश इत्यादि । दशभिराख्या यासां ते अत्र विंशत्यादयः संख्य (विंशेति हि विंशति) तस्मादत्र पताकाभ्यामभिनय इत्याह दशाख्येति । आख्याशब्दोऽवधिवाची । आख्यति प्रततान् भावान्यासेति दशपर्यन्ता गणना यावतीति दशपर्यन्ता गणना यावर्तनतः परा बहुत्वमात्रे सा संक्षेपेणाभिनेया वाक्यार्थशब्दाऽत्र संक्षिप्तमुपलक्षयति । पदार्था हि तत्र संक्षिप्यन्ते । एतच्च परोक्षाभिनये । प्रत्यक्षे त्वेकैकस्य निर्देशेनैव गणनेति यावत् ॥२१।२२॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) एक दो तीन चार पाँच छः सात आठ नौ एवं दश की गणना अंगुलियों से होनी चाहिए ॥२०॥

(मूल) दश शत एवं सहस्र संख्याओ के अभिनय को प्रयोक्ता लोग पताकाकार हाथों से करें। दश से ऊपर की संख्या की गणना करनी हो तो वाक्यार्थ से माने संक्षेप से और परोक्ष अभिनय से करें ॥२१।२२॥

चतुस्क अंगुलियों से मुकुलित हस्त को खोल देना चाहिए । इस प्रकार चतुष्क अंगुलियों में एक के मिलाने पांच सख्या होती है दो को मिलाने से तो ६ षट् संख्या होती है । मुकुल हस्त में दश तक गणना की जाती है उसके बाद बहुत अंगुलियों का अभिनय होता है इस पर कहते हैं दश ॥२०॥

यहां पताकाकार दो हाथों से अभिनय होता है इसको कहते हैं दशाख्य इति । यहां दशाख्य शब्द में आख्या शब्द अवधि का वाची है । प्रतत विस्तृत भावों को जो कहती है वह आख्या है । गणना दश तक जितनी होती है । परन्तु यह दश तक की गणना जो आवर्तन से परा बहुत हो जाती है । उसका संक्षेप से अभिनय करे । वाक्यार्थेन इस में वाक्यार्थ शब्द संक्षिप्त पदार्थ को उपलक्षित करता है । क्योंकि वहां पदार्थ संक्षिप्त किये जाते हैं । यह संक्षिप्त पदार्थ परोक्ष अभिनय में होता है । प्रत्यक्ष में तो एक एक के निर्देश से गणना होती है ॥२१।२२॥

**छत्रध्वजपताकाश्च निर्देश्या दण्डधारणात् ।**
**नानाप्रहरणं चाथ निर्देश्यं धारणाश्रयम् ।।२३।।**
**एकचित्तो ह्यधोदृष्टिः किञ्चिन्नतशिरास्तथा ।**
**सव्यापसव्यसन्दंशः स्मृतो ध्याने वितर्किते ।।२४।।**

अभिनवभारती

आयतदण्डग्रहणमिति ( ९-६२ ) खटकामुखस्य सामान्येन कर्मोक्तम् । तद्विशेषं दर्शयितुमाह छत्रध्वजपताकाश्चेति । दण्डधारणे एव तत्प्रकारमन्तर्भूतमित्यर्थः । चकारेणाभिनयान्तरमप्यत्र सूचयति । अथशब्देन च । तद्यथा शिरस उपर्यधोमुखे छत्रे पञ्चांगुल्यूर्ध्वध्वजे सूचीमुख्यांगुलिपताकायां मुष्टिशिखरकपित्थमृगशीर्षकाद्या यथायोगं प्रहरणेषु योगध्याने स्तोक इति ( ९-११४ ) क्वचिद्विस्मिता अपूर्वशक्तिसंपद्दर्शनात् क्वचित् "ग्लानाभीष्टादर्शना" दित्यादि दृष्टिभेदादिति ।।२३।३०।।

बालक्रीड़ा

(मूल) छत्र का राष्ट्रध्वज का रथ की पताका का अभिनय दण्ड धारण से करें। नाना प्रकार के अस्त्र शस्त्र आयुधों का निर्देश धारण के आश्रय से करें। मतलब उन शस्त्र अस्त्रादि जिन अवयवों से ग्रहण करें उन्हीं अवयवों के अभिनय के आधार पर करें ।।२३।।

(मूल) वितर्कित तर्कना चञ्चलता से विगत रहित ध्यान के अभिनय में एकचित्त अधोदृष्टि कुछ झुका हुआ शिर तथा संँड्सी के आकार दायें बायें हाथों से होना चाहिए ।।२४।।

आयतदण्ड ग्रहणम् इससे सामान्य रूप से खटका मुख के कर्म को कहा। अब उसके विशेष कर्म को दिखाने के लिए कहते हैं छात्रध्वजेति। दण्डधारण में ही छत्र ध्वज पताका के प्रकार भेद अन्तर्गत हो जाते हैं। नानाप्रहरणं चार्थ में उपात्त चकार से और अथ शब्द से यहां अभिनयान्तर की सूचना देते हैं। जैसे शिर के ऊपर अधोमुख छत्र में उससे पांच अगुलि ऊंचे ध्वज में, सूचीमुखाकार अंगुलियों से की पताका में यथा योग माने योग्यता के अनुसार मुष्टिशिखर कपित्थ मृग शीर्षक वगैरह होते है। या किये जाते है। कहीं पर अपूर्वशक्ति सम्पत्ति के देखने से विस्मित है। कहीं पर ग्लान हैं अतएव अभीष्ट पदार्थ के अदर्शन से इत्यादि दृष्टि भेद से ।।२३।३०।।

उद्वाहितं शिरः कृत्वा हंसपक्षौ प्रदक्षिणौ ।
अपत्यरूपणे कार्यावुछ्रयो च प्रयोक्तृभिः ॥२५॥
उद्वाहितं शिरः कृत्वा हंसवक्त्रं तथोर्ध्वगम् ।
प्रसारयच्चयं मानं दीर्घसत्वं विनिर्दिशेत् ॥२६॥
अरालं च शिरस्स्थाने समुद्वाह्यं तु वामकम् ।
गते निवृत्ते ध्वस्ते च श्रान्तवाक्ये च योजयेत् ॥२७॥
सर्वेन्द्रियस्वस्थतया प्रसन्नवदनैस्तथा ।
विचित्र भूतलालोकैः शरदन्तु विनिर्दिशेत् ॥२८॥
गात्रसंकोचनाच्चापि सूर्याग्निपटुसेवनात् ।
हेमन्तस्त्वभिनेतव्यः पुरुषैर्मध्यमाधमैः ॥२९॥
शिरोदन्तोष्ठकम्पेन गात्रसंकोचनेन च ।
कूजितैश्च सशीत्कारैरधमश्शीतमादिशेत् ॥३०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अपत्य के अभिनय में माने बच्चे के पैदा होने के अभिनय को करने में शिर को उद्वाहित ऊपर को उठा हुआ करे और हंस के पंखों के आकार में प्रदक्षिण माने सरल हाथों को ऊँचा करें ॥२५॥

(मूल) शिर को उद्वाहित माने ऊँचा करके और मुख को हँस के मुख के सदृश करके जैसा लम्बा चौड़ा सिंहादि जीव है उसके अनुसार मान को प्रमाण को चय माने विस्तृत प्रसारण करते हुए दीर्घसत्त्व का अभिनय करें ॥२६॥

(मूल) गमन निवृत्त हो जाय माने यात्रा रुक जाय और चाल खतम हो जाय तब तथा थके हुए व्यक्ति के वाक्य में शिर को टेढा करके और बायें हाथ को युक्ति पूर्वक समुद्वन करके अभिनय करें ॥२७॥

(मूल) सम्पूर्ण इन्द्रियों के स्वस्थ होने से प्रसन्न हुए वदनों के द्वारा तथा भूतलस्थ विचित्र आलोकों से शरत् का निर्देश करे, अभिनय करें ॥२८॥

*(मूल) गात्रों के संकोचन से एवं सूर्य एवं अग्नि का पटुता से सेवन करने से मध्यम एवं अधम पुरुष हेमन्त का अभिनय करें ॥२९॥*

(मूल) शिर दाँत एवं ओष्ठ के कम्पन से गात्र के संकोचन से शीत्कार के साथ कूजितों से अधम लोग शीत का अभिनय करें ॥३०॥

अवस्थान्तरमासाद्य कदाचित्तूत्तमैरपि ।
शीताभिनयनं कुर्याद्दैवाद्व्यसनसंभवम् ॥३१॥

ऋतुजानां तु पुष्पाणां गन्धाघ्राणैस्तथैव च ।
रूक्षस्य वायोः स्पर्शाच्च शिशिरं रूपयेद्बुधः ॥३२॥

प्रमोदजननारम्भैरुपभोगैः पृथग्विधैः ।
वसन्तस्त्वभिनेतव्यो नानापुष्पप्रदर्शनात् ॥३३॥

स्वेद प्रमार्जनैश्चैव भूमितापैः सवीजनैः ।
उष्णस्य वायोः स्पर्शेन ग्रीष्मं त्वभिनयेद्बुधः ॥३४॥

## अभिनवभारती

दैवाद् व्यसनसंभवस्तस्मिन्निमित्ता यावस्थान्तरप्राप्तिः ततो हेतोरिति संबन्धः ॥३१॥

रूक्षस्येति । उद्वेजनस्य प्रावृङ्‌वर्षारात्रस्य यथा प्रथमे भागे वर्षितुं प्रवत्तामेघा यत्रेति ॥३२।३५॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) कभी उत्तम लोग भी दैवसंयोग से व्यसन के कारण होने वाली दुर्बलता की अवस्थाओं में शीत का अभिनय करें ॥३१॥

(मूल) बुध लोग ऋतुओं में उत्पन्न होने वाले पुष्पों की गन्ध को सूंघकर और रूक्ष वायु के स्पर्श से शिशिर ऋतु का अभिनय करें ॥३२॥

(मूल) नाना प्रकार के प्रमोद जनक उपभोग माने उत्सवों के आरम्भ माने आयोजनों से और नाना प्रकार के पुष्पों के प्रदर्शन से वसन्त ऋतु का बुधों को अभिनय करना चाहिए ॥३३॥

(मूल) पसीनों को पोंछते हुए सन्तप्त प्रदेश से अनुभूयमान ताप के अपनोदन के पंखे को डुलाते हुए और गरमी से झुलसती हुई वायु के स्पर्श से ग्रीष्म का अभिनय करे ॥३४॥

दैव संयोग से व्यसनों का होना संभव है। उसके कारण जो अवस्थान्तर की प्राप्ति है उस हेतु से ऐसा यहां सम्बन्ध है अन्वय है ॥३१॥

रुक्षस्य। रूक्ष माने उद्वेगजनक प्रावृड् वर्षा रात्रि के प्रथम भाग में जहां मेघ वर्षा करने के लिए प्रवृत्त होते हैं ॥३२॥३५॥

कदम्बनीपकुटपैः शाद्वलैः सेन्द्रगोपकैः ।
मेघवातैः सुखस्पर्शैः प्रावृट्कालं प्रदर्शयेत् ।।३५।।
मेघौघनादैर्गम्भीरैर्धाराप्रपतनैस्तदा ।
विद्युन्निर्घातघोषैश्च वर्षारात्रं समादिशेत् ।।३६।।
यद्यस्य चिह्नं वेषो वा कर्म वा रूपमेव वा ।
निर्देश्यः स ऋतुस्तेन इष्टानिष्टार्थदर्शनात् ।।३७।।
एतानृतूनर्थवशाद्दर्शयेद्धि रसानुगान् ।
सुखिनस्तु सुखोपेतान् दुःखार्थान् दुःखसंयुतान् ।।३८।।

अभिनवभारती

निर्घातः आकाशस्फोटः शब्दो गर्जितादन्य एव ।।३६।।

चिह्नमिति पुष्पं वेष इत्यादि। (पुष्पादिशेषषङ्विशेष) तत्कालोचितो वस्त्वाभरणप्रसाधनादिः यस्मिन्निति वक्तव्ये संबन्धमात्रापेक्षया षष्ठी। कर्मेति क्वचिद्रूपानुसारणमितिरूपं यथा क्वचिदातपः क्वचिच्चन्द्रोद्योतः ।।३७।३८।।

बालक्रीड़ा

(मूल) कदम्ब एवं नीम वृक्षों से सुशोभित कुटप माने गृह समीपस्थ उपवनों के सेवन से इन्द्र गोप जिस पर चमकते है ऐसे घास वाले मैदानों में उपवेशन से सुख स्पर्श मेघ वायु से वर्षा ऋतु का अभिनय करें ।।३५।।

(मूल) मेघों की गम्भीर ध्वनियों से धारा के प्रपात से तथा विजली के निर्घात टकराने एवं कड कडाहट से वर्षा का रात का अभिनय करें ।।३६।।

(मूल) जिस ऋतु का जो चिन्ह है जो वेष है जो कर्म है अथवा जो रूप है उससे उस ऋतु का इष्ट एवं अनिष्टकारी पदार्थों को दिखाते हुए अभिनय करे ।।३७।।

(मूल) प्रयोजन के आधार पर रसों के अनुकूल ऋतुओं का अभिनय करे। उनमें सुख से समृद्धों को सुखी के रूप में और दुःखियों को दुःखदायी अर्थों के कारण दुख का अभिनय करें ।।३८।।

निर्घात माने आकाश में होने वाला स्फोट शब्द जो गर्जित से भिन्न ही है ।।३६।।

चिन्हमिति। पुष्प वेष इत्यादि। अर्थात् भिन्न २ काल वात वाली ऋतु के योग्य वस्तु आभरण रूप प्रसाधन जिसमें हैं ऐसा कहना चाहिए। किन्तु ययस्य इसमें केवल सम्बन्ध की अपेक्षा षष्ठी विभक्ति है। कर्म है। कहीं पर रूप का अनुसरण होता है। रूप जैसे कहीं पर आतप है तो कहीं पर चन्द्रोद्योत चाँदनी है ।।३७।३८।।

यो येन भावेनाविष्टः सुखदेनेतरेण वा ।
स तदाहितसंस्कारः सर्वं पश्यति तन्मयम् ॥३९॥

भावाभिनयनं कुर्याद्विभावानां निदर्शनैः ।
तथैव चानुभावानां भावसिद्धिप्रवर्तितम् ॥४०॥

विभावेनाहृतं कार्यमनुभावेन नीयते ।

अभिनवभारती

भावानामभिनयो यथा क्रोधस्य परस्थस्य सूचीमुखांगुल्यादिपरः सन्निर्दिश्यते तद्द्वारेण क्रोधः । अनेन च पूर्वाध्याये यदुक्तं तत्राभिप्रायविशेषो दर्शितः । तत्र ह्युक्तं "रिपुर्देशे तथैव क्रोध" (२२-अध्या,) इति । एवं (स्नेहाख्यपद्यरूपकेण) हंसवक्त्रेण हंसपक्षेणानुभावानां भावसिद्धया प्रवर्त्तितमभिनयं कुर्यादिति संबन्धः । करुणोऽभिनयः शोकोचितेन मुखविकूणनादिना ॥४०॥

ननु विभावः कथमभिनेय इत्याशंक्याह विभावेनाहृतं कार्यमिति । विभावः करणत्वाद्गमक इति यावत् । विभावेन हि कार्यमाहृतम् । सामग्री हि कार्यं व्यभिचरन्ती गमयत्येव ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जो जिस भाव से सुख से या दुःख से किसी से भी आविष्ट है वह उन भावों से आहित जनित अंकित संस्कार वाला पुरुष सम्पूर्ण संसार को तन्मय देखता है ॥३९॥

(मूल) भावों का अभिनयन जो भावों की सिद्धि के लिए प्रवत्तित है, चालू किया गया है उसको विभावों के तथा अनुभावों के निदर्शनों से करें ॥४०॥

भावों का अभिनय जैसे परस्थ क्रोध का । सूची मुखाङ्गुलि प्रभृति पर है प्रधान है जिसमें ऐसे क्रोध का निर्देश करते हैं । इससे पूर्वाध्याय में जो कहा उसमें अभिप्राय विशेष को दिखा दिया है वहां कहा है रिपुदेशे तथैव क्रोधे इत्यादि । इस प्रकार हंस वक्त्र एवं हंस पक्ष से अनुभावों के भाव सिद्धि से प्रवर्तित अभिनय को करे । यह सम्बन्ध है । शोक के उचित मुख विकूणन आदि से करुण का अभिनय करे ॥४०॥

प्रश्न करते है कि विभाव का अभिनय कैसे करे ऐसी आशंका करके कहते हैं विभाव से कार्य का आहरण होता है । विभावन इस पद में विभाव करण है अर्थात् करण में तृतीया है अतः करण होने का अर्थ है कि वह विभाव अनुभाव रूपी कार्य का गमक क्योंकि जैसा पत्र होगा उसका वैसा ही कार्य होगा । कारण सामग्री ही विविध प्रकार से अभित इधर उधर संचरण करती हुई कार्य की गमक होती ही है । पूछते है कि—

## आत्मानुभवनं भावो विभावः परदर्शनम् ।।४१।।

### अभिनवभारती

ननु विभावः कथमनुभावस्य गमक इत्याह अनुभावेनेति । अनुभावान्तरे साहचर्यानुभवात् गमकइत्येतदमुत्र तत्त्वम् । यदुक्तं भावसिद्धिप्रवर्तितमनुभावानामभिनयं कुर्यादिति । अथ विस्मरणशीलान् प्रति शृंगग्राहिकया भावविभावानुभावस्वरूपं दर्शयति आत्मानुभवनं भाव इत्यादि । आत्मविश्रान्तं यदनुभवनं सुखदुःखसंविद्रूपं स भाव इत्यर्थः । आत्मग्रहणात् घटाद्यनुभवनं न भाव इत्युक्तं भवति । णिचमन्ये पठन्ति । तत्रार्थः आत्मानुभाव्यते येन न च तादृगर्थस्तत्रास्तीति प्रकर्षो गम्यते । तेन यल्लब्धसत्तार्थकं चेत् तदवश्यमनुभूयते सुखादिरूपम् । तदेव भाव इत्युक्तं भवति ।

यत्तु व्यतिरिक्तवस्तुज्ञानं तत्सर्वं सुखादिजनकत्वाद्विभावः तदाह विभावः परदर्शनमिति ।।४१।।

### बालक्रीड़ा

(मूल) क्योंकि विभाव से आहृत कार्य का अनुभावों से अभिनयन होता है। भाव अन्तःकरण की वस्तु है अतः अपना अनुभव है और विभाव पर का दृश्य होता है अतः उसका पर माने दूसरे लोग उसको देखते हैं ।।४१।।

विभाव अनुभाव का गमक कैसे होता है इसको कहते हैं अनुभाव से । अनुभावान्तर में साहचर्य के अनुभव से गमक होता है यह यहां का तत्त्व है । जैसाकि 'भावसिद्धि स प्रवर्त्तित अनुभावों का अभिनय करे'—कहा है । अब इसके बाद जिनका भूलने का शील है स्वभाव है उनके लिए शृंग ग्राहिका माने जैसे शृंग को पकड़ पकड़ कर गौओं को बतलाया जाता है कि यह गौ अमुक की है, यह अमुक है उसी तरह उनका नामग्राहं निर्देश करते हुए भाव विभाव एवं अनुभावों के स्वरूप को दिखाते हैं आत्मानुभवन भाव है इत्यादि । अपने अन्तः करण में सुख दुःखादि का ज्ञान रूप अनुभवन है वह भाव है । आत्मानुभवन में आत्मपद के उपन्यास से यह अर्थ है कि घटादि का अनुभवन ज्ञान भाव नहीं है ।

अन्य लोग भाव शब्द में णिच् पढते है । अतः भावयतीति भावः । अतः उसका अर्थ है जिसके द्वारा आत्मा का अपने आपका अपने स्वरूप का अनुभवन कराया जाता है वह भाव है । इस प्रकार का वह अर्थ वहां है ऐसा प्रकर्ष वहां ध्वनित होता है । अतः जो लब्ध सत्ताक वस्तु अगर वहां है तो वह सुखादि स्वरूप वस्तु अवश्य ही अनुभवनीय है वही भाव है ऐसा कथन होता है । जो तो व्यतिरिक्त वस्तु का ज्ञान है वह सब सुखादि का जनक है अतः विभाव है । उसी को कहते है कि विभाव पर का दर्शन ज्ञान है ।।४१।।

**गुरुर्मित्रं सखा स्निग्धः संबन्धी बन्धुरेव वा ।**
**आवेदने हि यः प्राप्तः स विभाव इति स्मृतः ॥४२॥**
**यत्त्वस्य संभ्रमोत्थानैरर्घ्यपाद्यासनादिभिः ।**
**पूजनं वाचा भक्त्या सोऽनुभावः प्रकीर्तितः ॥४३॥**

अभिनवभारती

तदुदाहरत्ति गुरुर्मित्रमित्यादि । गुरुदर्शने सति विनयग्रहणे आदावुत्साह एव मित्रादेर्यथोचितं हर्षाद्यनुभावत्वं योज्यम् । मित्रं कार्यवशात्, समानख्यातियोगत्वात् सखा सहपांसुक्रीडनापरिचितः । आवेद्यत आवेदने इत्यनेन दर्शनविषयस्येव भावतेति दर्शयति । प्राप्त इत्यनेन चित्तवृत्तिजन्मनि गुर्वादेरन्वयव्यतिरेकोविति ॥४२॥

तत्सूचयन् कारणमाह । यत्त्वस्येति गुर्वादिः संभ्रमेण यदुत्थानं प्रत्युद्गमनं बहुवचनायततत्सूचकायथोचितंभावसंग्रहालिङ्गनादिनेत्यर्थः ॥४३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) आवेदन में अपने अनुभव में जो भी प्रकृष्ट रूप से आप्त सम्माननीय गुरु, मित्र, सखा, स्नेही सम्बन्धी अथवा बन्धु हो वह सब विभाव है ॥४२॥

(मूल) संभ्रम पूर्वक आदर पूर्वक ( संम्भ्रम के माने आदर है ) अभ्युत्थान तथा आसन, पाद्य अर्घ्य गन्ध एवं मालाओं के द्वारा भक्ति से, वाणी से जो इसका पूजन है वह अनुभाव है ॥४३॥

इसका उदाहरण देते हैं गुरु है मित्र है इत्यादि । गुरु जी के देखने पर पहले ही उत्साह होता है । मित्रादि के देखने पर हर्षादि का अनुभव होता है ऐसा औचित्य के अनुसार योजना करनी चाहिए । मित्र कार्य के अनुसार होता है समान ख्याति के योग से सम्बन्ध से सखा होता है । साथ २ पांसु क्रीडना में परिचित होता है । आवेद्यते इससे यह बतलाते है कि जो दर्शन का विषय है वही भाव है । अर्थात् जो समझा जाय वह भाव है । प्राप्त—इससे चित्तवृत्ति के पैदा होने में गुरु मित्र वगैरह का अन्वय एवं व्यतिरेक है ॥४२॥

इस अन्वय एवं व्यतिरेक को सूचित करते हुए कारण को कहते हैं । जो तो इसका गुरु मित्रादि के देखने पर जो संम्भ्रम से आदर से उठना है प्रत्युद्गमन हैं बहु वचन का आयतन है । बहुवचन प्रयोग है । अर्थात् आदर सूचक भाव के संग्रह में आलिङ्गन वगैरह होता है ॥४३॥

एवमन्येष्वपि ज्ञेयो नानाकार्यप्रदर्शनात् ।
विभावो वापि भावो वा विज्ञेयोऽर्थवशाद्बुधैः ॥४४॥

यस्त्वपि प्रतिसंदेशो दूतस्येह प्रदीयते ।
सोऽनुभाव इतिः ज्ञेयः प्रतिसन्देशदर्शितः ॥४५॥

## अभिनवभारती

उदाहरणमात्रमेतदिति दर्शयति एवमन्येष्वपीति। रसेषु शृङ्गारादिष्विति भावः एकेन वा ग्रहणेनानुभावः सूचितः । द्वितीयो विकल्पार्थः । अपिशब्दः स्थायिनोव्यभिचारिरूपतां समुच्चिनोति। अर्थवशादिति प्रयोजनवशात् ॥४४॥

ननु नियमेनायमस्यां चित्तवृत्तौ भाव इति न शक्यं वक्तुम्। प्रयोजनान्तरयोगे तस्यैवान्यत्र विभावत्वदर्शनात्। न केवलं प्रत्यक्षेण दृश्य एवानुभवश्चित्तवृत्ति गमयति । यावत्प्रमाणान्तरेण शब्दादिनाप्यावेदित इति दर्शयितुमाह यस्त्वपि प्रतिसन्देश इति। एतच्चानुमानस्याप्युपलक्षणम्। सन्तमसे हि गद्गदगुरुसज्जनवचनानुमेयात्। वाष्पादपि हि भवति शोकावगमः ॥४५॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार अन्य स्थलों में भी नाना कार्यों के प्रदर्शन से समझें। बुध लोग प्रयोजन के अनुसार विभाव एवं भाव को समझें ॥४४॥

(मूल) यहां अभिनय में प्रति सन्देश के अर्थात् सन्देश के उत्तर में दिये गये सन्देश के समझने वाले दूत के लिए जो भी प्रति सन्देश दिया जाता है वह अनुभाव है ऐसा समझना चाहिए ॥४५॥

यह केवल उदाहरण ही है इसको दिखाते हैं कि इसी प्रकार शृंगारादि अन्य रसों को भी समझें यह भाव है। विभावो वापि भावो के इसमें एक वा-ग्रहण से अनुभाव सूचित होता है और द्वितीय वा शब्द का विकल्प अर्थ है। वापि में उपात्त अपि शब्द स्थायी भाव के दूसरे रस में व्यभिचारी रूपता का समुच्चय करता है। अर्थवश से माने प्रयोजन के बदौलत ॥४८॥

इस चित्तवृत्ति में नियम यह भाव होता है—ऐसा नहीं कह सकते हैं क्यों कि प्रयोजनान्तर के संयोग से वही दूसरी जगह में विभाव हो जाता है। प्रत्यक्ष से ही किया गया अनुभव चित्तवृत्ति का गमक होता है। यह सिद्धान्त नहीं है अन्य प्रमाण शब्दादि से आवेदित हुआ भी अनुभव चित्तवृति का गमक है इसको बतलाने के लिए कहते हैं कि जो भी प्रतिसन्देश है। यह अनुमान का भी उपलक्षण है। अन्धकार में गुरू एवं सज्जन के गद्गद वचन से अनुमेय वाष्प से भी शोक का अवगम होता है ॥४५॥

एवं भावो विभावो वाप्यनुभावश्च कीर्तितः ।
पुरुषैरभिनेयः स्यात्प्रमदाभिरथापि वा ॥४६॥
भावतोऽभिनये स्थानं पुंसां कार्यं तु वैभवम् ।
आयतं सावहित्थं वा स्त्रीणां कार्यं स्वभावतः ॥४७॥
प्रयोजनवशाच्चैव शेषाण्यपि भवन्ति हि ।
नानाभावाभिनयनैः प्रयोगैश्च पृथग्विधैः ॥४८॥

## अभिनवभारती

एतदुपसंहरति एवमित्यादि । पुरुषैः प्रमदाभिर्वेत्युक्तं तत्राभावेस्यात् एषां स्थानमावेदयति ॥४६॥

गतिं च दर्शयति स्वभावाभिनय इत्यादिना । शेषाणीति स्थानान्तराण्यपीति यावत् ॥४७।४८॥

यदुक्तम् – धैर्यलीलाङ्गसंपन्नं कृत्वा पुरुषचेष्टितम् ।
प्रयोक्तृभिः प्रयोक्तव्यं स्त्रीणां चेष्टित मन्यथा ॥४९॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार आपलोगों के प्रति मैंने भाव विभाव एवं अनुभाव को कह दिया है । उनका अभिनय पुरुष एवं महिलाएँ रंग मञ्च पर करें ॥४६॥

(मूल) भावतः इसमें षष्ठी के बहु वचन के अर्थ में सार्वविभक्तिक तसि है । अतः पूर्वोक्त भाव विभाव एवं अनुभावों के अभिनय के विषय में पुरुषों का आवेसनीय स्थान वैभव माने विभव युक्त होना चाहिए । क्योंकि स्थान का विभवपुक्त विपुल होना अनिवार्य है हाँ स्त्रियों के लिए उनके स्वभाव के अनुसार आयत विस्तृत होना चाहिए खुली औरतों के लिए खुला मैदान होना चाहिए अथवा सावहित्थ माने जहां आकार को छिपाया जा सके ऐसा स्थान होना चाहिए ॥४७॥

(मूल) नाना भावों का अभिनय जिनमें होता है ऐसे पृथक् प्रकार के प्रयोगों के अनुसार प्रयोजन के वश से अवशिष्ट और २ स्थान होते हैं ॥४८॥

इसका उपसंहार करते हैं एव मित्यादि । पुरुष अथवा प्रमदाओ के द्वारा ऐसा जो कहा उसमें इनके स्थान का आवेदन करते हैं ॥४६॥

स्वभावाभिनय से इत्यादि से गति को दिखाते हैं । शेषाणि माने और भी स्थान हैं । जैसा कि कहा है धैर्य इति ॥४७॥४९॥

धैर्यशीलाभिसंपन्नं पुरुषाणां विचेष्टितम् ।
मृदुलीलांगहारैश्च स्त्रीणां कार्यं तु चेष्टितम् ।।४६।।
करपादांग सञ्चारास्त्रीणां तु ललिताः स्मृताः ।
सुधीरश्चोद्धतश्चैव पुरुषाणां प्रयोक्तृभिः ।।५०।।
यथारसं यथाभावं स्त्रीणां पुंसांप्रदर्शनम् ।
नराणां प्रमदानां च भावाभिनयनं पृथक् ।।५१।।
भावाभिनयनंयुक्तं व्याख्यास्याम्यनुपूर्वशः ।
आलिंगनेन गात्राणां सस्मितेन च चक्षुषा ।।५२।।

अभिनवभारती

मार्दवलीलाप्रधानैरङ्गविक्षेपैरिति तत्र तथा सिद्धत्वे हेतुमाह करपादाङ्गसञ्चार इति । तुहेतौ ।।५०।५१।।

आलिङ्गनेन गात्राणामिति । स्वात्मीयानामेवान्योन्यमासेदन प्रकारेणेत्यर्थः ।।५२।५४।।

बालक्रीड़ा

(मूल) पुरुषों की चेष्टाएँ धैर्य एवं शील से अभिसम्पन्न करनी चाहिए और स्त्रियों की चेष्टाएँ कोमल लीला वाले अंगहारों से करनी चाहिए ।।४६।।

(मूल) प्रयोक्ता लोग स्त्रियों के हाथ एवं पैर के सञ्चार को ललित माने कोमल एवं सुन्दर मानें। पुरुषों के हाथ एवं पैर के सञ्चार सुधार एवं ऊद्धत माने अर्थात् स्त्रियों के सञ्चार को ललित करें और पुरुषों के सञ्चार को उद्धत करे ।।५०।।

(मूल) जैसा रस हो और जैसा भाव हो उसी के अनुसार स्त्रियों एवं पुरुषों के अभिनय का प्रयोक्ता लोग प्रदर्शन करें। क्योंकि स्त्रियों का और पुरुषों के भावों का अभिनय पृथक् पृथक् होता है ।।५१।।

(मूल) अब मैं भाव विभाव और अनुभावों के अभिनय को क्रमशः युक्ति के साथ कहूंगा। गात्रों के आलिगन से सस्मित नेत्रों से तथा उल्लुकसन से उभरे अवयवों से पुरुष हर्ष का सन्दर्शन करें ।।५२।।

प्रधान रूप से लीला की मृदुता जहां हो ऐसे अङ्गों के विक्षेपों से। लीला की मृदुता को सिद्ध करने में हेतु कहते हैं कि हाथ पैरों के सञ्चार की प्रक्रिया से लीला की सिद्धि होती है। यहां तुका अर्थ हेतु है ।।५०।५१।।

गात्रों के आलिङ्गन से। यह आलिङ्ग परस्पर में मिलने वालो में अपने ही में आसेदन के प्रकार से होता है ।।५२।५४।।

तथोल्लुकसनाच्चापि हर्षं सन्दर्शयेन्नरः ।
क्षिप्रसञ्जातरोमाञ्चा बाष्पेणावृतलोचना ॥५३॥
कुर्वीत नर्तकी हर्षं प्रीत्या वाक्यैश्च सस्मितैः ।
उद्वृत्तरक्तनेत्रैश्च सन्दष्टाधर तस्तथा ॥५४॥
निश्वासकम्पितांगैश्च क्रोधं चाभिनयेन्नरः ।
नेत्राभ्यां बाष्पपूर्णाभ्यां चिबुकौष्ठप्रकम्पनात् ॥५५॥
शिरसः कम्पनाच्चैव भ्रकुटीकरणेन च ।
मौनेनागुलिभंगेन माल्याभरणवर्जनात् ॥५६॥
आयतस्थानकस्थाया ईर्ष्याक्रोधो भवेत्स्त्रियाः ।
निःश्वाशोच्छ्वासबहुलैरधोमुखविचिन्तनैः ॥५७॥

अभिनवभारती

क्रोधञ्चाभिनयेदिति व्यभिचारितः प्राप्तिमिति मन्तव्यम् । रसेषु हि सामान्याभिनयः शृङ्गारद्वारेण दर्शितः । अत्र तु व्यभिचारितो दर्श्यते ॥५५।५८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) शीघ्र ही जिसको रोमाञ्च हो जाते हैं जिसके नयन वाष्पों से आवृत हो जाते हैं ऐसी नर्त्तकी हँसी के साथ प्रेममय वाक्यों से हर्ष का अभिनय करें ॥५३॥

(मूल) उभरे हुए लाल लाल नेत्रों से अधरोष्ठ के सन्दंशन से निःश्वास के साथ २ कांपते हुए अंगों से पुरुष के क्रोध का अभिनय करें ॥५४॥

(मूल) वाष्प पूर्ण नेत्रों से चिबुक (ठुड्डी) एवं ओष्ठ कम्पन से शिर के हिलाने से भ्रकुटी के तानने से, मौनभाव से, अंगुलियों के द्वारा तर्जन से तथा आला और आभूषण के त्याग से आयतस्थान में स्त्री क्रोध का अभिनय कर । यहां आयत स्थान संस्था तु क्रोधं चाभिनयेद्वध्नः ऐसा पाठ है ॥५५।५६॥

(मूल) बहुल माने लम्बे लम्बे निःश्वास एवं उच्छासों से नीचे मुंह करके चिन्तन करने से तथा आकाश भाषित से पुरुषों के दुःख का अभिनय करें ॥५७॥

क्रोध का अभिनय करें। कुछ अनाचरण किया जिससे क्रोध हो गया अतः व्यभिचारी भाव के जरिये प्राप्त हुआ है ऐसा मानना चाहिए । रसों का सामान्याभिनय शृंगार के द्वारा दिखाया जाता है। यहां तो व्यभिचारी द्वारा दिखाते हैं ॥५५।५८॥

आकाश वचनाच्चापि दुःखं पुंसा प्रयोजयेत् ।
रुदितैः श्वसितैश्चैव शिरोभिहननेन च ॥५८॥
भूमि पाताभिघातैश्च दुःखं स्त्रीणां प्रयोजयेत् ।
आनन्दजं चार्तिजं वा ईर्ष्यासंभूतमेव वा ॥५९॥
यत्पूर्वमुक्तं रुदितं तत्स्त्रीनीचेषु योजयेत् ।
संभ्रमावेगचेष्टाभिश्शस्त्रसंपातनेन च ॥६०॥
पुरुषाणां भयं कार्यं धैर्यवेगबलादिभिः ।
चलतारकनेत्रैश्चगात्रैः स्फुरितकम्पितैः ॥६१॥
सन्त्रस्तहृदयत्वाच्च पार्श्वाभ्यामवलोकनैः ।
भर्तृ रन्वेषणाच्चैवमुच्चैराक्रन्दनादपि ॥६२॥
प्रियस्यालिंगनाच्चैव भयं कार्यं भवेत्स्त्रियाः ।
मदा येऽभिहिताः पूर्वं तान् स्त्रीनीचेषु योजयेत् ॥६३॥

अभिनवभारती

दुःखमिति शोकः भूम्यां हस्ताभ्यां ये घाता हस्तताडनानि ॥५९।६३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) रोने से लम्बे श्वासों से, शिर के पीटने से भूमि से पतन से और हाथों से भूमि के पीटने से स्त्रियों के दुःख का अभिनय करें ॥५८॥

(मूल) आनन्द से पीडा से अथवा ईर्ष्या से उत्पन्न होने वाले रोदन का जिसको पहले कह चुके हैं उसको स्त्रियों एवं नीचों में अभिनय करें ॥५९॥

(मूल) शस्त्र अस्त्र के सम्पातन से संभ्रम घबराहट के साथ आवेगमयी चेष्टाओं से व धैर्य के साथ होने वाले आवेग के बल से चंचल कनीनिकाओं से युक्त नेत्रों से हिलने से एवं गात्र के कम्पन से पुरुषों के भय का अभिनय करना चाहिए ॥६०।६१॥

*(मूल) हृदय में सन्त्रास के व्याप्त हो जाने के कारण अगल बगल में ताकने से भर्त्ता के अन्वेषण से उच्चस्वर से आक्रन्दन करने से और प्रिय के वार वार आलिंगन से स्त्रियों के भय का अभिनय करे। पहले जिन मदों को कह चुके हैं उनका प्रयोग* स्त्रियों एवं नीचों में करें ॥६२।६३॥

दुःख यहां शोक है। भूमि में हाथों के घातों से हस्तताऽनाओं से ॥५९।६३॥

मृदुभिः स्खलितैर्नित्यमाकाशस्यावलंबनात् ।
नेत्रावघूर्णनैश्चैव सालस्यैः कथितैस्तथा ॥६४॥

गात्राणां कम्पनैश्चैव मदः कार्यो भवेत्स्त्रियाः ।
अनेन विधिना कार्याः प्रयोगाः करणान्विताः ॥६५॥

पौरुषः स्त्रीकृतो वापि भावो ह्यभिनयं प्रति ।
सर्वे सललिता भावास्स्त्रीभिः कार्याः प्रयत्नतः ॥६६॥

धैर्यमाधुर्यसंपन्ना भावाः कार्यास्तु पौरुषाः ।
त्रिपताकांगुलीभ्यां तु वलिताभ्यां प्रयोजयेत् ॥६७॥

शुकाश्च शारिकाश्चैव सूक्ष्मा ये चापि पक्षिणः ।
शिखिसारसहंसाद्याः स्थूला येऽपि स्वभावतः ॥६८॥

अभिनवभारती

तैः आकाशस्येति शून्येऽप्यवलम्बनप्रवृत्तेत्यर्थः ॥६४।६८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) मृदु स्खलन से, नित्य आकाश के अवलम्बन से, नेत्रों के अवघूर्णन से, आलस्य भय वचनों से तथा शरीर के कम्पन से स्त्रियों के मद का अभिनय करे। इस विधि से इन्द्रियों के द्वारा प्रयोगों को करना चाहिए ॥६४।६५॥

(मूल) अभिनय में पुरुषों के भावों को यदि स्त्रियाँ करे तो स्त्रियाँ सभी भावों को प्रयत्न पूर्वक ललित करें ॥६६॥

(मूल) पुरुषों के भावों को धैर्य और माधुर्य से सम्पन्न करें और त्रिपातक अंगुलियों को टेढा करके प्रयोग करें ॥६७॥

(मूल) शुक एवं सारिका पक्षी जो स्वभावतः सूक्ष्म हैं छोटे है और मयूर सारस एवं हंस जो स्वभावतः स्थूल है बड़े हैं उनका अभिनय रेचक अंगहारों से होना चाहिए ॥६८॥

आकाश का अवलम्बन करने से। शून्य में भी किसी वस्तु का अवलम्बन करके प्रवृत्त हुई है ॥६४।६८॥

रैचकैरंगहारैश्च तेषामभिनयो भवेत् ।
खरोष्ट्रा श्वतरीसिंहव्याघ्रगोमहिषादयः ॥६९॥
गतिप्रचारैरंगैश्च तेऽभिनेयाः प्रयोक्तृभिः ।
भूताः पिशाचा यक्षाश्च दानवाः सहराक्षसैः ॥७०॥
अंगहारैर्विनिर्देश्या नामसंकीर्तनादपि ।
अंगहारैर्विनिर्देश्या अप्रत्यक्षा भवन्ति ये ॥७१॥
प्रत्यक्षास्त्वभिनेतव्या भयोद्वेगैः सविस्मयैः ।
देवाश्च चिह्नैश्च प्रणामकरणैर्भावैश्च विचेष्टितैः ॥७२॥

अभिनवभारती

विलग्नं कलासंकथिताभ्यां चलिताभ्यां मन्थरं चरन्तीत्यारेचितकैरङ्गहारैरिति ॥६९॥

तुर्याध्यायनिरूपितैर्गतिप्रचारैरिति ॥७०।७१॥

तदुचितैरेव शिरोग्रीवादिकर्मभिः । भयोद्वेगौ स्त्रीनीचानां राक्षसादिदर्शने

बालक्रीड़ा

(मूल) गदहों, ऊंट, खच्चरी, सिंह व्याघ्र गो एवं भैंस वगैरह जो पशु हैं उनके अभिनयों को प्रयोक्ता लोग अंगों के संचार एवं गमन के प्रचार से करें ॥६९॥

(मूल) भूत प्रेत पिशाच यक्ष राक्षस एवं दानवों का नाम संकीर्तन करके अंगहारों से अभिनय करें ॥७०॥

(मूल) इनमें जो अप्रत्यक्ष हैं उनका निर्देश अंगहारों से करे और जो प्रत्यक्ष है उनका अभिनय भय, उद्वेग एवं आश्चर्य के साथ करें ॥७१॥

(मूल) प्रयोग के जानकार लोग जो देवता अप्रत्यक्ष है उनके अभिनय को प्रयोज के अनुसार उनके चिन्हों का प्रदर्शन करके भावमयी चेष्टाओं से प्रणाम करते हुए करें ॥७२॥

कलाओं में बतलाये हुए प्रकार से विलग्न होकर चलने से मन्थर गति से जिनमें संचलन होता है इनका आरेचितक अंगहारों से अभिनय करें ॥६९॥

तुर्य चतुर्थ अध्याय में निरूपित गति प्रचारों से ॥७०।७१॥

भय एवं उद्वेग के समुचित शिर एवं गले के संचालन से स्त्रियों एवं नीचों के भय तथा उद्वेग का अभिनय करना चाहिए । उत्तमों के तो राक्षस के देखने से विस्मय

अभिनेया ह्यर्थवशादप्रत्यक्षाः प्रयोगज्ञैः ।
सव्योत्थितेन हस्तेन ह्यरालेन शिरः स्पृशेत् ॥७३॥
नरेऽभिवादनं ह्येतदप्रत्यक्षे विधीयते ।
खटकावर्धमानेन कपोताख्येन वा पुनः ॥७४॥
दैवतानि गुरूंश्चैव प्रमदाश्चाभिवादयेत् ।
दिवौकसश्च ये पूज्याः प्रत्यक्षाश्च भवन्ति ये ॥७५॥
तान् प्रमाणैः प्रभावैश्च गम्भीरार्थैश्च योजयेत् ।
महाजनं सखीवर्गं विटधूर्तजनं तथा ॥७६॥
परिमण्डलसंस्थेन हस्तेनाभिनयेन्नरः ।

अभिनवभारती

विस्मयस्तूत्तमानाम् । द्वै भावैः.........यथा गदतो रुद्रस्य रौद्राभिनयस्य चेष्टितानि यथा रुद्रस्य संचिह्नानि । त्रिशूलं परिमण्डलत्वेन सम्यग् ज्ञातं यस्येति प्रकरणादत्र पताक एव विशेषो मन्तव्यः ॥७२।८२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अप्रत्यक्ष नर के अभिवादन का विधान है कि ऊपर में उठाकर टेढा किये बाँये हाथ से शिर का स्पर्श करें ॥७३॥

(मूल) देवता गुरु एवं प्रमदाओं का अभिवादन खटका वर्धमान हाथ से अथवा फिर कपोत संज्ञक हाथ से करें ॥७४॥

(मूल) जो देवता है और जो प्रत्यक्ष पूज्य हैं उनको उनके प्रमाण एवं प्रभाव के अनुसार गम्भीरता के साथ अभिवादन करें ॥७५॥

(मूल) महाजन को सखी वर्ग को विट एवं धूर्त को परिमण्डलाकार हाथ से अभिवादन का अभिनय करें ॥७६॥

का अभिनय करे । भाव बोलते हुए रुद्र का रौद्र अभिनय । जैसे रुद्र के चिन्ह जैसे त्रिशूल जिसका परिमण्डल के रूप से सम्यक् ज्ञान किया है या हुआ है । प्रकरण से यहां पताक में विशेष को मानना चाहिए ॥७२।८२॥

पर्वतान् प्रांशुयोगेन वृक्षांश्चैव समुच्छ्रितान् ॥७७॥
प्रसारिताभ्यां बाहुभ्यामुत्क्षिप्ताभ्यां प्रयोजयेत् ।
समूहंसागरं सेनां बहुविस्तीर्णमेव च ॥७८॥
पताकाभ्यां तु हस्ताभ्यामुत्क्षिप्ताभ्यां प्रदर्शयेत् ।
शौर्यं धैर्यं च गर्वं च दर्पमौदार्यमुच्छ्रयम् ॥७९॥
ललाटदेश स्थानेन त्वरालेनाभिदर्शयेत् ।
वक्षोदेशादपाविद्धौ करौ तु मृगशीर्षकौ ॥८०॥
विस्तीर्णप्रद्रुतोत्क्षेपौ योज्यौ यत्स्यादपावृतम् ।
अधोमुखोत्तानतलौ हस्तौ किञ्चत्प्रसारितौ ॥८१॥
कृत्वा त्वभिनयेद्वेलां बिलद्वारं गृहं गुहान् ।
कामशापग्रहग्रस्तान् ज्वरोपहतचेतसः ॥८२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) समुच्छित पर्वता एवं वृक्षों का अभिवादन लम्बे किये हुए ऊपर को फैलाये हुए हाथों से करें ॥७७॥

(मूल) जन समूह सेना सागर एवं बहुत विस्तीर्ण फैले हुए जन को अभिवादन ऊपर की तरफ उठाये हुए पताकाकार हाथों से करें ॥७८॥

(मूल) शौर्य धैर्य गर्व दर्प उच्छ्रय औतत्य एवं औदार्य का प्रदर्शन ललाट पर रखे हुए टेढे हाथ से करना चाहिए ॥७९॥

(मूल) जो अपावृत्त है आच्छादित है उसके लिए छाती में अपविद्ध छिपाए हुए मृगशीर्ष के आकार वाले हाथों की योजना करे। ये हाथ विस्तीर्ण होने चाहिए तथा द्रुत वेग से ऊपर में उठाये हुए होने चाहिए ॥८०॥

*(मूल) हाथों को पहले अधोमुख करे फिर उनके तलको उत्तनित करे उसके बाद कुछ फैलाकर समुद्र की बेला तीर, विल के द्वार, घर एवं गुहाओं का अभिनय करें ॥८१॥*

(मूल) काममयी वासनाओं से शाप से एवं ग्रहों से जो ग्रस्त हो गये हैं तथा ज्वरादि व्याधियों से जिनके चित्त उपहत हो गये हैं उनकी चेष्टा का अभिनन बुध लोग उनके अंगों के सदृश करें ॥८२॥

एतेषां चेष्टितं कुर्यादंगाद्यैः सदृशैर्बुधः ।
दोलाभिनयनं कुर्याद्दोलायास्तु विलोलनैः ॥८३॥
संक्षोभेण च गात्राणां रज्ज्वश्चग्रहणेन च ।
यदा चांकवती डोला प्रत्यक्षा पुस्तजा भवेत् ॥८४॥
आसनेषु प्रविष्टैस्तु कर्तव्यं तत्र डोलनम् ।
आकाशवचनानीह वक्ष्याम्यात्मगतानि च ॥८५॥
अपवारितकं चैव जनान्तिकमथापि च ।
दूरस्था भाषणं यत्स्यादशरीरनिवेदनम् ॥८६॥

अभिनवभारती

अङ्गाद्यैरिति । आदिग्रहणाद्वास्विक सात्त्विकपरिग्रहः । सदृशैरिति डोलाहस्तादिरूपेः । विलोलनैरिति चंचलेरिति भावः ॥८३।८४॥

अथ वाचिकप्रसंगाचित्राभिनयं वक्तुं प्रतिजानीते आकाशवचनानीत्यादि । दूरस्थेन रङ्गमप्रविष्टेनैव पात्रेण सहाभाषणमत एवाह अशरीरं यन्निवेदनमिति ॥८५।८६॥

बालक्रीड़ा

(मूल) दोला का अभिनयन दोला के विलोलन से गात्रों के संचालन से एवं घोड़ों की बागडोर के ग्रहण से करना चाहिए ॥८३॥

(मूल) जब दोला अंकित की हुई है या पुस्त लिप्याम् के आधार पर लिपी कृत की गई हो तब उस हालत में आसनों पर बैठे हुए पुरुष लोग दोलन करें ॥८४॥

(मूल) अब मैं आकाशभाषित, आत्मगत, अपवारितक जनान्तिक दूरस्थाभाषण एवं अशरीर निवेदन को कहूंगा ॥८५।८६॥

अंगादि । आदि ग्रहण से वाचिक एवं सात्त्विक का परिग्रह करना चाहिए । सदृश माने डोला हस्तादि रूप । विलोलन माने चञ्चल ॥८३।८४॥

इसके बाद वाचिक के प्रसङ्ग से चित्राभिनय के कहने के लिए प्रतिज्ञा करते हैं कि आकाशवचनानि । दूर में स्थित रंग में प्रबिष्ट पात्र के साथ बातचीत होती है अतएव कहते हैं कि अशरीर जो निवेदन है ॥८५।८६॥

परोक्षान्तरितं वाक्यमाकाशवचनं तु तत् ।
तत्रोत्तरकृतैर्वाक्यैः संलापं संप्रयोजयेत् ॥८७॥
नानाकारणसंयुक्तैः काव्यभावसमुत्थितैः ।
हृदयस्थं वचो यत्तु तदात्मगतमिष्यते ॥८८॥
सवितर्कं च तद्योज्यं प्रायशो नाटकादिषु ।
निगूढभावसंयुक्तमपवारितकं स्मृतम् ॥८९॥

अभिनवभारती

परोक्षेण प्रविष्टपात्रसंबन्धिनान्तर्हितं व्यवहितम् । नन्वप्रविष्टस्य संबन्धिवचनं केनोदीर्यत इत्याशंक्याह तत्रोत्तरकृतैरिति । उत्तरत्वेन यानि कृतानि वाक्यानि "मैवं ब्रवीषि" इति तैः प्रयोजयेदिति प्राक् प्रविष्टस्यैव पात्रस्य परोक्षवचनमनुभाषणंच्छायाप्रविष्ट एवं ब्रूयादिति तात्पर्यम् ॥८७।८८॥

निगूढभावो निगूढनम् सर्वेभ्यो यन्निगूह्यते एक एव शृणुयादिति तदपवारितकम् ॥८९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) परोक्ष में किसी जगह अन्तर्हित होकर जो बोलता है वह आकाश भाषित है । यहां नाना कारणों के संयोग से काव्य की भावना से उद्गत हुए उत्तर कारी वाक्यों से अर्थात् हाँ क्या कहा, अच्छा । ऐसा आपने कहा ! अच्छा, ऐसा उसने कहा, यहां यह तो उचित है, हो सकता है इत्यादि उत्तरयय वाक्यों से संलाप का प्रयोग करना चाहिए ॥८७॥

(मूल) जो वचन हृदयस्थ हैं वह आत्मगत हैं । प्रायः नाटक वगैरह में वितर्क के साथ उसकी योजना की जाती है ॥८८॥

(मूल) निगूढ भावों से जो संयुक्त है वह अपवारितक माना गया है ॥८९॥

परोक्ष माने अशरीर छाया पात्र जो रंग में प्रविष्ट पात्र का सम्बन्धी है उससे अन्तर्हित व्यवहित शंका होती है कि अप्रविष्ट पात्र के सम्बन्धी के वचन को कौन बोलता है इस पर कहते हैं कि उत्तर प्रत्युत्तर के रूप में कहे गये जो—मुझको ऐसा कहते हो, इत्यादि वाक्य हैं उनसे अभिनय करे । अर्थात् पहले से प्रविष्ट हुए पात्र के परोक्ष वचन को अनुभाषण को छाया रूप में प्रविष्ट पात्र इस प्रकार बोले ॥८७।८८॥

*निगूढ भाव माने निगूहन । सबसे छिपाया जाता है जो एक ही की सुनता है* वह अपवारितक है ॥८९॥

कार्यवशादश्रवणं पार्श्वगतैर्यज्जनान्तिकं तत्स्यात् ।
हृदयस्थं सविकल्पं भावस्थं चात्मगतमेव ॥९०॥
यानि गूढार्थयुक्तानि वचनानीह नाटके ।
जनान्तिकानि कर्णे तु तानि योज्यानि योक्तृभिः ॥९१॥
पूर्ववृत्तं तु यत्कार्यं भूयः कथ्यं तु कारणात् ।
कर्णप्रदेशे तद्वाच्यं मागात्तत्पुनरुक्तताम् ॥९२॥

अभिनवभारती

जनान्तिकं एकान्तिकत्वं चैकस्यैव निगूह्यत इति विशेषः ॥

अन्ये त्वाहुः । उभयमित्येतज्जनान्तिकमेव । यावतो हि जनस्य तद्वक्तव्यं तावतोऽन्तिके सामीप्ये तदुच्यते । अपवारितकं तु तदुच्यते यत्र तूहात्पर मुद्दिश्य उच्यते । अर्थात् परः श्रृणोत्वित्ययमेवाशयो वचने तदपवारितकं तेन निगूढेन भावेना शयेन संयुक्तमव्यभिचारेणेत्युक्तपूर्वं कालादिसर्वमत्रानुसरेदिति यावत् ॥९०।९४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) कार्य के अनुसार बगल के लोगों के लिए जो अश्राव्य है वह जनान्तिक है। विकल्पमयी भावनाओं के साथ जो हृदयस्थ वाक्य है वह आत्मगत ही है ॥९०॥

(मूल) यहां नाटक में जो गूढाभिप्रायवाले वाक्य होते हैं वे जनान्तिक हैं उनका प्रयोग अभिनेता लोग कान में करें ॥९१॥

(मूल) जो कार्य पहले हो चुका है किन्तु कारणवश उसको पुनः कहना है तो उसको कान में कहना चाहिए। क्योंकि ऐसा करने से पुनरुक्तता नही होवेगी ॥९२॥

जनान्तिक वह है, जो एकान्तिक है अर्थात् एक से ही छिपाया जाता है। यह विशेष बात है। और लोग तो कहते हैं कि ये दोनों जनान्तिक ही है। जितने आदमियों के समीप में जो कहना है उसको उतने आदमियों के समीप में कहते है। अपवारितक तो उसको कहते हैं जहां ऊहा करके पर को लक्ष्य करके कहा जाता है अर्थात् जिस वचन में यह आशय है कि दूसरा सुने वह वचन अपवारितक है। इससे निगूढ भाव के आशय से प्रयुक्त हो अर्थात् अव्यभिचार से खास तौर से कहा गया है ऐसे पहले कहे हुए कालादि का सर्वत्र अनुसरण करें ॥९०।९४॥

अव्यभिचारेण पठेदाकाशजनान्तिकात्मगतपाठ्यम् ।
प्रत्यक्षपरोक्षकृतानात्मसमुत्थान् परकृतांश्च ॥६३॥
हस्तमन्तरितं कृत्वा त्रिपताकं प्रयोक्तृभिः ।
जनान्तिकं प्रयोक्तव्यमपवारितकं तथा ॥६४॥
स्वप्नायितवाक्यार्थस्त्वभिनेयो न खलु हस्तसंचारैः ।
सुप्ताभिहितै रेव तु वाक्यार्थैः सोऽभिनेयः स्यात् ॥६५॥
मन्दस्वरसञ्चारैर्व्यक्ताव्यक्तैः पुनरुक्तवचनार्थैः ।
पूर्वानुस्मरणकृतैःकार्यं स्वप्नायिते पाठ्यम् ॥६६॥

अभिनवभारती

न खल्विति । न तत्र हस्ताभिनय इत्यर्थः ॥६५॥

सुप्ताभिहितैरित्युक्तं तानि लक्षणतः कथयति मन्दस्वरसंचारैरित्यादि । पूर्वानुस्मरणेन कृतं प्रयुक्तं ॥६६॥

बालक्रीड़ा

(मूल) आकाशभाषित जनान्तिक और आत्मगत पाठ्य को तथा आत्मसमुत्थ प्रत्यक्ष एवं परकृत परोक्ष पाठ्य को नियम से पढे ॥६३॥

(मूल) अभिनेता लोग त्रिपताक हस्त से अन्तरित करके जनान्तिक तथा अपवारितक का प्रयोग करें ॥६४॥

(मूल) स्वप्नायित वाक्य एवं उसके अर्थ का अभिनय हाथों के संचार से नही करना चाहिए। उसका अभिनय तो सोये हुए व्यक्ति के द्वारा कहे गये वाक्यों के द्वारा तथा उनके अर्थो के द्वारा होना चाहिए ॥६५॥

*(मूल) स्वप्नायित जो पाठ्य है उसका अभिनय मन्द स्वर के सञ्चार से जिसमें कुछ व्यक्त तथा कुछ अव्यक्त है ऐसे पुनरुक्त वचनों के अर्थ में तथा पहले किये हुए का अनुस्मरण से करना चाहिए ॥६६॥*

न खलु । वहां हस्ताभिनय को नही करे यह अर्थ है ॥६५॥

सोते हुए कहे गये—ऐसा जो कहा था उसको लक्षण के द्वारा कहते हैं कि वहां मन्द स्वर का संचार रहना चाहिए। पहले कहे हुए को याद करके किया गया माने प्रयोग किया हुआ ॥६६॥

प्रशिथिलगुरुकरुणाक्षरघण्टानुस्वरितवाक्यगद्गदैः ।
हिक्काश्वासोपेतां काकुं कुर्यान्मरणकाले ॥९७॥
हिक्का श्वासोपेतां मूर्च्छोपगमे मरणवत्कथयेत् ।
अतिमत्तेष्वपि कार्यं तद्वत्स्वप्नायितं यथा पाठ्यम् ॥९८॥
वृद्धानां योजयेत्पाठ्यं गद्गदस्खलिताक्षरम् ।
असमाप्ताक्षरं चैव बालानां तु कलस्वनम् ॥९९॥

अभिनवभारती

प्रशिथिलानि स्वस्थानतो भ्रंशमानानि गुरूणि स्वकर्मण्यचतुराणि यानि जिह्वाग्रोपाग्रमध्यमूलानि तेषां संबन्धीनि यान्यक्षराणि तथा चलद्धण्टावदनुकरणं प्रधानं यद्वाक्यं तत्र यो गद्गदस्वरभेदः ततो ये जातास्तारमन्द्रादयः उदात्तानुदात्तादयश्च तैरुपलक्षितां मरणकाले काकुं कुर्यादिति संबन्धः ॥९७।९८॥

कलस्वनमिति मधुरस्वरम् ॥९९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) मरण काल में हिचकी एवं ऊर्ध्व श्वासों से उपेत वाक् को प्रशिथिल भारी एवं करुणामयी आवाज से तथा घण्टा की अनुरणना की तरह बोली से और गद्गद स्वर से करना चाहिए ॥९७॥

(मूल) मूर्च्छा के आ जाने पर मरण समय की तरह हिचकी एवं ऊर्ध्वस्वासों से युक्त काकु को या पाठ्य को कहे । इसी प्रकार अति मत्तों में भी स्वप्नायित पाठ्य की तरह पाठ्य को पढें ॥९८॥

(मूल) वृद्धों के पाठ्य को गद्गद स्वर से, अक्षर जिसमें संवलित हो गये हैं तथा समाप्त नही हुए हैं ऐसा करे और बालकों के पाठ्य को तो कलस्वन में तोतली वाणी में अभिनीत करें ॥९९॥

प्रशिथिल माने अपने स्थान से भ्रंशमान गुरु अपने कर्म जो अचतुर यानी जिह्वा के अग्र उपाग्र मध्य एवं मूल में उच्चरित है उनके सम्बन्धी जो अक्षर है तथा चलते हुए हाथी की घण्टा की तरह अनुकरण जो वाक्य है उसमें जो गद्गद स्वर है उससे जो वार मन्द्रादि और उदात्त एवं अनुदात्तादि स्वर हैं उनसे उपलक्षित होने वाली काकु को मरण काल में करे यह सम्बन्ध है अन्वय है ॥९७।९८॥

कलस्वन माने मधुरस्वर ॥९९॥

नानाभावोपगतं मरणाभिनये बहुकीर्तितं तु ।
विक्षिप्तैर्हस्तपादैर्निभृतैः सन्नैस्तथा कार्यम् ॥१००॥

व्याधिप्लुते च मरणं निषण्णगात्रैस्तु संप्रयोक्तव्यम् ।
हिक्का श्वासोपेतं तथा पराधीनगात्रसंचारम् ॥१०१॥

विषपीतेऽपि च मरणं कार्यं विक्षिप्तगात्रकरचरणम् ।
विषवेगसंप्रयुक्तं विस्फुरितांगक्रियोपेतम् ॥१०२॥

अभिनवभारती

एवमाकाशभाषितमात्मपवारितकं जनान्तिकं कर्णोक्तं स्वप्नायितोक्तं मरण मूर्छामंदभाषितं वृद्धबालोक्तमिति वचनगतं चित्राभिनयमुक्त्वा मरणप्रसङ्गेन तद्गतमपि कथयितुमाह नानाभावोपगतमिति ॥१००।१०१॥

विषं पीतमनेनेति विषपीतः। तत्रैतत्सर्पदंष्टकस्याप्युपलक्षणम् । विषस्य वेगाक्रमणेन धातुषु रसादिष्वोजः पर्यन्तेषु सञ्चरणं ॥१०२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) मरण के अभिनय में नानाभावों से उपेत बहुत बड़बड़ा कर इधर उधर विक्षिप्त तथा निभृत माने शान्त और सन्न माने स्तब्ध हाथ पैरों से करें ॥१००॥

(मूल) व्याधियों से व्याप्त पुरुष का निषण्ण गात्रों से माने कार्याक्षम शरीर के अवयवों से मरण का प्रयोग करें। इसमें हिचकी तथा ऊर्ध्वश्वास होने लगता है तथा गात्रों का संचार पराधीन हो जाता है ॥१०१॥

(मूल) विष को पीये हुए व्यक्ति के मरण का अभिनय गात्र के विक्षेप तथा हाथ पैरों के इधर उधर पटकने से करना चाहिए। इसमें विष के वेग के कारण अंग भी विस्फुरित होते हैं ॥१०२॥

इस प्रकार आकाशभाषित, आत्मगत, अपवारितक, जनान्तिक, कर्णोक्त स्वप्नायितोक्त, मरण मूर्च्छा मंद भाषित, वृद्धोक्त बालोक्त रूप से वचन के विषय के चित्राभिनय को कहा अब मरण के प्राण केप्र संग से मरण गत उक्ति को कहने के लिए उपक्रम करते हैं नाना भावों से उपगत ॥१००।१०१॥

जिसने विष को पी लिया है वह विषपीत होता है। यह सर्प के द्वारा दंष्ट हुए का भी उपलक्षण है। विष के वेग के आक्रमण से रसादि ओजः पर्यन्त धातुओं में विष का सञ्चरण हो जाता है ॥१०२॥

प्रथमे वेगे कार्श्यं त्वभिनेयं वेपथुर्द्वितीये तु।
दाहस्तथा तृतीये विलल्लिका स्याच्चतुर्थे तु ॥१०३॥
फेनस्तु पञ्चमस्थे तु ग्रीवा षष्ठे तु भज्यते।
जडता सप्तमे तु स्यान्मरणं त्वष्टमे भवेत् ॥१०४॥
तत्र प्रथमवेगे तु क्षामवक्त्रकपोलता।
कृशत्वेऽभिनयः कार्यो वाक्यानामल्पभाषणम् ॥१०५॥
सर्वांगवेपथुं च कण्डूयनं तथांगानाम्।
विक्षिप्तहस्तपादं दाहं चैवाप्यभिनयेत्तु ॥१०६॥
उद्वृत्तनिमेषत्वादुद्गारच्छर्दनैस्तथाक्षेपैः।
अव्यक्ताक्षरकथनैः विलल्लिकामभिनयेदेवम् ॥१०७॥

अभिनवभारती

प्रथमे वेगे यत्कृशत्वं तस्याभिनयः कार्य इति संबन्धः। चलति कामिला छर्दिः प्रारंभ इवान्तरो दाहः फेनः वार्युद्रेकः ॥१०३।१०८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) विष के प्रथम वेग में कृशता का, द्वितीय वेग में कँपकँपी का तृतीय में दाह का माने जलन का चतुर्थ में विलल्लिका माने विविताल करने का ॥१०३॥

(मूल) पञ्चम में फेन का, षष्ठ में ग्रीवा के भग्न होने का, सप्तम में जड़ता का और अष्टम में मरने का अभिनय करें ॥१०४॥

(मूल) वहां प्रथम वेग में कपोल क्षीण तथा वक्र हो जाते हैं। कृशता में वाक्यों के अल्प उच्चारण का अभिनय करें ॥१०५॥

(मूल) दाह के अभिनय में सभी अंगों में कम्पन तथा खुजली और हाथ पैर के इधर उधर पटकने जैसा करें ॥१०६॥

(मूल) निमेषों के उद्वर्त्तन से माने आखों को फाड़ फाड़कर देखने से उद्गारो से माने डकारों के लेने से छर्दन वमन से तथा आक्षेप गालियों के देन से और अक्षरों के अव्यक्त उच्चारण से विलल्लिका का अभिनय करें ॥१०७॥

प्रथम वेग में कृशता का अभिनय करना चाहिए। यह सम्बन्ध है अन्वय है। अन्तरदाह का अभिनय करे, फेन वार्युद्रेक ॥१०३।१०८॥

उग्दारवमनयोगैः शिरसश्च विलोलनैकविधैः ।
फेनस्त्वभिनेतव्यो निःसंज्ञतया निमेषणाम ॥१०८॥
अंसकपोलस्पर्शः शिरसोऽथ विनाननं शिरामंगः ।
सर्वेन्द्रियसंमोहो जडताआस्त्वभिनतेमुद्यवम् ॥१०६॥
संमीलितनेत्रत्वेन व्याधिविवृद्ध भुंजंगदशनाद्वा ।
एवं हि नाटचधर्मे मरणानि बुधैः प्रयोज्यानि ॥११०॥
संभ्रमेस्वथ रोषेषु शोकावेशकृतेषु च ।
यानि वाक्यानि युज्यन्ते पुनरुक्तं न तेष्विह ॥१११॥

अभिनवभारती

अंसयोः कपोलाभ्यां स्पर्शः संबन्धइत्यर्थः । शिरसो भङ्गो ग्रीवासन्धि-विच्युतिस्ततः । तुनरुक्तं न तेष्विति दोषायेति शेषः ॥१०६।१११॥

बालक्रीड़ा

(मूल) उद्गार एवं वमन तथा अनेक प्रकार से शिर के हिलाने से निमेषों की निःसंज्ञता से माने आखों के उन्मेष एवं निमेषों के बन्द हो जाने से फेन का अभिनय करें ॥१०८॥

(मूल) जडता में तो ऐसा अभिनय होता है जिसमें कन्धों को कपोलों को छूना । शिर को झुकाना, सिराओं का धमनियों का भंग हो जाना तथा सम्पूर्ण इन्द्रियों का सम्मोह माने संज्ञाहीन हो जाना होता है ॥१०९॥

(मूल) व्याधि के बढ जाने से अथवा सर्प के काटने से होने वाले मरण को बुध लोग इस उक्त प्रकार के नेत्र निमीलन से अभिनय करें ॥११०॥

(मूल) संभ्रम घबराहट में रोषों में शोक आदि के आवेश में जो वाक्य वार वार प्रयुक्त होते है उनमें पुनरुक्ति दोष नही होता है ॥१११॥

अंसों का क्रमशः कपोलों से स्पर्श सम्बन्ध । शिर का भङ्ग माने गले के साथ जो सन्धि है जोड है उसकी विच्युति । शिरो विनामन में शिर को एक वार पहले कहा फिर शिरो भंग में फिर दुबारा शिर को कहा इसमें तो पुनरुक्ति हो गई । इस पर कहते हैं कि ऐसे समय में पुनरुक्ति दोष नही होता है ॥१०९।१११॥

साध्वहो हे हे हाहेति किं त्वं मामावदेति च।
एवंविधानि वाक्यानि द्वित्रिसंख्यानि कारयेत् ॥११२॥
संध्यंगहीनं यत्काव्यं विकृतं च प्रयुज्यते।
न लक्षणकृतस्तत्र कार्यस्त्वभिनयो बुधैः ॥११३॥
भाव उयोत्तमाना तु न तं मध्येषु योजयेत्।
यो भावश्चैव मध्यानां न तं नीचेषु योजयेत् ॥११४॥

अभिनवभारती

तदुदाहरति साध्वहो इत्यादि। तत्र शब्दपुनरुक्तं साधुसाध्वित्यादि। अर्थपुनरुक्तमहो साधु भद्रं चेत्यादि ॥११२॥

प्रत्यङ्गहीनमित्यादि। प्रहसनप्रधानतया प्रत्यङ्गेन केनचित्संस्कारांशेनाहीनं कार्यम्। अत एव विकृतत्वाद्धासप्रधानं तत्राप्यभिनयोऽप्यलाक्षणिको हासायैव यथातथापि ॥११३॥

अथ सर्वानुग्राहकं सामान्यलक्षणमाह भावो य उत्तमानामित्यादि ॥११४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) पूर्वोक्त स्थिति में अहो साधु हे हे हा हा ऐसे तथा क्या तुम, मत मत बोलो ऐसे वाक्यों के रूप में दो बार तीन बार उच्चारण करना चाहिए ॥११२॥

(मूल) जो काव्य माने नाटच काव्य सन्धियों के अंगों से हीन है अत एव विकृत हैं उसका अभिनय बुध लोगों को लक्षण के अनुसार नही करना चाहिए ॥११३॥

(मूल) जो भाव उत्तमों का है उसको मध्यम लोगों में प्रयोग नही करे। इसी तरह जो भाव मध्यम लोगों का है उसको नीच पात्रों में प्रयोग नही करें ॥११४॥

दोषाभाव का उदाहरण देते हैं साध्व हो इत्यादि ॥११२॥

प्रत्यङ्ग माने प्रहसन प्रधान होने से जैसे प्रत्यङ्ग से माने किसी संस्कारांश से हीन करना चाहिए। इसी लिए विकृत होने से हास प्रधान अभिनय है। वहां भी अलाक्षणिक ही अभिनय जैसे वैसे करके हास के ही लिए होता है ॥११३॥

इसके बाद अब सर्वानुग्राहक सामान्य लक्षण को कहते हैं कि जो उत्तम पुरुषों का भाव होता है इत्यादि ॥११४॥

पृथक्　पृथग्भावरसैरात्मचेष्टासमुत्थितैः ।
ज्येष्ठमध्यमनीचेषु नाटयं रागं हि गच्छति ॥११५॥
एतेऽभिनयविशेषाः कर्तव्याः सत्त्वभावसंयुक्ताः ।
अन्ये तु लौकिकाः येस्यु सर्वे लोकवत्कार्याः ॥११६॥
नानाविधैर्यथा पुस्पैर्मालां ग्रथ्नाति माल्यकृत् ।
सांगोपांगै रसैर्भावैस्तथा नाटयं प्रयोजयेत् ॥११७॥

## अभिनवभारती

रागं गच्छतीति । सर्वस्य रञ्चकं भवतीति यावत् ॥११५॥

सामान्याभिनयशेषत्वं तदुक्तार्थात्तन्मुखेनोपसंहारदिशा चित्राभिनयस्य दर्शयति एतेऽभिनयविशेषा इति । सत्त्वभावसंयुक्ता इत्यनेन सत्त्वातिरिक्तोऽभिनय इत्यादि स्मरति ॥११६॥

नानाविधैरित्यभिनयानां समानीकरणं चित्रत्वं च दर्शितम् ॥११७॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) उत्तम मध्यम एवं नीचों में पृथक् २ अपनी चेष्टाओं से अपनी अपनी क्रियाओं से उठने वाले भावों से अभिव्यक्तरसों के कारण नाट्य राग को प्राप्त करता है ज्ञान गमन एवं प्राप्ति अर्थ गमनार्थक धातुओं का होता है तदनुसार प्राप्त करता लिखा है ॥११५॥

(मूल) इन वागङ्ग कृत विशेष अभिनयों को सत्त्वभाव से संयुक्त करना चाहिए। और जो तो लौकिक हैं उनका लोक की तरह अभिनय करें ॥११६॥

(मूल) जिस प्रकार माली नाना प्रकार के पुष्पों से माला को गूंथता है उसी प्रकार अभिनेता लोग अंग एवं उपाङ्गों के सहित रस एवं भावों के द्वारा नाट्य का प्रयोग करें ॥११७॥

*राग को प्राप्त करता है माने सब का रञ्जक होता है ॥११५॥*

*चित्राभिनय सामान्याभिनय का शेष है अंग है इस बात को उसमें कहे हुए* अर्थात् उसके द्वारा उपसंहार करते हुए कहते हैं ये अभिनय विशेष हैं । सभी भावों से प्रयुक्त है इससे सत्त्विक अभिनय से अतिरिक्त यह है इत्यादि की याद करते हैं ॥११६॥

नानाविधैः इससे अभिनयों का समानी करण और चित्रत्व को कहा ॥११७॥

या यस्य लीला नियता गतिश्च
रंगप्रविष्टस्य विधानयुक्ता ।
तामेव कुर्यादविमुक्तसत्त्वो
यावन्नरंगात्प्रतिनिर्वृतः स्यात् ॥११८॥

एवमेते मया प्रोक्ता नाट्ये चाभिनयाः क्रमात् ।
अन्ये तु लौकिका ये ते लोकाद्ग्राह्याः सदा बुधैः ॥११९॥

अभिनवभारती

क्रमवशादुपचितत्वापरित्यागः प्रयत्नेन परिरक्ष्य इत्येतत्तात्पर्येण श्लोकं पठति या यस्य लीला नियता गतिश्चेति अविमुक्तसत्त्वऽत्यक्तावष्टंभः प्रति निर्वृत इति । निवृत्तिर्वक्ष्यते इति निवृतो विषयाज्जनादेर्निवर्तते । तेन रङ्गाद्यवन्निर्वृतो निष्क्रान्तेन स्यादित्यर्थः ॥११८॥

किमेतावानभिनयप्रकारः नेत्याह अन्ये तु लौकिका इति ॥११९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) रङ्ग मञ्च पर अभिनय करने के लिए प्रविष्ट हुए जिस व्यक्ति की जो लीला चेष्टा और गति संचार नाट्यशास्त्र के विधान के अनुसार की गई योजना से नियत है। अविमुक्त सत्त्व हो कर माने सत्वभाव को नही छोड़कर उसी लीला को उसी गति को जब तक रङ्ग से वापिस नही आ जाय ॥११८॥

(मूल) इस प्रकार मैंने नाट्य विषयक अभिनयों को कहा किन्तु और जो लौकिक हैं उनको लोक से ग्रहण करें ॥११९॥

क्रम वश से प्राप्त हुए औचित्य का परित्याग नही होने पावे इसकी प्रयत्न पूर्वक रक्षा करनी चाहिए । इस तात्पर्य से या यस्येत्यादि श्लोक को पढते हैं । अविमुक्त सत्त्व माने अवष्टम्भ को आश्रय को नही छोड़े । प्रति निर्वृत्त माने जनादि के विषय से स्थान से लौट जाता है। अर्थात् जब तक रङ्गस्थल से निकल नही जाता है ॥११८॥

क्या इतना ही अभिनय का प्रकार है इस पर कहते है कि नही । और भी लौकिक अभिनय हैं ॥११९॥

**लोको वेदस्तथाध्यात्मं प्रमाणं त्रिविधं स्मृतम् ।**
**वेदाध्यात्मपदार्थेषु प्रायो नाटयं प्रतिष्ठितम् ॥१२०॥**
**वेदाध्यात्मोपपन्नं तु शब्दच्छन्दस्समन्वितम् ।**

अभिनवभारती

ननु किमत्र लोकः प्रमाणमित्याशंक्याह लोको वेदस्तथाध्यात्ममिति । लोकप्रसिद्धानि प्रत्यक्षानुमानागमप्रमाणानि लोकशब्दे नोच्यन्ते । वेद इति तु यथास्वं नियतरूपो । लोकप्रसिद्धोऽप्यागमो यथा शस्त्रास्त्रप्रयोगोप संहारविषये धनुर्वेदः स्वरतालादौ गान्धर्ववेद इत्यादि । अध्यात्मं तु स्वसंविदन ॥१२०॥

वेदाध्यात्माभ्यां प्रमिता ये पदार्थाः तेषु नाटच' प्रतीतमित्यत्र हेतुमाह वेदाध्या त्मोपपन्न' त्विति । तुर्हेतौ । समन्वितमिति भावेक्तः एतदुक्त' शब्दसमन्वयो व्याकरणाभिधानेनागमेन सिद्धः । छन्दस्समन्वयस्तु स्वसंवेदनेन । श्रव्यता हि तद्विदां

बालक्रीड़ा

(मूल) लोक वेद तथा अध्यात्म ये तीन प्रमाण माने गये हैं । प्रायः करके वैदिक और आध्यात्मिक पदार्थों पर नाट्य प्रतिष्ठित है ॥१२०॥

क्या लोक भी प्रमाण होता है या माना गया है ऐसी आशंका करके कहते हैं कि लोक वेद और अध्यात्म ये तीन प्रमाण है। यहां लोक शब्द से लोक में प्रसिद्ध प्रत्यक्ष अनुमान एवं आगम माने शब्द का प्रमाण कहते हैं वेद तो अपने नियत रूप वाला है। प्रकृत में लोक प्रसिद्ध आगम जैसे शस्त्र एवं अस्त्र के प्रयोगोपसंहार के विषय की जानकारी के वारे में धनुर्वेद है और स्वर ताल वगैरह की जानकारी के वारे में गान्धर्व वेद है। इत्यादि । अध्यात्म तो स्वसंवेदन है। आत्मनि इति अध्यात्मम् इस विग्रह के अनुसार आत्मा शब्द का अर्थ मन है। जो सुख दुःख आदि की उपलब्धि का ज्ञान का साधन है। अतः स्वसंवेदन अर्थ यहां इसका है ॥१२०॥

वेद और अध्यात्म प्रमाणों से ज्ञात या सिद्ध जो पदार्थ हैं उन पर नाट्य प्रतिष्ठित है इसमें हेतु को बतलाते हैं कि वेदाध्यात्म प्रमाणों उपपन्न है। यहां तु का अर्थ हेतु है। समन्वित यहां भाव में यक्त प्रत्यय है। यह कहा कि शब्द समन्वय माने शब्द से किये जाने वाला समन्वय ब्याकरण नामक आगम से सिद्ध है। व्याकरण से जब शब्द को समझेंगे तभी तो उस शब्द से समन्वय किया जा सकेगा अन्यथा कैसै होगा। और छन्दः समन्वय तो अपने संवेदन से होगा। क्योंकि छन्द का अर्थ है छन्दोऽभिवाय आशयः इस कोष के अनुसार अभिप्राय माने स्वसंवेदन । जैसे प्रकृष्ट गानों में राग एवं भाषा आदि का ज्ञान किया जाता है वैसे ही वृत्तों में पद्य वाक्यों में श्रव्यता भी उनके जानकारों के लिए अपने संवित् से सिद्ध है। यह निरूपण

लोकसिद्धं भवेत्सिद्धं नाट्यं लोकात्मकं तथा ।।१२१।।
न च शक्यं हि लोकस्य स्थावरस्य चरस्य च ।
शास्त्रेण निर्णयं कर्तुं भावचेष्टाविधिं प्रति ।।१२२।।

अभिनवभारती

स्वसंवित्सिद्धावृत्तेषु प्रगीतानामिव रागभाषादयोज्ञायंते एतच्चागमस्ववेदनयोः प्रमाणोपलक्षणमात्रम् । अथ लोकं प्रमाणयितुमाह यल्लोकसिद्धमिति । यल्लोकेसिद्धं तत्सिद्धम् न तत्कस्यचिदसिद्धमिति यावत् । नहि लोकप्रसिद्धिमपह्नोति कश्चित्समर्थः । सुविप्रतिपन्नस्यापि तदपह्नवे काष्ठपाषाणतापत्तिप्रसंगात् । तथेति । तत एव प्रकाराद्धेतोर्लोकात्मकं लोकानुकीर्तनरूपं नाट्यमित्युक्तम् ।।१२१।।

ननुलोकेन च यत्प्रत्ययं तदागमेनैव प्रमितम् । तर्त्कि पुनर्लोकेनोक्तेनेत्याशङ्क्याह न शक्यो लोकस्येति ।।१२२।।

बालक्रीड़ा

(मूल) वेद और अध्यात्म से उपपन्न नाट्य तो शब्द एवं छन्द से समन्वित होता है। तथा लोकात्मक जो नाट्य है वह तो लोकसिद्ध होने पर ही सिद्ध होता है ।।१२१।

(मूल) स्थावर जंगमात्मक लोक के भाव एवं चेष्टाओं के विषयों में शास्त्र से निर्णय करना शक्य नही है ।।१२२।।

आगम एवं स्व संवेदन के प्रमाण का उपलक्षण मात्र है। इसके अनन्तर लोक को प्रमाण बतलाने का उपक्रम करते हैं। जो लोक सिद्ध है। जो लोक से सिद्ध है वह सिद्ध है वह किसी के लिए असिद्ध नही है। जैसी कि शास्त्रों में प्रसिद्धि हैं। यद्यपि सिद्ध लोक विरुद्ध नादरणीयं नादरणीयम्। यद्यपि यह तत्त्व वस्तु या व्यवहार शास्त्र से सिद्ध है तद्यपि यदि वह लोक विरुद्ध है तो आदरणीय नही है आदरणीय नही है। क्योंकि कोई समर्थ पुरुष भी लोक प्रसिद्धि का अपह्नव नही कर सकता है या नही करता है यदि कोई अपह्नव करता है तिरस्कार उपेक्षा छिपाने का उपक्रम करता है सुप्रसिद्ध महापुरुष में भी काष्ठ पाषाण बनने की होने की आपत्ति आ जायगी अर्थात् लकड़ी एवं पत्थर के टुकड़े की तरह फैंक दिया जायगा। तथेति माने इसी प्रकार के हेतु से लोकात्मक लोकानुकीर्त्तन स्वरूप नाट्य है ऐसा कहा है ।।१२१।।

पूछते हैं कि जो शास्त्र से प्रतीत होता है आगम से भी वही प्रमित है। तब फिर लोक से सिद्ध करने की या लोक को प्रमाण कहने की क्या आवश्यकता है। उत्तर—लोक के निर्णय को बदला नही जा सकता है ।.१२२।।

**नानाशीलाः प्रकृतयः शीले नाट्यं प्रतिष्ठितम् ।**
**तस्माल्लोकप्रमाणं हि विज्ञेयं नाट्ययोक्तृभिः ॥१२३॥**
**एतान् विधींश्चाभिनयस्य सम्यग्**
**विज्ञाय रंगे मनुजः प्रयुंक्ते ।**

अभिनवभारती

शीलः स्वभावः । प्रकृतमुपसंहरति तस्माल्लोक प्रमाणं हि विज्ञेयमिति ॥१२३॥

एतान् विधीनिति । सामान्याभिनयात् प्रभृत्येतदध्यायपर्यन्तं ये कर्तव्यतारूपाभिनयानां विधय उक्ताः तान् सम्यग् विज्ञायेति वदन् कोहलादिशास्त्रलक्ष्यप्रवाहसिद्धमपि चित्राभिनयं सूचयति । ततश्चोदाहरणार्थान् दर्शयामो माभूत्सम्प्रदायप्रवाहविच्छेद इति ।

देवतानामृषीणां च राज्ञां जनपदस्य च । पूर्ववृत्तानुचरितं नाट्यमित्यभिधीयते । एवं लोकस्य या वार्ता नानावन्भरात्मिका । सा नाट्ये संविधातव्या नाट्यवेदविचक्षणैः । यानि शास्त्राणि ये धर्मा यानि शिल्पानि या क्रिया । लोकधर्मप्रवृत्तानि तन्नाट्यमिति संज्ञितम् ।

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रकृतियां नानाशील वाली होती है । और नाट्य शील पर प्रतिष्ठित हैं । इस लिए नाट्य के प्रयोग करने वाले अभिनेताओं को लोक रूप प्रमाण को जानना चाहिए ॥१२३॥

शील माने स्वभाव । अब प्रकृत का उपसंहार करते हैं इस लिए लोक प्रमाण को जानना चाहिए ॥१२३॥

इन विधियों को । सामान्याभिनय से लेकर इस वर्त्तमान अध्याय पर्यन्त जो अभिनयों की कर्त्तव्यता रूप विधियों को कहा है उनको अच्छी प्रकार समझना आवश्यक है ऐसा कहने वाले आचार्य ने सूचित किया कि चित्राभिनय कोहलादि के शास्त्र के लक्ष्य प्रवाह से सिद्ध है । अतः अब हम उदाहरणों को दिखाते हैं जिससे सम्प्रदाय प्रवाह का विच्छेद नहीं होने पावे ।

देवता ऋषि राजा एवं जिले के तथा प्रान्त के निवासी जनता के पूर्ववृत्त का अनुचरण, अनुकरण को नाट्य कहते हैं । इस प्रकार नाना वस्त्वन्तर से अन्तरित जो लोक की वार्ता है उसका नाट्य में संविधान करना चाहिए । जो शास्त्र जो धर्म जो शिल्प एवं जो क्रिया लोक धर्म के अनुसार प्रवृत्त है उसकी संज्ञा नाट्य है ।

अभिनवभारती

मुख्याभ्याशेहंसपक्षात्स्कन्दो वा शक्तिदर्शनात् ।
संमुखौ खटकौ पार्श्वद्वये शार्ङ्गनिरूपणम् ।।
लीलालोकितसंदंशयुग्मेन कुसुमायुधम् ।
रुद्रवद्रूपयेद्दुर्गां चतुरेण सरस्वतीम् ।।
................खटकेन तथा श्रियम् ।
गौरीं च दंष्ट्रया देवीं बाराहीमिति मातरः ।।
प्रदर्श्यात्तत्तदुचितब्राह्म्यादिगतलक्षणैः ।
सूचीहस्ताङ्गुलिकाद्रिनन्दिनीस्यान्नयोन्नता ।।
तत्प्रोत्तानाधोमुखेन त्रिपताकामुखेन तु ।
गङ्गा तथैव चतुरेणान्या सर्पशिरोद्वयम् ।।
उपर्युपरि डोलं स ले तिर्यग्विलोलितः ।
अरालत्रिपताकौ च पताकद्वयकम्पनम् ।।
अब्धि पुष्पपुटास्त्रिपताकौ तपस्विनाम् ।
प्रसृतोर्ध्वपराचीनौ शिखरौ बाह्यदन्तरे ।।
कूर्परोर्ध्वस्थितेनापि त्रिपताकेन योषितः ।
पार्श्वेऽर्धकटकेन स्याल्लोकपालास्सलक्ष्मभिः ।।
स्तब्धकायौ मुक्तहस्तौ जिनं विद्याधरान् प्रजाः ।
अग्निना वाथ रक्षांसि नष्टं या सूचिकामुखात् ।।

बालक्रीड़ा

मुख्य के अभ्यास में समीप में हंसादि पक्षिओं का शक्ति को देखकर स्कन्द का सम्मुख में खटक का एवं पार्श्वश्य में शार्ङ्गी का निरुपण करें ।

संदंशयुग्म माने संडशी की तरह युग्म हुए एक में जुड़े हुओं की लीला के देखने से कामदेव का रुद्र के रूप की दुर्गा का और चातुर्य से सरस्वती का निरूपण करें ।

ये सभी पद्य अपने नियमों से बाहर हैं अतः जसकी तस ध्वरदीनी चदरिया की तरह हमने भी जस के तस इनको धर दिया हैं । पण्डित पाठक अपनी अपनी बुद्धि के व्यायाम को करें ।

अभिनवभारती

विद्यात्तु त्रिपताकाभ्याम्मूर्ध्निराजप्लवङ्गमान् ।
पताकाभ्यामथो सर्पशिरोभ्यां स्वस्तिकस्थितैः ।।
धर्मं सितादिभिश्चहीनृतको मणयः पुनः ।
...काङ्गुलेन रिपुन्नार्थं ग्रन्थतर्जनिकेऽङ्गना ।।
कूर्पराकुञ्चितां कम्प्रपताकाभ्यां च सारसः ।
प्रसारितं च बाहुभ्यां वृश्चिकस्थलपक्षिषु ।।
शृङ्गयां च मध्यमाङ्गुष्ठपताकामस्तकोपरि ।
उत्क्षेपादञ्चितस्यांध्रि नतोन्नतकरद्वयात् ।।
गरुडं चतुराभ्यां तु कण्ठमूलोभयादधः ।
पताककूर्परे कुञ्च्य चालीडो क्रोधरूपणे ।।
मुखान्तिके तर्जनीं तु विश्लिष्टां वाक्यरूपणे ।
चुडायां मूर्ध्न्युपाङ्गेषु स्त्रीविषादे तथोद्वहम् ।।
वक्षः पार्श्वान्नूर्ध्वतः खं पताकस्वस्तिकेन तु ।
तथा प्रभातहस्ताभ्यामावेगोद्वर्तिताङ्गुलिः ।।
पराङ्मुखाभ्यां रात्रिर्वा पताकस्वस्तिकादिभिः ।
मुखाच्छादात्खलत्यादौ शलभाधूलिधूम्रकः ।।
पताकेनोरसि सुहृदरालेन सुतादयः ।
अभिमूर्ध्नाथ तद्युग्मं कुब्जवामनबालकाः ।।
पताका मूर्ध्नि खण्डः स्यादथ स्वस्तिकविच्युते ।
निधिमाकुञ्चिते वामकूर्परे भूधरादिषु ।।
उत्तानं च शिरस्तेषां भेदास्तु न निरीक्षणात् ।
वामकस्त्रिपताकः स्यात् कण्ठमूलोऽपरोऽपरः ।।
करिणी गण्डविचलच्चतुराभ्यां मदश्रिताम् ।
पद्मोर्णनाभमुकुलैः स्वस्तिकैर्वृश्चिकेन तु ।।
सिंहगोमायुशरभा यथास्वं दृष्टिभेदतः ।
ललाटे सर्पशिरसा खङ्गि श्रवणमूलतः ।।

अभिनवभारती

खङ्गिकास्त्री तथान्यच्च शिखरं स्यात्प्रसारितम् ।
मुष्टिर्मल्लस्य शल्यश्च खटकेन हृदन्तरे ॥

संदंशेन मतिर्नाभिरुद्यता वक्षसि स्थितिः ।
पल्लवेन स्वमूर्धानं स्पृशता स्वेचरानतिः ॥

पराङ्मुखपताकाभ्यां मुखे स्वस्तिकविच्युते ।
कवाटाभ्यां करिघटान्मीक्षं ( ? ) च करयुग्मतः ॥

मृगशीर्षे कनिष्ठायां निर्देशश्चतुरेण वा ।
चलः सूच्यास्वयुगलं हयसैन्येदृशान्वितम् ॥

शूलपाण्यादिशब्देषु केचिद्वर्तिपदाश्रितम् ।
कुब्जन्त्वभिनयन्त्यन्ये विशेष्येऽन्यद्वयाश्रितम् ॥

अव्याहतायां वाक्यार्थप्रतीतौ स्यात्पदेष्वथ ।
स्नानं मूर्ध्नि पताकाभ्यां शकटेऽन्योन्यसंमुखौ ॥

कूर्पराकुञ्चितौ कार्यौ त्रिपताककरेण तु ।
अयस्कारादिनिर्देशे खटकः करिविद्रवे ॥

गणेशे मुकुलास्योऽथ विक्षेपात्स्युर्मरीचयः ।
शिरसः पार्श्वयोः— — त्रिपताकद्वये जटा ॥

उपर्युपरि युक्ताभ्यां शेखराभ्यां महेश्वरी ।
व्रीह्यादिचतुरेण स्यान्मुष्टिना वाथलेखकाः ॥

खटकेन तथामूकाश्शून्योत्तानोपनो (?) क्रमात् ।
अधस्स्वलितयोगेन चतुरेणापमीलनात् ॥

शिखरे वामकेऽधस्तः पताकस्थेन दक्षिणे ।
सङ्गतौ खटकौ सूर्ये सारथौ पृष्टपूर्वगौ ॥

प्रमाणो मानपरिमाः सूची संदृष्टचरालकैः ।
एलाक्रीडा धनुर्योगात् पुलिन्दाभिनयो मतः ॥

यामाद्यौ खटकारालौ समपादः कपालिनि ।
स्वबाहूर्ध्वे तु खटकौ पार्श्वक्षेपश्च पादगः ॥

**स नाट्यतत्त्वाभिनयप्रयोक्ता**
**संमानमग्र्यं लभते हि लोके ॥१२४॥**

**एवमेते ह्यभिनया वाङ्नेपथ्यांगसत्वजाः ।**

अभिनवभारती

महाभैरवनाथस्य खटकावंसजानुगौ ।
अनूर्ध्वकर्मणः पादः कर्मान्तं यदुदीरितम् ॥

तस्य स्वबुध्द्या घटनं चित्राभिनयनं विदुः ।
तस्योदाहरणं किञ्चिदिदमूहाबिवृद्धये ॥

मयाभिनवगुप्तेन दर्शितं धीमतः प्रति ।
यथालिखितवस्तूनां प्रतिपत्संस्थितान् प्रति ॥
अपि वाचस्पतेर्वाणी कुण्ठा किमुत मादृशाम् ।

एवं प्रमाणत्रयेणाभिनयान् विज्ञाय यो रङ्गे सभायां प्रयुङ्क्ते स एव च नाटचे तत्त्वतोऽभिनयान् प्रयुङ्क्ते स च संमानं लभत इति योज्यम् ॥१२४॥

अभिनयशेषभूतोऽयमितिकर्तव्यतारूपः परस्परसंमोलनात्मा प्रयोगस्तेन च विना न काचित् सिद्धिरित्युपसंहारव्याजेनैवमिति श्लोकेनांगशब्दस्वोक्तसात्त्वि-

बालक्रीड़ा

(मूल) जो मनुष्य अभिनय की इन विधियों को अच्छी प्रकार से जानकर रङ्ग स्थल पर प्रयोग करता है। वह नाट्य तत्त्व के नाट्यशास्त्र के अनुसार अभिनयों का प्रयोग करता है। अत एव अग्र्य माने सर्वप्रथम सम्मान को लोक में पाता है ॥१२४॥

इस प्रकार तीनों प्रमाणों से अभिनयों को समझ कर उनका जो रंगमञ्च पर सभा में प्रयोग करता है वही नाट्य में वस्तुतः अभिनयों का प्रयोग करता है और वही सम्मान को प्राप्त करता है। ऐसी योजना ग्रन्थ की करनी चाहिए ॥१२४॥

अभिनय का अंगभूत इतिकर्तव्यतारूप परस्पर में सम्मीलनात्मा यह प्रयोग है इसके बिना कोई भी सिद्धि नही है ऐसे उपसंहार के बहाने एवं इस श्लोक से, अंग

**प्रयोगज्ञेन कर्तव्या नाटके सिद्धिमिच्छता ॥१२५॥**

**इति भारतीये नाट्यशास्त्रे चित्राभिनयो नाम**

**पञ्चविंशोऽध्यायः ॥**

अभिनवभारती

कनिदर्शयन् सामान्याभिनयनायकान् सर्वान् दर्शयति सिद्धमिति शिवम् ॥१२५॥

विचित्राभिनयाध्यायः सोऽयं व्याकृतसारकः ।
कृतोऽभिनवगुप्तेन शिवानुग्रहशालिना ॥

इति श्रीमहामाहेश्वराचार्याभिनवगुप्तविरचितायां नाटयवेद-
वृत्तावभिनवभारत्यां चित्राभिनयः
पञ्चविंशोऽध्यायः समाप्तः ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) नाटक वगैरह दशरूपकों में सिद्धि को प्राप्त करने की इच्छा वाले प्रयोग के जानकार अभिनेता लोग वाचिक नेपथ्य (वेष भूषा आदि से अपने को सजाने की प्रक्रिया।) माने आहार्यिक आङ्गिक एवं सात्त्विक अभिनयों को हमारे बतलाये हुए प्रकार से प्रयुक्त करें। यहाँ वाङ्ग नेपथ्याङ्गसत्वजाः पाठ है। अतः वाक् जन्य वाचिक नेपथ्य जन्य आहार्यिक अङ्गजन्य आङ्गिक एवं सत्वजन्य सात्त्विक अर्थ किया गया है ॥१२५॥

शब्द से स्वीकृत सात्त्विक का निदर्शन करते हुए सामान्याभिनय के नायकों को सबको दिखाते हैं सिद्ध है इति शिव है कल्याण है।

इस विचित्र अभिनय के प्रतिपादक अध्याय के व्याकृतसार माने व्याख्यानभूत तत्त्व को शिवानुग्रहशाली अभिनय गुप्त ने कर दिया।

इस प्रकार आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति भारतीय नाट्यशास्त्र के २५ वें अध्याय की हिन्दी टीका बालक्रीडा समाप्त हुई।

इस प्रकार आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति भारतीय नाट्यशास्त्र के २५ वें अध्याय के मूल की हिन्दी टीका बालक्रीडा सम्पूर्ण हुई। हरिः ओम् तत्सत् !



श्रीः

# नाटयशास्त्रम्

## षड्विंशोऽध्यायः

अनुरूपा विरूपा च तथा रूपानुरूपिणी ।
त्रिप्रकारेह पात्राणां प्रकृतिश्च विभाविता ॥१॥

॥ अभिनवभारती—षड्विंशोऽध्यायः ॥

यस्मिन् सति प्रकृतिभूमिविकल्प एष
स्त्रेधास्य याति हृदयादरणीयभावः ।
रागः स यस्य महिमा महनीयधाम्नि
भूयारित्थमिदमित्यनु रागवन्तः ॥

### बालक्रीड़ा

अथ इसके अनन्तर अब भारतीय नाटचशास्त्र के २६ वें अध्याय की मूल की हिन्दी टीका बालक्रीडा का आरम्भ होता है।

(मूल) यहां नाटच के अभिनय प्रकरण में पात्रों की, अभिनेताओं की अनुरूपा विरूपा एवं रूपानुरूपा—इस तरह तीन प्रकार की प्रकृति विभावित है ज्ञात है। यहां छन्द के अनुरोध से आठ अक्षरों की पूर्ति करने के लिए ग्रन्थकार ने रूपानुरूपिणी पाठ किया है ॥१॥

अथ इसके बाद २६ वें अध्याय की अभिनवभारती की बालक्रीडा का आरम्भ करते हैं।

जिसके रहने पर हृदय में जिसके प्रति आदरणीय भाव होता है यह प्रकृति रूपी भूमिका का विकल्प तीन प्रकार का ( तीन भेद वाला ) होता है। वह राग है। जिसकी महिमा महान् पुरुषों राजा, महाराजा, सम्राट् चक्रवर्त्ती वगैरह महलों में प्रासादों में है। उसमें इदमित्थम् यह ऐसा ही है ऐसा समझकर अनुराग वाले होवें।

## अभिनवभारती

समानीकरणलक्षणः समान्याभिनयः प्रस्तुतः। तत्र यथाभिनयानामन्योन्यं समानीकरणमुपदेश्यं तथाभिनेतुरभिनेयस्य च। एवं सोऽभिनेयद्वारेणाभिनयोऽभिनेत्रा समानीकृतो भवति। तदेतदभिनेत्रभिनेययोः समानीकरणं सामान्याभिनयरूपमनेन प्रकृत्याध्यायोऽभिधीयते। तदर्थसूचनायैव सङ्गतिप्रदर्शनाभिप्रायणे वृत्ताध्यायपरि-समाप्तौ यः प्रयुङ्क्त इति प्रयोज्ञेति च निरूपितम्। स एव हि प्रयोगं जानाति यः प्रयोज्यप्रयोजकस्वरूपचित्। तत्र प्रकृतिः प्रयोज्यानुकरणीया अनुकीर्तनीया इति पर्यायाः। तत्र प्रयोक्ता प्रयोज्यसदृशो वा भवति विसदृशो वा उभयात्मको वा। तत्र सदृशोऽनुरूपः विसदृशोविरूपः; उभयात्मकोरूपानुरूपः हतं स्वलक्षणं तेना तदेतौ तत्रैवं सादृश्यं लक्षितम्। आनुरूप्यं सादृश्यात्। तदुभययोगाद्रूपानुरूपा यद्यपि कथंचित् सर्वत्रैव त्रैविध्यं संभवति तथाप्युद्रिक्ता सकललोकसंवादिनी सदृशबुद्धिर्यथा पुरुषस्य प्रयोक्तुः पुरुषेण प्रयोज्येन, योषितो योषिता तत्र सदृश

## बालक्रीड़ा

अभिनयों में समानीकरण रूप सामान्याभिनय को प्रस्तुत किया। वहां जैसे परस्पर में अभिनयों में समानीकरण उपदेश्य है वैसे ही अभिनेता और अभिनेय में भी समानीकरण उपदेश्य है कि वह अभिनय अभिनेता के द्वारा इस प्रकार अभिनेय के सहारे समानीकृत होता है। इसको सामान्याभिनय रूप अभिनेय एवं अभिनेता के समानीकरण को प्रस्तुत कर के इस अध्याय से कहते हैं। इस पदार्थ की सूचना देने के लिए ही संगति प्रदर्शन के अभिप्राय से बीते हुए अध्याय की परि समाप्ति में जो मनुज प्रयोग करता है—इससे प्रयोक्ता एवं प्रयोग के जानकार का निरूपण किया वही प्रयोग को जानता है जो प्रयोज्य है और प्रयोजक है इस तरह स्वरूप को जानता है। उनमें प्रकृति प्रयोज्य अनुकरणीय एवं अनुकीर्तनीय ये पर्याय शब्द हैं। उनमें प्रयोक्ता प्रयोज्य के सदृश होता है अथवा विसदृश होता है अथवा उभयात्मक होता है। उनमें सदृश माने अनुरूप है विसदृश माने विरूप है और उभयात्मक माने रूपानुरूप हैं। जहां अपने लक्षण का आदर किया है वहां इस प्रकार सादृश्य लक्षित होता है। क्योंकि सादृश्य के बदौलत आनुरूप्य होता है। आनुरूप्य और वैरूप्य दोनों के योग से रूपानुरूपा प्रकृति होती है। यद्यपि किसी प्रकार ऐसे तीन प्रकार हो सकते हैं तब भी उद्रिक्ता सकल लोक सम्वादिनी सदृश प्रयोक्ता पुरुष की बुद्धि प्रयोज्य पुरुष के साथ एवं प्रयोक्ती स्त्री की प्रयोज्या स्त्री के साथ होती है वहाँ सदृश

**नानावस्थाक्रियोपेता भूमिका प्रकृतिस्तथा ।**

अभिनवभारती

व्यवहारः । स्त्रिया पुरुषस्य तु वैसादृश्यम् । तत्र सिंहवदनदशवदनादिभिः प्रयोज्यैरन्यसा दृश्यमेव । तदपि प्रकृतित्रैविध्यं दर्शयितुमाह अनुरूपेत्यादि । पात्राणामितितिरोधीयते रसो यत इत्यनेन नटबुद्धितिरोधानं सूचयन्नटबुद्धेरप्यपायतामाह । प्रकर्षेण क्रियते साक्षात्कारकल्पनानुव्यवसायगोचरत्वमीयत इति प्रकृतिः । सेयं त्रिप्रकारप्रविभागेन भाविता सति नाटच' भृशं द्योतयेदिति ज्ञानस्य प्रयोजनमुक्तम् ॥१॥

कुतः सामान्यं भृशं द्योतयेदिति विशेषणद्वारेण हेतुमाह स्वभावेति । प्रयोज्यस्वभावो हि नाटचे कर्तव्यः । तत्र सुकुमारस्वभावे पुंसि प्रयोज्ये लालित्यसौकुमार्ये स्त्रीजनस्यायत्नसिद्धे इति स एव तत्र प्रयोक्ता युक्तो रूपानुरूपा वा सा तस्य प्रकृतिः उद्धते तु प्रयोज्ये पुमानेव प्रयोक्ता युक्तः सानुरूपा प्रकृतिविरूपायां तु प्रकृतौ कथंचित् यत्नेन संपाद्यमनुकीर्तनमिति तत्र सावधानेन प्रयोक्त्रा भाव्यम् ।

बालक्रीड़ा

व्यवहार होता है। स्त्री के साथ पुरुष का वैसादृश्य होता है। वहां सिंहवदनं एवं दशव आदि प्रयोज्यों के साथ अन्य सादृश्य ही होता है। तब भी प्रकृति वैचित्र्य को दिखाने के लिए कहते हैं अनुरूपेत्यादि । पात्राणाम् । पात्रों की ( रस जिससे तिरोहित किया जाता है ) इस नट बुद्धि के तिरोधान को सूचित करते हुए नट बुद्धि की अपायता को कहा । अर्थात् नट को अपनी व्यक्तिगत बुद्धि का तिरोधान करके नाट्य के पात्रों के अनुरूप बुद्धि के सहारे प्रयोग करना चाहिए । अतः नट बुद्धि के त्याग को कहा । प्रकर्ष से किया जाता । साक्षात्कार, कल्पना और अनुव्यवसाय के विषय किये जाते हैं अतः प्रकृति है । वह यह प्रकृति तीन प्रकार के विभाग से विभावित हुई नाट्य का खूब द्योतन करती है इस लिए इसके जानने के प्रयोजन को कहा ॥१॥

क्यों सामान्य का अच्छे प्रकार से द्योतन करे इसमें विशेषण के द्वारा कारण को बतलाते हैं कि स्वभाव । प्रयोज्य अभिनेय के स्वभाव को नाट्य में करना चाहिए । उसमें सुकुमार स्वभाव वाले पुरुष में लालित्य एवं सौकुमार्य का प्रयोग करे । ये स्त्रीजन के अयत्न सिद्ध हैं इससे वही वहां प्रयोक्ता युक्त है। अथवा वह उसकी रूपानुरूपा प्रकृति है । उद्धत स्वभावों का प्रयोग वहां कर्तव्य है तब पुरुष ही प्रयोक्ता युक्त होता है वह प्रकृति उसके अनुरूप है। विरूप प्रकृति में तो अनुकीर्तन अनुकरण किसी प्रकार यत्न से सम्पाद्य होता है अतः वहा प्रयोक्ता को सावधान होना चाहिए ।

भृशमुद्योतयेन्नाट्यं स्वभावकरणाश्रयम् ॥२॥

अभिनवभारती

नन्वनुरूपैव प्रकृतिर्युक्तेत्याशङ्क्याह नानेति नानाप्रकाराभिरवस्थाभिः विलासलालित्यौद्धत्यादिभिर्धर्मैः क्रियाभिश्च सुकुमारोद्धतात्मिकाभिरुद्यानगमनयुद्ध-सन्नाहनादिभिरुपेता तस्मान्नानारूपैव प्रकृतिर्युक्ता। तस्याः प्रकृतेः पर्यायेण स्वरूपं स्पष्टयति भूमिकेति। भूमिरवष्टम्भस्थानम्। यथा च ध्यानपटगते दशभुजपञ्चव-क्त्रादिरूप एव भगवति सदाशिवे धिषणानिवेशः क्रियते न तु तत्र तद्देशत्वतत्कालत्वे आदर्तव्ये। नापि तत्सिन्दूरहरितालादिकृतं तद्द्रव्यं केवलमवष्टंभस्थानम्। तदेवं रामादयोऽवष्टंभस्थानमात्रम्। एतच्च विभिन्नाध्यायादौ वितत्य निरूपितम्। तेन भूमिरिव भूमिका। इवार्थे कः ॥२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) नाना भेद वाले अवस्थाओं के अनुसार की जाने वाली क्रियाओं से उपेत जो रामादि हैं उनकी भूमिका को धारण करने वाली प्रकृति स्व माने नटनीय रामादि के भाव माने अवस्थाओं के करण के माने अभिनयन के आश्रय नाट्य को भृशं माने अत्यन्त उद्योतित करती है ॥२॥

अजीजनाव प्रकृति को विरूप नही होकर अनुरूप ही होना चाहिए। ऐसी आशंका करके कहते हैं कि नाना प्रकार की अवस्था विलास लालित्य एवं औद्धत्य आदि धर्म और सुकुमार तथा उद्धत उद्यान में गमन एवं युद्ध सन्नाह आदि क्रियाओं से उपेत होती हैं अतः प्रकृति को नानारूप वाली होना ही युक्त है। उस प्रकृति के स्वरूप को पर्याय से स्पष्ट करते हैं भूमिकेति।

भूमि माने अवष्टम्भ स्थान। जैसा कि ध्यान करने के लिए बने हुए पट में दश भुजाओं वाले, पांच मुखों वाले सदाशिव भगवान् के रूप में धिषणा का बुद्धि का निवेश करते हैं किन्तु उसमें उस देश का और उस काल का आदर नही करते हैं। यानी ऐसी मूर्ति ऐसा रूप उस देश में और उस काल में माना गया है इसकी विशेष गवेषणा नही की जाती है। और न सिन्दूर एवं हरिताल आदि द्रव्य का ही आदर होता है वहां तो केवल अवष्टम्भ स्थान को लेना है। इस प्रकार रामादि स्वरूप या मूर्ति अवष्टम्भ के स्थान हैं ध्यान करने के लिए सहारा लेने की जगह है। इसका निरूपण विभिन्न अध्यायों में किया है, आदि पद से अभिनवभारती में विस्तार करके निरूपण किया है। भूमि के सदृश भूमिका होती है। यहां इवार्थ सादृश्य में कः प्रत्यय है ॥२॥

बहुबाहूबहुमुखास्तथा च विकृताननाः ।
पशुश्वापदवक्त्राश्च खरोष्ट्राश्च गजाननाः ॥३॥

एते चान्ये च बहवो नानारूपा भवन्ति ये ।
आचार्येण तु ते कार्या मृत्काष्ठजन्तु चर्मभिः ॥४॥

स्वाभाविकेन रूपेण प्रविशेद्रंगमण्डपम् ।
आत्मरूपमवच्छाद्य वर्णकैर्भूषणैरपि ॥५॥

अभिनवभारती

अरूपायाः प्रकृतेरसंभाव्यत्वात् । तत्संपाद्यत्वाच्चप्रयोगस्य अतः पूर्वं तत्स्वरूपमाहबहुबाहु इत्यादि । विकृताननाः तेष्वप्रावरणादयः । पशुवक्त्रा यथा गोमुखाः अश्वमुखाः श्वापदवक्त्रा यथा सिंहवक्त्राः खरोष्ट्रैश्चेति ॥३।४॥

सर्ववपुषा तद्रूपाः कार्या इति । आवश्यकेनेति शेषः । अत्र हेतुमाह स्वाभाविकेनेति । अनुकीर्तनीयस्य यः स्वभावः तदुचितेन रूपेणेति यावत् । आत्मरूपमिति । नटरूपम् अपिशब्दात् मृत्काष्ठादिनिर्मितबाहुवक्त्रादिरपि ॥५।६॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिनके बाहु और मुख बहुत है आनन विकृत हैं सामान्य पशु और श्वापद हिंसक पशुओं के सदृश मुख हैं गज के जैसा मुख है तथा जो खर और ऊँट हैं ॥३॥

(मूल) ये और इनसे अन्य नाना रूप वाले जो बहुत से जन्तु है उनको नाट्याचार्य नाट्य के उपयोग के लिए मट्टी से, काष्ठ से, लाही से एवं चमडे से बनवावे ॥४॥

(मूल) वर्णक माने रंग तथा वेष भूषण से अपने रूप को अवच्छादित कर नाट्यभाव के रूप से रंग मण्डप में स्टेज पर अभिनेता प्रवेश करें ॥५॥

विना रूप की प्रकृति का होना संभव नही है और अभिनय भी प्रकृति से ही सम्पाद्य है अतः पहले उसके स्वरूप को कहते हैं । बहुबाहू । विकृत आनन वाली प्रकृति कहने का आशय है उनमें आवरण ओढने का वस्त्र नही होता है । पशु के सदृश वस्त्र वाली, जैसे गोमुख, अश्वमुख । जैसे श्वापदवक्त्रा सिंहवक्त्रा, खरवक्त्रा गर्दभमुखी । उष्ट्रवक्त्रा ॥३।४॥

सम्पूर्ण शरीर में उस रूप वाली आकृति करनी चाहिए । यह आवश्यक है इसमें हेतु देते हैं कि स्वाभाविकेन । अनुकीर्तनीय अनुकरणीय का जो स्वभाव है उसके उचित रूप से युक्त होना करना चाहिए । आत्मरूप को माने नट अपने स्वरूप का अवच्छादन करे । अपि शब्द से माने मट्टी एवं लकडी की बनी हुई मूर्तियों में बाहु एवं वक्त्र आदि को भी छिपा ले ॥५।६॥

यादृशं यस्य यद्रूपं प्रकृत्या तत्र तादृशम् ।
वयोवेषानुरूपेण प्रयोज्यं नाट्यकर्मणि ॥६॥
यथा जीवः स्वभावं हि परित्यज्यान्यदेहिकम् ।
परभावं प्रकुरुते परभावं समाश्रितः ॥७॥
एवं बुधः परंभावं सोऽस्मीति मनसा स्मरन् ।
ताह वागंगलीलाभिश्चेष्टाभिस्तु समाचरेत् ॥८॥

अभिनवभारती

अवष्टंभयोगस्य प्राधान्यं दर्शयितुमेकविंशत्यध्यायोक्तं हेतुं स्मारयति यथा जीवस्वभावमिति । परं भावं रामादिकं वेषादिभिः समाचरेदिति संबन्धः ॥७॥

सोऽस्मीत्यनेन स्वात्मावष्टंभस्यात्याज्यतामाह । अन्यथा लयाद्यनुसरणमशक्यम् ॥८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिस अभिनेय रामादि का जैसा और जो रूप हो वेष हो अवस्था हो उसके वैसे ही और उसी रूप के अनुरूप प्रयोग को नाट्य कर्म में प्रकृति पाने अभिनेता प्रयुक्त करें ॥६॥

(मूल) जैसे परभाव के आश्रित हुआ जीव पूर्वदेह गत अपने भाव को छोडकर पर के भाव को, दूसरे के देह के भाव को करता है ॥७॥

(मूल) इस प्रकार बुध अभिनेता मन से मैं वही हूं ऐसा स्मरण करता हुआ वैसी ही वाणी से, वैसी ही अंग की लीलाओं से और चेष्टाओं से पर के भाव का समाचरण करे प्रयोग करें ॥८॥

अवष्टम्भनीय स्थान के योग की, सम्बन्ध की प्रधानता को दिखलाने के लिए २१ वें अध्याय में कहे हुए हेतु की याद दिलाते हैं जीवित के स्वभाव को। पर के रामादि के भाव का, वेषभूषा आदि के द्वारा समाचरण करे माने स्टेज पर दिखावे । यह सम्बन्ध है ॥७॥

सोऽस्मि । वह मैं हूं इससे अपने अवष्टम्भ की अत्याज्यता को कहते हैं । अन्यथा यदि अपना अवष्टम्भ नही रहेगा तो लय ताल एवं स्वर आदि का अनुसरण करना अशक्य हो जायगा ॥८॥

कुसुमारप्रयोगो यो राज्ञामामोदसंभवः ।
शृंगारं रसमासाद्य तन्नारीभिः प्रयोजयेत् ॥९॥
युद्धोद्धता विद्धकृता संरंभारभटाश्च ये ।
न ते स्त्रीभिः प्रयोक्तव्याः योक्तव्याः पुरुषेस्तु ते ॥१०॥

## अभिनवभारती

अथ रूपानुरूपिणी प्रकृतिक्वेत्याशंक्याह सुकुमारप्रयोग इति राज्ञामित्युपलक्षगम् आमोदो विभावपरिपूर्णता। तन्नारीष्विति । प्रयोक्रीषु प्रयोज्यतयात्र विषयत्वेन विवक्षितः । प्रयोजयेदिति । नाटयाचार्यः ॥९॥

नन्वेवमनुरूपा पुरुषविषये प्रकृतिः किं नास्तीत्याशंक्याह युद्धोब्दताविद्धकृताविति । प्रयोगा इति शेषः युद्धोद्धतैविद्धेश्च कृताः व्याप्ताः अत एव संरम्भप्रधाना आरभटादयः ॥१०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) श्रृंगार रस के आसादन से जो राजाओं के आमोद का जनक सुकुमार प्रयोग है उसको नारियों से प्रयुक्त करावे ॥९॥

(मूल) जो युद्ध में योधाओं के द्वारा किये जाते है उद्धतों की कृतियां है आविद्ध प्रमाद में जकड़े हुओं के कार्यों का तथा जो संरम्भ माने प्रचण्डता या उग्रता से युक्त और आरभट माने साहसी पुरुष के कर्त्तव्य है उनका प्रयोग स्त्रियों से नही करवाना चाहिए उनका तो प्रयोग पुरुषों से करवाना चाहिए ॥१०॥

इसके बाद रूपानुरूपिणी प्रकृति कौन ऐसी आशंका करके कहते हैं सुकुमार प्रयोग। राजाओं के यह उत्तम पुरुष का उपलक्षण है। आमोद माने विभाव की परिपूर्णता। उस सुकुमार प्रयोग की विषमता यहां प्रयोग करने वाली नारियों में प्रयोज्यत्वेन विवक्षित है। प्रयोग करे नाटयाचार्य ॥९॥

क्या पुरुषों में इस प्रकार की अनुरूपा प्रकृति नही होती है ? ऐसी आशंका करके कहते हैं युद्ध से उद्धत एवं शास्त्रों से आविद्ध लोगों के किये गये प्रयोग। यहां प्रयोग पद अवशिष्ट है। युद्धोद्धत एवं आविद्धों से कृत व्याप्त है अतएव संरम्भ प्रधान आरभट वगैरह हैं ॥१०॥

अनुद्धटमसंभ्रान्तमनाविद्धांगचेष्टितम् ।
लयतालकलापातप्रमाणनियताक्षरम् ॥११॥
सुविभक्तपदालापमनिष्टुरमकाहलम् ।
ईदृशं यद्भवेन्नाट्यं नारीभिस्तत् प्रयोजयेत् ॥१२॥
एवं कार्यं प्रयोगज्ञैर्भूमिकाविनिवेशनम् ।
स्त्रीभिस्तु स्त्रीगतो भावः पुरुषै पुरुषस्य च ॥१३॥
यथा वयो यथावस्थमनुरूपेति सा स्मृता ।
पुरुषः स्त्रीगतं भावं रूपात्प्रकुरुते तु यः ॥१४॥

अभिनवभारती

स्त्रीपुरुषभूमिकेत्यस्यार्थस्य व्यापकत्वमाह अनुद्धटमिति । अनुरूपां प्रकृतिं लक्षयितुमाह स्त्रियो हीति ॥११।१३॥

प्रयोक्रचारूपानुरूपां लक्षयति पुरुषस्त्रीकृतमिति । यत्र पुरुषत्वमालम्ब्य स्त्रीवर्तते यथा सांकृत्यायिनी ॥१४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जो अनुद्धट है उद्धत नही है असंभ्रान्त है घबराहट वाला नही है अनाविद्धाङ्गचेष्टित हुल्लड़बाजी के साथ अंगों से नही किया गया है लय, ताल एवं कला के अनुसार पात माने सन्धारित प्रमाणों से जिसमें नियत अक्षर हैं पदों का आलाप जिसमें सुविभक्त है अनिष्ठुर माने क्रूर नही है तथा अकाहल है माने अस्पष्ट भाषण जो नही है ऐसे नाट्य का प्रयोग नारियों से करवावें ॥११।१२॥

(मूल) प्रयोग के जानकार नाट्याचार्य लोग इस प्रकार से भूमिका का विनिवेशन करें जिससे स्त्रीगत भाव का प्रयोग स्त्रियां करें और पुरुषगत भाव का प्रयोग पुरुष करें ॥१३॥

(मूल) जैसी अवस्था है दशा है और जैसी वय है ऊमर है वही प्रकृति अनुरूप मानी गई है । जो तो पुरुष स्त्रीगत भाव को स्त्री के रूप के आश्रयण से करता है ॥१४॥

स्त्री और पुरुष की भूमिका इसके अर्थ की व्यापकता को कहते हैं अनुद्धटम् ॥११।१२॥

अनुरूप प्रकृति के लक्षण को कहते हैं । स्त्रियां स्त्रीगत भाव को ॥१३॥

प्रयोक्त्री स्त्री के रूप के अनुरूप को लक्षित करते हैं पुरुष स्त्रीगत भाव को । जहां पुरुष के स्वभाव का आलम्बन करके स्त्री प्रवृत्त होती है जैसे सांकृत्यायनी । यहां तु का मतलब है सर्वत्र सभी जगहों में करें ॥१४॥

रूपानुरूपा सा ज्ञेया प्रयोगे प्रकृतिर्बुधैः ।
छन्दतः पौरुषीं भूमिं स्त्री कुर्यादनुरूपतः ॥१५॥
न परस्परचेष्टासु कार्यौ स्थविरबालिशौ ।
पाठ्यप्रयोगे पुरुषाः प्रयोक्तव्या हि संस्कृते ॥१६॥

## अभिनवभारती

स्त्रीपुरुषप्रयुक्तमित्यतेत् सर्वत्र युक्तमिति दर्शयति छन्दत इति । स्थविरबालिशाविति । संबन्धिशब्दाः संबन्ध्यन्तरमाक्षिपन्तीति स्थविरो युवभुमिकायां युवा च वृद्धभूमिकायां न योज्यः । बालिशोऽत्र विरूपः स विरूपभूमावायोज्यः एतच्चोपलक्षणम् । यत्र यत्प्रयोजनो न श्लिष्यति न स तत्र योज्य इत्यर्थः । पाट्यप्रयोग इति । संस्कृतपाट्यप्रधाने सुकुमारप्राकृतपाट्यप्रधाने । गीतेति गीतप्रधाने प्रयोग इत्यर्थः । अत्र हेतुमाह प्रायः प्रकृतिरिति ॥१५।१६॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) उसको बुध लोग प्रयोग में रूपानुरूपा प्रकृति समझें । इसी तरह स्त्री भी स्वभावतः पुरुष के रूप के अनुसार पौरुषी भूमिका को धारण करती है वह भी रूपानुरूपा प्रकृति है ऐसा बुध लोगों को समझना चाहिए ॥१५॥

(मूल) वृद्ध और बालक को एक दूसरे की चेष्टा का प्रयोग नही करना चाहिए । यहां वालिश का अर्थ अबोध बालक है । संस्कृत के पाठ्य प्रयोग पुरुषों से प्रयुक्त होने चाहिए ॥१६॥

स्त्री पुरुष के प्रयुक्त को करे यह सर्वत्र युक्त, उचित है इसको दिखाते हैं । छन्दतः । अभिप्राय से ऐसा होता है ॥१५॥

स्थविर और वालिश ये सम्बन्धी शब्द हैं अतः दूसरे सम्बन्धियों का आक्षेप करते हैं । अतः वृद्ध को युवा भूमिका में और युवा को वृद्ध की भूमिका में योजना नही करे । यहां वालिश का अर्थ विरूप है । इसकी विरूप भूमिका में योजना करे । यह उपलक्षण है । जहां जिस प्रयोजन के अनुसार स्लिष्ट समन्वित नही होता है उसकी उसमें योजना नही करे । यह इसका अर्थ है । संस्कृत पाठ्य जहां प्रधान हो और सुकुमार प्राकृत पाठ्य जहां प्रधान हो गीत माने गीत जहां प्रधान हो । उस प्रयोग में । ऐसा इसका अर्थ है । इसमें हेतु है प्रायः प्रकृति ॥१६॥

**स्त्रीणां स्वभावमधुराः कण्ठाः पुंसां तु बलवन्तः ।**

**यद्यपि पुरुषो विद्यात् गीतविधानं च लक्षणोपेतम् ।।१७।।**

**माधुर्यगुणविहीनं शोभां जनयेन्न तद्गीतम् ।**

**यत्र स्त्रीणां पाठ्यागुणनराणां च कण्ठमाधुर्यम् ।।१८।।**

**प्रकृतिविपर्ययजनितौ विज्ञेयौ तावलंकारौ ।**

**प्रायेण देवपार्थिवसेनापतिमुख्यपुरुषभवनेषु ।।१९।।**

अभिनवभारती

बलवन्त इति। रङ्गपूरणोचितगभीरस्वरा। ननु पुमांसोऽपि गायन्त्येव तत्कथमुक्तं स्त्रीणां गये स्वभावमधुराः कण्ठाइत्याशंक्याह यद्यपि पुरुष इति ।।१७।१८।।

ननु विपर्ययोऽपि दृष्ट इत्याशंक्याह तावलङ्काराविति। कदाचित्काकपोति यावत्। तत्र स्त्रीपुरुषप्रयोगमनुकरोतीत्ययमेव प्रचुरः प्रकार इति दर्शयति। प्रायेणेति। पुरुषस्वभावेन प्रयोज्येनोपलक्षितोऽयं स्त्रीभि. कृताः प्रयोगः ।।१९।।

बालक्रीड़ा

(मूल) स्त्रियों के कण्ठ (गाने के विषय में) स्वभाव से ही मधुर होते हैं किन्तु पुरुषों के तो बल वाले माने भारी होते हैं भले ही पुरुष लोग लक्षणों से उपेत गीत के विधान को जानते हों ।।१७।।

(मूल) यह सिद्धान्त कथा है कि जो गीत माधुर्य गुण से विहीन है वह गीत शोभा का जनक नही है। जहां तो स्त्रियों और पुरुषों का पाठ्य के अनुगुण कण्ठ-माधुर्य है उसको प्रकृति के विपर्यय से होने वाले अलंकार समझने चाहिए। प्रायः यह स्थिति देव पार्थिव सेनापति एवं नगर के मुख्य पुरुषों के भाव में होती है ।।१८।१९।।

बलवान् हैं। रंग स्थल के पूरण करने के उचित गम्भीर स्वर वाले होते हैं। पुरुष भी तो गाते हैं तब कैसे कहा कि गेय में गीत में स्त्रियों का अधिकार है क्योंकि उनका कण्ठ स्वभाव से मधुर होता है ऐसी आशंका करके कहते हैं कि यद्यपि पुरुष ।।१७।१८।।

विपर्यय भी कहीं पर देखा जाता है या देखा गया है इस शंका पर कहते हैं कि वे अलंकार हैं। कदाचित् कोई अलंकार भी है। वहां स्त्री पुरुष के प्रयोग का अनुकरण करती है ऐसा प्रचुर प्रकार है। इसको दिखाते हैं प्रायेण। स्त्रियां भी पुरुष के स्वभाव का अनुसरण करती है अतः उससे प्रयोज्य होने से उपलक्षित प्रयोग को स्त्रियां करती है ।।१९।।

स्त्रीजनकृताः प्रयोगा भवन्ति पुरुषस्वभावेन ।
रम्भोर्वशीप्रभृतिषु स्वर्गे नाट्यं प्रतिष्ठितम् ॥२०॥
तथैव मानुषे लोके राज्ञामन्तः पुरेष्विह ।
उपदेष्टव्यमाचार्यैः प्रयत्नेनांगनाजने ॥२१॥
न स्वयं भूमिकाभ्यासो बुधैः कार्यस्तु नाटके ।
स्त्रीषु योज्यः प्रयत्नेन प्रयोगः पुरुषाश्रयः ॥२२॥
यस्मात्स्वभावोपगतो विलासः स्त्रीषु विद्यते ।
तस्मात्स्वभावमधुरमंगं सुलभसौष्ठवम् ॥२३॥

अभिनवभारती

अत्रानुवादं दर्शयति रंभोर्वशीप्रभृतिष्विति ॥२०॥
अत्र हेतुमाह उपदेष्टव्यमिति । उपदेष्टुं शक्यमित्यर्थः ॥२१॥
नस्वयमिति पुरुषैरन्यासोऽत्र प्रयोगो ॥२२॥
ननु पुमानपि भावबुद्धिमाश्रित्येत्याशंक्य हेत्वन्तरमाह यस्मादिति ॥२३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) स्त्रियों के द्वारा भी पुरुषों के स्वभाव के अनुसार किये गये नाट्य प्रयोग होते हैं। ऐसे नाट्य प्रयोग स्वर्ग में रम्भा एवं उर्वशी प्रभृति स्त्रियों में प्रतिष्ठित है ॥२०॥

(मूल) उसी प्रकार यहां मानुष लोक में राजाओं के अन्त पुर में रहने वाली अंगनाओं को आचार्य लोग प्रयत्न पूर्वक उपदेश देवें ॥२१॥

(मूल) बुध लोग नाटकीय प्रयोगों में स्वयं भूमिका का अभ्यास नही करें किन्तु पुरुषाश्रय प्रयोग की योजना को स्त्रियों में प्रयत्न के साथ करें ॥२२॥

(मूल) क्योंकि स्त्रियों में विलास स्वभाव प्राप्त है इस लिए स्वभाव मधुर अंग में सौष्ठव सुलभ है ॥२३॥

इस विषय में अनुवाद को दिखाते हैं। रंभा एवं उर्वशी प्रकृति अप्सराओं में यह प्रयोग होता है ॥२०॥

इसमें हेतु को कहते हैं उपदेष्टव्य माने उपदेश करने के योग्य है या उपदेश इसका किया जा सकता है ॥२१॥

न स्वयम् । स्वयं पुरुष लोग इस प्रयोग का अभ्यास नही करें ॥२२॥

पुरुष भी इस तरह की भावप्रधान बुद्धि के सहारे अभ्यास कर सकते हैं ऐसी आशंका करके अन्य हेतु को कहते हैं यस्मादिति ॥२३॥

ललितं सौष्ठवं यच्च सोऽलंकरः परो मतः ।
प्रयोगो द्विविधश्चैव विज्ञेयो नाटकाश्रयः ॥२४॥
सुकुमारस्तथाविद्धो नानाभावरसाश्रयः ।
नाटकं सप्रकरणं भाणो वीथ्यङ्क एव च ॥२५॥
ज्ञेयानि सुकुमाराणि मानुषैराश्रितानि तु ।
सुकुमारप्रयोगोऽयं राज्ञामामोदकारकः ॥२६॥
शृंगाररसमासाद्य स्त्रीभिः तंत्तु प्रयोजयेत् ।
युद्धोद्धताविद्धकृता संरंभारभटाश्च ये ॥२७॥

## अभिनवभारती

पुरुषसंबन्धिबलितं च यद्वस्तु तदतीवहृद्यं प्रतिभाति । तदाहसोऽलंकार इति ॥२४॥

यदुक्तमनुद्धट इत्यादिना युद्धोद्धता इत्यादिना च प्रयोगद्वैविध्यं तद्रूपकभेदेन विभजंस्तद्रूपके सप्रयोग उचित इति दर्शयति नाटकमित्यादिना ॥२५।३१॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो ललित सौष्ठव है वह उत्कृष्ट अलंकार माना गया है । नाटक में नाना भाव एवं नाना रसों के आश्रय से सुकुमार तथा आविद्ध भेद से दो प्रकार के प्रयोगों को जानना चाहिए ॥२४॥

(मूल) नाटक प्रकरण भाण वीथि एवं अंक इनको मनुष्यों के आश्रित सुकुमार प्रयोग जानने चाहिए ॥२५॥

(मूल) यह सुकुमार प्रयोग राजाओं के आमोद का कारक है । अतः इस का प्रयोग शृङ्गार के सहारे स्त्रियों के द्वारा प्रयुक्त करें ॥२६॥

(मूल) युद्धोद्धिताविद्धकृता यही श्लोक पहले १० वीं संख्या में आ चुका है अतः इसकी व्याख्या वहां देखे ॥२७॥

पुरुष सम्वलित जो वस्तु होती है वह स्त्रियों के लिए अतीव हृद्य मालूम पड़ती है । इसको कहते है कि वह अलंकार है ॥२४॥

अनुद्धटं इत्यादि से और युद्धोद्धत इत्यादि से जो दो प्रकार के प्रयोग कहें है उनका रूपकों के भेद से विभाग करते हुए रूपक में उसका प्रयोग उचित है इसको नाटकमित्यादि से दिखाते हैं ॥२५।३१॥

न ते स्त्रीभिः प्रकर्तव्याः कर्तव्याः पुरुषैर्हि ते ।
विद्याद युद्धंप्रयोगज्ञो भेद्यच्छेद्याहवात्मकम् ॥२८॥
मायेन्द्रजालबहुलं पुस्तनैपथ्यदीपितम् ।
पुरुषप्रायसंचारमल्पस्त्रीकमथोद्धतम् ॥२९॥
सात्त्वत्यारभटीयुक्तं नाटचमाविद्धसंज्ञितम् ।
डिमः समवकारश्च व्यायोगेहामृगौ तथा ॥३०॥
एतान्याविद्धसंज्ञानि विज्ञेयानि प्रयोक्तृभिः ।
एषां प्रयोगः कर्तव्यो देवदानवराक्षसैः ॥३१॥
उद्धता ये च पुरुषाः शौर्यवीर्यसमन्विताः ।
योग्य स्त्रैस्तु प्रयत्नः कर्तव्यः सततमप्रमादेन ॥३२॥

अभिनवभारती

शौर्यवीर्यसमन्विता इत्यनेन श्लोकसप्तकेन प्रायः प्रकृतिः स्त्रीणां गेयं नृणां तु पाठ्यविधिरित्युक्तम् ॥३२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रयोगज्ञ लोग युद्ध को भेद्य एवं छेद्य स्वरूप समझें ॥२८॥

(मूल) जिसमें माया और इन्द्र जाल बहुल हैं पुस्य एवं नेपथ्य से जो दीपित है जिसमें पुरुषों का संचार बहुत है और स्त्रियों का अल्प है उसे उद्धत समझें ॥२९॥

(मूल) जो सात्त्वती और आरभटी से युक्त है उस नाट्य की आविद्ध संज्ञा है उनमें डिम समवकार व्यायोग तथा ईहामृग इनको प्रयोक्ता लोग आविद्ध संज्ञा वाले समझें। इनका प्रयोग देव दानव एवं राक्षस करें ॥३०।३१॥

(मूल) जो शौर्य वीर्य के मद से समन्वित पुरुष हैं उनके योग्य यह प्रयोग है अतः उन्हें सावधानी से निरन्तर इसमें प्रयत्न करना चाहिए ॥३२॥

शौर्य एवं वीर्य से समन्वित है इन सात श्लोकों से यह कहा कि प्रायः स्त्रियों की प्रकृति गेय विषय में होती है। और पुरुषों की प्रकृति पाठ्य विधि में होती है ॥३२॥

**न हि योग्यया बिना भवति च भावरससौष्ठवं किंचित् ।**
**संगीतपरिक्लेशो नित्यं प्रमदाजनस्य गुण एव ॥३३॥**
**यन्मधुरकर्कशत्वं लभते नाट्यप्रयोगेण ।**
**प्रमदाःनाट्यविलासैर्लभते सुकुमारैर्विचित्रलावण्यम् ।**
**कामोपचारकुशला भवति च काम्या विशेषेण ॥३४॥**
**गीतं नृत्तं तथा वाद्यं प्रस्तारगमनक्रिया ।**

अभिनवभारती

तत्रायत्नसिद्धेऽर्थे को नाट्याचार्यस्यप्रवर्तितगुणनिकाभ्यासेव्यापार इत्याशंक्याह संगीतपरिक्लेश इति ॥३३॥

मधुरत्वं स्वाभाविकं कर्कशत्वं सविघ्नत्वं कलाभ्यासकृतः । अथ नाट्याभ्यासप्रोत्साहनार्थमाह प्रमदा नाट्यविलासैरिति ॥३४॥

न स्वयं भूमिकान्यासो बुधैः कार्यस्तु नाटके इत्युक्तम् । तत्र नाट्याचार्यः

बालक्रीड़ा

(मूल) योग्य स्त्री के बिना रस एवं भाव में कुछ भी सौष्ठव नही होता है। इसलिए संगीत की तैयारी करने में प्रमदाओं का परिक्लेश करना गुण ही है ॥३३॥

(मूल) नाट्यप्रयोग के अनुसार मधुरत्व और कर्कशत्व का लाभ होता है। सुकुमार नाट्य विलासों से प्रमदा को विचित्र लावण्य का लाभ होता है । जिसके कारण प्रमदा कामोपचार में कुशल हो जाती है अतएव विशेष तौर से वह काम्य हो जाती हैं ॥३४॥

जहां जो पदार्थ अयत्न सिद्ध है बिना प्रयास किये ही प्राप्त है उस प्रवर्तित गुणनिका रूप अभ्यास में नाट्याचार्य का कौन व्यापार होता है ऐसी आशंका करके कहते हैं कि संगीत के विषय में परिक्लेश करना पड़ता है ॥३३॥

मधुरत्व स्वाभाविक होता है स्त्रियों में। और कला के विषय में किये जाने वाले अभ्यास में विघ्न पडने से कर्कशत्व अस्वाभाविक है। नाट्य के अभ्यास में प्रोत्साहन देने के लिए कहते हैं नाट्य विलासों से प्रमदायें विचित्र लावण्य को प्राप्त करती हैं ॥३४॥

बुध लोगों को नाटक में भूमिकान्यास स्वयं नही करना चाहिए ऐसा कहा

**शिष्यनिष्पादनं चैव षडाचार्यगुणाः स्मृताः ॥३५॥**
**एतानि पञ्च यो वेत्ति स आचार्यः प्रकीर्तितः ।**
**ऊहापोहौ मतिश्चैव स्मृतिर्मेधा तथैव च ॥३६॥**

## अभिनवभारती

किं बुद्धयते येन बुधैरितिकथ्यते इति संशये आह गीतं नृत्तमित्यादि। स्वरज्ञोऽगहारक्रियाभिज्ञः, चतुर्विधातोद्यकुशलस्तालज्ञः, लोकोपकारविच्चेत्यर्थः। प्रस्तारोऽत्र तालः। गमनक्रियाङ्कस्य कीदृशी गतिरित्यनेनोप चारकौशलं तद्वक्ष्यते ॥३५॥

एतैर्विना नाट्याचार्यनामापि न लभत इत्यर्थः। ऊहादयस्तत्पृष्ठे भवन्तस्तदुत्कृष्ट कुर्वन्तीति ते गुणा इति विभागेनोक्ता। ऊहोऽनुक्तस्य कल्पनमपोहो अनुक्तस्य अनुसरणमिति अपूर्वोन्मेषरूपा मतिः। स्मृतिरुपदिष्टस्यविस्फुरणं, मेधाः उपदिष्टस्य झटिति ग्रहणं। शिष्यनिष्पादनं शिष्याशयौचित्यादुपदेश्यत्वं गुणप्रख्यानोद्यमः प्रगल्भते इत्यर्थः ॥३६॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) गीत, नृत्त, वाद्य, ताल गति और शिष्य निष्पादन से आचार्य के ६ गुण माने गये है ॥३५॥

(मूल) इन पांचों को जो जानता है वह आचार्य कहने के योग्य है ॥३६॥
उसमें नाट्याचार्य क्या समझता है जिससे बुधैः ऐसा कहा नृतादि इस संशय में कहते हैं गीत स्वर का जानकार अंगहार क्रिया में अभिज्ञ चारों प्रकारों के वाद्यों में कुशल, ताल लय एवं कला का जानकार अथ च लोक के उपकार करने की विधि का विद्वान् नाट्याचार्य होता है। प्रस्तार का अर्थ यहां ताल है। गमन क्रिया माने किसकी कैसी गति होती है। इससे कहेंगे कि उपचार सम्बन्धी कौशल किसका कैसा है ॥३५॥

इन गुणों के बिना नाट्याचार्य इस नाम को भी वह पाता है। इसके विषय में इनके पीठपर जो ऊहापोहादि होते हैं वे मनुष्य को उत्कृष्ट कर देते हैं। इस लिए वे गुण हैं। इनको विभक्त कर के कहा है। ऊह माने अनुक्त का कल्पन। अपोह माने अनुक्त का अनुसरण। मति माने मतन अर्थात् अपूव पदार्थ का उन्मेष प्रतीत होना। स्मृति अनुभूत का उपदिष्ट का अ माने न विस्फुरण माने भूलना। मेधा उपदिष्ट का झटिति ग्रहण करना। शिष्यनिष्पादनं शिष्य के आशय के औचित्य से उपदेश देना जिससे गुणों के प्रख्यापन करने वाला उद्यम प्रगल्भ हो जाता है ॥३६॥

**मेधास्मृतिगुणश्लाघारागः संघर्ष एव च ।**
**उत्साहश्च षडेवैतान् शिष्यस्यापि गुणान् विदुः ।।३७।।**
**एवं कार्यं प्रयोगज्ञैर्नानाभूमिविकल्पनम् ।**
**अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि सिद्धीनामपि लक्षणम् ।।३८।।**

## अभिनवभारती

राग इति । प्रयोजनानभिसन्धिना प्रेत कलायांसंघर्षोऽभ्यधिकप्रतिपत्ति-स्पर्धा ।।३७।।

एतदुपसंहरन्नध्यायान्तरमासूत्रयति एवमिति । अत ऊर्ध्वमिति चेति । सिद्धेर्द्वैविध्येऽप्यवान्तरभेदेन बहुत्वमिति सिद्धीनामित्युक्तमिति शिवम् ।।३८।।

प्रकृतिविकल्पाध्याये विषमपदालोचनं समारचितम् ।
अभिनवगुप्तेन मया विषमविलोचनपदाब्जभृङ्गेण ।।

## बालक्रीड़ा

(मूल) ऊह—१ अपोह—२ मति—३ स्मृति—४ मेद्य—५ तथा उत्साह—६ अथवा मेधा—१ स्मृति—२ गुणों की श्लाघा माने अपने गुणों की प्रशंसा—३ गुणों में राग—४ गुणों में संघर्ष अर्थात् यदि तुम्हारे में गुण हो तो आवो होड लगावो बाजी लगावो—५ तथा उत्साह—६ ये शिष्य के भी गुण हैं ऐसा जानना चाहिए ।।३७।।

(मूल) इस प्रकार प्रयोग के जानकार नाट्याचार्यो को भूमिकाओं के विकल्पन भेद को करना चाहिए । अब इसके बाद मैं सिद्धियों के लक्षण को कहूंगा ।।३८।।

इस प्रकार आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति भारतीय नाट्यशास्त्र की २६ वें अध्याय के मूल की हिन्दी टीका बालक्रीडा सम्पूर्ण हुई । हरिः ओम् तत्सत् ।

रागः । प्रयोजन की अभिसन्धि किये विना प्रेम । कला में संघर्ष अधिक प्रतिपत्ति के लिए स्पर्धा ।।३७।।

इस प्रकृत अध्याय का उपसंहार करते हुए अगले अध्याय का आसूत्रण करते हैं एवम् । इस प्रकार । और अत ऊर्ध्वम इसके बाद । सिद्धियां यद्यपि दो प्रकार की है । तब भी अवान्तर भेद से सिद्धियां बहुत हैं ऐसा कहा है । इति शिवम् ।।३८।।

विषमविलोचन माने भगवान साम्बसदाशिव चरणकमल के भ्रमर मुझ अभिनवगुप्त ने प्रकृति विकल्पाध्याय में विषम पदों के आलोचन को रच दिया ।

**इति भारतीये नाटयशास्त्रे विकृतिविकल्पो नाम षड्विंशोऽध्यायः ॥**

अभिनवभारती

इति श्रीमहामाहेश्वराचार्याभिनवगुप्तेन विरचितायां भारतीयनाटच-वेदवृत्ताभिनवभारत्यां प्रकृतिविकल्पाध्यायः षड्विंशः ॥

बालक्रीड़ा

इस प्रकार आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति नाट्यशास्त्र के २६ वें अध्याय की हिन्दी टीका बालक्रीडा सम्पूर्ण हुई । हरिः ओम् तत्सत् ।



श्रीः

# नाट्यशास्त्रम्

सप्तविंशोऽध्यायः

सिद्धीनां तु प्रवक्ष्यामि लक्षणं नाटकाश्रयम् ।

अभिनवभारती—सप्तविंशोऽध्यायः

शुद्धसत्त्वमिहरङ्गमण्डपे दैवमानुषविभेदभेदिताम् ।
शिद्धिमानयति यः स्वविद्यया तं नमामि गिरिजार्धधारिणम् ।।

इह यो यथाभिनये यस्मिन् योक्तव्यः सिद्धिमिच्छतेति सर्वमभिनयानां विषये सिद्धिपर्यन्तमुक्तम् । अभिनयप्रक्रमेणैवोपाङ्गाभिनयाह्याये सप्तमे । तथाभिनयसमानोकरणात्मस्याभिनयेकमेलनिका संपादनात्मकसामान्याभिनयस्यापि सिद्धिफलत्वमेव दर्शितम् । चित्राभिनयाध्यायान्ते "एवमेते ह्यभिनया वाङ्नैपथ्याङ्गसंभवाः । प्रयोगज्ञेन कर्त्तव्या नाटके सिद्धिमिच्छतेति" श्लोकेन तत एव रसा भावा इत्यत्र

बालक्रीड़ा

अथ इसके बाद २७ वें अध्याय की अभिनवभारती की हिन्दी टीका बालक्रीडा का आरम्भ करते हैं। शुद्ध। यहाँ शुद्ध सत्त्वमिह ऐसा पाठ सम्प्रादाय प्राप्त है। सत्त्व मित्यमल यह पाठ असाम्प्रदायिक है । यहां नाटकादि दश रूपकों के प्रयोग के लिए बनाये रङ्ग मण्डप में जो अपनी विद्या से दैव एव मानुष के भेद से विभिन्न सिद्धियों को प्राप्त करा देता है उस शुद्ध सत्त्ववाले अर्धनारीश्वर भगवान् साम्ब सदाशिव को मैं अभिनव गुप्त प्रणाम करता हूं ।

यहां नाट्य शास्त्र में बतलाये हुए सिद्धान्तों के अनुसार अभिनेता लोगों को जिस अभिनय में जिस प्रकार से जो प्रयोग करना है उसे सिद्धि को प्राप्त करने की इच्छा से करना चाहिए। इस तरह अभिनयों के क्रम से ही सप्तम अभिनयाध्याय में अभिनयों के विषय में सिद्धि पर्यन्त सब कुछ कह दिया। तथा अभिनयों में समानी करणात्मक या अभिनयमेलनिका सम्पादनात्मक सामान्याभिनय को भी चित्राभिनय के अध्याय के अन्त में सिद्धि को चाहने वाले अभिनय के प्रयोग के जानकार लोगों को नाटकादि दश रूपकों में वाणी अंग एवं समव से संभूत इन अभिनयों को इस प्रकार से करना चाहिए। इस श्लोक से सिद्धि पर्यन्त दिखा दिया। इसी से ही रसाभावा इसमें सिद्धि

अभिनवभारती

सिद्धिरुद्दिष्टा तत्र केयं सिद्धिर्नामेति भवितव्यमधुना जिज्ञासया तदभिप्रायेणानन्तरवृतावध्यायपर्यन्ते दर्शितः ।

अतऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि सिद्धीनापि लक्षणम् । इति । तत्र सिद्धिर्नामासाध्यप्रयोजनसंपत्तिः सा च नटानां सामाजिकानां च । तत्र कतरा वक्तव्येत्याशंक्याह ।

सिद्धीनां तु प्रवक्ष्यामि लक्षणं नाटकाश्रयमिति ।

तुर्व्यतिरेके । यद्यपि सामाजिकाश्रयं नाटकाश्रयं च सिद्धीनां लक्षणं वक्तव्यं तथापि नाटाश्रयमेव वक्ष्यामि । नेतरदिति । नाटककोऽत्र नटः नटतीति अपि हि व्युत्पत्तिः । कस्मात्पुनरितरं नोच्यत इत्याशङ्क्याह—

यस्मात्प्रयोगः सर्वोऽयं सिद्धचर्थः संप्रदर्शितः ॥ इति ॥

सामाजिकानां सिद्धचर्थो यः प्रयोगः स इति विशेषणभागे विश्रान्तिः । लोहितोष्णीषाः ऋत्विजः श्येनयागे प्रचरन्तीति यथा । विधिविविक्तो तेनायमर्थः । यथा सिध्यर्था प्रयोगः सप्रयोजनः सामाजिकगतया तदुद्देशेनैव नाटचोत्पत्तौ न

बालक्रीड़ा

को कहा । उसमें जिज्ञासा होती है कि यह सिद्धि कौन है या क्या है इस अभिप्राय से इसको अध्याय की समाप्ति पर्यन्त की बाद की वृत्ति में दिखाया कि इसके बाद सिद्धियों के लक्षण को कहूंगा । यह सिद्धि का अर्थ है असाध्य प्रयोजन की सम्पत्ति । वह सिद्धि नटों को भी और सामाजिक को भी अपेक्षित है । इनमें से कौन सी सिद्धि को कहना चाहिए ऐसी आशंका करके कहते हैं कि सिद्धियों के नाटकाश्रय लक्षण को कहूँगा । यहां तु का अर्थ व्यतिरेक है । मतलब है कि यद्यपि सामाजिक सम्बन्धी एवं नाटक सम्बन्धी सिद्धियों के लक्षण वक्तव्य हैं तद्यपि नट सम्बन्धी सिद्धि के ही लक्षण को कहूंगा अन्य लक्षण को नही । यहां नाटक माने नट है क्योंकि नटति यह भी व्युत्पत्ति है । कर्त्ता में ण्वुल् होता है । नाट्यते यह व्युत्पति तो है ही जिससे नाटक बनता है । अच्छा भला यह तो बतलाइये कि क्यों नाटकाश्रय सिद्धि को कहेंगे और क्यों सामाजिकाश्रय सिद्धि को नही कहेंगे ऐसी आशंका करके कहते हैं कि क्योंकि ये सभी प्रयोग सिद्धि के लिए कहे जाते हैं । सामाजिकों की सिद्धि के लिए जो प्रयोग है वह प्रयोग इस तरह विशेषण भाग में विश्रान्ति है । अर्थात् नटतीति व्युत्पत्ति एवं नाटचते इति विग्रह में बने हुए नाटक शब्दों का अर्थ रंगमञ्च पर अनुगत सम्वित होता है । अतः नाटकाश्रित सिद्धि प्रधान होती है और सामाजिक तो रंग मञ्च के बाहर की वस्तु है दर्शक और भावुक वे होते हैं । वे स्टेज पर मञ्च स्थल पर नही आ सकते हैं अतः विशेषण भाग में ही वे आते हैं । जैसे श्येनयाग में प्रैष से कहते हैं कि लालपगडी पहिने हुए ऋत्विक लोग घूम रहे हैं । यह प्रैष विधि से विविक्त विषय है । इस लिए इसका यह अर्थ है । जैसे सामाजिक सिद्धि प्रयोग का प्रयोजन है अर्थात् जब सामाजिकों के उद्देश से ही नाट्य की उत्पत्ति हुई है जैसा कि प्रथमाध्याय में कहा है ।

अभिनवभारती

वेदव्यवहारोऽयं संश्राव्य: शूद्रजातिषुतस्मापत्सृजारं वेदं पञ्चमं सार्ववर्णिकम्। इत्यादेशेषु प्रयोगस्य दर्शितत्वात् सा सिद्धि:। पूर्वं दर्शितैव। तदुपयोगनान्तरीयकतया क्व परा सिद्धि:। अनेनाध्यायेन दर्श्यते। एतदुक्तं भवति। सामाजिकानां तावदभि संहितफलाप्तिलक्षणा सिद्धि:। व्रीहिप्रोक्षणजन्यां सिद्धि यजमाना व्रीह्यादिष्वधिगच्छन्तीत्यादौ तत्र स्थाने निरूपितपूर्वैव। सा च मानुषेण सामाजिकेनाभिसंहितत्वान्मानुषीत्युच्यते। तत्रापि तथा न संहिताऽसौ यथा निर्विषयस्वकपरमानन्दाविर्भावस्वरूपापत्तिवर्गब्रह्मचारिणीचित्। गीतादेर्विषयस्य नाट्यान्तरुपरञ्जतया तस्य निमग्नस्य सामाजिकस्य निह्नुतत्वाद्रामादेस्तुच्छत्वाद्देशकालनियन्त्रणया एव विषयसमत्वान्नटादे: विषयत्वापादनात्तस्याश्चात्र असंभवमुपपादनि सोऽप्ययं सिद्धच'शो दैवशान्त्या: समस्त त: समस रसप्रकृतितां —

"स्वं स्वं निमित्तमासाद्य शान्तादुत्पद्यते रस:" इति बदतामुचित एव स्पष्टत-

बालक्रीड़ा

यह वेद ( स्त्री शूद्रद्वि जबन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरा ) स्त्री शूद्र एवं ब्राह्मण बन्धुओं के सुनने का विषय नही है माने यह व्यवहार है सम्प्रदाय है कि इस वेदों को शूद्रादि को नही सुनाना चाहिए इसलिए अपर वेद की सृष्टि करो जो वेद सब वर्णो के उपयोगी है।

इत्यादि आदेशों में प्रयोग के दिखा देने से उस सिद्धि को पहले ही कह दिया है। तब सामाजिकों के उपयोग में आवश्यक कौन सी दूसरी सिद्धि बची जिसकी बताया जाय। इस तथ्य को इस अध्याय से कहते हैं।

इससे यह कहा कि सामाजिकों को अपने अभिसंहित फल की प्राप्ति ही सिद्धि है। जैसे बीहियों में ब्रीहीन् प्रोक्षति इत्यादि से आदिष्ट ब्रीहिप्रोक्षणागजन्य सिद्धि को यजमान लोग पाते है। इस तथ्यं को उक्त स्थान में पहले निरूपित कर ही दिया है। वह सिद्धि मानुष सामाजिक के द्वारा अभिसंहित होने से मानुषी कहलाती है। उसमें भी यह मानुषी सिद्धि उस प्रकार अभिसंहित नही है जिस प्रकार निर्विषय अर्थात् प्रापञ्चिक विषयोपराग शून्य निज परमानन्द के आविर्भाव स्वरूप की ब्रह्मचारिणी सदृशी चित् अभिसंहित है। अर्थात् परमानन्द प्राप्ति का साधन ज्ञान जैसे अभिसंहित है अभिसन्धान का विषय है। नाट्य में गीतादि विषय उपरञ्जक आह्लादक होते हैं अत एव आनन्द में निमग्न सामाजिक के लिए रामादि अनुकार्य तिरोहित हो जाते है और देश काल एवं अवस्था वगैरह की नियन्त्रणा भी तुच्छ हो जाती हैं अत एव नाट्य में दृश्यमान विषयों के सदृश नट नटी आदि पात्र ही उस समय दृष्टि के विषय होते हैं जिसके बदौलत नटासिद्धि तो प्रत्यक्ष प्रतीत होती है किन्तु यहां सामाजिक सिद्धि का उपपादन असम्भव है। यह नटश्रित सिद्धि का अंश भी दैवशान्ति के समान है। जैसे दुर्दैव के शान्त हो जाने से समस्त सुखों की धारायें बहने लगती हैं

**यस्मात्प्रयोगः सर्वोऽयं सिद्धयर्थं संप्रदर्शितः ॥१॥**

अभिनवभारती

यानुरोधो रहस्यार्थस्यान्यपरत्वाच्च शास्त्रस्य । तदुक्तं भट्टनायकेन—

प्रधाने सिद्धिभागेऽस्य प्रयोगाङ्गत्वमागताः ।
गेयादयस्तथैवैते शान्तस्यैवो पयोगिनाः ॥
सोपानपदपक्त्या च सा च मोक्षस्पृशात्मिका ।
सा तु प्रोक्ता यतो गुह्यंमृषयोऽन्यपदे कथम् ॥
शास्त्रेप्रकयेयुर्हि तालमानकृते यथा ॥ इति ॥

यस्तु प्रस्फुटो दैवसिद्धयंशः पुरुषार्थव्युत्पत्तिलक्षणः सोऽपि "धर्मो धर्मप्रवृत्तानां कामं कामोपसेविना" मित्यादिना प्रदर्शित एवेति सामाजिकाश्रया सिद्धिर्न वक्तव्या । लक्षणतस्तदाह समदशितः सम्यक् प्रकर्षेण प्रकटित इति न ॥१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) सिध्दियों के नाटकाश्रय लक्षण को कहूंगा । क्योंकि यह सम्पूर्ण प्रयोग सिध्दि के लिए ही दिखाया जाता है ॥१॥

वैसे ही अपने अपने निमित्त को प्राप्त करके शान्त से ही समस्त रस उत्पन्न होते हैं । ऐसा कहने वाले आचार्य का अनुरोध स्पष्टतया उचित ही है । क्योंकि गूढ अर्थ वाले शास्त्र का उपदेश दूसरों के लिए ही होता है । जैसा कि भट्नायक ने कहा है ।

जैसे इस नट के प्रधानीभूत सिद्ध्यंश में सिध्दिभाग में गेयादि विषय प्रयोग के अङ्ग हो जाते हैं वैसे ही ये श्रृंगारादि रस भी शान्त का उपयोग करते हैं शान्त का उपजीवन करते हैं अर्थात् उसी से उत्पन्न होते हैं

वह दैव शान्ति शोपान की सीढी की पदपंक्ति के समान मोक्ष का स्पर्श स्वरूपा है । जैसे सोपान की पद पंक्तियों से (प्राप्य) ऊर्ध्व स्थान में पहुंच जाते हैं उसी तरह दैव शान्ति से विघ्नो के शान्त होने से अर्थात् प्रपञ्च की प्रपञ्चता बाधा के शमन से मोक्षमार्ग में पहुंच जाता है उस सिध्दि को कह दिया है । क्योंकि शास्त्र गुह्य है । भला ऋषि लोग अन्य के पद में लक्षण में अन्य को (कथं) कैसे प्रकटयेयुः कहते । जैसे ताल के मान का प्रमाण का बोधन करने वाले शास्त्र में ताल का प्रमाण कहते हैं ।

और जो तो पुरुषार्थ धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष की व्युत्पत्ति लक्षण सिध्यंश प्रस्फुट है उसको भी धर्म में प्रवृत्त होने वालों के लिए धर्म को, काम का उपसेवन करने वालों को काम का प्रदर्शन कर दिया । अतः सामाजिको की सिध्दि वक्तव्य नही है । लक्षण से ही उसको कहते हैं संप्रदर्शितः सम्यक् भले तरीके से प्रकर्ष के उत्कर्ष के साथ दर्शित माने प्रकटित कर दिया है ॥१॥

**सिद्धिस्तु द्विविधा ज्ञेया वाङ्मनोगसमुद्भवा ।**
**दैवी च मानुषी चैव नानाभावसमुत्थिता ॥२॥**
**दशांगा मानुषी सिद्धिर्दैवी तु द्विविधा स्मृता ।**
**नानासत्त्वाश्रयकृता वाङ्नेपथ्यशरीरजा ॥३॥**

अभिनवभारती

नटस्य तु या सम्यक् प्रयोगनिष्पत्तिलक्षणा सिद्धिः सा सामाजिकोपयोगिनी प्रयोगनिष्पत्या हि विना नाटचतैव नेति कुतः सा भवेत् प्रयोगनिष्पत्तिश्च सामान्याभिनयस्यैव सम्यक्तापत्तिः ॥२॥

परमार्थतस्तु परकीयप्रोत्साहनतारतम्योदितप्रतिभानप्रत्ययबलेन वा स्वतः प्रतिभानमाहात्म्येन वा तत्र पूर्वा मनुष्यनिष्पादितत्वान्मानुषीत्युच्यते दृश्यतेऽपि प्रोत्साहनबलेदा प्रबोधोहनूमत इव सागरलंघने ॥३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) वाणी, मन माने सत्त्व एव अंगों से पैदा होने वाली यह सिद्धि को दैवी एवं मानुषी भेद से दो प्रकार की समझना चाहिए। यह सिद्धि नाना भावों से समुत्थित होती है या इसमें विविध भावों का समुत्थान होता है ॥२॥

(मूल) इनमें मानुषी सिद्धि दश अंगो वाली होती है और दैवी तो दो प्रकार की मानी जाती है। ये सिद्धियां नाना सत्त्वों के आश्रय से की जाती हैं और वाणी नेपथ्य माने वेष भूषा एवं शरीर से उपजती हैं। माने सात्त्विक वाचिक आहार्यिक एवं शारीरिक अभिनयों से होती है ॥३॥

नट की तो जो सम्यक् प्रयोगनिष्पत्ति रूपा सिद्धि है वह सामाजिकों के लिए उपयोगिनी उपजीविनी है। क्योंकि प्रयोग की निष्पत्ति के बिना नाटचता ही नही है तब वह कहां से होगी। प्रयोग निष्पत्ति का मतलब है सामान्याभिनय की सम्यक्ता की प्राप्ति ॥२॥

वस्तुतः दूसरे को दिये गये प्रोत्साहन के तारतम्य से कमी वेशी से उदित प्राप्त प्रतिमान के प्रतीति के प्रत्यय विश्वास के बल से सहारे अथवा स्वतः उदित प्रतिमान के माहात्म्य से निष्पत्ति रूप सम्यक्तापत्ति होती है उसमें पहली मनुष्य से निष्पादित होने से मानुषी कहलाती है।

प्रोत्साहन के बल से प्रबेध प्रतिमान होना देखा भी गया है जैसे हनुमान जी को सागर के लंघन में हुआ था ॥३॥

**स्मितापहासाति हासा साध्वहो कष्टमेव च ।**
**प्रबुद्धानादा च तथा सिद्धिर्ज्ञेयाथ वाङ्मयी ॥४॥**
**पुलकैश्चै व सञ्चारैरभ्युत्थानैस्तथैव च ।**

### अभिनवभारती

तत्र प्रोत्साहनं वाचिक पञ्चधा तत्त्वहो कष्टमित्येकं स्थानं शारीरं पञ्चधेति दशधा अन्ये तु विभागमाहुः । तथा हि प्रोत्साहनं वचसा वा शरीरव्यापारेण वा । वचनं सप्तधा । तद्यथा मध्यमारूपंतत्प्ररोहात्मकं सामान्यवैखर्यात्मकं तत् प्ररोहात्मकं विशेषशब्दात्मकं वैखरीस्वभावम् । आवेशोचितविशेषवैखरीरूपं तत्प्रबन्धं विच्छेदं च । तदाह । स्मितंहचन्तःसञ्जल्पतद्रूपां मध्यमां सूचयति ॥४॥

संविदो हि हासविकासानुग सुन्दरस्पन्दोः ( यदाहं वृत्रहणं स्मितेनेति । ) सात्त्विकं तु पुलकादिरूपमेकं चैव । शरीरविकारोऽपि द्विधा । अनभिसन्धिपूर्वक

### बालक्रीड़ा

(मूल) वाङ्मयी सिद्धि उसको कहते हैं जिसमें स्मित माने मुस्कुराहट हास अतिहास उपहास अट्हास तथा अपहास हो तथा कभी बहुत अच्छा है ! और कभी अहो कष्ट है ! ऐसा कहा जाता है एवं नादध्वनि प्रबुद्ध रहती है यानी वर्णका या वर्ण समुदाय पदका या पद समुदाय वाक्य का उच्चारण होता रहता है ॥४॥

प्रोत्साहन वाचिक होता है । वह पांच प्रकार का है अहो कष्ट है यह एक स्थानीय है । और पंच प्रकार का शारीर है इस तरह १० प्रकार का है । अन्य लोग तो इसमें विभाग करते हैं । जैसे दिखाते है कि वचन से या सात्त्विक भावों के देखने से या शारीरिक व्यापार से प्रोत्साहन मिलता है । वचन सात प्रकार का होता है । वह जैसे—वह वचन मध्यमा में प्ररोहात्मक अंकुर रूप होता है और सामान्य वैखरी में भी प्ररोहात्मक होता है । वह जब विशेष शब्दरूप होता है तब वह वैखरी स्वभाव होता है । वही नव आवेश के योग्य विशेष शब्दात्मक वैखरी रूप होता है तब वह प्रबन्ध होता है और उस प्रबन्ध के विच्छेद अध्याय सर्ग उच्छ्वास वगैरह होता है । इसीलिए कहा है कि स्मित माने मुस्कुराना अन्तः संजल्प रूपा अर्थात् अंकुरात्मक वचन मध्यमा को सूचित करता है । ज्ञान का हास के विकास के अनुसार सुन्दर स्पन्दन होता है ।।४।।

सात्त्विक तो पुलकादि रूप एक है । शरीर का विकार भी क्षेप कारक है एक विना अभिसन्धान किये होता हैं जैसे झटिति रोमाञ्च का अभ्युत्थान । दूसरा

**चेलदानांगुलिक्षेपैः शारीरी सिद्धिरिष्यते ॥५॥**

**किञ्चिच्छिष्टतया हास्यो नृत्यद्भिर्यत्र युज्यते ।**

अभिनवभारती

एव यथा झटितितमाञ्चाभ्युत्थानः । अभिसन्धानकृतो वा यथा चेलादिप्रक्षेपं चेलाद्यभावे चोर्ध्वांगुलिकरणादिभिस्तेनेयं दशविधा मानुषी सिद्धिः तत्र तत्र प्रयोगौचित्यात्सभेदेन प्रवर्तते । यदाह हास्यः स्मितेनेत्यादि ॥५॥

स्वतः प्रतिभानतकृता तारतम्यकृता च सिद्धिर्द्विविधा । कदाचित्तु प्रतिभवन्त्यपि स्वतोयोगादतीव मन्दीभवति । तत्संभाव्यमानमध्यात्मिवाधिदैविकानां शरीरादिगत व्याधिरूपप्रक्षोभबाह्यभूतजनितकलकलशब्दभूकंपवातवर्षादीनां विघ्नानां संभावनादैवाप षरपर्यायादृष्टकृताददृष्टप्रेरित पुरुषव्यापारोपनतादपसारणाद्वा तेषांसिद्धिर्भवति । का दैवी सिद्धि यत्रेदमाह न शब्दो यत्र न क्षोभ इत्यादि ।

मूलत एव विघ्नानामसंभवाद्वा यदाशयेनाह यो भावातिशयोपेतेति । तदेतदाहुर्यन्मुनिराह सिद्धिस्तु द्विविधा ज्ञेयेति । अत एवास्या

बालक्रीड़ा

(मूल) पुलकों से माने रोमाञ्च के होने से सञ्चार से अभ्युत्थान से वस्त्र के आदान माने कपड़ों के पहिरने से तथा अंगुलियों के क्षेप से माने विस्तार से शारीरिक सिद्धि को चाहते हैं ॥५॥

अभिसन्धान किये जाने पर होता है जैसे चेलादि वस्त्रादि का प्रक्षेप । चेलादि के अभाव में अंगुलि को उठा देने से । इस तरह मानुषी सिद्धि दशांगा दश विधा हैं जो जगह जगह प्रयोग के औचित्य के अनुसार भिन्न २ प्रकार से प्रवृत्त होती है । जैसा कि कहते हैं कि स्मित से हास्य प्रतीत होता है ॥५॥

स्वतः प्रतिभान से की जाने वाली और तारतम्य से की जाने वाली इस तरह दो प्रकार की सिद्धि होती है । कदाचित् स्वतः होने वाली मन्द भी हो जाती है । वह मन्द होना भी आध्यात्मिक एवं आधिदैविक व्याधिरूप तथा बाह्य भूतों के प्रक्षोभ से जनित एवं कल कल शब्द, और भूकम्प वात वर्षा ओलोंका पडना उल्कापात आदि विघ्नों के सद्भाव से सम्भाव्यमान है । उन विघ्नों के दैवापर पर्याय अदृष्ट से अथवा अदृष्ट प्रेरित पुरुष के द्वारा किये व्यापारों से जो अपसारण से सिद्धि होती है वह सिद्धि दैवी सिद्धि है । जिसके विषय में यह कहा है कि जहां न शब्द होता है और न क्षोभ होता है वह सिद्धि दैवी सिद्धि होती है इत्यादि । यह १७ वां श्लोक है । अथवा मूल से आरम्भ से विघ्नों की संभावना नही होने से भी सिद्धि होती है इसी आशय से कहते हैं कि जो भावों के अतिशय से उपेत है । जिसको मुनि ने सिद्धि दो प्रकार की है इत्यादि कहा है उसी को औरों ने कहा । इसीलिए रस प्रत्यङ्ग हैं अथवा नाट्य के

स्मितेन स प्रतिग्राह्यः प्रेक्षकैर्नित्यमेव च ॥६॥
किञ्चिदस्पष्टहास्यं यत्तथा वचनमेव च ।
अर्धहास्येन तद्ग्राह्यं प्रेक्षकैर्नित्यमेव हि ॥७।

अभिनवभारती

रसः प्रत्यङ्गत्वान्नाटचाङ्गमध्ये रसा वा इत्यत्र गुणाङ्गयुक्तं सामाजिकाश्रिता तु फलमाहुः ।

यत्तु भट्टनायकेनोक्तं "सिद्धेरपि नटादेरङ्गत्वं व्रजन्त्यास्तत्पक्षेऽयमिति" तेन नाटचाङ्गता सिद्धेः समर्थिताफलञ्च पुरुषार्थत्वादिति केवलं जैमिनिरनुसृत इत्यलमनेन। वाङ्मनोऽगसमुद्भवेति सर्वाभिनयैकीकारसंपत्तिरपीत्यर्थः मनोरूपत्वात् (द्वितीय कारिका व्याख्येयम्) ॥६॥

अन्ये तु वाङ्मनोंगसमुद्भवा दशाङ्गा मानुषीति संबन्धयन्ति। तदन्येऽप्यभिनयविषयैवेति दर्शितं नानासत्त्वाश्रयकृता वाङ्नेपथ्यग्रीवोशरीरजेति ॥७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां मञ्च पर नांचने वाले नर्त्तक लोग शिष्टता के साथ हास्य का कुछ प्रयोग करते हैं प्रेक्षक गण उसका नित्य ही स्मित से प्रतिग्रहण करें। अर्थात् मुस्कुराहट मुस्कुराना समझें या मुस्कुराते हुए उसका प्रत्युत्तरण करें ॥६॥

(मूल) जहां नर्तक लोग अस्पष्ट हास्य का कुछ बोलते हुए प्रयोग करें उसका प्रेक्षक गण नित्य ही अर्ध हास्य से प्रति ग्रहण करें अर्थात् उस समय प्रेक्षक अर्धहास्य समझे ॥७॥

अङ्गों में रस होता है ऐसा कहा है। इस तरह गुणभूत अङ्गों से युक्त फल सामाजिकाश्रिता सिद्धि है। जो तो भट्टनायक ने कहा कि सिद्धि भी नटादि की अङ्गता को प्राप्त कर लेती है उस पक्ष में भी यह सिद्धान्त लागू हो जाता है। क्योंकि इससे सिद्धि नाट्य की अंग है इसका समर्थन हुआ। और पुरुषार्थ होने से वह सिद्धि फल भी है। यह केवल जैमिनि का अनुसरण किया है। बस रहने दिया जाय। वाङ्मनोङ्गसमुद्भवा सिद्धि है अर्थात् सम्पूर्ण अभिनयों की एकीकारता की सम्पत्ति भी इससे हो जाती है क्योंकि सभी अभिनय मन के व्यापार रूप हैं। यह सब द्वितीय कारिका की व्याख्या है ॥६॥

और लोग तो वाङ्मनोङ्गसमुद्भवा इस द्वितीय कारिका का और दशांगा मानुषी सिद्धि इस तृतीया कारिका का परस्पर में सम्बन्ध है। इससे भी अन्य लोगों ने कहा है कि यह सब अभिनय के विषय की वार्त्ता है। नाना सत्त्वाश्रयकृता वाङ्नेपथ्य शरीरमा—से यही कहा है। यह तृतीय कारिका की व्याख्या है ॥७॥

विदूषकोच्छेद कृतं भवेच्छिल्पकृतं च यत् ।
अतिहास्येन तद्ग्राह्यं प्रेक्षकैर्नित्यमेव तु ॥८॥
अहोकारस्तथा कार्यो नृणां प्रकृतिसंभवः ।
यद्धर्मपदसंयुक्तो हासातिशयसंभवः ॥९॥

अभिनवभारती

विदूषकच्छेदकृतमिति । च्छेदोऽत्र वचनभङ्गी प्रकम्पितस्कन्धतदाश्रयोन्नाटनं च कृत्वा तत्साध्यं प्रोत्साहनं बृंहितव्यमिति संबन्धः । अथानेन साम्युत्थानैरिति नवमो भेदो व्याख्यातः । प्रकम्पितांसशीर्षमित्यनेन चेलदा नाङ्गुलिक्षेपैरिति दशमोऽपिभदो मन्तव्यः । सास्रमिति वदन्त्येवं सूचयन्ति यद्यपि भेदान्तरमप्यत्रानुप्रविष्टं तथापि बाहुल्यादभ्युत्थानेन व्यपदेश इति । एवं भेदात्क्रियते । द्वेषः सहजैवाप्रीतिर्मात्सर्यं तु कार्यार्थमेकद्रव्याभिलाषात् ॥९।२३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां नर्त्तक लोग विदूषकी कथन शैली से किये हुए और शिल्पी की शिल्प क्रिया के कारण उद्‌भूत हास्य का प्रयोग करें उसको प्रेक्षकगण अवश्य ही अतिहास्य समझें । यहां छेद का अर्थ कथन शैली, वचन भङ्गी है ॥८॥

(मूल) तथा उस समय अहो ! अहो का प्रयोग करें जिसका संभव होना मनुष्य की प्रकृति से स्वभाव से होता है और अतिशय हास से हो सकने वाले पसीने के बिन्दुओं का भी संयोग उस समय करें ॥९॥

विदूषकच्छेदकृतम् यह ८ वीं कारिका है । यहां छेद वचन भङ्गी है कहने की शैली है । जिसमें कन्धों का कम्पित करना और उसके आश्रय भी का उन्नाटन होता है । इसके करने से उससे साध्य प्रोत्साहन को बढाना है यह यहां का सम्बन्ध है । इससे ५ वीं कारिका में कहे हुए अभ्युत्थान से ९ वें भेद की व्याख्या हो गई ॥८॥

प्रकम्पितांसशीर्षञ्च इस १०वें कहे गये अंश से ५ वें में कहे गये दशम भेद भी व्याख्यात हो गया मानना चाहिए । और सास्रं कहते हुए भी इसी की सूचना दी है । यद्यपि भेदान्तर भी यहां अनुप्रविष्ट है तथापि बाहुल्य से १४ में कहे हुए अभ्युत्थान से व्यपदेश कर दिया । इस प्रकार भेद से व्यपदेश किया जाता है कोई नयी बात नही है । द्वेष सहज अप्रीति है मात्सर्य तो किसी कार्य के लिए एक वस्तु में अभिलाष के कारण होता है ॥९।२३॥

तत्र साध्विति यद्वाक्यं प्रयोक्तव्यं हि साधकैः ।
विस्मयाविष्टभावेषु प्रहर्षार्थेषु चैव हि ॥१०॥
करुणेऽपि प्रयोक्तव्यं कष्टं न शस्त्रकृन्तने ।
प्रबद्धनादश्च तथा विस्मयार्थेषु नित्यशः ॥११॥
साधिक्षेपेषु वाक्येषु प्रस्पन्दिततनूरुहैः ।
कुतूहलोत्तलोरावेर्बहुमानेन साधयेत् ॥१२॥
दीप्तप्रदेशे यत्कार्यं छेद्यभेद्याहवात्मकम् ।
सविद्रवमथोत्फुल्लं तथा युद्धनियुद्धनम् ॥१३॥
प्रकम्पितांसशीर्षं च साश्रं सोत्थानमेव च ।
तत्प्रेक्षकैस्तु कुशलैर्ग्राह्यमेवं विधानतः ॥१४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) विस्मय के आवेश से होने वाले प्रहर्षकारी भावों के आविर्भाव के समय में साधक लोग अहो साधु साधु इत्यादि जो वाक्य हैं उनका प्रयोग करें ॥१०॥

(मूल) जैसे शस्त्र के द्वारा हुए कृन्तन में कटने पर हा कष्टं का प्रयोग करते हैं वैसे ही करुण में भी आः कष्टम् हा कष्टम् ऐसा प्रयोग करना चाहिए। और विस्मय जनक अर्थों के देखने पर अवश्य प्रबद्धनाद का प्रयोग करना चाहिए प्रबद्धनाद माने बँधी हुई ध्वनि । अर्थात् स्पष्ट शब्द नहीं होना चाहिए ॥११॥

(मूल) अधिक्षेप प्रधान वाक्यों को रोमाञ्च कुतूहल और उसके बाद होने वाले आवेश एवं बहुमान से सिद्ध करें ॥१२॥

(मूल) दीप्त प्रदेश में जो कर्त्तव्य हैं जैसे मार काट या तोड फोड जिस में प्रधान है ऐसा आहव, सविद्रव, भगदड वाला कार्य, उत्फुल्ल विस्तृत युद्ध अथवा नियुद्ध माने द्वन्द्वयुद्ध, जिसमें कंधे और शिर का कम्पन होता है जिसमें आंसु आ जाते हैं जिसमें उछाड पछाड होता है ऐसे कार्य हैं उनको कुशल प्रेक्षक सामाजिक लोग विधान पूर्वक उसी प्रकार समझें। यहां पहले साध्यम् पाठ रहा किन्तु प्रतिग्राह्यः, तद् ग्राह्यम् तद् ग्राह्यम् ऐसा पाठ वार २ पहले आया है अतः हमने उसको ग्राह्यम् लिखा है ॥१३।१४॥

एवं साधयितव्यैषा तज्ज्ञैः सिद्धिस्तु मानुषी ।
दैविकीं च पुनः सिद्धिं संप्रवक्ष्यामि तत्वतः ॥१५॥
या भावातिशयोपेता सत्वयुक्ता तथैव च ।
सा प्रेक्षकैस्तु कर्तव्या दैवी सिद्धिः प्रयोगतः ॥१६॥
न शब्दो यत्र न क्षोभो न चोत्पातनिदर्शनम् ।
संपूर्णता च रंगस्य दैवी सिद्धिस्तु सा स्मृता ॥१७॥
दैवी च मानुषी चैव सिद्धिरेषा मयोदिता ।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि घातान्दैवसमुत्थितान् ॥१८॥
दैवात्मपरसमुत्था त्रिविधा घाता बुधैस्तु विज्ञेया ।
औत्पातिकश्चतुर्थः कदाचिदथ संभवत्येष ॥१९॥
वाताग्निवर्षकुञ्जरभुजङ्गमण्डपनिपाताः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) नाट्य के जानकार लोग मानुषी सिद्धि को इसी प्रकार ग्रहण करें। अब मैं दैवी सिद्धि को तत्वतः यथार्थतः कहूंगा यहां भी एवं साधयितव्या को एवमेषा गृहीतव्या पाठ करके अर्थ किया है ॥१५॥

(मूल) जो भावों के अतिशय से उपेत है युक्त है तथा तत्व से सामर्थ्य से सम्पन्न है उस दैवी सिद्धि को प्रेक्षक सामाजिक प्रयोग के जरिये समझें। यहां भी कर्त्तव्या के स्थान पर प्रतिग्राह्या पाठ करें ॥१६॥

(मूल) जहां न कोई शब्द है न क्षोभ है माने सञ्चालन है और न उत्पातों का निदर्शन है माने दैवी प्रकोप नहीं दिखाई पड़ते हैं उसको रंग की नाट्यस्थल की सम्पूर्णता समझनी चाहिए। अतः वह दैवी सिद्धि मानी गई है ॥१७॥

(मूल) ये मैंने दैवी और मानुषी सिद्धियां कहीं अब इसके बाद दैवादि कृत घातों को कहूंगा ॥१८॥

(मूल) इन घातों को बुध लोग दैव, अपने और पर से होने के कारण तीन प्रकार के समझें। इनमें कभी २ चतुर्थ औत्पातिक घात भी हो सकता है ॥१९॥

कोटव्यालपिपीलिकापशुप्रवेशनाश्च दैवकृता ॥२०॥

घातानतः परमहं परयुक्तान संप्रवक्ष्यामि ॥२१॥

मात्सर्याद्द्वेषाद्वा तत्पक्षत्वात्तथार्थभेदत्वात् ।

एते तु परसमुत्था ज्ञेया घाता बुधैर्नित्यम् ॥२२॥

अतिहसितरुदितविस्फोटितान्यथोत्कृष्टनालिकापाताः ।

गोमयलोष्ट पिपीलिकाविक्षेपाश्चारिसंभूताः ॥२३॥

औत्पातिकाश्च घाता मत्तोन्मत्तप्रवेशलिङ्कृतः ।

पुनरात्मसमुत्था ये घातांस्तांस्तान् प्रवक्ष्यामि ॥२४॥

अभिनवभारती

पिपीलिकानिक्षेपः सुकुमारप्रकृतेः स्त्रीपात्रप्रायस्य त्रासनोत्पानेन सिद्धि-विघातः ॥२४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) वात वर्षा अग्नि कुञ्जर भुजङ्गम और मण्डपों का निपात तथा कीड़े सर्प चीटियों और हिंसक पशुओं का प्राणियों के रहने के स्थानों में प्रवेश ये सब दैव कृत घात है ॥२०॥

(मूल) अब इसके अनन्तर पर प्रयुक्त घातों को कहूंगा ॥२१॥

(मूल) मात्सर्य से द्वेष से परपक्षीय होने से तथा अर्थ भेदन से होने वाले इन घातों को बुध लोग नित्य ही परसमुत्थ समझें ॥२२॥

(मूल) अत्यन्त हँसना एवं रोना तथा विस्फोटन बम फेकना ? और उत्कृष्ट रूप से नालिका पात करना, गोबर का पत्थर का एवं चीटियों का विक्षेप गिरना एवं गिराना ये सब दुश्मन के किये हुये घात हैं ॥२३॥

(मूल) मत्त एवं उमत्त का भीतर घुस जाना तथा विकृत चिन्हों का होना ये औत्पातिक घात हैं। अब अपने से किये जाने वाले घातों को कहूंगा ॥२४॥

कीट एवं पिपीलिका का पात माने निक्षेप सुकुमार प्रकृति के लिए प्रायः स्त्री पात्र के लिए त्रासन भय के उत्पादक होने से सिद्धि का विघातक है ॥२४॥

**वैलक्षण्यमचेष्टितविभूमिकत्वं स्मृतिप्रमोषश्च ।**
**अन्यवचनं च श्राव्यं तथार्तनादो विहस्तत्वम् ॥२५॥**
**अतिहसितरुदितविस्वरपिपीलिकाकीटपशुविरावाश्च ।**
**मुकुटाभरणनिपाता पुष्करजाः शब्ददोषाश्च ॥२६॥**

अभिनवभारती

"औत्पातिकाश्च घाताः पशुवेगोन्मत्तलिङ्गकृता इति ॥२५॥

अशंकितं पशोः सिंहादेर्वेषं कृत्वा सुकुमारं प्रयोक्तारं भीषयति सामाजिकं वा । एवं मात्सर्यादुन्मत्तलिङ्गमपि कश्चित्करोति हासानयनेन प्रकृतप्रयोगविप्र संवादनायेति वैलक्षण्ये लक्षणाविस्मरणमन्यभूमिकोचितसत्त्वीकारोऽपि विभूमिकस्तूष्णी कता । अन्येन पठनीयमन्यः पठतीत्यन्यवचनं काव्यमिति बहुव्रीहिः (२६) । आर्तनाद इति । इतः प्रभृति परद्वेषप्रयुक्ताः सिद्धिविघाताः । आर्तत्वं हि छद्मना प्रदर्श्य नादं सिद्धिविघातकं करोति ॥२६॥

बालक्रीड़ा

(मूल) पहले की अपेक्षा विलक्षणता अचेष्टितभूमिकत्व माने निश्चेष्टता का शरीर में होना या याद नही रहना या नही होना अन्यवचन श्रव्य माने कहना कुछ अन्य ही और सुनना कुछ और ही तथा आर्त्त की तरह चिल्लाना विहस्तत्व बेहाथ हो जाना माने पागल हो जाना । खूब हंसना खूब रोना, विकृत स्वर में बोलना, पिपीलिका कीडों और पशुओं की तरह भयंकर शब्द करना, मस्तक से मुकुट आभरण गिर पड़ना और पुष्करादि वाद्यों की ध्वनियों के सुनने में जाडवड होना ये सब आत्मसमुत्थ घात हैं ॥२५।२६॥

ये घात २५ वीं कारिका में बतलाये हैं कि उत्पात से भी वे घात होते हैं और पशु तथा उन्मत्त पुरुषों के भी किये होते हैं । जिसके विषय में कभी कोई शंका नही की थी ऐसे सिंहादि पशु के वेष का धारण करके सुकुमार सामाजिक को अथवा प्रयोक्ता को डरा देता है । इस तरह मात्सर्य से भी उन्मत्त के चिन्ह को भी कोई करता है । वह हंसने के लिए या प्रकृत प्रयोग के विप्रसम्वादन के लिए करा या कराया जाता है । किन्तु विलक्षणता में प्रकृत लक्षण को विस्मरण नही करना चाहिए । और अन्य भूमिका के उचित सत्त्व का स्वीकार भी भूमिका रहित के लिए चुप्पी साधना है ॥२५॥

अन्य के पठनीय को जब अन्य पढता है उसे अन्य वचन काव्य कहते हैं । अन्यद् वचनं यत्र ऐसा बहुव्रीहि समास है आर्त्तनाद । यहां से लेकर पर से द्वेष के कारण किये गये सिद्धि के विघातों को कहते हैं । आर्त्तत्व को कपट से माने दुःखितावस्था को कि मैं दुःखी हूँ ऐसे बहाने से दिखाकर सिद्धि के विघातक नादको करता है ॥२६॥

अतिहसितरुदितविस्वरितानि सिद्धेर्भावस्य दूषकाणिस्युः ।
कीटपिपीलिकपाता सिद्धिं सर्वात्मना घ्नन्ति ॥२७॥
विस्वरमजाततालं वर्णस्वरसंपदा च परिहीणम् ।
अज्ञातस्थानलयं स्वरगतमेवंविधं हन्यात् ॥२८॥

अभिनवभारती

एवं व्याधिदर्शनेन मकुटाभरण निपात । इति (२७) नेपथ्यभ्रंशः ॥२७॥

अन्यः पुष्करादोषा इत्यनेनेदमाह न केवलमभिनयानामेव समानीकरणं सामान्याभिनय यावदातोद्यगीतयोरप्यन्योन्य मभिनयैश्च समं मिलनं सोऽपि सामान्याभिनयः। अन्यदिति । गीतादि । तच्चाभिनयाश्चेति द्वन्द्वः । समशब्दे कर्मधारयः । तत्र भवः प्रयोग इति ।

नन्वश्वितादिभिः को दोषो जायते इत्याह । भावस्य प्रयोगस्यानुभावादिरूपस्य दूषणानि तेषु सत्सु तदवस्थावचनात् तत्र सर्वात्मने रसादिदोषाः । प्रथमेऽध्यायेऽत्राह—

त्रासं सञ्जनयन्ति स्म शेषा विघ्नास्तु नृत्यताम् ।

इति तत्र स एव सिद्धिविघाते प्रधानतमत्वेनोक्तः ॥२८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अत्यन्त हंसना, रोना विस्वरित हो जाना ये सब सिद्धि के भाव के दूषक हैं । कीडों का चीटियों का गिरना तो सर्वात्मना सिद्धि के विघातक हैं ॥२७॥

(मूल) विस्वर हो जाना माने लय का नही होना ताल का नही होना, वर्णों की स्वर सम्पदा की क्षीणता होना । लय के स्थान को नही जानना इस तरह के स्वर गत दोष सिद्धि का हनन करते हैं ॥२८॥

इस तरह व्यापयादि के दिखाने के बाद मुकुटाभरण का निपात (३०) माने नेपथ्य के सजावट के भ्रंश ३५ को दिखाते हैं । पुष्कर वाद्य से होने वाले श्रव्य दोषः इस से यह कहा कि अभिनयों का समानीकरण ही केवल सामान्याभिनय नही है अपि तु गीत एव वाद्यों का भी परस्पर में अभिनय के द्वारा समान भाव मिलन है वह भी सामान्याभिनय है ॥२७॥

अन्यत् गीतादि । तच्च अभिनयाश्च यह द्वन्द्व है । समशब्द के साथ कर्मधारण है । समे भवः प्रयोगः समप्रयोगः । प्रश्न—अश्वितादि से कौन दोष होता है इसको कहते हैं । अनुभावादि रूप भाव के प्रयोग के दोष होते हैं । उनके रहते उस तरह की अवस्थाओं के कहने से वहां सर्वात्मना रस दोष ही हैं । इस विषय में प्रथम अध्याय में अवशिष्ट विघ्न नृत्य करने वाले के लिए त्रास को पैदा करते हैं । ऐसा कहा है । वहां त्रास को ही सिद्धि के विघात में प्रधानतम कहा है ॥२८॥

**मुकुटाभरणनिपातः प्रबद्धनादश्च नाशनो भवति ।**
**पशुविशसनं तथा स्याद्बहुवचनघ्नं प्रयोगेषु ॥२६॥**

**विषमं मानविहीनं विमार्जनं चाकुलप्रहारं च ।**
**अविभक्तग्रहमोक्षं पुष्करगतमीदृशं हन्ति ॥३०॥**

**पुनरुक्तो ह्यसमासो विभक्तिभेदो विसन्धयोऽपार्थः ।**
**त्रैलिंगजश्च दोषः प्रत्यक्षपरोक्षसंमोहैः ॥३१॥**

अभिनवभारती

विस्वरमजाततालमित्येव स्पष्टीकृतं वर्णेएतत्यादिनात्स्वरूपं च वितत्य गेयाधिकारे निरूपयिष्याम इतीह नोक्तम् । एवं विधं स्वरगतं कर्तृ हन्याद्विहन्ति प्रयोगं नाशयन्तीत्यर्थः ॥२६।३०॥

एवं पुष्करगतं कर्तृ नियोज्यं विधिप्रयोगं हन्तीत्यकाव्यकृतघातस्य स्थानाति निमित्तानीत्यर्थं ॥३१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) मुकुट का गिरना आर्तनाद करना सिद्धि का नाशक होता है । पशुओं का मरना एवं बहुत बोलना प्रयोगों में दोष होता है ॥२६॥

(मूल) विषमता, प्रमाणों का नही होना, जिसका मार्जन परिहार नही हो सकता है ऐसा आयुधों का प्रहार तथा पुस्करादि वाद्यों की ध्वनियों में ग्रहण और मोक्ष का विभाग पार्थक्य नही होना ये इस प्रकार के दोष सिद्धि का हनन करते हैं ॥३०॥

(मूल) पुनरुक्ति समास नही सुप् एवं तिङ्‌रूप विभक्ति का भेद करना या होना सन्धि नही करना अपार्थता पुंलिग स्त्री लिंग एवं नपुंसक लिंग इन तीनों लिंगों का उचित प्रयोग नही करना तथा यह प्रत्यक्ष है या परोक्ष है इसके विषय में व्यामोह होना ये सब दोष हैं ॥३१॥

विस्वर स्वरभेद एवं अजाततालि माने ताल को नही करना । इसको वर्षस्वर सम्पत्ति से परिहीण इत्यादि से स्पष्ट कर दिया । इसके स्वरूप को विस्तार के साथ गेयाधिकार में कहेंगे । इस लिए यहां नही कहा । एवंविध स्वरगत दोष यह हन्यात् का कर्त्ता है । प्रयोग यहां कर्म है । इस तरह स्वरगत दोष प्रयोग का नाश करता है यह अर्थ है ॥२६। ०॥

पुष्करगत दूषण हन्ति का कर्त्ता है नियोज्य विधिप्रयोग कर्म है । अतः पुष्कर के दूषण विधि प्रयोग का हनन करता है । यहां अकाव्य कृत घात का स्थान निमित्त हैं ॥३१॥

छन्दोवृत्तत्यागो गुरुलाघवसङ्करो यतेर्भेदः ।
एतानि यथालं घातस्थानानि काव्यस्य ॥३२॥

ज्ञेयौ तु काव्यजातौ द्वौ घातावप्रतिक्रियौ नित्यम् ।
प्रकृतिव्यसनसमुत्थो ह्युत्कृष्टनालिकापातश्च ॥३३॥

आयतिभागं स्खलनं विस्वरमुच्चारणं च काव्यस्य ।
अस्थानभूषणत्वं यतनं मुकुटस्य विभ्रंशः ॥३४॥

अभिनवभारती

काव्यजाताविति सप्तमी । प्रकृतिव्यसनेति । प्रकृतिकृतमनौचित्यमिति यावत् ।
तदुक्तम्—अनौचित्यादृते नान्यद्रसभङ्गस्य कारणम् ॥ इति ॥

शेषोदकनालिका काल उपलक्ष्यते । तस्य शेषत्वमन्यकालव्याप्तियोग्यता तेन यत्र काले यदनुचितं तत्र तन्निबन्धनमनौचित्यम् । यथा प्रभाते नाटचदर्शनादि राज्ञः । चकाराद्देशानोचित्यमपि । तेन देशकालस्वभावकृतं यदनौचित्यं कार्यं तत्सर्वंमेव सिद्धिविघातकमिति अप्रतिक्रियाविती ॥३४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) वृत्त के पद्य के अनुकूल छन्द का त्याग, गुरु एवं लघु वर्णों में साङ्कर्य करना और यति का भेद करना माने यति के स्थान में यति को नही करना ये काव्य के यथामूल माने मूल का अतिक्रमण नही करके अर्थात् मूलभूत घात के स्थान हैं ॥३२॥

(मूल) प्रकृति व्यसन एवं उत्कृष्टनालिका पात् ये दो काव्यगत प्रतिकार रहित घात हैं ऐसा अवश्य समझना चाहिए ॥३३॥

(मूल) आयतिभागम् । आङ् मर्यादा में है अतः मर्यादित यति के भाग का स्खलन होना या करना । स्वर को दूषित करके उच्चारण और वे मोके अलंकार के विन्यास के लिए यतन करना ये काव्य के दोष मुकुट का विभ्रंश है ॥३४॥

काव्यजातौ यह सप्तमी है । अतः काव्यजाति में काव्यत्वावच्छिन्न यावत्काव्य में यह अर्थ है । प्रकृतिव्यसन माने प्रकृति के द्वारा कृत अनौचित्य । यह कहा है—अनौचित्य के सिवाय रस भंग का दूसरा कारण नही है । इति । शेषोदक नालिका से काल उपलक्षित होता है । उसका शेषत्व माने अन्यकाल की व्याप्ति की योग्यता अतः जिस काल में जो अनुचित है उस काल में उसके कारण अनौचित्य होता है । जैसे प्रभात काल में राजा का नाटच को देखना । यहां उक्त चकार से देश का अनौचित्य भी समझना चाहिए । इस लिए कर्तव्य कार्य में जो भी देश काल एवं स्वभाव कृत अनौचित्य है वह सब ही सिद्धि का विघातक है । अप्रतिक्रियौ माने इन दोषों की प्रतिक्रिया नही है ॥३४॥

वाजिस्यन्दनकुञ्जरखरोष्ट्रशिबिकाविमानयानानाम् ।
आरोहणावतरणेष्वनभिज्ञत्वं विहस्तत्वम् ॥३५॥

प्रहरणकवचानामप्ययथाग्रहणं विधारणं चापि ।
अमुकुटभूषणयोगश्चिरप्रवेशोऽथवा रङ्गे ॥३६॥

एभिः स्थानविशेषैर्घाता लक्ष्यास्तु सूरिभिः कुशलैः ।
यूपाग्निचयनदर्भस्रग्भाण्डपरिग्रहान्मुक्त्वा ॥३७॥

सिध्द्या मिश्रो घातस्सर्वगतश्चैकदेशजो वापि ।
नाट्यकुशलैः संलेख्या सिद्धिर्वा रचाद्विघातो वा ॥३८॥

अभिनवभारती

स्थानविशेषैरिति । स्थानविशेषैरिति निमित्तैरित्यर्थः । यूपाग्निचयनेति । तच्चिह्नात् नटो दुर्लभश्च तत्र यथार्थत्वं सर्वजनेन सुज्ञातं न च लोकवृत्तोपयोगीति भावः ॥३८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) हाथी घोड़ा रथ गदहा उष्ट्र शिविका और विमान इन यानों के आरोहण एवं अवतरण में अनभिज्ञता विहस्तत्व है ॥३५॥

(मूल) प्रहरणों का माने आयुधों का अयथा ग्रहण और कवच का अयथा विधारण तथा मुकुट का अयथा योग अथवा रंग में देर से जाना इन स्थान विशेषों से कुशल सूरिगण घातों को लक्षित करें । किन्तु यूप अग्निचयन दर्भ स्रुक एवं पात्रपरिग्रहणों को छोड़कर माने इनके सिवाय अन्य स्थानों से घातों को समझें ॥३६।३७॥

(मूल) सब स्थानों में अथवा किसी एक देश में सिद्धि के साथ घात का यदि मिश्रण हो तब उसे सिद्धि समझें या विघात समझें। यह उनके प्रभाव के अनुपात पर है ॥३८॥

स्थान विशेष निमित्त हैं। यूप एवं अग्निचयन इति इस चिन्ह से नट को समझना दुर्लभ है। वहां तथार्थत्व सर्वजन से सुज्ञात है। यह लोक वृत्त के उपयोगी नही है ॥३८॥

नालेख्यो बहुदिनजः सर्वगतोऽव्यक्तलक्षणविशेषः ।
यस्त्वेकदिवसजातस्स प्रत्यवरोऽपि लेख्यस्स्यात् ॥३६॥
जर्जरमोक्षस्यान्ते सिद्धेर्मोक्षस्तु नालिकायास्तु ।
कर्तव्यस्त्विह सततं नाट्यज्ञैः प्राश्निकैर्विधिना ॥४०॥
दैन्ये दीनत्वमायान्ति ते नाट्ये प्रेक्षकाः स्मृताः ।
ये तुष्टौ तुष्टिमायान्ति शोके शोकं व्रजन्ति च ॥४१॥

## अभिनवभारती

सर्वगत इति । सर्वत्र प्रयोग एकदेशजः ॥३६॥

बहुदिन जातः प्रत्यक वसौ सिद्धिविघातकः । अव्यक्त इति । प्रयोगान्तेऽस्य प्रयोगान्तरेण संबन्धो रङ्गे कार्य इत्यर्थः । एकदिवसजाता इति । एकप्रयोगो लेख्यः प्रत्यवर इत्यन्वेति । जर्जरमोक्षस्यान्त इति पूर्वरङ्गप्रयोगोऽपि परीक्ष्य इति दर्शयति ॥४१॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) बहुत दिनों से होने वाला तथा जिसमें लक्षण विशेष अव्यक्त हैं ऐसे सर्वगत घात का सिद्धि से मिश्रण को समझना ठीक नही है । वहां तो स्पष्ट ही है कि न वहां सिद्धि है और न वहां घात है । हां एकदिवसजात हो कर भी जो प्रत्यवर हैं अत्यन्त अधम है उसको अवश्य ही सिद्धि मिश्रित घात समझना चाहिए ॥३६॥

(मूल) जर्जर के, मोक्ष के अन्त में नालिका की सिद्धि का मोक्ष को नाट्य के जानकार प्रेक्षक गण विधि पूर्वक सतत करें ॥४०॥

(मूल) दीनता में जो दीन हो जाते हैं तुष्टि में जो तुष्ट हो जाते हैं तथा शोक में जो शोक मग्न हो जाते हैं वे लोग नाट्य में प्रेक्षक सामाजिक माने गये हैं ॥४१॥

सर्वगतः । सभी जगहों में प्रयोग, एक देश में होता है ॥३९॥

बहुत दिन में होने वाला प्रयोग प्रत्यवर है अधान है यह सिद्धि का विघातक है । अव्यक्त इति । प्रयोग के अन्त में प्रयोगान्तर से इसका सम्बन्ध मञ्च पर करना चाहिए । एक दिवस जातः । एक दिन का प्रयोग प्रत्यवर भी लेख्य है यह अन्वय है जर्जर मोक्ष के अन्त में माने पूर्व रंग का प्रयोग भी परोक्ष है ऐसा दिखाते हैं ॥४१॥

योऽन्यस्य महे मूर्खो नांदीश्लोकं पठेद्धि देवस्य ।
स्ववशेन पूर्वरङ्गे सिद्धेर्घातः प्रयोगस्य ॥४२॥
यो देशभावरहितं भाषाकाव्यं प्रयोजयेद्बुध्या ।
तस्याप्यभिलेख्यः स्याद्घातो देशः प्रयोगज्ञैः ॥४३॥
कः शक्तो नाट्यविधौ यथावदुपपादनं प्रयोगस्य ।
कर्तुं व्यग्रमना वा यथावदुक्तं परिज्ञातुम् ॥४४॥
तस्माद्गम्भीरार्थाः शब्दा ये लोकवेदसंसिद्धाः ।
सर्वजनेन ग्राह्यास्ते योज्या नाटके विधिवत् ॥४५॥

अभिनवभारती

नाट्यविधौ यथावदुक्तं ज्ञातुं प्रयोगस्य चोपपादनं कर्तुमशक्तोऽपि व्यग्रमनस्कत्वात् देशवेषाद्यनौचित्येन यो यं प्रयोगं कुर्यात्तस्य सर्वस्य घातः ॥४५॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जो मूर्ख पूर्व रंग रूपी मह माने उत्सव में स्ववश से अर्थात् अपने मनमाने ढंग से अन्य देव के नान्दी श्लोक को पढता है अर्थात् प्रकृत से भिन्न देवता की स्तुति से युक्त श्लोक का पाठ करता है वह प्रयोग की सिद्धि का विघात है ॥४२॥

(मूल) जो मूर्ख अपनी बुद्धि से देश की भावना से शून्य अर्थात् प्रकृत प्रकरण की योग्यता से रहित भाषा काव्य को पढता है उसको प्रयोग के, अभिनय के जानकार लोग देशघात समझें ॥४३॥

(मूल) विषयान्तर में या कार्यान्तर में जिसका मन व्यग्र है आसक्त है ऐसा कौन है जो नाट्य के विधान के अनुरूप प्रयोग का यथावत् ठीक ठीक उपपादन कर सके अथवा आचार्यों द्वारा प्रोक्त तत्व को यथावत् जानने में समर्थ हो ॥४४॥

(मूल) जिनके अर्थ गम्भीर हैं किन्तु जो लोक एवं वेद से सम्यक् प्रकार से सिद्ध हैं। सर्वजन उनको ग्रहण करें और नाटक में विधि पूर्वक उनकी योजना करें ॥४५॥

नाट्यविधि के विषय में जो कहा है उसको व्यग्रमनस्क होने से यथावत् जानने के लिए और प्रयोग का यथावत उपपादन करने के लिए अशक्त भी देश वेषादि के अनौचित्य से जो जिस प्रयोग को करेगा उस सबका घात होगा ॥४५॥

**न च किञ्चग्दुणहीनं दोषैः परिवर्जितं न द्वींकिचिद्वा ।**
**तस्मान्नाट्यप्रकृतौ ज्ञैरर्थतो नाट्यार्थतो ग्राह्याः ॥४६॥**
**न च नादरस्तु कार्यो नटेन वागङ्गसत्त्वनेपथ्ये ।**
**रसभावयोश्च गीतेष्वातोद्ये लोकयुक्त्यां च ॥४७॥**
**एवमेतत्तु विज्ञेयं सिद्धीनां लक्षणं बुधैः ।**
**अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि प्रेक्षकानां तु लक्षणम् ॥४८॥**
**चारित्राभिजनोपेताः शान्तवृत्ताः कृतश्रमाः ।**
**यशोधर्मपरापराश्चैव मध्यस्थवयसान्विताः ॥४९॥**

अभिनवभारती

नन्वज्ञेयत्वमेवेत्यार्याद्वयस्य योजना दोषपरिवर्जनार्थं न ग्राह्या इत्युक्ते प्रयोक्तुरवलेपोऽवतरेदित्याशयेनाह न च नादरस्त्विति । तज्ज्ञैरित्युक्तम् ॥४७।४८॥ तान् वशीकर्तुमाह अतः ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि प्राश्निकानां त्विति । प्रश्ने कुशलाः

बालक्रीड़ा

(मूल) कोई वस्तु गुणों से हीन नही है अर्थात् जिसमें कोई गुण नही ही है ऐसी वस्तु नही है अवश्य कोई गुण उसमें है । और न कोई वस्तु दोषों से वर्जित है अर्थात् न कोई दोष उसमें अवश्य है अतः नाट्य के ज्ञानी लोग उन गुण एवं दोषों को अर्थ से लक्ष्य के उद्देश्य के अनुसार समझें ॥४६॥

(मूल) इस लिए नट लोग वाचिक आङ्गिक सात्त्विक एवं आहार्यिक अभिनयों में रस एवं भाव में गीतों में वाद्यों में और लोक युक्ति में अनादर नही करें ॥४७॥

(मूल) इस प्रकार बुध लोग सिद्धियों के इस लक्षण को समझें । इसके बाद अब मैं प्रेक्षक सामाजिकों के लक्षण को कहूंगा ॥४८॥

(मूल) जो चारित्र्य एवं अभिजन माने उत्तम कुल से उपेत हैं जिसका वृत्त आचरण शान्त है उपद्रवों से शून्य हैं जिन्होंने शास्त्रों के अध्ययम में श्रम किया है जो यशस्वी हैं और धर्म में तत्पर है मध्यम अवस्था वाले हैं ॥४९॥

यहां ४५।४६ इन दो आर्याओं की अज्ञेय योजना है । दोष परिवर्जनीय हैं अतः ग्राह्य नही हैं । ऐसा कहने पर प्रयोक्ता का अवलेप गर्व अवतरित होगा इस आशय से कहते हैं कि तद्विद्यलोगों को अनादर नही करना चाहिए ॥४७।४८॥

उनको वश में करने के लिए कहते हैं इसके बाद इत्यादि । प्रश्नों में कुशल प्राश्निक होने चाहिए ॥४९॥

षडङ्गनाट्यकुशलाः प्रबुद्धाः शुचयः समाः ।
चतुरातोद्यकुशला वृत्तज्ञास्तत्त्वदर्शिनः ॥५०॥
देशभाषाविधानज्ञाः कलाशिल्पप्रयोजकाः ।
चतुर्धाभिनयोपेता रसभावविकल्पकाः ॥५१॥

अभिनवभारती

प्रध्यस्थत्वेनाभिनयचतुष्कगीतातोद्ये चेति । षडङ्गत्वान्नाट्ये शचयः इत्यादिना विमलाशयत्वेन सहृदयत्वमेषां परमो गुण इति दर्शयति ॥५१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जो षड्ङ्ग नाट्य में कुशल हैं आंगिक अभिनय जङ्घे बाहू शिरो मध्यं षडङ्गमिति कीर्तितम् के अनुसार दो जंघायें दो बाहुएँ शिर और कटि इन छः अंगों से होता है अतः इसको षडङ्ग नाट्य कहते हैं। तस्य शिरोहस्तोरः पार्श्व-कटी पादतः षडङ्गानि नाट्य के शिर हस्त वक्षःस्थल पार्श्वभाग कटि और पैर ये छ अंग होते हैं। और नेत्रभ्रूनासाधर कपोल चिबकानि षडपाङ्गानि नेत्र भ्रुकुटी नासिका अधरोष्ठ कपोल एवं चिबुक हनु ठुड्डी ये छः उपाङ्ग होते हैं इन अंगों एवं उपाङ्गों से युक्त नाट्य षडङ्ग कहलाता है। उसमें जो कुशल हैं जो प्रबुद्ध हैं माने हर तरह से और हर तरफ से जागरूक सावधान हैं जो शुचि हैं शुद्ध हैं योऽर्थे शुचिः शुभचिन्ह के अनुसार पैसे के विषय में निर्दोष, अथ च व्यवहार में पवित्र आचरण में पवित्र, सममित्र एवं शत्रुओं में समानभाव रखने वाले, तत आनद्ध सुषिर एवं घन इन चार प्रकार के आतोद्य माने वाद्य में कुशल निपुण जो हैं वृत्त के आचार विचार के व्यवहार के या छन्द प्रधान वृत्त पद्य के जो जानकार है, जो तत्त्वदर्शी है अर्थात् तत्त्व के वास्तविक स्थिति या दशा के दर्शी जानकार या तत्त्व के तथ्य को वास्तविकता को देखने वाले जो हैं देश के एवं उसकी भाषा के विधान के जानकार जो हैं, चौषठ कलाओं का और शिल्प का प्रयोग जो करते हैं। वाचिक आंगिक सात्त्विक एवं आहार्यिक इन चारों अभिनयों से जो उपेत हैं रस और भावों का विकल्प करने वाले अर्थात् किस अवस्था में किस रस का एवं भाव का उपयोग होना चाहिए इसके भेद को रहस्य को जो जानते हैं ॥५०।५१॥

मध्यस्थ होने के कारण अभिनय के उपयोगी चार प्रकार के गीत आतोद्य में भी कुशल हो। नाट्य षडङ्ग होता है उपतः उसमें शुचि इत्यादि से दिखाते हैं कि विमलाशय होने के कारण सहृदय होना इनका परम गुण है ॥५०।५१॥

शब्दच्छन्दोविधानज्ञा नानाशास्त्रविचक्षणाः ।
एवं विधास्तु कर्तव्याः प्राश्निका दशरूपके ॥५२॥
अव्यग्रैरिन्द्रियैः शुद्ध ऊहापोहविशारदः ।
त्यक्तदोषोऽनुरागी च स नाटचे प्रेक्षकः स्मृतः ॥५३॥
न चैवैते गुणाः सम्यक् सर्वस्मिन् प्रेक्षके स्मृताः ।
विज्ञेयस्याप्रमेयत्वासंकीर्णानां च पर्षदि ॥५४॥
यद्यस्य शिल्पं नेपथ्यं कर्मचेष्टितमेव वा ।
तत्तथा तेन कार्यं तु स्वकर्मविषयं प्रति ॥५५॥
नानाशीलाः प्रकृतयः शीले नाटचं विनिर्मितम् ।
उत्तमाधममध्यानां वृद्धबालिशयोषिताम् ॥५६॥

अभिनवभारती

कार्यमिति । तेन सह विचार्यमित्यर्थः ॥५६॥

बालक्रीड़ा

(मूल) शब्द के विधान व्याकरण के ज्ञाता जो हैं छन्द के निधान के जानकार जो हैं अर्थात् वार्णिक मात्रिक एवं दण्डक छन्दों के जानकार जो हैं अनेक शास्त्रों विचक्षण माने व्युत्पन्न जो हैं। इस प्रकार के प्राश्निक दश रूपक नाटकादि में होने चाहिए ॥५२॥

(मूल) कार्यान्तर में विषयान्तर में व्यग्र व्याकुल नही होने वाली पञ्च कर्मेन्द्रिय पञ्च ज्ञानेन्द्रिय एवं ग्यारहवी इन्द्रिय मन से जो शुद्ध हैं, ऊह माने प्रश्नकरने अपोह प्रश्न के समाधान देने में विशारद चतुर जो हैं जो दोष रहित है तथा जो शास्त्रानुरागी है वह प्रेक्षक दर्शक माना गया है ॥५३॥

(मूल) सभी प्रेक्षकों में ये गुण सम्यक् प्रकार से नही होते हैं क्योंकि संकीर्ण व्यक्तियों की परिषद् में ज्ञातव्य विषय अप्रमेय है प्रमारहित है ॥५४॥

(मूल) जिसका जो शिल्प है नेपथ्य है माने वेष-भूषा है तथा कर्म है एवं चेष्टायें है उसे उसी प्रकार उसको अपनी क्रिया के कर्त्तव्य के अनुसार करना चाहिए ॥५५॥

(मूल) क्योंकि प्रकृतियां भिन्न २ शीलवाली होती हैं और नाट्यशील पर विनिर्मित है। पहले प्रतिष्ठितम् पाठ आया है। वृद्ध बालक एवं स्त्रियों में कोई उत्तम प्रकृति का कोई मध्यम तथा कोई अधम प्रकृति का होता है ॥५६॥

कार्यम् । माने उसके साथ विचार करना चाहिए ॥५६॥

तुष्यन्ति तरुणाः कामे विदग्धाः समयान्विते ।
अर्थेष्वर्थपराश्चैव मोक्षे चाथ विरागिणः ॥५७॥
शूरास्तु वीररौद्रेषु नियुद्धेष्वाहवेषु च ।
धर्माख्याने पुराणेषु वृद्धास्तुष्यन्ति नित्यशः ॥५८॥
न शक्यमधमैर्ज्ञातुमुत्तमानां विचेष्टितम् ।
तत्त्वभावेषु सर्वेषु तुष्यन्ति सततं बुधाः ॥५६॥
बाला मूर्खाः स्त्रियश्चैव हास्यनेपथ्ययोः सदा ।
यस्तुष्टो तुष्टिमायाति शोके शोकमुपैति च ॥६०॥

अभिनवभारती

शीलमेव दर्शयति । तुष्यन्ति तरुणाः काम इत्यादिना ॥५८॥

प्रविशेदिति साधारणीभावमेवं सूचयनि तत्समीपे भवेदिति यावत् ॥६२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) तरुण लोग काम में तुष्ट होते हैं विदग्ध लोग समय माने सिद्धान्त से समन्वित में प्रसन्न होते हैं अर्थ में तत्पर रहने वाले अर्थ में तथा विरागी लोग मोक्ष में सन्तुष्ट होते हैं ॥५७॥

(मूल) शूर लोग वीर रस में एवं रौद्र रस में नियुद्ध में माने प्रतियोगिता करने में और आहव में युद्ध में प्रसन्न होते हैं । वृद्ध लोग धर्म के आख्यान में पुराणों में नित्य प्रसन्न होते हैं ॥५८॥

(मूल) अधम लोग उत्तम लोगों की चेष्टितों को जानने के लिए समर्थ नही है या जान ही नही सकते हैं । किन्तु बुध लोग निरन्तर सभी तरह तत्त्व भावों में यथार्थ पदार्थो में प्रसन्न होते हैं ॥५९॥

(मूल) बालक मूर्ख और स्त्रियां सदा हास्य में तथा नेपथ्य में माने वेष भूषा में निरत रहते हैं और प्रसन्न होते हैं ॥६०॥

सुष्यन्ति इत्यादि से शील को दिखाते हैं ॥५८॥

प्रवेश करे इससे साधारणीभाव को सूचित करता है कि उसके समीप में हो जाय ॥६२॥

क्रुद्धः क्रोधे भये भीतः स श्रेष्ठः प्रेक्षकः स्मृतः ।
एवं भावानुकरणे यो यस्मिन् प्रविशेन्नरः ॥६१॥
स तत्र प्रेक्षको ज्ञेयो गुणैरेभिरलंकृतः ।
एवं हि प्रेक्षका ज्ञेयाः प्रयोगे दशरूपतः ॥६२॥
संघर्षे तु समुत्पन्ने प्राश्निकान् संनिबोधत ।
यज्ञविन्नर्तकश्चैव छन्दोविच्छब्दवित्तथा ॥६३॥
अस्त्रविच्चित्रकृद्वेश्या गान्धर्वो राजसेवकः ।
यज्ञविद्यज्ञयोगे तु नर्तकोऽभिनये स्मृतः ॥६४॥

अभिनवभारती

एवं वस्तुमात्रविचारे विधिरुक्तः । प्रयोक्तृणां परस्परकलहहेतुविधिर्वक्तव्यः । स च कदाचिल्लक्ष्यमात्रविषयो भवति । कदाचिल्लक्षणविषयोऽपि-पूर्वमधिकृत्याहः । सघंर्षेत्विति ॥६४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जो तुष्ट व्यक्ति को देख सुनकर तुष्ट होता है शोक में शोकाकुल होता है क्रोध में क्रुद्ध होता है और भय में भीत होता है वह प्रेक्षक श्रेष्ठ माना गया है ॥६१॥

(मूल) जो मनुष्य जिस भाव के अनुकरण में प्रवेश करता है उसको वहां प्रेक्षक समझना चाहिए। जो उपरि उक्त गुणों से अलंकृत हैं सम्पन्न है। दश रूपकों के प्रयोग में प्रेक्षकों को इस प्रकार के जानना चाहिए ॥६२॥

(मूल) जब संघर्ष उत्पन्न हो जाय यानी किसी विषय में विवाद खड़ा हो जाय तब प्राश्निकों को बतलाना चाहिए। यज्ञ विद्या के वेत्ता, नर्तक छन्दः शास्त्रज्ञ वैयाकरण शस्त्रास्त्र के जानकार, चित्रकार, वेश्या गानविद्या संगीत के विशेषज्ञ गान्धर्व तथा राजसेवक ये प्राश्निक हैं ॥६३॥

(मूल) यज्ञ प्रक्रिया के सम्बन्ध में यज्ञवित् अभिनय में नर्तक वृत्त बन्धों में पद्यों की रचना में, ॥६४॥

इस प्रकार सभी वस्तुओं के विषय में विचार करने में विधि को कहा। प्रयोक्ताओं में परस्पर में होने वाले कलह के हेतु की विधि को कहना चाहिए। वह कलह कभी केवल लक्ष्य के विषय में होता है और कभी लक्षण के विषय में होता है। उनमें पहले के विषय में कहते हैं। संघर्ष ॥६४॥

छन्दोविद्वृत्तबन्धेषु शब्दवित्पाठ्यविस्तरे ।
इष्वस्त्रविदाहवे तु नेपथ्ये चैव चित्रकृत् ॥६५॥
कामोपचारे वेश्या च गान्धर्वः स्वरकर्मणि ।
सेवकस्तूपचारे स्यादेते वै प्राश्निकाः स्मृताः ॥६६॥
एभिर्दृष्टान्तसंयुक्तैर्दोषा वाच्यास्तथा गुणाः ।
अशास्त्रज्ञा विवादेषु यथा प्रकृतिर्मतः ॥६७॥
अथैते प्राश्निका ज्ञेयाः कथिता ये मयानघाः ।
शास्त्रज्ञानाद्यदा तु स्यात्संघर्षः शास्त्रसंश्रयः ॥६८॥
शास्त्रप्रमाणनिर्माणैर्व्यवहारो भवेत्तदा ।
भर्तृनियोगादन्योऽन्यविग्रात्स्पर्धयापि भरतानाम् ॥६९॥

अभिनवभारती

उपचार इति । राजोचित इति भावः ॥६७॥
द्वितीयमधि कृत्याह शास्त्रज्ञानादिति ॥६९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) छन्दः शास्त्रज्ञ पाठ्य विस्तर में वैयाकरण, आहव में इष्वस्त्रवित् धनुर्विद्या का जानकार ( इषु बाण जिससे फेंके जाते हैं वह इष्वस्त्र माने धनुष होता है ) नेपथ्य में चित्रकार, ॥६५॥

(मूल) काम सम्बन्धी उपचार कर्म में वेश्या, स्वर सा० रे० ग० म० प० ध० नि० इन सात स्वरों की गायन क्रिया में गान्धर्व और उपचार में सेवा करने में सेवक प्राश्निक होते हैं ॥६६॥

(मूल) इन पूर्वोक्त दृष्टान्तो के सिद्धान्तों के संयोग से दोष और गुणों को कहना चाहिए । जो शास्त्रों के जानकार नही है वे अपनी प्रकृति के अनुसार कर्मो से विवाद में निरत होता है ॥६७॥

(मूल) जिनको मैंने निर्दोष बतलाया है उनको प्राश्निक समझें । शास्त्र को मैं जानता हूं तुम नही जानते हो इस प्रकार शास्त्र के विषय में जब भरतों का परस्पर में विग्रह से एवं स्पर्धा से संघर्ष होता है तब भर्ता के नियोग से शास्त्रीय प्रमाणों के निर्माण अन्वेषण से व्यवहार होना चाहिए ॥६८।६९॥

उपचार राजा के उचित होना चाहिए यह भाव है ॥६७॥

द्वितीय संघर्ष के विषय में कहते हैं शास्त्र के ज्ञान से ॥६९॥

अर्थपताकाहेतोस्संघर्षो नाम संभवति ।
तेषां कार्यं व्यवहारदर्शनं पक्षपातबिरहेण ॥७०॥
कृत्वा पणं पताकां व्यवहारः स भवितव्यस्तु ।
सर्वैरनन्यमतिभिः सुखोपविष्टैश्च शुद्धभावैश्च ॥७१॥
यैर्लेखकगमकसहायास्सह सिद्धिभिर्घातः ।
नात्यासन्नैर्नदूरसंस्थितैः प्रेक्षकैस्तु भवितव्यम् ॥७२॥
तेषामासनयोगो द्वादशहस्तस्थितः कार्यः ।
यानि बिहितानि पूर्वं सिद्धिस्थानानि तानि लक्ष्याणि ॥७३॥

अभिनवभारती

भर्तृ नियोगादिति ॥७०॥

लेखको लिखति गमकः पिण्डयति । द्वयोरपि यथैकस्य न घातः तेनायमस्याधिकारसिद्धः ॥७३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अर्थ के कारण पताका के कारण संघर्ष का होना सम्भव है। उस अवस्था में उनका पक्षपात रहित व्यवहार दर्शन करना चाहिए ॥७०॥

(मूल) पताका को पण निर्बन्ध करके सुख से बैठे हुए शुद्ध भावना वाले तथा अव्यग्र मनस्क प्राश्निक लोग व्यवहार को निर्णय को करें ॥७१॥

(मूल) लेखक एवं गमक माने पाठक जिनमें सहायक है ऐसे जो सिद्धि सहित घात हैं वहां पर प्रेक्षक लोग न तो अत्यन्त आसन्त रहें और न दूर में बैठे रहें ॥७२॥

(मूल) उनका आसन बारह हाथ की दूरी पर स्थित करना चाहिए और जिन सिद्धि स्थानों को पूर्व में कह आये है उनको यहां समझें ॥७३॥

भर्त्ता के नियोग से ॥७०॥

लेखक लिखता है। गमक जानकार उनको एकत्र करता है। ऐसा करने से दोनों में से एक, किसी एक का घात नही होगा। इससे यह सिद्ध हुआ कि यह इसको अधिकार से सिद्ध है प्राप्त है ॥७३॥

घाताश्च लक्षणीयाः प्रयोगतो नाट्ययोगे तु ।
दैवसमुत्थाघाताः परोत्थिता वा बुधैर्नतेलेख्याः ॥७४॥
घाता नाट्यसमुत्था ह्यात्मसमुत्थास्तु लेख्याः स्युः ।
घाता यस्य त्वल्पाः संख्याताः सिद्धयश्च बहुलाः स्युः ॥७५॥
विदितं कृत्वा राज्ञस्तस्मै देया पताका हि ।
सिद्ध्यतिशयात्पताका समसिद्धौ पार्थिवाज्ञया देया ॥७६॥
अथ नरपतिः समः स्यादुभयोरपि सा तदा देया ।
एवं विधिज्ञैर्यष्टव्यो व्यवहारः समञ्जसा ॥७७॥
स्वस्थचित्तसुखासीनैः सुविशिष्टैर्गुणार्थिभिः ।

अभिनवभारती

स चेत्याह सिद्ध्यतिशयात्पताकेति ॥७७॥

यदि तु न कुत्रचिदतिशयः । तदा कथमित्याह । इति सब्दोऽध्याहार्यः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) नाट्य के सम्बन्ध में घातों को प्रयोग से जानना चाहिए । जो घात दैव से उत्पन्न हुए है पर के द्वारा किये गये है उनका लेखा बुध लोग नही करें ॥७४॥

(मूल) किन्तु जो घात नाट्य से समुद्गत हैं और आत्म समुत्थ हैं उनको तो लेखा करना चाहिए ॥७५॥

(मूल) जिसके घात अल्पसंख्या में हैं और सिद्धियाँ बहुल हैं उनको राजा की जानकारी में करके सिद्धि के अतिशय बल पर उसके लिए पताका देनी चाहिए । जब तो सिद्धि और घात समान हो तब राजा की आज्ञा से पताका देनी चाहिए ॥७६॥

(मूल) क्योंकि नरपति दोनों के लिए समान है । अतः दोनों को वह पताका देनी चाहिए । इस प्रकार विधि के जानकार लोगों के द्वारा समञ्जसा माने उचित रिति से व्यवहार निर्णय यष्टव्य है अर्थात् व्यवहार का यजन संगतीकरण होना चाहिए ॥७७॥

उसे अधिकार को कहते हैं कि सिद्धि के अतिशय से पताका होती है ॥७७।

अगर कोई अतिशय नही हो तो कैसे करना चाहिए इस पर कहते हैं इति

विमृश्य प्रेक्षकैर्ग्राह्यो रागद्वेषपराङ्मुखैः ॥७८॥
निर्मृष्टदूषणाभासैः प्रयोगसमयाश्रितैः ।
समत्वमङ्गमाधुर्यं पाठ्यं प्रकृतयो रसाः ॥७९॥
वाद्यं गानं सनेपथ्यमेतज्ज्ञेयं प्रयत्नतः ।
गीतवादित्रतालेन कलान्तरकलासु च ॥८०॥
यदङ्गं क्रियते नाट्यं समन्तात् सममुच्यते ।
अङ्गोपाङ्गसमायुक्तं गीततालयान्वितम् ॥८१॥
गाननाद्यसमत्वं च तद्बुधैः सममुच्यते ।
सनिर्भुग्नमुरः कृत्वा चतुरश्रकृतौ करौ ॥८२॥

अभिनवभारती

तत्तद्रसप्रधानं नाट्यं तत्र तत्र कालेषु रसः संभवतीत्यभिप्रायेणाह देशका-लाइति ॥६७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) स्वस्थचित्त सुख पूर्वक बैठे हुए गुणों के प्रेमी राग द्वेष से पराङ्मुख जिन्होंने दूषणा भास का नितरां मार्जन कर दिया है और जो प्रयोग के अभिनय संमय सिद्धान्त पर समाश्रित हैं अत एव सुविशिष्ट प्रेक्षक लोग व्यवहार का ग्रहण करें अर्थात् समझें ॥७८।७९॥

(मूल) वाद्य, गान और नेपथ्य को प्रयत्न करके जानना चाहिए ॥८०॥

(मूल) कलाओं में तथा उनके भीतर की जाने वाली कलाओं में गायन वादन एवं ताल के द्वारा समीचीन अंगों वाले को नाट्य कहते हैं वह नाट्य समन्तात चारों तरफ से अंग एवं उपाङ्गों से समायुक्त है तथा गीत ताल एवं लय से समन्वित है उसे सम कहते हैं। इस तरह जहां गान वाद्य में समता है उसे बुध सम कहते है ॥८१॥

(मूल) छाती को झुकाकर करों को चतुरस्त्र तथा ग्रीवा के अञ्चित करने से अङ्गमाधुर्य होता है ॥८२॥

शब्द का अध्याहार करना चाहिए। भिन्न २ रस प्रधान नाटच होता है अतः उस काल में रसों की संभावना है इस अभिप्राय से कहते है देश काला इति ॥६७॥

ग्रीवाञ्चिता तथा कार्या त्वङ्गमाधुर्यमेव च ।
पूर्वोक्तानीह शेषाणि यानि द्रव्याणि साधकैः ॥८३॥
वाद्यादीनां पुनर्विप्रा लक्षणं सन्निबोधत ।
बाद्यप्रभृतयो गानं वाद्यमानानि निर्दिशेत् ॥८४॥
यानि स्थानानि सिद्धीनां तैः सिद्धि तु प्रकाशयेत् ।
हर्षादङ्गसमुद्भूतां नानारससमुत्थिताम् ॥८५॥
वारकालास्तु विज्ञेया नाट्यज्ञैर्विविधाश्रयाः ।
दिवसश्चैव रात्रिश्च तयोर्वारान् निबोधत ॥८६॥
पूर्वाह्णस्त्वथ मध्याह्न स्त्वपराह्णस्तथैव च ।
दिवासमुत्था विज्ञेया नाट्यवाराः प्रयोगतः ॥८७॥
प्रादोषिकार्धरात्रिश्च तथा प्राभातिकोऽपरः ।
नाट्यवारा भवन्त्येते रात्रावित्यनुपूर्वशः ॥८८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जो द्रव्य शेष हैं यानी प्रकृत में जिनको नही कहा है उनको साधक लोग पहले बतलाये हुए के अनुसार समझें ॥८३॥

(मूल) हे विप्रो ! अब वाद्यादि के लक्षण को आप लोग समझें । गाने के समय में वाद्यमान वाद्यों का निर्देश करना चाहिए ॥८४॥

(मूल) जो सिद्धियों के स्थान हैं उनके द्वारा हर्ष से अङ्गों में समुद्भूत नाना रसों से समुत्थित सिद्धि को प्रकाशित करें ॥८५॥

(मूल) नाट्यज्ञ लोग विविध क्रियाओं के आश्रय से वार कालों को समझें । दिन और रात्रि तथा उनके वारों को समझें ॥८६॥

(मूल) पूर्वाह्ण मध्याह्न एवं अपराह्ण को दिन में होने वाले को नाट्य के प्रयोग में समझें ॥८७॥

(मूल) प्रदोष अर्धरात्रि एवं प्रभात इनको क्रमशः रात्रि में नाट्य के प्रयोग के अनुरूप वारों को समझें ॥८८॥

एतेषां यत्र यद्योज्यं नाटचकार्यं रसाश्रयम् ।
तदहं संप्रवक्ष्यामि वारकालसमाश्रयम् ।।८६।।
यच्छ्रोत्ररमणीयं स्याद्धर्मोत्थान कृतं च यत् ।
पूर्वाह्णे तत्प्रयोक्तव्यं शुद्धं वा विकृतं तथा ।।६०।।
सत्त्वोत्थानगुणैर्युक्तं वाद्यभूयिष्ठमेव च ।
पुष्कलं सिद्धियुक्तं च अपराह्णे प्रयोजयेत् ।।६१।।
कैशिकोवृत्तिसंयुक्तं शृङ्गाररससंश्रयम् ।
नृत्तवादित्रगीताढचं प्रदोषे नाटचमिष्यते ।।६२।।
यन्नर्महास्यबहुलं करुणप्रायमेव च ।
प्रभातकाले तत्कार्यं नाटचं निद्राविनाशनम् ।।६३।।
अर्धरात्रे नियुञ्जीत समध्याह्ने तथैव च ।
सन्ध्याभोजनकाले च नाटचं नैव प्रयोजयेत् ।।६४।।

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ इनके रसाश्रय नाट्य में योजना करनी चाहिए वहां वारकाल के अनुसार उसको मैं कहूंगा ।।८६।।

(मूल) जो सुनने में रमणीय हो तथा धार्मिक विषयों का जिसमें समावेश हो उसको पूर्वाह्ण कहें चाहे वह शुद्ध हो अथवा विकृत हो ।।९०।।

(मूल) जिसमें सत्त्व गुण का उत्थान हो अथवा जो सत्त्व के उत्थानकारी गुणों से युक्त हो तथा जिसमें वाद्यों का बाहुल्य हो ओर पुष्कल रूप में सिद्धि से जो युक्त है उसका प्रयोग अपराह्ण में करे ।।६१।।

(मूल) जो कैशिकी वृत्ति से संयुक्त है शृंगार रस का जिसमें संश्रय है तथा जो नाचने गाने बजाने से समृद्ध है उस नाट्य का प्रयोग प्रदोष के समय में इष्ट है ।।६२।।

(मूल) जिसमें नर्म हास्य अधिक है और जो करुण रस प्रधान है उसको प्रभात काल में करना चाहिए । क्योंकि वह नाट्य निद्रा का विनाश करने वाला है ।।९३।।

(मूल) आधी रात में दुपहर में तथा सन्ध्या के समय में और भोजन की वेला में नाट्य का प्रयोग नही करना चाहिए ।।६४।।

एवं कालं च देशं च समीक्ष्य च बलाबलम् ।
नित्यं नाट्यं प्रयुञ्जीत यथाभावं यथारसम् ॥९५॥
अथवा देशकालौ च न परीक्ष्यौ प्रयोक्तृभिः ।
यथैवाज्ञापयेद्भर्ता तथा योज्यमसंशयम् ॥९६॥
तथा समुदिताश्चैव विज्ञेया नाटकाश्रिताः ।
पात्रं प्रयोगमृद्धिश्च विज्ञेयास्तु त्रयो गुणाः ॥९७॥
बुद्धिमत्वं सुरूपत्वं लयतालज्ञता तथा ।
रसभावज्ञता चैव वयस्स्थत्वं कुतूहलम् ॥९८॥
ग्रहणं धारणं चैव गात्रावैकल्यमेव च ।
जितसाध्वसतोत्साह इति पात्रगतो विधिः ॥९९॥
सुवाद्यता सुगानत्वं सुपाठ्यत्वं तथैव च ।
शास्त्रकर्मसमायोगः प्रयोग इति संज्ञितः ॥१००॥

बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार देश काल और बलाबल की समीक्षा करके भाव के अनुकूल तथा रस के अनुरूप नाट्य का प्रयोग अवश्य करें ॥९५॥

(मूल) अथवा प्रयोक्ता लोग देश और काल की परवाह नही करे। मालिक जैसी आज्ञा दे उसी प्रकार निःसंशय प्रयोग करें ॥९६॥

(मूल) पात्र, प्रयोग और उनकी समृद्धि ये नाटकाश्रित तीन गुण है। इनको प्रयोग में पात्रों में समुदित समझना चाहिए ॥९७॥

(मूल) बुद्धिमत्ता सुरूपता लयज्ञता तालज्ञता रसज्ञता भावज्ञता वयस्थता कुतुहल ग्रहण धारण गात्रों की अविकलता जित साध्वसता माने निर्भयता और उत्साह सम्पन्नता यह पात्रगत विधान है ॥९८।९९॥

(मूल) जहां अच्छे वाद्य हों मधुर गाना हो रमणीय पाठ्य हो और शास्त्रीय प्रक्रिया के अनुसार से विषयों का समायोग हो उसकी प्रयोग यह संज्ञा है ॥१००॥

शुचिभूषणतायां तु माल्याभरणवाससाम् ।
विचित्ररचना चैव समृद्धिरिति संज्ञिता ॥१०१॥
यदा समुदिताः सर्वे एकीभूता भवन्ति हि ।
अलङ्काराः सकुतपा मन्तव्या नाटकाश्रयाः ॥१०२॥
एतदुक्तं द्विजश्रेष्ठाः सिद्धीनां लक्षणं मया ।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्याम्यातोद्यानां च विकल्पनम् ॥१०३॥

अभिनवभारती

नेपथ्ये प्रयोगं यःकर्तुं जानाति तेन समायोग इति पात्रसंपाद्येऽन्तर्भावोऽस्य । पात्रं हि रसप्रविष्टमेव ॥१०१॥

यदा समुदिता इति सामान्याभिनयत्वमाह । अध्यायपञ्चकेन हि तदेवोक्तम् । नाटचोत्पत्तिरिव पूर्वरङ्गान्तेनेत्युक्तम् । वक्ष्यति च अलङ्कार इति शोभापूर्णतांया हेतुरित्यर्थः ॥१०२।१०३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) यहां इस कारिका में शुचि भूषणतायाम् में भूषण शब्द और माल्याभरण वाससाम् । में आभरण शब्द दोनों समानार्थक है अतः व्यर्थ है । और समृद्धि में चारों अभिनयों का योग है अतः यहां का पाठ गुरु निर्देश एवं सम्प्रदाय के गौरव से ऐसा है । शुचि भाषणेन योगे । माल्याभरणवाससाम् । सात्त्विकांगिकयोश्चैव समृद्धिरिति सौज्ञता । शुचि भाषण के साथ योग तथा माल्याभरणवस्त्रों का और सात्त्विक एवं आंगिक के योग की समृद्धि यह संज्ञा है ॥१०१।१०२॥

(मूल) जब समुदित होकर सब एक हो जाते हैं तब उनको नाटकाश्रित कुतप के सहित अलंकार मानना चाहिए ॥१०३॥

(मूल) हे द्विज श्रेष्ठ लोगो ! यह मैंने सिद्धि का लक्षण कहा । अब इसके बाद में आतोद्यों के भेद को कहूंगा ॥१०४॥

नेपथ्य में जो प्रयोग को करना जानता है उसके साथ समायोग है । इस तरह पात्र के द्वारा सम्पाद्य प्रयोग में इसका अन्तर्भाव है । और पात्र रस में मग्न ही रहता है ॥१०१॥

जब सभी समुदित हो जाते हैं इससे सामान्याभिनय को कहते हैं । पांचों अध्यायों से वही कहा है । नाट्य की उत्पत्ति से लेकर पूर्वरङ्ग पर्यन्त कहा है । कहेगा भी कि अलंकार इति अर्थात् शोभा की पूर्णता का हेतु ॥१०३॥

## इति भरतीये नाट्यशास्त्रे सिद्धिव्यञ्जको नाम सप्तविंशोऽध्यायः

अभिनवभारती

वक्तव्यशेषं सूचयति अत ऊर्ध्वमित्यादि। शिवम् ॥

नृसिंहगुप्तापरनामधेयो विद्यावदातः सुखलाभिधानः।
यं देहविद्याभिरयूयुजत्स प्रयोगसिद्धिं कृतवान् महार्थाम् ॥

इयि श्रीकाश्मीरमहामाहेश्वराचार्याभिनवगुप्तविरचितायां अभिनवभारत्यां नाट्यवेदवृत्तौ सिद्ध्यध्यायः सप्तविंशः ॥

बालक्रीड़ा

अवशिष्ट वक्तव्य की सूचना देते हैं कि इसके अनन्तरम्। इत्यादि। शिवम् शिव हो कल्याण हो ॥१०४॥

नृसिंह गुप्त जिसका दूसरा नाम है सच्चा अभिधान नाम सुखल है सुखं लाति आदत्ते। जो सुख का आदान करता है ऐसा जिसका अन्वर्थ नाम है। और विद्या से अवदात है निर्मल है अथवा निर्मल विद्या का जानकार है। उसने जिस अभिनव गुप्त को देह माने जीवन और विद्याओं से युक्त किया है। उस अभिनव गुप्त ने प्रयोगसिद्धि नामक अध्याय को महान् अर्थ से सम्पन्न किया। अर्थात् सुन्दर व्याख्य उस अध्याय की कर दी।

इस प्रकार आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति भरतीय नाट्यशास्त्र के २७ वें अध्याय की अभिनव भारती की हिन्दी टीका बालक्रीडा सम्पूर्ण हुई।

हरिः ओम् तत्सत्।



श्रीरस्तु ।

भरतमुनिप्रणीतं

# नाट्यशास्त्रम्

## अष्टाविंशोऽध्यायः ।

आतोद्यविधिमिदानीं वक्ष्यामः ।

ततं चैवावनद्धं च घनं सुषिरमेव च ।
चतुर्विधं तु विज्ञेयमातोद्यं लक्षणान्वितम् ॥१॥

अभिनवभारती—अष्टाविंशोऽध्यायः ।

॥ अतः परं गेयाधिकारः ॥

मध्यमस्वरमुशन्ति यद्वशान्नादषट्कमुदितं श्रुतिक्रमात् ।
सोऽपि यद्विलसितं कलात्मकं तं नमामि शिशिरांशुमण्डनम् ॥

बालक्रीड़ा

अथ अब भरतीय नाट्यशास्त्र के २८ वें अध्याय के मूल की व्याख्या का आरम्भ करते हैं—

(मूल) अब आतोद्य विधि को कहेंगे। तत अवनद्ध घन और सुषिर इन लक्षणों से अन्वित चार प्रकार के वाद्यों को समझें ॥१॥

अथ २८ वें अध्याय की अभिनवभारती की बालक्रीडा का आरम्भ करते हैं।

इस कहे हुए २७ वें अध्याय के अनन्तर गेय का अधिकार है। श्रुतियों के क्रम के अनुसार उन छः नादों को ध्वनियों को कहा है जिनके वदौलत मध्यम स्वर को कहते हैं। वह मध्यम स्वर भी जिसका कलात्मक विलास है क्रीडा है उस शिशिरांशु-मण्डन चन्द्रशेखर को प्रमाण करता हूँ।

## अभिनवभारती

आतोद्यानां विकल्पनमित्युक्तं पूर्वाध्यायसमाप्तौ, तेन सङ्गतिं कर्तुं षष्ठाध्यायपठितमपि श्लोकं पुनः पठति—ततं चैवेत्यादि। ननूद्देशे (६-१०) "सिद्धिः स्वरास्तथातोद्यं गानं रङ्गं च संग्रहः" इत्युक्तम्। ततं च नटानां रामादिविशेषरूपतया शङ्क्यमानानां तन्मयीभावप्रत्यूहभूताशयनिवारणाय 'नाथो वनं विशति' इत्यादिना, तालमपि प्रयोगसूत्रकल्पतया समीकुर्वन् स्वरं लयं च स्वप्रेक्षकहृदयं तत्रैवानुस्यूतं तिरोदधत्साम्यं च रागनिबन्धनं विदधद्रसं प्रति परमं मङ्गलम्। तत्र स्वरांशे ततसुषिरयोरुपयोगः। तौ हि स्वरस्य परमार्थरक्तिलक्षणं वितरतः। गातॄणां हि वाक्पारुष्यादिदोषशतोपहतानां स्वरस्तन्त्रीवेणुस्वरेण सुस्वरतां नीयते, स्वभावत एव तन्माधुर्यात्। वाङ्माधुर्यं यावद्धीनं तदाहार्यं मधुरतंत्रीवेणुभ्यांतिरोहितं माधुर्यमभ्यासादाहरेयुः। ततानुबद्धत्वात्स्वरस्य न न्यूनाधिकभावाशङ्का काचित्, तत्र

## बालक्रीड़ा

पूर्व २७ वें अध्याय की समाप्ति में "अब मैं आतोद्यों के विकल्पन भेदों को कहूंगा ऐसा कहा। उसकी सङ्गति करने के लिए षष्ठ अध्याय में पढ़े हुए भी श्लोक को संगति करने के लिए पुनः पढते हैं। ततं चैवेत्यादि। प्रश्न करते है कि उद्देश में नाम ले लेकर वस्तुओं के संकीर्तन में सिद्धि स्वर अक्षर आतोद्य गान और रंग संग्रह है ऐसा कहा है। यह राम ही है इस तरह रामादि विशेष रूप से शंक्यमान नटों के तन्मयीभाव में प्रत्यूहभूत विघ्नभूत आशय का निवारण करने के लिए "नाथ वन में प्रवेश कर रहे हैं इससे तत को, लाल को भी प्रयोगनिर्देशक सूत्र के कल्प होने से सम करते हुए; उसी में तत के वाद्य के ताल में ही लगे हुए; स्वर लय को नाट्यप्रेक्षक सामाजिक हृदय में तिरोहित करते हुए, राग निबन्धन साम्य को करते हुए; रस के विषय में यह परम मङ्गल है। वहां तत एवं सुषिर का स्वरांश में उपयोग है। वे दोनों स्वरों का जो परम प्रयोजन अनुराग है उसका विवरण करते हैं और वाक् पारुष्यादि सैकडों दोषों से उपहत गाताओं के स्वर को तन्त्री एवं वेणु के स्वर सुस्वर बना देते हैं। सुस्वरता को प्राप्त कराने में उनमें स्वाभाविक माधुर्य है। यहां स्वभावतः में सार्वविभक्तिक तसि हैं अतः उसका अर्थ स्वाभाविक है। गान करने वालों की वाणी में जितना माधुर्य हीन है कम है उतना आहार्य है आनयनीय है। अतः गायक लोग मधुर तन्त्री वेणु से निरोहित माधुर्य को अभ्यास करके आहरण कर लेते है प्राप्त कर लेते हैं। क्योंकि स्वर ततादि वाद्यों में अनुबद्ध है अतः न्यून एवं अधिक होने की कोई आशंका नही है।

## अभिनवभारती

मूर्च्छितायां वीणायामशिक्षितेनाप्यभिहननेन स्वरत्वोपलम्भः। नत्वेवं वंश इति ततातोद्यस्यैव प्राधान्यम्। अत एव 'वीणा शारीरिकी चैव' आचार्यैर्निर्दिष्टा "दारवी गात्रवीणा च" इति। तथा च प्रतिबिम्बं वीणेति व्यवहारः। इहापि पूर्वं वैणा एव स्वरा उद्दिश्यन्ते द्वयधिष्ठानाः स्वरा वैणाः शारीराश्चेति। गान्धर्वेऽपि प्रयोक्तुः फलमिति तदनुसारेण शारीरप्राधान्यं फले दर्शितम्। गाने तु श्रोतृफल-रक्तिप्रधानतेति गानस्य वीणादिः उपकरणीकृतो मुनिना। तालभागे तु घनावनद्ध-योर्निवेशपदांशे ध्रुवाध्यायस्योपयोगः। न चैतद् गान्धर्वसाराभिष्यन्दत्वमनेन निर्मि-तम्। सामभ्यो गीतमिति हि पारम्पर्येण सामवेदोद्भूतं ब्रह्मगीतप्रभवत्वाद् गीतस्य सामकरणत्वमुक्तम्। तेन प्रथमं जात्यादिलक्षणं निरूपितम्। अतस्ततातोद्यस्यैव प्रथममभिधानं, स्वराणामिति तत्रैव स्वरलाभ इत्युक्तम्। तेषां तु पृथगुद्देशे प्रयोजनानामान्तरिकोपसंग्रहो नाम काववध्याय एषां पूर्वमुदितानामेव। किंच।

## बालक्रीड़ा

मूर्च्छित वीणा के अभिहनन से अशिक्षित भी स्वर को उपलब्ध कर लेता है। ऐसी उपलब्धि वंश में माने सुषिर वाद्य में नही हो सकती है अतः तत आतोद्य की ही प्रधानता है। अत एव आचार्यों ने "दारवी गात्रवीणा च' इस प्रकार। (शारीरिकी वीणा का निर्देश किया)।

इसी लिए वीणा प्रतिबिम्ब है ऐसा लोक में व्यवहार है। यहां नाटचशास्त्र में भी वीणा के स्वरों का ही पहले निरूपण किया है कि वीणा के स्वरों के दो अधि-ष्ठान है शारीर और दारवेय। प्रयोग करने वालों को फल की उपलब्धि गान्धर्व गान विद्या में भी होती है। इस कथन के अनुसार फल के विषय में शारीरी वीणा के स्वर की प्रधानता दिखाई है। गान में तो श्रोता के फल अनुरक्ति की प्रधानता है इस लिए मुनि ने वीणादि को गान का उपकरण किया। ताल भाग में तो घन और अवनद्ध के निवेशनीय अंश में ध्रुवध्याय का उपयोग है। इस से गान्धर्व विद्या के सारभूत अभिष्यन्द का निर्माण किया है ऐसा नही है। क्योंकि हमारी परम्परा है कि साम से गीत का ग्रहण किया है अतः सामवेद से उद्भूत गीत है। ब्रह्मा ने इसको गाया गान किया इस तरह ब्रह्म के गाने से प्रभव होने से गीत का साम सान्त्वना करने से साम यह नाम कहा। इस कारण पहले जात्यादि के लक्षण का निरूपण किया। अतः तत नामक आतोद्य के ही स्वरों का सर्व प्रथम अभिधान कथन किया। इस लिए उसी में स्वर का लाभ है ऐसा कहा। उनके पृथक् कहने का प्रयोजन है पूर्व में कहे हुओं का काकु-नामक अध्याय में आन्तरिक उपसंग्रह।

**ततं तन्त्रीकृतं ज्ञेयमवनद्धं तु पौष्करम् ।**

अभिनवभारती

चतुर्विधं ह्येतद्रूपमित्यातोद्यस्यैव स्वरूपं वाच्यमिति न काचिदसंगतिः । लक्षणान्वितमिमिति तदन्यस्य निरासादनुचितस्यापि वाद्यान्तरस्य तस्माल्लक्षणं न कृतमित्याह। यस्मादिदमेवं विज्ञेयं—एतन्मध्य एव सर्वमन्तर्भवति, तदेतदङ्गत्वं किंचिद्याति, किंचित्पुनरन्यस्मिन् सति तदुपयोगि । तथाहि पाटादिपुष्करवाद्यस्यैवाङ्गादन्यत्र डोम्बीचाटुकादिभ्यो नास्ति अन्यन्नाट्योपयोगि । मार्जनामार्गानुयातः स्वरवर्णसंबन्धं नानाव्यञ्जनायोगाज्ज्वालापट्टफलकवादादपेक्षया मार्दवमार्ज्यमयः सर्वो हि चतुर्विधस्येहैवोक्तस्य कंचिदंशमनुसरेदेतत्प्रकृतिक एभ्यो वेति मन्तव्यः ॥१॥

चातुर्विध्यं पूर्वोक्तमेव स्मारयति—ततं तन्त्रीकृतमित्यादि । तन्त्रीणां कृतं ततम् चार्मबन्धत्वादवनद्धम् । मूर्तिकाठिन्येन घनं तदनुसारेण रसभावोपयोगि विशिष्टवर्णद्वारेण च नोपयुज्यत इति साम्यमात्रोपयोगित्वात्ताल इत्युक्तम् । घनं सुषिरमिति पाठे आतोद्यापेक्षं नपुंसकं, विशेषापेक्षया तल्लिङ्गेन केचित्पठन्ति ।

बालक्रीड़ा

किंच और भी बात है—इसका रूप चार प्रकार का है इसका आशय है कि आतोद्य के ही स्वरूप को कहना चाहिए अतः कोई असंगति नही है। लक्षणों से अन्वित है इसके द्वारा ततादि से भिन्न का निरास कर दिया । जिसके फल स्वरूप अनुचित वाद्यान्तर का लक्षण नही किया। ऐसा कहा। जब कि इसको इस प्रकार समझना चाहिए। इसी में सब का अन्तर्भाव है। इस लिए यह कुछ उसका अङ्ग है। कुछ फिर अन्य में वह उपयोगी है। उसको बतलाते हैं तथा हि—पाटादि पुष्कर वाद्य के अंग से अतिरिक्त स्थल में डोम्बी चाटुकादिकों से भिन्न नाटच का उपयोगी नही है। मार्जना के मार्ग के अनुयात मार्दवमार्ज्यमय सब कुछ स्वरवर्ण अकारादि के सम्बन्ध के नाना माने विना व्यञ्जन का उच्चारण नही हो सकता है अतः ज्वाला पट्टफलक की अपेक्षा से पहले कहे हुए चार प्रकार के वाद्य के किसी अंश का अनुसरण करता है इस लिए एतत्प्रकृति है अथवा इनसे ही होता है ऐसा मानना चाहिए ॥१॥

चतुर्विधत्व पहले कहे हुए को ही याद दिलाते हैं—तत तंत्रीकृत हैं इत्यादि । तन्त्री का कृत कार्य तत है। चमड़े से बद्ध होने से अवनद्ध है। मूर्ति की कठिनता से घन है। वादन का अनुसरण करने से ये रस और भाव के उपयोगी होते हैं। विशिष्ट वर्णो के द्वारा इनका उपयोग नही होता है इस लिए साम्यमात्रोपयोगी होने से ताल ऐसा कहा। कहीं पर घनं सुषिरं ऐसा पाठ है उसमें आतोद्य की अपेक्षा से नपुंसक है। सामान्य और विशेष में विशेष की अपेक्षा करनी चाहिए के आधार पर विशेष की अपेक्षा से नपुंसक लिंग को कोई पढ़ते हैं।

**घनं तालस्तु विज्ञेय. सुषिरो वंश उच्यते ॥२॥**
**प्रयोगस्त्रिविधो ह्येषां विज्ञेयो नाटकाश्रयः ।**

अभिनवभारती

सुषिरस्य स्वरात्मकत्वेऽपि तदनन्तरं तस्यानभिधानमिति चेन्न, वीणाया एव स्वरभागे प्राधान्यात् । धातुवाद्याशेषशुष्कप्रकृतिकत्वाच्चावनद्धस्य तन्मानोपकारित्वाच्च घनस्य, वीणेव सुषिरस्य तत एवानुप्रवेशः । ततस्तु वंशः । तत्र चतुर्विधातोद्यमुपरञ्जकम् । उपरञ्जनीयश्चाभिनय इति तयोरेकत्र सन्निवेशात्मकः समूहः कर्तव्यः । तत्र चतुर्विधमप्यातोद्यं स्वरतालप्राधान्याद् द्विविधं कृतं ततमवनद्धं चेति । सुषिरघनयोः क्रमेण तदङ्गत्वात् । अभिनयेन च पात्रवर्ग आक्षिप्त इति त्रयः समूहाः कुतपशब्दवाच्याः । कुतं शब्दं पाति, कुं भूमि रङ्गं च तपत्युज्ज्वलयति ॥२॥

तदेतदाह प्रयोगस्त्रिविधो ह्येषामिति । एषां चतुर्णामातोद्यानाम् नाटकाश्रयो

बालक्रीड़ा

(मूल) तन्त्रीकृत वाद्य वीणादि तत कहलाता है । आनद्ध या अवनद्ध चमड़े से जिसका मुँह बँधा हुआ है वह मुरजादि वाद्य है । पौष्कर घन ताल को समझें । सुषिर वंश कहलाता है ॥२॥

प्रश्न होता है कि सुषिर भी स्वरात्मक ही है अतः स्वर के अनन्तर ही सुषिर को क्यों नही कहा । इस पर कहते हैं कि ऐसा नही कहने का आशय है कि स्वर भाग में वीणा का ही प्राधान्य है । इस लिए सुषिर को नही कहकर वीणा को पहले कहा ।

अशेष माने सभी धातु वाद्य शुकप्रकृतिक होते हैं अतः अवनद्ध का अवनद्ध प्रमाण का उपकारी होने से घन का और वीणा की तरह स्वरमय होने से सुषिर का उसमें अनुप्रवेश किया है । उसके बाद में वंश होता है । इस तरह यह चार प्रकार का वाद्य सामाजिकों का उपरञ्जन करने वाला है । उपरञ्जनीय उपरञ्जन के योग्य व्यक्ति अभिनय में होते हैं इस लिए उनका एक सन्निवेशरूप समूह करना चाहिए । यहां चार प्रकार वाले आतोद्य में स्वर और तालका प्राधान्य है । अतः उसको तत और अवनद्ध भेद से दो प्रकार का कहा है । सुषिर और घन क्रमशः उनके अंग है । स्वर का अंग सुषिर है और तालका अंग घन है । अभिनय शब्द से यहां प्रकृत में पात्र वर्ग का आक्षेप किया है । इस तरह तीन समूहों को कुतप शब्द से कहा । क्योंकि कुतप के निर्वचन से ऐसा अर्थ इसका मिलता है । कुत माने शब्द की पाति रक्षा करता है वह कुतप है और कु माने भूमि रंग स्थल को भी तपति उज्ज्वल करता है अतः कुतप है ॥२॥

इसी को कहते हैं कि इनका प्रयोग तीन प्रकार का है । इन चार आतोद्यों का । नाटक के आश्रय माने जिनके सहारे नाटक किया जाता है वह अभिनेता पात्र वर्ग

**ततं चैवावनाद्धं च तथा नाट्यकृतोऽपरः ॥३॥**
**ततः कुतपविन्यासो गायनः सपरिग्रहः ।**

अभिनवभारती

नाटकगतपात्रवर्गस्तत्सहितस्त्रिप्रकारः, प्रकर्षेण योगः समूहीभावः, यतः स्वयं द्वौ समूहौ, नाट्योपयोगी पात्रवर्गात्मा च तृतीयः । तदाह नाट्यकृतोऽपर इति ॥३॥

यद्यपि तननावहननसौषिर्यनिबद्धत्वेन संकीर्णत्वम् । तथाप्येकोपयोगकृतान्योपदेशः । तननेन हि स्वरप्राधान्यं, तच्च न पुष्करादौ; अवहननेन वर्णानुस्वारः स न तन्त्र्यादौ । एवमन्यत्रापि वाच्यम् । तत्र तताभिधानः कुतपः कियतां समूह इत्याह ततः कुतपविन्वास इत्यादि । परिग्रहो गायकस्य उपकरणम् । तद्यथा गायकः कांस्यतालिकाहस्तो, विपञ्ची अपूर्णतन्त्रीका कोणवादनीया । वीणात्वेकविंशतितन्त्रीका । चकारादन्यासां वीणानां संग्रहः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) इनका नाटकाश्रित प्रयोग तीन प्रकार से होता है ऐसा समझें । तत और अवनद्ध ये दो वाद्य है । तथा अपर इनसे अन्य तीसरा नाटचकृत माने नाटच कर्ता पात्र ॥३॥

उसके सहित तीन प्रकार वाला । प्रकर्ष के साथ योग माने समूहीभाव अर्थात् समूह गिरोह भाव बनजाना । क्योंकि स्वयं दो समूह है एक गायकसमूह दूसरा वाद्यसमूह वाद्यसमूह तीसरा नाटच का उपयोगी पात्रवर्ग स्वरूप समूह । इसी को कहा कि अपर तीसरा नाटचकृत है ॥३॥

यद्यपि तनन अवहन एवं सौषुर्य का निबन्धन यहां है और उस निबन्धन से यह प्रयोग संकीर्ण है जिससे यहां समूहीभाव नही है । ठीक है तब भी इन सब का उपयोग एक रूप ही है भिन्न नही है अतः अन्यों का उपदेश कथन किया । तनन से स्वर की प्रधानता है । वह पुष्कर में नही है अवहन से वर्णानुस्वार की प्रधानता है किन्तु वह तन्त्री की अपेक्षा नही करता है । इसी प्रकार अन्यत्र भी कहना चाहिए । वहां तताभिधान ही कुतप है इसका समूह करना चाहिए । इस लिए कहते है तत माने कुतप का विन्यास है । इत्यादि । परिग्रह का अर्थ है गायक का उपकरण । वह जैसे—गायक के हाथ में कांस्य की तालिका है विपञ्ची है जिसमें तन्त्री पूरी नही होती है जो कोण से वादनीय होती है । और वीणा है जिसमें २१ तंत्री होती है । वैणिकश्च में उपात्त चकार से अन्य

**वैपञ्चिको वैणिकश्च वंशवादस्तथैव च ॥४॥**

**मार्दङ्गिकः पाणविकस्तथा दार्दुरिकोऽपरः ।**

**अवनद्धविधावेष कुतपः समुदाहृतः ॥५॥**

**उत्तमाधममध्याभिस्तथा प्रकृतिभिर्युतः ।**

अभिनवभारती

तथैव चेति अपरसुषिरपरिग्रहः । अथावनद्धराशिमाह मार्दङ्गिक इत्यादि । मृदङ्गानीति पुष्कराणि, पणवोऽन्तस्तन्त्रीको हुडुक्काकारः । दर्दुरो महाघटाकारः । तथैव चेति वचनान्मर्दलकरटादिसंग्रहः । कांस्यतालिकास्तु गीतवादयोः साम्यापादनार्थाः, तत्कुतप एव युक्ताः ॥४।५॥

अथ नाटचकुतपमाह उत्तमाधममध्याभिरिति । उत्तमादिप्रयोक्तव्योचितः पात्रसमूह इत्यर्थः । तुः पूर्वतो विशेषः, ततावनद्धयोः कुतपयोर्नियतदेशता पुष्करा-

बालक्रीड़ा

(मूल) उसके अनन्तर कुतपों का वाद्यों का विन्यास करना चाहिए । उसके बाद अपने उपकरणों के साथ गायक लोग बैठे ॥४॥

(मूल) उपकरणों के सहित गायकों का निर्देश करते है । विपञ्ची कोण से वजने वाली विना तार वाली वीणा के वादक वैपञ्चिक । वैणिक २१ तारों से वजने वाली वीणा के वादक । वंशवादक माने वंशी बजाने वाले । मार्दङ्गिक मृदङ्ग वजाने वाले । पाणविक पणवनामक वाद्य को वजाने वाले । दार्दुरिक दर्दुरवाद्य वजाने वाले । अवनद्ध के विधान में यह कुतप कहा जाता है ॥५॥

वीणाओं का संग्रह समझने योग्य है । अन्य वीणायें है भगवान् शंकर की नालम्बी नारद की महती, सरस्वती की कच्छपी, विश्वावसु की वृहती और तुम्बुरु की कलावती तथा रुद्र के गणों की प्रभावती है । तथैव च से अपर सुषिरों का परिग्रह है ॥४॥

अथ इसके वाद मार्दङ्गिक इत्यादि अवनद्ध की राशि को कहते हैं । मृदङ्गानि इससे पुस्कर की समझना चाहिए । पणव वह है जो अन्तस्तंत्री वाला होता है और जो हुडुक के आकार का होता है । महान् घट के आकार वाला दर्दुर होता है । तथैव च के कहने से मर्दल करटादि का संग्रह हो गया । कांस्य तालिका तो गीत और वाद्य में साम्य के आपादन करने के लिए है । उसका कुतप में ही उपयोग है ॥५॥

अथ नाट्योपयोगी कुतप को कहते हैं—उत्तम मध्यम एवं अधम इत्यादि । यहां उत्तमादि का अर्थ है प्रयोग करने के योग्य समूह । तु पूर्वापेक्षया विशेष को

कुपतो नाटचयोगे तु नानादेशसमाश्रयः ॥६॥
एवं गानं च वाद्यं च नाटयं च विविधाश्रयम् ।

अभिनवभारती

च्याये वक्ष्यते । नाटचकुतपस्य तु प्रयोगे माभूद् व्यवधिरिति सन्निधिमात्रमुपयोगि न तु देशनियमः । तदाह नानादेशेति प्रत्युपयोगोऽनेन कथित इत्यपरे ॥६॥

नन्वेते त्रयः समूहाः किं परस्परमनपेक्षा एव, नेत्याह एवं गानं च वाद्यं चेति । त्रयोऽप्येते समूहा एकीभावं नेया यावत्, न पुनरेकौ गायको मार्दङ्गिकः उत्तमकात्रमित्यादिना पुरुषा एव दर्शिताः ।

ननु गानादीन्याशङ्क्याह विविधा आश्रया यस्येति । नहि प्रयोक्त्रनपेक्षित्वं गानादीनां वदति । उक्तं च लाघवयत्नमिति सम्पाद्यं यावत् । तस्मादत्र यत्न इत्येतदेवाह । यस्माद् द्विविधाश्रयं भिन्नेन्द्रियग्राह्यविविधक्रियारूपं, तस्माद्यत्नेनास्यैकता तत्संपाद्या येनैकबुद्धिविषयता सामाजिस्य गच्छेत् । अलातः तेजः कणो हि न वस्तुतो

बालक्रीड़ा

(मूल) नाटच के प्रयोग में नाना देशो के आश्रय से होने वाला कुतपवाद्य उत्तम मध्यम एवं अधम प्रकृतियों से युत होता है ॥६॥

कहता है । तत एवं अवनद्ध कुतप की नियत देशता को आगे पुष्कराध्याय में कहेंगे । इसको बतलाते हैं नानादेशेति । इससे प्रत्युपयोग को कहा ऐसा अपर लोग मानते हैं ॥६॥

प्रश्न होता है कि क्या ये तीन समूह परस्पर में अपेक्षा रहित हैं । उत्तर—नही । इस प्रकार गान और वाद्य भी । इन तीनों समूहों को एकीभाव में कर लेना चाहिए । ऐसा इसका अर्थ है । यह अर्थ नही है कि एक ही मार्दङ्गिक गायक है । यहाँ उत्तमपात्रे इत्यादि से पुरुषों को ही बतलाया है । गानादि के विषय में आशंका करके करते है कि इन गान वाद्य एवं नाटच का आश्रय विविध है अनेक है । अर्थात् प्रयोक्ता की अपेक्षा के बिना गानादि नही होते है ऐसा कहते हैं । कहा भी है लाघव के लिए यत्न सम्पाद्य है । इसी लिए यहाँ यत्न ही ऐसा कहा । क्योंकि विविध आश्रय है अतः बाहुल्य होना स्वाभाविक है अर्थात् भिन्न इन्द्रियों से ग्राह्य विविध क्रिया रूप है । अतः इसकी प्रयत्न से एकता का सम्पादन करना चाहिए जिससे सामाजिकों की समान्य बुद्धि से ग्राह्य हो जाय । अर्थात् एक बुद्धि का विषय हो जाय । अलात के माने है तेजः कण । जो वस्तुतः एक साथ अनेक देश सम्बन्धी नही होता है । लाघवकारी यत्न से तो जैसे तैसे

अभिनवभारती

युगपदनेकदेशसम्बन्धी, लाघवयत्नेन तु यथातथा साम्यमापादितम् । एवं प्रयोगेऽपि नैकक्रियात्मा साम्यापादनाय एकक्रियात्मा कृतः । कुत एतषः । यत्नेन तु तथा सम्पादित इत्येतदाह अलातचक्रप्रतिममिति ।

ननु सामान्याभिनयेऽध्याये एतदुक्तं, सत्यं, तत्त्वभिनयविषयं, इदं तु गीतवाद्य-नाटचानां परस्परस्य विषयम् । ननु कस्मात्त्रयो राशयः कृताः इत्याशङ्कामनेनैवापसारयति एवं गानं चेति नाटचं तावदुपरञ्जनीयम् । सामान्याभिनयेऽभिनय-बलादेकत्वं नीत एको राशिरिति । नात्र विवादः । स्वरगतिराशिश्चान्योन्यसंमिलितोऽलातचक्रवत्कार्यः । विविधाश्रयोऽपि वीणावंशगात्रगतोऽपि वाद्यविधिरेकीभावं नेय इति त्रयाणामप्यथ रासीकरणमिति युक्तमुक्तम् ।

नन्वेवं राशित्रयेऽस्मिन्नेकोभूते प्रयोगसम्यक्त्वाषतितलक्षणसिद्धिर्भवति, तथा च गीतवाद्यदोषा अपि सिद्धिविघातका उक्ताः । ततश्च सिद्धिस्वरूपं गेयाधिकारस्य

बालक्रीडा

साम्य उसमें सम्पादित किया जाता है । इस प्रकार प्रयोग भी एक साथ अनेक देश सम्बन्धी नही होता है तब भी एक क्रिया रूप नही है किन्तु उसमें साम्य के आपादन के लिए एकक्रियात्मा करते हैं । यह कैसे । इस पर कहते हैं कि यत्न के द्वारा वैसा किया गया है इस लिए कहा कि प्रयोग करने वालों को अलातचक्रप्रतिम इस नाट्य को कहना चाहिए ।

सत्य है ठीक है सामान्याभिनयों को बतलाने वाले अध्याय में इसको कहा है किन्तु वह अभिनय सम्बन्धी कथन है । यह तो गान वाद्य एवं नाट्यों के परस्पर के सम्बन्ध में कथन है । अतः यह भिन्न २ है । अच्छा यह बतलाये कि क्यों यह तीन राशि का हैं । इस आशंका का अपसारण इससे करते है कि एवं गानञ्च । नाट्य का अर्थ है उपरञ्जनीय । उस उपरञ्जना में गाने बजाने की आवश्यकता है अतः सामान्याभिनय में अभिनय के बल से एक कर दिया है अतः एक राशि है समूह है । यहां विवाद नही है । स्वर की राशि और गतियों की राशियों को परस्पर में मिलाकर अलातचक्र की तरह एकत्व करना चाहिए । विविध आश्रय वाला भी अर्थात् बांस की वीणा और शारीर की वीणा के कारण अनेकदेशवाला वाद्य विधि के लिए एकीभाव को प्राप्त करना चाहिए इस तरह तीनों का भी रासीकरण एकीकरण है यह ठीक ही कहा है ।

प्रश्न—इस तरह राशित्रय के एकीकरण के प्रयोग की सम्यक्ता के नही होने से उसके लक्षणों की सिद्धि नही होवेगी इसी लिए गीत एवं वाद्य के दोषों को भी सिद्धि के विघातक कहा है । अतः गेयाधिकार के वाद में सिद्धि के स्वरूप को कहना

अभिनवभारती

पश्चाद्वक्तव्यम्। अत एव हि गीतवाद्यनाट्यकृता सिद्धिरित्युक्तमिति किं प्रधानं किमङ्गमिति भागे संशय्यते। पूर्वमेव तु सिद्धिनिरूपणे एतावता प्रयोगत्वमिति परिज्ञातम्। तस्योपरञ्जनीयतोक्ता भवति, मध्यावस्थितेन च सिद्धिनिरूपणे आकाङ्क्षितोपरञ्जकवर्गोऽपि स्पष्ट एव भवति।

अन्ये तु मन्यन्ते—गीतातोद्यविहीनादपि प्रयोगात्पठ्यमानादपि दशरूपकाद् भवति सिद्धिरित्यनेन सूचितमिति। तत्तु न सम्यगिव, ततो ह्यपरिपूर्णता नाट्यस्य, परिपूर्णं च सर्वानुग्राहि नाट्यस्वरूपमभिविवक्षितं मुनेः। तत्र च गीतवाद्ययोरेव प्राधान्यमित्यवोचाम।

किं चैवं सति सिद्ध्यध्याये गीतवाद्यवैषम्यादि किमर्थमुच्यते, प्राक्तन एव समाधानमार्गो युक्तः। उपरञ्जकोपकृतस्य नाट्यस्य नाट्यतेति भेद्यत्वात्तत्पश्चादुपात्तम्। गानं त्वादौ तत्त्वभूतं तु मध्ये वाद्यमिति क्रमः नाट्यानुसारेण त्र्यश्रचतुरश्रविनिर्णयः, अपि तु गीतानुसारेणेति गानमुपरञ्जकमपि सन्नाट्यं व्यवस्थापयदेवो-

बालक्रीड़ा

चाहिए। इसी गीत वाद्य एवं नाट्य से की जाने वाली सिद्धि को कहा। किन्तु इसमें प्रधान क्या है और अंग क्या है यह संशय इनके विभाग करने में होता है। किन्तु इसके पूर्व में सिद्धियों के निरूपण में तो इतने से प्रयोग होता है ऐसा समझा इससे उसकी उपरञ्जकता भी कही गई। और मध्य में किये गये सिद्धियों के निरूपण में आकांक्षित उपरञ्जक वर्ग भी स्पष्ट हो गया।

और लोग तो मानते है कि गीत एवं आतोद्य से विहीन प्रयोग से भी और पढ़े जाने वाले दशरूपक से भी सिद्धि होती है ऐसा इससे सूचित होता है। वह तो ठीक जैसा नही है। क्योंकि गीतातोद्य के बिना उतनी पूर्णता नही होती है जितनी कि आवश्यक है अपेक्षित है। परिपूर्ण हुआ ही नाट्य सर्वानुग्राही होता हैं ऐसा कहना ही मुनि को अभीष्ट है। हम तो पहले ही कह चुके हैं कि नाट्य में गीत और वाद्यों की प्रधानता रहती है। क्योंकि अभिनय का परिस्फुटन उनसे होता है।

प्रश्न—ऐसी ही यदि बात है तब सिद्धि के अध्याय में गीत और वाद्य के वैषम्य को क्यों कहते हैं। उत्तर—इसका समाधान वही ठीक है युक्त है जो पहिले कह दिया गया है। उपरञ्जक गीत वाद्यों की उपरञ्जकता से ही नाट्य की नाट्यता है। यह भेद्य है विशेष्य है इस लिए विशेषणों के कहने के बाद इसका उपादान किया है। गान का पहले और उसके अंगभूत वाद्य का मध्य में उपादान करना चाहिए यह क्रम नाट्य के अनुसार होता है किन्तु त्र्यश्र एवं चतुरश्र का निर्णय तो गान के अनुसार होता है इस लिए गान को नाट्य का उपरञ्जन कहते है। किन्तु यह उपरञ्जक

**अलातचक्रप्रतिमं कर्तव्यं नाटचयोक्तृभिः ॥७॥**

**यत्तु तन्त्रीकृतं प्रोक्तं नानातोद्यसमाश्रयम् ।**

अभिनवभारती

परञ्जयतीति युक्त एष एव रङ्ग इति टीकाकारः । तदेतन्न विदामः । नहि नाटचमनाश्रित्य किंचिदपि प्रवर्तते । गानस्यापि नाटचानुसारेणोपयोगादिति गत्यध्यायदिशैव त्र्यश्रादिव्यवस्था भेदादित्यास्ताम् ॥७॥

तत्र ततातोद्यस्वरूपं प्रधानवदभिधातुं पीठबन्धं करोति "यत्तु तन्त्रीकृतं प्रोक्त" मिति । विपञ्चीवीणादिभेदानां नातोद्यतेति टीकाकारः । तदयुक्तम् । सामान्येन तन्त्रीकृतत्वेन सर्वसंग्रहे तदनुक्तसमत्वादस्यार्थस्य तस्मादेवमित्यस्मत्सम्प्रदायः । नानातोद्यनिरूपणं समाश्रयं यस्य, तद्धि तद्गतं रूपमुपकाकरतया आश्रयते, तेन तदेव प्रधानं तच्च गान्धर्वमिति । गान्धर्वो मितिर्मानं तत्र वर्तनमन्तर्भावो यस्य गान्धर्वे तदन्तर्लीनमिति यावत् । क्रम इत्याह स्वरतालपदलक्षणं हि तद्गान्धर्वम्, एवंभूतक्रम एव

बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार विविध माने भिन्न २ आश्रय से आधार से होने वाले गान वाद्य एवं नाट्य को प्रयोक्ता अभिनेता लोग चक्राकर घूमने वाले अलात माने वह्निज्वाला की तरह करें ॥७॥

हुआ भी नाट्य को व्यवस्थित करता हुआ ही उपरञ्जक होता हैं । फलत इसको रंग कहना ही युक्त है ऐसा टीकाकार का आशय हैं । इसको हम तो नही समझते हैं । क्योंकि गान वाद्य तो नाट्य का आवश्यक अंग है उसके विषय भी प्रयोग में तो कहना ही क्या है । सिद्धान्त तो यह है कि नाट्य को आधार बनाये बिना कुछ नही हो सकता है । गान का भी और वाद्य का भी नाट्य के अनुसार ही उपयोग होता है । गति अध्याय में कही हुई दिशा से ही भिन्न २ प्रकार से त्र्यश्रादि व्यवस्था होती है । अतः बस किया जाय ॥७॥

अब तत एवं आतोद्य के स्वरूप को प्रधान योग्यता से कहने के लिए पीठ की रचना करते हैं । जो तो तन्त्री से किया हुआ कहा है । विपञ्चीवीणादि भेद आतोद्य नही है ऐसा टीकाकार का मत है । वह अयुक्त है । सामान्य तौर से तन्त्रीकृत रूप से सभी का संग्रह हो जाता है इसमें जो अनुक्त हैं सब समान है इसन्याय से अन्य अनुक्त अर्थ का भी उससे ग्रहण इस प्रकार हो जायगा यह हमारा सम्प्रदाय है । नाना आतोद्यों का निरूपण जिसका समाश्रय है । उसका आश्रय नाट्य गत स्वरूप के उपरञ्जक के रूप में किया जाता है । इस लिए वही प्रधान है वह गान्धर्व है । गान्धर्व मिति है मान है । उसमें वर्तन माने अन्तर्भाव है जिसका । अर्थात् गान्धर्व में वह लीन हैं अन्तर्भूत है । क्रम है ऐसा जो कहा उसका अर्थ है स्वर ताल एवं पद लक्षण वाला

॥ श्रीः ॥

# दशरूपकविधानम्

## प्रथमः प्रकाशः ।

**नमस्तस्मै गणेशाय यत्कण्ठः पुष्करायते ।**
**मदाभोगघनध्वानो नीलकण्ठस्य ताण्डवे ॥ १ ॥**

अवलोकः

इह सदाचारं प्रमाणयद्भिरविघ्नेन प्रकरणस्य समाप्त्यर्थमिष्टयोः प्रकृताभिमतदेवतयोर्नमस्कारः क्रियते श्लोकद्वयेन—

यस्य कण्ठः पुष्करायते मृदङ्गवदाचारति । मदाभोगेन धनध्वानो निबिडध्वनिः । नीलकण्ठस्य शिवस्थ ताण्डव उद्धते नृत्ते । तस्मै गणेशाय नमः । अत्राखण्डश्लेषात्नुप्राणितोपमाद्वयालंकारः । नीलकण्ठस्य मयूरस्य ताण्डवे यथा मेघध्वनिरिति पुष्करायत इति प्रतीतेः ॥१॥

बालक्रीड़ा

अथ दशरूपक की बालक्रीडा का आरम्भ करते हैं। यहां दशरूपक ग्रन्थ में ग्रन्थकार सदाचार रूप धर्म को प्रमाण मानते हैं ।

वेदोऽखिलो धर्ममूलं स्मृतिशीले च तद्विदाम्
आचारश्चैव साधूनामात्मनस्तुष्टिरेव च ।

इस स्मृतिवाक्य के अनुसार सदाचार धर्म का मूल है। सदाचार का अर्थ है सत्पुरुषों का आचार। वह सन् माने समीचीन आचरण माने व्यवहार है अतः सदा सब कालों में सब देशों में वह आचार है माने आचरणीय है। इसके विपरीत असत्पुरुषों का जो आचार है वह असमीचीन है निन्दनीय है अतः कभी भी वह आचरणीय नही है। इस धर्म को प्रमाण मानते हुए ग्रन्थकार ग्रन्थ की समाप्ति में किसी भी तरह का विघ्न नही होने पावे इस लिए इष्टों में पूजा के विषय पूजनीयों में एक श्लोक से अभिमत गणेश जी का एवं दूसरे श्लोक से प्रकृत विष्णुस्वरूप भरत का इस तरह दो श्लोकों से नमस्कार करते हैं।

## बालक्रीड़ा

यहां इष्ट शब्द इष इच्छायाम् धातु से नही बना है। वैसा मानने पर इष्ट और अभिमत इन दोनों में घटः कलशः की तरह समानार्थक पर्याय शब्द होने से अन्वय नही होगा असंगति या पुनरुक्ति या वैयर्थ्य दोष हो जायगा। अतः यह इष्ट शब्द यज देवपूजासंगतीकरणदानेषु धातुसे क्त प्रत्यय और वचिस्वपियजादीनाञ्च से सम्प्रसारण करने पर बना है। जिसका अर्थ "इष्टः स्यामिति मे मतिः" इस गीता में कही हुई भगवान् की उक्ति में उपात्त इष्ट शब्द के भाष्य में सभी आचार्यो ने एवं व्याख्याकारों ने इष्टः स्याम् पूजितः स्याम् पूजाविषयः पूजार्हः पूजनीयः ऐसा अर्थ किया है। तदनुसार पूजा के योग्य अभिमत देवता और पूजार्ह प्रकृत देवता ऐसी यहां की संगति है।

यहां इष्टयोरभिमतप्रकृतयोः नही कर के जो प्रकृताभिमतयोः कहा वह प्रकृताचाभिमताचेति प्रकृताभिमते देवते इस समास में अल्पाच्तर का पूर्व निपात हो जाने से कहा है। वस्तुतः यहां अभ्यर्हित होने से अभिमत का पूर्वनिपात होना चाहिये था उसे नही किया। खैर।

प्राचीन एवं अर्वाचीन मुद्रित सभी पुस्तकों में इष्टयोः पाठ है जो साम्प्रदायिक है। किसी वैधेय नकल वाज ने इष्टाया देवतायाः तथा प्रकृताभिमतायोः, ऐसा पाठ छपा दिया है जो बिलकुल अशुद्ध है सम्प्रदाय विरुद्ध है। यहां श्लोकद्वयेन नमस्कारः क्रियते ऐसा मूल ग्रन्थ में लिखा है। इसके माने है कि ग्रन्थकार दो श्लोकों से नमस्कार करते हैं। उनमें पहला श्लोक है नमस्तस्मै गणेशाय और दूसरा है नमः सर्वविदे तस्मै विष्णवे भरताय च। इन दोनों में नमः शब्द का प्रयोग है। इनमें पहले श्लोक में गणेश जी को नमस्कार किया है। जो गणेश जी विघ्नों के विनाश के लिए सभी शास्त्रों के सभी आचार्यो के अभिमत हैं। जैसाकि वायुपुराण में—

सर्वे विघ्नाः शमं यान्ति गणेशस्य प्रसादतः। लिखा है। और स्मृति में भी—

आदित्यस्य सदा पूजां तिलकस्वामिनस्तथा
महागणपतेश्चैव कुर्वन्त्सिद्धिमवाप्नुयात्।

इन लेखों एवं लोक व्यवहार की प्रसिद्धि के वल पर गणेशजी निर्विघ्न कार्य की समाप्ति करने वाले अभिमत देवता है। विष्णवे भरताय यहा मुखं चन्द्रः की तरह रूपकालंकार है। जैसे मुखं चन्द्रः में चन्द्र स्वरूप मुख है ऐसा वोध होता है उसी तरह यहां भरताय विष्णवे में विष्णु स्वरूप भरत है ऐसा बोध होता है। इसी अभिप्राय से भरताय च में उपात्त चकार इसी अर्थ में है। क्योंकि ग्रन्थ के प्रतिपाद्य विषय दशरूपों के अनुकूल होने से प्रकृत देवता विष्णु हैं न कि भरत है। भरत तो विष्णु स्वरूप होने से देवता है। तंतीस करोड या प्रसिद्ध ३३ देवताओं में भरत नाम का कोई देवता नही है। भरत तो अभिनय विद्या का प्रवर्त्तक अभिनेता नट है। अभिनय के योग्य इन रूप वेष भूषा वय एवं आचारों का स्वांगो में अपने अंगों में भरता है अतः

## बालक्रीड़ा

भरणाद्भरतः इस व्युत्पत्ति के आधार पर भरत है। फलतः प्रकृत देवता विष्णु है। तद्रूप होने से तदभिन्न भरत में देवता का व्यवहार कर लिया है। इस तथ्य के अनुसार विचार करने से अवलोक में विष्णवेऽभिमताय प्रकृताय भरताय यह धनिक जी का लेख नितान्त अशुद्ध है। क्योंकि पहले लिखे हुए धनिक जी के अपने लेख प्रकृताभिमतयोः श्लोकद्वयेन से यह कट जाता है। तमस्तस्मै गणेशाय और नमः सर्वविदे के अतिरिक्त कौन दो श्लोक है जिनमें प्रकृत को एक में और अभिमत को दूसरे में प्रणाम किया हो यही दो श्लोक है इनसे अतिरिक्त कोई दो श्लोक नही है। अतः हमारा लेख सिद्धान्त है।

मद के आभोग से विस्तार से घनध्वान निविडध्वनि करने वाला जिस गणेश का कण्ठ नीलकण्ठ के शिवजी के ताण्डव उद्धत नृत्त में पुष्कर की तरह मृदङ्ग की तरह आचरण करता है माने बजने लगता है उस गणेशजी के लिए नमस्कार है। यहां पुष्क रायते से गणेश जी का कण्ठ मृदङ्ग के सदृश बजता है यह एक उपमा हुई।

मदाभोगघनध्वान जिसका कण्ठ नीलकण्ठ के मयूर के ताण्डव में नृत्त में पुष्कर के सदृश मेघ के सदृश आचरण करता है बजने लगता है। यहां पुष्करावर्त्तकानाम् ऐसा मेघदूत में कालिदास का मेघ के वाचक पुष्कर शब्द का उल्लेख है। उसके अनुसार प्रकृत में पुष्कर का अर्थ मेघ है। मेघ की ध्वनि को सुनकर मयूर नाचता है। यह दूसरी उपमा है।

यहां नीलकण्ठ पद का एक अर्थ शिव है और दूसरा अर्थ मयूर है। शिव पक्ष में पुष्कर का अर्थ मृदङ्ग है और मयूर पक्ष में पुष्कर का अर्थ मेघ है। इस तरह नीलकण्ठ और पुष्कर पदों में श्लेष है। किन्तु इन दोनों पक्षों में ताण्डव का एक ही अर्थ नृत्त है अतः श्लेष नही है। यह बात अलग है कि शिव के ताण्डव में और मयूर के ताण्डव में अन्तरं महदन्तरं है।

पुष्करायते में उपमान वाचक पुष्कर शब्द से उपमानादाचारे इस सूत्र से सदृशाचार अर्थ में क्यच् प्रत्यय हुआ है। क्योंकि यहां दोनों उपमाओं में गणेश जी का कण्ठ उपमेय है। और पुष्कर उपमान है। और मदाभोग घनध्वानत्व साधारण धर्म है। तथा क्यच् प्रत्यय उपमा वाचक है। इस तरह पूर्णोपमा है। वह उपमा भी दो है। अतः उपमाद्वयालंकार ऐसा पाठ है। यहां उपमाद्वय के होने में नीलकण्ठपद मुख्य उपोद्बलक है। क्योंकि नीलकण्ठ का जब शिव अर्थ करते हैं पुष्कर शब्द का मृदङ्ग अर्थ करना आवश्यक हो जाता है और जब नीलकण्ठ पद से मयूर अर्थ लेते हैं तब पुष्कर पद का मेघ अर्थ लेना औचित्य प्राप्त हो जाता है। इन दोनों पदों का खण्ड माने भङ्ग नही करते हैं अतः अखण्ड अभङ्ग श्लेष है। इस से अनुप्राणित उपमाद्वया-लंकार है पलतः यहां अखण्डश्लेषानुप्राणितोपमाद्वयालंकारः ऐसा पाठ है। जो आचार्यो को अभिमत है। अतः यहां खण्ड श्लेष लिखना आक्षिप्यमाण लिखना तथा उपमाछायालंकार

## दशरूपानुकारेण यस्य माद्यन्ति भावुकाः।

अवलोकः

एकत्र मत्स्यकूर्मादिदशप्रतिमानामुद्देशेन, अन्यत्र दशरूपानुकारेण नाटकादिना यस्य भावुका ध्यातारो रसिकाश्च माद्यन्ति हृष्यन्ति

बालक्रीड़ा

लिखना और छपाना नितान्त सरासर मूर्खता है। क्योंकि उक्त श्लिष्ट पदों का खण्ड नही है। आक्षिप्यमाण तभी होता है उसमें येन विना यदनुपपन्नं तत्तेनाक्षिप्यते जिसके विना जो अनुपपन्न होता है इससे उसका आक्षेप किया जाता है। प्रकृत में उपमा के विना श्लेष यदि अनुपपन्न होता हो तब श्लेष से उपमा का आक्षेप किया जाय किन्तु ऐसी स्थिति है नही तब श्लेषाक्षिप्यमाणोपमा लिखना सिवाय मूर्खता के और कुछ नही है। यहां उपमाद्वयालंकार पाठ था जो जीर्णशीर्ण प्राचीन पुस्तक में द्वय पढा नही गया अतः छाया किसी ने छपा दिया या लिपिकार का प्रमाद हो गया बस गड्डुलिका प्रवाह से सभी ने छापा और छपा दिया यहां स्पष्टं स्पष्टं पूर्णोपमा है। उपमा की छाया नही है।

मदाभोगघनध्वान इस पद का समन्वय कण्ठ मृदंग एवं मेघ इन तीनों में होता है। क्योंकि यह उपमेय कण्ठ का और उपमान द्वय मृदंग एवं मेघ का साधारण धर्म है। जैसे—'गणेश जी गजानन है गज को मद दान वारि चूने लगता है बहता है और जब उसका आभोग बढाव होता है तब गज मदोन्मत्त होकर गर्जने लगता है। उस समय उसकी निविडध्वनि होती है। मृदङ्ग खूब बजने लगे इस लिए वादक लोग मृदङ्ग के मुख पर मद नामक आटे के जैसे पदार्थ का लेप करते है लेपन विस्तृत होता है अतः मदाभोग से वह मृदंग निविडध्वनि करता है। या उससे ही निविडध्वनि होने लगती है। वर्षा ऋतु में मेघ भी घमण्ड करता है जैसा कि तुलसीदासजी ने लिखा है कि घन घमण्ड नभ गर्जत घोरा वर्षाके समय मद माने घमण्ड के आभोग से विस्तार से आकाश में घनध्वनि माने घोर गर्जन मेघ करता है। अतः इस साधारण धर्म में श्लेष है जो पदों के खण्ड भङ्ग किये विना होता है। इसी को लिखते है कि नीलकण्ठ मयूर के ताण्डव में यथा जैसी मेघ की ध्वनि होती है इति ऐसा पुष्करायते इससे प्रतीत होता है। क्योंकि पुष्करायते का अर्थ है मेघ के सदृश आचरण करता है अर्थात् मेघ जैसे—गर्जता है वैसे ही कण्ठ भी ध्वनि करता है। अतः यहां मेघ ध्वनिरिति इतिघटित पाठ युक्त है उचित है। यह विघ्नविनाश के लिए सभी आचार्यो तथा शास्त्र से सम्मत अभिमत इष्ट पूजनीय गणेशजी का प्रथम श्लोक से नमस्कार ग्रन्थकार ने किया है ॥१॥

जिसके दशरूपों के अनुगत अर्थात् दश रूपो से अन्वित सम्बद्ध किये गये कार से माने लोक शिक्षण हर्षण निमित्त क्रिया नाटचशास्त्र प्रणयन से भावुक लोग माद्यन्ति हर्ष करते हैं। मदी हर्षे से माद्यन्ति बना है। अत एव प्रकृत उस विष्णु स्वरूप भरत को नमस्कार है।

बालक्रीड़ा

यहाँ भरताय च में चकार का अर्थ सादृश्य है । च शब्द का सादृश्य अर्थ होता है इसमें प्रमाण है नाटयशास्त्र के २२ वें अध्याय की अभिनव भारती । अभिनेता नट भरत ग्रन्थ के प्रतिपाद्य विषय दशरूप के नाटकादि के प्रवर्त्तक अधिकारी है जिसमें विष्णु स्वरूप होने से प्रकृत देवता का व्यवहार किया गया है अतः पूजनीय है अतएव इनको नमस्कार किया है । यहां विष्णु स्वरूप भरत प्रकृत देवता है ।

यह व्याख्या ग्रन्थकार के अक्षरों के अनुकूल अतएव सिद्धान्तभूत है । धनिकजी ने जो लिखा है कि विष्णु अभिमत देवता है और भरत प्रकृत देवता है । वह नितान्त अशुद्ध है अपदार्थ है । क्योंकि यदि विष्णु और भरत अलग २ दो देवता ग्रन्थकार को सम्मत होते तो यस्य और तस्मै इन दों को एकवचनान्त क्यों लिखते । वे तो

दशरूपानुकारेण ययोर्माद्यन्ति भावुकाः ।
नमस्ताभ्यां सर्वविद्भ्यां विष्णुभरतनामतः ॥

( यहाँ नामतः में सार्वविभक्तिकतसि है अतः नामभ्यां से उसका बोधन है ।) ऐसा उनको द्विवचनान्त लिख सकते थे । तब संगति भी बैठ जाती है । एक वचनान्त का प्रयोग करना बतलाता है कि ग्रन्थकार विष्णुस्वरूप भरत को प्रकृत देवता के रूप में प्रणम्य मानता है । अतः विष्णवभिन्नाय प्रकृताय भरताय ऐसा पाठ यहां हैं न कि विष्णवेऽ भिमताय ऐसा पाठ है ।

यहां भावुकों का हृष्ट मस्त होना मुख्य क्रिया है । उसके होने में हेतु है दशरूपानुकार । जिसके अनुकार से भावुक मस्त होते है वह यहाँ प्रणम्य है । वह अनुकार चतुर्विध अभिनय से रामादित्वापत्ति नट भरत ने ही की है अतः वही यहाँ प्रकृत ग्रन्थ में प्रकृत देवता है । और निर्विघ्न समाप्त्यर्थं अभिमन देवता गणेशजी ही है विष्णु नही है । विष्णवे भरताय में मुखं चन्द्रः की तरह रूपकालंकार है । रूपकालंकार सादृश्यमूलक होता है । सादृश्य के लिए गुण क्रियादिरूप साधारण धर्म अपेक्षित होता है वह धर्म यही दशरूपानुकारत्व है । उसका अर्थ उपमान विष्णु के पक्ष में मत्स्यकूर्मादि दश प्रतिमाओं का स्वरूपों के उत् उत्कृष्ट देश से अतिसर्जन से दान से भावना करने वाले ध्याता लोग ( उत्पूर्वक दिश अतिसर्जने धातु से उद्देश बना है । ) उपमेय भरत के पक्ष में अनुकृतिरूप नाटकादि से रसिक मस्त होते हैं उस विष्णव भिन्न प्रकृत भरत के लिए नमस्कार हैं । भावकंकाव्यंभावकारसादयः

भावक शब्द पुनाति इति पावकः की तरह भवतीति भावकः होता है । इस अर्थ में ण्वुल् प्रत्यय होता है अतः सहृदय अर्थ इसका नही है । वह तो भावुक शब्द का ही अर्थ होता है जो उकञ् करने पर बनता है । भावविलास में लिखा है ।

रसास्वादेन तरला ये माद्यन्ति विपश्चितः ।
त एव भावुका लोके भवन्ति हृदयालवः ॥ (सहृदया इत्यर्थः)

नमः सर्वविदे तस्मै विष्णवे भरताय च ॥ २ ॥

कस्यचिदेव कदाचिद्दयया विषयं सरस्वती विदुषः ।

घटयति कमपि तमन्यो व्रजति जनो येन वैदग्धीम् ॥ ३ ॥

उद्धृत्योद्धृत्य सारं यमखिलनिगमान्नाटचवेदं विरिञ्चि

श्चक्रे यस्य प्रयोगं मुनिरपि भरतस्ताण्डवं नीलकण्ठः ।

अवलोकः

तस्मै विष्णवऽभिन्नाय प्रकृताय च भरताय नमः ॥२॥

श्रोतुः प्रवृत्तिनिमित्तं प्रदर्श्यते—

तं कंचिद्विषयं प्रकरणादिरूपं कदाचिदेव कस्यचिदेव कवेः सरस्वती योजयति । येन प्रकरणादिना विषयेणान्यो जनो विदग्धो भवति ॥३॥

स्वप्रवृत्तिविषयं दर्शयति—

बालक्रीड़ा

श्रीमद्भागवत से भी भावुक शब्द की पुष्टि होती है जैसे—मुहुरहो रसिका भुवि भावुकाः ॥२॥

श्रोता अध्येताओं की ग्रन्थ के पढने में प्रवृत्ति के निमित्त का प्रदर्शन करते हैं—कदाचित् कभी नकि सर्वदा किसी ही नकि जिस किसी विद्वान् की सरस्वती वाणी उस किसी विलक्षण प्रकरणादि रूप विषय की योजना कर देती है जिस प्रकरणादि विषय से अन्य साधारण जन वैदग्धी को वैदुष्य को व्रजति प्राप्त कर लेता है । अर्थात् विदग्ध हो जाता है ।

यहाँ का भाव है कि यह दशरूपक प्रकरण मैंने अपनी योग्यता से नही लिखा है यह तो भगवती वाग्देवी ने दया करके योजना की है अर्थात् उसकी प्रेरणा से मैं लिख पाया हूँ ॥३॥

अब ग्रन्थकार अपनी प्रवृत्ति के विषय को दिखाते हैं कि मैं क्या इस ग्रन्थ के द्वारा कहूँगा । विरिञ्चि ब्रह्माजी ने अखिल निगमों से चारों वेदों से जिस सार को लेकर नाटचवेद को बनाया । जिसके प्रयोग को अभिनय को मुनि भरत ने भी किया । जिसके ताण्डव को नीलकण्ठ ने और लास्य को शर्वाणी ने किया अर्थात् जिसके विषय में ऐसे महान् से भी महान् लोगों का पराक्रम लग चुका है उसके प्रत्येक विषय के सम्बन्धी अपर लक्षण करने के लिए कौन समर्थ हो सकता है किन्तु तब भी कुछ प्रकृष्ट गुणवती रचना से नाटच के लक्षण को संक्षेप से कहता हूँ ।

शर्वाणी लास्यमस्य प्रतिपदमपरं लक्ष्म कः कर्तुमीष्टे
नाटचानां किंतु किंचित्प्रगुणरचनया लक्षणं संक्षिपामि ।। ४ ।।
व्याकीर्णे मन्दबुद्धीनां जायते मतिविभ्रमः ।
तस्यार्थस्तत्पदैस्तेन संक्षिप्य क्रियतेऽञ्जसा ।। ५ ।।

अवलोकः

यं नाटचवेदं वेदेभ्यः सारमादाय ब्रह्मा कृतवान्, यत्संबद्धमभिनयं भरतश्चकार करणाङ्गहारानकरोत्, हरस्ताण्डवमुद्धतं नृत्तं कृतवान्, लास्यं सुकुमारं नृत्तं पार्वती कृतवती, तस्य सामस्त्येन लक्षणं कर्तुं कः शक्तः । तदेकदेशस्य तु दशरूपस्य संक्षेपः क्रियत इत्यर्थः ।।४।।

विषयैक्यप्रसक्तं पौनरुक्त्यं परिहरति—

व्याकीर्णे विक्षिप्ते विस्तीर्णे च नाटचशास्त्रे मन्दबुद्धीनां पुंसां मतिमोहो भवति तेन तस्य नाटचवेदस्यार्थस्तत्पदैरेव संक्षिप्य ऋजुवृत्त्या क्रियत इति ।।

बालक्रीड़ा

जिस नाटच वेद को वेदों से सार लेकर ब्रह्माजी ने बनाया । जिससे सम्बद्ध अभिनय को और अभिनय के उपयोगी करणों को तथा अंगहारों अंग विक्षेपों को भरत ने किया । हरने ताण्डव उद्धत नृत्त को किया । पार्वती ने लास्य सुकुमार नृत्त को किया । उसका समस्त रूप से लक्षण करने के लिए कौन शक्त है । अतः नाटच के एक देश दशरूपकों का लक्षण संक्षेप में करता हूं ।।४।।

विषय की एकता से प्रसक्त अर्थात् उलझन में फँसे हुए पौनरुक्त्य का परिहार करते हैं ।

व्याकीर्णि में मन्द बुद्धियों को मतिभ्रम हो जाता है इस वास्ते उसके अर्थ को उसी के पदों से संक्षेप करके अञ्जसा सरलतरी के से करते हैं ।

व्याकीर्ण माने विक्षिप्त जहां पदों के परस्पर में अन्वय करने में विक्षेप पड़ जाता है उलझन पड़ जाती है वहां व्याकीर्णता वाक्य दोष हो जाता है । उस विक्षेप के कारण विक्षिप्त अथ च विस्तीर्ण रस प्रधान नाट्यशास्त्र में मन्द बुद्धि पुरुषों को मति मोह हो जाता है इससे उस नाट्यवेद के अर्थ को उस नाट्यवेद के पदों से संक्षेप करके ऋजु वृत्ति से सरल तरीके से करते हैं । ।।५।।

**आनन्दनिस्यन्दिषु रूपकेषु व्युत्पत्तिमात्रं फलमल्पबुद्धिः ।**

अवलोकः

इदं प्रकरणं दशरूपज्ञानफलम् । दशरूपं किंफलमित्याह—

तत्र केचित् 'धर्मार्थकाममोक्षेषु वैचक्षण्यं कलासु च । करोति कीर्तिं प्रीतिं च साधुकाव्यनिषेवणम् ॥' इत्यादिना चतुर्वर्गादिव्युत्पत्तिं काव्यफलत्वेनेच्छन्ति

बालक्रीड़ा

मेरे द्वारा निर्मीयमाण इस प्रकरण का फल है दश रूपकों का ज्ञान । इस पर प्रश्न होता है कि अच्छा ठीक है। किन्तु दशरूपको का क्या फल है इसके उत्तर में कहते हैं । जो भी कोई मन्द अल्प बुद्धि आनन्द के झरने इन रूपकों से इतिहास की तरह केवल व्युत्पत्ति होती है अतः व्युत्पत्ति होना ही इनका फल है ऐसा कहता है वह साधु है दण्ड को हाथ में पकड़ने वाला संन्यासी है। स्वादु मधुर रस के आस्वाद से पराङ्मुख अर्थात् आनन्द भोग से मुख को हटाने वाले उसके लिए नमस्कार है ।

उत्तम काव्य का सेवन धर्म अर्थ काम एवं मोक्ष के विषय में तथा नृत्य गीत वाद्य आदि ६४ कलाओं के वारे में वैचक्षण्य व्युत्पत्ति कीर्त्ति एवं प्रीति को करता है इत्यादि पुराणी उक्ति के अनुसार चतुर्वर्गादि की व्युत्पत्ति को फल के रूप में कोई लोग चाहते हैं । अर्थात् काव्य का फल व्युत्पत्ति है यहां जब पुराणी उक्ति में धर्म अर्थ काम एवं मोक्षरूप चार वर्ग को स्पष्ट कहा है तब त्रिवर्गादि लिखना कौन बुद्धिमानी है सिवाय नादानी के । अतः यहां त्रिके स्थान में चतुर पाठ होना चाहिए। यहां काव्य के फल का निर्देश है। उक्ति में काव्य पठ्य १ श्रव्य २ दृश्य ३ एवं चित्र्य बन्ध प्रधान इस तरह ४ प्रकार वाला है ।

पठ्य गद्य कादम्बरी आदि । पद्य रघुवंशादि । गद्यपद्योभयात्मक रामायणचम्पू नलचम्पू प्रभृति ।

श्रव्य रागरागिणी प्रधान गीतगोविन्दादि । दृश्य नाटकादि दश रूपक एवं डोम्बी आदि उपरूपक । चित्र्य पद्यादि के आकार में वर्णो की लिपि का बन्ध रचना । जिसको पद्म बन्ध खड्ग बन्ध । काव्य का निषेवण लिखा है। न कि काव्य से भिन्न के फल का निर्देश है एवं लेख है। अतः त्रिशब्द अशुद्ध है। अन्यत्र भी चतुर्वर्गफल प्राप्तिः काव्यादेव ऐसा लेख है ।

उसका निरास करके कहते हैं कि काव्य का फल स्वसंवेद्य परमानन्दरूप आस्वाद्य रस है। यहां रसास्वाद पद कृदभिहितो भावो द्रव्यवत् प्रकाशते के नय के अनुसार आस्वाद्य रस है। क्योंकि परमानन्द रूप रस ही है रसो वै सः इत्यादि श्रुतियां कहती हैं । आस्वाद परमानन्द रूप ही है। इतिहासादि की तरह केवल चतुर्वर्गादि काव्य

योऽपीतिहासादिवदाह साधुस्तस्मै नमः स्वादुपराङ्मुखाय ॥ ६ ॥

अवस्थानुकृतिर्नाट्यं रूपं दृश्यतयोच्यते ।

अवलोकः

तन्निरासेन स्वसंवेद्यः परमानन्दरूपो रसास्वादो दशरूपाणां फलम्, न पुनरितिहासादिवच्चतुर्वर्गादिव्युत्पत्तिमात्रमिति दर्शितम् । नम इति सोल्लुण्ठम् ॥६॥

'नाट्यानां लक्षणं संक्षिपामि' इत्युक्तम् । किं पुनस्तन्नाट्यमित्याह—

काव्योपनिबद्धधीरोदात्तत्वाद्यवस्थानुकारश्चतुर्विधाभिनयेन तादात्म्यापत्तिर्नाट्यम् ॥

तदेव नाट्यं दृश्यमानतया रूपमित्युच्यते नीलादिरूपवत् ॥

बालक्रीड़ा

का फल नही है । ऐसा दिखा दिया है । अतः यह सोल्लुण्ठ वाक्य है व्यङ्ग्य से कथन है ताना दिया है कि आप कुछ भी नही जानते हैं केवल नमस्करणीय है । हम तो कहेंगे कि हे धनिकजी ! आपको भी नमस्कार है क्योंकि आप स्वय धर्म अर्थ पद्य में काव्य का फल धर्मादि चतुर्वर्ग लिखते हैं फिर व्याख्या करते समय देखा कि त्रिवर्ग पद को लिखते हैं । धन्य हैं आप ॥६॥

नाट्य के लक्षण को संक्षेप में कहता हूँ । ऐसा आपने पहले कहा किन्तु हम जानना चाहते हैं कि नाट्य क्या है । इसके उत्तर में कहते हैं कि अवस्था की अनुकृति नाट्य है । काव्यों में उपनिबद्ध रामादि की धीरोदात्तत्वादि अवस्थाओं का जो अनुकार है अर्थात् कायिक वाचिक सात्विक एवं आहार्यिक चतुर्विध अभिनय के बदौलत प्रेक्षक सामाजिको के द्वारा नट अभिनेता में अभिनेय रामादि के तादात्म्य की अभिन्नता की एक रूपता की आपत्ति प्राप्ति करना है वह नाट्य है ।

यहां धीरोदात्ताद्यवस्था के स्थान पर धीरोदात्तत्वाद्यवस्था ऐसा त्वघटित पाठ होना आवश्यक है । क्योंकि कालविशेषरूप अवस्था धर्म है । तादात्म्य का अर्थ नयनयोस्तादात्म्यमम्भोरुहाम् ऐसा भामिनीविलास में और भगवत्यात्मनस्तादात्म्यम् ऐसा वेदान्त में अभिन्नरूपता एकता किया है अतः यहां भी वही है । रंगमञ्च पर अभिनयों को देखकर प्रेक्षक लोग नट को यह राम ही है ऐसा रामाद्यभिन्न समझने लगते हैं । यही राम के साथ नट की एकता को समझना तादात्म्यापत्ति है । अच्छा । नाट्याना लक्षणम् में उपात्त नाट्य शब्द के अर्थ को बतलाया ठीक है । किन्तु दशरूपानुकारेण में उपात्त रूप शब्द का क्या अर्थ है । इस पर कहते हैं कि यह नाट्य ही रूप है । क्योंकि यह नाट्य दृश्य है अतः नीलपीतादि रूपों की तरह चक्षुर्ग्राह्य होने से इस को रूप कहते हैं । अस्तु । आनन्दनिष्यन्दिषु रूपकेषु में उपात्त रूपक शब्द का क्या अर्थ

रूपकं तत्समारोपाद् दशधैव रसाश्रयम् ॥ ७ ॥

अवलोकः

नटस्य रामाद्यवस्थारोपेण वर्तमानत्वाद्रूपकं "मुखचन्द्रादिवत्" इत्येकस्मिन्नर्थे प्रवर्तमानस्य शब्दत्रयस्य 'इन्द्रः पुरन्दरः शक्रः' इतिवत्प्रवृत्तिनिमित्तभेदो दर्शितः ॥

रसानाश्रित्य वर्तमानं दशप्रकारकम् । एवेत्यवधारणं शुद्धाभिप्रायेण, नाटिकायाः संकीर्णत्वेन वक्ष्यमाणत्वात् ॥७॥

बालक्रीड़ा

है इस पर कहते हैं कि नट अपने में रामादि की धीरोदात्तत्वादि अवस्थाओं का समारोप कर लेता है अथवा प्रेक्षक गण नट में रामोऽयम् रामोऽयम् इस तरह रामत्व का समारोप करते हैं अतः इसको रूपक भी कहते हैं। तादात्म्यापत्ति का अर्थ अभिन्नता इसी लिए हमने किया है।

विश्व में ज्ञान के विषय पदार्थ असंख्य है अनन्त है किन्तु वे सभी रूपवान् या रसवान् या गन्धवान् या स्पृश्य या श्रोतव्य ही होंगे इनसे अतिरिक्त एक भी पदार्थ नही है अतः अनन्तानन्त पदार्थों का इन्ही में अन्तर्भाव है। इनसे बाहर एक भी नही है। क्योंकि चक्षु जिह्वा घ्राण त्वक् एवं श्रोत्र ये पांच ही ज्ञानेन्द्रियां है। विश्व के यावत् पदार्थों का ज्ञान इन्हीं इन्द्रियों से होता है। यदि हमारे निर्दिष्टों से अन्य पदार्थ मानेंगे तो उसका ज्ञान किस इन्द्रिय से करेंगे। मन का तो सम्बन्ध सभी से है वह तो सब इन्द्रियों का प्रवर्त्तक है। मन के विना तो इन्द्रियां अशक्त हैं।

'मनो हि हेतुः सर्वेषामिन्द्रियाणां प्रवर्त्तने। मन के सम्बन्ध से ही इन्द्रियां ज्ञान करती है।

इस तरह एक ही अर्थ में प्रयुक्त या प्रवर्त्तमान इन नाट्य रूप एवं रूपक शब्दों में इन्द्र शक्र एवं पुरन्दर की तरह प्रवृत्ति निमित्त का भेद दिखला दिया है। इदि परमैश्वर्य धातु से कर्त्ता में रन् या रक् प्रत्यय करने पर इन्द्र बना है उसका अर्थ है परमैश्चर्यशाली। पुरन्दर का अर्थ है जो दुश्मन असुरों के पुरों को नष्ट करता है वह पुरन्दर है। करने नही करने और अन्यथा करने में जो शक्त है वह शक्र है इस तरह एक ही व्यक्ति सुरपति के गुण क्रिया रूप प्रवृत्तिनिमित्त के भेद से जैसे ये नाम हैं वैसे ही नाट्य रूप एवं रूपक ये नाम भी एक ही वस्तु के हैं। भेद केवल गुण क्रिया रूप प्रवृत्तिनिमित्त के भेद के कारण है।

यह रस का आश्रय करके प्रवर्त्तमान नाट्य दश ही प्रकार का है अर्थात् दश से कम संख्यावाला और दश से अधिक संख्यावाला नही है। इस तरह एव से जो अवधारण किया है वह शुद्ध नाट्य के अभिप्राय से किया है। संकीर्ण नाटिका को आगे कहेंगे ॥७॥

**नाटकं सप्रकरणं भाणः प्रहसनं डिमः ।**
**व्यायोगसमवकारौ वीथ्यङ्केहामृगा इति ।।८।।**

**अन्यद्भावाश्रयं नृत्यम्**

अवलोकः

तानेव दश भेदानुद्दिशति—

ननु 'डोम्बी श्रीगदितं भाणो भाणीप्रस्थानरासकाः । काव्यं च सप्त नृत्यस्य भेदाः स्युस्तेऽपि भाणवत् ।। 'इति रूपकान्तराणामपि भावादवधारणानुपपत्तिरित्याशङ्क्याह—

रसाश्रयान्नाटयाद्भावाश्रयं नृत्यमन्यदेव । तत्र भावाश्रयमिति विषयभेदात्; नृत्यमिति नृतेर्गात्रविक्षेपार्थत्वेनाङ्गिकबाहुल्यात्तत्कारिषु च नर्तकव्यपदेशाल्लोकेऽपि चात्र क्रीडनीमयकमिति व्यवहारान्नाटकादेरन्यन्नृत्यम् । तद्भेदत्वाच्छ्रीगदितादेरवधारणोपपत्तिः । नाटकादि च रसविषयम् । रसस्य च पदार्थीभूतविभावादि संसर्गात्मकवाक्यार्थत्वाद्वाक्यार्थाभिनयात्मकत्वमिति रसाश्रयमित्यनेन दर्शितम् ।

बालक्रीड़ा

अब इन दश भेदों को गणना करके कहते हैं नाटक प्रकरण भाण प्रहसन डिम व्यायोग समवकार वीथी अङ्क और ईहामृग । इति ।

प्रश्न—डोम्बी श्रीगदित भाण भाणी प्रस्थान रासक और काव्य ये सात नृत्य के भेद होते हैं । इनको भी भाण की तरह समझना चाहिए ऐसा कहा है । यह कथन शंकास्पद है । क्योंकि भाण तो नाटच ही है । इस तरह डोम्बी आदि भी नाटच ही हैं । अर्थात् अन्य रूपकों का भी सद्भाव है अतः अवधारण की अनुपपत्ति हो गई । उत्तर ! कहते हैं कि भावों का आश्रय नृत्य, नाटच से अन्य है भिन्न है उसी तरह रसाश्रय नाटच भी भावाश्रय नृत्य से भिन्न ही है अन्य ही है । इसमें नृत्य भावाश्रय है ऐसा कहने का आशय है कि नाट्य और नृत्य में विषय का भेद है । नाट्य का विषय रस है और नृत्य का विषय भाव है । इस तरह विषय भेद से—

नृत्यं यह नृती गात्र विक्षेपे इस धातु से बना है अतः गात्र विक्षेप अङ्गहार अर्थ नृत्य का है जिसके फलस्वरूप नृत्य में आङ्गिक अभिनय के बाहुल्य होने से-नृत्य करने वालों में यह नर्तक है यह नर्त्तक है ऐसा व्यपदेश होने से तथा लोक में भी यहां क्रीडनीयक है ऐसा व्यवहार होने से नाट्य से भिन्न ही नृत्य है । इससे सिद्ध है कि नृत्य और नाट्य भिन्न २ दो तत्त्व हैं । उनमें श्रीगदितादि नृत्य के ही भेद हैं नाट्य के भेद नही है । अतः नाट्य दश ही प्रकार का है यह अवधारण निश्चय उपपन्न हो गया ।

और भी—नाट्य का नाटकादि का विषय रस है । और रस पदार्थीभूत विभावादिसंसर्गात्मक वाक्यार्थ होने से वाक्यार्थाभिनयात्मक है ऐसा रसाश्रयम्

## प्रसङ्गान्नृत्तं व्युत्पादयति---नृत्तंताललयाश्रयम् ।

अवलोकः

नाट्यमिति च 'नट अवस्पन्दने' इति नटेः किंचिच्चलनार्थत्वात्सात्त्विकबाहुल्यम् । अत एव तत्कारिषु नटव्यपदेशः ॥ शास्त्रेऽपि च प्रेक्षणीयकमिच्छामो दृश्यं श्रव्यञ्च यद्भवोदिति दृश्यत्वादाहार्यिकस्य श्रव्यत्वाद्वाचिकस्य बाहुल्यम् । यथा च गात्रविक्षेपार्थत्वे समानेऽपि ताललयाश्रयान्नृत्तादन्यन्नृत्यं तथा वाक्यार्थाभिनयात्मकान्नाट्यात्पदार्थाभिनयात्मकमन्यदेव नृत्यमिति ॥

तालश्चञ्चत्पुटादिः । लयो द्रुतादिः । तन्मात्रापेक्षोऽङ्गविक्षेपोऽभिनयशून्यो नृत्तमिति ॥

बालक्रीड़ा

इससे दिखा दिया । नाट्य इसको क्यों कहते हैं इसे बतलाते है कि नाट्यं यह पद नट अवस्पन्द ने धातु से निष्पन्न हुआ है अतः नटि धातु के किञ्चिच्चलनार्थक होने से नाट्य में सात्त्विक अभिनय का बाहुल्य है । इसी लिए नाट्य करने वालों में यह नट है यह नट है ऐसा व्यपदेश होता है । शास्त्र में भी माने नाट्यशास्त्र में भी उस प्रेक्षणीयक को हम चाहते हैं जो दृश्य भी हो और श्रव्य भी हो । इससे प्राप्त हुआ कि दृश्य होने से आहार्यिक अभिनय का और श्रव्य होने से वाचिक अभिनय का संश्रय नाट्य में है । और जैसे नृत्य में तथा नृत्त में गात्रों का विक्षेप समान है तब भी ताल और लय के आश्रय नृत्त से भाव का आश्रय नृत्य भिन्न ही है । उसी तरह वाक्यार्थाभिनयात्मक नाट्य से पदार्थाभिनयात्मक नृत्य भिन्न ही है यह सिद्धान्त कथा है ।

'यथा च गात्रविक्षेपार्थत्वे समानेऽपि अनुकारात्मकत्वेन नृत्तादन्यन्नृत्यम् ।' इसमें अनुकारात्मकत्वेन ऐसा पाठ लिखना उत्सूत्र है अतः अशुद्ध है । क्योंकि दशरूपानुकारेण में अवस्थानुकृतिर्नाट्यम् में तथा अनुकारात्मकत्वेन रूपाणामभेदात् में सर्वत्र नाट्य के ही लिए यह विशेषण उपयुक्त है तथा प्रयुक्त है तथा इसमें सम्भव एवं व्यभिचार भी है । किन्तु नृत्य और नृत्त में सम्भव क्या स्वप्न भी नहीं है अतः नृत्य और नृत्त में अनुकारात्मकत्व विशेषण का देना नादानी है । यह एक बात हुई । दूसरी बात है कि जो अनुकारात्मक होता है वह अभिनय प्रधान होता है । नृत्य और नृत्त तो अभिनय से शून्य होते हैं । इस लिए भी यह पाठ अपदार्थक है ।

इन तीनों में भेद प्रदर्शन करने के प्रसंग से नृत्त का व्युत्पादन करते हैं कि नृत्त ताल और लय के आश्रित है । उनमें ताल चञ्चत्पुटादि है और लय द्रुतादि है । अतः केवल ताल और लय के लिए अपेक्षित अङ्गविक्षेप तो होता है वस्तुतः नृत्त अभिनय से शून्य ही होता है ।

**आद्यं पदार्थाभिनयो मार्गो देशी तथा परम् ॥ ९ ॥**
**मधुरोद्धतभेदेन तद् द्वयं द्विविधं पुनः ।**
**लास्यताण्डवरूपेण नाटकाद्युपकारकम् ॥१०॥**

अवलोकः

अनन्तरोक्तं द्वितयं व्याचष्टे—

नृत्यं पदार्थाभिनयात्मकं मार्ग इति प्रसिद्धम् । नृत्तं च देशोति ॥९॥

द्विविधस्यापि द्वैविध्यं दर्शयति—

सुकुमारं द्वयमपि लास्यम्, उद्धतं द्वितयमपि ताण्डवमिति । प्रसङ्गोक्तस्योपयोगं दर्शयति—तच्च नाटकाद्युपकारकमिति । नृत्यस्य क्वचिदवान्तरपदार्थाभिनयेन नृत्तस्य च शोभाहेतुत्वेन नाटकादावुपयोग इति ॥१०॥

बालक्रीड़ा

अनन्तरोक्त अभी २ कहे हुए नृत्य और नृत्त की व्याख्या करते हैं। आद्य पहला नृत्य पदार्थाभिनय मार्ग है और पर द्वितीय नृत्त देशी है। नृत्य पदार्थाभिनयात्मक मार्ग इस नाम से प्रसिद्ध है और नृत्त देशी इस नाम से प्रसिद्ध है ॥९॥

मार्ग और देशी नाम से दो प्रकार के बतलाये हुए नृत्य और नृत्त के फिर और दो प्रकारों को दिखलाते हैं मधुर और उद्धत भेद से लास्य और ताण्डव रूप को प्राप्त होने वाले वे दोनों फिर दो प्रकार के हैं। प्रकृत में ये दोनों नाटकादिरूपकों का उपकार करते हैं। क्या उपकार करते हैं इसको प्रसङ्ग के अनुसार उपयोग के रूप में दिखाते हैं कि नृत्य का कहीं पर अवान्तर पदार्थ के अभिनय के बदौलत और नृत्त का शोभा के जनक होने के कारण तथा सामाजिकों के मनोविनोद के करने से नाटकादि में उपयोग होता है। इनमें सुकुमार ये नृत्य और नृत्त दोनों लास्य हैं और उद्धत ये दोनों ही ताण्डव हैं ॥१०॥

यहां यह विमर्श करते हैं कि नाट्य नृत्य एवं नृत्त का इतना विश्लेषण करने का क्या प्रसङ्ग आया। ऐसा प्रश्न होता है उसके उत्तर में कहते हैं कि अमर कोष एक बहुत प्रामाणिक कोष माना जाता है माना गया है। उसमें लिखा है कि "ताण्डवं नटनं नाट्यं लास्यं नृत्यञ्च नर्त्तने। अस्त्रियाम्।' ताण्डव नटन नाट्य लास्य और नृत्य ये नर्त्तन अर्थ में नृत्त अर्थ में हैं और वे ६ हों स्त्री लिङ्ग में नहीं होते हैं अर्थात् पुंलिङ्ग और नपुंसक लिंग में होते हैं। अतः ताण्डवः नटनः नाट्यः लास्यः नृत्यः नृत्तः ऐसे भी प्रयोग हो सकते है। नपुंसक में तो प्रसिद्ध हैं ही। इस तरह नाट्य नृत्य और नृत्त सब पर्याय शब्द हैं। हेम तथा मेदिनी में भी ताण्डवं तृणभिन्नाट्ययोः' लिखा है ताण्डव नाट्य है। नाट्यं तौर्यत्रिके मतम्। लास्यं तौर्यत्रिके मतम्। ऐसा विश्व कोष में भी नाट्य को और लास्य को तौर्यत्रिकार्थक मानकर पर्याय शब्द कहा है। आगे फिर अमरकोष में 'तौर्यत्रिकं नृत्यगीतवाद्यं नाट्यमिदं त्रयम्।' ऐसा

बालक्रीड़ा

नृत्य गीत और वाद्य ये तीन तौर्यत्रिक नाट्य है। इसके व्याख्याकार भट्टोजिदीक्षित के पौत्र अपनी व्याख्या रामाश्रमी सुधा में लिखते हैं कि तूर्य का अर्थ है मुरजादि वाद्य। उनमें होने वाला शब्द तौर्य है। अतः मुरजोद्भव शब्द तौर्य से उपलक्षित ये त्रिक ये तीन नृत्त गीत और वाद्य नाट्य हैं।

क्या ही गप्प इन सभी कोषकारों ने तथा सुधाव्याख्याकार ने झाड दी है। भला जहां अर्थ का कोई सम्बन्ध नहीं है केवल नाट्य की शोभा बढाने के लिए और सामाजिकों के मनो विनोद के लिए नृत्त रचा गया है। जैसा कि नाट्यशास्त्र लिखा है—

अत्रोच्यते, न खल्वर्थं कञ्चिन्नृत्तमपेक्षते
किन्तु शोभां प्रजनयेदिति नृत्तं प्रवर्तितम्।
विनोद करणं चेति नृत्तमेतत्प्रवर्त्तितम् ।४।२६०।

शोभा और विनोद करने के लिए नृत्त को प्रवर्त्तित किया है। ऐसे नृत्त का भेद नाटय है ऐसा कोषकारों का कहना या लिखना गप्प ही तो है और क्या है।

तूर्योपलक्षितं वाद्यगीतनृत्तमिदं त्रिकम्
नाट्येष्वपेक्षितं शोभाविनोदार्थं प्रवर्तितम्

तूर्य से उपलक्षित यह वाद्य गीत एवं नृत्त यह त्रिक शोभा और विनोद के लिए नाट्य में अपेक्षित है क्योंकि उसी के लिए यह त्रिक प्रवर्तित है।

ऐसा अमर कोष में न लिखकर तौर्यत्रिक नृत्यगीतवाद्यं नाट्यमिदं त्रयम्। ऐसा अपदार्थ लिखना बड़ी भारी नादानी महाप्राज्ञता है। इसमें जब तीन का वाचक त्रिक शब्द आ गया या लिखा गया तब पुनः उसी तीन का वाचक त्रयम् शब्द के लिखने की क्या आवश्यकता है। अशुद्ध है। एक बात और भी है जब तौर्य से शब्द से उपलक्षित लिखना है तब पहले नृत्य को लिखना तो और भी नादानी महाप्राज्ञता है। सुधाव्याख्या कारने तो और भी अनर्थक व्याख्या की है। जैसे तूर्य मुरजादि है उसमें भव उत्पन्न होने वाला तौर्य शब्द है। (तूर्यं मुरजादि तत्र भवं तौर्यं शब्दः) उस तौर्य से शब्द से उपलक्षित त्रिक है। (तौर्योपलक्षितं शब्दोंपलक्षितं त्रिकम् इति विग्रहः) यह सब अपदार्थ लेख है।

क्योंकि तौर्य माने शब्द है उससे उपलक्षित त्रिक पद से यहां नृत्य गीत और वाद्य का ग्रहण किया है। इनमें गीत वर्णात्मक शब्द है ध्वन्यात्मक भी है और वाद्य ध्वन्यात्मक शब्द है किन्तु भावाश्रय एवं पदार्थाभिनयात्मक नृत्य में शब्द कहां है। ऐसी अवस्था में यह त्रिक शब्दोपलक्षित कहां हुआ। रामाश्रमी सुधाव्याख्याकार स्वयं अशुद्ध लिखते हैं और मुकुट को पदे-पदे लतेडते हैं खदेडते हैं। अपनी पैरो तले जलती हुई नही दिखाई देती है औरो की पहाड पर जलती हुई भी दिखाई देती है। धन्य हो महाराज महाप्राज्ञ जी धन्य हो। साहित्यदर्पणकार ने अभिनय के लिए दृश्य एवं रूपक दो

ही शब्दों का प्रयोग किया है  नाट्य शब्द को नही लिखा है। नृत्य एवं नृत्त का भी कोई संकेत नही किया है। स्पष्टीकरण का तो प्रसङ्ग ही क्या है। केवल नाट्य रासक एवं यन्नाट्यवस्तुनः पूर्वम् में नाट्य शब्द का उल्लेख भर किया है। उसका लक्षण या व्याख्या कुछ भी नही लिखी है। हां नाट्य शब्द को जानते अवश्य थे ॥१०॥

| नाटच | नृत्य | नृत्त |
|---|---|---|
| (१) वाक्यार्थाभिनय से युक्त। | (१) पदार्थाभिनय से युक्त। | (१) इन दोनों प्रकार के अभिनयों से शून्य। |
| (२) रसाश्रय | (२) भावाश्रय | (२) उभयाश्रय अंग सञ्चालन एवं वेषभूषा से लास्य नृत्त से शृङ्गार हास्यादिकी और ताण्डव नृत्त में रौद्र वीरादिकी प्रतीति होती है। |
| (३) चारो प्रकार के अभिनयों से सम्पन्न। रस के व्यञ्जक भाव होते है अतः मानसिक भाव अनुभाव रूप में अवश्य होते हैं। | (३) वाचिक अभिनय की छोड़कर तीनों प्रकार के अभिनयों से सम्पन्न भावाश्रय होने से सात्त्विक भावों की प्रधानता होती है। | (३) चिन्तादि भावों की प्रतीति होती है। ताल एवं लय में अपेक्षित स्वल्प मात्रामें आंगिक अभिनय होता है केवल। |
| (४) नाट्य में अङ्गहार और रेचकादि को अभिनीत करने के लिए नृत्य का उपयोग होता है। अतः नाट्य और नृत्य में अङ्गाङ्गिभाव सम्बन्ध है। | (४) इस उक्त रीति से नृत्य और नाटच में अंगागिभाव है। | (४) नृत्त नाट्य की शोभा को बढाता है। पात्रों के तत्कालोपयोगी वेषभूषादि के द्वारा भूमिका परिवर्त्तन के समय अभिनय के अभाव में सामाजिक प्रेक्षकों के मनोविनोद का साधन होती है अतः नाट्य का आवश्यक अंग है। |
| (५) काव्य में उपनिबद्ध रामादि की धीरोदात्तत्वादि अवस्थाओं के अनुगत सम्वद्ध कार माने यह राम है ऐसे प्रत्यायक कार्य में उक्त प्रतीति के साधन चारों अभिनयों के कर्त्ता का नट यह व्यपदेश है। | (५) द्विविध नृत्य करने वाले पुरुष को नर्त्तक एवं लासक तथा स्त्रीको नर्त्तकी एवं लासिका कहते हैं। इनका अभिनय से सम्बन्ध रहता है ऐसा यतो हस्तस्ततो दृष्टि के आधार पर मानना जरूरी है। | (५) उक्त दोनों व्यपदेश नृत्त में भी होते हैं। इसका अभिनय की अपेक्षा सामाजिको से अभिनय के प्रेक्षकों से मुख्य सम्बन्ध रहता है। |

**वस्तु नेता रसस्तेषां भेदको; वस्तु च द्विधा ।**
**तत्राधिकारिकं मुख्यमङ्गं प्रासङ्गिकं विदुः ॥११॥**
**अधिकारः फले स्वाम्यमधिकारी च तत्प्रभुः ।**

अवलोकः

अनुकारात्मकत्वेन रूपाणामभेदात्किकृतो भेद इत्याशङ्क्याह—

वस्तुभेदमाह—

वस्तुभेदान्नायकभेदाद्रसभेदाद्रूपाणामन्योन्यं भेद इति ॥

कथमित्याह—

प्रधानभूतमाधिकारिकम् । यथा रामायणे रामसीतावृत्तान्तः । तदङ्गभूतं प्रासङ्गिकम् । यथा तत्रैव विभीषणसुग्रीवादिवृत्तान्त इति ॥११॥

निरुक्त्याधिकारिकं लक्षयति—

बालक्रीड़ा

सभी रूप या रूपको में अनुकारात्मकता होने से अभेद है समानता है तब उनमें दश प्रकार से भेद होने का हेतु क्या है ऐसी आशंका करके कहते हैं कि वस्तु नेता और रस इनके भेदक हैं। अर्थात् वस्तु भेद से नायकों के भेद से और रस के भेद से इन नाटकादि दश रूपकों में परस्पर में भेद है। इनमें वस्तु के विषय में प्रथम प्रकाश में कहेंगे नेताओं के बारे में द्वितीय में निरूपण करेंगे रस के सम्बन्ध में चतुर्थ में प्रतिपादन करेंगे। तृतीय में इन तीनों का अलग २ नाट्य में उपयोग बतलायेंगे। अतः प्रथम वस्तु भेद को कहते है—वस्तु दो प्रकार की है।

वे दो प्रकार कैसे हैं अर्थात् कौन है इसको कहते हैं कि एक आधिकारिक है और दूसरा प्रासङ्गिक कथानक इतिवृत्त के सम्बन्ध से प्रसंग से प्राप्त है। उनमें आधिकारिक वस्तु को मुख्य और प्रासङ्गिक को अङ्ग समझें। प्रधानभूत आधिकारिक जैसे रामायण में राम सीतादि वृत्तान्त है। उस वृत्तान्त का अङ्गभूत प्रासङ्गिक है जैसे वहीं पर विभीषण सुग्रीवादि वृत्तान्त है ॥११॥

निरुक्ति से माने निर्वचन करके आधिकारिक के लक्षण को कहते हैं। फले स्वाम्यम् ऐसा पाठ साम्प्रदायिक एवं प्राचीन पाठ है। क्योंकि यदि फल स्वाम्यम् के रूप में फल का स्वाम्यं से समास कर देंगे तो विशेषणानां वृत्तिर्न वृतानामन्यत्र योगो न। विशेषणों का समास नही करना चाहिए क्योंकि समस्त पद का अन्यत्र सम्बन्ध नही होता है इस नियम के अनुसार समस्त पद फल का तत्रभुः में उपात्त तत् शब्द के साथ उसका सम्बन्ध नही हो सकेगा। अतः फल यह असमस्त पद है। फल में स्वामित्व अधिकार है। उस फल का प्रभु स्वामी अधिकारी है। उस अधिकारी से निर्वर्त्य सम्पाद्य होकर पूर्णतः अभिनम में व्याप्त होने वाला इतिवृत्त आधिकारिक है।

**तन्निर्वर्त्यमभिव्यापि वृत्तं स्यादाधिकारिकम् ॥१२॥**
**प्रासङ्गिकं परार्थस्य स्वार्थो यस्य प्रसङ्गतः ।**

अवलोकः

फलेन स्वस्वामिसंबन्धोऽधिकारः। फलस्वामी चाधिकारी। तेनाधिकारेणाधिकारिणा वा निर्वृत्तं फलपर्यन्ततां नीयमानमितिवृत्तमाधिकारिकम् ॥१२॥

प्रासङ्गिकं व्याचष्टे—

यस्येतिवृत्तस्य परप्रयोजनस्य सतस्तत्प्रसङ्गात्स्वप्रयोजनसिद्धिस्तत्प्रासङ्गिकमितिवृत्तं प्रसङ्गनिवृत्तेः ॥

प्रासङ्गिकमपि पताकाप्रकरीभेदाद्द्विविधमित्याह—

दूरं यदनुवर्तते प्रासङ्गिकं सा पताका। सुग्रीवादिवृत्तान्तवत्। पता-

बालक्रीड़ा

अधिकारी का फल के साथ जो स्वस्वामिभाव सम्बन्ध है ( अर्थात् अधिकारी फल का स्वामी है और फल पर उसका स्वत्व है अतः वह उसका स्व है अपना है ) वह अधिकार है। फल का स्वामी अधिकारी होता है। अतः उस अधिकार के बदौलत अधिकारी के द्वारा निर्वृत्त माने फल पर्यन्त पहुंचा दिया जाने वाला इतिवृत्त आधिकारिक है। यहां अधिकारिणा वा में उपात्त वा शब्द वा स्याद्विकल्पोपमयोरेवार्थे च समुच्चये।

इस विश्वकोष के अनुसार समुच्चयार्थक है अतः उक्त अर्थ हमने किया है ॥१२॥

अब प्रासङ्गिक की व्याख्या करते हैं। जिसका उपयोग पर के लिए दूसरे के वास्ते होता हुआ भी अपना भी प्रयोजन प्रसङ्ग के अवसर के अनुसार सिद्ध हो जाता है वह प्रासङ्गिक है। दूसरे के प्रयोजन के लिए उपात्त हुए जिस इतिवृत्त का प्रसङ्ग से अपना प्रयोजन सिद्ध हो जाय वह प्रासङ्गिक इतिवृत्त है क्योंकि उसकी निर्वृत्ति पूर्णता प्रसङ्ग से हुई है।

प्रासङ्गिक भी पताका और प्रकरी भेद से दो प्रकार का है। इसको कहते हैं—पताकाख्य जिसकी आख्या नाम पताका है वह सानुबन्ध है अनुबन्ध माने लगातार रहने वाली है। प्रकरी किसी प्रदेश किसी स्थान विशेष तक ही रहने वाली है।

प्रासङ्गिक इतिवृत्त जो प्रधान के कथानक का दूरतक अनुवर्त्तन करता है वह पताका है। जैसे सुग्रीवादि के वृत्तान्त। इस प्रासङ्गिक वृत्त का पताका नाम क्यों

**सानुबन्धं पताकाख्यं प्रकरी च प्रदेशभाक् ॥१३॥**

**प्रस्तुतागन्तुभावस्यान्यसमासोक्तिसूचकम् ।**

अवलोकः

केवासाधारणनायकचिह्नवत्तदुपकारित्वात् । यदल्पं सा प्रकरी । श्रवणादि-वृत्तान्तवत् ॥१३॥

पताकाप्रसङ्गेन पताकास्थानकं व्युत्पादयति –

प्राकरणिकस्य भाविनश्चार्थस्य सूचकं रूपं पताकावद्भवतीति पताका-स्थानकम् । तच्च तुल्येतिवृत्ततया तुल्यविशेषणतया च द्विप्रकारम् । अन्योक्तिसमासो सोक्तिभेदात् । यथा तुल्येतिवृत्ततया रत्नावल्याम्—

बालक्रीड़ा

है इसकी अनुगतार्थता बतलाने के कहते हैं कि जैसे राजाओं का असाधारण चिह्न पताका होती है दूर से ही जिसको देखकर जनता पहचान जाती है कि यहां अमुक राजा है। उसी तरह पताका के सदृश अर्थात् नायक के असाधारण चिह्न के सदृश जो इतिवृत्त उपकारी होता है अतः वह पताका कहलाता है। जो इतिवृत्त अल्प है वह प्रकरी कहलाता है। जैसे श्रवणादि वृत्तान्त ॥१३॥

पताका के प्रसङ्ग से साहचर्य सम्बन्ध से यानी पताकास्थानक में पताका शब्द है और पताका तो स्वयं ही वैसी है अतः शब्द साहचर्य से प्राप्त पताकास्थानक का व्युत्पादन निरूपण करते हैं।

जहां अप्रस्तुत के संविधान याने रीति या कृत्य या कथनीय वस्तु के तुल्य प्रस्तुत का संविधान हो वहां अन्योक्ति से अप्रस्तुतप्रशंसा से प्रस्तुत भाव का सूचक पताकास्थानक होता है। जहां प्रस्तुत के विशेषणों के तुल्य अप्रस्तुत के विशेषण हो वहां समासोक्ति से आगन्तुक भाव का माने अप्रस्तुतभाव का सूचक पताकास्थानक होता है। पराक्तिर्भेदकैः श्लिष्टैः समासोक्तिर्निगद्यते । जहां श्लिष्ट विशेषणों से पर की की अक्ति व्यक्ति होती है वह समासोक्ति होती है। यह काव्यप्रकाशोक्त समासोक्ति का शुद्ध लक्षण है। यदि परोक्तिः छपा हुआ पाठ मानेंगे तो अन्योक्ति परोक्ति एक ही तो हुई भेद उनमें क्या हुआ।

यहां मूल पाठ में तुल्यसंविधानविशेष्णम् ऐसा लेख है। जिसका अर्थ तुल्य संविधान माने अन्योक्ति होता है और तुल्यविशेषणम् माने समासोक्ति होती है। किन्तु यहां प्रस्तुतागन्तुभावस्य ऐसा लेख है। जिसका अर्थ प्रस्तुत माने प्राकरणिक भाव माने पदार्थ और आगन्तु माने अप्रस्तुत भाव माने पदार्थ ऐसा है इन अर्थो का समन्वय कारी संगति से युक्त एक अन्योक्ति पद तो है किन्तु दूसरा समासोक्ति पद नही है। वह

अवलोकः

'यातोऽस्मि पद्मनयने समयो ममैष सुप्ता मयैव भवती प्रतिबोधनोया।
प्रत्यायनामयमितीव सरोरुहिण्याः सूर्योऽस्तमस्तकनिविष्टकरः करोति ॥

यथा च तुल्यविशेषणतया—

बालक्रीड़ा

बहुत बड़ी पहली अशुद्धि है। दूसरी अशुद्धि वस्तुतः पाठ है जो सर्वथा असंगत बे मोकेका है जब कि इस वस्तुनः का वाचक भावस्य यह पद मौजूद है तब वस्तुनः पद की क्या आवश्यकता है। अतः यहां पर

प्रस्तुतागन्तुभावस्यान्यसमासोक्तिसूचकम्।

ऐसा शुद्ध पाठ होना चाहिए। मुद्रित पाठ 'प्रस्तुतागन्तुभावस्य वस्तुनोऽन्योक्ति सूचकम्" अत्यन्त अशुद्ध है।

प्राकरणिक अर्थ माने प्रस्तुत अर्थ (यहां अर्थशब्द मूल के भाव शब्द की व्याख्या के रूप में है) भावी माने आगन्तु अर्थ (यहां भावी शब्द मूल के आगन्तु शब्द की व्याख्या के रूप में है) का सूचक रूप राजाओं के या आचार्यो के या महापुरुषों की पताका ध्वजा की तरह होता है। और वह पताका राजाओं के महल पर या महापुरुषों के या आचार्यों के स्थान पर होती है अतः इसको पताकास्थानक कहते हैं वह पताकास्थानक तुल्य इतिवृत्त वाला होने के बदौलत अन्योक्ति भेद से और तुल्य विशेषण वाला होने के कारण समासोक्ति भेद से दो प्रकार का है। जैसे तुल्य इतिवृत्त के रूप से रत्ना वली में (यातोऽस्मि यह पद्य तृतीय अंक में छठा है और उद्दामोत्कालकां यह पद्य २ अंक में ४ अर्थ है)। सूर्य कहते हैं—

पद्म ही वदन है जिसका ऐसी हे पद्मवदने! कमलिनि! और पद्म के सदृश है वदन जिसका ऐसी हे पद्मवदने! कमलमुखि! मैं जाता हूं। यहां यातः में वर्तमान काल में कर्त्ता में क्त प्रत्यय है। अतः जाता हूं। यह अर्थ है। अहमर्थक अस्मि अव्यय है। अतः अहं यातः ऐसा अन्वय है। भूत काल में प्रत्यय होता तो मया यातं होता। पद्मवदना उत्तर देती है नहीं; आप मत जाइये। आप के रहने से मुझे आनन्द मिलता है आप के चले जाने से मुझे आनन्द कहां से मिलेगा अतः आपको मुझे छोड़कर नहीं जाना चाहिए। सूर्य कहते हैं, तुम ठीक कहती हो परन्तु मेरा यह जाने का समय है। क्योंकि भगवान् की आज्ञा के अनुशासन में हम लोग हैं अतः अवसर के अनुसार अपना २ कर्म हम लोगों को करना आवश्यक है। पद्मवदना उत्तर देती है—खैर। किन्तु आप के चले जाने पर मेरा दुःखमय समय कैसे बीतेगा। सूर्य कहते हैं सुनो! सुप्ता माने अविकसिता मुकुलित। एवं विरह दुःख से सुप्ता माने सोई हुई

## बालक्रीड़ा

की तरह किसी प्रकार समय को विताइयेगा। पद्मवदना उत्तर देती है—परन्तु आप ही सोचिए कि विरह में कब तक मैं ठहर सकती हूं। सूर्य कहते हैं चिन्ता मत करो घबडाओ मत, मैं स्वयं आपको प्रतिबुद्ध माने विकसित करूंगा। आपका समाश्वासन और समाधान करूंगा। इस प्रकार अस्ताचल के मस्तक पर किरणों को फेंकने वाला किन्तु प्रातः आकर कर्म करने के लिए लोक को प्रेरणा देने वाला भगवान् सूर्य। अथ च शोक से अस्तव्यस्त अव्यवस्थित नायिका के मस्तक पर हाथ रखने वाला सूरियों में साधु सूर्य नामक नायक। सरोरुहिणी कमलिनी की अथ च ( सरतीति सरो ज्ञानं यस्य स ) सर माने ज्ञानवान् उत्तम खानदान में रुहिणी पैदा होने वाली अर्थात् कुलीना नायिका की प्रत्यायना समझोवल अनुनयन करता है।

यहां अप्रस्तुत सूर्यकमलिनी का वृत्तान्त है इस से प्रस्तुत सूर्य नामक नायक और कुलीना पद्मवदना नायिका का वृत्तान्त प्रतीत होता है। अतः अन्योक्ति के द्वारा प्रस्तुत का सूचन करने वाला यह पताकास्थानक है। यहां का स्पष्टीकरण यह है कि सूर्य और कमलिनी के संयोग नही होने में सायंकाल अस्ताचल गमन जैसे प्रतिबन्धक है वैसे ही वत्सराज और रत्नावली के संयोग में वासवदत्ता प्रतिबन्धक है। किन्तु प्रातः उदयाचल जैसे संयोग में सहायक है अतः संयोग होना निश्चित है वैसे ही उदयाचल की तरह दृढ माने दृढसंकल्प यौगन्धरायण की योजना संयोग सहायक है अतः संयोग होना निश्चित है ऐसा तुल्य इतिवृत्तमयी अन्योक्ति की प्रक्रिया से सूचक यह पताकास्थानक है। और भी जैसे तुल्यविशेषण के रूप से—

आज इस समय इस सन्निहित समीप में प्राप्त हुई समदना मदननामक वृक्ष से युक्त अथ च कामोद्रेकवती अन्या नायिका की जैसी उद्यानलता को देखने वाला मैं अवश्य ही वासवदत्ता के मुख को विशेषरूप से रक्त कर दूंगा। कामातुर अन्या नायिका के मुख की तरफ पति के द्वारा सप्रेम देखने से स्वीया नायिका का क्रुद्ध होकर रक्तमुखी होना स्वाभाविक है। वह नारी कैसी है इसको बतला रहे हैं कि जिससे उद्दाम दाम बन्धन उद्गत हो गया निकल गया है अर्थात् बिना प्रतिबन्ध के उत्कलिकाओं का जिसमें उद्गम विकास हो गया है अथ च जिसको निष्प्रतिबन्ध उत्कण्ठा हो रही है। विशेष रूप से सर्वत्र पुष्पों के उद्गम से जिसकी कान्ति विपाण्डुर है अर्थात् विगत पाण्डुरता वाली शुभ्र है। अथ च अपने मनोनुकूल प्रिय के प्राप्त नही होने से विपाण्डुर विशिष्ट पाण्डुर माने पीली पडी गई है। जृम्भा का विकाश का जिसमें प्रारम्भ हो गया है। अथ च जंभाई उवासी जिसको आ रही है। निरन्तर वायु के द्वारा झकझोर देने से लता झुकी जा रही है अथ च श्वासप्रश्वास की अधिकता से विकल हो रही है।

पताकास्थानकं तुल्यसंविधानविशेषणम् ॥१४॥

प्रख्यातोत्पाद्यमिश्रत्वभेदात्त्रेधापि तत् त्रिधा ।

अवलोक:

'उद्दामोत्कलिकां विपाण्डुररुचं प्रारब्धजृम्भां क्षणा-
दायासं श्वसनोद्गमैरविरलैरातन्वतीमात्मनः ।
अद्योद्यानलतामिमां समदनां नारीमिवान्यां ध्रुवं
पश्यन्कोपविपाटलद्युति मुखं देव्याः करिष्याम्यहम् ॥'१४॥

एवमाधिकारिकद्विविधप्रासङ्गिकभेदात्त्रिविधस्यापि त्रैविध्यमाह—

बालक्रीड़ा

यहां उद्दामोत्कलिकाम् इत्यादि विशेषणों का साम्य नारी और लता में है। जिससे यहां समासोक्ति है। इधर वासवदत्तापरिगृहीता माधवी लता है उधर वासवदत्ताप्रतिगृहीता सागरिका रत्नावली है । अंतः तुल्यविशेषण यहां है। इसको वत्सराज का देखना अन्या प्रेयसी के तरह सप्रेम निरखना वासवदत्ता का रक्तमुखत्व होना प्रकृतलता से अप्रस्तुत रत्नावली का सूचक पताका स्थानक यहां है ॥१४॥

कुछ नासमझ अत एव नादान ( आचार्यैरुपदिष्टं नादत्ते नादानः नन्द्यादित्वात्कर्त्तरि ल्युना निष्पन्नः ) कहते हैं कि भरत मुनि ने चार प्रकार का पताकास्थानक कहा है किन्तु दशरूपककार ने दो ही प्रकार का बतलाया है। उनको समझना चाहिये कि दशरूपककार ने नाट्यानां लक्षणं संक्षिपामि एक वार ऐसा कहकर फिर संक्षिप्तं क्रियतेऽञ्जसा संक्षेप करने की प्रतिज्ञा की है अतः भरतोक्त ४ प्रकार के पताका स्थानकों में से प्रथम एवं तृतीय को तुल्यसंविधान के रूप में और २ य एवं ४ र्थ को तुल्यविशेषण के रूप में संक्षेप करके कह दिया। उद्दामोत्कलिका यह चतुर्थ पताकास्थानक का उदाहरण है। इसको नाट्य शास्त्र के १९ अ० के ३५ श्लोक की हमारी हिन्दी टीका में देखें और समझें ।१४॥

इस तरह एकविध आधिकारिक और पताका एवं प्रकरी नाम से दो प्रकार का प्रासङ्गिक ऐसे पहले कहा हुआ तीन प्रकार का भी इतिवृत्त पुनः तीन प्रकार का है उसको कहते हैं।

पहले कहे हुए तीन प्रकार के भी इतिवृत्त को पुनः प्रख्यात उत्पाद्य एवं मिश्र भेद से तीन प्रकार का है ऐसा कहते हैं।

## बालक्रीड़ा

यहां इतिहासादेः यह ल्यब्लोपा पंचमी है जैसे श्वशुरात् श्वशुर से माने श्वशुर को देखकर वैसे इतिहासादि माने इतिहास आदि का अनुरोध करके। अतः इतिहास से रामायण महाभारत से आदिपद ग्राह्य वृहत्कथामञ्जरी एवं कथा सरित्सागर की कथा से एवं दन्तकथा से प्रख्यात। उत्पाद्य कवि की कल्पना से प्रसूत और मिलन संकर से अर्थात् इतिहास एवं कविरचित कथा एवं दन्तकथा के सांकर्य से। यही वस्तु दिव्य भेद से अदिव्य दिव्य से भिन्न मर्त्य लोकीय मनुष्य पशु पक्षी एवं नागलोकीय शेष तक्षकादि रूपों के दिव्यादिव्य भेद से गणना करने से चरित का अन्त नही है। अर्थात् अनन्त है। उसमें इतिहास प्रख्यात दिव्य चरित नागानन्द में जीमूत वाहन का, इ० प्र० अदिव्य मर्त्यचरित महाभरत से लिया हुआ शाकुन्तलेतिवृत्त। इ० प्र० दिव्यादिव्य चरित महावीरचरित एवं उत्तररामचरित। कविकथा प्रख्यात मर्त्यचरित स्वप्नवासवदत्त और कविक० प्र० दिव्यादिव्यचरित विक्रमोर्वशीय। दन्त कथा एवं प्रख्यात मर्त्य वस्तु वेणीसंहार। कविकल्पित मर्त्य च० मालतीमाधव तथा मृच्छकटिक उनमें भी फिर धीरोदत्तत्वादि नायक की अवस्था के कारण आठ अवस्था वाली नायिकाओं के भेद से इनका अन्त नही है। अतः निगद कहते २ व्याख्या होती है।

यहां किसी नादान या अविधेय (विधेयो वचनग्राही; शास्त्र एवं आचार्यों के वचन का ग्रहीता विधेय होता है स्वार्थ में अण् करने से वैधेय भी वही हुआ किन्तु जो वचन का ग्रहीता नही है वह अवैधेय है। इसी लिए अमर कोष में मूर्खावैधेयबालिशाः लिखा है। कहीं जो अमरकोष में मूर्खवैधेयबालिशाः छपा है वह अशुद्ध है। लिपिकार का प्रमाद है वहां वस्तुतः पाठ यही है जो लिख दिया है। मिश्र कथावस्तु धनञ्जय की असत् कल्पना है। प्रख्यात और उत्पाद्य के मिश्रण से यदि मिश्र वस्तु हो सकेगी तो अभिज्ञानशाकुन्तल की ही कथावस्तु ही मिश्र हो जायगी। क्योंकि छठे और सातवें अंक की कथा सर्वथा उत्पाद्य है। इस पर समझौवल है। अरे दोस्त! (दोष्णो भावः दोष्टा माने भुजत्व। वह भुजत्व जिसमें है वह दोस्त है। जैसे लवन बनता है किन्तु णत्व लोक से हो जाता है अतः लवण एवं लावण्य शब्द बनते हैं उसी तरह ष्ट को स्तुत्व लोक से हो गया। लोक में कहा भी जाता है कि अमुक व्यक्ति इस राजा का दाहिना हाथ है। महाभारत में तो शकुन्तला को लडका आश्रम में हो गया था। नाटक में तो उसको लडका हेमकूट पर्वत पर अदिति के यहां हुआ। महाभारत में तो शकुन्तला का परित्याग और ग्रहण सभा में ही हो गया था किन्तु नाटक में उसका परित्याग सभा में हुआ और ग्रहण अदिति के आश्रम में। महाभारत में लोक लज्जा से त्याग

**प्रख्यातमितिहासादेरुत्पाद्यं कविकल्पितम् ॥१५॥**

**मिश्रं च संकरात्ताभ्यां दिव्यमर्त्यादिभेदतः ।**

अवलोकः

इति निगदव्याख्यातम् ॥१५॥

तस्येतिवृत्तस्य किं फलमित्याह—

बालक्रीड़ा

हुआ और नाटक में दुर्वासा के शाप से हुई विस्मृति से हुआ। यही हाल उत्तर रामचरित में भी है। वाल्मीकीय की कथा और ही है किन्तु नाटक में भवभूति ने भिन्न ही टंकित की है। अतः नाटककार कथा लिखने नही बैठता है। वह तो नाटक लिखता है कितना परिवर्त्तन कर दिया। रामायण में सीता पृथिवी में समा गई है यहां उनका मिलन कराया है तव भी कहा जाता है कि उत्तरे रामचरिते भवभूतिर्विशिष्यते। इस पर भी शाकुन्तल के विषय में प्रसिद्ध जर्मन विद्वान् गेटे ने नेपोलियन से कहा था कि तुम जर्मनी से सव कुछ ले जाओ किन्तु इस शाकुन्तल नाटक को यहां से मत ले जाना। वस समझ जाइये ॥१५॥

इस इतिवृत्त का फल क्या है उसको कहते हैं यदर्थोयं समारम्भस्तत्कार्यं परिकीर्तितश्। व०। १६।२६॥ समारम्भ कार्य के लिए किया जाता है अतः समराम्भ कारण है और कार्य फल है। फल और कार्य पर्याय है। इस इतिवृत्त का कार्य फल त्रिवर्ग है। वह कही पर शुद्ध है मिश्रित नही है। और कही पर वह एक से अनुबन्धी है मिश्रित है कहीं पर वैसा अनेकों से माने एक से अधिक से अनुबन्धी है मिश्रित है।

धर्म अर्थ और काम ये तीन फल है। त्रिवर्ग साधनं नाटयम्। वह फल शुद्ध माने एक एक ही केवल रहे। माने केवल धर्म ही रहे। या केवल अर्थ ही रहे या केवल काम ही रहे। कहीं पर द्वयनुबन्धी हो माने धर्म और अर्थ रहें या धर्म और काम रहे या अर्थ और काम रहें। त्र्यनुबन्धी रहे माने धर्म अर्थ एवं काम ये तीनों रहें। केवल धर्म नागानन्द में हैं। केवल अर्थ वेणीसंहार में है। केवल काम मालतीमाधव में हैं। धर्म एवं काम मालविकाग्निमित्र में हैं। धर्म अर्थ काम शाकुन्तल में है। अर्थ काम अनर्घ राघव में हैं।

क्रिया जन्य फल कार्य होता है अतः कार्य और फल पर्याय है। इस पर भी किसी यार (या प्रापणे धातु से कन्दर मन्दर समर अम्बर आडम्बर आदि शब्दों में जैसे बाहुलकात् अर प्रत्यय होता है उसी तरह यार में अरप्रत्यय है) ने जो लिखा कि १।१६ वीं कारिका में कार्य के स्थान पर फल लिखना चाहिए था। कार्य की फला नुवर्ती व्यापार के नाम से अलग परिभाषा करनी चाहिए थी।

**कार्यं त्रिवर्गस्तच्छुद्धमेकानेकानुबन्धि च ॥१६॥**
**स्वल्पोद्दिष्टस्तु तद्धेतुर्बीजं विस्तार्यनेकधा ।**

अवलोक:

धर्मार्थकामाः फलम् । तच्च शुद्धमेकैकमेकानुबन्धं द्वित्र्यनुबन्धं वा ॥१६॥

तत्साधनं व्युत्पादयति—

स्तोकोद्दिष्टः कार्यसाधकः पुरस्तादनेकप्रकारं विस्तारी हेतुविशेषो बीजवद् बीजम् । यथा रत्नावल्यां वत्सराजस्य रत्नावलीप्राप्तिहेतुरनुकूलदैवो यौगंधरायणव्यापारो विष्कम्भके न्यस्तः—'यौगंधरायणः –कः संदेहः । 'द्वीपादन्यस्माद्' इति पठति इत्यादिना 'प्रारम्भेऽस्मिन्स्वामिनो वृद्धिहेतौ' इत्यन्तेन ।

बालक्रीड़ा

उस पर समझौवल है । तुम हो पूरे चैपट्ट । दश यार जब परदेश को चलने लगे तब उन्होंने शर्त्तकरी कि हम लोग एक दूसरे की हिफाजत करते रहें । यह नही हो कि कोई एक इसमें से भटक जाय । इसी शर्त्त के अनुसार किसी नगर वगैरह मे अपने काम को पूरा करने के बाद एक ने कहा कि हम लोग दश चले थे दश ही हैं तो । हममें से कोई इधर उधर भटक तो नही गया है गणना कर लेनी चाहिए । जब गणना करने लगे तो एक कम हो जाय । क्योंकि जो गणना करता था वह अपने को नही गिनता था । मार्ग में जाते हुए किसी ने समझाया कि दशवें तुम हो गणना करने में तुम अपने को छोड़ देते हो । इसी तरह अर्थ की प्रकृति माने स्वरूप जैसे हेतु है समारम्भक बीज है उसी तरह उसका स्वरूप हेतुमान् माने फल भी है क्योंकि वह उससे बाहर कैसे हो सकता है अर्थ की ५ वीं अवस्था फल है । समारम्भ तो फल को प्राप्त करने के लिए किया जाता है । अतः कार्य और समारम्भ भिन्न २ है ॥१६॥

उस फल के साधन का हेतु का व्युत्पादन निरूपण करते हैं ।

जो हेतु स्वल्प रूप में कहा गया हैं किन्तु अनेकधा भिन्न २ प्रकार से विस्तारी है वह बीज कहलाता है ।

पहले स्तोक रूप में कहा जाने वाला कार्य का साधक पीछे अनेक प्रकार से विस्तार को प्राप्त कर लेता है वह हेतुविशेष बीज की तरह बीज है । बीज जैसे छोटा होता है किन्तु उसका विस्तार नीचे में पाताल तक उसकी जड़ें फैल जाती है ऊपर में आकाश में शाखा प्रशाखाओं में फैल जाता है ।

जैसे रत्नावली नाटिका में वत्सराज को रत्नावली की प्राप्ति का हेतु अनुकूल दैव से लालित यौगन्धरायण का व्यापार है जिसका उपन्यास विष्कम्भक में किया है ।

## अवान्तरं ह्यर्थविच्छेदे बिन्दुरच्छेदकारणम् ॥१७॥

अवलोकः

यथा च वेणीसंहारे द्रौपदीकेशसंयमनहेतुर्भीमक्रोधोपचितयुधिष्ठिरोत्साहो बीजमिति। तच्च महाकार्यावान्तरकार्यहेतुभेदादनेकप्रकारमिति ॥

अवान्तरबीजस्य संज्ञान्तरमाह—

यथा रत्नावल्यामवान्तरप्रयोजनानङ्गपूजापरिसमाप्तौ कथार्थविच्छेदे सत्यवन्तरः कार्यहेतुः— 'उदयनस्येन्दोरिवोद्वीक्षते । सागरिका—( श्रुत्वा। ) [1]कहं एसो सो उदयणणरिन्दो जस्स अलं तादेग दिण्ण।' इत्यादि। विन्दुर्जले तैलबिन्दुवत्प्रसारित्वात् ॥१७॥

बालक्रीड़ा

यौगन्धरायण कहता है— रत्नावली की प्राप्ति में कौन सन्देह है अर्थात् कोई भी सन्देह नही है। ऐसा कहता है और द्वीपान्तरों में भी यहां से लेकर स्वामी के इष्ट की सिद्धि के लिए किये गये हेतु के प्रारम्भ में यहां तक बोलता है।

और भी जैसे वेणीसंहार में भीमसेन के क्रोध से उपचित युधिष्ठिर का उत्साह जो द्रौपदी के केशों के संयमन का हेतु है वह बीज है। वह बीज महाकार्य का हेतु होता है और अवान्तर कार्य का हेतु होता है अतः कार्यभेद से कारण भी अनेक प्रकार का है, अवान्तर बीज की दूसरी संज्ञा को कहते हैं।

अवान्तर प्रयोजन के पूर्ण होने पर जब अर्थ के इतिवृत्त के विच्छेद टूट जाने का प्रसङ्ग उपस्थित हो जाय तब उस कथार्थ के अविच्छेद माने नही टूटने देने का अर्थात् मिला देने का जो कारण होता है वह बिन्दु है। अवान्तरं ह्यर्थविच्छेदे ऐसा पाठ है।

जैसे रत्नावली में अवान्तर प्रयोजन। अनङ्ग की पूजा के सम्पन्न हो जाने पर कथार्थ के विच्छेद का प्रसङ्ग उपस्थित हो गया उसी समय उसके बाद के अर्थ के हेतु (यहां अनन्तर कार्य यह पाठ अशुद्ध है इसकी जगह पर अवान्तरः कार्यहेतुः ऐसा पाठ होना चाहिए क्योंकि अर्थ का विच्छेद उपस्थित हुआ है अतः उसको मिलाने वाले हेतुभूत अर्थ को कहना चाहिए जिससे वह जुड़ जाय।) को कहते हैं कि नेपथ्य में वैतालिक लोग पढते हैं कि दूज के चाँद को देखने के लिए जनता जैसे मुँह को ऊपर की ओर करके ताकती है उसी तरह उदयन की तरफ लोग देख रहे हैं। सागरिका सुनकर अहो क्या यही वह उदयन है जिसके लिए तात ने मुझे दे दिया हैं। इत्यादि। इस हेतु को बिन्दु कहने का मतलब है कि जैसे तैल की बूँद जल में फैल जाती है उसी तरह यह भी फैल जाता है ॥१७॥

१. 'कथमेष स उदयननरेन्द्रो यस्मै अहं तातेन दत्ता।' इति च्छाया।

बीजबिन्दुपताकाख्यप्रकरीकार्यलक्षणाः ।
अर्थप्रकृतयः पञ्च ता एताः परिकीर्तिताः ॥१८॥
अवस्थाः पञ्च कार्यस्य प्रारब्धस्य फलार्थिभिः ।
आरम्भयत्नप्राप्त्याशानियताप्तिफलागमाः ॥ १६ ॥

अवलोकः

इदानीं पताकाद्यं प्रसङ्गाद्व्युत्क्रमोक्त क्रमार्थमुपसहरन्नाह—

अर्थप्रकृतयः प्रयोजनसिद्धिहेतवः ॥१८॥

अन्यदवस्थापञ्चकमाह—

बालक्रीड़ा

प्रसङ्ग से आधिकारिक इतिवृत्त के लगाव से प्रासङ्गिक इतिवृत्त के भेद पताका और प्रकरी को तथा उनके फलको जो व्युत्क्रम से कह दिया था उसका अब क्रम करने के लिए उपसंहार करते हुए कहते हैं बीज विन्दु पताका प्रकरी एवं कार्य नाम की ये पांच अर्थ की इतिवृत्त की प्रकृतियां स्वरूप कही हैं।

ये अर्थ की प्रकृतियाँ इतिवृत्त के स्वरूप नाट्य के निर्मितिरूप प्रयोजन की सिद्धि के हेतु हैं। अर्थात् कवि के लिए नाट्य निर्माण में सफलता के हेतु ये पांच कथार्थ की प्रकृतियां है स्वरूप हैं। जब नाटकादि का निर्माण करने लगेंगे तब उसका आरम्भ बीज से होता है और जब उसकी समाप्ति करने लगेंगे तब कार्य कर्त्तव्य से उसके फल का निर्देश करेंगे। इसी लिए बीजादि से अन्य बीजादि की अवस्थाओं को बतलाते हैं। अवस्थाऐं कालधर्म हैं अर्थात् बीज का पहले क्षण में वपन करने का आरम्भ करते हैं। फिर वह दूसरे क्षण में फैलाने का यत्न है। इत्यादि अर्थ की अवस्थायें होती है जो कि स्वाभाविक हैं।

अतः यहां अर्थप्रकृतयः और प्रयोजन सिद्धि हेतवः में उद्देश्य विधेयभाव है। नकि उनमें पर्यायवाचकता है। अर्थप्रकृतियां कारण हैं और नाटकनिर्माणरूप प्रयोजन फल है अत एव सिद्धि हेतवः ऐसा पद धनञ्जयजी ने कहा है ॥१८॥

अर्थ से भिन्न अर्थ की पांच अवस्थाओं को कहते हैं।

फल को नाटकनिर्माण की सिद्धि को चाहने वाले लोगों के द्वारा प्रारम्भ किये गये कार्य की अर्थ की इतिवृत्त की प्रारम्भ यत्न प्राप्त्याशा नियताप्ति और फलागम ये पांच अवस्थाऐं हैं ॥१९॥

**यथोद्देशं लक्षणमाह—औत्सुक्यमात्रमारम्भः फललाभाय भूयसे ।**
**अथ प्रयत्नः—प्रयत्नस्तु तदप्राप्तौ व्यापारोऽतित्वरान्वितः ॥२०॥**

अवलोकः

इदमहं संपादयामीत्यध्यवसायमात्रमारम्भ इत्युच्यते। यथा रत्नावल्याम्—'प्रारम्भेऽस्मिन्स्वामिनो वृद्धिहेतौ दैवे चेत्थं दत्तहस्तावलम्बे।' इत्यादिना सचिवायत्तसिद्धेर्वत्सराजस्य कार्यारम्भो यौगंधरायणमुखेन दर्शितः ॥

तस्य फलस्याप्राप्तावुपाययोजनादिरूपश्चेष्टाविशेषः प्रयत्नः। यथा रत्नावल्यामालेख्याभिलेखनादिर्वत्सराजसमागमोपायः—'[1]तहावि णत्थि अण्णो दंसणुवाओ त्ति जहातहा आलिहिअ जघासमीहिअं करिस्सम्।' इत्यादिना प्रतिपादितः ॥२०॥

बालक्रीड़ा

उद्देश के अनुसार लक्षण कहते हैं।

बड़े भारी फल के लाभ के लिए जो उत्सुकता है वह आरम्भ है। मैं इस फल को सम्पादन करूंगा प्राप्त करूंगा मुझे इसको अवश्य लेना है ऐसा जो अध्यवसाय दृढ निश्चय है उसको आरम्भ कहते हैं। जैसे रत्नावली में 'मालिक की वृद्धि के हेतु मालिक के अभ्युदय के कारक इस प्रारम्भ में निश्चय में अर्थात् मैंने निश्चय किया कि मैं अवश्य ही स्वामी उदयन का रत्नावली से मिलान करा दूंगा तभी उसी समय दैव ने भाग्य ने इस प्रकार का सहारा दिया। इत्यादि से सचिवायत्त सिद्धि वत्सराज के कार्य करने के लिए प्रारम्भ को दृढ निश्चय को यौगन्धरायण के द्वारा दिखला दिया।

अथ इसके अनन्तर प्रयत्न को कहते हैं—

जिस महान् फल को प्राप्त करने के लिए प्रारम्भ किया था उस फल के प्राप्त न होने पर जो बड़े बेग के साथ किया जाने वाला व्यापार है वह प्रयत्न है।

उस फल के प्राप्त न होने पर उस फल की प्राप्ति के लिये उपायों की योजना रूप जो चेष्टाविशेष है वह प्रयत्न है। जैसे रत्नावली में आलेख्य का अभिलेखनादि वत्सराज के साथ समागम करने के विषय में उपाय की योजना है। इसका स्पष्टी करण करते हैं कि यद्यपि दर्शन के लिए कई उपाय किये गये तद्यपि अन्य कोई उपाय नही है अतः जैसे तैसे उसको लिखकर अर्थात् उसके चित्र को लिखकर समीहित के अनुरूप करूंगी। इत्यादि से प्रतिपादन कर दिया ॥२०॥

---

१. 'तथापि नास्त्यन्यो दर्शनोपाय इति थथातथालिख्य यथासमीहितं करिष्यामि।' इति च्छाया,

**प्राप्त्याशामाह–उपायापायशङ्काभ्यां प्राप्त्याशा प्राप्तिसंभवः ।**

अवलोकः

उपायस्यापायशङ्कायाश्च भावादनिर्धारितैकान्ता फलप्राप्तिः प्राप्त्याशा । यथा रत्नावल्यां तृतीयेऽङ्के वेषपरिवर्ताभिसरणादौ समागमोपाये सति वासवदत्तालक्षणापायशङ्कायाः–१एवं जदि अआलवादालो विअ आअच्छिअ अण्णदो ण णइस्सदि वासवदत्ता ।' इत्यादिना दर्शितत्वादनिर्धारितैकान्ता समागमप्राप्तिरुक्ता ॥

बालक्रीड़ा

प्राप्त्याशा को कहते हैं—

उपाय और अपाय की शङ्काओं से जो प्राप्ति की सम्भावना है अर्थात् निश्चय नही है कि अवश्य मिल ही जायगा किन्तु संभव है मिल सकता है। उसे प्राप्त्याशा कहते हैं।

माने उपाय किया जा रहा है उपाय का भाव है और अपायशंका माने विघ्न हो जाने की भी आशङ्का है जिससे फल प्राप्ति की एकान्तता अवश्यंभाविता जो अनिर्धारित है निश्चित नही है वह प्राप्त्याशा है। जैसे रत्नावली में तृतीय अङ्क में वेष बदलकर अभिसार करने आदि वत्सराज से मिलने के उपाय किये जा रहें हैं तब भी वासवदत्तारूप अपाय की आशंका को इस तरह व्यवस्था करने में भी अगर असामयिक आंधी के तुल्य वासवदत्ता आकर वत्सराज को कहीं इधर उधर न ले जाय तो इत्यादि से दिखा दिया है अतः समागम हो जाने की अवश्यम्भाविता अनिश्चित है ऐसा कहा।

नीम हकीम खतरे जान—जैसी कहावत की स्थिति यहां किसी अवैधेय ने उपस्थित कर दी है। अभिनवगुप्ताचार्य तदनुयायी धनञ्जय और धनिक ने भरत मुनि के अक्षरों का याथार्थ्य कहा है। जैसे—

ईषत्प्राप्तिर्यदा काचित् फलस्य परिकल्प्यते। भावमात्रेण तं प्राहुर्विधिज्ञाः प्राप्तिसम्भवम् ॥१६।११

यदा जब भावमात्र से [ यहां भाव का अर्थ है भावनारूप उपाय और मात्रच् प्रत्यय है जो प्रमाण अर्थ में होता है। अतः ] माने भावनारूप प्रमाण से काचित् कोई माने जिसका स्वरूप निर्धारित हुआ है ऐसी फल की ईषत् प्राप्ति की परिकल्पना माने सम्भावना की जाती है कि उसको विधि के अभिनय की पद्धति के जानकार लोग प्राप्ति सम्भव कहते हैं। सम्भव शब्द अनेकार्थक है। केवल उत्पत्ति ही अर्थ नही है। संकेत

---

१. 'एवं यद्यकालवातालीवागत्यान्यतो न नेष्यति वासवदत्ता।' इति च्छाया,

## नियताप्तिमाह–अपायाभावतः प्राप्तिर्नियताप्तिः सुनिश्चिता ॥२१॥

### अवलोकः

अपायाभावादवधारितैकान्ता फलप्राप्तिर्नियताप्तिरिति । यथा रत्नावल्याम्—'विदूषकः— [1]सागरिका दुक्करं जीविस्सदि ।' इत्युपक्रम्य 'किं[2] ण उपायं चिन्तेसि ।' इत्यनन्तरम् 'राजा—वयस्य, देवीप्रादनं मुक्त्वा नान्यमत्रोपायं पश्यामि ।' इत्यनन्तराङ्कार्थबिन्दुनानेन देवीलक्षणापायस्य प्रसादनेन निवारणान्नियता फलप्राप्तिः सूचिता ॥२१॥

### बालक्रीड़ा

और अपाय तथा सम्भावना भी उसके अर्थ है। ऐसा त्रिकाण्ड शेष और अजय कोष में देखना चाहिए। अथ च संभोगो हि वियोगस्य संसूचयति सम्भवम् ( सुभाषितरत्नभाण्डागार एवं सुभाषितावलि में लिखा है। उसका अर्थ है सम्भावना। अतः प्राप्ति सम्भव माने प्राप्ति सम्भावना है। कल्पना का अर्थ सम्भावना है। जैसे— ठीक है किन्तु कल्पना ऐसी है कल्पना करके कहा गया है। इत्यादि। अतः आधी समझ आधे वैद्य की जैसी खतरे की चीज है। मेरे यार ! तुम हो चौपट्ट पूरे।

अब नियताप्ति को कहते हैं।

अपाय के विघ्न के अभाव से नष्ट हो जाने से सुनिश्चिता प्राप्ति नियताप्ति है।

अपाय के नही रहने से फलप्राप्ति की अवश्यंभाविता जहां निर्धारित है वह नियताप्ति है। जैसे रत्नावली में रत्नावली के कारागार में निगडित किये जाने पर उसके वारे में चिन्तित विदूषक राजा से कहता है कि सागरिका का जीना अब मुश्किल है ऐसा उपक्रम करके फिर कहता है कि उपाय का चिन्तन क्यों नही करते हैं। इस पर राजा कहते हैं कि वयस्य ! देवी के प्रसादन को छोड़ कर अर्थात् देवी को खुश करने के सिवाय और किसी उपाय को मैं नहीं देख रहा है। वस देवी को खुश करना ही उसके जीने का उपाय है। ऐसा अनन्तर वक्ष्यमाण ८र्थ अङ्क की कथा के बिन्दुभूत इस देवी प्रसादन से देवीस्वरूप अपाय के निवारण से नियता फलप्राप्ति को सूचित किया ॥२१॥

---

१. 'सागरिका दुष्करं जीविष्यति ।' इति च्छाया. २. 'किं नोपायं चिन्तयसि ।' इति च्छाया ।

**फलयोगमाह–समग्रफलसंपत्तिः फलयोगो यथोदितः ।**
**संधिलक्षणमाह–अर्थप्रकृतयः पञ्च पञ्चावस्थासमन्विताः ॥२२॥**

अवलोकः

यथा रत्नवल्यां रत्नावलीलाभचक्रवर्तित्वावाप्तिरिति ॥

अर्थप्रकृतीनां पञ्चानां यथासंख्येनावस्थाभिः पञ्चभिर्योगाचथासंख्येनैव वक्ष्यमाणा मुखायाः पञ्च संधयो जायन्ते ॥२२॥

बालक्रीड़ा

फल योग को कहते हैं जहां फल की सम्पत्ति माने निष्पत्ति समग्र होती है यह यथोदित माने नाटकीय शास्त्र के विधान से अनुमोदित फल योग है। अर्थात् समर्थित फलयोग है इस तरह यथोदित का अर्थ स्पष्ट है।

यहां कार्य की चतुर्थ अवस्था में नियत शब्द का उपन्यास है और पञ्चमी में समग्र शब्द का। दोनों शब्दों का अर्थ स्पष्ट है कि नियत है कमी और वेशी अवस्था में नही है जितना होना चाहिए उतना पूर्ण हुआ कि नही इसकी प्रतीति नही है। और समग्र है जितना वाञ्छित है आवश्यक है वह पूर्ण है।

सन्धि के लक्षण को कहते हैं।

पञ्च अर्थप्रकृतियां अपनी पञ्च अवस्थाओं से मिलने पर संख्या के अनुसार मुखादि पांच सन्धियां हो जाती हैं। अर्थात् प्रथम अर्थ प्रकृति का प्रथम अवस्था से मेल होने पर प्रथम मुख सन्धि है इसी तरह द्वितीय का द्वितीय से मेल होने पर द्वितीय प्रतिमुख संन्धि होती है, तृतीय से तृतीय का मेल होने पर तृतीय गर्भसन्धि, चतुर्थ से चतुर्थ का मेल होने पर चतुर्थ विमर्शसंन्धि और पंचमी का पञ्चमी से मेल होने पर पञ्चमी उपसंहृति सन्धि होती है। यहां विमर्श या सावमर्श एक ही है तथा उपसंहृति और निर्वहण एक ही है।

जहां इष्ट वस्तु के या इष्ट फल के विषय में थोड़ा और होना चाहिए इतने से व्यवस्था नही हो सकेगी ऐसा कथन हो तथा क्या किया जाय हम लोग नियम से बंधे हुए हैं अतः जो नियत है नियमानुसार प्राप्त है उसमें कमी या वेशी हम नही कर सकते हैं ऐसा जहां कथन हो वहां नियताप्ति होती है। और जहां इष्ट के विषय में हां हां वस वस पूर्ण हो गया। यहां भगवान् का अनुग्रह है अतः सब ठाठ है भरा पूरा है। ऐसा भावपूर्ण कथन होता है वहां इष्ट समग्र होता है वहां फल योग होता है। यही नियत और समग्र शब्दों का स्वारस्य है।

पांच अर्थ प्रकृतियों का क्रमशः पांच अवस्थाओं से योग होने से क्रमशः वक्ष्यमाण पांच सन्धियां होती हैं। जैसे शैशव कौमार यौवन प्रौढ व वार्धक ये पांच अवस्था माने काल का प्रमाण प्राणियों के शरीर में होता है उसी तरह बीज विन्दु पताका प्रकरी

यथासंख्येन जायन्ते मुखाद्याः पञ्च संधयः ।
अन्तरैकार्थसंबन्धः संधिरेकान्वये सति ॥२३॥

अवलोकः

संधिसामान्यलक्षणमाह—

एकेन प्रयोजनेनान्वितानां कथांशानामवान्तरैकप्रयोजनसंबन्धः संधिः ॥२३॥

बालक्रीड़ा

एवं कार्य इन पांच नाटकीय अर्थ शरीरों में प्रारम्भ, यत्न,प्राप्त्याशा,नियताप्ति एवं फलागम ये पांच अवस्था कालमान होती हैं होते हैं। इनमें साधन होने के नाते सर्व प्रथम बीज का उपक्षेप करने का प्रारम्भ करेंगे। अतः प्रथम मुखसन्धि होती है।

इसी तरह सबके अन्त में कार्य को बतलाने के फलयोग को समझेगें अतः अन्तिम निर्वहण या उपसंहार सन्धि होती है। इनमें बीज फलरूप में परिणत हो जाय बीच में किसी प्रकार के विघ्न से विछिन्न न हो जाय लगाव लगा रहे इस लिए उसको जल बिन्दु से सींचते है सरस कर देते हैं जिसके फलस्वरूप बीज सूखने न पावे। बिन्दु से सरस करने के लिए यत्न आवश्यक है। अतः यह मुख के जोड़ की प्रतिमुख सन्धि होती है। प्रधान अपने हाथ से अपने शिर पर छत्र धारण करे चँवर डुलावे यह भोण्डी व्यवस्था होती है अतः जैसे शिर, कर, वक्षः मध्य एवं चरण ये पांच शरीर में होते हैं उसी तरह नाटकीय प्रधान कथार्थ के सहायक पताका एवं प्रकरी प्रासङ्गिक अंगों का उपयोग होता है जिससे फल के विषय में पता लग जाता है और प्राप्ति की आशा का सम्बन्ध भी हो जाता है। पता लगने और प्राप्ति की आशा होने पर कुछ प्रकृष्ट कारी अंगों की क्रिया को करते हैं इसी में नियताप्ति का सम्बन्ध हो जाता है। यह व्यवस्था हैं।

यहां अन्वये कर्त्तव्ये सति—ऐसा अर्थ विवक्षित है। सम्बन्ध दो में माने भेद्य और भेदक में होता है अतः एकार्थ सम्बन्ध का अर्थ है एक अर्थ का दूसरे अर्थ के साथ योग। अन्तर शब्द का "अन्तरमवकाशावधि परिधानान्तधिभेदतादर्थ्ये" है इस अमरकोष के अनुसार तादर्थ्य है अतः नाटकीय अर्थों में एकरूपता के लिए अन्वय कर्त्तव्य होने पर उसके वास्ते एक अर्थ का दूसरे अर्थ के साथ जो सम्बन्ध है वह सन्धि है।

नाट्यशास्त्र में १९ अ० में १५ श्लोक में लिखा है।

तासां स्वभावभिन्नानां परस्परसमागमात्।
विन्यास एकभावेन फलहेतुः प्रकीर्तितः। इति।

उन अवस्थाओं का कथा शरीर के साथ एकभाव से परस्पर में समागम की अपेक्षा से विन्यास है वह फलहेतु कहा गया है। एकेन प्रयोजनेन माने एक मुख्य

**के पुनस्ते संधयः–मुखप्रतिमुखे गर्भः सावमर्शोपसंहृति ।**
**मुखं बीजसमुप्तिर्हिर्नानार्थरससंभवा ॥२४॥**

अवलोकः

यथोद्देशं लक्षणमाह—बीजानामुत्पत्तिरनेकप्रकारप्रयोजनस्य रसस्य च हेतुर्मुखसंधिरिति व्याख्येयम् । तेनात्रिवर्गफले प्रहसनादौ रसोत्पत्तिहेतोरेव बीजत्वमिति । अस्य च बीजारम्भार्थयुक्तानि द्वादशाङ्गानि भवन्ति ॥२४॥

बालक्रीड़ा

प्रयोजन के बदौलत परस्पर में अन्वित अनुगत अर्थात् अनुकूल कथाभागों का अवान्तर प्रासङ्गिक एक प्रयोजन माने उद्देश्य से किया जाने वाला सम्बन्ध सन्धि है । यहां प्रयोजन का अर्थ उद्देश्य है । ऐसा

पुत्रप्रयोजना दाराः पुत्रः पिण्डप्रयोजनः ।

हितप्रयोजनं मित्रं धनं सर्वप्रयोजनम् । इस सुभाषित में हैं ।

इस तरह धनञ्जय की सन्धि की परिभाषा पहली है जो भरत एवं अभिनव गुप्त को सम्मत है । इसी परिभाषा के अनुसार कथाभागों का मिश्रण होने में आगे का उद्देश्य सफल होता है ॥२३॥

धनञ्जय की सन्धिविषयक परिभाषा को ओ ! पाठक लोगो ! दृष्टि से झलका कर के अर्थात् दृष्टि से ज्ञान से झलका कर स्फुट करके समझना समीचीन है । किन्तु शब्दों का विरुद्ध अर्थ पूरे चौपट्ट यार की दृष्टि से ओझल करके नही यार के लेख में जित देखो तित दोष ही दोष—

वे सन्धियां कौन कौन है—मुख प्रतिमुख गर्भ सावमर्श और उपसंहृति ये ५ सन्धियां है ।

एक पूरा चौपट्ट अवैधेय लिखता है कि खण्डों को सन्धि कहा जाता है । अरे यार ! सन्धि का अर्थ है जोड । दो लडाकू लोगों में सन्धि होती है मेल होता है उनमें खण्ड तो है ही अतः कथाखण्डों के मेल को सन्धि समझो । तुम्हारी योग्यता इसी से ज्ञात हो गई; जब तुम कृति शब्द के लिखने के अवसर में कृतित्व लिखते हो । अरे यार कृति में क्तिन् भावार्थप्रत्यय है उससे फिर भावार्थक त्वप्रत्यय कैसे हो सकता है । नायकादि की कृति कवियों की कृति ऐसा लिखो । क्योंकि कृति कार्य है कर्त्तव्य है यदि कृतित्व लिखोगे तो कार्यत्व कर्त्तव्यत्व भी लिखो फिर । कृति धर्मी का बोधक नही है धर्म का बोधक है । जैसे व्यक्ति पद से अमुक नर या नारी ऐसा धर्मी का बोध होता है वैसा बोध उससे नही होता है । उसकी कृति अमुक नर या नारी का कार्य है ।

बीज की समुप्ति बीज का वपन मुख सन्धि है ।

**अङ्गानि द्वादशैतस्य बीजारम्भसमन्वयात् ।**
**तान्याह–उपक्षेपः परिकरः परिन्यासो विलोभनम् ॥२५॥**
**युक्तिः प्राप्तिः समाधानं विधानं परिभावना ।**
**उद्भेदभेदकरणान्यन्वर्थान्यथ लक्षणम् ॥२६॥**
**बीजन्यास उपक्षेपः । परिकरमाह-तद्बाहुल्यं परिक्रिया ।**

अवलोकः

एतेषां स्वसंज्ञाव्याख्यातानामपि सुखार्थं लक्षणं क्रियते—

यथा रत्नावल्याम्—'(नेपथ्ये ।)

बालक्रीड़ा

इस सन्धि के बीज और आरम्भ के समन्वय से सम्बन्ध से १२ अङ्ग होते हैं ।

बीजों की समुप्ति अनेक प्रकार के प्रयोजन और रस की हेतु मुख सन्धि होती है ऐसी व्याख्या करना चाहिए । ऐसी व्याख्या करने से जिसका धर्म अर्थ एवं काम यह त्रिवर्ग फल नही है ऐसे प्रहसन वगैरह में रस की उत्पत्ति का हेतु ही बीज है । इति ।

यहां हमारी दृष्टि में

'मुखं बीजसमुप्तिर्हि नानार्थरससंभवा'

ऐसा पाठ होना चाहिए । क्योंकि जब पहले बीज को बोयेंगे तब उसकी उत्पत्ति होगी विना बोये उत्पत्ति कैसी । जब बोयेंगे तभी घर में रखे हुए सूखे बीजों में रस का जन्म होगा । अर्थात् सामाजिकों के हृदयों में आनन्द के बीज रत्यादि का अभिनय के द्वारा उद्बोधन होगा तभी रस प्राप्त होगा इसी व्याख्या के बदौलत रसोत्पत्ति का हेतु ही बीज है ऐसी संगति होगी ।

इस सन्धि के बीज से आरम्भ को युक्त करने से १२ अंग होते हैं । उन अंगों को कहते हैं—

उपक्षेप परिकर परिन्यास विलोभन युक्ति प्राप्ति समाधान विधान परिभावना उद्भेद भेद और करण ये बारह अन्वर्थ सार्थक अंग होते हैं । अब इनके लक्षणों को कहते हैं ॥२५।२६॥

अपनी संज्ञा से ही जिनकी व्याख्या हो जाती है ऐसे इन अंगों के सुख पूर्वक ज्ञान के लिए लक्षण को करते हैं ।

बीज का न्यास खेत में बीज का वोना वपन करना उपक्षेप है ।

## परिन्यासमाह - तन्निष्पत्तिः परिन्यासः

अवलोकः

द्वीपादन्यस्मादपि मध्यादपि जलनिधेर्दिशोऽप्यन्तात् ।
आनीय झटिति घटयति विधिरभिमतमभिमुखीभूतः ॥'

इत्यादिना योगंधरायणो वत्सराजस्य रत्नावलीप्रप्तिहेतुभूतमनुकूलदैवं स्वव्यापारं बीजत्वेनोपक्षिप्तवानित्युपक्षेपः ॥

यथा तत्रैव – 'अन्यथा क्व सिद्धादेशप्रत्ययप्रार्थितायाः सिंहलेश्वरदुहितुः समुद्रे प्रवहणभङ्गमग्नोत्थितायाः ।' इत्यादिना 'सर्वथा स्पृशन्ति स्वामिनमभ्युदयाः' इत्यन्तेन बीजस्य बहूकरणात्परिकरः ॥

बालक्रीड़ा

जैसे रत्नावली में नेपथ्य में माने परदे के भीतर में=अनुकूल हुआ विधि दैव हमारे अभिमत को अभीष्ट को द्वीपान्तर से समुद्र के बीच से तथा दिग्दिगन्तों से झटपट लाकर दे देता है।

इत्यादि से यौगन्धरायण ने वत्सराज को रत्नावली की प्राप्ति का हेतु जिसमें दैव सहायता कर रहा है ऐसे अपने व्यापार को उपक्षिप्त कर दिया अतः यह उपक्षेप है।

उस बीज का बाहुल्य बहुलीकरण परिक्रिया है। यहां छन्द के अनुरोध से परिकर को ही परिक्रिया शब्द से लिखा है

जैसे वहीं पर—अन्यथा माने यदि रत्नावली को वत्सराज से मिलाने के लिए किये जाने वाले हमारे व्यापार का अनुकूल दैव से लालन नही होता तो सिद्ध महात्मा के कथन में विश्वास करके मांगी हुई सिंहलेश्वर की दुहिता का समुद्र में नौका के टूट जाने से डूब कर निकल आना और फिर पानी के झकझोर से बहकर आये हुए फलक का लडकडी के पटरी का पकडना कैसे होता यहां से लेकर सभी तरफ से अभ्युदय स्वामी का स्पर्श करते हैं यहां तक के कथन से बीज का बहुलीकरण है अतः यह परिकर है। अर्थात् बोये हुए बीज का बढना परिकर है।

परिन्यास को कहते हैं—

बीज की नितरां पत्ति ज्ञान होना परिन्यास है अर्थात् अङ्कुरित हो जाने से अंकुर के निकल आने से बीज का ज्ञात होना परिन्यास है।

## विलोभनमाह–गुणाख्यानं विलोभनम् ॥२७॥

अवलोकः

यथा तत्रैव—'प्रारम्भेऽस्मिन्स्वामिनो वृद्धिहेतौ दैवे चेत्थं दत्तहस्तावलम्बे । सिद्धेर्भ्रान्तिर्नास्ति सत्यं, तथापि स्वेच्छाकारी; भीत एवास्मि भर्तुः ॥,

इत्यनेन यौगंधरायणः स्वव्यापारदैवयोर्निष्पत्तिमुक्तवानिति परिन्यासः ॥

यथा रत्नावल्याम्—

'अस्तापास्तसमस्तभासि नभसः पारं प्रयाते रवा-
वास्थानीं समये समं नृपजनः सायंतने संपतन् ।
संप्रत्येष सरोरुहद्युतिमुषः पादांस्तवासेवितुं
प्रीत्युत्कर्षकृतो दृशामुदयनस्येन्दोरिवोद्वीक्षते ॥'

बालक्रीड़ा

जैसे वहीं पर—

इधर स्वामी के अभ्युदयकारी हेतु का उपाय का प्रारम्भ शुरूवात किया उधर दैव ने भाग्य ने इस प्रकार हस्त का अवलम्बन सहारा दिया इससे सत्य है कि सिद्धि में कुछ भी भ्रान्ति नही है। तब क्यों चुप बैठे हो रत्नावली से वत्सराज का समागम करा दो। इस पर यौगन्धरायण कहते हैं। आपका कथन उत्तम है किन्तु स्वामी के निर्देश के विना अपनी इच्छा से कुछ भी करने में डरता हूं।

यहां स्वव्यापारदैवयोः में स्वव्यापारश्च दैवश्च इस द्वन्द्वसमास में अल्पाच्तर दैव शब्द का पूर्वनिपात होना चाहिए था किन्तु व्यापार प्रथम है और दैव का योग बाद में है अतः अभ्यर्हित होने से स्वव्यापार का पूर्वनिपात हो गया। यहां स्वव्यापार और दैव में हेतु हेतुमद्भाव सम्बन्ध है और सम्बन्ध में षष्ठी विभक्ति है।

यौगन्धरायण बीजत्वेन उपन्यस्त अपने व्यापार में दैव के योग के सम्बन्ध की निष्पत्ति को कहता है। अतः यह परिन्यास है।

विलोभन को कहते हैं—

बीज के अनुगुण अनुरूप आख्यान विलोभन है। जैसे अस्ताचल पर अपनी समस्त किरणों को बिखेर कर रवि के आकाश प्रान्त में प्रयाण कर जाने से सायंकाल हो गया। उस समय एक साथ आस्थानी माने राज सभाभवन में पहुंचने वाला यह राजमण्डल सम्प्रत्ति उदयमान अत एव नेत्रों के आकर्षक चन्द्र की जिनके सामने कमलों की कान्ति क्षीण हो जाती है उन किरणों के सदृश उत्कट अनुराग के जनक उदयन राजा के पादों को देखने के लिए उन्मुख होकर ताक रहा है। यहां इव का पादान् के साथ सम्बन्ध है। अतः इन्दोरिव ऐसा नही समझ कर पादानिव समझना चाहिए।

### अवलोकः

इति वैतालिकमुखेन चन्द्रतुल्यवत्सराजगुणवर्णनं सागरिकायाः समागमहेत्वनुरागानुगुण्येनैव आख्यानं विलोभनमिति ।। यथा च वेणीसंहारे—

मन्थायस्तार्णवाम्भःप्लुतकुहरवलन्मदरध्वानधीरः
कोणाघातेषु गर्जत्प्रलयघनघटान्योन्यसंघट्टचण्डः ।
कृष्णाक्रोधाग्रदूतः कुरुकुलनिधनोत्पातनिर्घातवातः
केनास्मत्सिंहनादप्रतिरसितसखो दुन्दुभिस्ताडितोऽयम् ।।'

इत्यादिः 'यशोदुन्दुभिः' इत्यन्तः भीमसेनस्य भीमनादः द्रौपद्याः केशसंयमनहेतुर्यौधिष्ठिर क्रोधज्योतिरुज्जृम्भणानुगुण्येन आख्यानं विलोभनमिति ।।

### बालक्रीडा

इस तरह वैतालिक के द्वारा वत्सराज का चन्द्र के तुल्य वर्णन सागरिका के समागम के हेतु अनुराग के अनुगुण आख्यान विलोभन है ।

यहां अनुराग बीजानुगुण्येन 'यह पाठ गडबड है । क्योंकि बीज तो अनुकूल दैव से लालित यौगन्धरायण का व्यापार है जिसका न्यास पहले उपक्षेप की व्याख्या में कर दिया है अतः यहां चन्द्रतुल्यवत्सराजवर्णनं सागरिकायाः समागमहेत्वनुरागानुगुण्येन आख्यानं विलोभनम् ऐसा पाठ है । और भी जैसे वेणी संहार में—

मन्थ दण्ड से झकझोर दिये गये समुद्र के जल में डूबे हुए कुहर से युक्त चञ्चल मन्दराचल की ध्वनि की तरह धीर गर्जते हुए प्रलय कालीन मेघों की घटा के समूह के परस्पर की टकरान के सदृश प्रचण्ड, कृष्णा के प्रलय रात्रि के क्रोध का अग्रदूत माने क्रोध की सूचना देने वाला सन्देशहर कुरुकुल के होने वाले संहार के द्योतक उत्पातमय निर्घातवात के समान तथा हमारे सिंहनाद की प्रतिध्वनि का सखा इस दुन्दुभि को किसने कोण के वाद्य वादक के आघात से बजा दिया है ।

यहां से यशोदुन्दुभिः यहां तक भीमसेन का भीमनाद द्रौपदी के केश संयमत हेतु युधिष्ठिर की क्रोध ज्योति के उज्जृम्भण के अनुगुण आख्यान विलोभन है ।

यहां 'द्रौपद्या विलोभनाद् विलोभनम्' ऐसा अटरका पटर लेख है अतः यहां पर 'इत्यादिः यशोदुन्दुभिरित्यन्तः भीमसेनस्य भीमनादः द्रौपद्याः केशसंयमनहेतुर्यौधिष्ठिरक्रोध ज्योतिरुज्जृम्भणानुगुण्येन आख्यानं विलोभनम् ऐसा पाठ है । ऐसे पाठ से ही गुणा ख्यानं विलोभनम् की संगति होगी अन्यथा नही ।

यहां किसी नादान ने अपने अवैधेयता पूर्ण स्वभाव के अनुसार जो विलोभन माना है इत्यादि से वर्णना का अभाव है यहां तक लिखा है वह सब झूठ है कहीं भी अभिनव गुप्ताचार्य ने ऐसा नही लिखा है ।।२७।।

## अथ युक्तिः— संप्रधारणमर्थानां युक्तिः

## अथ प्राप्तिः— प्राप्तिः सुखागमः ।

अवलोकः

यथा रत्नावल्याम्—'मयापि चैनां देवीहस्ते सबहुमानं निक्षिपता युक्तमेवानुष्ठितम्। कथितं च मया यथा बाभ्रव्यः कञ्चुकी सिंहलेश्वरामात्येन वसुभूतिना सह कथं कथमपि समुद्रादुत्तीर्य कोशलोच्छित्तये गतस्य रुमण्वतो घटितः।' इत्यनेन सागरिकाया अन्तःपुरस्थाया वत्सराजस्य सुखेन दर्शनादिप्रयोजनावधारणाद्बाभ्रव्यसिंहलेश्वरामात्ययोः स्वनायकसमागमहेतुप्रयोजनत्वेनावधारणाद्युक्तिरिति।

यथा वेणीसंहारे—'चेटी—[१]भट्टिणि, परिकुविदो विअ कुमारो लक्खीअदी।' इत्युपक्रमे 'भीमः—

मन्थामि कौरवशतं समरे न कोपाद् दुःशासनस्य रुधिरं न पिबाम्युरस्तः।
संचूर्णयामि गदया न सुयोधनोरू संधिं करोतु भवतां नृपतिः पणेन॥

बालक्रीड़ा

अथ युक्ति है—अर्थों का काव्योपात्त अर्थों का सम्प्रधारण, निश्चय युक्ति है।

जैसे रत्नावली में—मैंने भी बड़े आदर के साथ देवी के हाथ में इसको समर्पित कर उचित ही किया। और मैंने कह भी दिया है कि बाभ्रव्य नामक कञ्चुकी सिंहलेश्वर के अमात्य वसुभूति के साथ किसी किसी प्रकार समुद्र में डूबने से बचकर समुद्र को पारकर के कोशलेश्वर को पराजित करने के लिए गये हुये रुमण्वान् से मिल गया है। इससे अन्तःपुर में रहने वाली सागरिका सुख पूर्वक वत्सराज को देखती रहेगी इस प्रयोजन का निर्धारण हो गया और बाभ्रव्य और सिंहलेश्वर के अमात्य वसुभूति का अपने मालिक के साथ मिलन हो जायगा इस प्रयोजन का निश्चय हो गया इस तरह अर्थों के संप्रधारण हो जाने से यह युक्ति है।

यहां वही नादान "अर्थ कृतित्व की" ऐसा अर्थ को कृतित्व कहता है और अभिनवगुप्त के यहाँ से विचार किया जायगा यहां तक जो लिखता है वह अभिनव भारती में नही है। अथ प्राप्ति है—

सुख का आगम माने मिलना प्राप्ति है। जैसे—वेणीसंहार में चेटी—'मालकिन कुमार परिकुपित जैसे दिखाई पड़ रहे हैं। इस उपक्रम में भीम—यदि मैं क्रोध से समर में सो कौरवों को नही मारूँ दुःशासन की छाती से खून को नही पीऊँ तथा गदा के द्वारा सुयोधन की ऊरु का संचूर्णन नही करूं तब इस हालत में आप लोगों का राजा (न कि मेरा राजा अपमान सह कर संधि करने को उद्यत होने वाला

---

१. 'भत्रि, परिकुपित इव कुमारो लक्ष्यते।' इति च्छाया।

## अथ समाधानम्—बीजागमः समाधानं

अवलोकः

द्रौपदी—( श्रुत्वा सहर्षम् । ) १नाध, अस्सुदपुव्वं खु एदं वअणम् । ता पुणो पुणो भण ।' इत्यनेन युधिष्ठिरोत्साहरूपबीजोपचायकभीमक्रोधान्वयेनैव सुखप्राप्त्या द्रौपद्याः प्राप्तिरिति । यथा च रत्नावल्याम्—'सागरिका–(श्रुत्वा सहर्षं परिवृत्य सस्पृहं पश्यन्ती ।) २कधं अअं सो राआ उदयणो जस्स अहं तादेण दिण्णा । ता परप्पेसणदूसिदं में जीविदं एदस्स दंसणेण बहुमदं संजादम् ।' इति सागरिकायाः सुखागमात्प्राप्तिरिति ।।

यथा रत्नावल्याम्—'वासवदत्ता—तेण ३ हि उअणेहि मे उवअरणाइं ।

सागरिका—४भट्टिणि, एदं सव्वं सज्जम् । वासवदत्ता–(निरूप्यात्मगतम् ।)

बालक्रीड़ा

मेरा राजा नही है ) समझौते से सन्धि करता है तो करे मैं उससे सहमत नही हूं । इस कथन से द्रौपदी को सुख मिलता है अतः कहती है कि हे नाथ ! यह आपका वचन अश्रुत पूर्व है अतः पुनः पुनः इसको कहिए । इससे युधिष्ठिर के उत्साहरूप बीज के उपचायक भीम के क्रोध के सम्बन्ध से द्रौपदी को सुख का आगम होता है अतः यह प्राप्ति है ।

यहां 'भीमक्रोधबीजान्वयेन सुखप्राप्त्या' ऐसा नही लिखकर युधिष्ठिरोत्साहरूप 'बीजोपचायकभीमक्रोधान्वयेन सुखागमात्' ऐसा पाठ लिखना उचित है । क्योंकि भीमसेनक्रोधोपचितयुधिष्ठिरोत्साह बीज है । और भी जैसे रत्नावली में - सागरिका कहती है कि क्या वही यह राजा उदयन है जिसको पिताजी ने मुझे दे दिया है ।

इससे तो मैं अनुभव करती हूं कि दूसरे की दासता करने से दूषित हुआ भी मेरा जीवन इसके दर्शन से बहुमत हो गया । इस तरह सागरिका अपने को सुखी समझती है अतः सुखागम से यह प्राप्ति है । अथ समाधान है—

बीजभूत अर्थ का आगम उपगमन अर्थात् प्रधान नायक के अनुकूल सम्यक् प्रकार से आहित होना समाधान है ।

जैसे रत्नावली में वासवदत्ता कहती है कि अच्छा, पूजा का अवसर है तब तो पूजा के उपकरण मुझे दो । इस पर सागरिका कहती है कि मालकिन ! सब संजोय दिया है । वासवदत्ता—सागरिका को देखकर अपने मन में कहती है कि अहो परिजन

---

१. 'नाथ अश्रुतपूर्वं खल्वेतद्वचनम् । तत्पुनः पुनर्भण ।' इति च्छाया । २. 'कथमयं स राजोदयनो यस्याहं तातेन दत्ता । तत्परप्रेषणदूषितं मे जीवितमेतस्य दर्शनेन बहुमतं संजातम् ।' इति च्छाया । ३. 'तेन ह्युपनय म उपकरणानि ।' इति च्छाया । ४. 'भर्त्रि, एतत्सर्वं सज्जम् ।' इति च्छाया ।

अवलोकः

अहो[1] पमादो परिअणस्स। जस्स एव्व दंसणपधादो पअत्तेण रक्खीअदि तस्स ज्जेव कह दिट्ठिगोअरं आअदा। भोदु। एव्वं दाव। (प्रकाशम्।) हञ्जे सागरिए, कीस तुमं अज्ज पराहीणे परिअणे मअणूसवे सारिअं मोत्तूण इहागदा। ता तहिं ज्जेव गच्छ।' इत्युपक्रमे 'सागरिका—(स्वगतम्।) [2]सारिआ दाव मए सुसंगदाए हत्थे समप्पिदा। पेक्खिदुं च मे कुतूहलम्। ता अलक्खिआ पेक्खिस्सम्।' इत्यनेन वासवदत्ताया रत्नावलीवत्सराजयोर्दर्शनप्रतीकारात्सारिकायाः सुसंगतार्पणेनालक्षितप्रेक्षणेन च वत्सराजसमागमहेतोर्यौगन्धरायणव्यापाररूपबीजस्योपादानात्समाधानमिति।

यथा च वेणीसंहारे—'भीमः—भवतु। पाञ्चालराजतनये, श्रूयतामचिरेणैव कालेन

बालक्रीड़ा

का दास दासियों का अनवधान है। जिसको दिखाई न पड़ जाय इस लिए जिसके दर्शन मार्ग से बचाने के लिए प्रयत्न किया जाता है उसी को दिखाई पड़ रहा है अर्थात् उसी को दृष्टि गोचर हो रहा है। अच्छा। इस प्रकार व्यवस्था करती हूं। इस तरह वासवदत्ता मनमें सोचकर प्रत्यक्ष में कहती है कि चेटि, सागरिके! महोत्सव की वेला है इसमें सभी दास एवं दासियाँ लगी हुई है किसी को भी फुरसत क्षणभर की भी नही है इस समय में सारिका मैंना को छोड़कर कैसे तुम यहां आ गई। अतः तुम मैंना की रक्षा में जाओ। सागरिका अपने मन में कहती है कि मैंना को मैंने सुसंगता के हाथ में सौंप दी हैं अतः सुरक्षित है चिन्ता की कोई बात नही है। किन्तु देखने के लिए मेरा कुतूहल है। इस उत्सव को एवं उत्सव में आये हुए उदयन को देखने का चाव है। अतः अलक्षित होकर देखूंगी। इससे वासवदत्ता के द्वारा रत्नावली और वत्सराज का परस्पर में एक दूसरे को देख लेने का प्रतीकार कर देने से, मैंना का सुसंगता के हाथ में सौंप देने से और सागरिका रत्नावली का अलक्षित होकर वत्सराज को देख लेने से, सागरिका को अन्तःपुर में पहुंचा देने से अवश्य ही इन दोनों की परस्पर देखा देखी हो जायगी इस उद्देश्य को मन में रखकर ही यौगन्धरायण ने देवी के हाथ में सागरिका को सौंपना रूप जो व्यापार किया था वह व्यापार प्रधाननायक के अनुकूल आहित हो गया अतः सागरिका एवं वत्सराज के समागम के हेतु व्यापार रूप बीज का सम्यक् आधान हो जाने से समाधान यह है।

और भी जैसे वेणीसंहार में क्रोध के आवेश से फडफडाती हुई भुजाओं से

---

१. 'अहो प्रमादः परिजनस्य। यस्यैव दर्शनपथात्प्रयत्नेन रक्ष्यते तस्यैव कथं दृष्टिगोचरमागता। भवतु। एवं तावत्। चेटि सागरिके, कथं त्वमद्य पराधीने परिजने मदनोत्सवे सारिकां मुक्त्वेहागता। तस्मात्तत्रैव गच्छ।' इति च्छाया। २. 'सारिका तावन्मया सुसंगतायाः हस्ते समर्पिता। प्रेक्षितुं च मे कुतूहलम्। तदलक्षिता प्रेक्षिष्ये।' इति च्छाया।

अथ विधानम्--विधानं सुखदुःखकृत् ॥२८॥

अवलोकः

चञ्चद्भुजभ्रमितचण्डगदाभिघातसंचूर्णितोरुयुगलस्य सुयोधनस्य ।

स्त्यानावनद्धघनशोणितशोणपाणिरुत्तंसयिष्यति कचाँस्तव देवि ! भीमः ॥'

इत्यनेन वेणीसंहारहेतोः युधिष्ठिरोत्साहबीजोपचायकभीमक्रोधस्य पुनरुपादानात्समाधानम् ॥

यथा मालतीमाधवे प्रथमेऽङ्के 'माधवः—

यान्त्या मुहुर्वलितकन्धरमाननं तदावृत्तवृत्तशतपत्रनिभं वहन्त्या ।

दिग्धोऽमृतेन च विषेण च पक्ष्मलाक्ष्या गाढं निखात इव मे हृदये कटाक्षः ॥

यद्विस्मयस्मितिमस्तमितान्यभावमानन्दमन्दममृतप्लवनादिवाभूत् ।

बालक्रीड़ा

घुमाई गई प्रचण्ड गदा के आघात से सुयोधन के ऊरु को संचूर्णित कर देने वाला यह भीम उसके स्त्यान गीले अवनद्ध ठोस रूप में जमे हुए गाढे खून से रंगे हुए हाथों से हे देवि तुम्हारे केशपाश को संजोयेगा ।

इससे वेणीसंहार में युधिष्ठिर के उत्साहरूप वीज के उपचायक भीम के क्रोध का उपादान किया है अतः यह समाधान है । यहां युधिष्ठिरोत्साहरूपबीजोपचायक भीम इतना पाठ छूट गया है उसकी योजना करने से अर्थ की संगति होती है ।

अथ अब विधान है—

जहां सम्मिलित रूप से सुख एवं दुःख का अभिधान होता है वह विधान है । इस तरह सुख एवं दुःख कारी जहां अर्थ रहे वह विधान है । जैसे मालतीमाधव के प्रथम अंक में माधव कहता है—

घुमाये जा रहे डंठल से युक्त कमल के सदृश वार वार पीछे की ओर घुमाई हुई ग्रीवा से विशिष्ट मुखवाली, सुन्दर बरौनियों से सजी हुई आखों वाली नायिका ने जाते जाते ताकने के समय में निरतिशय आनन्द मद तथा उसके बाद भी जीवन दायक होने से अमृत में विभोर और असह्य विरह वेदना देने वाला होने से विष से सन्ने हुए कटाक्ष को तिरछी नजर को मेरे हृदय में मेरे मन में ऐसा गहरा गाड़ दिया है जिसका पुनः निकालना मुश्किल है । यहां अमृत में विभोर होने से सुखकृत् और विष में सना हुआ होने से दुःखकृत् कटाक्ष है ।

उस नायिका की सन्निधि में जो मेरा हृदय विस्मय से माने लोकोत्तर अपूर्व लावण्य के दर्शन से चित्तविकासकारी अद्भुतरस के स्थायिभाव से सुधा समुद्र में गोता लगाने से माने आनन्द से निरतिशय सुख से मन्द था आनन्दानुभव में निमग्न

तत्संनिधौ तदधुना हृदयं मदीयमङ्गारचुम्बितमिव व्यथमानमास्ते ॥'

इत्यनेन मालत्यवलोकनस्य तत्समागमहेत्वनुरागबीजानुगुण्येनैव माधवस्य सुख-दुःखकारित्वाद्विधानमिति ।

यथा च वेणीसंहारे—'द्रौपदी—[1]णाध, पुणोवि तुम्मेहि अहं आअच्छिअ समासासिव्वा । भीमः—ननु पाञ्चालराजतनये ! किमद्याप्यलीकाश्वासनया ।

भूयः परिभवक्लान्तिलज्जाविधुरिताननम् ।
अनिःशेषितकौरव्यं न पश्यसि वृकोदरम् ॥'

इति संग्रामस्य सुखदुःखहेतुत्वाद्विधानमिति ॥



होने से बाहिरी वृत्तियों से शून्य हो गया था वही मेरा हृदय इस समय उसके वियोग में अङ्गार से चुम्बित सा हो गया है। यहां हृदय जल गया नही कहकर चुम्वित हो गया कहने का भाव है कि मन में बैठी हुई प्रिया को सन्ताप न पहुंच जाय इस लिए चुम्बन किया ऐसी कोमल उक्ति की है ।

यहां भी नायिका की सन्निधि सुखकृत् है और असन्निधि दुःखकृत् है ।

इन दोनों श्लोकों में मालती का अवलोकन समागमहेतु अनुरागरूपी बीज के अनुगुणरूप से ही अर्थात् आनन्द जनक होने से माधव को सुखकारी है और विरहावस्था में दुःखकारी है अतः यह विधान नामक मुख सन्धिका अंग है । यहां मालत्यव लोकनस्य तत्समागमहेत्वनुरागबीजानुगुण्येनैव माधवस्य सुखदुःखकारित्वाद्विधानम् । ऐसा साम्प्रदायिक पाठ है ।

और भी जैसे—वेणीसंहार में—द्रौपदी कहती है कि नाथ ! फिर भी आप ही आकर मुझे आश्वासन देगे । इस पर भीम कहते हैं कि अब तुम कौरव कुल का निःशेष विनाश नही करने से होने वाली परिभव की क्लान्ति एवं लज्जा से अधोमुख वृकोदर को नही देखोगी ।

यहां द्रौपदी को संग्राम में कौरवों के निःशेष विनाश को सुनकर सुख हुआ है किन्तु रिपुवल भयंकर होता है इसकी स्मृति से दुःख हुआ है इस तरह संग्राम के सुख दुःखकारी होने से यह विधान अंग है ।

---

१. 'नाथ, पुनरपि त्वयाहमागत्य समाश्वासयितव्या ।' इति च्छाया ।

**अथ परिभावना– परिभावोऽद्भुतावेशः ।**

**अथोद्भेदः-- उद्भेदो गूढभेदनम् ।**

अवलोकः

यथा रत्नावल्याम–'सागरिका—(दृष्ट्वा सविस्मयम् ।) १कधं पच्चक्खो ज्जेव अणङ्गो पूअं पडिच्छेदिता । अहंपि इध ठ्ठिदा ज्जेव णं पूजइस्सम् ।' इत्यनेन वत्सराजस्यानङ्गरूपतयापह्नवादनङ्गस्य च प्रत्यक्षस्य पूजाग्रहणस्य लोकोत्तरत्वादद्भुतरसावेशः परिभावना ।

यथा च वेणीसंहारे—'द्रौपदी - किं२ दाणिं एसो पलअजलधरस्तणिद मंसलो खणे खणे समरदुन्दुभी ताडीअदि ।' इति लोकोत्तरसमरदुन्दुभिध्वनेर्विस्मयरसावेशाद्द्रौपद्याः परिभावना ॥

यथा रत्नावल्यां वत्सराजस्य कुसुमायुधव्यपदेशगूढस्य वैतालिकवचसा 'अस्तापास्त–' इत्यादिना 'उदयनस्य–' इत्यन्तेन बीजानुगुण्येनैवोद्भेदनादुद्भेदः ।

बालक्रीड़ा

अद्भुत आवेश परिभावना है । जैसे—रत्नावली में सागरिका देखकर आश्चर्य के साथ कहती है कि क्या अनङ्ग प्रत्यक्षरूप में पूजा का ग्रहण कर रहे हैं । अच्छा मैं भी यही पर खडी २ पूजा करूंगी ।

यहां वत्सराज को कामदेव के रूप में छिपा देने और कामदेव का प्रत्यक्ष रूप से पूजा ग्रहण करने की लोकोत्तरता से अद्भुत रस का आवेश परिभावना है ।

और भी जैसे वेणीसंहार में द्रौपदी पूछती है कि क्या इसी समय प्रलय कालीन जलधर की ध्वनि की तरह मांसल ध्वनि वाला यह समर का नगारा क्षण क्षण में बजाया जा रहा है ।

यहां द्रौपदी को समरदुन्दुभि की लोकोत्तर ध्वनि के सुनने से विस्मय रस का आवेश हो गया है अतः परिभावना है । अथ उद्भेद है—

गूढ पदार्थ का किसी रहस्यभूत पदार्थ का भेदन कर देना प्रकट कर देना उद्भेद है ।

जैसे रत्नावली में कामदेव के व्यपदेश से यह कामदेव है यह कामदेव है ऐसे व्यवहार से छिपाये गये वत्सराज का अस्तापास्त यहां से लेकर उदयनस्य यहां तक के वैतालिक के वचन से प्रकट कर देने पर यह उद्भेद है ।

---

१. 'कथं प्रत्यक्ष एवानङ्गः पूजां प्रतिच्छेदिता । अहमपीहास्थितैवैनं पूजयिष्यामि ।' इति च्छाया. २. 'किमिदानीमेष प्रलयजलधरस्तनितमांसलः क्षणे क्षणे समरदुन्दुभिस्ताड्यते ।' इति च्छाया ।

## अथ करणं-- करणं प्रकृतारम्भः ।

अवलोक:

यथा च वेणीसंहारे-'आर्य, किमिदानीमध्यवस्यति गुरुः ।' इत्युपक्रमे ( नेपथ्ये ।)

यत्सत्यव्रतभङ्गभीरुमनसा यत्नेन मन्दीकृतं
यद्विस्मर्तुमपीहितं शमवता शान्ति कुलस्येच्छता ॥
तद्यूतारणिसंभृतं नृपसुताकेशाम्बराकर्षणैः
क्रोधज्योतिरिदं महत्कुरुवने यौधिष्ठिरं जृम्भते ॥

भीमः—(सहर्षम् ।) जृम्भतां जृम्भतां संप्रत्यप्रतिहतमार्यस्य क्रोधज्योतिः ।' इत्यनेन छन्नस्य द्रौपदीकेशसंयमनहेतोर्युधिष्ठिरक्रोधस्योद्भेदः ॥

यथा रत्नावल्याम्—१'णमो दे कुसुमाउह, ता अलीहदंसणो मे भविस्ससि त्ति

बालक्रीड़ा

और भी जैसे वेणीसंहार में—आर्य कञ्चुकी ! गुरु हमारे बड़े भाई जी इस समय क्या कर रहे हैं इस उपक्रम में नेपथ्य में—

कहीं सत्यव्रत टूट नही जाय इस भावना से डरपोक मन वाले राजा ने जिस क्रोध को यत्न पूर्वक कम किया और शमप्रधान राजा ने कुल में शान्ति बनी रहे इस पवित्र भावनामयी इच्छा से जिस क्रोध को भुलाना भी चाहा वह जूआ रूप अरणि से पाञ्चाली के केश एवं वसनों के आकर्षण के द्वारा उत्पन्न हुआ राजा का क्रोधज्योति कौरव रूपी वन में बड़े भयंकर रूप से यह प्रज्ज्वलित हो रहा है ।

इस तरह के वचन को सुनकर भीम हर्ष के साथ कहते हैं कि आर्य की क्रोध ज्योति को वे रोक टोक प्रज्ज्वलित होने दीजिए प्रज्ज्वलित होने दीजिए ।

इससे द्रौपदी के केश के संयमन के हेतु युधिष्ठिर के छिपे हुए क्रोध के भेदन से यह उद्भेद है ।

अथ करण है—

प्रकृत का प्रक्रियमाण का आरम्भ करण है । यहां प्रकृत शब्द में वर्त्तमानार्थक क्त प्रत्यय है अतः इसका प्रक्रियमाण अर्थ है । यदि यहां भूत अर्थ में क्त प्रत्यय होता तो जो बीत गया है उसका आरम्भ कैसा । अतः वर्त्तमान में ही क्त है ।

जैसे रत्नावली में—भगवन् ! सुमायुध ! आपको नमस्कार है । आपका

---

१. 'नमस्ते कुसुमायुध, तदमोघदर्शनो मे भविष्यसीति । दृष्टं यत्प्रेक्षितव्यम् । तद्यावन्न कोऽपि मां प्रेक्षते तद्गमिष्यामि ।' इति च्छाया ।

अवलोकः

दिट्ठं जं पेक्खिदव्वम् । ता जाव ण को वि मो पेक्खइ ता गमिस्सम् ।

इत्यनेनानन्तराङ्कप्रस्तूयमानचित्रलेखनात्मकसङ्गमोपायारम्भणात् करणम् ।

यथा च वेणीसंहारे—'तत्पाञ्चालि, ! गच्छाम वयमिदानीं कुरुकुलक्षयाय' इति । सहदेवः—'आर्य, गच्छाम इदानीं गुरुजनानुज्ञाता विक्रमानुरूपमाचरितुम् ।' इत्यनेनानन्तराङ्कप्रस्तूयमानसंग्रामारम्भणात्करणमिति । सर्वत्र चेहोद्देशप्रतिनिर्देश-वैषम्यं क्रियाक्रमस्याविवक्षितत्वादिति ॥

बालक्रीड़ा

दर्शन मेरे लिए अप्रोघ हो व्यर्थ नही जाय । जो दर्शनीय था उसे देख लिया । जब तक मुझे कोई देख नही ले अर्थात् जान नही जाय तब तक इसी बीच में मुझे चले जाना चाहिए अतः मैं जा रही हूं ।

यहां अनन्तर आगे आने वाले अङ्क में प्रकृत माने प्रक्रियमाण जो चित्र लेखन रूपी उपाय है उसके आरम्भण से यह करण है ।

यहां अनन्तराङ्क प्रक्रियाणचित्रलेखनात्मकसंगमोपायस्यारम्भणात् करणम् । ऐसा पाठ है । जो लिपिकार की असावधानी से गड़ बड़ाया है ।

और भी जैसे वेणीसंहार में भीम कहते हैं हे पाञ्चालि ! इस समय हम लोग कुरु कुल का विनाश करने के लिए जा रहे हैं । इसी की सहमति में सहदेव कहते हैं कि आर्य ! इस समय गुरुजन से अनुज्ञात हम लोग विक्रम के अनुरूप आचरण करने के लिए जा रहे हैं ।

इससे अनन्तर अङ्क में प्रस्तूयमान संग्राम के आरम्भ करने से करण है ।

यहां मुख सन्धि के सभी अङ्गों में उद्देश माने पहले कहे हुए का प्रतिनिर्देश पुनः कहने में जो साम्य होना चाहिए था उसका जो अभाव यानी वैषम्य हो गया है उसका निराकरण करते हैं कि क्रिया के क्रम की विवक्षा इनमें नही है ।

यहां का आशय यह है कि रत्नावली के एवं वेणीसंहार के स्थलों का जो उदाहरण के रूप में विन्यास किया है उनमें द्वितीय अङ्क के स्थल को पहले के अंग को निरूपण करने के लिए उद्धृत किया है और प्रथम अंक के स्थल को बाद के अंग के प्रतिपादन के समय में उद्धृत किया है । होना चाहिए पहले अंक के स्थल का पहले और द्वितीय अंक के स्थल का बाद में । ऐसा करने में पहले कहे हुए का पुनः कहना नही हुआ प्रत्युत वैषम्य हो गया उसके विषय में समझौता किया कि यहां क्रिया का क्रम विवक्षित नही है यहां तो विषय को समझाना विवक्षित है । अतः वैषम्य दोष यहां नही है ।

## अथ भेदः- भेदः प्रोत्साहना मता ॥२६॥

अवलोकः

यथा वेणीसंहारे—[१]'णाध, मा क्खु जण्णसेणीपरिभवुद्दीविदकोवा अणवेक्खिदसरीरा परिक्कमिस्सथ। जदो अप्पमत्तसंचरणीयाइं सुणीयन्ति रिउबलाइं।

भीमः—अयि सुक्षत्रिये,

अन्योन्यास्फालभिन्नद्विपरुधिरवसासान्द्रमस्तिष्कपङ्के
मग्नानां स्यन्दनानामुपरिकृतपदन्यासविक्रान्तपत्तौ।
स्फीतासृक्पानगोष्ठीरसदशिवशिवातूर्यनृत्यत्कबन्धे
संग्रामैकार्णवान्तःपयसि विचरितुं पण्डिताः पाण्डुपुत्राः॥,

इत्यनेन क्रुद्धभीमेन युधिष्ठिरोत्साहबीजानुगुण्येनैव विषण्णाया द्रौपद्याः प्रोत्साहनाद्भेद इति॥

एतानि च द्वादश मुखाङ्गानि बीजारम्भद्योतकानि साक्षात्पारम्पर्येण वा विधेयानि। एतेषामुपक्षेपपरिन्यासयुक्त्युद्भेदसमाधानानामवश्यंभावितेति॥

बालक्रीड़ा

अथ भेद है।

प्रोत्साहना भेद है। जैसे रत्नावली में द्रौपदी कहती है कि नाथ! शत्रु के द्वारा मेरा तिरस्कार कर देने के कारण आप का क्रोध उद्दीप्त हो गया है अतः शरीर की परवाह नही कर के युद्ध में परिक्रमण मत करियेगा। क्योंकि युद्ध का विधान है कि दुश्मनों की सेना में बड़ी सावधानी के साथ संचार करना चाहिए।

इसके उत्तर में भीम कहते है कि अपि सुक्षत्रिये।

हाथियों के युद्ध में कुम्भस्थल में उनकी भिड़न्त होती है। उस भिड़न्त में टकराने में खून बहने लगता है और चर्वी निकलने लगती है जिससे गाढा कीचड हो जाता है। उस कीचड में डूबे हुए रथों के ऊपर पैदल सेना अपने पैरों को जमाकर पराक्रम करती है। इधर बहते हुए खून को पीने वाली गीदड़ियों के अमङ्गल चिल्लाने को सुनकर कबन्ध नाँच रहे है ऐसे संग्राम रूपी समुद्र के जल में विचरण करने के लिए पाण्डु के पुत्र पण्डित है।

इससे क्रुद्ध भीम के द्वारा युधिष्ठिर के उत्साह रूपी बीज के अनुकूल ही दुखिया द्रौपदी का प्रोत्साहन किया गया है अतः भेद है। ये १२ मुख सन्धि के अङ्ग है। इनमें बीज अर्थ और प्रारम्भ अवस्था का समन्वय द्योतित होता है। रूपकों में इनका विधान साक्षात् या परम्परया करना चाहिए। इनमें से उपक्षेप परिकर परिन्यास युक्ति उद्भेद और समाधान को अवश्य करना चाहिए ॥२६॥

---

१. 'नाथ, मा खलु याज्ञसेनीपरिभवोद्दीपितकोपा अनवेक्षितशरीराः परिक्रमिष्यथ। यतोऽप्रमत्तसंचरणीयानि श्रूयन्ते रिपुबलानि।' इति च्छाया।

अथ साङ्गं प्रतिमुखसंधिमाह—

लक्ष्यालक्ष्यतयोद्भेदस्तस्य प्रतिमुखं भवेत् ।
बिन्दुप्रयत्नानुगमादङ्गान्यस्य त्रयोदश ॥३०॥

अवलोकः

तस्य बीजस्य किंचिल्लक्ष्यः किंचिदलक्ष्य इवोद्भेदः प्रकाशनं तत्प्रतिमुखम् । यथा रत्नावल्यां द्वितीयेऽङ्के वत्सराजसागरिकासमागमहेतोरनुरागबीजस्य प्रथमाङ्कोपक्षिप्तस्य सुसङ्गताविदूषकाभ्यां ज्ञायमानतया किंचिल्लक्ष्यस्य वासवदत्ताया च चित्रफलकवृत्तान्तेन किंचिदुन्नीयमानस्य दृश्यादृश्यरूपतयोद्भेदः प्रतिमुखसंधिरिति ।

बालक्रीड़ा

इसके अन्त में निरूपण में किसी अवैधेय ने भरत के नाम से जो "भरतके अनुसार भेद में कथापुरुष अलग अलग कर दिये जाते हैं। उन्होंने इसकी परिभाषा दी है संघातभेदनार्थो भेदः। अर्थात् मिले जुले लोगों में फूट डालने की घटना का वर्णन भेद है। इसमें औत्सुक्य न होने के कारण इसे मुखसन्धि का अंग मानना उचित नही है।" लिखा है। वह सब अपलाप है प्रलाप है। कहीं पर भी नाटचशास्त्र में भरत ने ऐसा नही लिखा है। उनका वाक्य ऊपर उद्धृत है। इसकी अभिनव भारती है कि नाटकीय पात्र समूह का अपने अपने प्रयोजन के लिए निष्क्रमण माने इधर उधर जाने के वास्ते भेदन माने प्रकृष्ट करण है वह भेद है। इस मूल एवं अभिनव भारती में कौन सा ऐसा उल्लेख हैं जिससे मिले जुले लोगों में फूट डालने की घटना का वर्णन होता हो।

अथ अब अङ्गों के सहित प्रतिमुख सन्धि को कहते हैं।

जिसमें लक्षित ज्ञात एवं अलक्षित अज्ञात रूप से बीज का उद्भेद है प्रकाशन है वह प्रतिमुख सन्धि होती है।

इसमें बिन्दु और प्रयत्न का अनुगम होने से १३ अंग होते हैं।

उस बीज का कुछ लक्ष्य की तरह और कुछ अलक्ष्य की तरह जो उद्भेद है बकाशन है वह प्रतिमुख है। जैसे रत्नावली के द्वितीय अङ्क में वत्सराज और सागरिका के समागम का उपयोगी अनुराग बीज जो प्रथमाङ्क में कह दिया गया है। और सुसंगता एवं विदूष के द्वारा जान लिया गया है अतः कुछ लक्ष्य है तथा वासवदत्ता के द्वारा चित्रफलक के वृत्तान्त के जरिये उन्नयन कर लिया गया है अतः कुछ अलक्ष्य है इस तरह जिसका दृश्य एवं अदृश्यरूप से उद्भेद है वह प्रतिमुख सन्धि है।

अवलोक:

वेणीसंहारेऽपि द्वितीयेऽङ्के भीष्मादिवधेन किंचिल्लक्ष्यस्य कर्णाद्यवधाच्चालक्ष्यस्य भीमक्रोधोपचितोत्साहबीजस्य ।

'सहभृत्यगणं सबान्धवं सहमित्रं ससुतं सहानुजम ।
स्वबलेन निहन्ति संयुगे नचिरात्पाण्डुसुतः सुयोधनम् ।।' इत्यादिभिः ।

'दुःहशासनस्य हृदयक्षतजाम्बुपाने दुर्योधनस्य च यथा गदयोरुभङ्गे ।
तेजस्विनां समरमूर्धनि पाण्डवनां ज्ञेया जयद्रथवधेऽपि तथा प्रतिज्ञा ।।,

इत्येवमादिभिश्चोद्भेदः प्रतिमुखसंधिरिति ।।

अस्य च पूर्वत्रोपक्षिप्तबिन्दुरूपार्थप्रयत्नरूपावस्थानुगतानि त्रयोदशाङ्गानि भवन्ति । तान्याह—

बालक्रीड़ा

वेणीसंहार में द्वितीय अंक में भीष्म के और आदि पद ग्राह्य द्रोण के वध से कुछ लक्षित एवं कर्ण के और आदि पद ग्राह्य शल्य के अवध से कुछ अक्षित हुए भीम के क्रोध से उपचित युधिष्ठिर के उत्साह बीज का उद्भेद प्रतिमुख है ।

संयुग में युद्ध में नचिरात् शीघ्र ही पाण्डु के लडके युधिष्ठिर वगैरह सुयोधन का उसके भृत्य बान्धव मित्र पुत्र एवं भाइयों के सहित निःशेष हनन कर देंगे । इत्यादि से और तेजस्वी पाण्डुओं की जैसी प्रतिज्ञा दुःशासन की छाती के खून रूपी अम्बु के पीने में और गदा से सुयोधन के ऊरु के भञ्जन करने में थी वैसी ही अब समरभूमि के बीच में जयद्रथ के वध के विषय में भी समझनी चाहिए । इत्यादि से किया गया उद्भेद प्रतिमुख सन्धि है । इसके पूर्व में उपक्षिप्त अर्थात् बतलाये हुए बिन्दुरूप अर्थ और प्रयत्न रूप अवस्था से अनुगत १३ अंग होते हैं । यहां पूर्वाङ्क पद में अंकपद अनुपयोगी है । अतः पूर्वत्र पद है ।।३०।।

एक सुभाषित है कि

अज्ञः सुखमाराध्यः सुखतरमाराध्यते विशेषज्ञः ।
ज्ञानलवदुर्विदग्धो लोकेशेनापि नाराध्यः ।।

जो नही जानता है उसको विना प्रयास के सुख से समझा दिया माने ज्ञान करा दिया जाता है और विशेषज्ञ को अत्यन्त सुख से माने कुछ भी प्रयास किये विना समझा दिया जाता है । किन्तु जो तो ज्ञान के लव को समझदारी के लेश को पाकर दुर्विदग्ध माने दूषित होकर विशेष रूप से घमण्ड में जल गया है । उसको स्वयं लोकेश भी आकर समझावे तब भी समझा देना कठिन है ।

**विलासः परिसर्पश्च विधूतं शमनर्मणी ।**
**नर्मद्युतिः प्रगमनं निरोधः पर्युपासनम् ॥३१॥**
**वज्रं पुष्पमुपन्यासो वर्णसंहार इत्यपि ।**
**यथोद्देशं लक्षणमाह–रत्यर्थेहा विलासः स्याद्**

अवलोकः

यथा रत्नावल्याम्—'सागरिका – हिअ१अ, पसीद पसीद । किं इमिणा आआसमेत्तफलेण दुल्लहजणप्पत्थणाणुबन्धेण ।, इत्युपक्रमे '२तहावि आलेक्खगदं तं जणं कदुअ जधासमीहिदं करिस्सम् । तहावि तस्स णत्थि अण्णो दंसणोवाउत्ति ।, इत्येतैर्वत्सराजसमागमरतिं चित्रादिजन्यामप्युद्दिश्य सागरिकाया ईहा बिन्दुप्रयत्नानुगता विलास इति ॥

बालक्रीड़ा

इसी प्रतिमुख सन्धि के प्रसङ्ग में एक अवैधेय ने लिखा है कि 'मुख सन्धि में यत्नावस्था की कथा होती है इत्यादि । भला जितने भी नाटच सम्बन्धी ग्रन्थ है उनमें किसी में भी इसका संकेत किया होता तो ये मान्य होते । किन्तु किसी ने भी वैसा नहीं किया है अतः यह सब अवैधेयतापूर्ण प्रलाप है अपसिद्धान्त है ।

उन अंगों को कहते हैं वे अंग है—

विलास परिसर्प विधूत शम नर्म नर्मद्युति प्रगमन विरोध पर्युपासन वज्र पुष्प उपन्यास और वर्णसंहार ॥३१॥

अब यथोद्देश नाममात्र से कहे हुए अंगों के क्रमशः लक्षण को कहते हैं । रति प्रेम के लिए ईहा चेष्टा विलास है । ईह चेष्टायाम् धातु से ईहा बना है अतः इसका चेष्टा अर्थ है । जैसे रत्नावली में सागरिका अपने को समझाती है अरे हृदय ! तुम विकल मत होवो खुश रहो प्रसन्न रहो ।

जिसका केवल आयास ही फल है ऐसी दुर्लभजन की प्रार्थना में अनुबन्ध करना व्यर्थ ही है । इस उपक्रम में कहती है कि यद्यपि यह ठीक है तब भी उस दुर्लभजन का चित्र लिखकर या बनाकर अपनो इच्छा के अनुसार कार्य करूंगी । क्योंकि चित्र के सिवाय इसके देखने का या मिलने का कोई उपाय नही है ।

इससे चित्र में वत्सराज के साथ मिलन की इच्छा को लक्ष्य करके सागरिका की ईहा चेष्टा विलास है । इसमें बिन्दु रूप अर्थ और प्रयत्न रूप अवस्था का अनुगम है ।

---

१. 'हृदय, प्रसीद प्रसीद । किमनेनायासमात्रफलेन दुर्लभजनप्रार्थनानुबन्धेन ।' इति च्छाया । २. 'तथाप्यालेख्यगतं तं जनं कृत्वा यथासमीहितं करिष्यामि । तथापि तस्य नास्त्यन्यो दर्शनोपाय इति ।' इति च्छाया ।

## अथ परिसर्पः— दृष्टनष्टानुसर्पणम् ॥३२॥

परिसर्पः

अवलोकः

यथा वेणीसंहारे—'कञ्चुकी—योऽयमुद्यतेषु बलवत्सु, अथवा किं बलवत्सु, वासुदेवसहायेष्वरिष्वद्याप्यन्तःपुरसुखमनुभवति। इदमपरमयथातथं स्वामिनः।

आशस्त्रग्रहणादकुण्ठपरशोस्तस्यापि जेता मुने-
स्तापायास्य न पाण्डुसूनुभिरयं भीष्मः शरैः शायितः।
प्रौढानेकधनुर्धरारिविजयश्रान्तस्य चैकाकिनो
बालास्यायमरातिलूनधनुषः प्रीतोऽभिमन्योर्वधात् ॥'

इत्यनेन भीष्मादिवधाद् दृष्टस्य अभिमन्युवधान्नष्टस्य बलवद्वासुदेवसहायक युधिष्ठिरोत्साहरूपबीजस्य अच्छेदहेतुनाः सङ्ग्रामलक्षणप्रयत्नान्वित बिन्दुनुसर्पणात् परिसर्पः।

बालक्रीड़ा

अथ परिसर्प है—पहले दिखाई पड़े हुए किन्तु पीछे नष्ट हुए अर्थात् नही दिखाई पड़ने वाले बीज का विन्दु से अनुसर्पण परिसर्प है।

जो ये उद्योग में लगे बलवान्, अथवा बलवान् हैं ऐसा ही क्या कहा जाय जिनके सहायक भगवान् वासुदेव हैं ऐसे दुश्मनों के रहते आज भी यह अन्तःपुर के सुख का अनुभव करता है यह मालिक का पहले की तरह दूसरा अटपटा आचरण है।

जब से शस्त्र का ग्रहण किया है तब से आज तक कभी भी जिसका परशु कुण्ठित नही हुआ है उस जामदग्न्य मुनि को भी जीतने वाले जिस भीष्म को पाण्डु के लडकों ने शरों के आघात से युद्ध भूमि में सुला दिया। उस भीष्म का हनन इसके लिए तापप्रद नही हुआ। किन्तु जो व्यक्ति पहले तो बालक फिर अकेला फिर बड़े बड़े महारथ धनुर्धारी दुश्मनों को परास्त करके थक गया। इसके बाद दुश्मनों ने जिसके धनुष को काट दिया उस अभिमन्यु के बध से प्रसन्न हो रहा है। क्या कहा जाय।

इत्यनेन भीष्मादिवधाद् दृष्टस्य अभिमन्युवधान्नष्टस्य बलवद्वासुदेवसहायक युधिष्ठिरोत्साहरूपबीजस्य अच्छेदहेतुना सङ्ग्रामलक्षणप्रयत्नान्वितबिन्दुनानुसर्पणात् परिसर्पः। इति शुद्धः पाठ। अवलोकधृतस्तु संगतिमान्नास्ति।

इस कञ्चुकी के वचन के द्वारा भीष्मादि के बध से दृष्ट तथा अभिमन्यु के बध से नष्ट प्राय स्वतः बलवान् तथा भगवान् वासुदेव की सहायता पाकर अतिबलवान् पाण्डव युधिष्ठिर के उत्साह रूपी बीज का जो अच्छेद हेतु और सङ्ग्राम लक्षण प्रयत्न से अन्वित है उस विन्दु से अनुसर्पण से यहां यह परिसर्प है।

## अथ विधूतम्- विधूतं स्यादरतिस्

अवलोकः

यथा च रत्नावल्यां सारिकावचनचित्रफलकदर्शनकोपनासागरिकानुनयार्थं गृहीततदग्रहस्तैर्दृष्टस्य एषा खलु अपरा वासवदत्तेति नामश्रवणोतरं वासवदत्ताऽऽगमनकल्पनाजनितभयादग्रहस्तत्यागेन नष्टस्य भर्तृसमागमहेतुसागरिकानुरागोत्थापकयौगन्धरायणव्यापाररूपबीजस्य अच्छेदहेतुना क्वासौ क्वासौ इत्यन्वेषणपुरःसरानुकूलकरणरूपप्रयत्नेनान्वितबिन्दुनानुसर्पणात् परिसर्पः ।

यथा रत्नाधल्याम्—'सागरिका—१सहि, अहिअं मे संतावो बाधेदि । (सुसङ्गता दीर्घिकातो नलिनीदलानि मृणालिकाश्चानीयास्या अङ्गे ददाति) सांगरिका—(तानि क्षिपन्ती ।) २सहि, अवणेहि एदाइं । किं अआरणे अत्ताणं आयासेसि । णं भणामि ।

बालक्रीड़ा

यथा रत्नावल्यां सारिकावचनचित्रफलकदर्शनकोपनासागरिकानुनयार्थं गृहीततदग्रहस्तैर्दृष्टस्य एषा खलु अपरा वासवदत्तेति नामश्रवणोतरं वासवदत्ताऽऽगमन कल्पनाजनितभयादग्रहस्तत्यागेन नष्टस्य भर्तृसमागमहेतुसागरिकानुरागोत्थाकयौगन्धरायणव्यापाररूपबीजस्य अच्छेदहेतुनाः क्वासौ क्वासौ इत्यन्वेषणपुरःतसरानुकूलकरणरूपप्रयत्नेनान्वितस्य बिन्दुनानुसर्पणात् परिसर्पः । अयं पाठः साधुः । अवलोक धृतस्तु अपूर्णः । और भी जैसे रत्नावली में सारिका के मैना के वचन चित्रफलक के दर्शन और कोपना सागरिका के अनुनयार्थ उसके अग्रहस्त के ग्रहण से दृष्ट हुए वह निश्चित ही दूसरी वासवदत्ता है इस तरह बासवदत्ता के नाम को सुनकर वासवदत्ता आ गई की कल्पना से भीत होकर सागरिका के अग्रहस्त के छोड़ देने से नष्ट हुए मालिक के समागम का हेतु सागरिका के अनुराग के उत्थापक यौगन्धरायण व्यापार रूप बीज के अच्छेद हेतु जो वह आई हुई वासवदत्ता कहाँ है कहाँ है इस तरह वासवदत्ता के अन्वेषण एवं अनुकूल करने के लिए किये जाने वाले प्रयत्न से अन्वित बिन्दु से अनुसर्पण परिसर्प है ।

अरति माने आवश्यक उपयोगी बस्तुओं में दुःखप्रदत्त्व की भावना से प्रेम का नही होना अर्थात् ठुकरा देना विधूत है ।

जैसे रत्नावली में सागरिका—सखि ! सन्ताप मुझे अधिक पीडित कर रहा है । इतना सुनकर सुसङ्गता वापी से नलिनी के दलों को एवं मृणालों को उसके अंगों पर रखती है । इस पर भी सागरिका कहती है कि सखि ! इन्हे हटा लो । बेकार अपने को कष्ट में डाल रही हो । मैं कहती हूं सुनो ।

---

१. 'सखि, अधिकं मे संतापो बाधते ।' इति च्छाया ।

२. 'सखि, अपनयैतानि । किमकारण आत्मानमायासयसि । ननु भणामि ।
दुर्लभजनानुरागो लज्जा गुर्वी परवश आत्मा ।
प्रियसखि ! विषमं प्रेम मरणं शरणं केवलमेकम् ।।' इति च्छाया ।

**अथ शमः— तच्छमः शमः ।**

अवलोकः

दुल्लहजणाणुराओ लज्जा गरुई परवसो अप्पा ।
पिअसहि विसमं पेम्मं मरणं सरणं णवरं एक्कम् ।।'

इत्यनेन यौगन्धरायणव्यापाररूपबीजोत्थानुरागपोषकेण सागरिकायाः स्वस्यै मृत्युरूपरक्षकप्राप्त्यै इच्छाकरणरूपेण प्रयत्नेन अन्वितस्य बिन्दोरन्वयेन शीतोपचार विषयकारतिः विधूतम् ।

यथा च वेणीसंहारे भानुमत्या दुःस्वप्नदर्शनेन दुर्योधनस्यानिष्टशङ्कया पाण्डवविजयशङ्कया वा रतेर्विधूननमिति ।।

तस्या अरतेरुपशमः शमः । यथा रत्नावल्याम्—'राजा— वयस्य, अनया लिखितोऽहमिति यत्सत्यमात्मन्यपि मे बहुमानस्तत्कथं न पश्यामि ।' इति प्रक्रमे

बालक्रीड़ा

दुर्लभजन में अनुराग करता नासमझी है। अनुराग करती हूं तो मुझे प्रयत्न करना चाहिए वह भी नही कर सकती हूं क्योंकि स्त्रीस्वभाव सुलभ लज्जा बडी प्रवल है अतः कुछ भी नही कर पाती हूं। मरता क्या न करता के अनुरोध पर प्रयत्न करूं भी तो परवश आत्मा है। मैं पराधीन हूं। मालकिन के हुक्म के विना हिल डुल भी नही सकती हूं। इसके सिवाय यह प्रेम विषम है। समान रूप से नही रहता है। वल्कि इतना बढ जाता है कि इस समय मरना ही जीना है। क्योंकि मरना रक्षक है।

शरणं गृह रश्रित्रोः इस कोष के अनुसार यहां शरण का अर्थ रक्षिता रक्षक है। अतएव श्री कृष्णः शरणं मम का मेरा श्री कृष्ण रक्षक है ऐसा अर्थ होता है।

इत्यनेन यौगन्धरायणव्यापाररूपबीजोत्थानुरागपोषकेण सागरिकायाः स्वस्यै मृत्युरूपरक्षकप्राप्त्यै इच्छाकरणरूपेण प्रयत्नेन अन्वितस्य बिन्दोरन्वयेन शीतोपचारविषय कारतिः विधूतम् । अयमेव पाठो नान्यः असङ्गतेः ।

इस कथन से यौगन्धरायण के व्यापार रूप बीज से उत्पन्न हुए अनुराग के पोषक सागरिका का अपने लिए मृत्यु रूप रक्षक की प्राप्ति को चाहने रूप प्रयत्न से अन्वित विन्दु के अन्वय से शीतोपचारविषयक अरति विधूत है। यहां मूल में बीजान्वयेन पाठ अशुद्ध है। बिन्दोरन्वयेन ठीक है—बीज का अन्वय मुख सन्धि में होता है यहां प्रतिमुख में विन्दु का अन्वय है।

शम को कहते है। उस अरति का शमन ही शम है। जैसे रत्नावली में—राजा कहते हैं कि वयस्य ! सागरिका ने मुझे चित्र में लिखा है यह सच मुच मैं अपने आप में बहुमान का अनुभव करता हूं। इस प्रक्रम से सागरिका अपने मन में कहती है कि

## अथ नर्म- परिहासवचो नर्म

अवलोकः

'सागरिका—( आत्मगतम् । ) हि१अअ, समस्सस । मणोरहो वि दे एत्तिअं भूमि ण गदो ।' इति किंचिदरत्युपशमाच्छम इति ।।

यथा रत्नावल्याम्—'सुसङ्गता—२सहि जस्स कए तुमं आअदा सो अअं पुरदो चिट्ठदि । सागरिका—(सासूयम् ।) ३सुसङ्गदे, कस्स कए अहं आअदा । सुसङ्गता—४अइ अप्पसङ्किदे, णं चित्तफलअस्स । ता गेण्ह एदम् ।' इत्यनेन सुसंगतया क्रियमाणवत्सराजमेलनरूपप्रयत्नान्वितस्य बिन्दोरानुगुण्येन मिलनविषय-शंकापरिहारार्थं परिहासवचनं नर्म ।

यथा च वेणीसंहारे—'(दुर्योधनश्चेटीहस्तादर्घपात्रमादाय देव्यै समर्पयति । पुनः ( भानुमति—(अर्घ दत्वा ।) ५हला, उवणेहि मे कुसुमाइं जाव अवराणं पि

बालक्रीड़ां

हृदय ! समाश्वस्त होओ । जिसको तुमने तो कभी मनोरथ में भी नही लिया था वह यहां हो रहा है । इस तरह कुछ अरति का शमन हुआ है अतः शम है ।

अथ अब नर्म को कहते है ।

परिहासमय वाक्य नर्म है । माने मजाक करते हुए बोलना नर्म है सारल्य है । जैसे रत्नावली में। सुसङ्गता—सखि ! जिसके लिए तुम आई हो वह तुम्हारे सामने स्थित है । सागरिका—(असूया करती हुई) मैं किसके लिए आई हूं । सुसङ्गता—अरे आत्मा पर माने आत्मीयजन पर भी शंकाकरनेवाली चित्र फलक के लिए तुम आई हो ।

इससे सुसंगता के द्वारा किये गये वत्सराजमेलन रूप प्रयत्न से अन्वित बिन्दु के अनुगुण मिलनविषयकशंका के दूरीकरणार्थ परिहासमय वचन नर्म है ।

अवलोक के अनुसार बीजान्वित परिहास वचन नर्म है जो अशुद्ध है । इत्यनेन सुसंगतया क्रियमाणवत्सराजमेलनरूपप्रयत्नान्वितस्य बिन्दोरानुगुण्येन मिलनविषयकशंका-परिहारार्थं परिहासवचनं नर्म । अयं पाठः साधुः ।

और भी जैसे वेणीसंहार में—( दुर्योधन चेटी के हाथ से अर्घपात्र को लेकर देवी के हाथ में अर्पण करता है । फिर भानुमती अर्घ देकर कहती है कि हला चेटी ! मुझे पुष्पों को दो जिससे अवशिष्ट देवताओं की पूजा को सम्पन्न

---

१. 'हृदय, समाश्वसिहि । मनोरथोऽपि त एतावतीं भूमिं न गतः ।' इति च्छाया । २. 'सखि, यस्य कृते त्वमागता सोऽयं पुरतस्तिष्ठति ।' इति च्छाया । ३. 'सुसङ्गते ! कस्य कृतेऽहमागता । इति च्छाया । ४. 'अयि आत्मशङ्किते, ननु चित्रफलकस्य । तद्गृहाणैतत् ।' इति च्छाया । ५. 'हला, उपनय मे कुसुमानि यावदपरेषामपि देवानां सपर्यां निवर्तयामि ।' इति च्छाया ।

**अथ नर्मद्युतिः-- धृतिस्तज्जा द्युतिर्मता ॥३३॥**

अवलोकः

देवाणं सवरिअं णिवत्तंमि (हस्तौ प्रसारयति। दुर्योधनः पुष्पाण्युपनयति। भानुमत्या स्तत्स्पर्शजातकम्पाया हस्तात्पुष्पाणि पतन्ति।)' इत्यनेन युधिष्ठिरोत्साहबोजाच्छेद हेतोः दुःस्वप्नदर्शनोपशमार्थदेवपूजायां परिहासात्मकविघ्नकरणरूपप्रयत्नेनान्वितस्य बिन्दोरानुगुण्येन नर्म प्रतिमुखसन्धेरङ्गमिति युक्तम्।

यथा रत्नावल्याम्—'सुसङ्गता—[1]सहि, अदिणिठ्ठुरा, दाणिं सि तुमम्। जा एवं पि भट्टिणा हत्थावलम्बिदा कोवं ण मुञ्चसि। सागरिका—(सभ्रूभङ्गभी-

बालक्रीड़ा

करूं। ऐसा कहकर वह हाथों को फैलाती है और दुर्योधन पुष्पों को देता है। पुष्प समर्पण के समय में दुर्योधन के हाथ का भानुमती के हाथ के साथ स्पर्श होता है। उस स्पर्श से उद्रिक्त काम के व्यञ्जक कम्पन से पुष्प गिर जाते है।

इस नर्म से दुःस्वप्न दर्शन से उद्भूत दोष के उपशमन के लिए की जाने वाली देवपूजा में विघ्नकारी के द्वारा बीज के उद्घाटन कर देने से परिहास को प्रतिमुख सन्धि का अंग मानना युक्त है। यह क्या लेख है। यह अवलोक नितान्त अशुद्ध है। क्योंकि इस नर्म से परिहास प्रतिमुख सन्धि का अंग है। उसका कारण है दुःस्वप्नदर्शन के उपशमन के वास्ते देवपूजा में विघ्न करने वाले के द्वारा युधिष्ठिरोत्साह रूपी बीज का उद्घाटन कर देना।

परिहास वचन को नर्म कहा है। फिर नर्म से परिहास अंग हो गया। प्रतिमुख सन्धि का अंग तो नर्म है परिहास नही है नर्म का लक्षण परिहास वचन है। लक्ष्य और लक्षण में भेद होता है। लक्ष्य से लक्षण अंग बन गया। दोष के उपशमनार्थ देवता की पूजा में विघ्नकारी के द्वारा यहां क्रियमाण पद को नही कहा। अच्छा। अध्याहार कर लेगे। किन्तु उसने युधिष्ठिरोत्साह रूप बीज का उद्घाटन कैसे किया। गमक कार्य से गम्य कारण का जैसे धूमकार्य से कारण वह्निका उद्घाटन होता है। यहां विघ्नकारी दुर्योधन के द्वारा यह उत्साह का कार्य है क्या। नही है तब गमक कैसे बनेगा। अतः अतथार्थ लेखन है। यहां ऐसा लिखना चाहिए।

युधिष्ठिरोत्साहबीजाच्छेदहेतोः दुःस्वप्नदर्शनोपशमार्थदेवपूजायां परिहासात्मक विघ्नकरणरूपप्रयत्नेनान्वितस्य बिन्दोरानुगुण्येन नर्म प्रतिमुखसन्धेरङ्गमिति युक्तम्।

इति पाठः साधीयान्। नायिका को आश्वासन देने वाली सखी के परिहास रूप नर्म से होने वाली धृति माने धैर्य द्युति है। जैसे रत्नावली में—सखि! तुम इस समय भी अतीव निष्ठुर हो गई हो। क्योंकि इस प्रकार प्रिय के द्वारा हस्त से अवलम्वित हुई भी गृहीत हुई भी कोप का परित्याग नही करती हो अर्थात् प्रिय के द्वारा

---

१. 'सखि, अतिनिष्ठुरेदानीमसि त्वम्। यैवमपि भर्त्रा हस्तावलम्बिता कोपं न मुञ्चसि।' इति च्छाया।

## अथ प्रगमनम्-- उत्तरा वाक्प्रगमनम्

अवलोकः

षद्विहस्य ।) १सुसङ्गदे, दाणि पि ण विरमति ।' इत्यनेन यौगन्धरायणव्यापार-रूपबीजस्याच्छेदकेन सुसङ्गताकर्तृकवत्सराजसागरिकासमागमकारिहस्तग्राहण-प्रयत्नान्वितेन विन्दुना नर्मजनितं धैर्यं द्युतिः ।

यथा रत्नावल्याम्—'विदूषकः—२भो वअस्स, दिट्ठिआ वड्ढसे । राजा—(सकौतुकम् ।) वयस्य, किमेतत् । विदूषकः—३भो, एदं क्खु तं जं मए भणिदं तुमं एव्व आलिहिदो । को अण्णो कुसुमाउहव्ववदेसेण णिण्हवीअदि ।' इत्यादिना

बालक्रीडा

हाथ मिलाने पर भी प्रसन्न नही हो रही हो । सागरिका क्रोध के भाव को छिपाने के लिए कुछ भौंहे टेढी कर मुस्कराती हुई कहती है कि सुसङ्गते ! अब भी तुम विरत नही होती हो ।

इसके समन्वय के लिए अवलोककार का लेख है—

इससे अनुराग रूपी बीज के उद्घाटन के साथ अन्वय होने से नर्मजन्या धृति द्युति है ।

जो अशुद्ध है । अवलोककार ने स्वयं यौगन्धरायण के व्यापार को रत्नावली की प्राप्ति का हेतु बीज माना है । अतः एकवार व्यापार बीज होगा दुवारा अनुराग बीज होगा यह अपदार्थ हो जायगा । इसके सिवाय एक दोष और भी है कि बीज का अन्वय मुखसन्धि में होता है न कि प्रतिमुख सन्धि में । अतः अवलोक का पाठ ऐसा होना चाहिए—

यौगन्धरायणव्यापाररूपबीजस्याच्छेदकेन सुसङ्गताकर्तृकवत्सराजसागरिकासमागम-कारिहस्तग्राहणप्रयत्नान्वितेन विन्दुना नर्मजनितं धैर्यं द्युतिः ।

यौगन्धरायण के व्यापार रूप बीज का अच्छेदक माने उसको टूटने नही देने वाला और सुसङ्गता के द्वारा किये जाने वाले हाथ के ग्रहण करा देने रूप प्रयत्न से अन्वित नर्म से जनित धैर्य द्युति है ।

अथ प्रगमन है—परस्पर में किये गये उत्तर प्रत्युत्तरमय वाक्य प्रगमन है ।

जैसे रत्नावली में—विदूषक चित्र को दिखाता हुआ राजा से कहता है कि वयस्य ! तुम बड़े भाग्यशाली हो । राजा—यह क्या है । विदूषक—मैंने जो कहा था कि इसमें तुम ही आलिखित हो । वह यह चित्र है । क्योंकि कुसुमायुध के बहाने छिपाने के योग्य तुम्हारे सिवाय और कौन हो सकता है । इत्यादि से तथा—

---

१. 'सुसङ्गते, इदानीमपि न विरमसि ।' इति च्छाया । २. 'भो वयस्य, दिष्टया वर्धसे ।' इति च्छाया । ३. 'भोः, एतत्खलु तद्यन्मया भणितं त्वमेवालिखितम् । कोऽन्यः कुसुमायुधव्यपदेशेन निह्नूयते ।' इति च्छाया ।

## अथ निरोधः-- हितरोधो निरोधनम् ।

अवलोकः

'परिच्युतस्तत्कुचकुम्भमध्यात्किं शोषमायासि मृणालहार !
न सूक्ष्मतन्तोरपि तावकस्य तत्रावकाशो भवतः किमु स्यात् ॥'

इत्यन्तेन अनुरागोपबृंहकयौगन्धरायणव्यापाररूपबीजस्य अच्छेदकं सुसङ्गताकर्तृकवत्सराजसागरिकामेलनकारिप्रयत्नेनान्वितं राजविदूषकयोरन्योन्य मुत्तरोत्तर-वचनात्मकं प्रगमनम् ।

यथा रत्नावल्याम्—'राजा धिङ् मूर्ख,
प्राप्ता कथमपि दैवात्कण्ठमनीतैव सा प्रकटरागा ।
रत्नावलीव कान्ता मम हस्ताद्भ्रंशिता भवता ॥'

बालक्रीड़ा

हे मृणालहार ! क्यों सूखे जा रहे हो । क्या सागरिका के कुच रूपी कुम्भों के मध्य से परिच्युत हो गये हो इसी दुखद शोक से सूखे जा रहे हो । किन्तु तुम को मालूम होना चाहिए कि वहां तुम्हारा तो क्या तुम्हारे सूक्ष्म तन्तु को भी अवकाश नही है । यहां तावकस्य कहकर भवतः कहना बनता नही है अतः भवतः के स्थान पर तव वा पाठ करना चाहिए था ।

यहां अवलोककार का पाठ ऐसा होना उचित है अनुरागोपबृंहकयौगन्धरायण व्यापाररूपबीजस्य अच्छेदकं सुसङ्गताकर्तृक वत्सराजसागरिकामेलनकारिप्रयत्नेनान्वितं राजविदूषकयोरन्योन्यमुत्तरोत्तरवचनात्मकं प्रगमनम् ।

अनुराग का उपबृंहक यौगन्धरायणव्यापार रूप बीज के नही टूटने देने वाला एवं सुसंगता द्वारा वत्सराज और सागरिका के मेलनार्थ किये गये प्रयत्न से अन्वित राजा और विदूषक का परस्पर में उत्तर प्रत्युत्तर वचन प्रगमन है ।

अथ निरोधन है ।

हित में रुकावट डालना निरोधन है—

जैसे रत्नावली में—राजा विदूषक से कहता है धिङ् मूर्ख ! जैसे कान्ता कमनीया प्रकटरागा माने चाकचिक्य या सौन्दर्य जिसका स्पष्ट प्रतीत हो रहा है ऐसी रत्नावली रत्नों की माला किसी प्रकार दैव संयोग से प्राप्त हुई थी उसको कण्ठ में पहुंचाने के पहिले ही जैसे तुमने हाथ से गिरवा दी वैसे ही अनुराग को प्रकट करने वाली कान्ता आकर्षण कारिणी रत्नावली प्रिया किसी प्रकार दैवसंयोग से हाथ में आ गई थी धिङ् मूर्ख ! तुमने उसको आलिङ्गन करने के पहिले ही भगा दी ।

**अथ पर्युपास्तिः-- पर्युपास्तिरनुनयः**
**अथ पुष्पम्- पुष्पं वाक्यं विशेषवत् ॥३४॥**

अवलोकः

इत्यनेन सागरिकासमागमरूपस्य वत्सराजहितस्य वासवदत्ताप्रवेशसूचकेन विदूषकवचसा निरोधान्निरोधनमिति ॥

यथा रत्नावल्याम्—'राजा—

प्रसीदेति ब्रूयामिदमसति कोपे न घटते
करिष्याम्येवं नो पुनरिति भवेदभ्युपगमः ।
न मे दोषोऽस्तीति त्वमिदमपि हि ज्ञास्यसि मृषा
किमेतस्मिन्वक्तुं क्षममिति न वेद्मि प्रियतमे !॥'

इत्यनेन चित्रगतयोर्नायकयोर्दर्शनात्कुपिताया वासवदत्ताया अनुनयनं नायकयोरनुरागोद्घाटनरूप प्रयत्नेनान्वितं पर्युपासनमिति ॥

बालक्रीड़ा

राजा के इस कथन से सागरिकासमागमरूप वत्सराज के हित का वासवदत्ता आ गई ऐसे वासवदत्ता के प्रवेश की सूचना देने वाले विदूषक वाक्य के द्वारा निरोध हो जाने से यह निरोधन है। यहां का अवलोक गडबडाया है अतः सागरिकासमागमरूपस्य वत्सराजहितस्य वासवदत्ताप्रवेशसूचकेन विदूषकवचसा निरोधनान्निरोधः ऐसा पाठ समुचित है।

अपने स्वरूप से परिच्युत होकर गुस्सैल अतएव पराङ्मुख हुए प्रेयान् या प्रेयसी का अनुनयन माने समझौवल बुझौवल करना पर्युपासन है जैसे रत्नावली में—राजा कहते हैं कि हे देवि ! तुम प्रसन्न हो जाओ ऐसा मैं कहूं तो यह मेरा कथन कोप के अभाव में अर्थात् सरस हृदय वाली आप में कोप के नही होने से संगत नही होता है। यदि कोप नही है तो ऐसा कर क्यों रही हूं तो इससे मालूम पडता है मेरा कोई कार्य है जिससे आप ऐसा कर रही हैं। अच्छा मैं अब ऐसा फिर नही करूंगा। यह कहूं तो मैंने आपके विरुद्ध करने की स्वीकृति देदी। अच्छा जो भी कुछ कहें मेरा दोष नही है यह कहूं तो इसे भी आप झूठा समझेंगी। अतः हे प्रियतमे ! इस समय में इस विषय में क्या कहना चाहिए इसको मैं नही जानता हूं।

इससे चित्र में नायक एवं नायिका के देखने से कुपित वासवदत्ता का नायक एवं नायिका के अनुरागोदघाटनरूप प्रयत्न से अन्वित अनुनयन पर्युपासन है।

अथ पुष्प है—विशेषवत् वाक्य माने अन्यापेक्षया विलक्षणता युक्त वाक्य पुष्प है। जैसे रत्नावली में राजा सागरिका को हाथ से ग्रहण करके स्पर्श का नाटन करते हैं नाटकीय ढंग से अभिनय करते हैं।

## अथोपन्यासः- उपन्यासस्तु सोपायः

### अवलोकः

यथा रत्नावल्याम्– '(राजा सागरिकां हस्ते गृहीत्वा स्पर्शं नाटयति ।) विदूषकः—१भो, एसा अपुव्वा सिरी तुए समासादिदा । राजा—वयस्य, सत्यम् ।

श्रीरेषा पाणिरप्यस्याः पारिजातस्य पल्लवः ।
कुतोऽन्यथा स्रवत्येष स्वेदच्छद्मामृतद्रवः ।।

इत्यनेन नायकयोः साक्षादन्योन्यदर्शनादिना सविशेषानुरागोद्घाटनात्पुष्पम् ।।

यथा रत्नावल्याम्—'सुसङ्गता– २भट्टा, अलं सङ्काए । मए वि भट्टिणो पसाएण कीलिदं एव्व । ता किं कण्णाभरणेण । अदो वि मे गरुओ करीअदु पसाओ जं कीस तए अहं एत्थ आलिहिअ त्ति कुविआ मे पिअसही साअरिआ । ता पसादीअदु ।' इत्यनेन सुसङ्गतावचसा यौगन्धरायणव्यापाररूपबीजस्य उद्भेदकारकान्

### बालक्रीड़ा

यह श्री है साक्षात् लक्ष्मी है। इसका यह पाणि पारिजात का देववृक्ष का पल्लव है । यदि ऐसा नही होता तो स्वेद के बहाने यह अमृत कहां से बहता ।

इससे नायक एवं नायिका के परस्परावलोकन से उनके अनुराग के उद्घाटक सविशेष वाक्य पुष्प है । अथ उपन्यास को कहते हैं—

उपाय के उपपत्ति के सहित जहां अर्थ है । अर्थात् वक्ता जो कुछ कहना चाहता है उसमें उपाय है माने उपपत्ति है वह उपन्यास है जैसे रत्नावली में—सुसंगता कहती है कि भर्त्तः ! शंका मत करिये कि मैंने कुछ विघ्न कर दिया है । क्योंकि आपके प्रसाद से बहुत खेलकूद मैंने किया है अतः मुझे अनुकूल करने के लिए कर्णाभरण देने की कोई आवश्यकता नही है । तब क्यों ऐसा हो रहा है यह=राजा ने कहा । इस पर सुसङ्गता कहती है कि इतना प्रसाद आप करिये । राजा कहता है कि वह क्या करना है सुसंगता कहती है वह यह है कि सागरिका नाराज हो गई है कि तुमने मेरे को इस चित्र में क्यों लिखा । इससे यह मेरी प्रियसखी कुपित हो गई है । अतः इसको प्रसन्न करिये ।

इत्यनेन सुसङ्गतावचसा यौगन्धरायणव्यापाररूपबीजस्य उद्भेदकारकान् मल्लिखित

---

१. 'भोः, एषाऽपूर्वा श्रीस्त्वया समासादिता ।' इति च्छाया । २. 'भर्तः, अलं शङ्कया । मयापि भर्तुः प्रसादेन क्रीडितमेव । तत्किं कर्णाभरणेव । असावपि मे गुरुः प्रसादः, यत्कथं त्वयाहमत्रालिखितेति कुपिता मे प्रियसखी सागरिका । तत्प्रसाद्यताम् ।' इति च्छाया ।

**अथ वज्रम्- वज्रं प्रत्यक्षनिष्ठुरम्।**
**चातुर्वर्ण्योपगमनं वर्णसंहार इष्यते ॥३५॥**

अवलोकः

मल्लिखित राजप्रतिमूर्तिसविधेऽहं कुतस्त्वया आलिखितेति कुपितसागरिकाप्रसादन सूचनाद्बिन्दोरुपायस्योपन्यासः प्रतिमुखसन्धेरङ्गम् ।

यथा रत्नावल्याम्—'वासवदत्ता—( चित्रफलकं निर्दिश्य। ) १अज्जउत्त, एसावि जा तुह समीवे आलिहिता एदं किं वसन्तअस्स विण्णाणम्।' पुनः '२अज्जउत्त 'ममावि एदं चित्तकम्म पेक्खन्तीए सीसवेअणा समुप्पण्णा।' इत्यनेन वासवदत्ताया वत्सराजं प्रति सागरिकानुरागस्यासह्यतोद्बोधकमेतच्चित्रफलकं प्रेक्ष्य मम शिरसि वेदना संवृत्तेति प्रत्यक्षनिष्ठुराभिधानं वज्रमिति ॥

अथ वर्णसंहारः—यथा वीरचरिते तृतीयेऽङ्के—

बालक्रीडा

राजप्रतिमूर्तिसविधेऽहं कुतस्त्वया आलिखितेति कुपितसागरिकाप्रसादनसूचनाद्बिन्दोरुपायस्योपन्यासः प्रतिमुखसन्धेरङ्गम् । अयं पाठः साधीयान् ।

इस सुसङ्गता के वचन से यौगन्धरायण के व्यापाररूप बीज का उद्भेद कारक मेरी लिखी राजा की प्रतिमूर्ति के समीप में तुमने मुझे क्यों लिखा इससे कुपित सागरिका के प्रसादन करने की सूचना देने रूप बिन्दु से उपाय का उपन्यास प्रतिमुख सन्धि का अंग है। अथ वज्र को लिखते हैं—

प्रत्यक्ष निष्ठुर क्रूर कथन वज्र है। जैसे—रत्नावली में वासवदत्ता चित्रफलक का निर्देश करके कहती है कि आर्यपुत्र ! यह जो आपके समीप में आलिखिता है यह क्या वसन्तक का विज्ञान है। इसके बाद फिर कहती है कि आर्यपुत्र ! इस चित्रफलक को देखकर मेरे शिर में वेदना उत्पन्न हो गई है।

इससे वासवदत्ता का वत्सराज के प्रति सागरिका सम्बन्धी अनुराग की असह्यता का उद्बोधक इसको देखकर मेरे शिर में वेदना उत्पन्न हो गई है ऐसा प्रत्यक्ष निष्ठुराभिधान वज्र है।

इत्यनेन वासवदत्ताया वत्सराजं प्रति सागरिकानुरागस्यासह्यतोद्बोधकमेतच्चित्र फलकं प्रेक्ष्य मम शिरसि वेदना संवृत्तेति प्रत्यक्षनिष्ठुराभिधानं वज्रम् ।

अथ वर्णसंहार को कहते है। चारों वर्णो का उपगमन सम्मेलन वर्णसंहार नाम से इष्ट है। जैसे वीरचरित के तृतीय अंक में—

---

१. 'आर्यपुत्र, एषापि या तव समीपे, एतत्किं वसन्तकस्य विज्ञानम्।' इति च्छाया।
२. 'आर्यपुत्र, समाप्येतच्चित्रकर्म पश्यन्त्याः शीर्षवेदना समुत्पन्ना।' इति च्छाया।

**गर्भस्तु दृष्टनष्टस्य बीजस्यान्वेषणं मुहुः।**
**द्वादशङ्गः पताका स्यान्न वा स्यात्प्राप्तिसंभवः ॥३६॥**

अवलोकः

'परिषदियमृषीणामेष वृद्धो युधाजित्सह नृपतिरमात्यैर्लोमपादश्च वृद्धः।
अयमविरतयज्ञो ब्रह्मवादी पुराणः प्रभुरपि जनकानामद्रुहो याचकास्ते ॥'

इत्यनेन ऋषिक्षत्रियामात्यादिनां संगतानां वर्णानां वचसा रामविजयाशंसिनः परशुरामदुर्णयस्य अद्रोहयाच्ञाद्वारेणोद्भेदनाद्वर्णसंहार इति ॥

एतानि च त्रयोदश प्रतिमुखाङ्गानि मुखसंध्युक्तबीजानुस्यूतावान्तरार्थ-विच्छेदावसरे उपक्षिप्तस्य तदच्छेदकारणस्य विन्दोः सम्बन्धेनैतानि विधेयानि। एतेषां च मध्ये परिसर्पप्रशमवज्रोपन्यासपुष्पाणां प्राधान्यम्। इतरेषां यथासंभवं प्रयोग इति ॥ अथ गर्भसंधिमाह—

बालक्रीड़ा

यह ऋषियों की परिषत् है यह वीर युधाजित् है। यह अमात्यों के साथ नृपति दशरथ हैं। यह वृद्ध रोमपाद है। और यह निरन्तर यज्ञ करने वाला ब्रह्म वादी पुरातन तथा जनकों का प्रभु हैं। ये सभी तुम से द्रोह नही करने वाले सन्त लोग तुम्हारी याचना करते हैं।

यहां संगत हुए ऋषि क्षत्रिय और अमात्य आदि सभी वर्णों के वचन से राम के विजय को कहने वाले परशुराम के दुर्णय का अद्रोहयाचन के द्वारा उद्भेदन कर देने से यह वर्णसंहार प्रतिमुख संधि का अंग है।

ये १३ प्रतिमुख सन्धि के अंग है। मुखसंधि में उपक्षिप्त बीज के सम्वन्धी अवान्तर अर्थ के उच्छिन्न हो जाने की स्थिति को सुधार कर नही टूटने देने वाले प्रयत्नान्वित बिन्दु के सम्बन्ध से इन अंगों का विधान करना चाहिए।

इनमें भी परिसर्प शम बज्र उपन्यास और पुस्प का प्राधान्य है। औरों का संभावना के हिसाब से प्रयोग करना है।

मुखसन्ध्युक्तवीजानुस्यूतावान्तरार्थविच्छेदावसरे उपक्षिप्तस्य तदच्छेदकारणस्य प्रयत्नान्वितस्य बिन्दोः सम्बन्धेन एतानि प्रतिमुखसंन्धेरगानि विधेयानि।

अथ गर्भसंन्धि को कहते हैं— उपाय के करने से पहिले दृष्ट है माने मिल सा गया है किन्तु फिर अपाय की विघ्न की शंका से नष्ट सा हो गया माने विच्छिन्न सा हो गया है। ऐसे बीज का जो वार २ अन्वेषण है जिसके कारण जहां फल के प्राप्ति की सम्भावना है आशा है वह गर्भ सन्धि है। इसमें पताका हो भी सकती है नही भी हो सकती है उसके होने का नियम नही है।

**अभूताहरणं मार्गो रूपोदाहरणे क्रमः ।**
**संग्रहश्चानुमानं च तोटकाधिबले तथा ॥३७॥**

अवलोकः

प्रतिमुखसंधौ लक्ष्यालक्ष्यरूपतया स्तोकोद्भिन्नस्य बीजस्य सविशेषोद्भेदपूर्वकः सान्तरायो लाभः पुनर्विच्छेदः पुनः प्राप्तिः पुनर्विच्छेदः यत्तस्यैवान्वेषणं वारं वारं सोऽनिर्धारितैकान्तफलप्राप्त्याशात्मको गर्भसंधिरिति । तत्र चौत्सर्गिकत्वेन प्राप्तायाः पताकाया अनियमं दर्शयति—'पताका स्यान्न वा' इत्यनेन प्राप्तिसंभवस्तु स्यादेवेति दर्शयति—'स्यात्' इति । यथा रत्नावल्याम् तृतीयेऽङ्के वत्सराजस्य वासवदत्ता-लक्षणापायशङ्कया तद्वेषपरिग्रहसागरिकाभिसरणोपायेन च विदूषकवचसा सागरिकाप्राप्त्याशा प्रथमं पुनर्वासवदत्तया विच्छेदः पुनः प्राप्तिः पुनर्विच्छेद स्ततोऽपायनिवारणोपायान्वेषणं 'नास्ति देवीप्रसादनं मुक्त्वान्य उपायः' इत्यनेन दर्शितमिति । स च द्वादशाङ्गो भवति । तान्युद्दिशति—

बालक्रीड़ा

प्रतिमुख सन्धि में कुछ लक्ष्य होने से एवं कुछ अलक्ष्य होने से थोड़ा उद्भिन्न माने प्रकट हुए बीज का सविशेष उद्भेद पूर्वक सान्तराय लाभ फिर विच्छेद फिर लाभ फिर विच्छेद इस प्रकार जो वार २ अन्वेषण है वह एक ही अन्त है विच्छेद है दूसरा जिसका विच्छेद नही है ऐसे फल के अतिर्धारित होने से निश्चित नही होने से प्राप्त्याशा रूप गर्भ सन्धि है। इसके १२ अंग होते हैं।

यहां औत्सर्गिक होने से वैधानिक होने से प्राप्त पताका के विषय में पताका हो सकती है अथवा नही भी इस से अनियम को दिखाते हैं स्यान्नवेति । प्राप्तिसंभव तो प्राप्त्याशा तो होनी ही चाहिए इसको दिखाते है—स्यात् इति । जैसे रत्नावली के तृतीय अंक में वत्सराज को वासवदत्ता रूप अपाय की आशंका से विदूषक के कहने से उसके वेष का परिग्रह करके सागरिका का अभिसरण करने रूप उपाय से सागरिका की प्राप्ति की आशा प्रथम होती है किन्तु फिर वासवदत्तारूप विघ्न से विच्छेद फिर उक्त उपाय से प्राप्ति और फिर उक्त विघ्न से विच्छेद होता है अतः विघ्न के निवारण करने के लिए उपाय के अन्वेषण को दिखाते है कि देवी को खुश करने के सिवाय अन्य उपाय नही है।

वह गर्भ सन्धि १२ अंगों वाली होती है । अब उन अंगों के नामों को लिखते हैं।

अभूताहरण मार्ग रूप उदाहरण क्रम संग्रह अनुमान तोटक अधिबल उद्वेग सम्भ्रम और आक्षेप। ये १२ अंगों के नाम हैं। अव इनके लक्षणों का प्रणयन करते हैं। अब नामों के अनुसार लक्षण को कहते हैं। छद्म कपट अभूताहरण है—

**उद्वेगसंभ्रमाक्षेपा लक्षणं च प्रणीयते।**
**यथोद्देशं लक्षणमाह- अभूताहरणं छद्म**
**अथ मार्गः- मार्गस्तत्त्वार्थकीर्तनम् ॥३८॥**

अवलोकः

यथा रत्नावल्याम्—'[1]साधु रे वसन्तअ, साधु। अदिसइदो तुमं अमच्चोजोगन्धराअणाओ इमाए संधिविग्गहचिन्ताए। 'इत्यादिना प्रवेशकेन गृहीतवासवदत्तावेषायाः सागरिकाया वत्सराजाभिसरणं छद्म विदूषकसुसङ्गताभ्यामवक्लृप्तं काञ्चनमालया सोत्प्रासं दर्शितमित्यभूताहरणम् ॥

यथा रत्नावल्याम्—'विदूषक :—[2]दिट्ठिआ वड्ढसि समीहिदब्भधिकाए कज्जसिद्धीए। राजा—वयस्स, अपि कुशलं प्रियायाः सागरिकायाः। विदूषक :—

बालक्रीड़ा

जैसे रत्नाबली में—काञ्चनमाला उपहास करती हुई कहती है कि साधु रे बसन्तक ! साधु। इस सन्धि एवं विग्रह की चिन्ता के द्वारा अमात्य यौगन्धरायण से भी तुम बढ गये।

इस प्रवेशक से वासवदत्ता के वेष को बना करके वत्सराज के प्रति अभिसरण करने रूप सागरिका के छद्म को छल को दिखा दिया। जो छद्म विदूषक एवं सुसङ्गता की कल्पना से संजोया गया है और काञ्चनमाला के जरिये उत्प्रास में हँसी हँसी में कह दिया है। अभूत माने सागरिका वासवदत्ता नही थी तब भी उस सागरिका ने वासवदत्ता का छद्म से आहरण अपने में आरोप किया इस लिए छद्म अभूताहरण है। आहार्यिक अभिनय आरोप सिद्ध है। आरोप से ही किया जाता है।

अथ मार्ग—तत्वभूत, तत्वार्थ माने वास्तविक अर्थ का कीर्तन कथन ही मार्ग है जैसे रत्नाबली में विदूषक राजा से कहता है कि राजन् आपका बहुत बडा भाग्य है क्योंकि जिसको आप चाहते थे उससे भी अधिक आपकी कार्य सिद्धि हो गई। राजा—दोस्त ! प्रिया सागरिका का कुशल तो है न ?। बसन्तक—दोस्त, आप स्वयं ही देख कर जानेंगे। राजा—(सहर्ष) दोस्त दर्शन भी हो सकेगा क्या ? मैं उसको देख भी सकूंगा। बसन्तक (गर्व से) बृहस्पति की बुद्धि के विभव का भी उपहास कर देने वाला मैं जिसका

---

१. 'साधु रे वसन्तक, साधु। अतिशयितस्त्वंममात्ययौगन्धरायणादनया संधिविग्रहचिन्तया।' इति च्छाया। २. 'दिष्टचा वर्धसे समीहिताभ्यधिकया कार्यसिद्धचा।' इति च्छाया।

## अथ रूपम्- रूपं वितर्कवद्वाक्यं

### अवलोकः

१अइरेण अअं ज्जेव्व पेक्खिअ जाणिहिसि। राजा—दर्शनमपि भविष्यति। विदूषकः—(सगर्वम्।) २कीस ण भविस्सदि, जस्स दे उवहसिदविहप्फदिबुद्धिविवहो अहं अमच्चो। राजा—तथापि कथमिति श्रोतुमिच्छामि। विदूषकः—(कर्णे कथयति।) ३एव्वम्।' इत्ययेन यथा सुसङ्गतया सागरिकासमागमः सूचितः, तथैव निश्चितरूपो विदूषकेण राज्ञे निवेदित इति तत्त्वार्थकथनान्मार्ग इति।

यथा रत्नावल्याम्— 'राजा—अहो कोऽपि कामिजनस्य स्वगृहिणीसमागमपरिभाविनोऽभिनवं जनं प्रति पक्षपातः। तथाहि।

प्रणयविशदां दृष्टिं वक्त्रे ददाति न शङ्किता
घटयति घनं कण्ठाश्लेषे रसान्न पयोधरौ।
वदति बहुशो गच्छामीति प्रयत्नधृताप्यहो
रमयतितरां संकेतस्था तथापि हि कामिनी॥

### बालक्रीड़ा

अमात्य मंत्री हूँ तब क्यों नही दर्शन होगा अर्थात् अवश्य होगा। राजा—तुम जो कहते हो वह ठीक है तब भी मैं सुनना चाहता हूँ कि कैसे दर्शन होगा।

बासन्तक—( कान में कुछ कहता है ) ऐसा, ऐसा। —जैसी सूचना सुसङ्गता से मिली थी वैसा ही निवेदन विदूषक ने निश्चित रूप से राजा को ( कान में ) कर दिया इस प्रकार तत्वार्थ कथन से यह मार्ग है।

अथ रूपम्—वितर्कयुक्त आशङ्कायुक्त जो वाक्य है वह रूप है।

अहो आश्चर्य है कि कामी जनों का अपनी गृहिणी का तिरस्कार कर के नवीन नायिका के प्रति कोई विलक्षण पक्षपात होता है।

कोई मुझे देख लेगा वह मुझे क्या कहेगा ऐसी शङ्का करके प्रणय दृष्टि से नायक की तरफ ताकती भी नही है और आलिङ्गन के समय में आनन्द से कुचों को सटा नही देती है और प्रयत्न से पकड़ी हुई भी जाती हूँ 'जाऊंगी' ऐसा बोलती है इस प्रकार की क्रिया से प्रतिकूल हुई भी संकेतस्था कामिनी नायक को अत्यन्त खुश करती है।

---

१. 'अचिरेण स्वयमेव प्रेक्ष्य ज्ञास्यसि।' इति च्छाया। २. 'कथं न भविष्यति, यस्य त उपहसितबृहस्पतिबुद्धिविभवोऽहममात्यः।' इति च्छाया।' ३. 'एवम्' इति च्छाया।

## अथोदाहरणम्- सोत्कर्षं स्यादुदाहृतिः ।
## अथ क्रमः- क्रमः संचिन्त्यमानाप्तिः

अवलोकः

कथं चिरयति वसन्तकः । किं नु खलु विदितः स्यादयं वृत्तान्तो देव्या ।' इत्यनेन रत्नावलीसमागमप्राप्त्याशानुगुण्येनैव देवीशङ्काया वितर्काद्रूपमिति ॥

यथा रत्नावल्याम्—'विदूषकः—(सहर्षम् ।) [1]ही ही भोः, कोसम्बीरज्जलाहेणावि ण तादिसो वअस्सस्स परितोसो आसि, यादिसो मम सआभादो पिअवअणं सुणिअ भविस्सदि त्ति तक्केमि ।' इत्यनेन रत्नावलीप्राप्तिवार्तापि कौशाम्बीराज्यलाभादतिरिच्यत इत्युत्कर्षाभिधानादुदाहृतिरिति ॥

यथा रत्नावल्याम्—'राजा—उपनतप्रियासमागमोत्सवस्यापि मे किमिदमत्यर्थमुत्ताम्यति चेतः । अथवा ।

तीव्रः स्मरसंतापो न तथादौ बाधते यथासन्ने ।
तपति प्रावृषि सुतरामभ्यर्णजलागमो दिवसः ॥

बालक्रीड़ा

है । इसके बाद राजा फिर विचार करता है कि वसन्तक क्यों देरी कर कर रहा है क्या इस वृत्तान्त को वासवदत्ता तो नही जान गई है । इससे सागरिका के समागम की प्राप्ति की आशा के आनुकूल्य होते हुए भी वासवदत्ता संबंधी आशंका की तर्कना करने से रूप नामक यह अंग है । यहां शंकायाश्च में चकार अपदार्थ है ।

उत्कर्षमय वाक्य कहना उदाहृति है ।

विदूषक—(हर्ष के साथ) ही, ही भो मैं तर्कना करता हूँ कि कौशाम्बी के राज्य के लाभ से भी इतना आनन्द प्रियवयस्य को नही हुआ होगा जितना कि मेरे कथन को सुन कर होगा । इससे रत्नावली के प्राप्ति की बात ही कौशाम्बी के राज्य लाभ से अधिक है इस प्रकार ऐसे उत्कर्ष कथन से यह उदाहृति है ।

जिसका चिन्तन किया जा रहा है उसका मिलना क्रम है । जैसे रत्नावली में राजा—प्रिया के समागम रूपी उत्सव के प्राप्त होने पर भी क्यों मेरा यह चित्त इतना उतावला हो रहा है । अथवा

प्रिया की तीव्र स्मृति से जन्य ताप माने कामोद्रेक आरम्भ में इतनी पीडा को नही पहुँचाता जितना कि प्रिया की सन्निकटता पहुँचाती है जैसे वर्षा ऋतु में वर्षा होने के पहले जब कि जल बरसने का समय नजदीक होता है उस समय घाम या ऊष्मा शरीर को पीडा पहुँचाता है ।

---

१. 'ही ही भोः, कौशाम्बीराज्यलाभेनापि न तादृशो वयस्यस्य परितोष आसीत्, यादृशो मम सकाशात्प्रियवचनं श्रुत्वा भविष्यतीति तर्कयामि ।' इति च्छाया ।

## अथ क्रमान्तरं मतभेदेन-भावज्ञानमथापरे ॥३६॥

अवलोक:

विदूषकः—(आकर्ण्य ।) १भोदि सागरिए, एसो पिअवअस्सो तुमं ज्जेव उद्दिसिअ उक्कण्ठाणिब्भरं मन्तेदि । ता निवेदेमि से तुहागमगम् ।' इत्यनेन वत्सराजस्य सागरिकासमागममभिलषत एव श्रान्तसागरिकाप्राप्तिरिति क्रमः ॥

यथा रत्नावल्याम्—'राजा—(उपसृत्य ।) प्रिये सागरिके,

शीतांशुर्मुखमुत्पले तव दृशौ पद्मानुकारौ करौ
रम्भागर्भनिभं तवोरुयुगलं बाहू मृणालोपमौ ।
इत्याह्लादकराखिलाङ्गि ! रभसान्निःशङ्कमालिङ्ग्य मा-
मङ्गानि त्वमनङ्गतापविधुराण्येह्येहि निर्वापय ॥'

इत्यादिना 'इह तदप्यस्त्येव बिम्बाधरे ।' इत्यन्तेन वासवदत्तया वत्सराजभावस्य ज्ञातत्वात्क्रमान्तरमिति ॥

बालक्रीड़ा

विदूषक–हे सागरिके ! यह प्रिय मित्र तुमको ही उद्देश्य करके अत्यन्त उत्कण्ठा के साथ चिन्तन कर रहा है । इससे सागरिका के समागम की अभिलाषा करने वाले वत्सराज को वासवदत्ता के रूप में अभिसरण से चलने से थकी हुई सागरिका की प्राप्ति क्रम है ।

यहां अवलोक में 'भ्रान्तसागरिका' में भ्रान्त पाठ अशुद्ध है क्योंकि विदूषक और सुमंगता की योजना के अनुसार सागरिका ने वासवदत्ता का वेश धारण कर वत्सराज का अभिसरण किया जिसके कारण काञ्चनमाला ने विदूषक को साधुवाद दिया कि तुमने सन्धि विग्रह की चिन्ता कर के यौगन्धरायण को भी मात कर दिया । इससे सिद्ध है कि यह पाठ नही हैं अभिसरण से श्रांत पाठ होना चाहिए । संचित्यमान सम्यक् चिन्त्यमान अर्थ की प्राप्ति में भ्रम दोषप्रद है ।

मतभेद से अब क्रमा के अन्तर माने भिन्न लक्षण को कहते हैं—

जैसा रत्नावली में—राजा पास में जाकर कहते है—प्रिये सागरिके—तुम्हारा मुख चन्द्रमा के समान है तुम्हारी आंखे कमल है तुम्हारे हाथ कमल के सदृश है तुम्हारे ऊरु कदली के मध्य भाग के सदृश है तुम्हारे बाहु मृणाल के समान है इस प्रकार तुम्हारे अखिल अंग आह्लादकारी हैं आनन्द दायक है अतः आवो, आवो निःशङ्क होकर वेग से आलिङ्गन करके काम से संतप्त मेरे अंगों को शीतल करो । यहां से तुम्हारे होठ में अमृत भी है—यहां तक के कथन से वासवदत्ता ने वत्सराज के भाव को जान लिया अतः यह क्रम है ।

---

१. 'भवति सागरिके, एष प्रियवयस्यस्त्वामेवोद्दिश्योत्कण्ठानिर्भरं मन्त्रयति । तन्निवेदयामि तस्मै तवागमनम् ।' इति च्छाया ।

**अथ संग्रहः- संग्रहः सामदानोक्तिः**
**अथानुमानम्- अभ्यूहो लिङ्गतोऽनुमा ।**

अवलोक:

यथा रत्नावल्याम्—राजा—'साधु वयस्य, साधु । इदं ते पारितोषिकं कटकं ददामि ।' इत्याभ्यां सामदानाभ्यां विदूषकस्य सागरिकासमागमकारिणः कटक-संग्रहात्संग्रह इति ॥

यथा रत्नावल्याम्—'राजा—धिङ् मूर्ख, त्वत्कृत एवायमापतितोऽस्माक-मनर्थः । कुतः ।

समारूढा प्रीतिः प्रणयबहुमानात्प्रतिदिनं
व्यलीकं वीक्ष्येदं कृतमकृतपूर्वं खलु मया ।
प्रिया मुञ्चत्यद्य स्फुटमसहना जीवितमसौ
प्रकृष्टस्य प्रेम्णः स्खलितमविषह्यं हि भवति ॥

विदूषक:—[1]भो वअस्स, वासवदत्ता किं करिस्सदि त्ति ण जाणामि । साग-

बालक्रीड़ा

अथ संग्रह —

साम (प्रशंसा) एवं दानमयी उक्ति संग्रह है जैसे—रत्नावली में राजा विदूषक से कहता है वाह, वाह ! धन्य हो दोस्त । यह सोने का कडा तुम्हे पारितोषिक देता हूं । इस साम एवं दान से सागरिका समागम कराने वाले विदूषक का कटक संग्रह करना संग्रह है—

अब अनुमान—

लिङ्ग से माने हेतु से साध्य का ऊह, ज्ञान, अनुमान है ।

जैसे—रत्नावली में राजा—धिङ् मूर्ख । तुम्हारे ही कारण यह अनर्थ हम लोगों पर आ पड़ा ।

प्रणय के बहुमान माने अत्यधिक सम्मान से प्रीति अत्यन्त बढ गई थी । मेरे द्वारा पहले कभी न किये हुए इस अपराध को देखकर न सहन कर सकने वाली मेरी प्रिया जीवन को छोड़ देगी क्योंकि बढे हुए प्रेम का स्खलन असह्य हो जाता है ।

विदूषक—दोस्त ! वासवदत्ता क्या कर बठैगी मैं नही जान पा रहा हूं । किन्तु सागरिका का जीना बहुत मुश्किल है ऐसा मैं तर्क कर रहा हूं समझ रहा हूं

---

१. 'भो वयस्य, वासवदत्ता किं करिष्यतीति न जानामि । सागरिका पुनर्दुष्करं जीविष्यतीति तर्कयामि ।' इति च्छाया ।

**अथाधिबलम्- अधिबलमभिसंधिः**
**अथ तोटकम्- संरब्धं तोटकं वचः ॥४०॥**

अवलोकः

रिआ उण दुक्करं जीविस्सदि त्ति तक्केमि ।' इत्यत्र प्रकृष्टप्रेमस्खलनेन सागरिकानुरागजन्येन वासवदत्ताया मरणाभ्यूहनमनुमानमिति ॥

यथा रत्नावल्याम्—'काञ्चनमाला—१भट्टिणि, इअं सा चित्तसालिआ । ता वसन्तअस्स सण्णं करेमि । (छोटिकां ददाति ।)' इत्यादिना काञ्चनमालावासदत्तावेषाभ्यां सुसङ्गतासागरिकाभ्यां राजविदूषकयोरभिसंधीयमानत्वादधिबलमिति ॥

यथा रत्नावल्याम्—'वासवदत्ता—(उपसृत्य ।) २अज्जउत्त, जुत्तमिणं सरिसमिणम् । (पुनः सरोषम् ।) अज्जउत्त, उट्ठेहि उट्ठेहि किं अज्जवि आहिजाईए सेवादुक्खमणुभवीअदि । कञ्चणमाले, एदेण ज्जेव पासेण बन्धिअ आणेहि एणं

बालक्रीड़ा

इससे सागरिका से किये गये अनुराग के कारण वासवदत्ता विषयक जो प्रकृष्ट प्रेम का स्खलन है उससे मरण का अभ्यूहन ज्ञान करना अनुमान है । अथ अधिबल—

अभिसन्धि अभिसन्धान मिलान को अधिबल कहते हैं ।

जैसे रत्नावली में काञ्चनमाला—मालकिन यह वह चित्रशाला है अतः अब मैं वसन्तक को संकेत करती हूं (चुटकी देती है) इससे काञ्चनमाला और वासवदत्ता के वेष को धारण करने वाली सुसंगता और सागरिका के द्वारा राजा और विदूषक के साथ मिलान किया जा रहा है इसलिए यह अधिबल है ।

'यहां पर वासवदत्ताकाञ्चनमालाभ्यां सागरिकासुसङ्गतावेषाभ्यां, यह पाठ अशुद्ध है क्योंकि इस संवाद के पहले हीं 'रत्नावली' में वासवदत्ता स्वयं काञ्चनमाला से कहती है कि—हञ्जे कञ्चणमाले सच्चज्जेव्व मह वेसधारिणी भविअ साअरिआ अज्जउत्तं अहिसरिस्सदि । अभूताहरणं एवं छद्म' के उदाहरण में भी देख सकते हैं । अतः यहां काञ्चनमालावासवदत्तावेषाभ्यां सुसङ्गतासागरिकाभ्यां ऐसा पाठ होना चाहिए ।

अब तोटक को कहते हैं

क्रोध युक्त (संरब्ध) वाक्य तोटक है । रत्नावली में वासवदत्ता—(समीप में जाकर) राजा से कहती है—

---

१. 'भर्त्रि, इयं सा चित्रशालिका । तद्वसन्तकस्य संज्ञां करोमि ।' इति च्छाया ।

२. 'आर्यपुत्र, युक्तमिदं सदृशमिदम् । आर्यपुत्र, उत्तिष्ठ । किमद्याप्याभिजात्याः सेवादुःखमनुभूयते । काञ्चनमाले, एतेनैव पाशेन बध्वानयैनं दुष्टब्राह्मणम् । एतामपि दुष्टकन्यकामग्रतः कुरु ।' इति च्छाया ।

## ग्रन्थान्तरे तु– तोटकस्यान्यथाभावं ब्रुवतेऽधिबलं बुधाः ।

अवलोकः

दुट्ठबह्मणम् । एदं पि दुट्ठकण्णअं अग्गदो करेहि ।' इत्यनेन वासवदत्तासंरब्ध-वचसा सागरिकासमागमान्तरायभूतेनानियतप्राप्तिकारणं तोटकमुक्तम् ।।

यथा च वेणीसंहारे—

अश्वत्थामा—'प्रयत्नपरिबोधितः स्तुतिभिरद्य शेषे निशाम् ।' इत्यादिना,

'वृतायुधो यावदहं तावदन्यैः किमायुधैः ।'

इत्यन्तेनान्योन्यं कर्णाश्वत्थाम्नोः संरब्धवचसा सेनाभेदकारिणा पाण्डवविजयप्रात्याशान्वितं तोटकमिति ।।

यथा रत्नावल्याम् – 'राजा — देवि, एवमपि प्रत्यक्षदृष्टव्यलीकः किं विज्ञापयामि ।।

आताम्रतामपनयामि विलक्ष एव लाक्षाकृतां चरणयोस्तव देवि ! मूर्ध्ना ।
कोपोपरागजनितां तु मुखेन्दुबिम्बे हर्तुं क्षमो यदि परं करुणा मयि स्यात् ।।'

बालक्रीड़ा

आर्यपुत्र ! यह कार्य आप के योग्य है सदृश । आर्यपुत्र ! उठें उठें । क्यों आप आज भी नैसर्गिक स्वाभाविक अपनी सेवा से मुझे कष्ट पहुंचाते हैं दुःखित करते हैं । इससे सागरिका के समागम में विघ्नस्वरूप वासवत्ता के कोधयुक्त वाक्य से अनियत प्राप्ति के अनिश्चित प्राप्ति के कारण तोटक है ।

और भी जैसे वेणीसंहार में– अश्वत्थामा दुर्योधन से कहते हैं कि आज आप रात्रि में ऐसे आराम से सोयेंगे कि बन्दीजनों की स्तुतियों के द्वारा बड़े प्रयत्न से जगाए जायेंगे । यहां से लेकर जब तक मैंने आयुधो को धारण कर रखा है तब अन्य आयुधधारियों की क्या जरूरत है यहां तक सेना में फूट डालने वाले कर्ण और अश्वत्थामा के क्रोधयुक्त वचन से पाण्डवों के बिजय की प्राप्ति की आशा से अन्वित तोटक है ।

ग्रथान्तर में बुध लोग तोटक के अन्यथा भाव को अधिबल कहते हैं ।

जैसे रत्नावली में राजा कहते हैं—इस प्रकार जिसके अपराध को प्रत्यक्ष देख लिया गया है ऐसा मैं क्या विज्ञापन करूं निवेदन करूं । हे देवि । महावर से रंजित आपके चरणों की लाली को मस्तक से रगड कर दूर कर सकता हूं और आपके मुख चन्द्र में कोप से जनित लाली को भी दूर कर सकता हूं अगर आप करुणामयी होओ ।

**संरब्धवचनं यत्तु तोटकं तदुदाहृतम् ॥४१॥**

**अथोद्वेगः- उद्वेगगोऽरिकृता भीतिः**

अवलोकः

यथा रत्नावल्याम्—'राजा—प्रिये वासवदत्ते, प्रसीद प्रसीद। वासवदत्ता—(अश्रूणि धारयन्ती।) १अज्जउत्त, मा एवं भण। अण्णसङ्कन्ताइं खु एदइं अक्खराइंत्ति।'

यथा च वेणीसंहारे—'राजा—अये सुन्दरक, कच्चित्कुशलमङ्गराजस्य। पुरुषः—२कुशलं सरीरमेत्तकेण। राजा—किं तस्य किरीटिना हता धौरेयाः, क्षत्तः सारथिः, भग्नो वा रथः। पुरुषः—३देव, ण भग्गो रहो। भग्गो से मणोरहो। राजा—(संसभ्रमम्।) कथम्'। इत्येवमादिना संरब्धवचसा तोटकमिति॥

यथा रत्नावल्याम्—'सागरिका—(आत्मगतम्।) ४कहं अकिदपुण्णेहिं अत्तणो इच्छाए मरिउं पि ण पारीअदि।' इत्यनेन वासवदत्तातः सागरिकाया भयमित्युद्वेगः। यो हि यस्यापकारी स तस्यारिः।

बालक्रीड़ा

जो संरब्ध युक्त क्रोध युक्त वाक्य है उसे तोटक कहते हैं।

जैसे रत्नावली में राजा-प्रिये! वासवदत्ते! क्रोध को छोड़िये अर्थात् क्रुद्धमत होइये प्रसन्न होइये प्रसन्न होवें। फिर वासवदत्ता रोती हुई आँसूओं को धारण करती हुई कहती है कि आर्यपुत्र! ऐसा मत बोलिये। ये अक्षर माने (प्रिये प्रसीद प्रसीद) ये शब्द अन्य में संक्रान्त हो गये माने प्रिये प्रसन्न होवो, ये वाक्य सागरिका के लिए कहिए मैं इसकी पात्र नही रही।

और भी जैसे वेणीसंहार में—राजा (दुर्योधन) ओ सुन्दरक! अङ्गराज कर्ण कुशल तो हैं। पुरुष—केवल शरीर मात्र से कुशल है। राजा—क्या अर्जुन ने उनके घोड़ो को मार दिया या सारथि नष्ट हो गया या रथ टूट गया। पुरुष—हे देव रथ नही टूटा किन्तु उसका मनोरथ टूट गया। राजा—(घबराहट के साथ) कैसे। इत्यादि से इस प्रकार संरब्धमय घबराहट से भरे वाक्य तोटक है।

दुश्मन के कारण उत्पन्न होने वाली भीति को भय को उद्वेग कहते हैं।

जैसे रत्नावली में सागरिका अपने मन में कहती है कि जिन्होंने पुण्य नही किया है वे लोग अपनी इच्छा से मर भी कैसे सकते हैं। इससे सागरिका को वासवदत्ता से जो भय है वह उद्वेग है। जो जिसका अपकार करता है वह उसका वैरी है।

---

१. 'आर्यपुत्र, मैवं भण। अन्यसंक्रान्तानि खल्वेतान्यक्षराणीति।' इति च्छाया। २. 'कुशलं शरीरमात्रकेण।' इति च्छाया। ३. 'देव, न भग्नो रथः। भग्नोऽस्य मनोरथः।' इति च्छाया। ४. 'कथमकृतपुण्यैरात्मन इच्छया मर्तुमपि न पार्यते।' इति च्छाया।

अथ संभ्रमः- शङ्कात्रासौ च संभ्रमः ।

अवलोकः

यथा च वेणीसंहारे—'सूतः—(श्रुत्वा सभयम् ।) कथमासन्न एवासौ कौरवराजपुत्रमहावनोत्पातमारुतो मारुतिरनुपलब्धसंज्ञश्च महाराजः । भवतु । दूरमपहरामि स्यन्दनम् । कदाचिदयमनार्यो दुःशासन इवास्मिन्नप्यनार्यमाचरिष्यति ।' इत्यरिकृता भीतिरुद्वेगः ॥

यथा रत्नावल्याम्-'विदूषकः-(पश्यन् ।) [1]का उण एसा । (ससंभ्रमम् ।) कधं देवी वासवदत्ता अत्ताणं वावादेदि । राजा-(ससंभ्रममुपसर्पन् ।) क्वासौ क्वासौ ।' इत्यनेन वासवदत्ताबुद्धिगृहीतायाः सागरिकायाया मरणशङ्कया संभ्रम इति ।

यथा च वेणीसंहारे—'(नेपथ्ये कलकलः ।) अश्वत्थामा—(ससंभ्रमम् ।) मातुल मातुल, कष्टम् । एष भ्रातुः प्रतिज्ञाभङ्गभीरुः किरीटी समं शरवर्षैर्दुर्योधनराधेयावभिद्रवति । सर्वथा पीतं शोणितं दुःशासनस्य भीमेन ।' इति शङ्का । तथा '(प्रविश्य संभ्रान्तः सप्रहारः) सूतः –'त्रायतां त्रायतां कुमारः ।' इति त्रासः' । इत्येताभ्यां दुःशासनद्रोणवधसूचकाभ्यां पाण्डवविजयप्राप्त्याशान्वितः संभ्रम इति ॥

बालक्रीडा

और भी जैसे वेणीसंहार में—सूत (सुनकर भय के साथ) कौरवराज के पुत्ररूपी वन को उखाड देने वाले वायु के समान यह भीम क्या पास ही आ गया है । इसकी चेष्टा मालूम नही पड़ रही है और महाराज दुर्योधन को अभी चेतना नही आई । अच्छा । मैं रथ को दूर ले जाता हूं । कदाचित् यह अनार्य माने दुष्ट दुःशासन की तरह राजा पर भी दुष्टता न कर बैठे । इस प्रकार दुश्मन के कारण होने वाली भीति उद्वेग है । अब संभ्रम को कहते हैं—

शंका और त्रास को संभ्रम कहते हैं जैसे रत्नावली में —विदूषक ( देखते हुए) बासवदत्ता क्यों अपने को मार रही है माने आत्महत्या कर रही है । राजा --सशंकित पास जाता हुआ कहता है—"कहां हैं वह, कहां है वह" इससे सागरिका को वासवदत्ता समझ कर उसके मरने की शंका करना संभ्रम है ।

और भी वेणीसंहार में—नेपथ्य में कोलाहल हो रहा हैं । अश्वत्थामा—(घबराता हुआ बोलता है ) – मामा जी मामा जी कष्ट है । यह अर्जुन भाई की प्रतिज्ञा के टूटने से डर कर कर्ण और दुर्योधन दोनों पर एक साथ बाण से आक्रमण कर रहा है। भीम ने दुःशासन का सब का सब खून पी लिया । यह शङ्का है । ( घबराया हुआ एव घायल सूत प्रवेश करता है और कहता है ) कुमार रक्षा करिये रक्षा करिये । यह त्रास है । इस द्रोण और दुःशासन के बध की सूचना देने वाले इन शंका और त्रास से और पाण्डवविजय की प्राप्ति की आशा से अन्वित संभ्रम है ।

---

१. 'कापुनरेषा । कथं देवी वासवदत्तात्मानं व्यापादयति ।' इति च्छाया ।

**अथाक्षेपः- तादृग्बीजसमुद्भेदादाक्षेपः परिकीर्तितः ॥४२॥**

अवलोकः

यथा रत्नावल्याम्—'राजा—वयस्य, देवीप्रसादनं मुक्त्वा नान्यमत्रोपायं पश्यामि।' पुनः क्रमान्तरे 'सर्वथा देवीप्रसादनं प्रति निष्प्रत्याशीभूताः स्मः।' पुनः 'तत्किमिह स्थितेन देवीमेव गत्वा प्रसादयामि।' इत्यनेन देवीप्रसादायत्ता सागरिकासमागमसिद्धिरिति दृष्टनष्टबीजोद्भेदादाक्षेपः।

यथा च वेणीसंहारे—'सुन्दरकः—१अहवा किमेत्थ देव्वं उ आलहामि। तस्स क्खु एदं णिब्भच्छिदविदुरवअणबीअस्स परिभूदपिदामहहिदोवदेसङ्कुरस्स सउणिप्पोच्छाहणारूढमूलस्स कूडविससाहिणो पञ्चालीकेसग्गहणकुसुमस्स फलं परिणमेदि।' इत्यनेन तादृग्बीजमेव फलोन्मुखतयाक्षिप्यत इत्याक्षेपः।

बालक्रीड़ा

अब आक्षेप को कहते हैं—तादृग्बीजसमुद्भेदादाक्षेपः परिकीर्तितः।

यहां आक्षेप के लक्षण में गर्भ शब्द का उपन्यास करना अपदार्थ है। क्योंकि गर्भ संधि अंगी है और आक्षेप अंग है अतः अंग के लक्षण में अंगी का उपन्यास दोषावह है इस लिए गर्भ संधि के लक्षण में जो अंश उपात्त है उसका उपन्यास करना चाहिए वह है बीज का दृष्टत्व और नष्टत्व। इस लिए दृष्टत्व नष्टत्व का आकर्षण करने के लिए तादृक् शब्द का उपन्यास किया है। क्योंकि तत् शब्द पूर्व का परामर्शक होता है। दृष्ट नष्ट वीज का जो सम्यक् प्रकाशन है उसको आक्षेप कहते हैं।

जैसे रत्नावली में राजा—दोस्त उसी का चिन्तन कर रहा हूं (सागरिका के समागम के उपाय की अर्थात् उसकी प्राप्ति की चिन्ता कर रहा हूँ) उसकी प्राप्ति किस उपाय से हो। देवी को खुश करने के सिवाय सागरिका के प्राप्ति के लिए दूसरा कोई उपाय नही है।

फिर यहां रहने से ठहरने से क्या फायदा है चल कर देवी को ही प्रसन्न करता हूँ। इससे देवी के प्रसादन के अधीन अनुरक्त सागरिका के समागम की सिद्धि हैं अर्थात् देवी के प्रसन्न होने से ही अनुरक्त सागरिका का समागम हो सकता है। अतः दृष्ट नष्ट अनुराग बीज का उद्भेदन आक्षेप है। और भी जैसे वेणीसंहार में—सुन्दरक—

इस विषय में क्यों दैव को उपालम्भ दूं उलाहना दूँ। विदुर के वचन का निर्भत्सन करना जिसका बीज है। भीष्म पितामह के हितोपदेश का तिरस्करण अंकुर है। शकुनि के प्रोत्साहन से जिसका मूल बढ गया है। चिरकाल से बढा हुआ बैर जिसका आल वाल है थाला है। उस लाक्षा गृह में आग लगाना विषसंपृक्त अन्न को खिलाना और जूवा खेलना रूप विषवृक्षका सभा में पाञ्चाली केशग्रहण जिसका पुष्प है उसका फल कौरव वंश का नाश है।

---

१. 'अथवा किमत्र दैवमुपालभामि। तस्य खल्वेतन्निर्भर्त्सितविदुरवचनबीजस्य परिभूतपितामहहितोपदेशाङ्कुरस्य शकुनिप्रोत्साहनारूढमूलस्य कूटविषशाखिनः पाञ्चालीकेशग्रहणकुसुमस्य फलं परिणमति।' इति च्छाया।

**अथावमर्शः– क्रोधादवमृशेद्यत्र व्यसनाद्वा विलोभनात् ।**
**गर्भनिर्भिन्नबीजार्थं सोऽवमर्शोऽङ्गसंग्रहः ॥४३॥**

अवलोकः

एतानि द्वादश गर्भाङ्गानि प्राप्त्याशाप्रदर्शकत्वेनोपनिबन्धनीयानि । एषां च मध्येऽभूताहरणमार्गतोटकाधिबलाक्षेपाणां प्राधान्यम् । एतरेषां यथासंभवं प्रयोग इति साङ्गो गर्भसंधिरुक्तः ।

अवमर्शनमवमर्शः पर्यालोचनम् । तच्च क्रोधाद्वा वा व्यसनाद्वा विलोभनाद्वा । भवितव्यमनेनार्थेनेत्यवधारितैकान्तफलप्राप्त्यवसायात्मा गर्भसंध्युद्भिन्नबी-

बालक्रीड़ा

इससे बीज ही का फल के रूप से आक्षेप होना आक्षेप है । इससे बीज के फलों न्मुख होने के आक्षेप से यह आक्षेप है ।

इन गर्भसंधि के बारह अंगों को प्राप्त्याशा से अन्वित करके लिखना चाहिए । इनमें अभूताहरण मार्ग तोटक अधिबल और आक्षेप प्रधान है । औरों का प्रयोग यथा संभव करना चाहिए । इस तरह साङ्गगर्भसन्धि को कह दिया ।

अब अवमर्श सन्धि को कहते हैं ।

जो बीजरूपी अर्थ गर्भ में प्रकट हो गया है उस बीज का क्रोध से अथवा व्यसन से अथवा लोभ से अवमर्श माने विचार या प्रत्यालोचन है वह अवमर्श संधि होती है ।

अवमर्शन अवमर्श है माने प्रत्यालोचन है । वह भी क्रोध का आश्रयण करके अर्थात् क्रुद्ध व्यक्ति ने बने बनाये कार्य को संशयित स्थिति में पहुँचा दिया या व्यसन का विचार करके अर्थात् व्यसन में निमग्न व्यक्ति के बारे में चिन्ता करना कि यह व्यसन में डूबा तब ऐसा हुआ या लोभ का आलम्बन करके अर्थात् इसने लोभ किया तब इसकी ऐसी स्थिति हुई अन्यथा नही होती ऐसा प्रत्यालोचन ।

यह अर्थ भवितव्य है माने होगा ही इस तरह निर्धारित है निश्चित है एकान्त अवश्यम्भावी फल की प्राप्ति जिसमें ऐसी प्राप्ति के अवसाय माने समाप्ति के रूप में जहां गर्भ सन्धि में उद्भिन्न बीजरूपी अर्थ का अवमर्शन प्रत्यालोचन होता है वह अवमर्श सन्धि है ।

यहां क्रोधेन यह पाठ नितान्त अशुद्ध है क्योंकि क्रोध से प्रत्यालोचन नही हो सकता है । क्रोध से तो बुद्धि नष्ट हो जाती है । उससे अवशर्म कैसा । हां उसका आश्रयण करके जैसे भीम ने स्वल्पावशेष जय को क्रोध करके नष्ट होने की स्थिति में पहुँचा दिया । इसी तरह व्यसन एवं लोभ की भी स्थिति है । अतः क्रोधात् ऐसा पञ्चम्यन्त पाठ साधीयात् है । यहां क्रोधात् व्यसनात् और विलोभनात् ये तीनों पञ्चमी ल्यब्लोपार्था हैं । तथा गर्भनिर्भिन्नबीजार्थः ऐसा प्रथमान्त पाठ भी महान् अशुद्ध है । यह अवमर्शन

अवलोकः

जार्थसंबन्धी विमर्शोऽवमर्शः। यथा रत्नावल्यां चतुर्थेऽङ्के अग्निविद्रवपर्यन्तया वासवदत्ताप्रसक्त्या निरपायरत्नावलीप्राप्त्यवसायात्मा विमर्शो दर्शितः।

यथा च वेणीसंहारे—

तीर्णे भीष्ममहोदधौ कथमपि द्रोणानले निर्वृते
कर्णाशीविषभोगिनि प्रशमिते शल्येऽपि याते दिवम्।
भीमेन प्रियसाहसेन रभसादल्पावशेषे जये
सर्वे जीवीतसंशयं वयममी वाचा समारोपिताः॥'

इत्यत्र 'स्वल्पावशेषे जये' इत्यादिना दुर्योधनरुधिराक्तभीमसेनागमपर्यन्तेन विजयप्रत्यर्थिसमस्तभीष्मादिमहारथिवधादवधारितैकान्तविजयावमर्शनं दर्शितमित्यवमर्शसंधिः। तस्याङ्गसंग्रहमाह —

बालक्रीड़ा

का कर्म है अतः क्रोधादवमृशेद्यत्र व्यसनाद्वा विलोभनाद्। गर्भनिर्भिन्नबीजार्थं सोऽवमर्श इति स्मृतः। ऐसा मूल का पाठ होना चाहिए।

और अवलोक का पाठ भी तच्च क्रोधाद्वा व्यसनाद्वा विलोभनाद्वा। ऐसा तथा भवितव्यमनेनार्थेन ऐसा और गर्भसन्ध्युद्भिन्नबीजार्थसंम्बन्धी विमर्शः ऐसा और अग्निविद्रवपर्यन्तया ऐसा होना चाहिए।

जैसे रत्नावली के चतुर्थ अंक में अग्नि विद्रव पर्यन्त यौगन्धरायण के द्वारा आग लगाये जाने तक वासवत्ता की विरोध में प्रसक्ति आसक्ति थी। बाद में उसके हट जाने से –क्योंकि अग्नि विद्रव को देखकर आर्यपुत्र! सागरिका को बचाइये २ ऐसा चिल्लाती है और प्रयत्न भी करती है—निर्विघ्न सागरिका की प्राप्ति के अवसाय रूप अवमर्श को विमर्श को दिखला दिया। और भी वेणीसंहार में—

भीष्म रूपी समुद्र के पार करने द्रोणरूपी अग्नि के निर्वृत होने बुझ जाने और कर्णरूपी महासर्प के शांत होने और शल्य के भी स्वर्ग में पहुँच जाने से विजय को प्राप्त करने में कुछ ही अवशेष रह गया था किन्तु साहस जिसको प्रिय है ऐसे भीमसेन की आवेग से निकली वाणी के द्वारा आज ही दुर्योधन को मारूंगा ऐसे कथन से ये हम लोग जीवित के संशय में पहुंचा दिये गये अर्थात् जीयेंगे कि नही ऐसी स्थिति में पहुंचा दिये गये। विजय को प्राप्त करना थोड़ा ही रह गया है इत्यादि से दुर्योधन के रुधिर से सने हुए भीमसेन के आगमन तक विजय के विरोधी दुश्मन भीष्मादि महारथों के वध से विजय की निश्चित प्राप्ति के विचार से अवमर्श संधि है। "स्वल्पावशेषे जये इत्यादिना दुर्योधनरुधिराक्तभीमसेनागमपर्यन्तेन विजयप्रत्यर्थि" ऐसा पाठ यहां है। अब अवमर्शसन्धि के अंगों के संग्रह को कहते हैं—

तत्रापवादसंफेटौ विद्रवद्रवशक्तयः ।
द्युतिः प्रसङ्गश्छलनं व्यवसायो विरोधनम् ॥४४॥
प्ररोचना विचलनमादानं च त्रयोदश ।
यथोद्देशं लक्षणमाह– दोषप्रख्यापवादः स्यात्

अवलोकः

यथा रत्नावल्याम्—'सुसङ्गता—१सा खु तवस्सिणी भट्टिणीए उज्जइणिं णीअदित्ति पवादं करिअ उवत्थिदे उद्धरत्ते ण जाणीअदि कहिंपि णीदेत्ति। विदूषकः—(सोद्वेगम्) २अदिणिग्घिणं क्खु किदं देवीए।' पुनः। '३भो वअस्स, मा खु अण्णधा संभावेहि। सा खु देवीए उज्जइणीं पेसिदा अदो अप्पिअं त्ति कहिदम्। राजा–अहो निरनुरोधा मयि देवी।' इत्यनेन वासवदत्तादोषप्रख्यापनादपवादः।

यथा च वेणीसंहारे–'युधिष्ठिरः–पाञ्चालक, कच्चिदासादिता तस्य दुरात्मनः कौरवापसदस्य पदवी। पाञ्चालकः—न केवलं पदवी। स एव दुरात्मा देवीकेशपाश-

बालक्रीड़ा

अपवाद, संफेट, विद्रव, द्रव शक्ति, द्युति, प्रसङ्ग, छलन, व्यवसाय विरोधन, प्ररोचना विचलन और आदान ये तेरह अवमर्श संधि के अंग हैं।

जिस क्रम से अङ्गों को कहा उसी क्रम से उनके लक्षण को कहते हैं।

दोष को कहना कीर्तन करना अपवाद है। जैसे रत्नावली में—

सुसङ्गता कहती है–अर्धरात्रि में उस तपस्विनी को भट्टिनी मालकिन उज्जयिनी ले जा रही है'—ऐसा प्रवाद घोषणा करके न मालूम कहा ले गई।

विदूषक उद्वेग के साथ कहता है कि—

देवी ने यह अत्यन्त निर्दय कार्य किया है। पुनः हे दोस्त ! अन्यथा सम्भावना न करो। उसको देवी ने उज्जयिनी में भेज दिया है। अतः यह घटना अप्रिय है ऐसा कहा। राजा—अहो, देवी मेरे विषय में अनुरोध रहित हो गई है।

इससे वासवदत्ता की निन्दा करना दोषों को कहना अपवाद है।

और भी जैसे वेणीसंहार में—युधिष्ठिर—हे पाञ्चालक ! उस दुष्ट कौरव की पदवी प्राप्त हुई। अर्थात् किस रास्ते वह गया यह मालूम हुआ। पाञ्चालक-केवल

---

१. 'सा खलु तपस्विनी भट्टिन्योज्जयिन्यां नीयत इति प्रवादं कृत्वोपस्थितेऽर्धरात्रे न ज्ञायते कुत्रापि नीतेति।' इति च्छाया। २. 'अतिनिर्घृणं खलु कृतं देव्या।' इति च्छाया। ३. 'भो वयस्य, मा खल्वन्यथा संभावय। सा खलु देव्योज्जयिन्यां प्रेषिता अतोऽप्रियमिति कथितम्।' इति च्छाया।

## अथ संफेटः– संफेटो रोषभाषणम् ।

अवलोकः

स्पर्शपातकप्रधानहेतुरुपलब्धः ।' इति दुर्योधनस्य दोषप्रख्यापनादपवाद इति ।

यथा वेणीसंहारे—'भोः कौरवराज, कृतं बन्धुनाशदर्शनमन्युना । मैवं विषादं कृथाः । पर्याप्ताः पाण्डवाः समरायाहमसहाय इति ।

पञ्चानां मन्यसेऽस्माकं यं सुयोधं सुयोधन ! ।
दंशितस्यात्तशस्त्रस्य तेन तेऽस्तु रणोत्सवः ॥

इत्थं श्रुत्वासूयात्मिकां निक्षिप्य कुमारयोर्दृष्टिमुक्तवान्धार्तराष्ट्रः—

कर्णदुःशासनवधात्तुल्यावेव युवां मम ।
अप्रियोऽपि प्रियो योद्धुं त्वमेव प्रियसाहसः ॥

इत्युत्थाय च परस्परक्रोधाधिक्षेपपरुषवाक्कलहप्रस्तावितघोरसंग्रामौ-' इत्यनेन भीमदुर्योधनयोरन्योन्यरोषसंभाषणाद्विजयान्वयेन संफेट इति ।

### बालक्रीड़ा

पदवी ही नही मिली अपि तु देवी के केशपाश के स्पर्श से जनित पातक का प्रधान हेतु वह दुष्ट भी मिल गया । इससे दुर्योधन के दोष के प्रख्यापन से यह अपवाद है ।

अब संफेट को कहते हैं—

रोषमय क्रोधमय भाषण संफेट है । जैसे वेणीसंहार में—

हे कौरवराज ! बन्धुओं के नाश को देखकर क्रोध करना व्यर्थ है । इस प्रकार विषाद मत करिये कि पाण्डव लोग पर्याप्त हैं बहुत हैं और मैं युद्ध करने के लिए अकेला हूं असहाय हूं ।

हे दुर्योधन ! हम पांचो में से जिसके साथ युद्ध करना अच्छा समझते हो उसी एक ही के साथ तुम्हारा युद्ध होगा । तुम कवच पहन लो हाथ में शस्त्र ले लो यह सुनकर असूयामयी इर्ष्या युक्त दृष्टि से कुमारों को ताककर देखकर दुर्योधन बोला— अर्जुन ने कर्ण को मारा तुमने दुःशासन को मारा इसलिए तुम दोनों मेरे लिए समान हो । किन्तु अप्रिय होते हुए भी साहसप्रिय होने के कारण तुम ही युद्ध के लिए मुझे प्रिय हो । ऐसा कह कर वह उठा । फिर परस्पर क्रोध करते हुए कलह युक्त वाणी के साथ गाली गलौज देते हुए दोनों लडने लगे । इस प्रकार दुर्योधन और भीम की परस्पर क्रोधयुक्त वाणी का भीमसेनक्रोधोपचितयुधिष्ठिरोत्साह प्राप्त विजय से अन्वित संबन्धित होना संफेट है ।

**अथ विद्रवः- विद्रवो वधबन्धादिः ।**

अवलोकः

यथा छलितरामे—

'येनावृत्य मुखानि साम पठतामत्यन्तमायासितं
बाल्ये येन हृताक्षसूत्रवलयप्रत्यर्पणैः क्रीडितम् ।
युष्माकं हृदयं स एष विशिखैरापूरितांसस्थलो
मूर्च्छाघोरतमःप्रवेशविवशो बध्वा लवो नीयते ॥'

यथा च रत्नावल्याम्—

हर्म्याणां हेमशृङ्गश्रियमिव शिखरैरर्चिषामादधानः
सान्द्रोद्यानद्रुमाग्रग्लपनपिशुनितात्यन्ततीव्राभितापः ।
कुर्वन्क्रीडामहीध्रं सजलजलधरश्यामलं धूमपातै
रेष ल्पोषार्तयोषिज्जन इह सहसैवोत्थितोऽन्तःपुरेऽग्निः ॥'

इत्यादि । पुनः । 'वासवदत्ता—[१]अज्जउत्त, ण क्खु अहं अत्तणो कारनादो भनामि । एसा भए णिग्घिहिअआए संजदा सागरिआ विवज्जदि ।' इत्येताभ्यां लवसागरिकयोर्बन्धवधाभ्यां हर्म्याग्निना च विद्रव इति ।

बालक्रीड़ा

अब विद्रव को कहते हैं—

दुश्मन का वध एवं बन्धन आदि विद्रव है । यहां आदि पद से अग्नि दाह का ग्रहण है । जैसे छलितराम में—जो बचपन में सामवेद का पाठ करने वालों के मुंह पर हाथ रख कर उनको परेशान करता था । रुद्राक्ष की माला को हरण करना फिर याचना करने पर दे देना रूप क्रीड़ा करता था और जो तुम लोगों के हृदय को बाणों से भर देता था आपूर्ण कर देता था आज मूर्छारूपी घोर तम के प्रवेश से असमर्थ हुए उस लव को बांध कर ले जा रहे हैं ।

और भी जैसे रत्नावली में—अन्तःपुर में सहसा एकाएक ऐसी अग्नि उत्पन्न हो चुकी है जो अपनी ज्योति की लहरों से प्रासादों की स्वर्णशिखरों की सी शोभा को बढा रही है । जिसका अत्यन्त तेज ताप वन के घने वृक्षों को जलाकर माने झुलसा कर प्रकट हो रहा है जो धूवें की उड़ान से क्रीडा पर्वत को पर्याप्तजलयुक्त बादल जैसा काला बना रही है । और जो अपनी तेज दहन शक्ति से रमणी-संसार को परेशान कर रही है । इत्यादि । पुनः वासवदत्ता आर्यपुत्र ! मैं केवल अपने मतलब से नही कह रही हूं । निर्दयहृदयवाली मैंने इस सागरिका को बाँध दिया है । अतः सागरिका मर रही है । इससे लव के बन्धन और अन्तःपुर की अग्नि द्वारा सागरिका के जलन रूप वध से विद्रव है ।

---

१. 'आर्यपुत्र, न खल्वहमात्मनः कारणाद्भणाभि । एषा मया निर्घृणहृदयया संयता सागरिका विपद्यते ।' इति च्छाया ।

## यथ द्रवः- द्रवो गुरुतिरस्कृतिः ॥४५॥

अवलोकः

यथोत्तरचरिते –

'वृद्धास्ते न विचारणीयचरितास्तिष्ठन्तु हुँ सन्तुते
सुन्दस्त्रीदमनेऽप्यखण्डयशसो लोके महान्तो हि ते ।
यानि त्रीण्यकुतोमुखान्यपि पदान्यासन्खरायोधने
यद्वा कौशलमिन्द्रसूनुदमने तत्राप्यभिज्ञो जनः ॥'

इत्यनेन लवो रामस्य गुरोस्तिरस्कारं कृतवानिति द्रवः ।

यथा च वेणीसंहारे – 'युधिष्ठिरः भगवन् ! कृष्णाग्रज ! सुभद्राभ्रातः !
ज्ञातिप्रीतिर्मनसि न कृता क्षत्रियाणां न धर्मो
रूढं सख्यं तदपि गणितं नानुजस्यार्जुनेन ।
तुल्य कामं भवतु भवतः शिष्ययोः स्नेहबन्धः
कोऽयं पन्था यदसि विगुणो मन्दभाग्ये मयीत्थम् ॥'

बालक्रीड़ा

अब द्रव को कहते है—

श्रेष्ठ लोगों का तिरस्कार द्रव है। क्योंकि यह द्रव शब्द द्रवस् परितापे धातु से बना है।

जैसे उत्तररामचरित में—वे वृद्ध हैं अतः उनका चरित आचरण विचारणीय नही है। अरे वे सामने खड़े है ऐसा मत बोलो ! हूं। खड़े हैं तो खड़े रहने दो। बड़े लोगों को स्त्री पर हाथ नही चलाना चाहिए इस नियम के रहते भी सुन्दरी स्त्री ताडिका राक्षसी को मार देने दमन कर देने पर भी जिनका यश अखण्ड है क्योंकि वे महान् हैं उनको दोष देना ठीक नही। खर के साथ युद्ध के समय में जो तीन पैर वापिस चले वह भी निन्दनीय नही है दोष नही है। इन्द्रसूनु इन्द्र के पुत्र बाली के दमन करने में जो कौशल को पेड़ की आड़ में होकर बाली को मारने की जो चतुराई को दिखलाया उसे भी लोग जानते हैं।

इससे लव के द्वारा अपने गुरु माने पिता राम का तिरस्कार करने से द्रव है।

और भी जैसे वेणीसंहार में -- युधिष्ठिर—भगवन् ! हे कृष्ण के अग्रज ! सुभद्रा के बड़े भाई ! आपने जाति बिरादरी का प्रेम भी मन में नही किया; न क्षत्रियों के धर्म का विचार किया; अर्जुन के साथ कृष्ण की प्रसिद्ध मैत्री की भी परवाह नही की। भीम और दुर्योधन में शिष्यों में जो तुल्य प्रेम है उसकी भी परवाह नही की। वह कौन सा मार्ग है जो मेरे ऊपर इतने असंतुष्ट हो गये हैं वह क्या कारण है जिससे आप मेरे पर क्रुद्ध हो गये हैं।

## अथ शक्तिः- विरोधशमनं शक्तिः ।

अवलोकः

इत्यादिना बलभद्रं गुरुं युधिष्ठिरस्तिरस्कृतवानिति द्रवः ।

यथा रत्नावल्याम्—'राजा—

सव्याजैः शपथैः प्रियेण वचसा चित्तानुवृत्त्याधिकं
वैलक्ष्येण परेण पादपतनैर्वाक्यैः सखीनां मुहुः ।
प्रत्यासत्तिमुपागता न हि तथा देवी रुदत्या यथा
प्रक्षाल्यैव तयैव वाष्पसलिसलिलैः कोपोऽपनीतः स्वयम् ॥'

इत्यनेन सागरिकालाभविरोधिवासवदत्ताकोपोपशमनाच्छक्तिः ।

यथा चोत्तरचरिते लवः प्राह—

'विरोधो विश्रान्तः प्रसरति रसो निर्वृतिघन-
स्तदौद्धत्यं क्वापि व्रजति विनयः प्रह्वयति माम् ।
झटित्यस्मिन्दृष्टे किमपि परवानस्मि यदि वा
महार्घस्तीर्थानामिव हि महतां कोऽप्यतिशयः ॥'

इत्यनेन लवस्य विरोधशमनोक्तिः शक्तिः ।

बालक्रीड़ा

इत्यादि से युधिष्ठिर द्वारा गुरु बलराम का तिरस्कार द्रव है ।

अब शक्ति को कहते हैं—विरोध का शमन शक्ति है ।

जैसे रत्नावली में राजा—मेरे बहाना बनाने के साथ शपथ लेने से, बड़े विस्मय से, प्रिय वचन से, चित्तवृत्ति का अधिक अनुवर्त्तन करने से, चरणों पर गिरने से और सखियों की वाणी से देवी वासवदत्ता उतनी प्रसन्न न हुई जितनी स्वयं रोते हुए अपने अश्रुजल से अपने क्रोध को दूर करके हुई ।

इत्यादि कथन से सागरिका की प्राप्ति में बाधक वासवदत्ता के कोप का शमन (होने से) शक्ति है ।

और भी जैसे—उत्तररामचरित में-लव-विरोध शान्त हो गया, आनन्दघन रस फैलने लगा, वह उद्धतता कहीं चली गई, विनय मुझे झुका रहा है और इस (राम को) देखते ही तुरन्त मैं पराधीन हो गया हूं । तीर्थों का जैसे महत्व होता है वैसे ही महापुरुषों का अतिशय बड़प्पन होता है । इससे लव के विरुद्धभाव की शान्ति शक्ति है

## अथ द्युतिः- तर्जनोद्वेजने द्युतिः ।

अवलोकः

यथा वेणीसंहारे—'एतच्च वचनमुपश्रुत्य रामानुजस्य सकलनिकुञ्जपूरितातिरिक्तमुद्भ्रान्तसलिलचरशतसंकुलं त्रासोद्वृत्तनक्रग्राहमालोड्य सरःसलिलं भैरवं च गर्जित्वा कुमारवृकोदरेणाभिहितम् ।

जन्मेन्दोरमले कुले व्यपदिशस्यद्यापि धत्से गदां
मां दुःशासनकोष्णशोणितसुराक्षीबं रिपुं भाससे ।
दर्पान्धो मधुकैटभद्विषि हरावप्युद्धतं चेष्टसे
मन्त्रासान्नृपशो विहाय समरं पङ्केऽधुना लीयसे ।।'

इत्यादि, त्यक्त्वोत्थितः सरभसम्' इत्यन्ताभ्यां दुर्वचनजलावलोडनाभ्यां दुर्योधनतर्जनोद्वेजनकरिभ्यां पाण्डवविजयानुकूलदुर्योधनोत्थापनहेतुभ्यां भीमस्य द्युतिरुक्ता ।

बालक्रीड़ा

अब द्युति को कहते है —

तर्जन माने डांट डपट और उद्वेजन माने भय से विकल करना द्युति है ।

जैसे वेणीसंहार में — कृष्ण की इस बात को सुनकर जिसको आडोलित माने मन्थन कर देने से जो सारे निकुंजों को भरता हुआ चारों ओर फैल गया और जिसमें रहने वाले सभी प्राणी मगर घडियाल आदि त्रास से व्याकुल हो गये उस सरःसलिलको आलोडित करके फिर भयंकर गर्जन करते' हुए कुमार वृकोदर भीमसेन ने कहा—(दुर्योधन से) हे नरपशु ! अपना जन्म उच्च चन्द्र-वंश में बताते हुए अब भी गदा को धारण कर रहे हो और दुःशासन के उष्ण (ताजा) रक्त रूपी सुरा को पी लेने के कारण मस्त हुए मुझको शत्रु बताते हो मुझे अपना शत्रु कहते हो । मधु एवं कैटभ नामक दुश्मन राक्षस के मारने वाले अर्थात् भगवान् मधुसूदन के प्रति घमण्ड में अन्धे होकर उद्धत हुए अनेक चेष्टाएं करते हो और मुझसे डर कर युद्ध त्याग कर अब कीचड़ में छिप रहे हो । इत्यादि से लेकर 'दुर्योधन का वेग के साथ तालाब त्याग कर उठकर बाहर आने' पर्यन्त भीम के दुर्वचन एवं जल के आलोडन से दुर्योधन को जो भयभीत और उद्विग्न करने में तथा पाण्डवों के विजय के अनुकूल दुर्योधन का उठकर जल से बाहर आने में हेतु है वह द्युति है ।

## अथ प्रसङ्गः- गुरुकीर्तनं प्रसङ्गः ।

अवलोक:

यथा रत्नावल्याम् — 'देव, यासौ सिंहलेश्वरेण स्वदुहिता रत्नावली नामायुष्मती वासवदत्तां दग्धामुपश्रुत्य देवाय पूर्वप्रार्थिता सती प्रतिदत्ता ।' इत्यनेन रत्नावल्या लाभानुकूलाभिजनप्रकाशिना प्रसङ्गाद् गुरुकीर्तनेन प्रसङ्गः ।

तथा मृच्छकटिकायाम्—'चाण्डालक:—१एस सागलदत्तस्स सुओ अज्जविणअदत्तस्स णत्ता चालुदत्तो वावादिदुं वज्झट्ठाणं णीअदि। एदेण किल गणिआ वसन्तसेणा सुवण्णलोभेण वावादिदात्ति । चारुदत्तः—

मखशतपरिपूतं गोत्रमुद्भासितं यत्सदसि निबिडचैत्यब्रह्मघोषैः पुरस्तात् ।
मम निधनदशामां वर्तमानस्य पापैस्तदसदृशमनुष्यैर्घुष्यते घोषणायाम् ॥'

इत्यनेन चारुदत्तवधप्रसङ्गाद् गुरुकीर्तनमिति प्रसङ्गः।

बालक्रीड़ा

अब प्रसङ्ग को कहते हैं—

गुरुजनों का कीर्तन, प्रशंसा, गुणगान, प्रसङ्ग है।

जैसे रत्नावली में—वसुभूति—हे देव ! सिंहलेश्वर ने वासवदत्ता को जली हुई सुनकर पहले ही से प्रार्थित अपनी आयुष्मती रत्नावली नाम की पुत्री को आप स्वामी के लिए दे दिया है। इससे रत्नावली के लाभ के अनुकूल कुल की श्रेष्ठता के प्रकाशित करने के समय में प्रसङ्ग से गुरु सिंहलेश्वर का कीर्तन प्रसङ्ग है।

एवं मृच्छकटिक में—चाण्डालक—यह सागरदत्त का पुत्र आर्य विनयदत्त का नाती चारुदत्त वध के लिए वध्यभूमि को ले जाया जा रहा है। इसने सुवर्ण के लोभ में पडकर गणिका वसन्तसेना को मार दिया।

चारुदत्त—सैकडों यज्ञों द्वारा पवित्र जो मेरा गोत्र ब्राह्मणों के द्वारा उच्चारित होता था वही आज मेरी मृत्यु के समय पाप के कारण इन पुरुषों के द्वारा कुत्सित घोषित किया जा रहा है। इससे चारुदत्त के वध के प्रसङ्ग से जो गुरु पिता और पितामह का कीर्तन है वह प्रसङ्ग है।

---

१. 'एष सागरदत्तस्य सुत आर्यविनयदत्तस्य नप्ता चारुदत्तो व्यापादयितुं वध्यस्थानं नीयते । एतेन किल गणिका वसन्तसेना सुवर्णलोभेन व्यापादितेति ।' इति च्छाया ।

अथ छलनम्- छलनं चावमाननम् ॥४६॥
अथ व्यवसायः- व्यवसायः स्वशक्त्युक्तिः ।

अवलोकः

यथा रत्नावल्यां—'राजा—अहो निरनुरोधा मयि देवी' इत्यनेन वासवदत्तायेष्टासंपादनाद्वत्सराजस्यावमाननाच्छलनम् ।

यथा च रामाभ्युदये सीतायाः परित्यागेनावमाननाच्छलनमिति ।

यथा रत्नावल्याम्— 'ऐन्द्रजालिकः—

१किं धरणीए मिगङ्को आआसे महिहरो जले जलणो ।
मज्झण्हम्मि पओसो दाविज्जउ जेहि आणत्तिम् ॥

अहवा किं बहुणा जम्पिएण ।

मज्झ पइण्णा एसा भणामि हिअएण जं महसि दठ्ठुम् ।
तं ते दावेमि फुडं गुरुणो मन्तप्पहावेण ॥'

बालक्रीड़ा

अब छलन को कहते हैं—

किसी का अवमानन माने अपमान छलन है ।

जैसे रत्नावली में—राजा—अहो । देवी मेरे विषय में प्रतिकूल है । इससे वासवदत्ता के द्वारा वत्सराज के इष्ट का सम्पादन न करना अवमानन छलन है ।

और भी जैसे रामाभ्युदय में सीता का त्याग करने रूप अवमानन करने से छलन है ।

अब व्यवसाय को कहते हैं ।

अपने सामर्थ्य शक्ति को बघारना—मैं यों कर दूंगा, मैं यूं कर सकता हूं, व्यवसाय है ।

जैसे रत्नावली में ऐन्द्रजालिक—आज्ञा दीजिए कि क्या दिखलाऊँ धरती पर चन्द्रमा को आकाश में पृथ्वी को जल में अग्नि को मध्याह्न में संध्या को प्रदोष को ।

अथवा ज्यादा कहने से क्या फायदा है ।

मैं हृदय से यह प्रतिज्ञा करता हूं कि जो कुछ आप देखना चाहते हों उसे मैं गुरु मंत्र के प्रभाव से स्पष्ट दिखला दूंगा । इससे ऐन्द्रजालिक के द्वारा वत्सराज के

१. 'किं धरण्यां मृगाङ्क आकाशे महीधरो जले ज्वलनः मध्याह्ने प्रदोषो दर्श्यतां देह्याज्ञप्तिम् ॥ अथवा किं बहुना जल्पितेन । मम प्रतिज्ञैषा, भणामि हृदयेन; यद्वाञ्छसि द्रष्टुम; तत्ते दर्शयामि स्फुटं गुरोर्मन्त्रप्रभावेण ॥' इति च्छाया ।

## अथ विरोधनम्- संरब्धोक्ति विरोधनम् ।

अवलोक:

इत्यनेनैन्द्रजालिको मिथ्याग्निसंभ्रमोत्थापनेन वत्सराजस्य हृदयस्थसागरिका-दर्शनानुकूलां स्वशक्तिमाविष्कृतवान् ।

यथा च वेणीसंहारे—

'नूनं तेनाद्य वीरेण प्रतिज्ञाभङ्गभीरुणा।
बध्यते केशपाशस्ते स चास्याकर्षणे क्षमः ।।'

इत्यनेन युधिष्ठिरः स्वदण्डशक्तिमाविष्करोति ।

यथा वेणीसंहारे—'राजा—रे रे मरुत्तनय ! किमेवं वृद्धस्य राज्ञः पुरतो निन्दितव्यमात्मकर्म श्लाघसे । अपि च ।

कृष्टा केशेषु भार्या तव तव च पशोस्तस्य राज्ञस्तयोर्वा
प्रत्यक्षं भूपतीनां मम भुवनपतेराज्ञया द्यूतदासी ।
अस्मिन्वैरानुबन्धे तव किमपकृतं तैर्हता ये नरेन्द्रा
बाह्वोर्वीर्यातिसारद्रविणगुरुमदं मामजित्वैव दर्पः ।।

बालक्रीड़ा

हृदय में स्थित सागरिका के दर्शन के अनुकूल मिथ्या अग्नि से संभ्रम माने घबराट पैदा करके अपनी शक्ति का प्रदर्शन करना व्यवसाय है ।

और भी जैसे वेणीसंहार में— प्रतिज्ञा के भंग से डरने वाले उस वीर भीमसेन के द्वारा आज निश्चित ही तुम्हारे केशपाश बाँधे जायेंगे । क्योंकि वही इसके आकर्षण में समर्थ हैं । इससे युधिष्ठिर अपनी दमन कारिणी दण्ड शक्ति को दिखाता है ।

अब विरोधन को कहते हैं—संरब्ध माने क्रुद्ध मनुष्यों का कथोपकथन विरोधन है ।

जैसे वेणीसंहार में राजा—दुर्योधन—रे रे, वायु के लड़के ! वृद्ध राजा के सामने अपने निन्दनीय कर्म की क्यों प्रशंसा करते हो । और भी—हे पशु ! तुम्हारी तुम्हारी ही और उस राजा युधिष्ठिर की और उन दोनों नकुल एवं सहदेव की भार्या के केशपाश को मैंने सभा में खींचा । सभा में सभी राजाओं के समक्ष द्यूत से दासी बनाई गई तुम्हारी भार्या के केशपाश को खीचा । इस आपुस की लड़ाई झगड़े में उन (अन्य) राजा लोगों ने क्या तुम्हारा अपकार किया था जो तुमने उनको मार दिया । बाहु के वीर्या-तिरेकरूप विशाल धन के कारण अत्यन्त अभिमानी मुझे विना जीते ही विजय किये विना ही दर्प करते हो ? (ईर्ष्या काकु है) माने क्यों दर्प करते हो ? ।

अवलोकः

(भीमः क्रोधं नाटयति ।) अर्जुनः—आर्य, प्रसीद । किमत्र क्रोधेन ।

अप्रियाणि करोत्येष वाचा, शक्तो न कर्मणा ।
हतभ्रातृशतो दुःखी प्रलापैरस्य का व्यथा ।।

भीमः—अरे भरतकुलकलङ्क !

अद्यैव किं न विसृजेयमहं भवन्तं दुःशासनानुगमनाय कटुप्रलापिन् ! ।
विघ्नं गुरू न कुरुतो यदि मत्कराग्रनिर्भिद्यमानरणितास्थनि ते शरीरे ।।

अन्यच्च मूढ !

शोकं स्त्रीवन्नयनसलिलैर्यत्परित्याजितोऽसि
भ्रातुर्वक्षःस्थलविदलने यच्च साक्षीकृतोऽसि ।
आसीदेतत्तव कुनृपतेः कारणं जीवितस्य
क्रुद्धे युष्मत्कुलकमलिनीकुञ्जरे भीमसेने ।।

राजा—दुरात्मन् भरतकुलापसद पाण्डवपशो ! नाहं भवानिव विकत्थनाप्रगल्भः । किंतु ।

द्रक्ष्यन्ति न चिरात्सुप्तं बान्धवास्त्वां रणाङ्गणे ।
मद्गदाभिन्नवक्षोऽस्थिवेणिकाभङ्गभीषणम् ।।'

बालक्रीड़ा

भीम क्रोध का अभिनय करता है । अर्जुन—आर्य ! प्रसन्न होइये, यहां क्रोध करने से क्या फायदा है । कार्य से प्रतिशोध अपकार करने की शक्ति इसमें नही है इसलिए वचन से यह हमारा अप्रिय करता है । सौ भाइयों के वध से दुःखी इसके प्रलाप से हमें दुःख किस लिए करना चाहिए । भीम—अरे भरतकुल के कलङ्क ! कटु प्रलाप करने वाले ! यदि (धृतराष्ट्र और युधिष्ठिर) गुरु लोग विघ्न न उपस्थित करते तो अपनी गदा से तुम्हारे शरीर की हड्डियों को चरचर ध्वनि से तोड कर आज ही दुःशासन के अगवानी के लिए मृत्युलोक में क्या नही भेज देता अर्थात् क्या मार नही देता । और भी हे मूर्ख । तुम्हारी कुलकमलिनी के लिए हाथीरूप भीम के क्रुद्ध होने पर भी तुम्हारे जैसे दुष्ट राजा का जीवित रहने का यही कारण है कि स्त्रियों की तरह रुलाकर आंसुओं को बहवा कर तुमसे शोक का त्याग करवा दिया और भाई दुःशासन की छाती को फड़वा कर रक्तपान कराने के भी गवाह तुम्ही बने राजा—दुष्ट नीच ! भरतकुल के अपसद माने अभिशप्त ! पाण्डव पशु ! मैं तुम्हारी तरह आत्मप्रशंसा करने में धृष्ट नही हूं । किन्तु—

तुम्हारे बन्धु बान्धव लोग मेरी गदा के आघात से चूर्ण हुई छाती की हड्डी की माला से अत्यन्त भीषण हुए तुमको शीघ्र ही रणभूमि में सोया हुआ देखेंगे ।

**अथ प्ररोचना—**

**सिद्धामन्त्रणतो भाविदर्शिका स्यात्प्ररोचना ॥४७॥**

**अथ विचलनम्- विकत्थना विचलनम् ।**

अवलोकः

इत्यादिना संरब्धयोर्भीमदुर्योधनयोः स्वशक्त्युक्तिविरोधनमिति ।

यथा वेणीसंहारे—'पाञ्चालकः—अहं च देवेन चक्रपाणिना' इत्युपक्रम्य 'कृतं संदेहेन ।

पूर्यन्तां सलिलेन रत्नकलशा राज्याभिषेकाय ते
कृष्णात्यन्तचिरोज्झिते च कबरीबन्धे करोतु क्षणम् ।
रामे शातकुठारभासुरकरे क्षत्रद्रुमोच्छेदिनि
क्रोधान्धे च वृकोदरे परिपतत्याजौ कुतः संशयः ॥

इत्यादिना 'मङ्गलानि कर्तुमाज्ञापयति देवो युधिष्ठिरः ।' इत्यन्तेन द्रौपदी-केशसंयमनयुधिष्ठिरराज्याभिषेकयोर्भाविनोरपि सिद्धादेशाद् दर्शिका प्ररोचनेति ।

बालक्रीडा

इत्यादि वचनों से भीम और दुर्योधन के द्वारा आपसी वैर भाव से अपनी अपनी शक्ति का कथन विरोधन है ।

अब प्ररोचना को कहते हैं—

किसी सिद्ध पुरुष के आमन्त्रण माने कथन से—भावी माने होने वाली घटना-मयी बातों की दर्शिका प्ररोचना है ।

जैसे वेणीसंहार में—पाञ्चालक—और मुझे देव चक्रपाणि ने, ऐसा उपक्रम करके, सन्देह करना व्यर्थ है ।

आप अपने राज्याभिषेक के लिए रत्नों के कलशों को जल से भरवा दें, द्रौपदी बहुत दिनों से बिखरे हुए बालों को शीघ्र ही बांधने का उत्सव करे । चमकते हुए प्रखर कुठार को हाथ में लिए क्षत्रियों रूपी वृक्षों का उच्छेदन करने वाले परशुराम के और क्रोध से अन्धे हुए वृकोदर भीम के रण में आ जाने पर विजय में शंका करने की क्या बात है । इत्यादि से देव युधिष्ठिर मंगल कार्य करने की आज्ञा देते हैं "यहां तक" द्रौपदी के केश बांधने, और युधिष्ठिर के राज्याभिषेक इन होने वाली घटनाओं को सिद्ध के आदेशानुसार दिखाने वाली प्ररोचना है । यहां सिद्धत्वेन पाठ अशुद्ध है जब मूल पाठ में सिद्धामन्त्रणतो माने सिद्ध के आदेश से भावी घटना को दिखाना प्ररोचना है तो यहां मूल के अनुसार ही व्याख्या में भी सिद्धादेशात् होना चाहिए ।

अथ अब विचलन को कहते हैं । अपने बारे में बढ चढकर बोलना आत्मप्रशंसा करना विकत्थन है ।

अवलोक:

यथा वेणीसंहारे—'भीम:—तात, अम्ब,

सकलरिपुजयाशा यत्र बद्धा सुतैस्ते तृणमिव परिभूतो यस्य गर्वेण लोक: ।
रणशिरसि निहन्ता तस्य राधासुतस्य प्रणमति पितरौ वां मध्यम: पाण्डवोऽयम् ।।

अपि च । तात,

चूर्णिताशेषकौरव्य: क्षीबो दु:शासनासृजा ।
भङ्क्त्वा सुयोधनस्योर्वोर्भीमोऽयं शिरसाञ्चति ।।'

इत्यनेन विजयानुगतस्वगुणाविष्करणाद्विचलनमिति ।

यथा च रत्नावल्याम्—'यौगंधरायण:—

देव्या मद्वचनाद्यत्प्रथामुपगत: पत्युर्वियोगस्तदा
सा देवस्य कलत्रसंघटनया दु:खं मया स्थापिता ।

बालक्रीड़ा

जैसे वेणीसंहार में—अर्जुन हे तात ! हे अम्ब ! जिसके ऊपर तुम्हारे पुत्रों ने सारे शत्रुओं पर विजय प्राप्त करने की आशा बांध रखी थी और जिसके अभिमान से सारे लोक को तृण की तरह ठुकरा दिया था उस राधासुत कर्ण को युद्ध भूमि में मारने वाला यह मध्यम पाण्डव अर्जुन आप दोनों माता पिता के चरणों में प्रणाम करता है ।

और भी जैसे भीम—अशेष माने सारे कौरवों को चूर्ण कर देने वाला दु:शासन के खून को पीकर मोटा हुआ मत्त हुआ और दुर्योधन की जंघा को भग्न करने वाला यह भीम आपको शिर से माने शिर को झुकाकर प्रणाम करता है ।

इससे विजय के अनुकूल अपने गुणों का आविष्कार करने माने बघारने से यह विचलन है ।

और भी जैसे रत्नावली में यौगन्धरायण कहते हैं—

'देव्या मद्वचनाद्यथाभ्युपगत: पत्युर्वियोगस्तदा' देवी ने मेरे कहने से पति के वियोग को उस समय स्वीकार किया । ऐसा पाठ बहुत ही अशुद्ध है । रत्नावली नाटिका में किसी भी अंक में ऐसी कोई कथा नही है जिससे यह सिद्ध हो सके कि देवि ! वासवदत्ताजी आप कुछ दिन के लिए अन्यत्र किसी स्थान में चली जायं या रहें । ऐसा अमात्य यौगन्धरायण ने कभी कहा है । बल्कि इसके विपरीत यह स्पष्ट अतिस्पष्ट लिखा है कि "इयं सिंहलेश्वरदुहिता सिद्धेनादिष्टा । योऽस्या: पाणिग्रहणं करिष्यति स सार्वभोमो राजा भविष्यति । तत्तस्तत्प्रत्ययवात्प्रार्थ्यमानेनापि सिंहलेश्वरेण यदा न दत्ता तदा लावाणिके देवी दग्धेति प्रसिद्धिमुत्पाद्य ।

यह सिंहलेश्वर की कन्या है इसके विषय में सिद्ध महानात्मा ने कहा कि जो इसके पाणि को ग्रहण करेगा माने इसके साथ विदाह करेगा वह सार्वभौम राजा हो जायगा ।

## अथादानम्- आदानं कार्यसंग्रहः ।

अवलोकः

तस्याः प्रीतिमयं करिष्यति जगत्स्वामित्वलाभः प्रभोः
सत्यं दर्शयितु तथापि वदनं शक्नोमि नो लज्जया ॥'

इत्यनेनान्यपरेणापि यौगन्धरायणेन "मया सिंहलेश्वरकन्यानुबन्धी जगत्स्वामित्व लाभो वत्सराजस्य कृतः" इति स्वगुणानुकीर्तनाद्विचलनमिति ।

यथा वेणीसंहारे—'भीमः – ननु भोः समन्तपञ्चकसंचारिणः,

रक्षो नाहंन भूतो रिपुरुधिरजलाप्लाविताङ्गः प्रकामं
निस्तीर्णोरुप्रतिज्ञाजलनिधिगहनः क्रोधनः क्षत्रियोऽस्मि ।

बालक्रीडा

इसको सुनकर उसके वाक्य में विश्वास करके हम लोगों ने सिंहलेश्वर से बहुत प्रार्थना की। किन्तु जब सिंहलेश्वर ने अपनी कन्या को नही दिया और कहा कि बासवदत्ता को इसके विवाह कर देने से बड़ी पीड़ा होगी तब हम लोगों ने लावाणिक में बासवदत्ता अग्नि में जल गई—ऐसी प्रसिद्धि कर दी। उसी प्रसिद्धि को यहाँ इस श्लोक में लिखा कि मेरे वचन से मेरे द्वारा वैसा प्रचार कर देने से देवी का पति के साथ वियोग माने पति की संगति का अभाव प्रथा को प्रसिद्धि को प्राप्त हो गया। लोग जान गये कि बासवदत्ता की वत्सराज के साथ अब संगति नही रही। वियोग पद में योग शब्द का अर्थ संगति है। जैसा कि अमरकोष का लेख है—

योगः संहननोपायध्यानसंगतियुक्तिषु। अतः यहां शुद्ध पाठ—

मद्वचनात्प्रथामुपगतः। यह है। जो १८९५ सन् में छपी पुस्तक रत्नावली में है। इसी के अनुबन्धी "सिंहलेश्वरकन्यानुबन्धी जगत्स्वामित्वलाभः" ऐसा अवलोक का भी पाठ है। अन्य सब पाठ अशुद्ध हैं। जल गई की मिथ्या प्रसिद्धि से बासवदत्ता दुःखी थी ही उसी समय में अन्य कलत्र के साथ वत्सराज की संघटना कराकर देवी को और भी दुःख पहुंचाया। यह भी सच है कि यद्यपि प्रभु वत्सराज को इस बिवाह के कर लेने से जगत्स्वामित्व का लाभ हो गया तद्यपि उस तरह के कष्टों को पहुंचा देने के कारण लज्जा से मुख दिखाने में असमर्थ हूँ।

इस तरह अन्य कार्यों में व्यासक्त हुए भी माने लज्जा से मुख दिखाने में भी अशक्त हुए यौगन्धरायण के "मैंने सिंहलेश्वर की कन्या का अनुबन्धी जगत्स्वामित्व का लाभ वत्सराज को करा दिया" ऐसा कह कर अपने गुणों का कीर्तन करने से यह विचलन है।

अब आदान को कहते हैं। कार्यों का या कार्य का संग्रह माने संक्षेप में ग्रहण करना समझना या लेना आदान है। जैसे वेणीसंहार में भीम कहते हैं—भोः भोः समन्त पञ्चक में संचार करने वालो! मैं न तो राक्षस हूं और न भूत हूं। प्रश्न—जब ऐसे नही हो तब ऐसे भीषण क्यों दिखाई पड़ रहे हो। उत्तर। मेरा शरीर दुश्मन

अथ निर्वहणसंधिः

बीजाद्यर्था मुखाद्येषु विप्रकीर्णा यथायथम् ॥४८॥

अवलोकः

भो भो राजन्यवीराः ! समरशिखिशिखादग्धशेषाः ! कृतं व-
स्त्रासेनानेन लीनैर्हतकरितुरगान्तर्हितैरास्यते यत् ॥'

इत्यनेन समस्तरिपुवधकार्यस्य संगृहीतत्वादादानम् ।

यथा च रत्नावल्याम् - 'सागरिका —(दिशोऽवलोक्य ।) १दिट्ठिआ समन्तादो पज्जलिदो भअवं हुअवहो अज्ज करिस्सदि दुक्खावसाणम् ।' इत्यनेन दुःखावसानकार्यस्य संग्रहादादानम् । यथा च 'जगत्स्वामित्वलाभः प्रभोः' इति दर्शितमेव । इत्येतानि त्रयोदशावमर्शाङ्गानि । तत्रैतेषामपवादशक्तिव्यवसायप्ररोचनादानानि प्रधानानीति ।

बालक्रीड़ा

के खून रूपी जल से खूब आप्लावित है। फिर पूछते हैं दुश्मनों के खून से आप्लावित होने का प्रसङ्ग क्या था। उत्तर। मैंने महान् महान् प्रतिज्ञायें की थी। उन महान् प्रतिज्ञा रूपी गहन समुद्र को मैं पार कर चुका हूं। भो ! भो ! युद्धाग्नि की ज्वाला से भस्म होने से बचे हुए राजमण्डल के वीरो ! आप लोगों का डरना व्यर्थ है। प्रश्न— कैसे आप समझते हैं कि हम लोग भयभीत हैं। उत्तर—जो आप लोग मरे हुए इन हाथी घोड़ों के मध्य में छिप कर बैठे हैं।

इससे सकल रिपुओं के वधरूपी कार्य को संक्षेप में कह देने से आदान है।

और भी जैसे रत्नावली में—सागरिका (दिशाओं को देखकर) भाग्य से यह अग्नि चारों तरफ जल उठा है। यह अवश्य मेरे दुःखों का अवसान करेगा। इससे दुःख के अवसन्न हो जाने रूप कार्य के संग्रह करने से आदान है। और भी जैसे प्रभु वत्सराज को जगत्स्वामित्व का लाभ हुआ उसको तो दिखा ही दिया है।

ये १३ अवमर्श संधि के अङ्ग हैं। इनमें ये अपवाद, शक्ति, व्यवसाय, प्ररोचना एवं आदान प्रधान हैं।

अथ निर्वहण संधि है।

मुखादि सन्धियों में अपनी योग्यता के अनुसार अपने स्वभाव के अनुसार विप्रकीर्ण पृथक् पृथक् एक एक करके प्रसारित किये गये बीजादि अर्थों का जहां मुख्य प्रयोजन से उपनयन मिलान किया जाय वह निर्वहण सन्धि है।

---

१. 'दिष्टया समन्तात्प्रज्ज्वलितो भगवान् हुतवहोऽद्य करिष्यति दुःखावसानम् ।' इति च्छाया।

**ऐकार्थ्येनोपनीयन्ते यत्र निर्वहणं हि तत् ।**

अवलोक:

यथा वेणीसंहारे - 'कञ्चुकी — (उपसृत्य ।) महाराज, वर्धसे वर्धसे । अयं खलु कुमारभीमसेनः सुयोधनक्षतजारुणीकृतसकलशरीरो दुर्लक्षव्यक्ति ।' इत्यादिना मुखसन्ध्यादिनिज निजस्थानेषूपक्षिप्तानां भीमक्रोधोपचितयुधिष्ठिरोत्साहादिबीजाद्यर्थानां द्रौपदीकेशसंयमनरूपैकार्थतया योजनम् ।

यथा च रत्नावल्यां – मुखसन्ध्यादिषु विप्रकीर्णानां वसुभूतिबाभ्रव्यसहकृत यौगन्धरायण व्यापाररूपबीजार्थानां रत्नावलीपाणिग्रहणानुबन्धिवत्सराजर्तृकज गत्स्मित्वलाभैक कार्यार्थत्वम् ॥

बालक्रीडा

यहां 'बीजवन्तो मुखाद्यर्थाः' यह पाठ अशुद्ध है। क्योंकि बीजबिन्दुपताकाख्य प्रकरीकार्यलक्षणाः । अर्थ प्रकृतयः पञ्च' इस प्रकार पूर्व में बीजादि पांचों को अर्थ की प्रकृतियां अर्थ के स्वरूप माने अर्थ बताया है और मुखाद्याः पञ्च सन्धयः । इस कथन के अनुसार मुखादि पांचों को सन्धियां कहा है । अतः बीजादि ही अर्थ हैं न कि मुखादि अर्थ हैं तथा मुखादि सन्धियां ही है न कि अन्य पदार्थ है । जब ऐसा निर्देश है तब बीजवाले मुखादि अर्थ इस तरह मुखादि को अर्थ कहना संगत नही है । वस्तुतस्तु बीजादि अर्थ मुखादि में होते हैं "अतः बीजाद्यर्था मुखाद्येषु"—ऐसा पाठ होना चाहिए । यदि मुखादि में उपात्त अर्थ इस तरह मध्यमपदलोपी समास करके संगति करे तब भी बीजवन्तः बीजवाले इसकी संगति नही होती है। क्योंकि बीज तो स्वयं अर्थ है उनमें फिर अर्थ माने अर्थ में अर्थ ऐसा अटर का पटर हो जाता है। अतः बीजाद्यर्था मुखाद्येषु यही पाठ होना चाहिए ।

जैसे वेणीसंहार में -- महाराज आप भाग्य से बढ रहे हैं महाराज आप भाग्य शाली हैं । यह कुमार भीमसेन जो सकल शरीर के दुर्योधन के खून से रक्त हो जाने से पहिचाना नही जा रहा है। इससे मुखसन्ध्यादिरूप जिन जिन स्थानों में उपक्षिप्त भीमसेन के क्रोध से उपचित युधिष्ठिर के उत्साहादि रूप बीजादि अर्थो का द्रौपदी की वेणी का संहार माने खोलकर केशों का संयमन करने रूप एक मुख्य अर्थ के प्रयोजन के रूप में योजन है ।

यहां भी इत्यादिना से योजनम् तक अवलोक का पाठ भी अशुद्ध है अतः वह भी 'मुखसन्ध्यादिनिजनिजस्थानेषूपक्षिप्तानां भीमक्रोधोपचितयुधिष्ठिरोत्साहादिबीजाद्यर्थानां द्रोपदीकेशसंयमनरूपैकार्थतया योजनम्' ऐसा होना चाहिए ।

और भी जैसे रत्नावली में — मुखसन्ध्यादिषु विप्रकीर्णानां वसुभूतिबाभ्रव्यसहकृत-यौगन्धरायणव्यापारादिरूपबीजाद्यर्थानां रत्नावलीपाणिग्रहणानुबन्धिवत्सराज कर्तृक जगत्स्वामित्वलाभैककार्यार्थत्वम् ।

संधिविबोधो ग्रथनं निर्णयः परिभाषणम् ॥४९॥
प्रसादानन्दसमयाः कृतिभाषोपगूहनाः ।
पूर्वभावोपसंहारौ प्रशस्तिश्च चतुर्दश ॥५०॥
अथोद्देशं लक्षणमाह- संधिर्बीजोपगमनम् ।

अवलोकः

अथ तदङ्गानि—

यथा रत्नावल्याम्—'वसुभूतिः—बाभ्रव्य, सुसदृशीयं राजपुत्र्या । बाभ्रव्यः—ममाप्येवमेव प्रतिभाति ।' इत्यनेन नायिकाबीजोपगमात्संधिरिति ।

यथा च वेणीसंहारे—'भीमः – भवति यज्ञवेदिसंभवे ! स्मरति भवती तत् यन्मयोक्तम् ।

चञ्चद्भुजभ्रमितचण्डगदाभिघातसंचूर्णितोरुयुगलस्य सुयोधनस्य ।
स्त्यानावबद्धघनशोणितशोणपाणिरुत्तंसयिष्यति कचांस्तव देवि ! भीमः ॥

इत्यनेन मुखोपक्षिप्तस्य बीजस्य पुनरुपगमात्संधिरिति ।

बालक्रीड़ा

मुखसन्ध्यादि में विप्रकीर्ण वसुभूति एवं बाभ्रव्य से मिलकर किये गये यौगन्धरायण के व्यापाररूपबीजादि अर्थों का रत्नावली के पाणिग्रहण का अनुबन्धी वत्सराज को जगत्स्वामित्व का लाभरूप एक कार्य ही अर्थ है प्रयोजन है जिसको 'वसुभूति सागरिका को पूरे तौर से देखकर हथेली से मुख का अपवारण करके कह रहा है कि बाभ्रव्य ! यह तो ठीक राजपुत्री के सदृश है 'इत्यादि से दिखा दिया है । यह निर्वहण संधि है ।

अब उसके अङ्गों को कहते हैं। संधि, निबोध, ग्रथन, निर्णय, परिभाषण, प्रसाद, आनन्द, समय, कृति, भाषा, उपगूहन, पूर्वभाव, उपसंहार एवं प्रशस्ति के चौदह निर्वहण सन्धि के अङ्ग है ।

अब नाम निर्देश के अनुसार उनके लक्षण को कहते हैं—

बीज का उपगमन करना पर्याप्त खूब समझना संधि है ।

जैसे रत्नावली में—बाभ्रव्य यह तो ठीक राजपुत्री के जैसी सुन्दर है। बाभ्रव्य-मुझे भी ऐसा ही मालूम पड़ रहा है। इससे नायिका बीज का उपगमन करने से सन्धि नाम का अंग है। और भी जैसे वेणीसंहार में—भीम—हे यज्ञवेदी से उत्पन्न होने वाली, आपको वह याद है जो मैंने कहा था ।

चञ्चद्भुजभ्रमित······इस श्लोक का अर्थ पहले मुख संधि के सातवें अंग 'समाधान' के उदाहरण से देखें ।

इससे मुखसंधि में उपक्षिप्त बीज का पुनः उपगमन करने से संधि है ।

## अथ विबोधः- विबोधः कार्यमार्गणम् ।

अवलोकः

यथा रत्नावल्याम्—'वसुभूतिः (निरूप्य ।) देव ! कुत इयं कन्यका । राजा—देवी जानाति । वासवदत्ता—१अज्जउत्त, एसा सागरादो पावि अत्ति भणिअ अमच्चजगन्धराअणेण मम हत्थे णिहिदा । अदो ज्जेव सागरिअत्ति सद्दावीअदि । राजा - (आत्मगतम्।) यौगंधरायणेन न्यस्ता । कथमसौ ममानिवेद्य करिष्यति ।' इत्यनेन रत्नावलीलक्षणकार्यान्वेषणाद्विबोधः ।

यथा च वेणीसंहारे भीमः मुञ्चतु मुञ्चतु मामार्यः । क्षणमेकम् । 'युधिष्ठिरः—किमपरमवशिष्टम् । 'भीमः—सुमहदवशिष्टम् । संयच्छामि दुर्योधन शोणितोक्षितेन पाणिना पाञ्चाल्या दुःशासनावकृष्टं केशहस्तम् । युधिष्ठिरः—गच्छतु भवान् । अनुभवतु तपस्विनी वेणीसंहारम् ।' इत्यनेन केशसंयमनकार्यास्यान्वेषणाद्विबोध इति ।

बालक्रीड़ा

अब विबोध को कहते हैं—

कार्य माने फल का मार्गण माने अन्वेषण करना विबोध है ।

वसुभूति—(देख कर) देव, यह कन्या कहाँ से आयी । राजा-कहां से आई इस बात को तो देवी जानती है । वासवदत्ता-आर्यपुत्र ! यह समुद्र से प्राप्त हुई है-ऐसा कहकर यौगन्धरायण ने मुझे दी । समुद्र से प्राप्त हुई इस लिए इसे सागरिका कहते हैं । राजा—(अपने मन में) मुझे बिना बतलाये हुए यौगन्धरायण ने इसको इसके हाथ में रख दिया यह कैसे ? इससे रत्नावली प्राप्तिरूप कार्य के फल के अन्वेषण करने से विबोध है ।

और भी वेणीसंहार में जैसे— भीम कहते हैं—छोडिये, छोडिये एक क्षण के लिए मुझे छोडिये । युधिष्ठिर— क्या कुछ और बाकी रह गया । भीम— बडा भारी कार्य बाकी है । दुर्योधन के खून से भींगे हुए हाथ से और दुःशासन के हाथ से खींचे हुए पाञ्चाली के केशपाश को मैं बाध देता हूँ । युधिष्ठिर— जाइये आप । वह बेचारी वेणीसंहार का अनुभव करे । इस तरह केशसंयमनरूप कार्य का अन्वेषण विबोध है ।

दशरूपक के सभी संस्करणो में संयच्छामि की जगह संयमयामि पाठ है जो अशुद्ध है क्योंकि संयमयामि में णिच्प्रत्यय होने से अन्यकर्तृकव्यापारप्रयोज्यसंयमन हो जाता है। और संयच्छामि होने से स्वतंत्र होकर स्वयं करने का भाव है किसी की प्रेरणा उसमें नहीं है । दूसरा सुयोधनशोणितोक्षितेन की जगह पर दुःशासन

---

१. 'आर्यपुत्र, एषा सागरात्प्राप्तेति भणित्वामात्ययौगंधरायणेन मम हस्ते निहिता । अत एव सागरिकेति शब्द्यते ।' इति च्छाया ।

## अथ ग्रथनम्- ग्रथनं तदुपक्षेपः
## अथ निर्णयः- अनुभूताख्या तु निर्णयः ॥५१॥

अवलोकः

यथा रत्नावल्याम् – 'यौगंधरायणः—देव, क्षम्यतां यद् देवस्यानिवेद्य मयैतत्कृतम् ।' इत्यनेन वत्सराजस्य रत्नावलीप्रापणकार्योपक्षेपाद् ग्रथनम् ।

यथा च वेणीसंहारे—भीमः—पाञ्चालि, न खलु मयि जीवति संहर्तव्या दुःशासनविलुलिता वेणीरात्मपाणिना, तिष्ठतु तिष्ठतु । स्वयमेवाहं संहरामि ।' इत्यनेन द्रौपदीकेशसंयमनकार्यस्योपक्षेपाद् ग्रथनम् ।

यथा रत्नावल्याम्--यौगंधरायणः – ( कृताञ्जलिः । ) देव ! श्रूयताम् । इयं सिंहलेश्वरदुहिता सिद्धेनादिष्टा, योऽस्याः पाणिं ग्रहीष्यति स सार्वभौमो

बालक्रीड़ा

शोणितोक्षितेन पाठ भी भीषण अशुद्ध है क्योंकि दुःशासन का वध भीम ने चतुर्थ अंक में किया और अपनी प्रतिज्ञा पूरी की वह कथानक वही समाप्त हो गया । प्रस्तुत प्रसंग छठवें अंक का है । अब वह दुर्योधन को मार कर उसके खून से लथपथ होकर आया है । अतः यहां दुःशासनशोणितोक्षितेन लिखना महान् नादानी है ।

यहां वेणीसंहार का अर्थ है वेणी रूप में किये गये बिना बांधे अच्छे ढंग से व्यवस्थित न किये गये बालों का संहार करना व्यवस्थित करना माने बांधना अनेक रूपता से सजाना है ।

अब ग्रथन को कहते हैं । कार्य का उपक्षेप उल्लेख संकेत करना ग्रथन है ।

जैसे रत्नावली में यौगन्धरायण के द्वारा देव ! क्षमा करिये । जो देव को निवेदन किये विना मैंने ऐसा किया । इस से देवी के हाथ में रत्नावली को पहुँचाने रूप कार्य का वत्सराज के लिए उल्लेख करने से ग्रथन है ।

और भी जैसे वेणीसंहार में—भीम के द्वारा पाञ्चालि ! मेरे जीते हुए आपको अपने हाथ से दुःशासन के द्वारा विलुलित वेणी का उपसंहार माने ग्रन्थी के रूप में बंधे हुए केशपाश का उन्मोचन नही करना चाहिए । ठहरिये ठहरिये । मैं स्वयं इसका उपसंहार करता हूं वेणी को खोलकर सजाता हूं । इससे द्रौपदी के केशों के संयमन-रूप कार्य के उपक्षेप करने से यह ग्रथन है ।

अब निर्णय को कहते हैं । अनुभव की हुई वस्तु का कहना निर्णय है ।

जैसे रत्नावली में यौगन्धरायण अंजुली बांधकर कहते हैं देव ! सुनिये । इस सिंहलेश्वर की दुहिता के विषय में सिद्ध ने आदेश दिया था कि जो इसका पाणिग्रहण करेगा वह सार्वभौम राजा हो जायगा । उसके बाद उसके आदेश में विश्वास करके हमने

## अथ परिभाषणम्- परिभाषा मिथो जल्पः

अवलोकः

राजा भविष्यति। तत्प्रत्ययादस्माभिः स्वाम्यर्थं बहुशः प्रार्थ्यमानापि सिंहलेश्वरेण देव्या वासवदत्तायाश्चित्तखेदं परिहरता यदा न दत्ता, तदा लावणिके देवी दग्धेति प्रसिद्धिमुत्पाद्य तदन्तिकं बाभ्रव्यः प्रहितः।' इत्यनेन यौगंधरायणः स्वानुभूत मर्थं ख्यापितवानिति निर्णयः।

यथा च वेणीसंहारे –'भीमः– देव देव अजातशत्रो ! क्वाद्यापि दुर्योधन-हतकः। मया हि तस्य दुरात्मनः—

भूमौ क्षिप्त्वा शरीरं निहितमिदमसृक्चन्दनाभं निजाङ्गे
लक्ष्मीरार्ये निषिक्ता चतुरुदधिपयःसीमया सार्धमुर्व्या।
भृत्या मित्राणि योधाः कुरुकुलमखिलं दग्धमेतद्रणाग्नौ
नामैकं यद् ब्रवीषि क्षितिप ! तदधुना धार्तराष्ट्रस्य शेषम् ॥'

इत्यनेन स्वानुभूतार्थकथनान्निर्णय इति।

यथा रत्नावल्याम् – रत्नावली – (आत्मगतम्।) [1]कआवराहा देवीए ण

बालक्रीड़ा

आपके लिए बहुत बार प्रार्थना करने पर भी जब सिंहलेश्वर ने "अगर मैं रत्नावली का पाणिग्रहण वत्सराज से करा देता हूँ तो वासवदत्ता को इससे अपनी सौत होने के कारण बड़ा खेद होगा" ऐसा विचार करके रत्नावली को नही दिया तब लावाणिक में देवी जल गई ऐसी अफवाह फैलाकर सिंहलेश्वर के पास बाभ्रव्य को भेजा। इस तरह यौगन्धरायण ने अपने अनुभूत अर्थ को कह दिया अतः यह निर्णय है।

और भी जैसे वेणीसंहार में—भीम के "देव ! देव ! अजातशत्रों ! कहां आज भी दुर्योधन है। मैंने उस दुरात्मा के शरीर को भूमिपर पटक कर अपने अङ्ग में इस चन्दनसदृश शीतल मालूम पड़ने वाले खून का लेप कर लिया। चारों समुद्रों का जल जिसकी सीमा में सन्निहित है उस पृथ्वी के साथ लक्ष्मी का आर्य में निषेक कर दिया। और उसके भृत्य मित्र योधा एवं अखिल कुरुकुल को रणाग्नि में जला दिया। इतने पर भी जो आप कहते हैं कि वह कहां है। उसका तो एक माने केवल ( एके मुख्यान्यकेवलाः इस अमर के आधार पर ) नाम बच गया है।

ऐसा अपने अनुभूत अर्थ को कहने से यह निर्णय है।

अब परिभाषा को कहते हैं। आपुस की जल्पना बात चीत परिभाषा है।

जैसे रत्नावली में—रत्नावली (अपने मन में कहती है कि) मैंने देवी का

१. 'कृतापराधा देव्या न शक्नोमि मुखं दर्शयितुम्' इति च्छाया।

## अथ प्रसादः- प्रसादः पर्युपासनम् ।

अवलोकः

सक्कु णोमि मुहं दंसिदुम् । वासवदत्ता—(सास्रम् । पुनर्बाहू प्रसार्य ।) १एहि अयि णिट्ठुरे ! इदाणीं पि बन्धुसिणेहं दंसेहि । ( अपवार्य ) अज्जउत्त, लज्जामि क्खु अहं इमिणा णिसंसत्तणेण । ता लहुँ अवणेहि से बन्धणम् । राजा—यथाह देवी । ( बन्धनमपनयति । ) वासवदत्ता - (वसुभूतिं निर्दिश्य । २अज्ज, अमच्चयोगन्धरायणेण दुज्जणीकदह्मि जेण जाणन्तेण वि णाचक्खिदम् ।' इत्यनेनान्योन्यवचनात्परिभाषणम् ।

यथा च वेणीसंहारे - 'भीमः—कृष्टा येनासि राज्ञां सदसि नृपशुना तेन दुःशासनेन ।' इत्यादिना 'क्वासौ भानुमती योपहसति पाण्डवदारान्' इत्यन्तेन भाषणात्परिभाषणम् ।

यथा रत्नावल्याम्—'देव, क्षम्यताम् ।' इत्यादि दर्शितम् ।

बालक्रीडा

अपराध किया है अतः देवी को अपना मुंह दिखाने में असमर्थ हूं । वासवदत्ता रोती हुई बाहुओं को फैला कर । आवो । अयि निष्ठुर स्वभाव वाली अब भी तो बन्धु स्नेह दिखाओ । हे आर्यपुत्र ! मैं इस क्रूरता से लज्जित हो रही हूं । अतः इसके बन्धन को हटा दो । राजा-जैसा-आप कहें । हथ कडी को दूर करता है । वासवदत्ता—( वसुभूति की तरफ इशारा करके) आर्य ! अमात्य यौगन्धरायण ने मुझे दुर्जन कर दिया । जानते हुए भी जिसने मुझे बतलाया नही कि ऐसी २ बात है ।

इस तरह आपुस की बात चीत से यह परिभाषण है ।

और भी जैसे वेणीसंहार में—भीम— जिस नरपशु दुःशासन ने राजाओं की सभा में केशों का कर्षण किया था । इत्यादि से - कहां वह भानुमती है जो पाण्डव की दारा का उपहास करती रही । यहां तक के भाषण से परिभाषण है ।

अब प्रसाद को कहते हैं । पर्युपासन अपने आचरण से किसी के परि माने अधिक उप माने समीप में आसन करना माने अन्तरङ्ग बन जाना प्रसाद है ।

जैसे रत्नावली में—देव ! क्षमा करिये ऐसे भाव प्रदर्शन से यौगन्धरायण राजा के अन्तरंग हो गये इत्यादि दिखा चुके हैं ।

---

१. एहि अयि निष्ठुरे, इदानीमपि बन्धुस्नेहं दर्शय । आर्यपुत्र, लज्जे खल्वहमनेन नृशंसत्वेन । तल्लघ्वपनयास्या बन्धनम् ।' इति च्छाया । २. 'आर्य, अमात्ययौगंधरायणेन दुर्जनीकृतास्मि येन जानतापि नाचक्षितम् ।' इति च्छाया ।

**अथानन्दः- आनन्दो वाञ्छितावाप्तिः ।**

**अथ समयः- समयो दुःखनिर्गमः ॥५२॥**

अवलोकः

यथा च वेणीसंहारे—'भीमः—(द्रौपदीमुपसृत्य ।) देवि पाञ्चालराजतनये, दिष्टया वर्धसे रिपुकुलक्षयेण ।' इत्यनेन द्रौपद्या भीमसेनेनाराधितत्वात्प्रसाद इति ।

यथा रत्नावल्याम —'राजा —यथाह देवी । (रत्नावलीं गृह्णाति ।)

यथा च वेणीसंहारे - द्रौपदी —[1]णाध, विसुमरिदह्मि एदं वावारम् । णाधस्स प्पसादेण पुणो सिक्खिस्सम् । (केशान्बध्नाति ।)' इत्याभ्यां प्रार्थितरत्नावलीसङ्गमकेशसंशयमनयोर्वत्सराजद्रौपदीभ्यां प्राप्तत्वादानन्दः ।

यथा रत्नावल्याम् वासवदत्ता - (रत्नावलीमालिङ्ग्य ।) [2]समस्सस समस्सस बहिणिए' इत्यनेन भगिन्योरन्योन्समागमेन दुःखनिर्गमात्समयः ।

यथा च वेणीसंहारे —'भगवन्, कुतस्तस्य विजयादन्यद्यस्य भगवान् पुराणपुरुषः स्वयमेव नारायणो मङ्गलान्याशास्ते ।

बालक्रोड़ा

और भी जैसे वेणीसंहार में भीम द्रौपदी के पास जाकर कहते हैं कि देवि ! पाञ्चालराज की पुत्रि ! रिपुकुल के विनष्ट हो जाने से आप भाग्य में बढ गई ।

इस तरह भीमसेन ने द्रौपदी को खुश किया अतः यह प्रसाद है ।

अब आनन्द को कहते हैं—अपनी मन चाही वस्तु का मिलना आनन्द है ।

जैसे रत्नावली में—राजा—जैसा आप कहें, इसके बाद राजा रत्नावली के पाणि का ग्रहण करता है । और भी जैसे वेणीसंहार में—द्रौपदी कहती है कि नाथ ! मैं केशसंयमन व्यापार को भूल गई हूं । आप के प्रसाद से फिर सीखूंगी । यहां वत्सराज का प्रार्थितरत्नावली के संगम को और द्रौपदी का केशसंयमन को प्राप्त कर लेने से यह आनन्द है । यहां सङ्गम पाठ शुद्ध है । प्राप्ति पाठ अशुद्ध है । क्योंकि आगे प्राप्तत्वान लिखने से पुनरुक्ति हो रही है ।

अब समय को कहते हैं दुःख का निकल जाना समय है । वासवदत्ता बहिन का आलिङ्गन करके कहती है कि बहिन ! समाश्वास लो आराम की सांस लो समाश्वस्त होवो राहत लो । इस तरह बहिनों का आपुस में मिल जाने मेल मिलाप करने के बदौलत दुःख के निकल जाने से यह समय है । और भी जैसे बेणीसंहार में—युधिष्ठिर कहते हैं—भगवान् पुराणपुरुष स्वयं नारायण ही जिसके मंगलों का आशासन करते है उसका विजय के सिवाय और क्या हो सकता है । महत्तत्त्व और आदि शब्द से

---

१. नाथ, 'विस्मृतास्म्येतं व्यापारम् । नाथस्य प्रसादेन पुनः शिक्षिष्यामि ।' इति च्छाया । २. 'समाश्वसिहि समाश्वासिह्वि भगिनिके ।' इति च्छाया ।

## अथ कृतिः- कृतिर्लब्धार्थशमनम् ।

अवलोकः

कृतगुरुमहदादिक्षोभसंभूतमूर्ति गुणिनमुदयनाशस्थानहेतुं प्रजानाम ।
अजममरमचिन्त्यं चिन्तयित्वापि न त्वां भवति जगती दुःखी किं पुनर्देव ! दृष्ट्वा ॥'

इत्यनेन युधिष्ठिरदुःखापगमं दर्शयति ।

यथा रत्नावल्याम्—'राजा—को देव्याः प्रसादं न बहु मन्यते । वासवदत्ता—[१]अज्जउत्त, दूरे से मादुउलम् । ता तधा करेसु जधा बन्धुअणं न सुमरेदि ।' इत्यन्योन्यवचसा लब्धायां रत्नावल्यां राज्ञः सुश्लिष्ट्य उपशमनात्कृतिरिति ।

बालक्रीड़ा

अहंकार पञ्चतन्मात्रा एवं आकाशादि पंचमहाभूतों के गुरुक्षोभ से सम्भूत मूर्ति को आकार को करने वाले गुणी जगत् की उत्पत्ति स्थिति एवं नाश के हेतु अज अमर और अचिन्त्य आप का चिन्तन कर के भी जगत् में कोई दुःखी नही रहता है तब हे देव ! आपके दर्शन कर लेने पर तो कैसे दुःखी रह सकता है । अर्थात् दुःखी नही रह सकता है ।

इस से युधिष्ठिर अपने दुःख का अपगम नष्ट हो जाना दिखाते हैं ।

अब कृति को कहते है । लब्ध माने प्राप्त हुए या प्राप्त किये गये अर्थ का जो शमन है स्थिरीकरण है वह कृति है । यहां शमन शब्द का स्थिरीकरण अर्थ है । कालिदास ने भी लिखा है "लब्धप्रशमनस्वस्थम्" इसमें । इसकी व्याख्या में मल्लिनाथ ने भी यही अर्थ लिखा है ।

जैसे रत्नावली में राजा–कौन देवी के प्रसाद को अनुग्रह को बहुत नही मानेगा । प्रसादोऽनुग्रहे काव्यगुणे इति कोषः । वासवदत्ता फिर कहती है आर्यपुत्र ! इसका मातृकुल माने वन्धु बान्धवगण दूर हैं । अतः ऐसा करिये कि यह अपने बन्धुजनों को याद न करें ।

यहां वासवदत्ता—(रत्नावलीं स्वकीयैराभरणैरलंकृत्य हस्ते गृहीत्वा राजानमुपसृत्य । देव ! पडिच्छ एदं रत्नावलीम् । देव ! इस रत्नावली को ग्रहण करिये । इतना पाठ छूट गया है । इसके बिना लिखे यहां "अन्योन्यवचसा" इसकी पूर्ण संगति नही हो सकेगी । अतः इसको रखना आवश्यक है ।

इस तरह के आपुस के वचन से रत्नावली के मिल जाने पर राजा की सुश्लिष्टि के लिए संगमनिका के लिए शमन से स्थिरीकरण से यह कृति है । यहां शमन के साथ उस उपसर्ग को लगाना बात को विगाड़ना है । क्योंकि कवि समय प्रसिद्धि के अनुसार शमन शब्द का स्थिरीकरण अर्थ रूढ ही है । न योगरूढ है और व यौगिक है । अतः उसमें उप लगाने से उसका अर्थ शान्ति हो जायगा । यहां ग्रह शान्ति नही करनी है ।

---

१. 'आर्यपुत्र, दूरेऽस्या मातृकुलम् । तत्तथा कुरुष्व यथा बन्धुजनं न स्मरति ।' इति च्छाया ।

अथ भाषणम्- मानाद्याप्तिश्च भासनम् ।

अथ पूर्वभावोपगूहने—

कार्यदृष्टयद्भुतप्राप्ती पूर्वभावोपगूहने ॥५३॥

अवलोकः

यथा च वेणीसंहारे—'कृष्णः—एते खलु भगवन्तो व्यासवाल्मीकि'—एत्यादिना 'अभिषेकमारब्धवन्तस्तिष्ठन्ति' इत्यनेन प्राप्तराज्यस्याभिषेकमङ्गलैः स्थिरीकरणं कृतिः ।

यथा रत्नावल्याम्—'राजा—अतः परमपि प्रियमस्ति ।

यातो विक्रमबाहुरात्मसमतां प्राप्तेयमुर्वीतले
सारं सागरिका ससागरमहीप्राप्त्येकहेतुः प्रिया ।
देवी प्रीतिमुपागता च भगिनीलाभाज्जिताः कोशलाः
किं नास्ति त्वयि सत्यमात्यवृषभे, यस्मै करोमि स्पृहाम् ॥

इत्यनेन कामार्थमानादिलाभाद्भासनमिति ।

कार्यदर्शनं पूर्वभावः । यथा रत्नावल्याम्—यौगंधरायणः—एवं विज्ञाय

बालक्रीड़ा

और भी जैसे—वेणीसंहार में कृष्ण कहते हैं ये भगवान् व्यास वाल्मीकि प्रभृति यहां से लेकर "अभिषेक का आरम्भ करके प्रतीक्षा कर रहे हैं" यहां तक के वचन से अभिषेकानुकूल मंगलों से प्राप्त किये हुए राज्य का स्थिरीकरण कृति है ।

अब भासन को कहते हैं । मान वगैरह की प्राप्ति भासन है चमकना है विश्व में प्रकाशित हो जाना है । जैसे रत्नावली में राजा, इससे भी अधिक प्रिय और क्या हो सकता है । विक्रमबाहु सिंहलेश्वर को अपने बराबर कर लिया । विश्व की सारभूतवस्तु ससागर मही की प्राप्ति की मुख्य हेतु इस सागरिका प्रिया को प्राप्त कर लिया । तथा भगिनी के मिल जाने से देवी भी प्रसन्न हो गई एवं कोशलों को परास्त कर दिया । अतः तुम्हारे जैसे श्रेष्ठ अमात्य के रहते हुए क्या नहीं मिल गया जिसके लिए मैं स्पृहा करूं । इससे काम अर्थ एवं मानादि की प्राप्ति से यह भासन है । यहां भासनम् पाठ है । भाषणम् पाठ अशुद्ध है । मानादि के पाने पर मनुष्य भासित माने विश्व में प्रसिद्ध हो जाता है चमक जाता है ।

अब पूर्वभाव और उपगूहन को कहते हैं । कार्य की दृष्टि ज्ञप्ति अर्थात् कर्त्तव्य को लक्षित कर लेना समझ लेना पूर्वभाव है ।

जैसे रत्नावली में—यौगन्धरायण कहते हैं कि ऐसी स्थिति में इस समय भगिनी के विषय में जो आपका कर्त्तव्य है उसे करिये । आप मालिक हैं । यहां से वासवदत्ता

अवलोकः

भगिन्याः संप्रति करणीये देवी प्रमाणम् । वासवदत्ता—१फुडं ज्जेव किं ण भणेसि । पडिवाएहि से रअणमालं त्ति ।' इत्यनेन 'वत्सराजाय रत्नावली दीयताम् ।' इति कार्यस्य यौगंधरायणाभिप्रायानुप्रविष्टस्य वासवदत्तया दर्शनात्पूर्वभाव इति ।

अद्भुतप्राप्तिरुपगूहनम् । यथा वेणीसंहारे—( नेपथ्ये । ) महासमरानलदग्धशेषाय स्वस्ति भवते राजन्यलोकाय ।

क्रोधान्धैर्यस्य मोक्षात् क्षतनरपतिभिः पाण्डुपुत्रैः कृतानि
प्रत्याशं मुक्तकेशान्यनुदिनमधुना पार्थिवान्तःपुराणि ।
कृष्णायाः केशपाशः कुपितयमसखो धूमकेतुःकुरुणां
दिष्टया बद्धः प्रजानां विरमतु निधनं स्वति राजन्यकेभ्यः ॥

युधिष्ठिरः—देवि ! एष ते मूर्धजानां संहारोऽभिनन्दितो नभस्तलचारिणा सिद्धजनेन ।' इत्येतेनादभुतार्थप्राप्तिरुपगूहनमिति । लब्धार्थशमनात्कृतिरपि भवति ।

बालक्रीड़ा

कहती हैं कि स्पष्ट ही क्यों नहीं कहते हैं कि रत्नावली को समर्पण कर देना चाहिए । यहां तक के कथन से वत्सराज के लिए रत्नावली को दीजिए । इस यौगन्धरायण के अभिप्राय में अनुप्रविष्ट कार्य का वासवदत्ता के द्वारा समझ लेने से यह पूर्वभाव है । यहां पूर्व माने पहले ही भाव माने आशय की ( भावोऽभिप्राय आशयः अमरकोष है) भावना करना है । यहां भावना ही भाव है ऐसा श्लेषगर्भ रूपक है ।

अद्भुत अर्थ की प्राप्ति उपगूहन है । यहां अद्भुत शब्द योगरूढ है । अत् माने जो सतत इधर उधर जाता है जिसका मिलना कठिन है उसका भान माने प्रतीत हो जाना । अत् पूर्वक भा धातु से डुतच् प्रत्यय होने से अद्भुत बना है । इसका आश्चर्य विस्मय अर्थ प्रकृत में नहीं है । युधिष्ठिर राजा थे ही । अतः उसको राज्याभिषेक कोई आश्चर्य की वस्तु नहीं है । हां शत्रुओं के उपद्रव से हाथ से निकली जा रही वस्तु की प्राप्ति का प्रतीत हो जाना अद्भुत है । जैसे वेणीसंहार में—(नेपथ्य में परदे के भीतर) महासमरानल में जलने से बचे हुए राजमण्डल के लिए कल्याण होवे ।

जिस केश पास के मोक्ष से माने खुल जाने से क्रुद्ध पाण्डु पुत्रों ने राजाओं को मार डाला । जिससे चारों तरफ प्रति दिशाओं में पार्थिवों की स्त्रियों के भी केशपाश आज खुल गये । क्योंकि कृष्णा का द्रौपदी का यह केशपाश कुपित यमराज का सखा है अत एव कुरुओं का धूमकेतु है । वह आज प्रजा के भाग्य से बंध गया है अतः राजमण्डल का निधन मरण विरत हो गया है जिससे उसका स्वस्ति हो कल्याण हो । युधिष्ठिर—देवि ! इस तुम्हारे केशपाश के बन्धन का आकाशगामी सिद्ध जन ने अभिनन्दन किया । इससे अद्भुत अर्थ की प्राप्ति उपगूहन है । लब्धार्थ के शमन से कृति भी है ।

१. 'स्फुटमेव किं न भणसि । प्रतिपादयास्मै रत्नमालाम् ।' इति च्छाया ।

अथ काव्यसंहारः- वराप्तिः काव्यसंहारः ।

अथ प्रशस्तिः- प्रशस्तिः शुभशंसनम् ।

षट्प्रकारं चाङ्गानां प्रयोजनमित्याह-

उक्ताङ्गानां चतुः षष्टिः षोढा चैषां प्रयोजनम् ।।५४।।

कानि पुनस्तानि षट् प्रयोजनानि—

अवलोकः

यथा –'किं ते भूयः प्रियमुपकरोमि ।' इत्यनेन काव्यार्थसंहरणात्काव्यसंहार इति ।

यथा वेणीसंहारे –'प्रीततरश्चेद्भवान्, तदिदमेवमस्तु ।

अकृपणमतिः कामं जीव्याज्जनः पुरुषायुषं
भवतु भगवद्भक्तिर्द्वैतं विना पुरुषोत्तमे ।
कलितभुवनो विद्वद्बन्धुर्गुणेषु विशेषवि-
त्सततसुकृती भूयाद् भूपः प्रसाधितमण्डलः ।।'

इति शुभशंसनात्प्रशस्तिः । इत्येतानि चतुर्दश निर्वहणाङ्गानि । एवं चतुःषष्टयङ्गसमन्विताः पञ्चसंधयः प्रतिपादिताः ।

बालक्रीड़ा

अब काव्यसंहार को कहते हैं। वर की अभीष्ट अर्थ की प्राप्ति काव्य संहार है।

जैसे—सभी नाटकों की समाप्ति में कहा जाता है। कहिए आप के फिर कौन से प्रिय कार्य को करें। इससे काव्यार्थ के संहरण से काव्यसंहार है।

अब प्रशस्ति को कहते हैं। शुभशंसन प्रशस्ति है। जैसे वेणीसंहार में—अगर आप अत्यन्त प्रसन्न हैं तो यही हो जाय। यह जनता कार्पण्य रहित होकर पुरुष की आयुपर्यन्त जीवन का लाभ करे और भेद भाव को छोड़कर पुरुषोत्तम भगवान् में जनता की भक्ति हो। भुवन का कलन माने आकलन करने वाले विद्वानों के सत्कार में निरत और गुणों का विशेषज्ञ राजा लोग निरन्तर धर्म का आचरण करें और प्रान्तों का प्रशासन करें। इस तरह शुभ की आशंसा करने से यह प्रशस्ति है।

ये १४ निर्वहण सन्धि के अङ्ग हैं। इस प्रकार ६४ अंगों वाली पांच सन्धियों का प्रतिपादन कर दिया। अब इन अंगों के छः प्रकार के प्रयोजनों को कहते हैं।

चौसठ अंगों को कहा। इनके छः प्रयोजन हैं। प्रश्न—इनके वे छः प्रयोजन कौन है। उत्तर—वे हैं। १ इष्ट अर्थ की रचना करना २ गोप्य अर्थ को छिपाना

**इष्टस्यार्थस्य रचना गोप्यगुप्तिः प्रकाशनम् ।**
**रागः प्रयोगस्याश्चयं वृत्तान्तस्यानुपक्षयः ॥५५॥**

**पुनर्वस्तुविभागमाह–**

**द्वेधा विभागः कर्तव्यः सर्वस्यापीह वस्तुनः ।**
**सूच्यमेव भवेत्किंचिद् दृश्यश्रव्यमथापरम् ॥५६॥**

**कीदृक्सूच्यं कीदृग्दृश्यश्रव्यमित्याह–**

**नीरसोऽनुचितस्तत्र संसूच्यो वस्तुविस्तरः ।**
**दृश्यस्तु मधुरोदात्तरसभावनिरन्तरः ॥५७॥**

**सूच्यस्य प्रतिपादनप्रकारमाह–**

अवलोकः

षट् प्रकारं चाङ्गानां प्रयोजनमित्याह-कानि पुनस्तानि षट् प्रयोजनानि—

विवक्षितार्थनिबन्धनं गोप्यार्थगोपनं प्रकाश्यार्थप्रकाशनमभिनेयरागवृद्धिश्चमत्कारित्वं च काव्यस्येतिवृत्तस्य विस्तर इत्यङ्गैः षट् प्रयोजनानि संपाद्यन्त इति ।

पुनर्वस्तुविभागमाह-कीदृक् सूच्यं कीदृग् दृश्यश्रव्यमित्याह-सूच्यस्य प्रतिपादन प्रकारमाह-तत्र विष्कम्भः ।

बालक्रीड़ा

३ प्रकाश्य को प्रकाशन करना ४ प्रयोग में राग को प्रेम को पैदा करना ५ प्रयोग को आश्चर्यमय बनाना और ६ वृत्तान्त को क्षीण नही होने देना ।

विवक्षित अर्थ को उपनिबन्धन १ गोप्य अर्थ का गोपन 2 प्रकाशनीय अर्थ का प्रकाशन ३ अभिनेय अर्थ में राग को वृद्धि करना ४ अभिनेय अर्थ को चमत्कारी बनाना ५ और काव्य के इतिवृत्त को विस्तृत करना ये ६ प्रयोजन उक्त अङ्गों से सम्पादनीय हैं । पहले आधिकारिक एवं प्रासङ्गिक रूप से वस्तु के विभाग किये थे अब फिर वस्तु के विभाग को कहते हैं । काव्य की सम्पूर्ण वस्तु के दो विभाग करने चाहिए । जिनमें कुछ वस्तुएँ केवल सूच्य ही रहें और कुछ दृश्य एवं श्रव्य रहें ।

कैसी वस्तु सूच्य और कैसी दृश्य एवं श्रव्य होनी चाहिए । उसको कहते हैं । काव्य में जो वस्तु विस्तृत है नीरस है और अनुचित है उसे सूच्य श्रव्य करना चाहिए । और जो मधुर एवं उदात्त तथा रस एवं भाव से निरन्तर निर्भर है परिपूर्ण है उसे दृश्य एवं श्रव्य करना चाहिए । अर्थात सूच्य श्रव्य ही है दृश्य नही है । कुछ उभयविध दृश्य

**अर्थोपक्षेपकैः सूच्यं पञ्चभिः प्रतिपादयेत् ।**
**विष्कम्भचूलिकाङ्कास्याङ्कावतारप्रवेशकैः ॥५८॥**
**वृत्तवर्तिष्यमाणानां कथांशानां निदर्शकः ।**
**संक्षेपार्थस्तु विष्कम्भो मध्यपात्रप्रयोजितः ॥५९॥**
**एकानेककृतः शुद्धः संकीर्णो नीचमध्यमैः ।**
**तद्वदेवानुदात्तोक्त्या नीचपात्रप्रयोजितः ॥६०॥**

अवलोकः

अतीतानां भाविनां च कथावयवानां ज्ञापको मध्यमेन मध्यमाभ्यां वा पात्राभ्यां प्रयोजितो विष्कम्भक इति । स द्विविधः—शुद्धः संकीर्णश्चेत्याह—

एकेन द्वाभ्यां वा मध्यमपात्राभ्यां शुद्धो भवति । मध्यमाधमपात्रैर्युगपत्प्रयोजितः संकीर्ण इति । अथ प्रवेशकः—

तद्वदेवेति भूतभविष्यदर्थज्ञापकत्वमतिदिश्यते । अनुदात्तोक्त्या नीचेन नीचैर्वा पात्रैः प्रयोजित इति विष्कम्भलक्षणापवादः । अङ्कद्वयस्यान्त इति प्रथमाङ्के प्रतिषेध इति ।

बालक्रीड़ा

श्रव्य है । सूच्य का प्रतिपादन किस प्रकार करना चाहिए उसको कहते हैं अर्थ का उपक्षेप करने वाले विष्कम्भ १ चूलिका २ अङ्कास्य ३ अङ्कावतार ४ एवं प्रवेशक ५ इन पांचों से सूच्य वस्तु का प्रतिपादन करना चाहिए ।

अब विष्कम्भ को कहते हैं—कथा के जिन अंशों को पहले कह चुके हैं या अभिनय किया जा चुका है ऐसे वृत्त और आगे कहेंगे या अभिनेय होंगे ऐसे वर्तिष्यमाण कथांशों का संक्षेप में निदर्शन है वह विष्कम्भ होता है । इस का अभिनय मध्य श्रेणी के पात्रों द्वारा किया जाता है ।

अतीत बीते हुए और भावी जिनका प्रयोग आगे करेंगे ऐसे कथा के अवयवों का ज्ञापन करने वाला विष्कम्भ होता है । इसका अभिनय एक मध्यम पात्र या दो मध्यम पात्रों द्वारा किया जाता है ।

वह विष्कम्भ दो प्रकार का है एक शुद्ध और दुसरा संकीर्ण । एक से या अनेक माने दो से किया जाने वाला शुद्ध है और नीच एवं मध्यम पात्रों से किया जाने वाला संकीर्ण है ।

एक मध्यम पात्र अथवा दो मध्यम पात्रों द्वारा जो प्रयुक्त होता है वह शुद्ध है । मध्यम एवं अधम पात्रों से एक साथ प्रयुक्त किया गया संकीर्ण होता है ।

अब प्रवेशक को कहते हैं—विष्कम्भक की तरह कथांशों का जो निदर्शक है किन्तु अनुदात्त माने ओछी उक्ति से किया जाने वाला होने से अधम श्रेणि के पात्रों

**प्रवेशोऽङ्कद्वयस्यान्तः शेषार्थस्योपसूचकः ।**
**अन्तर्जवनिकासंस्थैश्चूलिकार्थस्य सूचना ॥६१॥**

अवलोकः

नेपथ्यपात्रेणार्थसूचनं चूलिका । यथोत्तरचरिते द्वितीयाङ्कस्यादौ—(नेपथ्ये ।) स्वागतं तपोधनायाः । (ततः प्रविशति तपोधना ।)' इति नेपथ्यपात्रेण वासन्तिकया आत्रेयीसूचनाच्चूलिका ।

यथा वा वीरचरिते चतुर्थाङ्कस्यादौ—'(नेपथ्ये ।) भो भो वैमानिकाः प्रवर्त्यन्तां प्रवर्त्यन्तां मङ्गलानि ।

कृशाश्वान्तेवासी जयति भगवान्कौशिकमुनिः
सहस्रांशोर्वंशे जगति विजयि क्षत्रमधुना ।
विनेता क्षत्रारेर्जगदभयदानव्रतधरः
शरण्यो लोकानां दिनकरकुलेन्दुर्वियते ॥'

इत्यत्र नेपथ्यपात्रैर्देवै रामेण परशुरामो जित इति अर्थस्य सूचनाच्चूलिका ।

बालक्रीड़ा

से प्रयोजित होता है वह प्रवेशक होता है । यह दो अंकों के भीतर में होता है और बाकी बचे हुए अर्थ का सूचक है ।

तद्वदेव कहने का मतलब है कि भूत एवं भविष्य के अर्थों का ज्ञापक है । ऐसा अतिदेश करते हैं । अनुदात्त उक्ति से यह बतलाया कि इसका प्रयोग एक नीच पात्र से अथवा बहुत से नीच पात्रों से किया जाता है । नीच पात्रों के द्वारा प्रयुक्त होने से यह विष्कम्भ के लक्षण का स्वरूप का अपवाद करता है । दो अंकों के मध्य में प्रयोग किया जाता है कहने से प्रथम अंक में इसका प्रतिषेध है ।

अब चूलिका को कहते हैं—जवनिका के भीतर रहने वाले पात्रों के द्वारा जहां अर्थ की सूचना दी जाती है वह चूलिका है ।

नेपथ्य में स्थित पात्रों के द्वारा अर्थ की सूचना देने वाली चूलिका है । जैसे उत्तरचरित में द्वितीय अंक के आरम्भ में ( नेपथ्य में ) तपोधना का शुभागमन हो । इसके बाद ही तपोधना प्रवेश करती है इस प्रकार नेपथ्यगत पात्र वासन्तिका के द्वारा आत्रेयी की सूचना देने से चूलिका है ।

और भी जैसे—वीरचरित में चतुर्थ अंक के आरम्भ में (नेपथ्य में) भोः ! भोः ! विमान के यात्रियो ! मङ्गलों को करिये मङ्गलों को करिये ।

कृशाश्व का अन्तेवासी भगवान् कौशिक मुनि विश्वामित्र, जय शाली है । इस समय जगत् में सूर्यवंशी क्षत्रिय विजयी है । क्षत्रियों के अरि परशुराम को जीतने वाला

## बालक्रीड़ा

विश्व के लिए अभय दान करने के विषय में व्रत करने वाला और विश्व के रक्षक सूर्य वंश के इन्दु परमैश्वर्यशाली भगवान् राम का विजय हो।

यहां नेपथ्यस्थ पात्र देवताओं के द्वारा 'भगवान् राम ने परशुराम को परास्त कर दिया' ऐसे अर्थ की सूचना देने के कारण यह चूलिका है।

जो कतिपय विद्वान् श्रव्य को दृश्य से अलग मानते हैं। वे ठीक करते हैं। सूरदास अन्धा महान् विद्वान् होता हुआ भी सुन ही सकता है देख नही सकता है। अतः इसके लिए श्रव्य ही उपयोगी है दृश्य नहीं श्रव्य कानों से सुना ही जाता है देखा नही जाता है। दृश्य आखों से देखा ही जाता है सुना नही जाता है। राग रागिणी एवं वाद्यों की ध्वनियाँ श्रव्य ही होती है उनका दृश्य होना सम्भव नही है।

इस पर भी कोई नादान जो लिखता है कि यह अलग मानना अनावश्यक एवं निराधार है वह पूरा चौपटानन्द है।

यदि श्रव्य और दृश्य अलग नही होते तो आगे वस्तु विभाग के समय श्रव्य और अश्राव्य ऐसा क्यों कहते। इसी लिए जनान्तिक अपवारित एवं आकाश भाषित तथा स्वगत को श्रव्य ही कहा है दृश्य नही। इसी लिए विष्कम्भादि के द्वारा ज्ञात अर्थ को सूच्य श्रव्य ही कहा और उससे इतर के द्वारा ज्ञात अर्थ को दृश्य एवं श्रव्य दोनों कहा।

"वस्तु इतिवृत्त है और वस्तु विस्तर से तात्पर्य है किसी घटना का वर्णन" लिखना यह भी गड़बड़ है। क्योंकि वस्तुविस्तर का अर्थ है कृदभिहितो भावो द्रव्य वत् प्रकाशते। कृत्प्रत्यय से कहा गया भाव द्रव्य की तरह प्रकाशमान होता है के अनुसार विस्तृत वस्तु। अतः नीरस अनुचित एवं विस्तृत वस्तु संसूच्य ही है।

दृश्य को मधुर और उदात्त ही होना चाहिए यह लिखना लण्ठई है। क्योंकि परशुराम का और कुम्भकर्ण का अभिनय जो दृश्य है वह मधुर और उदात्त कैसे हो सकता है। यदि इनका अभिनय भी मधुर एवं उदात्त है तब मृतक के अरथी के साथ चलने वाले लोगों का राम नाम सत्य है कहना भी मधुर और उदात्त होना चाहिए।

नेपथ्योक्ति और चूलिका के अन्तर का स्पष्टीकरण जो किसी ने किया है वह अपनी योग्यता का स्पष्टीकरण है।

"नेपथ्य पात्रैर्देवैः" ऐसा जब वीरचरित में और नेपथ्य पात्रेण वासन्तिकया ऐसा उत्तरचरित में लिखा है तब अटरस्य पटरं लिखना वकूफी नही है वह तो बेबकूफी है।

यह पाठको के समक्ष निवेदन है। अर्थोपक्षेपकों में १म विष्कम्भ है और पञ्चम प्रवेशक है ऐसा विष्कम्भचूलिकाङ्कास्याङ्कावतारप्रवेशकैः इससे स्पष्ट है। किन्तु इनके स्वरूप की व्याख्या करते समय ५म प्रवेशक को द्वितीय स्थान दिया है। उसका कारण है इन दोनों में के कुछ अंशों में साम्य है जैसे वृत्तवर्तिष्यमाण में। कुछ में वैषम्य

अङ्कान्तपात्रैरङ्कास्यं भिन्नाङ्कास्यार्थसूचनात् ।

अवलोकः

अङ्कान्त एव प्रविष्टं पात्रमङ्कान्तपात्रम् । तेन विश्लिष्टोत्तराङ्कमुखे अर्थस्य सूचनं तद्वशेनोत्तराङ्कावतारोऽङ्कास्यमिति । यथा वीरचरिते द्वितीयाङ्कान्ते-'(प्रविश्य।) सुमन्त्रः—भगवन्तौ वसिष्ठविश्वामित्रौ भवतः सभार्गवानाह्वयतः । इतरे—क्व भगवन्तौ । सुमन्त्रः—महाराजदशरथस्यान्तिके । इतरे— तदनुरोधात्तत्रैव गच्छामः । इत्यङ्कसमाप्तौ '(ततः प्रविशन्त्युपविष्टा वसिष्ठविश्वानित्रपरशुरामाः ।)' इत्यत्र पूर्वाङ्कान्त एव प्रविष्टेन सुमन्त्रपात्रेण शतानन्दजनककथार्थविच्छेद उत्तराङ्कमुखेऽर्थस्य सूचनादङ्कास्यमिति ।

बालक्रीडा

है जैसे विष्कम्भ अङ्क के पहले भी होता है प्रवेशक दो अंकों के मध्य में होता है । कुछ में विरोध है । जैसे पात्रों में मध्यमत्व एवं अधमत्व का भेद है ।

यब अंकास्य को कहते हैं । अंक के अन्त में माने समाप्त होने पर आये हुए पात्रों के द्वारा भिन्न माने विश्लिष्ट अलग किये गये अंक के आस्य मुख माने प्रारम्भ के अर्थ की सूचना देने से अङ्कास्य है ।

यहां 'भिन्नाङ्कास्यार्थ' यह प्राचीन पाठ शुद्ध है । छिन्नाङ्कस्यार्थ पाठ न जाने कहां से आ गया । अवलोक में अङ्कान्त एव पात्रम् ऐसा पाठ है । जहां अङ्कस्य अन्ते प्रविष्टं पात्रम् अङ्कान्तपात्रम् ऐसा मध्यमपद लोपी समास है । अंक के अन्त में प्रविष्ट पात्र ऐसा अर्थ है । अंक के अन्त में समाप्ति में प्रवेश करने वाला जो पात्र तेन माने उस पात्र के द्वारा विश्लिष्ट किये गये माने भिन्न किये गये उत्तर अगले अंक के मुख माने प्रारम्भ [ मुखं प्रारम्भवक्त्रयोः यह कोष है ] में अर्थ का जो सूचन है उसके वश से अगले अंक का अवतार आरम्भ अङ्कास्य है ।

जैसे वीरचरित में द्वितीय अंक के अन्त में—(प्रवेश करके ) सुमन्त्र कहते हैं कि भगवान् वशिष्ठ और विश्वामित्र भार्गव परशुराम के सहित आप लोगों को बुलाते हैं । वे लोग कहते हैं कि कहां वे हैं । सुमन्त्र कहते हैं कि वे महाराज दशरथ के पास में बैठे हैं । इस पर वे कहते हैं ।

अच्छा ! उनके अनुरोध से आज्ञा पालन करने से हम लोग वहीं पर चलते हैं । इस तरह अंक की समाप्ति में ( मञ्च पर बैठे हुए वशिष्ट विश्वामित्र एवं परशुराम प्रवेश करते हैं ) यहां पूर्व अक के अन्त में प्रविष्ठ हुए सुमंत्र पात्र ने शतानन्द एवं जनक के सम्बन्धी कथार्थ के विच्छेद होने पर अगले अंक के आरम्भ में अर्थ की सूचना देने से अङ्कास्य है । अब अङ्कावतार को कहते हैं । अङ्कान्ते अविभागतः अङ्कस्य पातः अङ्कावतारः यह अन्वय है और अंक के अन्त में अविभागतः विभाग माने अलगाव किये विना अङ्क का पात अङ्कावतार है । यह अक्षरार्थ है यह स्पष्टीकरण है ।

**अङ्कावतारस्त्वङ्कान्ते पातोऽङ्कस्याविभागतः ॥६२॥**
**एभिः संसूचयेत्सूच्यं दृश्यमङ्कैः प्रदर्शयेत् ।**
**नाट्यधर्ममपेक्ष्यैतत्पुनर्वस्तु त्रिधेष्यते ॥६३॥**
**सर्वेषां नियतस्यैव श्राव्यमश्राव्यमेव च ।**

अवलोकः

यत्र प्रविष्टपात्रेण सूचितमेत्र पूर्वाङ्काविच्छिन्नार्थतयैवाङ्कान्तरमापतति प्रवेशकविष्कम्भकादिशून्यं सोऽङ्कावतारः । यथा मालविकाग्निमित्रे प्रथमाङ्कान्ते —

विदूषकः – १तेण हि दुवेवि देवीये पेक्खागेहं गदुअ सङ्गीदोवअरणं करिअ तत्थभवदो दूदं विसज्जेध । अधवा मुदङ्गसद्दो ज्जेव णं उत्थावयिस्सदि ।' इत्युपक्रमे मृदङ्गशब्दश्रवणादनन्तरं सर्वाण्येव पात्राणि प्रथमाङ्कप्रकान्तपात्रसंक्रान्तिदर्शनं द्वितीयाङ्कादावारभन्त इति प्रथमाङ्कार्थाविच्छेदेनैव द्वितीयाङ्कस्यावतरणादङ्कावतार इति ।

पुनस्त्रिधा वस्तुविभागमाह-केन प्रकारेण त्रैधं तदाह-तत्र ।

सर्वश्राव्यं यद्वस्तु तत्प्रकाशमित्युच्यते । यत्तु सर्वस्याश्राव्यं तत्स्वगतमिति शब्दाभिधेयम् । नियतश्राव्यमाह—

बालक्रीड़ा

जहां अङ्क के अन्त में प्रविष्ट हुए पात्र के द्वारा सूचित किया गया अङ्कावतार पूर्व अङ्क के अर्थ को विच्छिन्न किये विना ही अवतीर्ण होता है किन्तु यह प्रवेशक और विष्कम्भ से शून्य होता है वह अङ्कावतार है। जैसे—मालविकाग्निमित्र में प्रथम अंक के अन्त में विदूषक कहता है कि तुम लोग दोनों देवी के प्रेक्षा गृह में जाकर संगीत के उपकरण की व्यवस्था करके अर्थात् गीत नृत्य और वाद्य इस त्रिक को संगीत कहते हैं अतः इन तीनों की व्यवस्था करके आप के लिए दूत भेजिए। अथवा मृदङ्ग का शब्द ही ध्वनि ही उनको उठा देगी। इस उपक्रम में सभी पात्र द्वितीय अङ्क के आरम्भ में प्रथम अंक में प्रक्रान्त होने वाली पात्रों की संक्रान्ति को माने उनके संचरण को देखने का आरम्भ करते है माने देखने की तैयारी करते हैं। इस तरह प्रथम अंक के अर्थ के बिना विच्छिन्न हुए ही द्वितीय अङ्क का अवतरण हुआ है अतः यह अङ्कावतार है।

इन पांच प्रकार के अर्थोपक्षेपकों के द्वारा सूचनीय अर्थ की सूचना दें और दृश्य वस्तु की अंकों के द्वारा प्रदर्शन करना चाहिए।

फिर तीन प्रकार से वस्तु के विभाग को कहते हैं नाटच धर्म की अपेक्षा करके ही इस वस्तु का फिर तीन प्रकार चाहते हैं।

---

१. 'तेन हि द्वावपि देव्याः प्रेक्षागृहं गत्वा संगीतकोपकरणं कृत्वा तत्रभवतो दूतं विसर्जयतम् । अथवा मृदङ्गशब्द एवैनमुत्थापयिष्यति ।' इति च्छाया ।

सर्वश्राव्यं प्रकाशं स्यादश्राव्यं स्वगतं मतम् ॥६४॥
द्विधान्यन्नाट्यधर्माख्यं जनान्तमपवारितम् ।
त्रिपताकाकरेणान्यानपवार्यान्तरा कथाम् ॥६५॥
अन्योन्यामन्त्रणं यत्स्याज्जनान्ते तज्जनान्तिकम् ।
रहस्यं कथ्यतेऽन्यस्य परावृत्यापवारितम् ॥६६॥
किं ब्रवीष्येवमित्यादि विना पात्रं ब्रवीति यत् ।
श्रुत्वेवानुक्तमप्येकस्तत्स्यादाकाशभाषितम् ॥६७॥

अवलोकः

अन्यत्तु नियतश्राव्यं द्विप्रकारं जनान्तिकापवारितभेदेन । तत्र जनान्तिकमाह—

यस्य न श्राव्यं तस्यान्तर ऊर्ध्वसर्वाङ्गुलं वक्रानामिकत्रिपताकालक्षणं करं कृत्वा तेन सह यन्मन्त्र्यते तज्जनान्तिकमिति । अथापवारितम्—

परावृत्यान्यस्य रहस्यकथनमपवारित'मिति ।

नाट्यधर्मप्रसङ्गादाकाशभाषितमाह-स्पष्टार्थः ।

अन्यान्यपि नाट्यधर्माख्याणि प्रथमकल्पादीनि कैश्चिदुदाहृतानि तेषामभारतीयत्वान्नाममालाप्रसिद्धानां केषांचिद्देशभाषात्मकत्वान्नाट्यधर्मत्वाभावाल्लक्षणं नोक्तमित्युपसंहरति—

बालक्रीड़ा

किस प्रकार से वह वस्तु तीन भेदों वाली होगी । उसको कहते हैं—एक वस्तु ऐसी है जिसको सब कोई सुन सकते हैं अतः सर्वश्राव्य है । दूसरी वस्तु ऐसी है जो किसी नियत के ही माने किसी खास व्यक्ति के ही सुनने के योग्य है अतः नियत श्राव्य है । तीसरी वस्तु ऐसी है जिसके सुनाने का अभिनय तो किया जाता है किन्तु किसी को भी सुनाई नही जा सकती है वह अश्राव्य है ।

उनमें सर्वश्राव्य प्रकाश है और अश्राव्य स्वगत माना गया है । जो वस्तु सर्व श्राव्य है उसे प्रकाश्य कहते है और जो तो अश्राव्य है वह स्वगत इस शब्द का अभिधेय है । यहां जो सर्वश्रुत है वह प्रकाश है ऐसा कहिए या जो सर्वश्राव्य है वह प्रकाश्य है ऐसा कहिए । किन्तु सर्वश्राव्य प्रकाश है ऐसा कहना बनता नही है ।

इस तरह सर्वश्राव्य और अश्राव्य को कहकर नियत श्राव्य को कहते हैं । दूसरा नियत श्राव्यरूप नाट्यधर्म दो प्रकार का है । एक जनान्त दूसरा अपवारित ।

अन्य नियत श्राव्य तो जनान्तिक और अपावरित भेद से दो प्रकार का है । कथाम् अन्तरा यानी कथोप कथन के बीच में त्रिपताकाकार हाथ से दूसरों का अपवारण करके दूसरों को निरस्त करके जो जनता के मध्य में एक दूसरे की बातचीत है

**इत्याद्यशेषमिह वस्तुविभेदजातं**
**रामायणादि च विभाव्य बृहत्कथां च ।**
**आसूत्रयेत्तदनु नेतृरसानुगुण्या-**
**च्चित्रां कथामुचितचारुवःचप्रपञ्चैः॥६८॥**

इति विष्णु सुतधनञ्जय विरचिते दशरूपके प्रथमः प्रकाशः सम्पूर्णः ।

बालक्रीरा

वह जनान्तिक है ।

जिसको नहीं सुनाना है उसके और अपने बीच में सब अङ्गुलियोंको ऊपर में उठावे किन्तु वहाँ उन अङ्गुलियों में अनामिका अङ्गुली को टेढ़ा करे । तब वह त्रिपताका कर है । ऐसे त्रिपताका नामक कर को करके जो अन्य से बात-चीत करते हैं वह जनान्तिक है ।

अथ अपवारित को कहते हैं—परावर्त्तन करके माने दूसरी तरफ घूम कर अन्य को रहस्य कहना अपवारित है ।

दूसरी ओर मुँह करके अन्य को किसी छिपी बात को कहना अपवारित है । नाटयधर्म के प्रसङ्ग से आकाश भाषित को कहते हैं । जहाँ अकेला ही पात्र है दूसरा कोई पात्र नहीं है और किसी ने कुछ कहा भी नहीं हैं तब भी मानो सुन कर ऐसा क्या कहते हो इत्यादि जो कहना है वह आकाश भाषित है । अर्थ स्पष्ट है ।

और और भी जो प्रथम कल्पादि नाटयधार्मों के किसी ने उदाहरण दिये हैं वे अभारतीय हैं तथा नाममाला में जो कुछ प्रसिद्ध है वे सब देशी भाषा में कहे हैं । अतः उनमें नाटयधर्मता के नहीं होने से उन के लक्षणों को नहीं कहा । अब उसका उपसंहार करते हैं ।

इत्यादि । यहाँ के समस्त वस्तुभेदों की रामायण की तथा आदि शब्द से महाभारत महापुराण एवं उपपुराणों की और वह बृहत् कथा की विशेष रूपसे भावना करे उसके अनन्तर उचित एवं मधुर वाक्यों से रचना करके नेता और रस के अनुरूप आकर्षक बना कर आसूत्रण करें ।

इति विष्णु के पुत्र धनञ्जय से विरचित दशरूपक में वस्तुविभेद नामक प्रथम प्रकाश समाप्त हुआ ।

इतिः ओम् तत्सत् ।
श्रीरस्तु शुभमस्तु ।

